सूर्यादीनां स्यन्दनानां ध्रुवादेव प्रकीर्त्तनम् । कीर्त्यते शिशुमारश्च यस्य पुच्छे ध्रुव: स्थित: ॥ ९२ ॥
तारारूपाणि सर्वाणि नक्षत्राणि ग्रहै: सह । निवासा यत्र कीर्त्त्यन्ते देवानां पुण्यकारिणाम् ॥ ९३ ॥
सूर्यरश्मिसहस्रे च वर्षशीतोष्णनि:स्रव: । प्रविभागश्च रश्मीनां नामत: कर्मतोऽर्थत: ॥ ९४ ॥
परिमाणगती चोक्ते ग्रहाणां सूर्यसंश्रयात् । यथा चाशु विषात् प्राप्ता शम्भो: कण्ठस्यनीलता ॥ ९५ ॥
ब्रह्मप्रसादितस्याशु विषाद: शूलपाणिन: । स्तूयमान: सुरैर्विष्णु: स्तौति देवंमहेश्वरम् ॥ ९६ ॥
लिङ्गोद्भवकथा पुण्या सर्वपापप्रणाशिनी । विश्वरूपात् प्रधानस्य परिणामोऽयमद्भुत: ॥ ९७ ॥
पुरूरवस ऐलस्य माहात्म्यानुप्रकीर्त्तनम् । पितृणां द्विप्रकाराणां तर्पणं चामृतस्य वै ॥ ९८ ॥
तत: पर्वाणि कीर्त्त्यन्ते पर्वणाञ्चैव सन्धय: । स्वर्गलोकगतानां चप्राप्तानाञ्चाप्यधोगतिम् ॥
पितृणां द्विप्रकाराणां श्राद्धेनानुग्रहो महान् ॥ ९९ ॥
युगसंख्याप्रमाणं च कीर्त्यते च कृते युगे । त्रेतायुगे चापकर्षाद्वार्तायाः संप्रवर्त्तनम् ॥ १०० ॥
वर्णानामाश्रमाणाञ्च संख्यानञ्च प्रवर्तनम् । वर्णानामाश्रमाणाञ्च संस्थितिर्धर्मतस्तथा ॥ १०१ ॥
यज्ञप्रवर्त्तनञ्चैव संवादो यत्र कीर्त्यते । ऋषीणां वसुनां सार्धं वसोश्चाध: पुनर्गति: ॥ १०२ ॥
प्रश्नानां दुर्वचत्वं च स्वायम्भुवमृते मनुम् । प्रशंसा तपसश्चोक्ता युगावस्थाश्च कृत्स्नश: ॥
द्वापरस्य कलेश्चात्र सङ्क्षेपेण प्रकीर्तनम् ॥ १०३ ॥

---

वृद्धि एवं क्षय की प्रवृत्ति का भी वर्णन है । ध्रुव के साथ सूर्य आदि के रथों का वर्णन है । शिशुमार नामक पुच्छल तारा जिसकी पूँछ में ध्रुव की स्थिति है तथा ग्रहों के साथ तारा रूप समस्त नक्षत्रों का तथा उनमें पुण्यात्मा देवों के निवास का वर्णन है ॥ ९१-९३ ॥

सूर्य की रश्मियों से वर्षा, शीत एवं धूप इत्यादि के निकलने का वर्णन है । नाम, कर्म तथा अर्थ के माध्यम से किरणों का विभाग एवं सूर्य के सापेक्ष ग्रहों की चाल और मान बताया गया है । शूलपाणि भगवान् शङ्कर ने ब्रह्मा की स्तुति से प्रसन्न होकर विष का पान किया जिससे उनके कण्ठ का रङ्ग विष से नीला हो गया—इसका भी वर्णन है । देवताओं द्वारा विष्णु की और विष्णु द्वारा महादेव की स्तुति की गई है । फिर सब पापों का शमन करने वाली लिङ्गोत्पत्ति की पवित्र कथा एवं प्रधान प्रकृति का विश्वरूप शिव से अद्भुत तादात्म्य का विवेचन भी किया गया है ॥ ९४-९७ ॥

ईळा के पुत्र पुरूरवा के माहात्म्य का वर्णन, अमृत से उसने दोनों प्रकार के पितरों का किस प्रकार तर्पण किया, फिर पर्व तथा उनकी सन्धियों का वर्णन किया गया है। स्वर्गलोकस्थित प्राणियों की भी अधोगति किस प्रकार होती है तथा दोनों प्रकार के पितरों का श्राद्धकर्म से कल्याण होने का वर्णन है ॥ ९८-९९ ॥

युगों की मान सहित संख्या, सत्ययुग एवं त्रेतायुग में अध:पतन के कारण एवं वर्णों, आश्रमों और संख्याओं की प्रवृत्ति तथा धर्म से वर्णों तथा आश्रमों की स्थिति का वर्णन किया गया है। यज्ञ की प्रवृत्ति तथा ऋषियों और वसुओं के मध्य शास्त्रार्थ का विवेचन, फिर वसु की अधोगति का वर्णन है । प्रश्नों की जटिलता, स्वायंभुव मनु को छोड़कर तपस्या की प्रशंसा, एवं सारे युगों की अवस्थाओं का वर्णन है । द्वापर तथा कलियुग का संक्षेप में वर्णन है ॥ १००-१०३ ॥

देवतिर्यङ्मनुष्याणां प्रमाणानि युगे युगे । कीर्त्यन्ते युगसामर्थ्यात् परिणाहोच्छ्रयायुषः ॥ १०४ ॥
शिष्टादीनां च निर्देशः प्रादुर्भावश्च कीर्त्यते । वेदस्य तद्विजातानां मन्त्राणां च प्रकीर्तनम् ॥ १०५ ॥
शाखानां परिमाणं च वेदव्यासादिशब्दनम् । मन्वन्तराणां संहारः संहारान्ते च संभवः ॥ १०६ ॥
देवतानामृषीणां च मनोः पितृगणस्य च । न शक्यं विस्तराद्वक्तुमित्युक्तं च समासतः ॥ १०७ ॥
मन्वन्तरस्य संख्या च मानुषेण प्रकीर्तिता । मन्वन्तराणां सर्वेषामेतदेव च लक्षणम् ॥ १०८ ॥
अतीतानागतानां च वर्त्तमानेन कीर्त्यते । तथा मन्वन्तराणां च प्रतिसन्धानलक्षणम् ॥ १०९ ॥
अतीतानागतानां च प्रोक्तं स्वायम्भुवेऽन्तरे । मन्वन्तरत्रयं चैव कालज्ञानं च कीर्त्यते ॥ ११० ॥
मन्वन्तरेषु देवानां प्रजेशानां च कीर्त्तनम् । दक्षस्य चापि दौहित्राः प्रियाया दुहितुः सुताः ॥
ब्रह्मादिभिस्ते जनिता दक्षेणैव च धीमता ॥ १११ ॥
सावर्णाद्याश्च कीर्त्त्यन्ते मनवो मेरुमाश्रिताः । ध्रुवस्योत्तानपादस्य प्रजासर्गोपवर्णनम् ॥ ११२ ॥
पृथुनापि च वैन्येन भूमेर्द्दोहप्रवर्त्तनम् । पात्राणां पयसां चैव वंशानां च विशेषणम् ॥
ब्रह्मादिभिः पूर्वमेव दुग्धा चेयं वसुन्धरा ॥ ११३ ॥
दशभ्यस्तु प्रचेतोभ्यो मारिषायां प्रजापतेः । दक्षस्य कीर्त्त्यते जन्म सोमस्यांशेन धीमतः ॥ ११४ ॥
भूतभव्यभवेशत्वं महेन्द्राणां च कीर्त्त्यते । मन्वादिका भविष्यन्ति आख्यानैर्बहुभिर्वृताः ॥ ११५ ॥
वैवस्वतस्य च मनोः कीर्त्त्यते सर्गविस्तरः । देवस्य महतो यज्ञे वारुणीं बिभ्रतस्तनुम् ॥
ब्रह्मशुक्रात् समुत्पत्तिर्भृग्वादीनां च कीर्त्यते ॥ ११६ ॥

---

फिर युग के देवता, पशु, पक्षी एवं मनुष्यों के परिमाण वर्णित हैं । युग के परिपेक्ष से आयु की वृद्धि व ह्रास तथा शिष्ट आदि की उत्पत्ति तथा निर्देश का वर्णन है । मन्त्र एवं ब्राह्मण के लक्षण तथा ईश्वर, ऋषि, मनु और पितरों के लक्षणों का वर्णन है । मन्त्रों के सहित वेदों का वर्णन एवं उनकी शाखाओं की विवेचना तथा वेदव्यास आदि के सम्बन्ध में बातें हैं । मन्वन्तरों का अन्त तथा देवता, ऋषि, मनु तथा पितरों की पुनः उत्पत्ति (विस्तार से नहीं कही जा सकती अतएव संक्षेप में) कही गयी है । मानुष गणना से मन्वन्तरों की संख्या का वर्णन है । यह लक्षण वर्तमान से लेकर सभी अतीत तक के मन्वन्तरों के सम्बन्ध में बताया गया है ॥१०४-१०९ ॥

फिर स्वायंभुव मन्वन्तर में आगे आने वाले और वर्तमान सभी मन्वन्तरों की मर्यादा का विवेचन है । तीनों मन्वन्तर, उनके अवसान की प्रक्रिया एवं मन्वन्तरों के देवताओं-प्रजापतियों इत्यादि का वर्णन है । दक्ष के दौहित्र जो ब्रह्मा के द्वारा उत्पन्न हुए, वे सावर्णि आदि मनु जो सुमेरु पर्वत के रहने वाले हैं, फिर उत्तानपाद ध्रुव की प्रजासृष्टि का वर्णन है ॥ ११०-११२ ॥

वेन के पुत्र पृथु से पृथ्वी का दोहन, पात्रों और दुग्धों तथा वंशों का वर्णन किया गया है । इसके पूर्व भी इस पृथ्वी का दोहन, ब्रह्मा आदि तथा दस प्रचेताओं के द्वारा किया गया था । सोम के अंग से मारिषा में श्रीमान् प्रजापति दक्ष की उत्पत्ति और महेन्द्रों के भूत-भविष्य तथा वर्तमान के राजा होने का विवेचन है । अनेकों कथाओं से युक्त मनु आदि, एवं वैवस्वत मनु की प्रजा-सृष्टि का भी वर्णन किया गया है । वारुणी शरीर वाले महादेव के यज्ञ में ब्रह्मा के वीर्य से भृगु आदि की उत्पत्ति कही गयी है ॥ ११३-११६ ॥

विनिवृत्ते प्रजासर्गे चाक्षुषस्य मनोः शुभे । दक्षस्य कीर्त्यते सर्गो ध्यानाद्वैवस्वतेऽन्तरे ॥
नारदः प्रियसंवादी दक्षपुत्रान्महाबलान् ॥ ११७ ॥
नाशयामास शापाय आत्मनो ब्रह्मणः सुतः ॥ ११८ ॥
ततो दक्षोऽसृजत् कन्या वीरिण्यामेव विश्रुताः । कीर्त्यते धर्मसर्गश्च काश्यपस्य च धीमतः ॥ ११९ ॥
अत ऊर्ध्वं ब्रह्मणश्च विष्णोश्चैव भवस्य च । एकत्वं च पृथक्त्वं च विशेषत्वं च कीर्त्यते ॥ १२० ॥
ईशत्वाच्च यथा शप्ता जाता देवाः स्वयम्भुवा । मरुत्प्रसादो मरुतां दित्या देवांशसम्भवाः ॥ १२१ ॥
कीर्त्यन्ते मरुताञ्चाथ गणास्ते सप्तसप्तकाः । देवत्वं पितृवाक्येन वायुस्कन्धेन चाश्रयः ॥ १२२ ॥
दैत्यानां दानवानाञ्च गन्धर्वोरगरक्षसाम् । सर्वभूतपिशाचानां पशूनां पक्षिवीरुधाम् ॥
उत्पत्तयश्चाप्सरसां कीर्त्यन्ते बहुविस्तरात् ॥ १२३ ॥
समुद्रसंयोगकृतं जन्मैरावतहस्तिनः । वैनतेयसमुत्पत्तिस्तथा चास्याभिषेचनम् ॥ १२४ ॥
भृगूणां विस्तरश्चोक्तस्तथा चाङ्गिरसामपि । कश्यपस्य पुलस्त्यस्य तथैवात्रेर्म्महात्मनः ॥ १२५ ॥
पराशरस्य च मुनेः प्रजानां यत्र विस्तरः । देवतानामृषीणाञ्च प्रजोत्पत्तिस्ततः परम् ॥ १२६ ॥
तिस्रः कन्याः प्रकीर्त्त्यन्ते यासु लोकाः प्रतिष्ठिताः। पितृदौहित्रनिर्द्देशो देवानां जन्म चोच्यते ॥ १२७ ॥
विस्तरस्ते भगवतः पञ्चानां सुमहात्मनाम् । इळाया विस्तरश्चोक्त आदित्यस्य ततः परम् ॥ १२८ ॥
विकुक्षिचरितञ्चोक्तं धुन्धोश्चैवनिबर्हणम् । बृहद्बलान्तसंक्षेपादिक्ष्वाक्वाद्याः प्रकीर्त्तिताः ॥ १२९ ॥

---

चाक्षुष मनु के शुभ प्रजासर्ग एवं वैवस्वत मन्वन्तर में दक्ष के ध्यान से उत्पन्न सृष्टि का वर्णन है । ब्रह्मा के पुत्र प्रियंवद नारदजी ने स्वयं शाप की प्राप्ति के लिए दक्ष के महाबली पुत्रों का विनाश किया । इसके बाद प्रजापति दक्ष ने अप्सराओं से ही प्रसिद्ध कन्याओं की सृष्टि का उपक्रम किया—इसका तथा मतिमान् कश्यप की धर्म-सृष्टि का वर्णन किया गया है । इसके उपरान्त ब्रह्मा, विष्णु और शिव की परस्पर विशेषता तथा उनके एकीकरण का विवेचन किया गया है । स्वयंभू का देवताओं को शाप देने का वर्णन और ईशत्व से अपदस्थ करने का वर्णन है । मरुतों को मरुत होने का वर कैसे मिला तथा दिति से देवताओं की उत्पत्ति का भी वर्णन है । सभी उन्चास मरुतों का तथा पिता के वाक्य से उनको देवत्व की प्राप्ति होना एवं वायु के कन्धे पर स्थान का वर्णन किया गया है ॥ ११७-१२२ ॥

दैत्य, दानव, गन्धर्व, उरग, राक्षस तथा सभी भूत, पिशाच, पशु, पक्षी एवं लताओं तथा अप्सराओं की उत्पत्ति का सविस्तार वर्णन है । समुद्र के संयोग से ऐरावत हाथी के जन्म का वृत्तान्त वर्णित है । गरुड़ की उत्पत्ति तथा उनका अभिषेक एवं भृगु तथा अङ्गिरा के गोत्र का सविस्तार वर्णन है । कश्यप, पुलस्त्य, महात्मा अत्रि तथा पराशर मुनि की प्रजाओं का विस्तार से वर्णन किया गया है । देवताओं और ऋषियों की प्रजाओं की उत्पत्ति का वर्णन है ॥ १२३-१२६ ॥

तीन कन्याओं का वर्णन है जिनमें सारे लोक प्रतिष्ठित हैं । देवताओं के पिता और दौहित्र भी निर्देषित हैं । देवताओं की उत्पत्ति, पाँचों महात्माओं और भगवद्भक्तों के जन्म का सविस्तार वर्णन किया गया है । इळा का वर्णन, आदित्य का, विकुक्षि का चरित और धुन्धकारी के विनाश का वर्णन किया गया है । इक्ष्वाकु से लेकर राजा

निम्यादीनां क्षितीशानां यावज्जह्नुगणादिति । कीर्त्यते विस्तरो यश्च ययातेरपि भूपतेः ॥ १३० ॥
यदुवंशसमुद्देशो हैहयस्य च विस्तरः । क्रोष्टोरनन्तरं चोक्तस्तथा वंशस्य विस्तरः ॥ १३१ ॥
ज्यामघस्य च माहात्म्यं प्रजासर्गश्च कीर्त्यते । देवावृधस्य त्वर्कस्य वृष्टेश्चैव महात्मनः ॥ १३२ ॥
अत्रिमित्रान्वयश्चैव विष्णोर्द्दिव्याभिशंसनम् । विवस्वतोऽथ संप्राप्तिर्मणिरत्नस्य धीमतः ॥ १३३ ॥
युधाजितः प्रजासर्गः कीर्त्यते च महात्मनः । कीर्त्यते चान्वयः श्रीमान् राजर्षेर्देवमीढुषः ॥ १३४ ॥
पुनश्च जन्म चाप्युक्तं चरितञ्च महात्मनः । कंसस्य चापि दौरात्म्यमेकान्तेन समुद्भवः ॥ १३५ ॥
वासुदेवस्य देवक्यां विष्णोर्ज्जन्म प्रजापतेः । विष्णोरनन्तरञ्चापि प्रजासर्गोपवर्णनम् ॥ १३६ ॥
देवासुरे समुत्पन्ने विष्णुना स्त्रीवधे कृते । संरक्षता शक्रवधं शापः प्राप्तः पुरा भृगोः ॥
भृगुश्चोत्थापयामास दिव्यां शुक्रस्य मातरम् ॥ १३७ ॥
देवानामसुराणां च सङ्ग्रामा द्वादशायुताः । नारसिंहप्रभृतयः कीर्त्यन्ते प्राणनाशनाः ॥ १३८ ॥
शुक्रेणाराधनं स्थाणोर्धीरेण तपसा कृतम् । वरदानप्रलुब्धेन यत्र शर्वस्तवः कृतः ॥
अनन्तर विनिर्दिष्टं देवासुरविचेष्टितम् ॥ १३९ ॥
जयन्त्या सह सक्ते तु यत्र शुक्रे महात्मनि । आसुरान्मोहयामास शुक्ररूपेण बुद्धिमान् ॥
बृहस्पतिस्तु तान् शुक्रः शशाप समहाद्युतिः ॥ १४० ॥
उक्तं च विष्णुमाहात्म्यं विष्णोर्जन्मादिशब्दनम् । तुर्वसुः शुक्रदौहित्रो देवयान्यां यदोरभूत् ॥
अनुर्द्रुह्युस्तथा पूरुर्ययातितनया नृपाः ॥ १४१ ॥
अत्र वंश्या महात्मानस्तेषां पार्थिवसत्तमाः । कीर्त्यन्ते दीर्घयशसो भूरिद्रविणतेजसः ॥ १४२ ॥

---

बृहद्बल तक सभी का तथा निमि से लेकर जह्नु तक राजाओं का, नृपति ययाति, यदुवंश तथा हैहयवंश का विस्तार से वर्णन है । इसके साथ ही क्रोष्टा के वंश का वर्णन तथा ज्यामघ का माहात्म्य एवं उनके प्रजाओं का सविस्तार वर्णन है । देवावृध अर्क महात्मा वृष्णि के वंश तथा विष्णु का वर्णन है । महामति विवस्वान् को मणिरत्न की प्राप्ति का वर्णन है ॥ १२७-१३३ ॥

महात्मा युधाजित के प्रजासर्ग को सविस्तार कहा गया है । राजर्षि देवमीढुष के जन्म और वंश का सविस्तार वर्णन है । कंस की दुष्टता तथा वसुदेव से विष्णु का वासुदेव के रूप में देवकी के गर्भ से जन्म लेने का कथन वर्णित है । तदनन्तर विष्णु के प्रजासर्ग का वर्णन है । देवासुर की उत्पत्ति, विष्णु को स्त्रीवध करके इन्द्र की प्राण रक्षा करने पर भृगु से शाप मिलना, तथा भृगु का शुक्र की दिव्य माता को पुनर्जीवित करने का वर्णन है । देवताओं और असुरों के बारह नारसिंह आदि प्राणनाशक संग्रामों का वर्णन है ॥ १३४-१३८ ॥

धीर शुक्र ने अपनी तपस्या से शिव की उपासना की तथा वरदान प्राप्ति के बाद उनकी स्तुति की । फिर देवताओं और असुरों के मध्य वैर, जयन्ती के साथ महात्मा शुक्र की आसक्ति का वर्णन है । बृहस्पति के शुक्र का रूप धारण करके असुरों को भ्रमित करने के कार्य का विवरण तथा तेजस्वी शुक्र द्वारा असुरों को शाप मिलने का वर्णन् है । विष्णु का माहात्म्य तथा विष्णु के जन्म की कथा है, शुक्र की पुत्री देवयानी से यदु को तुर्वसु नामक पुत्र उत्पन्न हुआ । ययाति के पुत्र अनु, द्रुह्यु तथा पुरु हुए । वहाँ उनके वंशज, धनवान् एवं तेजस्वी नरेन्द्र का पूरा-पूरा वर्णन है ॥ १३९-१४२ ॥

कुशिकस्य च विप्रर्षेः सम्यग्यो धर्मसंश्रयः । बार्हस्पत्यन्तु सुरभिर्यत्र शापमिहानुदत् ॥ १४३ ॥
कीर्त्तनं जह्नुवंशस्य शन्तनोर्वीर्यशब्दनम् । भविष्यतां तथा राज्ञामुपसंहारशब्दनम् ॥ १४४ ॥
अनागतानां सप्तानां मनूनां चोपवर्णनम् । भौमस्यान्ते कलियुगे क्षीणे संहारवर्णनम् ॥ १४५ ॥
परार्द्धपरयोश्चैव लक्षणं परिकीर्त्यते । ब्रह्मणो योजनाग्रेण परिमाणविनिर्णयः ॥ १४६ ॥
नैमित्तिकः प्राकृतिकस्तथैवात्यन्तिकः स्मृतः । त्रिविधः सर्वभूतानां कीर्त्यते प्रतिसञ्चरः ॥ १४७ ॥
अनावृष्टिर्भास्कराच्च घोरः संवर्त्तकोऽनलः । मेघो ह्येकार्णवं वायुस्तथा रात्रिर्महात्मनः ॥ १४८ ॥
संख्यालक्षणमुद्दिष्टं ततो ब्राह्मं विशेषतः । भूरादीनां च लोकानां सप्तानामुपवर्णनम् ॥
कीर्त्यन्ते चात्र निरयाः पापानां रौरवादयः ॥ १४९ ॥
ब्रह्मलोकोपरिष्टात्तु शिवस्य स्थानमुत्तमम् । यत्र संहारमायान्ति सर्वभूतानि संक्षये ॥ १५० ॥
सर्वेषां चैव सत्त्वानां परिणामविनिर्णयः । ब्रह्मणः प्रतिसंसर्गे सर्वसंहारवर्णनम् ॥ १५१ ॥
अष्टरूप्यमतः प्रोक्तं प्राणस्याष्टकमेव च । गतिश्चोर्ध्वमधश्चोक्ता धर्माधर्मसमाश्रयात् ॥ १५२ ॥
कल्पे कल्पे च भूतानां महतामपि संक्षयः । प्रसंख्याय च दुःखानि ब्रह्मणश्चाप्यनित्यता ॥ १५३ ॥
दौरात्म्यं चैव भोगानां परिणामविनिर्णयः । दुर्लभत्वं च मोक्षस्य वैराग्याद्दोषदर्शनम् ॥ १५४ ॥
व्यक्ताव्यक्तं परित्यज्य सत्त्वं ब्रह्मणि संस्थितम् । नानात्वदर्शनाच्छुद्धं ततस्तदभिवर्त्तते ॥ १५५ ॥
ततस्तापत्रयातीतो नीरूपाख्यो निरञ्जनः । आनन्दो ब्रह्मणः प्रोक्तो न बिभेति कुतश्चन ॥ १५६ ॥
कीर्त्यते च पुनः सर्गो ब्रह्मणोऽन्यस्य पूर्ववत् । कीर्त्यते ऋषिवंशश्च सर्वपापप्रणाशनः ॥ १५७ ॥

---

विप्रर्षि कुशिक के धर्मपालन का सविस्तार वर्णन, महर्षि बृहस्पति के शाप का सुरभि द्वारा हटाए जाने का, जह्नु-वंश का वर्णन तथा शान्तनु के बल एवं वीर्य की कथा वर्णित है । भविष्य में होने वाले राजाओं का तथा सात मनुओं का वर्णन है । अन्त में कलियुग के अन्त होने के समय पृथ्वी के संहार का क्रम वर्णित है तथा परार्ध्य और पर के लक्षण बताए गए हैं । ब्रह्मा का परिमाण योजन में दिया गया है । समस्त भूतों के नैमित्तिक, प्राकृतिक तथा आत्यन्तिक इन तीन प्रकार के प्रलयों का वर्णन है ॥ १४३-१४७ ॥

फिर सूर्य से अवर्षण तथा घोर संवर्तक अग्नि का सविस्तार विवेचन है । एकार्णव मेघ, वायु तथा परमात्मा की रात्रि का वर्णन है तथा विशेषकर ब्राह्मकाल का लक्षण निर्देशित है । फिर भूः आदि सप्त लोकों का और पापियों के रौरवादि नरकों का वर्णन है । ब्रह्मलोक के ऊपर शिवलोक है जहाँ प्रलय काल में सभी भूतों का संहार होता है । तत्पश्चात सभी जीवों के परिणाम का निर्णय तथा ब्रह्मा के प्रलय का वर्णन है । इसके बाद आठ प्राण एवं धर्म-अधर्म की ऊर्ध्वाधः गतियों का वर्णन है ॥ १४८-१५२ ॥

प्रत्येक कल्प में महान् भूतों के क्षय होने का वर्णन तथा दुःखों को बताकर ब्रह्मा की भी अनित्यता का वर्णन है । भोगों के दोष तथा उनके परिणाम का निश्चय, मोक्ष की दुर्लभता एवं वैराग्य से दोष देखने की बात कही गई है । व्यक्ताव्यक्त के परित्यागपूर्वक जीव का ब्रह्म में स्थित होना एवं नानात्व के दर्शन से शुद्ध होकर तीनों नामों से अतीत नीरूप नामक निरञ्जन ब्रह्म में निर्भय होकर आनन्दस्वरूप हो जाना वर्णित है । इसके बाद द्वितीय ब्रह्मा की सृष्टि तथा सब पापों को नष्ट करने वाले ऋषियों के वंश वर्णित हैं ॥ १५३-१५७ ॥

इति कृत्यसमुद्देशः पुराणस्योपवर्णितः । कीर्त्यन्ते जगतो ह्यत्र सर्वप्रलयविक्रियाः ॥
प्रवृत्तयश्च भूतानां निवृत्तीनां फलानि च ॥ १५८ ॥
प्रादुर्भावो वशिष्ठस्य शक्तेर्जन्म तथैव च । सौदासान्निग्रहस्तस्य विश्वामित्रकृतेन च ॥ १५९ ॥
पराशरस्य चोत्पत्तिरदृश्यत्वं यथा विभोः । जज्ञे पितॄणां कन्यायां व्यासश्चापि यथा मुनिः ॥ १६० ॥
शुकस्य च तथा जन्म सह पुत्रस्य धीमतः । पराशरस्य प्रद्वेषो- विश्वामित्रकृतो यथा ॥ १६१ ॥
वसिष्ठसम्भृतश्चाग्निर्विश्वामित्रजिघांसया । सन्तानहेतोर्विभुना चीर्णः स्कन्देन धीमता ॥
दैवेन विधिना विप्र विश्वामित्रहितैषिणा ॥ १६२ ॥
एकं वेदश्चतुष्पादश्चतुर्द्धा पुनरीश्वरः । यथा बिभेद भगवान् व्यासः सर्वान् स्वबुद्धितः ॥
तस्य शिष्यैः प्रशिष्यैश्च शाखाभेदाः पुनः कृताः ॥ १६३ ॥
प्रयोगैः षड्गुणीयैश्च यथा पृष्टः स्वयम्भुवा । पृष्टेन चानुपृष्टास्ते मुनयो धर्मकाङ्क्षिणः ॥
देशं पुण्यमभीप्सन्तौ विभुना तद्धितैषिणा ॥ १६४ ॥
सुनाभं दिव्यरूपाख्यं सत्याङ्गं शुभविक्रमम् । अनौपम्यमिदञ्चक्रं वर्त्तमानमतन्द्रिताः ॥
पृष्ठतो यात नियतास्ततः प्राप्स्यथ यद्धितम् ॥ १६५ ॥
गच्छतो धर्मचक्रस्य यत्र नेमिर्विशीर्यते । पुण्यः स देशो मन्तव्य इत्युवाच तदा प्रभुः ॥
उक्त्वा चैवमृषीनृ ब्रह्मा ह्यदृश्यत्वमगात्पुनः ॥ १६६ ॥
गङ्गागर्भसमाहार नैमिषेयत्वमेव च । ईजिरे चैव सत्रेण मुनयो नैमिषे तदा ॥
मृते शरद्वति तथा तस्य चोत्थापनं कृतम् ॥ १६७ ॥

---

पुराण का उपसंहार एवं जगत् के सभी प्रलयों और विकारों की कथा वर्णित है । जीवों की प्रवृत्ति व निवृत्ति के फल, वसिष्ठ की उत्पत्ति और शक्ति के जन्म का विवेचन है । विश्वामित्र व सौदास द्वारा उनका अपमान एवं पराशर की उत्पत्ति व अन्तर्धान होना वर्णित है । पितरों की कन्या से व्यास मुनि के जन्म का विवेचन तथा पुत्र सहित शुकदेवजी की उत्पत्ति तथा पराशर का विश्वामित्र से द्वेष की कथा बतायी गई है ॥ १५८-१६१ ॥

विश्वामित्र के वध की इच्छा से वसिष्ठ का अग्नि प्रज्वलित करना, दैवविधि से विश्वामित्र के हितैषी मतिमान विभु स्कन्द के सन्तान के निमित्त उसके पालन करने का विवरण, फिर भगवान् व्यास के वेद को चार भागों में स्वबुद्धि से विभक्त करने का प्रकरण तत्पश्चात् उनके शिष्यों द्वारा शाखा विस्तार करने का क्रम वर्णित है ॥ १६२-१६३ ॥

स्वयंभू प्रभु ब्रह्मा ने धर्म की लालसा से पुण्यप्रदेश प्राप्त करने की इच्छा से मुनियों के पूँछने पर षड्गुणीय प्रयोगों से उनके हित की कामना से सुन्दर नाभिवाले दिव्य रूप नामक शुभ विक्रम अनुत्तम वर्त्तमान चक्र को कह कर निर्देश दिया कि आलस्य का त्याग कर दृढतापूर्वक पीछे चले जाओ तब कल्याण होगा । इस धर्मचक्र की नेमि जहाँ शीर्ण हो जाय उसी को बृहत् पुण्य देश जानना और ऐसा कहकर फिर ब्रह्मा अन्तर्धान हो गये । गङ्गा के गर्भ तथा नैमिषेय का वर्णन तथा नैमिषारण्य में मुनियों द्वारा सम्पादित यज्ञ का वर्णन किया गया है । शरद्वान् की मृत्यु के बाद नैमिषारण्य में स्थित ऋषियों ने बड़ी श्रद्धा से उसका उत्थापन किया ॥ १६४-१६७ ॥

ऋषयो नैमिषेयास्तु श्रद्धया परया पुनः । निःसीमां गामिमां कृत्स्नां कृत्वा राजानमाहरन् ॥
यथाविधि यथाशास्त्रं तमातिथ्यैरपूजयन् ॥ १६८ ॥
प्रीतं तथा कृतातिथ्यं राजानं विधिवत्तदा । अन्तर्द्धानगतः क्रूरः स्वर्भानुरसुरोऽहरत् ॥ १६९ ॥
अनुसस्रुर्हृतं चापि नृपमैडं यथा पुरा । गन्धर्वसहितं दृष्ट्वा कलापग्रामवासिनम् ॥ १७० ॥
सन्निपातः पुनस्तस्य यथा यज्ञे महर्षिभिः । दृष्ट्वा हिरण्मयं सर्वं यज्ञे वस्तु महात्मनाम् ॥ १७१ ॥
तदा वै नैमिषेयाणां सत्रे द्वादशवार्षिके । यथा विवदमानस्तु ऐडः संस्थापितस्तु तैः ॥ १७२ ॥
जनयित्या त्वरण्यान्ते ऐडपुत्रं यथायुषम् । समापयित्वा तत्सत्रमायुषं पर्युपासते ॥ १७३ ॥
एतत्सर्वं यथावृत्तं व्याख्यातं द्विजसत्तमाः । ऋषीणां परमं चात्र लोकतन्त्रमनुत्तमम् ॥ १७४ ॥
ब्रह्मणा यत्पुरा प्रोक्तं पुराणं ज्ञानमुत्तमम् । अवतारश्च रुद्रस्य द्विजानुग्रहकारणात् ॥ १७५ ॥
तथा पाशुपता योगाः स्थानानाञ्चैव कीर्त्तनम् । लिङ्गोद्भवस्य देवस्य नीलकण्ठत्वमेव च ॥ १७६ ॥
कथ्यते यत्र विप्राणां वायुना ब्रह्मवादिना । धन्यं यशस्यमायुष्यं पुण्यं पापप्रणाशनम् ॥
कीर्त्तनं श्रवणं चास्य धारणञ्च विशेषतः ॥ १७७ ॥
अनेन हि क्रमेणेदं पुराणं संप्रचक्ष्यते । सुखमर्थः समासेन महानप्युपलभ्यते ॥
तस्मात् किञ्चित्समुद्दिश्य पश्चाद्वक्ष्यामि विस्तरम् ॥ १७८ ॥
पादमाद्यमिदं सम्यक् योऽधीयीत जितेन्द्रियः । तेनाधीतं पुराणं तत् सर्वं नास्त्यत्र संशयः ॥ १७९ ॥

---

उन ऋषियों ने उसे इस सम्पूर्ण धरा का राजा बना दिया और उनका शास्त्रोचित विधि से अतिथि सत्कार किया । विधिपूर्वक आतिथ्य प्राप्त प्रसन्नचित्त राजा को क्रूर राक्षस राहु ने छिपकर हर लिया ॥ १६८-१६९ ॥

पूर्वकाल में ऋषिगण गन्धर्वों के साथ कलाप ग्राम में रहने वाले राजा ऐड, जिसका हरण हो गया था, के पीछे गये और यज्ञ में ऋषियों व सन्त-समागम आदि का वर्णन है ।

मुनियों के उस द्वादशवर्षीय यज्ञ में हिरणमय वस्तुओं को देखकर विवाद की उत्पत्ति और राजा ऐड की पुनर्स्थापना इत्यादि का वर्णन है । वन में ऐड के पुत्र आयुष को उत्पन्न कराकर उस यज्ञ को समाप्त करके आयुष की उपासना का भी विवेचन है ॥ १७०-१७३ ॥

हे ऋषिगणों ! यह सब जिस प्रकार हुआ उसका वर्णन किया गया है एवं यहाँ ऋषियों के परम सर्वोत्तम लोकतत्व का भी वर्णन है । पहले इस उत्तम पुराण के ज्ञान को ब्रह्म ने कहा था और ब्राह्मणों पर अनुग्रह करने के लिए जो रुद्रावतार हुआ तथा पाशुपत योग एवं स्थान एवं लिङ्ग की उत्पत्ति का तथा महादेव का कण्ठ कैसे नीला हुआ? यह सब वर्णित है ॥ १७४-१७६ ॥

यहाँ ब्रह्मवादी वायु ने ब्राह्मणों एवं मुनियों से सर्वपाप-प्रणाशन तथा धन, यश और आयु देने वाले इस पुराण को कहा है । इस पुराण का श्रवण-कीर्तन व धारण ही फलदायक है ॥ १७७ ॥

इसी क्रम से इस पुराण का वर्णन है । बड़ी बात को छोटे में जैसे कह कर समझ लिया जाता है वैसे ही यहाँ संक्षेप में कह कर बाद में विस्तार से कहूँगा । जो जितेन्द्रिय इस के आदि श्लोक को अच्छी प्रकार से पढ़ लेता है उसने इस समस्त पुराण को पढ़ने का उपक्रम कर लिया-इसमें कोई सन्देह नहीं है ॥ १७८-१७९ ॥

यो विद्याच्चतुरो वेदान् साङ्गोपनिषदो द्विजः । न चेत्पुराणं संविद्यान्नैव स स्याद्विचक्षणः ॥ १८० ॥
इतिहासपुराणाभ्यां वेदं समुपबृंहयेत् । बिभेत्यल्पश्रुताद्वेदो मामयं प्रतरिष्यति ॥ १८१ ॥
अभ्यसन्निममध्यायं साक्षात् प्रोक्तं स्वयम्भुवा । आपदं प्राप्य मुच्येत यथेष्टां प्राप्नुयाद्गतिम् ॥ १८२ ॥
पुरा विद्या च शास्त्रं च पुराणं तेन तत् स्मृतम् । निरुक्तमस्य यो वेद सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥ १८३ ॥
नारायणः सर्वमिदं विश्वं व्याप्य प्रवर्त्तते । तस्यापि जगतः स्रष्टुः स्रष्टा देवो महेश्वरः ॥ १८४ ॥

अतश्च संक्षेपमिमं शृणुध्वं महेश्वरः सर्वमिदं पुराणम् ।
स सर्गकाले च करोति सर्गान् संहारकाले पुनराददीत ॥ १८५ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते प्रक्रियापादेऽनुक्रमणिका नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

* * *

---

जो द्विज अङ्गों और उपनिषदों के साथ चारों वेदों का ज्ञान रखता है; किन्तु पुराण (की कथाओं) को नहीं जानता, वह चतुर नहीं हो सकता। सम्यक् रूप से वेद का उपबृंहण इतिहास और पुराण के अङ्गों द्वारा करना चाहिए। अल्पज्ञानी से वेद भयान्वित होता है कि यह मेरा संहार कर डालेगा अर्थात् अर्थ का अनर्थ कर देगा। साक्षात् स्वयम्भू ने इस अध्याय का प्रतिपादन किया है। इसका अभ्यास करने वाले पर आयी हुई विपत्तियाँ स्वतः दूर हो जाती हैं और वह यथेष्ट गति प्राप्त करता है। यह पुरा (अर्थात् प्राचीन काल) की विद्याओं का जो ज्ञान करता है इसलिए पुराण कहा जाता है। इसकी निरुक्ति को जानने वाला सब पापों से मुक्त हो जाता है। यह संसार नारायण से व्याप्त है और इस जगत् के स्रष्टा के भी स्रष्टा देव भगवान् शङ्कर हैं। अतएव संक्षेप में जानना चाहिए कि यह सम्पूर्ण पुराण ही महेश्वर से व्याप्त है। सर्ग काल में यही सृष्टि करते हैं और संहार काल में पुनः प्रलय भी करते हैं॥ १८०-१८५ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त प्रक्रियापाद में अनुक्रमणिका कथन नामक पहले अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरञ्जन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ १ ॥**

* * *

# अथ द्वितीयोऽध्यायः

## द्वादशवार्षिकसत्रनिरूपणम्

सूत उवाच

प्रत्यब्रुवन् पुनः सूतमृषयस्ते तपोधनाः । कुत्र सत्रं समभवत् तेषामद्भुतकर्मणाम् ॥ १ ॥
कियन्तं चैव तत्कालं कथं च समवर्त्तत । आचचक्ष पुराणं च कथं तेभ्यः प्रभञ्जन ॥ २ ॥
आचक्ष्व विस्तरेणेदं परं कौतूहलं हि नः । इति संन्नोदितः सूतः प्रत्युवाच शुभं वचः ॥ ३ ॥
श्रृणुध्वं तत्र ते धीरा ईजिरे सत्रमुत्तमम् । यावन्तं चाभवत् कालं यथा च समवर्तत॥ ४ ॥
सिसृक्षमाणा विश्वं हि यत्र विश्वसृजः पुरा । सत्रं हि ईजिरे पुण्यं सहस्त्रं परिवत्सरान् ॥ ५ ॥
तपो गृहपतिर्यत्र ब्रह्मा ब्रह्माऽभवत् स्वयम् । इलाया यत्र पत्नीत्वं शामित्रं यत्र बुद्धिमान्॥
मृत्युश्चक्रे महातेजास्तस्मिन् सत्रे महात्मनाम् ॥ ६ ॥
विबुधा ईजिरे तत्र सहस्त्रं प्रतिवत्सरान् । भ्रमतो धर्मचक्रस्य यत्र नेमिरशीर्यत ॥
कर्मणा तेन विख्यातं नैमिषं मुनिपूजितम् ॥ ७ ॥

---

# द्वितीय अध्याय

## बारह वर्षों तक चलने वाले यज्ञ का निरूपण

फिर वे तपस्वी ऋषि सूत जी से बोले—उन अद्भुत कर्मों को करने वाले ऋषियों का यज्ञ किस स्थान पर हुआ? उसमें कितना समय व्यतीत हुआ? और वह यज्ञ कैसे सम्पन्न हुआ? वायुदेव ने उन ऋषियों को पुराण किस प्रकार सुनाया? यह सभी बातें आप सविस्तार कहिए । हम लोगों को यह सब जानने की बड़ी इच्छा हो रही है । ऋषियों के इस प्रकार पूछने पर सूत जी ने मधुर वाणी में कहा ॥ १-३ ॥

उन धीर ऋषियों ने जिस स्थान पर वह उत्तम यज्ञ किया, जितना समय उसमें लगा एवं जिस प्रकार वह यज्ञ सम्पन्न हुआ, वे सभी बातें आप लोग सुनिये । जिस स्थान पर विश्व की सृष्टि की इच्छा से प्राचीनकाल में विश्व के स्त्रष्टाओं ने एक हजार वर्षों तक पवित्र यज्ञ किया था; जिस यज्ञ में यजमान स्वयं तप थे और ब्रह्मा स्वयं ब्रह्मा हुए थे; जिसमें इला ने पत्नी तथा बुद्धिमान् तेजस्वी मृत्यु ने शामित्र (यज्ञ में मांस पकाने के लिए जलाई गई अग्नि) का कार्य किया था ॥ ४-६ ॥

महात्माओं के उस (यज्ञ) सत्र में जहाँ देवों ने हजार वर्षों तक यज्ञ किया था; जहाँ घूमते-घूमते धर्मचक्र की नेमि शिथिल हो गयी तथा इसी कारण से मुनियों द्वारा उस पूजित प्रदेश का नाम 'नैमिष' पड़ा; जहाँ सिद्धों

यत्र सा गोमती पुण्या सिद्धचारणसेविता। रोहिणी सुषुवे तत्र ततः सौम्योऽभवत् सुतः ॥ ८ ॥
शक्तिर्ज्येष्ठः समभवद्वसिष्ठस्य महात्मनः । अरुन्ध्यत्याः सुता यत्र शतमुत्तमतेजसः॥ ९ ॥
कल्माषपादो नृपतिर्यत्र शप्तश्च शक्तिना । यत्र वैरं समभवद्विश्वामित्रवसिष्ठयोः ॥ १० ॥
अदृश्यन्त्यां समभवन्मुनिर्यत्र पराशरः । पराभवो वसिष्ठस्य यस्मिन् जातेऽप्यवर्त्तत ॥ ११ ॥
तत्र ते ईजिरे सत्रं नैमिषे ब्रह्मवादिनः । नैमिषे ईजिरे यत्र नैमिषेयास्ततः स्मृताः ॥ १२ ॥
तत्सत्रमभवत्तेषां समा द्वादश धीमताम् । पुरूरवसि विक्रान्ते प्रशासति वसुन्धराम् ॥ १३ ॥
अष्टादश समुद्रस्य द्वीपानश्नन् पुरूरवाः । तुतोष नैव रत्नानां लोभादिति हि नः श्रुतम् ॥ १४ ॥
उर्वशी चकमे यं च देवहूतिप्रणोदिता । आजहार च तत्सत्रं स्वर्वेश्यासहसङ्गतः ॥ १५ ॥
तस्मिन्नरपतौ सत्रं नैमिषेयाः प्रचक्रिरे । यं गर्भे सुषुवे गङ्गा पावकाद्दीप्ततेजसम् ॥
तदुल्बं पर्वते न्यस्तं हिरण्यं प्रत्यपद्यत ॥ १६ ॥
हिरणमयं ततश्चक्रे यज्ञवाटं महात्मनाम् । विश्वकर्मा स्वयं देवो भावयन् लोकभावनम् ॥ १७ ॥
बृहस्पतिस्ततस्तत्र तेषाममिततेजसाम् । ऐळः पुरूरवा भेजे तं देशं मृगयां चरन् ॥ १८ ॥
तं दृष्ट्वा महदाश्चर्यं यज्ञवाटं हिरण्मयम् । लोभेन हतविज्ञानस्तदादातुं प्रचक्रमे ॥ १९ ॥
नैमिषेयास्ततस्तस्य चुक्रुधुर्नृपतेर्भृशम् । निजघ्नुश्चापि संक्रुद्धाः कुशवज्रैर्मनीषिणः ॥
ततो निशान्ते राजानं मुनयो दैवनोदिताः ॥ २० ॥

---

और चारणों से सेवित गोमती नदी है, जहाँ रोहिणी ने सौम्य नामक पुत्र को जन्म दिया । जहाँ महात्मा वसिष्ठ तथा अरुन्धती के महान् तेजस्वी सौ पुत्र उत्पन्न हुए, जिनमें शक्ति ज्येष्ठ था ॥ ७-९ ॥

जहाँ शक्ति ने राजा कल्माषपाद को शाप दिया; जहाँ विश्वामित्र और वसिष्ठ में शत्रुता उत्पन्न हुई, जहाँ अदृश्य गर्भ में पराशर मुनि उत्पन्न हुए और जिनके जन्म के समय भी वसिष्ठ का पराभव बना रहा; वहाँ उस नैमिषक्षेत्र में उन ब्रह्मवादियों ने यज्ञ किया । इसी कारण से वे ऋषि नैमिषेय कहे जाते हैं ॥ १०-१२ ॥

वहाँ पर उन महामति मुनियों का वह यज्ञ-सत्र बारह वर्षों तक चला जो पराक्रमी राजा पुरूरवा के शासनकाल में सम्पन्न हुआ । राजा पुरूरवा यद्यपि अठारह समुद्र के द्वीपों के भूपाल थे; किन्तु रत्नों के लोभ के कारण वह सन्तुष्ट नहीं थे—यह हमने सुना है । देवहूति की प्रेरणा से उर्वशी ने उनका वरण किया और उस अप्सरा के साथ उसने उस यज्ञ-सत्र को नष्ट करने का उद्यम किया ॥ १३-१५ ॥

परन्तु उस नरपति के शासनकाल में ही उन नैमिषेय मुनियों ने उस यज्ञ को पूर्ण किया । प्रदीप्त तेज वाली अग्नि से गङ्गा जी ने जिस गर्भ का प्रसव किया उस उल्ब का पर्वत पर न्यास करने से वह स्वर्ण में परिवर्तित हो गया । तब उन अतुल तेजस्वी मुनियों की यज्ञशाला को स्वयं बृहस्पति देव विश्वकर्मा ने भगवान् के स्मरण से अत्यन्त तेजस्वी सोने का बना दिया । एक दिन आखेट खेलते-खेलते इळा के पुत्र पुरूरवा वहाँ पहुँचे और स्वर्णनिर्मित उस यज्ञशाला को देखकर बहुत आश्चर्यचकित हुए । लोभ से उनकी बुद्धि भ्रमित हो गयी और उन्होंने उसे जब लेना चाहा तब नैमिषेय ऋषि राजा पर बहुत क्रुद्ध हुए और क्रोध में आकर दैववश उन मुनियों ने उस राजा को रात्रि के अन्त होने तक कुश से बने वज्रों से मार दिया ॥ १६-२० ॥

कुशवज्रैर्विनिष्पिष्टः स राजा व्यजहात्तनुम् । और्वशेयं ततस्तस्य पुत्रञ्चक्रुर्नृपं भुवि ॥ २१ ॥
नहुषस्य महात्मानं पितरं यं प्रचक्षते। स तेषु वर्तते सम्यग् धर्मशीलो महीपतिः ॥
आयुरारोग्यमत्युग्रं तस्मिन् स नरसत्तमः ॥ २२ ॥
सान्त्वयित्वा च राजानं ततो ब्रह्मविदां वराः । सत्रमारेभिरे कर्त्तुं यथावद्धर्मभूतये ॥ २३ ॥
बभूव सत्रं तत्तेषां बह्वाश्चर्यं महात्मनाम् । विश्वं सिसृक्षमाणानां पुरा विश्वसृजामिव ॥ २४ ॥
वैखानसैः प्रियसखैर्बालखिल्यैर्मरीचिकैः । अन्यैश्च मुनिभिर्जुष्टं सूर्यवैश्वानरप्रभैः ॥ २५ ॥
पितृदेवाप्सरः सिद्धैर्गन्धर्वोरगचारणैः । सम्भारैस्तु शुभैर्जुष्टं तैरेवेन्द्रसदो यथा ॥ २६ ॥
स्तोत्रसत्रग्रहैर्देवान् पितॄन् पित्र्यैश्च कर्मभिः । आनर्चुश्च यथाजाति गन्धर्वादीन् यथाविधि ॥ २७ ॥
आराधयितुमिच्छन्तस्ततः कर्मान्तिरेष्वथ । जगुः सामानि गन्धर्वा ननृतुश्चाप्सरोगणाः ॥ २८ ॥
व्याजह्रुर्मुनयो वाचं चित्राक्षरपदां शुभाम् । मन्त्रादितत्त्वविद्वांसो जगदुश्च परस्परम् ॥ २९ ॥
वितण्डावचनाश्चैके निजघ्नुः प्रतिवादिनः । ऋषयस्तत्र विद्वांसः साङ्ख्यार्थन्यायकोविदाः ॥ ३० ॥
न तत्र दुरितं किञ्चिद्विदधुर्ब्रह्मराक्षसाः । न च यज्ञहनो दैत्या न च यज्ञमुषोऽसुराः ॥ ३१ ॥
प्रायश्चित्तं दुरिष्टं वा न तत्र समजायत । शक्तिप्रज्ञाक्रियायोगैर्विधिरासीत् स्वनुष्ठितः ॥ ३२ ॥

---

कुशवज्रों से आहत होकर महीपति ने शरीर त्याग दिया । तब उर्वशी से उत्पन्न उनके पुत्र को पृथ्वी पर नरपति बनाया गया । उस महात्मा को नहुष का पिता कहा जाता है । उस धर्मातमा राजा ने ऋषियों के प्रति अच्छा व्यवहार किया । उस राजा की आयु एवं स्वास्थ्य अति उत्तम था ॥ २१-२२ ॥

वह स्वयं भी बहुत सज्जन था । ब्रह्मवेत्ताओं में श्रेष्ठ उन मुनियों ने उस राजा को प्रसन्न करके धर्म की अभिवृद्धि के लिए विधिपूर्वक सत्र का प्रारम्भ किया ॥ २३ ॥

उन महात्माओं का वह यज्ञ-सत्र बड़ा ही विस्मयकारी हुआ । पूर्वकाल में विश्व की सृष्टि की इच्छा से विश्वस्रष्टाओं की तरह उस यज्ञ में वैखानस, प्रिय सखा बालखिल्य, मरीचि तथा अन्य सूर्य और अग्नि जैसी कान्तिवाले मुनिगण एवं पितर, देवता, अप्सराएँ, सिद्ध, गन्धर्व, नाग तथा चारणगण वहाँ एकत्रित हुए । वह यज्ञ इन्द्रपुरी की तरह उत्तम वस्तुओं से पूर्ण था॥ २४-२६ ॥

आराधना की इच्छा से उन ऋषियों ने स्तोत्र, सत्र तथा ग्रहों से देवताओं की, पित्र्य कर्मों से पितरों की एवं जाति के अनुसार गन्धर्व आदि की पूजा की । उस यज्ञ में गन्धर्वों द्वारा साम गान होता था तथा अप्सराएँ नृत्य करती थीं ॥ २७-२८ ॥

मुनिगण विभिन्न अक्षर विन्यास एवं उत्तम पदों का उच्चारण कर रहे थे । मन्त्र आदि तत्त्वों के ज्ञाता परस्पर वार्ता करते थे एवं कुछ केवल निरर्थक बातों से ही अपने प्रतिवादियों को पराभूत कर रहे थे । वहाँ पर विभिन्न ऋषियों के साथ सांख्य तथा न्यायशास्त्र के ज्ञाता विद्वान् ऋषिगण एकत्रित थे ॥ २९-३० ॥

ब्रह्मराक्षसों ने उस यज्ञ में किसी भी प्रकार का उपद्रव नहीं किया । वहाँ यज्ञघातक एवं यज्ञचोर दैत्य नहीं पहुँचे और न तो वहाँ किसी प्रकार का प्रायश्चित्त या अपशकुन ही हुआ । शक्ति, बुद्धि और क्रिया के योग से सारी

एवं वितेनिरे सत्रं द्वादशाब्दं मनीषिणः। भृग्वाद्या ऋषयो धीरा ज्योतिष्टोमान् पृथक् पृथक् ॥
चक्रिरे पृष्ठगमनान् सर्वानयुतदक्षिणान् ॥ ३३ ॥
समाप्तयज्ञास्ते सर्वे वायुमेव महाधिपम् । पप्रच्छुरमितात्मानं भवद्भिर्यदहं द्विजाः ॥
प्रणोदितश्च वंशार्थं स च तानब्रवीत्प्रभुः ॥ ३४ ॥
शिष्यः स्वयम्भुवो देवः सर्वप्रत्यक्षदृग्वशी । अणिमादिभिरष्टाभिरैश्वर्यैर्यः समन्वितः ॥ ३५ ॥
तिर्यग्योन्यादिभिर्धर्मैः सर्वलोकान्बिभर्ति यः। सप्तस्कन्धादिकं शश्वत् प्लवते योजनाद्वरः ॥ ३६ ॥
विषये नियता यस्य संस्थिताः सप्तका गणाः। व्यूहांस्त्रयाणां भूतानां कुर्वन् यश्च महाबलः॥
तेजसश्चात्युपध्यानं दधातीमं शरीरिणम् ॥ ३७ ॥
प्राणाद्या वृत्तयः पञ्च करणानां च वृत्तिभिः। प्रेर्यमाणाः शरीराणां कुर्वते यास्तु धारणम्॥ ३८ ॥
आकाशयोनिर्हि गुणः शब्दस्पर्शसमन्वितः । तैजसप्रकृतिश्चोक्तोऽप्ययं भावो मनीषिभिः ॥ ३९ ॥
तत्राभिमानी भगवान् वायुश्चातिक्रियात्मकः । वातारणिः समाख्यातः शब्दशास्त्रविशारदः॥ ४० ॥
भारत्या श्लक्ष्णया सर्वान् मुनीन् प्रह्लादयन्निव । पुराणज्ञः सुमनसः पुराणाश्रययुक्तया ॥ ४१ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते प्रक्रियापादे द्वादशवार्षिकसत्रनिरूपणं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

* * *

---

विधि-विधान उत्तम रीति से सम्पन्न हुए। इस प्रकार मुनियों ने बारह वर्ष पर्यन्त यज्ञ किया। भृगु आदि धीर ऋषियों ने अपने अलग ज्योतिष्टोम यज्ञ किये एवं पर्याप्त दक्षिणा देकर सभी को विदा किया ॥ ३१-३३ ॥

हे ब्राह्मणों ! यज्ञ की समाप्ति पर सभी ने शक्तिशाली वायु से वही बात पूछी जो बात आप लोगों ने हमसे आज पूछी है। वंश वर्णन हेतु प्रेरणा पाकर उस प्रभु ने उन ऋषियों से सभी कथाएँ कहीं। भगवान् वायु स्वयंभू के शिष्य, प्रत्यक्षद्रष्टा एवं जितेन्द्रिय हैं। अणिमा आदि आठों ऐश्वर्यों से सम्पन्न होकर वायु पशु-पक्षी आदि की सहायता से धर्मपूर्वक सभी लोकों का भरण-पोषण करते हैं। वे सर्वदा सातों स्कन्धों में योजन-योजन तक उड़ा करते हैं। उनके राज्य में सातों गण अपने-अपने स्थान पर नियत हैं। वे महाबली तीनों भूतों को, एक में संगठित कर प्रज्वलित तेज द्वारा इस शरीरी जीव का पोषण करते हैं। प्राण आदि पाँच वृत्तियाँ इन्द्रियों की वृत्तियों से प्रेरित होकर शरीर को धारण करती हैं। इस तत्त्व को मनीषियों ने आकाश से उत्पन्न हुए दो गुण शब्द तथा स्पर्श वाला तथा तैजस प्रकृति वाला कहा है। वे अभिमानी देवता भगवान वायु अतिक्रियाशील, शब्दशास्त्रविशारद तथा वातारणि कहे जाते हैं। उन पुराणवेत्ता वायुदेव ने उन सभी सहृदय मुनियों को सुन्दर पौराणिक आख्यान सुनाकर हर्षित कर दिया ॥ ३४-४१ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त प्रक्रियापाद में द्वादशवार्षिकयज्ञवर्णन नामक दूसरे अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरञ्जन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ २ ॥**

* * *

# अथ तृतीयोऽध्यायः

## प्रजापतिसृष्टिकथनम्

सूत उवाच

महेश्वरायोत्तमवीर्यकर्मणे सुरर्षभायामितबुद्धितेजसे ।
सहस्त्रसूर्यानलवर्च्चसे नमस्त्रिलोकसंहारविसृष्टये नमः ॥ १ ॥
प्रजापतीन् लोकनमस्कृतांस्तथा स्वयम्भुरुद्रप्रभृतीन् महेश्वरान् ।
भृगुं मरीचिं परमेष्ठिनं मनुं रजस्तमोधर्ममथापि कश्यपम् ॥ २ ॥
वसिष्ठदक्षात्रिपुलस्त्यकर्दमान् रुचिं विवस्वन्तमथापि च क्रतुम् ।
मुनिं तथैवाङ्गिरसं प्रजापतिं प्रणम्य मूर्ध्ना पुलहं च भावतः ॥ ३ ॥
तथैव चुक्रोधनमेकविंशतिं प्रजाविवृद्ध्यार्पितकार्यशासनम् ।
पुरातनानप्यपरांश्च शाश्वतांस्तथैव चान्यान् सगणानवस्थितान् ॥ ४ ॥
तथैव चान्यानपि धैर्यशोभिनो मुनीन् बृहस्पत्युशनः पुरोगमान् ।
तपःशुभाचारऋषीन् दयान्वितान् प्रणम्य वक्ष्ये कलिपापनाशिनीम् ॥ ५ ॥
प्रजापतेः सृष्टिमिमामनुत्तमां सुरेशदेवर्षिगणैरलंकृताम् ।
शुभामतुल्यामनघामृषिप्रियां प्रजापतीनामपि चोल्बणार्च्चिषाम् ॥ ६ ॥

---

# तृतीय अध्याय

## प्रजापति की सृष्टि का वर्णन

सूत जी ने कहा—उस वीर्यवान, कर्मठ, बुद्धिमान, तेजस्वी सुरर्षभ सहस्त्र सूर्य और अग्नि के समान उद्दीप्त, त्रिलोकी का संहार एवं सृष्टि करने वाले महेश्वर को मैं बारम्बार नमस्कार करता हूँ। लोकपूज्य प्रजापति गण, स्वयम्भू रुद्र आदि महेश्वर, भृगु, मरीचि, परमेष्ठी, मनु, रजोगुण एवं तमोगुण धर्म वाले कश्यप, वसिष्ठ, दक्ष, अत्रि, पुलस्त्य, कर्दम, रुचि, विवस्वान् एवं क्रतु, मुनि अङ्गिरा और प्रजापति को भावपूर्वक शिरसा प्रणाम करता हूँ। मैं इक्कीस चुक्रोधन, जिनका कार्यशासन प्रजा वृद्धि है एवं अन्य पुरातन और अन्य भी शाश्वत, अन्य गणों के साथ वर्तमान सभी मनु, धैर्यवान्, तपस्यारत और शुभ आचारयुक्त बृहस्पति-शुक्र आदि मुनियों का अभिवादन करता हूँ। मैं कलि के पापों का नाश करने वाली अनुत्तमा प्रजापति की सृष्टि का वर्णन करता हूँ, जो सृष्टि, सुरेश, देवर्षिगणों से भूषित, शुभ, अतुल्य, अमदा एवं ऋषियों को प्रिय है ॥ १-६ ॥

तपोभृतां ब्रह्मदिनादिकालिकीं प्रभूतमाविष्कृतपौरुषश्रियम् ।
श्रुतौ स्मृतौ च प्रसृतामुदाहृतां परां पराणामनिलप्रकीर्त्तिताम् ॥ ७ ॥
समासबन्धैर्नियतैर्यथातथं विशब्दनेनापि मनःप्रहर्षिणीम् ।
यस्याञ्च बद्धा प्रथमा प्रवृत्तिः प्राधानिकी चेश्वरकारिता च ॥ ८ ॥
यत्तत् स्मृतं कारणमप्रमेयं ब्रह्म प्रधानं प्रकृतिप्रसूतिः ।
आत्मा गुहा योनिरथापि चक्षुः क्षेत्रं तथैवामृतमक्षरञ्च ॥ ९ ॥
शुक्रं तपः सत्त्वमतिप्रकाशं तद्व्यष्टि नित्यं पुरुषं द्वितीयम् ।
तमप्रमेयं पुरुषेण युक्तं स्वयम्भुवा लोकपितामहेन ॥ १० ॥
उत्पादकत्वाद्रजसोतिरेकात् कालस्य योगान्निगमावधेश्च ।
क्षेत्रज्ञयुक्तान् नियतान्विकारान् लोकस्य सन्तानविवृद्धिहेतून् ।
प्रकृत्यवस्था सुषुवे तथाऽष्टौ सङ्कल्पमात्रेण महेश्वरस्य ॥ ११ ॥
देवासुराद्रिद्रुमसागराणां मनुप्रजेशर्षिपितृद्विजानाम् ।
पिशाचयक्षोरगराक्षसानाम् ताराग्रहार्क्कर्क्षनिशाचराणाम् ॥ १२ ॥
मासर्त्तुसंवत्सररात्र्यहानाम् दिक्कालयोगादियुगायनानां ।
वनौषधीनामपि वीरुधाञ्च जलौकसामप्सरसां पशूनाम् ॥ १३ ॥

---

जिसमें प्रदीप्त कान्ति वाले प्रजापति, विशुद्ध वाणी, बुद्धि, तेजस्वी तपस्वियों का वर्णन है । इसमें ब्रह्मा के दिन आदि काल का वर्णन तथा पूर्णरूप से पौरुष एवं श्री का वर्णन है । जो श्रुति और स्मृति में विस्तार से वर्णित है । जिस उत्तमोत्तम सृष्टि की कथा का वर्णन वायुदेव ने किया है, और जो नियत समास-बन्धों एवं विविध शब्दों से चित्त को आह्लादित करने वाली है । जिस प्रजा की ब्रह्मा ने सर्वप्रथम बुद्धिपूर्वक रचना की, जिससे ईश्वर का प्रधान कर्त्तव्य और प्रेरणा परिलक्षित होती है ॥ ७-८ ॥

उस प्रकृति प्रसूति प्रधान ब्रह्म का, जिसे अप्रमेय कारण भी कहा जाता है, जो आत्मा, गुहा, योनि एवं चक्षु, क्षेत्र, अमृत, अक्षर, शुक्र, तप तथा प्रकाशमय सत्त्व है, उसका यहाँ वर्णन है । द्वितीय, नित्य, व्यष्टि पुरुष लोक पितामह स्वयंभू पुरुष से संयुक्त है ॥ ९-१० ॥

रजोगुण की अधिकता और उत्पादकता से काल संयोग तथा नियम के कारण, क्षेत्रज्ञ से संयुक्त लोक की सन्तान वृद्धि के निमित्तभूत समस्त विकार तथा आठों प्रकृतियाँ महेश्वर के संकल्प मात्र से उत्पन्न हुई हैं ॥ ११ ॥

देव, असुर, अद्रि, द्रुम तथा समुद्र की, गन्धर्व, यक्ष, उरग तथा मनुष्य की; मनु, प्रजापति, ऋषि, पितर तथा द्विजातियों की, पिशाच, यक्ष, उरग तथा राक्षसों की, तारा, ग्रह, सूर्य, नक्षत्र एवं निशाचरों की सृष्टि का वर्णन है ॥ १२ ॥

मास, ऋतु, संवत्सर, रात्रि तथा दिनों की दिक्, काल, योग आदि तथा युग और अयनों की; वन की ओषधियों एवं लताओं का, जलीय जन्तुओं का तथा अप्सराओं का एवं पशुओं का यहाँ वर्णन है ॥ १३ ॥

विद्युत्सरिन्मेघविहङ्गमानां यत्सूक्ष्मगं यद्भुवि यद्वियत्स्थम् ।
यत् स्थावरं यत्र यदस्ति किञ्चित् सर्वस्य तस्यास्ति गतिर्विभक्तिः ॥ १४ ॥
छन्दांसि वेदाः सऋचो यजूंषि सामानि सोमश्च तथैव यज्ञः ।
आजीव्यमेषां यदभीप्सितञ्च देवस्य तस्यैव च वै प्रजापतेः ॥ १५ ॥
वैवस्वतस्यास्य मनोः पुरस्तात् सम्भूतिरुक्ता प्रसवश्च तेषाम् ।
येषामिदं पुण्यकृतां प्रसूत्या लोकत्रयं लोकनमस्कृतानाम् ।
सुरेशदेवर्षिमनुप्रधीनामापूरितञ्चोपरिभूषितञ्च ॥ १६ ॥
रुद्रस्य शापात् पुनरुद्भवश्च दक्षस्य चाप्यत्र मनुष्यलोके ।
वासः क्षितौ वा नियमाद्भवस्य दक्षस्य चात्र प्रतिशापलाभः ॥ १७ ॥
मन्वन्तराणां परिवर्त्तनानि युगेषु सम्भूतिविकल्पनञ्च ।
ऋषित्वमार्षस्य च संप्रवृद्धिर्यथा युगादिष्वपि चेत्तदत्र ॥ १८ ॥
ये द्वापरेषु प्रथयन्ति वेदान् व्यासाश्च तेऽत्र क्रमशो निबद्धाः ।
कल्पस्य संख्या भुवनस्य संख्या ब्राह्मस्य चाप्यत्र दिनस्य संख्या ॥ १९ ॥
अण्डोद्भिजस्वेदजरायुजानां धर्मात्मनां स्वर्गनिवासिनां वा ।
ये यातनास्थानगताश्च जीवास्तर्केण तेषामपि च प्रमाणम् ॥ २० ॥

---

विद्युत्, सरित्, मेघ एवं विहङ्गों की; सूक्ष्म गतिवाले, भूमि या आकाश में निवास करने वाले, स्थावर इत्यादि जो कुछ भी हैं, अर्थात् ब्रह्मा से लेकर जो कुछ उत्पन्न हुआ सब की गति और विभागों का यहाँ वर्णन किया गया है ॥ १४ ॥

छन्द एवं ऋचाओं के साथ वेद (ऋक्, यजुः, साम, सोम, यज्ञ एवं इनके आश्रय) और जो कुछ ईश्वर एवं उनकी प्रजा के अभिलषित पदार्थ का वर्णन है ॥ १५ ॥

प्रथम वैवस्वत मनु, फिर उन लोकपूज्य पुण्यात्माओं की उत्पत्ति का वर्णन किया गया है जिनकी उत्पत्ति से तीनों लोक, सुरेश, देवर्षि एवं मनु आदि वंश भरे-पूरे और सुशोभित होते हैं ॥ १६ ॥

रुद्र के शाप के कारण दक्ष का फिर से मनुष्यलोक में जन्म लेना, शिव का पृथ्वी पर नियमपूर्वक रहना तथा दक्ष का प्रतिशाप पाना वर्णित है ॥ १७ ॥

मन्वन्तरों का परिवर्तन, तथा युग-युग में उत्पत्ति, उनका बारम्बार जन्म लेकर ऋषि होना, युगादिकों में ऋषियों की वृद्धि इत्यादि सभी बातें यहाँ कही गई हैं ॥ १८ ॥

द्वापर युग में वेदों को प्रकाशित करने वाले जो-जो व्यास हुए हैं उन सभी का यहाँ क्रमशः वर्णन है । कल्पों, भुवनों तथा ब्रह्मा के दिन की गणना भी यहाँ दी हुई है ॥ १९ ॥

अण्डज, उद्भिज, स्वेदज तथा जरायुज जीवों तथा धर्मात्मा स्वर्गवासियों एवं यातना स्थान में पहुँचे सभी प्राणियों का तर्कयुक्त वर्णन है ॥ २० ॥

आत्यन्तिकः प्राकृतिकश्च योऽयं नैमित्तिकश्च प्रतिसर्गहेतुः ।
बन्धश्च मोक्षश्च विशिष्य तत्र प्रोक्ता च संसारगतिः परा च ॥ २१ ॥
प्रकृत्यवस्थेषु च कारणेषु या च स्थितिर्या च पुनः प्रवृत्तिः ।
तच्छास्त्रयुक्त्या स्वमतिप्रयत्नात् समस्तमाविष्कृतधीधृतिभ्यः ।
विप्रा ऋषिभ्यः समुदाहृतं यद्यथातथं तच्छृणुतोच्यमानम् ॥ २२ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते प्रक्रियापादे प्रजापतिसृष्टिकथनं नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

* * *

---

यहाँ पुनरावृत्ति का आत्यन्तिक, प्राकृतिक और सामयिक कारण, बन्धन और मुक्ति के बीच अन्तर और भौतिक अस्तित्व के अन्तिम मार्ग का वर्णन किया गया है ॥ २१ ॥

प्रकृति की अवस्थाओं में कारणों की स्थिति क्या है और पुनः सम्मिलित होना क्या है? उस शास्त्र की युक्ति से एवं अपनी बुद्धि से बुद्धिमानों के लिए प्रकाशित की गयी हैं । हे ब्राह्मणों ! ऋषियों ने जो कुछ विस्तारपूर्वक समझाया है, वैसे ही मैं कह रहा हूँ, कृपया उसे सुनिए ॥ २२ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त प्रक्रियापाद में प्रजापति की सृष्टि का वर्णन नामक तृतीय अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरञ्जन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ३ ॥**

* * *

# अथ चतुर्थोऽध्यायः
## सृष्टिप्रकरणम्

ऋषयस्तु ततः श्रुत्वा नैमिषारण्यवासिनः । प्रत्यूचुस्ते ततः सर्वे सूतं पर्याकुलेक्षणाः ॥ १ ॥
भवान् वै वंशकुशलो व्यासात् प्रत्यक्षदर्शवान् । तस्मात्त्वं भवनं कृत्स्नं लोकस्यामुष्य वर्णय ॥ २ ॥
यस्य यस्यान्वया ये ये तांस्तानिच्छाम वेदितुम् । तेषां पूर्वर्षिसृष्टिं च विचित्रां तां प्रजापतेः ॥ ३ ॥
असकृत्परिपृष्टस्तैर्महात्मा लोमहर्षणः । विस्तरेणाऽऽनुपूर्व्या च कथयामास सत्तमः ॥ ४ ॥

लोमहर्षण उवाच

पृष्टां चैतां कथां दिव्यां श्लक्ष्णां पापप्रणाशिनीम् । कथ्यमानां मया चित्रां बह्वर्थां श्रुतिसम्मताम् ॥ ५ ॥
यश्चेमां धारयेन्नित्यं शृणुयाद्वाऽप्यभीक्ष्णशः । श्रावयेच्चापि विप्रेभ्यो यतिभ्यश्च विशेषतः ॥ ६ ॥
शुचिः पर्वसु युक्तात्मा तीर्थेष्वायतनेषु च । दीर्घमायुरवाप्नोति स पुराणानुकीर्त्तनात् ॥
स्ववंशधारणं कृत्वा स्वर्गलोके महीयते ॥ ७ ॥
विस्तारावयवं तेषां यथाशब्दं यथाश्रुतम् । कीर्त्यमानं निबोधध्वं सर्वेषां कीर्तिवर्द्धनम् ॥ ८ ॥

---

## चतुर्थ अध्याय
### प्राचीन ऋषियों की विचित्र सृष्टि का वर्णन

नैमिषारण्य में निवास करने वाले ऋषियों ने जब यह सुना तब उन्होंने विस्मय भरे नेत्रों से सूत जी से कहा—आप वंशों से भलीभाँति परिचित हैं और आपने प्रत्यक्ष रूप में व्यासजी से सब कुछ प्राप्त किया है । इसलिए आप इस समस्त लोक की उत्पत्ति का वर्णन कीजिये । हम उनमें से प्रत्येक के वंशजों के नाम तथा प्रजापति द्वारा प्राचीन ऋषियों की विचित्र सृष्टि का भी वर्णन जानना चाहते हैं । उनके बार-बार इस प्रकार पूँछने पर महात्मा लोमहर्षण (सूतजी) ने क्रम से उनका विस्तारपूर्वक वर्णन किया ॥ १-४ ॥

लोमहर्षणजी ने कहा—यह जो समस्त पापों का नाश करने वाली, दिव्य एवं मनोहर, अनेक अर्थो वाली वेदों के अनुकूल कथा आप लोगों ने हमसे पूँछी है और जो कुछ भी मैं कह रहा हूँ उसे जो कोई भी प्रतिदिन ध्यान करता है या बार-बार सुनता है अथवा विशेष रूप से इसे ब्राह्मणों और यतियों को उसे त्योहारों, पवित्र स्थानों और मन्दिरों में अपना मन शुद्ध और स्थिर रख कर सुनाएगा उसे इसके फलस्वरूप दीर्घ आयु प्राप्त होगी । अपने वंश को धारण करने वाला स्वर्ग लोक में महिमामण्डित होता है ॥ ५-७ ॥

इनके विस्तार वाले भाग को सुनकर शब्दशः वर्णन करने से कीर्ति बढ़ती है ॥ ८ ॥

धन्यं यशस्यं शत्रुघ्नं स्वर्ग्यमायुर्विवर्धनम् । कीर्तनं स्थिरकीर्तीनां सर्वेषां पुण्यकारिणाम् ॥ ९ ॥
सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वन्तराणि च । वंशानुचरितं चेति पुराणं पञ्चलक्षणम् ॥ १० ॥
कल्पेभ्योऽपि हि यः कल्पः शुचिभ्यो नियतः शुचिः । पुराणं संप्रवक्ष्यामि मारुतं वेदसम्मितम् ॥ ११ ॥
प्रबोधः प्रलयश्चैव स्थितिरुत्पत्तिरेव च । प्रक्रिया प्रथमः पादः कथावस्तुपरिग्रहः ॥ १२ ॥
उपोद्घातोऽनुषङ्गश्च उपसंहार एव च । धर्म्यं यशस्यमायुष्यं सर्वपापप्रणाशनम् ॥ १३ ॥
एवं हि पादाश्चत्वारः समासात् कीर्तिता मया । वक्ष्याम्येतान् पुनस्तांस्तु विस्तरेणयथाक्रमम् ॥ १४ ॥
तस्मै हिरण्यगर्भाय पुरुषायेश्वराय च । अन्ताय प्रथमायैव विशिष्टाय प्रजात्मने ॥
ब्रह्मणे लोकतन्त्राय नमस्कृत्वा स्वयम्भुवे ॥ १५ ॥
महदाद्यं विशेषान्तं सवैरूप्यं सलक्षणम् । पञ्चप्रमाणं षट्तन्त्रं पुरुषाधिष्ठितं नुतम् ॥
असंशयात् प्रवक्ष्यामि भूतसर्गमनुत्तमम् ॥ १६ ॥
अव्यक्तकारणं यत्तु नित्यं सदसदात्मकम् । प्रधानं प्रकृतिं चैव यमाहुस्तत्त्वचिन्तकाः ॥ १७ ॥
गन्धवर्णरसैर्हीनं शब्दस्पर्शविवर्जितम् । अजातं ध्रुवमक्षय्यं नित्यं स्वात्मन्यवस्थितम् ॥ १८ ॥
जगद्योनिं महद्भूतं परं ब्रह्म सनातनम् । विग्रहं सर्वभूतानामव्यक्तमभवत् किल ॥ १९ ॥
अनाद्यन्तमजं सूक्ष्मं त्रिगुणं प्रभवाव्ययम् । असाम्प्रतमविज्ञेयं ब्रह्माग्रे समवर्तत ॥ २० ॥
तस्यात्मना सर्वमिदं व्याप्तमासीत्तमोमयम् । गुणसाम्ये तदा तस्मिन् गुणभावे तमोमये ॥ २१ ॥

---

धन्य है वह जो स्थिर कीर्त्ति वाले पुण्यात्मा महात्माओं का गुणगान करता है और इससे प्रसिद्धि और स्वर्ग प्राप्त करता है । इससे उसके शत्रुओं का नाश होता और आयु में वृद्धि होती है । सृष्टि, प्रलय, वंश, मन्वन्तर और वंशानुचरित—ये पुराण के पाँच लक्षण हैं ॥ ९-१० ॥

यह न्याय से भी न्याय और शुचि से भी निश्चित ही शुद्धि है । अब मैं वेदों द्वारा सम्मत वायुपुराण का वर्णन करूँगा । इस पुराण में प्रबोध (अर्थात् जागृति या सृष्टि), प्रलय, स्थिति और उत्पत्ति का वर्णन है । सर्वप्रथम प्रक्रिया पाद कहा गया है जिसमें कथावस्तु का वर्णन है । इसके बाद उपोद्घात पाद, अनुषङ्ग पाद तथा उपसंहार पाद भी हैं । ये सभी धर्म, यश, आयु का वर्द्धन करने वाले तथा सर्व-पाप नाशक हैं । इस प्रकार चारों पादों को मैंने संक्षेप में कह दिया । इनका पुनः क्रमशः विस्तार से वर्णन करूँगा । उस हिरण्यगर्भ-पुरुषेश्वर, अज, प्रथम, विशिष्ट, प्रजारूप, लोकतन्त्र एवं स्वयंभू ब्रह्मा को प्रणाम है ॥ ११-१५ ॥

महत् तत्त्व से लेकर विशेष तक विभिन्न रूप-लक्षणों से सम्पन्न पञ्च-प्रमाण तथा छह तन्त्रों वाली, पुरुषाधीष्ठित, वन्दनीय अनुत्तम भूतसृष्टि को एवं सत्-असत् रूपी अव्यक्त कारण आदि प्रधान प्रकृति को मैं तत्त्वचिन्तकों के लिए कहूँगा ॥ १६-१७ ॥

गन्ध-वर्ण एवं रसादि से रहित, शब्द-स्पर्श से रहित, अजात, ध्रुव, अक्षय्य, नित्य, स्व-स्थित, जगत् का आदि कारण, महत् भूत, परब्रह्म, सनातन तथा समस्त भूतों के शरीर रूप और अव्यक्त, आदि-अन्त से रहित, सूक्ष्म, निर्गुणात्मक, सब की उत्पत्ति तथा प्रलय का स्थान एवं असाम्प्रत जो अविज्ञेय ब्रह्म सर्वप्रथम था, उसी से

सर्गकाले प्रधानस्य क्षेत्रज्ञाधिष्ठितस्य वै । गुणभावाद्वाच्यमानो महान् प्रादुर्बभूव ह ॥ २२ ॥
सूक्ष्मेण महता सोऽथ अव्यक्तेन समावृतः । सत्त्वोद्रिक्तो महानग्रे सत्त्वमात्रप्रकाशकम् ॥
मनो महांश्च विज्ञेयो मनस्तत्कारणं स्मृतम् ॥ २३ ॥
लिङ्गमात्रसमुत्पन्नः क्षेत्रज्ञाधिष्ठितस्तु सः । धर्मादीनां तु रूपाणि लोकतत्त्वार्थहेतवः ॥
महांस्तु सृष्टिं कुरुते नोद्यमानः सिसृक्षया ॥ २४ ॥
मनो महान्मतिर्ब्रह्मा पूर्बुद्धिः ख्यातिरीश्वरः। प्रज्ञा चितिः स्मृतिः संवित् विपुरं चोच्यते बुधैः ॥ २५ ॥
मनुते सर्वभूतानां यस्माच्चेष्टाफलं विभुः । सौक्ष्मत्वेन विवृद्धानां तेन तन्मन उच्यते ॥ २६ ॥
तत्त्वानामग्रजो यस्मान्महांश्च परिमाणतः । शेषेभ्योऽपि गुणेभ्योऽसौ महानिति ततः स्मृतः ॥ २७ ॥
बिभर्ति मानं मनुते विभागं मन्यतेऽपि च । पुरुषो भोगसम्बन्धात् तेन चासौ मतिः स्मृतः ॥ २८ ॥
बृहत्त्वाद् बृंहणत्वाच्च भावानां सलिलाश्रयात्। यस्माद् बृंहयते भावान् ब्रह्मा तेन निरुच्यते॥ २९ ॥
आपूरयित्वा यस्माच्च कृत्स्नान् देहाननुग्रहैः । तत्त्वभावांश्च नियतां स्तेन भूरिति चोच्यते ॥ ३० ॥
बुध्यते पुरुषश्चात्र सर्वभावान् हिताहितान् । यस्माद् बोधयते चैव तेन बुद्धिर्निरुच्यते ॥ ३१ ॥
ख्यातिः प्रत्युपभोगश्च यस्मात् संवर्त्तते ततः । भोगश्च ज्ञाननिष्ठत्वात्तेन ख्यातिरिति स्मृतः ॥ ३२ ॥
ख्यायते तद्गुणैर्वाऽपि नामादिभिरनेकशः । तस्माच्च महतः संज्ञा ख्यातिरित्यभिधीयते ॥ ३३ ॥

---

यह सम्पूर्ण तमोमय जगत् व्याप्त था । उन गुणों की साम्यावस्था में अर्थात् केवल एक ही गुण-भाव वाले तमोमय सृष्टिसर्ग में क्षेत्रज्ञ के अधिष्ठान से महान् नामक तत्त्व उत्पन्न हुआ ॥ १८-२२ ॥

यह पहले सूक्ष्म महत् अव्यक्त से आवृत्त था । सर्वप्रथम सत्त्व से महान् नामक तत्त्व उत्पन्न हुआ । यह प्रकाश रूपी मन ही महान् एवं सत्त्व कहा जाता है । उस महान् का कारण भी मन ही है । क्षेत्रज्ञ के अधिष्ठान से वह लिङ्ग मात्र परिमाण में उत्पन्न हुआ । धर्म आदि के स्वरूप इस जगत् के वास्तविक अर्थ के कारण हैं । सृष्टि की इच्छा होने पर वह महान् ही सृष्टि करता है । उसी को विद्वज्जन मन, महान्, मति, ब्रह्मा, भू, बुद्धि, ख्याति, ईश्वर, प्रज्ञा, चिति, स्मृति, संवित् एवं विपुर कहते हैं । सूक्ष्मता से विस्तार को प्राप्त समस्त भूतों की चेष्टा के फल को यह विभु मनन करने में सक्षम है इसलिए इसको मन कहते हैं । सभी तत्त्वों में सर्वप्रथम उत्पन्न होने तथा परिमाण में शेष गुणों से बड़ा (महान्) होने के कारण इसको महान् कहा जाता है ॥ २३-२७ ॥

यह मान रखता है, जगत् तथा पुरुष के भोगादि सम्बन्धों के विभाग को जानता है इसलिए उसे मति कहा जाता है । भावों के बृहत् और बृंहण होने के कारण और सलिल के आश्रय से उनके विस्तार करने के कारण इसका नाम ब्रह्मा है ॥ २८-२९ ॥

सभी देहधारियों तथा नियत तत्त्व भावों को अपने अनुग्रह द्वारा भरण करता है इसलिए यह भू कहलाता है । मनुष्य के अच्छे-बुरे सभी भावों को समझने के कारण तथा उनका ज्ञान कराने के कारण उसे बुद्धि कहा जाता है ॥ ३०-३१ ॥

अपने गुणों के कारण इसकी अनेक नामों से ख्याति है और भोग के ज्ञाननिष्ठ होने के कारण प्रसिद्धि तथा प्रत्युपभोग होता है इसलिए इस महत् को ख्याति कहते हैं ॥ ३२-३३ ॥

साक्षात् सर्वं विजानाति महात्मा तेन चेश्वरः । तस्माज्जाता ग्रहाश्चैव प्रज्ञा तेन स उच्यते ॥ ३४ ॥
ज्ञानादीनि च रूपाणि क्रतुकर्मफलानि च । चिनोति यस्माद्भोगार्थान्तेनासौ चितिरुच्यते ॥ ३५ ॥
वर्त्तमानान्यतीतानि तथा चानागतान्यपि । स्मरते सर्वकार्याणि तेनासौ स्मृतिरुच्यते ॥ ३६ ॥
कृत्स्नं च विन्दते ज्ञानं तस्मान्माहात्म्यमुच्यते । तस्माद्विदेर्विदेश्चैव संविदित्यभिधीयते ॥ ३७ ॥
विद्यते स च सर्वस्मिन् सर्वं तस्मिंश्च विद्यते । तस्मात्संविदिति प्रोक्तो महान्वै बुद्धिमत्तरैः ॥ ३८ ॥
ज्ञानात्तु ज्ञानमित्याह भगवान् ज्ञानसन्निधिः । द्वन्द्वानां विपुरीभावाद्विपुरं प्रोच्यते बुधैः ॥ ३९ ॥
सर्वेशत्वाच्च लोकानामवश्यं च तथेश्वरः । बृहत्वाच्च स्मृतो ब्रह्मा भूतत्वाद्भव उच्यते ॥ ४० ॥
क्षेत्रक्षेत्रज्ञविज्ञानादेकत्वाच्च स कः स्मृतः । यस्मात् पुर्यनुशेते च तस्मात् पुरुष उच्यते ॥
नोत्पादितत्वात् पूर्वत्वात् स्वयम्भूरिति चोच्यते ॥ ४१ ॥
पर्यायवाचकैः शब्दैस्तत्त्वमाद्यमनुत्तमम् । व्याख्यातं तत्त्वभावज्ञैरेवं सद्भावचिन्तकैः ॥ ४२ ॥
महान् सृष्टिं विकुरुते चोद्यमानः सिसृक्षया । संकल्पोऽध्यवसायश्च तस्य वृत्तिद्वयं स्मृतम् ॥ ४३ ॥
धर्मादीनि च रूपाणि लोकतत्त्वार्थहेतवः । त्रिगुणस्तु स विज्ञेयः सत्त्वराजसतामसः ॥ ४४ ॥
त्रिगुणाद्रजसोद्रिक्तादहङ्कारस्ततोऽभवत् । महता चावृतः सर्गो भूतादिविकृतस्तु सः ॥ ४५ ॥
तस्माच्च तमसोद्रिक्तादहङ्कारादजायत । भूततन्मात्रसर्गस्तु भूतादिस्तामसस्तु सः ॥ ४६ ॥

---

ये महान् सबको साक्षात् रूप से जानता है इसलिए इसका नाम ईश्वर है । इसी महान् से समस्त ग्रह भी उत्पन्न हुए हैं इसलिए इसका नाम प्रज्ञा है । ज्ञान आदि के स्वरूप यज्ञ तथा कर्मों के फल हैं जिसे वह भोग के लिए चुनता है अत: इसे चिति कहते हैं । यह वर्तमान, अतीत तथा भविष्य के सभी कार्यों को याद रखता है इसलिए इसका नाम स्मृति है । समस्त ज्ञान को प्राप्त करने के कारण इसे माहात्म्य कहा गया है । यह ज्ञाता है और ज्ञान भी तथा वह सभी में और सब कुछ उसमें विद्यमान रहता है इसलिए बुद्धिमान जन उसे संविद् कहते हैं । भगवान् ने इसे ज्ञान का स्रोत होने के कारण ज्ञान कहा है । द्वैत के विपरीत स्वभाव के कारण विद्वान् इसे विपुर कहते हैं । सभी लोकों का ईश होने के कारण वह निश्चित रूप से ईश्वर है । उसकी बृहदता के कारण उन्हें ब्रह्मा कहते है और उसके होने के कारण उन्हें भव कहा जाता है ॥ ३४-४० ॥

क्षेत्र और क्षेत्रज्ञ के विज्ञान तथा एकत्व के कारण इसे 'क' कहा जाता है । वह इस शरीर रूपी पुरी में सोता है इसलिए उसे पुरुष कहा जाता है । चूँकि यह उत्पन्न नहीं होता तथा उसके भी पहले विद्यमान होता है, इसलिए इसे स्वयम्भू कहा जाता है । सद्भावों के चिन्तन करने वाले तथा तत्त्वों के भावों को जानने वालों ने इस अनुत्तम-आद्य तत्त्व की व्याख्या विभिन्न पर्यायवाची शब्दों से की है । यह महान् सृष्टि की इच्छा होने पर सृष्टि करता है । संकल्प और अध्यवसाय (इस महान् की) दो वृत्तियाँ हैं । लोक-तत्त्वार्थ हेतु धर्म आदि इसके रूप कहे गए हैं तथा इसे सात्त्विक, राजस एवं तामस रूप से त्रिगुणात्मक समझना चाहिए ॥ ४१-४४ ॥

इन तीन गुणों में से रजोगुण की अधिकता होने से अहङ्कार तत्त्व की उत्पत्ति हुई । वह महत् से ढका हुआ और भूतादि से विकृत था । अन्धकार के उस स्रोत से अहङ्कार का जन्म हुआ । उस तामस भूतादि से भूततन्मात्राओं की सृष्टि हुई । उन भूतादि (तन्मात्राओं) के विकृत होने पर सर्वप्रथम शब्द तन्मात्रा की उत्पत्ति हुई ॥ ४५-४६ ॥

आकाशं शुषिरं तस्मादुद्रिक्तं शब्दलक्षणम् । आकाशं शब्दमात्रं तु भूतादिश्चावृणोत् पुनः ॥ ४७ ॥
शब्दमात्रं तदाकाशं स्पर्शमात्रं ससर्ज ह । भूतादिस्तु विकुर्व्वाणः शब्दमात्रं ससर्ज ह ॥ ४८ ॥
बलवान् जायते वायुः स वै स्पर्शगुणो मतः। आकाशं शब्दमात्रं तु स्पर्शमात्रं समावृणोत् ॥ ४९ ॥
रसमात्रास्तु ता ह्यापो रूपमात्राभिरावृणोत् । आपो रसान् विकुर्वन्त्यो गन्धमात्रं ससर्जिरे ॥ ५० ॥
सङ्घातो जायते तस्मात्तस्य गन्धो गुणः स्मृतः । रसमात्रं तु तत्तोयं गन्धमात्रं समावृणोत् ॥ ५१ ॥
तस्मिंस्तस्मिंस्तु तन्मात्रा तेन तन्मात्रता स्मृता । अविशेषवाचकत्वादविशेषास्ततः स्मृताः ॥
अशान्तघोरमूढत्वादविशेषास्ततः पुनः ॥ ५२ ॥
भूततन्मात्रसर्गोऽयं विज्ञेयस्तु परस्परात् । वैकारिकादहङ्कारात्सत्वोद्रिक्तात्तु सात्त्विकात् ॥
वैकारिकः स सर्गस्तु युगपत्सम्प्रवर्तते ॥ ५३ ॥
बुद्धीन्द्रियाणि पञ्चैव पञ्च कर्मेन्द्रियाण्यपि । साधकानीन्द्रियाणि स्युर्देवा वैकारिका दश ॥
एकादशं मनस्तत्र देवा वैकारिकाः स्मृताः ॥ ५४ ॥
श्रोत्रं त्वक् चक्षुषी जिह्वा नासिका चैव पञ्चमी । शब्दादीनामवाप्त्यर्थं बुद्धियुक्तानि वक्ष्यते ॥ ५५ ॥
पादौ पायुरुपस्थश्च हस्तौ वाग्दशमी भवेत् । गतिर्विसर्गो ह्यानन्दः शिल्पं वाक्यञ्च कर्म च ॥ ५६ ॥

---

उससे शब्द-लक्षणों वाले शुष्क आकाश की उत्पत्ति हुई । फिर शब्दलक्षणापन्न आकाश को भूतादि अहंकार ने ढँक लिया और उससे स्पर्शतन्मात्रा की सृष्टि हुई । स्पर्शतन्मात्रा से बलवान् स्पर्श गुण वाले वायु की उत्पत्ति हुई तथा शब्द तन्मात्रा वाले आकाश ने स्पर्श तन्मात्रा को ढक लिया ॥ ४७-४९ ॥

तब उस विकृत वायु से रूप-तन्मात्रा की सृष्टि हुई । वायु से 'रूप' गुण वाली ज्योति उत्पन्न हुई । ज्योति की रूप-तन्मात्रा ने वायु की स्पर्श-तन्मात्रा को आच्छादित कर लिया । फिर ज्योति विकृत होकर रस-तन्मात्रा की सृष्टि करती है । उसके बाद ताप के संयोग से रसमय जल की उत्पत्ति हुई । जल की इस तन्मात्रा ने रूप-तन्मात्रा को आवृत कर लिया । जलीय रस-तन्मात्रा विकृत होकर गन्ध-तन्मात्रा की उत्पत्ति करती है । इन दोनों से 'गन्ध' गुण समन्वित संघात (पृथ्वी) की सृष्टि हुई । रस-तन्मात्रा वाले जल ने गन्ध-तन्मात्रा को आवृत्त कर लिया ।

इन भूतों में शब्द आदि की मात्रा विद्यमान रहती है इसलिए इनको तन्मात्रा कहते हैं । नाम की विशेषता न होने से तथा शान्त-घोर या मूढ़ता न होने के कारण इन तन्मात्राओं को अविशेष कहा जाता है ॥ ५०-५२ ॥

इन भूतादिकों और तन्मात्राओं की उत्पत्ति पारस्परिक (अर्थात् एक-दूसरे के सहयोग से) समझनी चाहिए । जब विकार युक्त सत्त्व एवं अहंकार से सत्त्व का उद्रेक होता है तब वैकारिक सृष्टि एक साथ प्रवृत्त होती है । पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ तथा पाँच कर्मेन्द्रियाँ कही गई हैं । साधक या करण को इन्द्रिय कहते हैं जो दस वैकारिक देव के नाम से जाने जाते हैं । ग्यारहवाँ वैकारिक देव मन कहा गया है ॥ ५३-५४ ॥

श्रोत्र, त्वचा, चक्षु, जिह्वा एवं पाँचवीं इन्द्रिय नासिका—ये ज्ञानेन्द्रियाँ शब्द इत्यादि तन्मात्राओं की प्राप्ति अथवा उनका ज्ञान कराने के लिए हैं । दो पैर, गुदा, लिंग, दो हाथ तथा दसवीं इन्द्रिय वाणी है जिनके कर्म क्रमशः गमन, विसर्ग, आनन्द, शिल्प तथा वाक्य हैं ॥ ५५-५६ ॥

आकाशं शब्दमात्रञ्च स्पर्शमात्रं समाविशेत्। द्विगुणस्तु ततो वायुः शब्दस्पर्शात्मकोऽभवत् ॥ ५७ ॥
रूपं तथैव विशतः शब्दस्पर्शगुणावुभौ। त्रिगुणस्तु ततश्चाग्निः स शब्दस्पर्शरूपवान् ॥ ५८ ॥
सशब्दस्पर्शरूपञ्च रसमात्रं समाविशत्। तस्माच्चतुर्गुणा ह्यापो विज्ञेयास्ता रसात्मिकाः ॥ ५९ ॥
सशब्दस्पर्शरूपेषु गन्धस्तेषु समाविशत्। संयुक्ता गन्धमात्रेण आचिन्वन्ति महीमिमाम् ॥
तस्मात्पञ्चगुणा भूमिः स्थूलभूतेषु दृश्यते ॥ ६० ॥
शान्ता घोराश्च मूढाश्च विशेषास्तेन ते स्मृताः। परस्परानुप्रवेशाद्धारयन्ति परस्परम् ॥ ६१ ॥
भूमेरन्तस्त्विदं सर्वं लोकालोकघनावृतम्। विशेषा इन्द्रियग्राह्या नियतत्वाच्च ते स्मृताः ॥ ६२ ॥
गुणं पूर्वस्य पूर्वस्य प्राप्नुवन्त्युत्तरोत्तरम्। तेषां यावच्च यद्यच्च तत्तत्तावद्गुणं स्मृतम् ॥ ६३ ॥
उपलभ्य शुचेर्गन्धं केचिद्वायोरनैपुणात्। पृथिव्यामेव तद्विद्यादेषां वायोश्च संश्रयात् ॥ ६४ ॥
एते सप्त महावीर्या नानाभूताः पृथक् पृथक्। नाशक्नुवन् प्रजाः स्त्रष्टुमसमागम्य कृत्स्नशः ॥
ते समेत्य महात्मानो ह्ययोन्यस्यैव संश्रयात् ॥ ६५ ॥
पुरुषाधिष्ठितत्वाच्च अव्यक्तानुग्रहेण च। महदाद्या विशेषान्ता अण्डमुत्पादयन्ति ते ॥ ६६ ॥
एककालं समुत्पन्नं जलबुद्बुदवच्च तत्। विशेषेभ्योऽण्डमभवद् बृहत्तदुदकं च यत् ॥
तत्तस्मिन् कार्यकरणं संसिद्धं ब्रह्मणंस्तदा ॥ ६७ ॥

---

शब्द-तन्मात्रा वाला आकाश स्पर्श-तन्मात्रा से जब मिल जाता है तब वायु शब्द एवं स्पर्श दो गुण वाला हो जाता है। इसी प्रकार जब शब्द तथा स्पर्श इन दो गुणों में रूप गुण आविष्ट हुआ तब तीन गुणों वाली शब्द-स्पर्श-रूपात्मका अग्नि का प्रादुर्भाव हुआ। फिर शब्द, स्पर्श एवं रूप इन तीन गुणों के साथ रस का समावेष होने पर चार गुणों वाले रसमय जल की उत्पत्ति हुई ॥ ५७-५९ ॥

इन चार गुणों में गन्ध के संयोजन से यह पृथ्वी उत्पन्न हुई। इसीलिए स्थूल तत्त्वों में पृथ्वी पाँच गुणों वाली दीखाई देती है। यही कारण है कि इस स्थूलभूत पृथ्वी को शान्त, घोर तथा मूढ़ और विशेष कहा जाता है। ये भूतादि तत्त्व एक-दूसरे में समाविष्ट होकर एक-दूसरे को धारण करते हैं। यह सभी तत्त्व सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड में केवल भूमि के भीतर हैं। ये इन्द्रियों द्वारा बोधगम्य तथा नियत होने के कारण विशेष कहे जाते हैं। इनमें से पहले वाले तत्त्वों के गुण बाद वाले तत्त्वों के गुणों में सम्मिलत होते हैं। जितना और जैसा इनके पास है वही इनका गुण कहा जाता है ॥ ६०-६३ ॥

किसी को शुद्ध वायु में अपनी निपुणता के कारण जो गन्ध का गुण मिलता है वह गन्ध पृथिवी का ही समझना चाहिए। ऐसा इसलिए है क्योंकि वायु में पृथ्वी तत्त्व मिला हुआ है। ये सात महाशक्तियाँ पृथ्वी पर विभिन्न रूपों में प्रकट हुईं। वे एक साथ आए बिना सम्पूर्ण रूप से जीवों की रचना नहीं कर सकते थे इसलिए वे एक ही जगह एकत्रित हुए। तब महत् तत्त्व से लेकर विशेष पर्यन्त ये सभी के एक-दूसरे के आश्रय से पुरुष के अधिष्ठान और अव्यक्त के अनुग्रह से अण्ड की उत्पत्ति हुई ॥ ६४-६६ ॥

एक ही समय-विशेष में वह अण्ड उस जल से पानी के बुलबुले की तरह उत्पन्न हुआ और उससे ब्रह्मा के कार्य-कारण की सिद्धि हुई ॥ ६७ ॥

प्राकृतेऽण्डे विबुद्धे सन् क्षेत्रज्ञो ब्रह्मसंज्ञितः । स वै शरीरी प्रथमः स वै पुरुष उच्यते ॥ ६८ ॥
आदिकर्ता च भूतानां ब्रह्माऽग्रे समवर्तत । हिरण्यगर्भः सोऽग्रेऽस्मिन् प्रादुर्भूतश्चतुर्मुखः ॥
सर्गे च प्रतिसर्गे च क्षेत्रज्ञो ब्रह्मसंज्ञितः ॥ ६९ ॥
करणैः सह सृज्यन्ते प्रत्याहारे त्यजन्ति च । भजन्ते च पुनर्देहानसमाहारसन्धिषु ॥ ७० ॥
हिरण्मयस्तु यो मेरुस्तस्योल्बं तन्महात्मनः । गर्भोदकं समुद्राश्च जराद्यस्थीनि पर्वताः ॥ ७१ ॥
तस्मिन्नण्डे त्विमे लोका अन्तर्भूतास्तु सप्त वै । सप्तद्वीपा च पृथ्वीयं समुद्रैः सह सप्तभिः ॥ ७२ ॥
पर्वतैः सुमहद्भिश्च नदीभिश्च सहस्रशः । अन्तस्तस्मिंस्त्विमे लोका अन्तर्विश्वमिदं जगत् ॥ ७३ ॥
चन्द्रादित्यौ सनक्षत्रौ सग्रहौ सह वायुना । लोकालोकं च यत् किञ्चिच्चाण्डे तस्मिन् समर्पितम् ॥ ७४ ॥
अद्भिर्दशगुणाभिस्तु बाह्यतोऽण्डं समावृतम् । आपो दशगुणा ह्येवन्तेजसा बाह्यतो वृताः ॥ ७५ ॥
तेजोदशगुणेनैव बाह्यतो वायुना वृतम् । वायोर्दशगुणेनैव बाह्यतो नभसा वृतम् ॥ ७६ ॥
आकाशेन वृतो वायुः खं च भूतादिना वृतम् । भूतादिर्महता चापि अव्यक्तेन वृतो महान् ॥
एतैरावरणैरण्डं सप्तभिः प्राकृतैर्वृतम् ॥ ७७ ॥
एताश्चावृत्य चान्योन्यमष्टौ प्रकृतयः स्थिताः। प्रसर्गकाले स्थित्वा च ग्रसन्त्येताः परस्परम् ॥ ७८ ॥
एवं परस्परोत्पन्ना धारयन्ति परस्परम् । आधाराधेयभावेन विकारस्य विकारिषु ॥ ७९ ॥

---

जब प्राकृत अण्ड का विकास हुआ उस समय सत् स्वरूप क्षेत्रज्ञ ब्रह्मा थे । वही प्रथम देहधारी हैं और वही पुरुष कहलाते हैं । सभी भूतों के प्रथम निर्माता ब्रह्मा ही सर्वप्रथम थे । प्रत्येक सर्ग और प्रतिसर्ग में सबसे पहले उसी हिरण्यगर्भ चतुर्मुख ब्रह्म नामक क्षेत्रज्ञ की उत्पत्ति होती है । सृष्टि प्रारम्भ के समय में इनकी उत्पत्ति करणों के साथ होती है ॥ ६७-६९ ॥

प्रलयकाल में वे उन करणों का त्याग कर देते हैं । पुनः असमाहार सन्धियों में यही ब्रह्मा पुनः देहधारी हो जाते हैं । उस महात्मा का कलल (उल्ब) स्वर्णमय मेरु कहा गया है और गर्भ-जल समुद्र है तथा पर्वत उसकी जरादि हड्डियाँ कही गई हैं ॥ ७०-७१ ॥

सातों लोक तथा सातों समुद्रों के सहित ये सप्त-द्वीपा पृथिवी उस अण्ड में स्थित है । हजारों बड़ी नदियाँ और पर्वत इत्यादि के सहित यह सम्पूर्ण लोक तथा यह सम्पूर्ण जगत् उसी अण्ड में समाहित है । चन्द्र, सूर्य, नक्षत्र, ग्रह और वायु इत्यादि लोकालोक जो कुछ भी है सभी उस अण्ड में ही छिपा हुआ है । वह अण्ड बाहर से दस गुने जल से आवृत है । वह दस गुना जल तेज से आवृत है । उस तेज के बाहर दस गुना वायु का आवरण है और वायु अपने परिमाण से दस गुने आकाश से आवृत है ॥ ७२-७६ ॥

वह वायु आकाश द्वारा और स्वयं आकाश भूतादि अहङ्कारों से ढँका हुआ है । इसी प्रकार वह भूतादि महत्तत्व से तथा स्वयं महत्तत्त्व अव्यक्त से आच्छादित है । इस प्रकार वह अण्ड सात प्राकृत आवरणों से आवेष्टित है । ये आठ गुण परस्पर एक-दूसरे को आवृत करके स्थित रहते हैं । ये प्रसर्गकाल में स्थित रहती हैं और प्रलय के समय एक-दूसरे में समाहित हो जाती हैं । इस प्रकार ये एक-दूसरे से उत्पन्न होती हैं तथा परस्पर एक-दूसरे को थामे रहती हैं । विकारी में आधार और आधेय भाव से विकार स्थित रहता है ॥ ७७-७९ ॥

**अव्यक्तं क्षेत्रमुद्दिष्टं ब्रह्मा क्षेत्रज्ञ उच्यते । इत्येष प्राकृतः सर्गः क्षेत्रज्ञाधिष्ठितस्तु सः ॥**
**अबुद्धिपूर्वं प्रागासीत्प्रादुर्भूता तडिद्यथा ॥ ८० ॥**
**एतद्धिरण्यगर्भस्य जन्म यो वेद तत्त्वतः । आयुष्मान् कीर्तिमान् धन्यः प्रजावांश्च भवत्युत ॥ ८१ ॥**
**निवृत्तिकामोऽपि नरः शुद्धात्मा लभते गतिम् । पुराणश्रवणान्नित्यं सुखं च क्षेममाप्नुयात् ॥ ८२ ॥**

**॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते प्रक्रियापादे सृष्टिप्रकरणं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥**

* * *

---

यहाँ जिस अव्यक्त क्षेत्र का वर्णन किया गया है, वहाँ के क्षेत्रज्ञ ब्रह्मा कहे जाते हैं । यह सामान्य सृजन है जो क्षेत्र के ज्ञाता द्वारा किया जाता है । जिस प्रकार विद्युत तड़ित उत्पन्न होती है उसी प्रकार यह पहले अबुद्धिपूर्वक उत्पन्न हुआ । इस हिरण्यगर्भ की उत्पत्ति को जो तत्त्वतः भलीभाँति जानता है, उसकी दीर्घायु, यश, धन और सन्तान की प्राप्ति होती है । यदि कोई शुद्धात्मा व्यक्ति निवृत्ति की इच्छा भी रखता है, तो वह उत्तम गति प्राप्त करता है । इस पुराण के नित्य श्रवण से अनन्त सुख-समृद्धि की प्राप्ति होती है ॥ ८०-८२ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त प्रक्रियापाद में सृष्टिप्रकरण नामक चतुर्थ अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरञ्जन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ४ ॥**

* * *

# अथ पञ्चमोऽध्यायः

## सृष्टिप्रकरणम्

लोमहर्षण उवाच

यद्धि सृष्टेस्तु संख्यातं मया कालान्तरं द्विजाः । एतत् कालान्तरं ज्ञेयमहर्वै पारमेश्वरम् ॥ १ ॥
रात्रिस्ते तावती ज्ञेया परमेशस्य कृत्स्नशः । अहस्तस्य तु या सृष्टिः प्रलयो रात्रिरुच्यते ॥ २ ॥
अहश्च विद्यते तस्य न रात्रिरिति धारणा । उपचारः प्रक्रियते लोकानां हितकाम्यया ॥ ३ ॥
प्रजाः प्रजानाम्पतय ऋषयो मुनिभिः सह । ऋषीन् सनत्कुमाराख्यान् ब्रह्मसायुज्यगैः सह ॥ ४ ॥
इन्द्रियाणीन्द्रियार्थाश्च महाभूतानि पञ्च च । तन्मात्रा इन्द्रियगणो बुद्धिश्च मनसा सह ॥ ५ ॥
अहस्तिष्ठन्ति ते सर्वे परमेशस्य धीमतः । अहरन्ते प्रलीयन्ते रात्र्यन्ते विश्वसम्भवः ॥ ६ ॥
स्वात्मन्यवस्थिते सत्वे विकारे प्रतिसंहते । साधर्म्येणावतिष्ठेते प्रधानपुरुषावुभौ ॥ ७ ॥
तमः सत्त्वगुणावेतौ समत्वेन व्यवस्थितौ । अत्रोद्रिक्तौ प्रसूतौ च तौ तया च परस्परम् ॥
गुणसाम्ये लयो ज्ञेयो वैषम्ये सृष्टिरुच्यते ॥ ८ ॥

---

# पञ्चम अध्याय

## सृष्टि प्रकरण

लोमहर्षणजी ने कहा—हे ब्राह्मणों ! इस सृष्टि की जितनी समयावधि हमने बतायी है उतना परमेश्वर का दिन समझना चाहिए । इतने ही अवधि की परमेश्वर की रात्रि भी जाननी चाहिए । सृष्टि उनका दिन और प्रलय ही रात्रि कही गई है । वस्तुतः दिन ही होता है, रात्रि की कोई अवधारणा नहीं है । परन्तु लोक-हितार्थ रात की भी उद्भावना की गई है ॥ १-३ ॥

प्रजा, प्रजापतिवर्ग, सनत्कुमार इत्यादि तथा ब्रह्म सायुज्य प्राप्त ऋषि एवं मुनिगण, पञ्च ज्ञानेन्द्रियाँ और उनके विषय, पञ्च महाभूत तथा उनकी तन्मात्राएँ, कर्मेन्द्रियाँ, बुद्धि एवं मन—ये सब उस परमेश्वर के दिन में स्थित रहते हैं और दिन के अन्त में उसी परमेश्वर में लीन हो जाते हैं । फिर रात्रि के व्यतीत होने पर पुनः विश्वोत्पत्ति होती है । जब विकारों का लोप होने पर सत्त्व स्व-स्थित रहता है तब प्रधान एवं पुरुष—ये दोनों एक भावस्थ रहते हैं । उस समय तमोगुण और सत्त्वगुण—ये दोनों भी समभाव में स्थित रहते हैं । फिर इनके घटने बढ़ने पर ये परस्पर विषम होकर सृष्टि करते हैं । गुणों की सम अवस्था में प्रलय तथा विषमता में सृष्टि होती है ॥ ४-८ ॥

तिलेषु वा यथा तैलं घृतं पयसि वा स्थितम् । तथा तमसि सत्त्वे च रजोऽव्यक्ताश्रितं स्थितम् ॥ ९ ॥
उपास्य रजनी कृत्स्नां परां माहेश्वरीं तदा । अहर्मुखे प्रवृत्ते च पुरः प्रकृतिसम्भवः ॥ १० ॥
क्षोभयामास योगेन परेण परमेश्वरः । प्रधानं पुरुषञ्चैव प्रविश्याण्डं महेश्वरः ॥ ११ ॥
प्रधानात् क्षोभ्यमाणं तु रजो वै समवर्त्तत । रजः प्रवर्त्तकं तत्र बीजेष्वपि यथा जलम् ॥ १२ ॥
गुणवैषम्यमासाद्य प्रसूयन्ते ह्यधिष्ठिताः । गुणेभ्यः क्षोभ्यमाणेभ्यस्त्रयो देवा विजज्ञिरे ॥
आश्रिताः परमा गुह्याः सर्वात्मानः शरीरिणः ॥ १३ ॥
रजो ब्रह्मा तमो ह्यग्निः सत्त्वं विष्णुरजायत । रजःप्रकाशको ब्रह्मा स्रष्टृत्वेन व्यवस्थितः ॥ १४ ॥
तमःप्रकाशकोऽग्निस्तु कालत्वेन व्यवस्थितः । सत्त्वप्रकाशको विष्णुरौदासीन्येव्यवस्थितः ॥ १५ ॥
एत एव त्रयो देवा एत एवं त्रयोऽग्नयः । परस्पराश्रिता ह्येते परस्परमनुव्रताः ॥ १६ ॥
परस्परेण वर्त्तन्ते धारयन्ति परस्परम् । अन्योन्यमिथुना ह्येते ह्यन्योन्यमुपजीविनः ॥
क्षणं वियोगो न ह्येषान्न त्यजन्ति परस्परम् ॥ १७ ॥
ईश्वरो हि परो देवो विष्णुस्तु महतः परः । ब्रह्मा तु रजसोद्रिक्तः सर्गायेह प्रवर्तते ॥
परश्च पुरुषो ज्ञेयः प्रकृतिश्च परा स्मृता ॥ १८ ॥

---

जिस प्रकार तिल के भीतर तैल अथवा दूध के भीतर घृत सम रूप से समाहित रहता है उसी प्रकार सत्व गुण और तमोगुण में अव्यक्त के आंश्रय से रजोगुण विद्यमान रहता है । परामाहेश्वरी परा रात्रि की उपासना से प्रकृतिसम्भव दिन में परमेश्वर ही अपने उत्कृष्ट योग से अण्ड में प्रवेश करते हैं और प्रधान अर्थात् प्रकृति और पुरुष को क्षुब्ध करते हैं ॥ ९-११ ॥

प्रकृति के क्षुब्ध होने पर रजोगुण की उत्पत्ति होती है । जिस प्रकार जल से बीजों में अंकुरण होता है उसी प्रकार रजोगुण सृष्टि का प्रवर्तन करता है ॥ १२ ॥

गुणों की विषमता होने पर चेतना के अधिष्ठान से सृष्टि की उत्पत्ति होती है । गुणों में क्षोभ आने पर तीन देवता उत्पन्न होते हैं जो परम-गुह्य हैं और जिनके अधीन सभी देहधारियों की आत्माएँ आश्रित हैं ॥ १३ ॥

रजोगुण से ब्रह्मा, तमोगुण से अग्नि तथा सत्त्वगुण से विष्णु प्रकट हुए । रजोगुण के प्रकाशक देवता ब्रह्मा सृष्टिकर्ता के रूप में विद्यमान हैं । अंधकार को प्रकाशित करने वाली अग्नि ही काल के रूप में स्थित है । सत्वगुण के प्रकाशक भगवान् विष्णु उदासीनता में स्थित हैं ॥ १४-१५ ॥

इसीलिए ये ही तीन देवता हैं और ये ही तीन अग्नियाँ भी हैं । ये परस्पर एक-दूसरे के आश्रित हैं और एक-दूसरे का अनुसरण करते हैं । ये परस्पर मिले हुए एक-दूसरे के साथ व्यवहार करते हैं तथा एक-दूसरे को धारण करते हैं । ये एक-दूसरे के सहायक हैं । आपस में ये एक पल के लिए भी अलग नहीं होते और न ही एक-दूसरे को छोड़ते हैं ॥ १६-१७ ॥

ईश्वर ही पर (सर्वोच्च) देव हैं और विष्णु महत् से भी पर हैं । रजोगुण से विस्तार को प्राप्त होकर ब्रह्मा सृष्टि का सृजन करते हैं । पर को पुरुष और परा को प्रकृति समझना चाहिए ॥ १८ ॥

अधिष्ठितोऽसौ हि महेश्वरेण प्रवर्त्तते चोद्यमानः समन्तात् ।
अनुप्रवर्त्तन्ति महान्त एव चिरस्थिताः स्वे विषये प्रियत्वात् ॥ १९ ॥
प्रधानं गुणवैषम्यात्सर्गकाले प्रवर्त्तते । ईश्वराधिष्ठितात् पूर्वं तस्मात्सदसदात्मकात् ॥
ब्रह्मा बुद्धिश्च मिथुनं युगपत्सम्बभूवतुः ॥ २० ॥
तस्मात्तमोऽव्यक्तमयः क्षेत्रज्ञो ब्रह्मसंज्ञितः । संसिद्धः कार्यकरणैर्ब्रह्माऽग्रे समवर्त्तत ॥ २१ ॥
तेजसा प्रथमो धीमानव्यक्तः संप्रकाशते । स वै शरीरी प्रथमः कारणत्वे व्यवस्थितः ॥ २२ ॥
अप्रतीतेन ज्ञानेन ऐश्वर्येण च सोऽन्वितः । धर्मेण चाप्रतीतेन वैराग्येण समन्वितः ॥ २३ ॥
तस्येश्वरस्याप्रतिमं ज्ञानं वैराग्यलक्षणम् । धर्मैश्वर्यकृता बुद्धिर्ब्राह्मी जज्ञेऽभिमानिनः ॥ २४ ॥
अव्यक्ताज्जायते चास्य मनसा च यदिच्छति । वशीकृतत्वाद्वैगुण्यात् सुरेशत्वात्स्वभावतः ॥ २५ ॥
चतुर्मुखस्तु ब्रह्मत्वे कालत्वे चान्तकोऽभवत्। सहस्रमूर्द्धा पुरुषस्तिस्रोऽवस्थाः स्वयम्भुवः ॥ २६ ॥
सत्त्वं रजश्च ब्रह्मत्वे कालत्वे च रजस्तमः । सात्त्विकं पुरुषत्वे च गुणवृत्तिः स्वयम्भुवः ॥ २७ ॥
लोकान् सृजति ब्रह्मत्वे कालत्वे संक्षिपत्यपि । पुरुषत्वे ह्युदासीनस्तिस्रोऽवस्थाःप्रजापतेः ॥ २८ ॥
ब्रह्मा कमलगर्भाभः कालो जात्याञ्जनप्रभः । पुरुषः पुण्डरीकाक्षो रूपं तत्परमात्मनः ॥ २९ ॥
योगेश्वरः शरीराणि करोति विकरोति च । नानाकृतिक्रियारूपनामवृत्तिः स्वलीलया ॥ ३० ॥

---

वह प्रकृति महेश्वर का अधिष्ठान प्राप्त कर चारों ओर से प्रेरित होकर सृष्टि कार्य में प्रवृत्त होती है । वह चिरकाल तक अपने विषय में प्रियत्व होने के कारण पुनः महान् को प्रवृत्त करती है । गुणों की विषमता से सृष्टिकाल में सर्वप्रथम प्रकृति ही प्रवृत्त होती है । तब उस ईश्वर का अधिष्ठान प्राप्त कर सत्-असत् रूप से ब्रह्मा एवं बुद्धि ये दोनों मिथुन उत्पन्न होते हैं ॥ १९-२० ॥

इसी कारण से तम और अव्यक्तमय क्षेत्रज्ञ को ब्रह्म की संज्ञा दी गई है । सृष्टि के प्रारम्भ में कार्य और कारणों से सिद्ध ब्रह्मा ही विद्यमान थे । तेज से वह प्रथम बुद्धिमान् अव्यक्त प्रकाशित होता है। वह देहधारी सत्ता कारण के रूप में स्थित होने वाले प्रथम शरीरी हैं। वह अप्रतिहत ज्ञान, ऐश्वर्य, अप्रतिहत धर्म तथा वैराग्य से सम्पन्न है । अप्रतिहत ज्ञान तथा वैराग्य उस ईश्वर का स्वरूप है । उस अभिमानी ब्रह्मा के धर्म और ऐश्वर्य से बुद्धि का प्राकट्य हुआ ॥ २१-२४ ॥

वह परमेश्वर जो कुछ भी अपने मन में इच्छा करता है वह इस अव्यक्त से उत्पन्न होता है । वशीकार, वैगुण्य, सुरेशत्व तथा स्वभाव गुण रूपी चार मुखों के कारण ब्रह्मा चतुर्मुख कहे जाते हैं तथा कालत्व अन्तक रूप होने से मृत्यु होता है । यह पुरुष तीन अवस्थाओं वाला और सहस्त्र शिरों वाला स्वयम्भू है । ब्रह्मा होने पर यह स्वयंभू सत्त्व तथा रजोमय होता है, काल होने पर रज और तमोमय होता है तथा पुरुष होने पर सत्त्वमय गुण सम्पन्न होता है । वह प्रजापति ब्रह्मा होकर लोकसृष्टिकर्त्ता, काल होकर संहारकर्त्ता और पुरुष होकर उदासीन रूप तीन अवस्थाओं में रहता है ॥ २५-२८ ॥

ब्रह्मा की आभा कमलगर्भ के समान तथा काल की आभा अञ्जनवर्ण के समान है । पुरुष के नेत्र पुण्डरीक

त्रिधा यद्वर्त्तते लोके तस्मात्त्रिगुण उच्यते । चतुर्द्धा प्रविभक्तत्वाच्चतुर्व्यूहः प्रकीर्तितः ॥ ३१ ॥
यदाप्नोति यदादत्ते यच्चास्ति विषयं प्रति । तच्चास्य सततं भावस्तस्मादात्मा निरुच्यते ॥ ३२ ॥
ऋषिः सर्वगतत्वाच्च शरीराद्यात्स्वयं प्रभुः । स्वामित्वमस्य तत्सर्वं विष्णुः सर्वप्रवेशनात् ॥ ३३ ॥
भगवान् भगसद्भावाद्रागो रागस्य शासनात् । परश्च तु प्रकृतत्वादवनादोमितिः स्मृतः ॥ ३४ ॥
सर्वज्ञः सर्वविज्ञानात् सर्वः सर्वं यतस्ततः । नराणामयनं यस्मात्तेन नारायणः स्मृतः ॥ ३५ ॥
त्रिधा विभज्य स्वात्मानं त्रैलोक्यं सम्प्रवर्त्तते । सृजते ग्रसते चैव वीक्षते च त्रिभिस्तु यत् ॥
अग्रे हिरण्यगर्भः स प्रादुर्भूतश्चतुर्मुखः ॥ ३६ ॥
आदित्वाच्चादिदेवोऽसावजातत्वादजः स्मृतः । पाति यस्मात्प्रजाः सर्वाः प्रजापतिरतः स्मृतः ॥ ३७ ॥
देवेषु च महान् देवो महादेवस्ततः स्मृतः । सर्वेशत्वाच्च लोकानामवश्यत्वात्तथेश्वरः ॥ ३८ ॥
बृहत्वाच्च स्मृतो ब्रह्मा भूतत्वाद्भूत उच्यते । क्षेत्रज्ञः क्षेत्रविज्ञानाद्विभुः सर्वगतो यतः ॥ ३९ ॥
यस्मात् पुर्यनुशेते च तस्मात् पुरुष उच्यते । नोत्पादितत्वात् पूर्वत्वात् स्वयम्भूरिति स स्मृतः ॥ ४० ॥

---

के समान हैं । यही परमात्मा का रूप है । यही योगेश्वर अपनी लीला द्वारा विभिन्न आकृति, क्रिया, रूप तथा नाम वाले देहधारियों की सृष्टि करते हैं तथा नष्ट करते हैं ॥ २९-३० ॥

वह प्रजापति तीन अवस्थाओं वाला है—संसार में तीन प्रकार से प्रकट होने के कारण इनको 'त्रिगुण' कहते हैं और चार प्रकार से प्रविभक्त होने के कारण (वासुदेव आदि) चतुर्व्यूह कहा गया है । जो कुछ उसे मिलता है, जो कुछ वह देता है, और जो कुछ भी उसके पास है, तथा विषय का भोग करने पर भी वह नित्य सतत् भाव में रहता है अत: उसे आत्मा कहते हैं ॥ ३१-३२ ॥

सर्वत्र गतिमान होने अर्थात् सर्वव्यापक और उस शरीर से ऋषि कहे जाते हैं और स्वयं सबके स्वामी होने के कारण प्रभु कहे जाते हैं । सब में प्रविष्ट होने के कारण उनको विष्णु कहा जाता है ॥ ३३ ॥

'भग' अर्थात् ऐश्वर्य के कारण भगवान् तथा रागों पर इनका अधिकार होने के कारण ये 'राग' भी कहे जाते हैं । प्रकृत होने से पर तथा अवन अर्थात् रक्षण करने के कारण ये ओम् कहे जाते हैं । उनकी सर्वविज्ञानता से वह सर्वज्ञ हैं और अपनी सर्वज्ञता से वह सब कुछ है और सब कुछ उसी से हैं । नरों (देहधारियों) में अयन (निवास) करने से नारायण कहे जाते हैं ॥ ३४-३५ ॥

स्वयं को तीन प्रकार से विभक्त करके ये तीनों लोकों का पालन करते हैं । इन तीनों रूपों से वह सृष्टि, संहार तथा रक्षण का कार्य सम्पन्न करते हैं । सृष्टि के प्रारम्भ में वह हिरण्यगर्भ चतुर्मुख रूप से प्रकट हुए । सर्वप्रथम होने के कारण वह आदिदेव तथा अजन्मा होने से अज कहे जाते हैं । समस्त प्रजा का पालन करने के कारण उन्हें प्रजापति कहते हैं । सभी देवों से महान् (बड़ा) होने के कारण ये महादेव कहलाते हैं । ये समस्त प्रजा के ईश हैं और समस्त लोक इनके वश में है अत: यह ईश्वर कहे जाते हैं । वे बृहत् होने से ब्रह्मा तथा भूतत्त्व होने से भूत कहे जाते हैं । क्षेत्र के विज्ञानीं होने के कारण क्षेत्रज्ञ तथा सर्वव्यापी होने के कारण वे विभु हैं ॥ ३६-३९ ॥

पुर (अर्थात् देहधारियों) में शयन करने के कारण इन्हें पुरुष कहा जाता है । वे किसी के द्वारा उत्पन्न नहीं होते और सृष्टि के पूर्व में भी विद्यमान् रहने के कारण वे स्वयंभू हैं ॥ ४० ॥

**इज्यत्वादुच्यते यज्ञः कविर्विक्रान्तदर्शनात् । क्रमणः क्रमणीयत्वाद्वर्णकस्याभिपालनात् ॥ ४१ ॥**
**आदित्यसंज्ञः कपिलस्त्वग्रजोऽग्निरिति स्मृतः । हिरण्यमस्य गर्भोऽभूद्धिरण्यस्यापि गर्भजः ॥**
**तस्माद्धिरण्यगर्भः स पुराणेऽस्मिन्निरुच्यते ॥ ४२ ॥**
**स्वयम्भुवो निवृत्तस्य कालो वर्षाग्रजस्तु यः । न शक्यः परिसंख्यातुमपि वर्षशतैरपि ॥ ४३ ॥**
**कल्पसंख्यानिवृत्तेस्तु पराख्यो ब्रह्मणः स्मृतः । तावच्छेषोऽस्य कालोऽन्यस्तस्यान्ते प्रतिसृज्यत॥ ४४ ॥**
**कोटिकोटिसहस्राणि अन्तर्भूतानि यानि वै । समतीतानि कल्पानान्तावच्छेषाः परास्तु ये ॥ ४५ ॥**
**यस्त्वयं वर्त्तते कल्पो वाराहं तं निबोधत । प्रथमः साम्प्रतस्तेषां कल्पोऽयं वर्तते द्विजाः ॥ ४६ ॥**
**तस्मिन् स्वायम्भुवाद्यास्तु मनवः स्युश्चतुर्दश । अतीता वर्त्तमानाश्च भविष्या ये च वै पुनः ॥ ४७ ॥**
**तैरियं पृथिवी सर्वा सप्तद्वीपा समन्ततः । पूर्णं युगसहस्रं वै परिपाल्या नरेश्वरः ॥**
**प्रजाभिस्तपसा चैव तेषां शृणुत विस्तरम् ॥ ४८ ॥**
**मन्वन्तरेण चैकेन सर्वाण्येवान्तराणि वै । भविष्याणि भविष्यैश्च कल्पः कल्पेन चैव ह ॥ ४९ ॥**
**अतीतानि च कल्पानि सोदकानि सहान्वयैः । अनागतेषु तद्वच्च तर्कः कार्यो विजानता ॥ ५० ॥**

**॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते प्रक्रियापादे सृष्टिप्रकरणं नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥**

* * *

---

सभी के पूज्य होने से यज्ञ तथा विक्रान्तदर्शी होने के कारण कवि कहे जाते हैं । सबका गन्तव्य (क्रमणीय) होने से क्रमण तथा वर्णों की रक्षा करने से आदित्य कहे जाते हैं । कपिल के अग्रज होने के कारण इन्हें अग्नि कहा जाता है । हिरण्य इनका गर्भ है तथा हिरण्य के गर्भ से इनकी उत्पत्ति होने के कारण पुराणों में इन्हें हिरण्यगर्भ के नाम से जानते हैं । इन स्वयंभू के व्यतीत हो चुके वर्षों की काल गणना सैकड़ों वर्षों में भी नहीं की जा सकती । जब कल्पों की संख्या समाप्त हो जाती है तब ब्रह्मा का काल 'पर' कहलाता है । उस संख्या का जितना समय अभी तक व्यतीत हो चुका है उतना ही समय अभी शेष है, जिसकी समाप्ति के बाद प्रलय होता है । हजार-हजार कल्प जो बीत चुके हैं उतने ही पर काल अभी शेष हैं ॥ ४१-४५ ॥

इस समय वर्तमान में जो कल्प है वह 'वाराह' कल्प है, अब उसके विषय में कहता हूँ, सुनिये । हे ब्राह्मणों! उनमें से पहला 'साम्प्रत' कल्प है । इसमें स्वायम्भुव प्रभृति चौदह मनु हुए हैं । उनमें भूतकाल में, वर्तमान में तथा भविष्य में जो राजा हैं वे ही इस सप्त द्वीपों वाली पृथिवी का चार हजार युगों तक तप तथा प्रजोत्पत्ति करके पालन करते हैं । अब आप सभी उस कलियुग के वाराह कल्प को विस्तार से सुनिये ॥ ४६-४८ ॥

विद्वज्जनों को एक ही मन्वन्तर के गुण-दोषानुरूप अन्य सभी मन्वन्तरों का एवं एक के भविष्य से अन्य सभी के भविष्यों का, एक कल्प से अन्य कल्पों का ज्ञान करके एक राजा के वंश और देवताओं के साथ पूर्व के कल्प जिस प्रकार के कहे गए हैं वैसे ही भविष्य में भी होंगे, ऐसा तर्क द्वारा जान लेना चाहिए ॥ ४९-५० ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त प्रक्रियापाद में सृष्टिप्रकरण नामक पाँचवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरञ्जन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ५ ॥**

* * *

# अथ षष्ठोऽध्यायः

## सृष्टिप्रकरणम्

### सूत उवाच

आपो ह्यग्नेः समभवन्नष्टेऽग्नौ पृथिवीतले । सान्तरालैकलीनेऽस्मान्नष्टे स्थावरजङ्गमे ॥ १ ॥
एकार्णवे तदा तस्मिन्न प्राज्ञायत किंचन । तदा स भगवान् ब्रह्मा सहस्राक्षः सहस्रपात् ॥ २ ॥
सहस्रशीर्षा पुरुषो रुक्मवर्णोऽह्यतीन्द्रियः । ब्रह्मा नारायणाख्यः स सुष्वाप सलिले तदा ॥ ३ ॥
सत्वोद्रेकात् प्रबुद्धस्तु शून्यं लोकमुदीक्ष्य सः । इमं चोदाहरन्त्यत्र श्लोकं नारायणं प्रति ॥ ४ ॥
आपो नारा वै तनव इत्यपां नाम शुश्रुमः । अप्सु शेते च यत्तस्मात्तेन नारायणः स्मृतः ॥ ५ ॥
तुल्यं युगसहस्रस्य नैशं कालमुपास्य सः । शर्वर्यन्ते प्रकुरुते ब्रह्मत्वं सर्गकारणात् ॥ ६ ॥
ब्रह्मा तु सलिले तस्मिन् वायुर्भूत्वा तदाचरत् । निशायामिव खद्योतः प्रावृट्काले ततस्ततः ॥ ७ ॥
ततस्तु सलिले तस्मिन् विज्ञायान्तर्गतां महीम् । अनुमानादसंमूढो भूमेरुद्धरणं प्रति ॥ ८ ॥
अकरोत्स तनुं त्वन्यां कल्पादिषु यथा पुरा । ततो महात्मा मनसा दिव्यं रूपमचिन्तयत् ॥ ९ ॥

---

# छठवाँ अध्याय

## सृष्टिप्रकरणम्

श्रीसूतजी ने कहा—जब पृथ्वी की सतह पर अग्नि नष्ट हो गई तब जल की उत्पत्ति हुई । चल-अचल सहित सम्पूर्ण वस्तुएँ एवं पृथ्वी भी उस जल में डूब गयी । उस समय चारों ओर अन्य कोई भी वस्तु न दिखती थी, केवल समुद्र ही दृष्टिगोचर होता था । तभी सहस्र नेत्र एवं सहस्र पैरों वाले भगवान् ब्रह्मा प्रगट हुए । वे सहस्र शीर्ष, स्वर्ण वर्ण एवं इन्द्रियातीत थे । तब ब्रह्मा, जिनको नारायण कहा जाता है, उस जल में सो गये । सत्त्वगुण कीं जागृति होने पर जब वे प्रबुद्ध हुए तब उन्हें चारों ओर शून्य ही दिखायी पड़ा । भगवान् नारायण की उस स्थिति के लिए यह श्लोक कहा जाता है ॥ १-४ ॥

अप, नार और तनु आदि जल की संज्ञाएँ हैं । उस नार (जल) में जो शयन करते हैं उन्हें नारायण कहा जाता है । वे नारायण ही सहस्र युगों की रात्रि के अन्त में सृष्टि हेतु ब्रह्मा का रूप धारण करते है ॥ ५-६ ॥

उस समय वायु का रूप धारणकर ब्रह्मा वर्षा काल के जुगनूँ की भाँति इधर-उधर समुद्र तल पर विचरण करने लगे और उस समुद्र में निमग्न पृथ्वी का अनुमान लगाकर उसके उद्धारार्थ उद्यत हो गये । उन महात्मा ने पूर्व कल्पों की भाँति दूसरा शरीर धारण किया और अपने मन में दिव्य रूप का चिन्तन करने लगे ॥ ७-९ ॥

सलिलेनाप्लुतां भूमि दृष्ट्वा स तु समन्ततः । किं नु रूपं महत्कृत्वा उद्धरेयमहं महीम् ॥ १० ॥
जलक्रीडासु रुचिरं वाराहं रूपमस्मरत् । अधृष्यं सर्वभूतानां वाङ्मयं धर्मसंज्ञितम् ॥ ११ ॥
दशयोजनविस्तीर्णं शतयोजनमुच्छ्रितम् । नीलमेघप्रतीकाशं मेघस्तनितनिस्वनम् ॥ १२ ॥
महापर्वतवर्ष्माणं श्वेतं तीक्ष्णोग्रदंष्ट्रिणम् । विद्युदग्निप्रकाशाक्षमादित्यसमतेजसम् ॥ १३ ॥
पीनवृत्तायतस्कन्धं सिंहविक्रान्तगामिनम् । पीनोन्नतकटीदेशं सुश्लक्ष्णं शुभलक्षणम् ॥ १४ ॥
रूपमास्थाय विपुलं वाराहममितं हरिः । पृथिव्युद्धरणार्थाय प्रविवेश रसातलम् ॥ १५ ॥
स वेदपाद्युपदंष्ट्रा क्रतुवक्षाश्चितीमुखः । अग्निजिह्वो दर्भरोमा ब्रह्मशीर्षो महातपाः ॥ १६ ॥
अहोरात्रेक्षणधरो वेदाङ्गश्रुतिभूषणः । आज्यनासः स्रुवतुण्डः सामघोषस्वनो महान् ॥ १७ ॥
सत्यधर्ममयः श्रीमान्धर्मविक्रमसंस्थितः । प्रायश्चित्तरतो घोरः पशुजानुर्महाकृतिः ॥ १८ ॥
उद्ध्र्वगात्रो होमलिङ्गः स्थानबीजो महौषधिः। वेद्यान्तरात्मा मन्त्रस्फिगाज्यस्पृक्सोमशोणितः॥ १९ ॥
वेदस्कन्धो हविर्गन्धो हव्यकव्यातिवेगवान् । प्राग्वंशकायो द्युतिमान्नानादीक्षाभिरन्वितः ॥ २० ॥
दक्षिणाहृदयो योगी महासत्रमयो विभुः । उपाकर्मेष्टिरुचिरः प्रवर्ग्यवित्तभूषणः ॥ २१ ॥

---

सभी ओर से पृथ्वी को जल से आप्लावित देखकर वे विचार करने लगे कि किस स्वरूप को धारणकर इस पृथ्वी का उद्धार करूँ । तभी उन्हें जल क्रीड़ा के उपयुक्त वाराह के स्वरूप का स्मरण हुआ । तब नारायण हरि ने सभी प्राणियों से अजेय, वेदमय और धर्ममूर्ति वाराह का स्वरूप धारण किया, जो दस योजन लम्बा, सौ योजन ऊँचा, नील-मेघ के समान वर्ण एवं विद्युत की गर्जन वाला था ॥ १०-१२ ॥

उसका आकार महापर्वत के समान विशाल था और वह श्वेत, तीक्ष्ण एवं कठोर दाँतों वाला था । उसकी आँखें विद्युदग्नि के समान चमकीली तथा सूर्य के समान तेजस्वी थीं । वह मोटे, लम्बे व चौड़े कन्धों वाला तथा सिंह के समान गति वाला था । उसका कटि भाग पतला और उठा हुआ था । इस प्रकार उत्तम देहयष्टि और शुभ-लक्षणों से युक्त विपुलकाय वाराह रूप धारण करके भगवान् हरि ने पृथ्वी का उद्धार करने हेतु रसातल में प्रवेश किया ॥ १३-१५ ॥

वेद उस वाराह के चरण थे, यूप (यज्ञ-स्तम्भ) दाँत, यज्ञ वक्षःस्थल, चिति उसका मुख, अग्नि जिह्वा, कुश रोमसमूह और ब्रह्मा ही उसके सिर थे । उस महात्मा के नेत्र दिन व रात्रि थे । वेदाङ्ग उसके कानों के कुण्डल, आज्य नासिका और स्रुवा नथुना था । उसका घोष करना जैसे महान् साम गान था ॥ १६-१७ ॥

वह सत्य एवं धार्मिक सिद्धान्तों से परिपूर्ण एवं अत्यन्त समृद्ध था । प्रायश्चित्त के बाद वह पशु के समान भयानक और विशाल हो गया । वह ऊर्ध्व गात्र था । उसका होम लिङ्ग स्थान और महोषधियाँ बीज, ज्ञान उसका अन्तःकरण, मन्त्र स्फिग्, आज्य रक्त, सोम शोणित तथा वेद स्कन्ध थे । उसके शरीर की सुगन्ध हवि के समान थी । उसका वेग हव्य जैसा और प्राग्वंश की तरह उसका शरीर था । वह परम द्युतिमान् था और विभिन्न दीक्षाओं से दीक्षित था । जिस योगी का हृदय दक्षिणा है, वह महान् यज्ञों का स्वामी था । वह उपाकर्म, रुचिर अनुष्ठान और यज्ञ करता था और आकर्षक तथा धन-सम्पत्ति से सुशोभित था ॥ १८-२१ ॥

नानाछन्दोगतिपथो गुह्योपनिषदासनः । छायापत्नीसहायो वै मणिशृङ्ग इवोच्छ्रितः ॥
भूत्वा यज्ञवराहो वै अपः स प्राविशत्प्रभुः ॥ २२ ॥
अद्भिः संछादितामूर्वीं स तामश्नन् प्रजापतिः । उपगम्योज्जहाराशु अपस्ताश्च स विन्यसत् ॥ २३ ॥
सामुद्रीर्वै समुद्रेषु नादेयीश्च नदीष्वथ । रसातलतले मग्नां रसातलतले गताम् ॥
प्रभूर्लोकहितार्थाय दंष्ट्रयाऽभ्युज्जहार गाम् ॥ २४ ॥
ततः स्वस्थानमानीय पृथिवीं पृथिवीकरः । मुमोच पूर्वं मनसा धारयित्वा धराधरः ॥ २५ ॥
तस्योपरि जलौघस्य महती नौरिव स्थितः । चरितत्वाच्च देहस्य न मही याति विप्लवम् ॥ २६ ॥
ततोद्धृत्य क्षितिं देवो जगतः स्थापनेच्छया । पृथिव्याः प्रविभागाय मनश्चक्रेऽम्बुजेक्षणः ॥
पृथिवीं तु समीकृत्य पृथिव्यां सोऽचिनोद्गिरीन् ॥ २७ ॥
प्राक्सर्गे दह्यमानास्तु तदा संवर्तकाग्निना । तेनाग्निना विशीर्णास्ते पर्वता भुवि सर्वशः ॥ २८ ॥
शैत्यादेकार्णवे तस्मिन् वायुनापस्तु संहताः । निषिक्ता यत्र यत्रासंस्तत्र तत्राचलोऽभवत् ॥ २९ ॥
स्कन्नाचलत्वादचलाः पर्व्वभिः पर्व्वताः स्मृताः । गिरयोऽन्तर्निगीर्णत्वाच्चयनाच्च शिलोच्चयाः ॥ ३० ॥
ततस्तेषु विशीर्णेषु लोकोदधिगिरिष्वथ । विश्वकर्म्मा विभजते कल्पादिषु पुनः पुनः ॥ ३१ ॥

---

विभिन्न छन्द उनके गतिपथ अर्थात् मार्ग और रहस्य उपनिषद् उसके आसन थे । पत्नी छाया की सहायता से उसका मणिमय शृङ्ग सुमेरु के समान उठा हुआ था । इस प्रकार प्रभु यज्ञवाराह बनकर उस जलराशि में प्रविष्ट हो गये । उन यज्ञवाराहरूपी विष्णु ने जल के भीतर जाकर उस पृथ्वी को अपने दाँतों से पकड़कर जल के ऊपर स्थित कर दिया । यह सब करने के पश्चात् समुद्रों में समुद्र के जल को एवं नदियों में नदी के जल को पृथक्-पृथक् कर दिया ॥ २२-२४ ॥

पृथ्वी के उद्धारक उन विष्णु ने उस पृथ्वी को अपने निश्चित स्थान पर स्थापित कर पहले अपने मन में भविष्य की रूपरेखा तय करके उस पृथ्वी को जल के ऊपर स्थापित कर दिया । वह पृथ्वी उस जलराशि के ऊपर मानो बहुत बड़ी नाव के समान दिखाई पड़ रही थी । वह पृथ्वी भगवान् विष्णु के प्रभाव और प्रताप से उस जल में प्लावित नहीं हो गई ॥ २५-२६ ॥

पद्मलोचन विष्णु भगवान् पृथ्वी के उद्धार के पश्चात् वर्त्तमान संसार को स्थापित करने के उद्देश्य से अनेक भागों में पृथ्वी को विभक्त करने हेतु विचार करने लगे । पहले भूतल को समतल कर उस पर पर्वतों की स्थापना की । पहले की सृष्टि में जो संवर्तक नामक अग्नि द्वारा जल कर पृथ्वी पर पर्वत चारों ओर बिखरे हुए थे, वे उस जलप्लावन में शीतलता के कारण, वायु के द्वारा इकट्ठा हो गए । पूर्व में वे जहाँ-जहाँ स्थित थे वहाँ-वहाँ इस बार भी स्थिर हो गये । क्योंकि वे पहले पिघलकर स्थिर (अचल) हुए, इसलिए पर्वतों को अचल कहा गया और इसी प्रकार पर्व अर्थात् गाँठ होने के कारण वे पर्वत कहलाए । जल के द्वारा अपने अन्दर समाहित कर लिए जाने से एवं गिरि व शिलाओं के चयन से निर्मित होने के कारण पर्वतों का नाम शिलोच्चय पड़ा । जब प्रलय काल में लोक, समुद्र और पर्वत इत्यादि का विलय हो जाता है तब विश्वस्रष्टा हरि कल्प के प्रारम्भ में पुनः पृथ्वी का इसी प्रकार विभाग और निर्माण करते हैं ॥ २७-३१ ॥

ससमुद्रामिमां पृथ्वीं सप्तद्वीपां सपर्व्वताम् । भूराद्यांश्चतुरो लोकान् पुनः सोऽथ प्रकल्पयत् ॥
लोकान् प्रकल्पयित्वा च प्रजासर्गं ससर्ज्ज ह ॥ ३२ ॥
ब्रह्मा स्वयम्भूर्भगवान् सिसृक्षुर्विविधाः प्रजाः। ससर्ज्ज सृष्टिं तद्रूपां कल्पादिषु यथा पुरा ॥ ३३ ॥
तस्याभिध्यायतः सर्गे तदा वै बुद्धिपूर्वकम् । प्रधानसमकालं वै प्रादुर्भूतस्तमोमयः ॥ ३४ ॥
तमो मोहो महामोहस्तामिस्त्रो ह्यन्धसंज्ञितः । अविद्या पञ्चपर्व्वैषा प्रादुर्भूता महात्मनः ॥ ३५ ॥
पञ्चधा चाश्रितः सर्गो ध्यायतः सोऽभिमानिनः । सर्व्वतस्तमसा चैव दीपः कुम्भवदावृतः ॥
बहिरन्तः प्रकाशश्च शुद्धो निःसंज्ञ एव च ॥ ३६ ॥
यस्मात्तैः संवृता बुद्धिर्मुख्यानि करणानि च । तस्मात्ते संवृतात्मानो नगा मुख्याः प्रकीर्तिताः ॥ ३७ ॥
मुख्यसर्गे तथाभूतं ब्रह्मा दृष्ट्वा ह्यसाधकम् । अप्रसन्नमनाः सोऽथ ततो न्यासोऽभ्यमन्यत ॥ ३८ ॥
तस्याभिध्यायतस्तत्र तिर्य्यक् स्त्रोतोऽभ्यवर्त्तत । यस्मात्तिर्यग् व्यवर्त्तेत तिर्य्यक्स्त्रोतस्ततः स्मृतम् ॥ ३९ ॥
तमबहुत्वात्ते सर्व्वे ह्यज्ञानबहुलाः स्मृताः । उत्पथग्राहिणश्चापि ते ध्यानाद्ध्यानमानिनः ॥ ४० ॥
तिर्य्यक्स्त्रोतस्तु दृष्ट्वा वै द्वितीयं विश्वमीश्वरः । अहंकृता अहंमना अष्टाविंशद्विधात्मकाः ॥ ४१ ॥
एकादशेन्द्रियविधा नवधा चोदयस्तथा । अष्टौ च तारकाद्याश्च तेषां शक्तिविधाः स्मृताः ॥ ४२ ॥

---

उन्होंने फिर से सप्त-समुद्र, सप्त-द्वीप और पर्वतों से युक्त इस पृथ्वी तथा भू आदि चारों लोकों की रचना की । इस सृष्टि के बाद उन्होंने जीवित प्राणियों की रचना की । स्वयंभू भगवान ब्रह्मा विभिन्न प्रकार के प्राणियों का निर्माण करना चाहते थे । उन्होंने सृष्टि की रचना उसी रूप में की जैसी कल्प के प्रारम्भ में थी ॥ ३२-३३ ॥

जब उन्होंने बुद्धिपूर्वक सृष्टि करने की चेष्टा से ध्यान किया तब तम, मोह, महामोह, तामिस्त्र और अन्धतामिस्त्र नामक पाँच प्रकार की तमोमय सृष्टि का प्रादुर्भाव हुआ । इन पाँच पर्वो (श्रेणियों) वाली यह अविद्या (रूपी सृष्टि) उस महात्मा के ध्यान मात्र से उत्पन्न हुई ॥ ३४-३५ ॥

उस अभिमानी ध्यानस्थ देव का यह सर्ग पाँच तत्त्वों पर आश्रित था । वह घड़े से आवृत दीपक के समान वह सर्ग चारों ओर से अन्धकार से घिरा हुआ था । वह सर्ग बाहर-भीतर चारों ओर से प्रकाशित, शुद्ध और निःसंज्ञ अर्थात् अचेतन था । उन पाँच अविद्या-रूप पर्वो से बुद्धि और मुख्य करण (इन्द्रियाँ) ढकी हुई थीं इस कारण से उसे 'नग' नामक मुख्य सर्ग कहा गया ॥ ३६-३७ ॥

इस प्रकार सृष्टिकार्य में ब्रह्मा का यह मुख्य सर्ग अवरोध स्वरूप था जिसे देखकर वह असंतुष्ट हो गये और उस सर्ग को छोड़कर अन्य सृष्टि का निर्माण करने के लिए उद्यत हो गए । जब उन्होंने ध्यान किया तब तिर्यक् स्त्रोत नामक सर्ग उत्पन्न हुआ । उस सर्ग के सभी व्यवहार तिर्यक् (उलटा) होने से उसका नाम तिर्यक् स्त्रोत पड़ा । तमोगुण की अधिकता के कारण वह सर्ग अज्ञान-बहुल था । वे विपरीत अर्थात् तिर्यक् मार्ग पर चलने वाले ध्यान और अध्यान के विषय में कुछ भी विचार करने वाले न थे ॥ ३८-४० ॥

तब ईश्वर ने उस तिर्यक् स्त्रोत सर्ग को देखकर अन्य किसी दूसरे प्रकार की सृष्टि की रचना की । वह सृष्टि अहंकार भाव प्रधान एवं अट्ठाईस विधाओं वाली थी । ग्यारह इन्द्रियों वाली वह सृष्टि का नौ प्रकार से उदित हुई । तारक आदि की संख्या आठ कही गई है, जिनकी शक्तियाँ विभिन्न प्रकार की हैं ॥ ४१-४२ ॥

अन्तः प्रकाशास्ते सर्व्वे आवृताश्च बहिः पुनः । यस्मात्तिर्यक् प्रवर्त्तेत तिर्यक्स्त्रोताः स उच्यते ॥ ४३ ॥
तिर्यक्स्त्रोतश्च दृष्ट्वा वै द्वितीयं विश्वमीश्वरः । अभिप्रायमथोद्भूतं दृष्ट्वा सर्व्वन्तथाभिधम् ॥
तस्याभिध्यायतो नित्यं सात्त्विकः समवर्तत ॥ ४४ ॥
ऊर्द्ध्वस्त्रोतास्तृतीयस्तु स चैवोर्द्ध्वं व्यवस्थितः । यस्माद्व्यवर्ततोर्द्ध्वं तु ऊर्द्ध्वस्त्रोतास्ततःस्मृतः ॥ ४५ ॥
ते सुखप्रीतिबहुला बहिरन्तश्च संवृताः । प्रकाशा बहिरन्तश्च ऊर्द्ध्वस्त्रोतोद्भवाःस्मृताः ॥ ४६ ॥
तेन वातादयो ज्ञेयाः सृष्टात्मानो व्यवस्थिताः । ऊर्द्ध्वस्त्रोतास्तृतीयो वै तेन सर्गस्तु स स्मृतः ॥ ४७ ॥
ऊर्द्ध्वस्त्रोतःसु सृष्टेषु देवेषु स तदा प्रभुः । प्रीतिमानभवद्ब्रह्मा ततोऽन्यं सोऽभ्यमन्यत ॥
ससर्ज्ज सर्गमन्यं स साधकं प्रभुरीश्वरः ॥ ४८ ॥
अथाभिध्यायतस्तस्य सत्याभिध्यायिनस्तदा । प्रादुर्बभूव चाव्यक्तादर्व्वाक् स्त्रोतःसुसाधकम् ॥
यस्मादर्वाक् व्यवर्त्तेत ततोऽर्वाक् स्त्रोत उच्यते ॥ ४९ ॥
ते च प्रकाशबहुलास्तमः सत्त्वरजोधिकाः । तस्मात्ते दुःखबहुला भूयो भूयश्च कारिणः ॥ ५० ॥
प्रकाशा बहिरन्तश्च मनुष्याः साधकाश्च ते । लक्षणैस्तारकाद्यैस्ते अष्टधा च व्यवस्थिताः ॥ ५१ ॥
सिद्धात्मानो मनुष्यास्ते गन्धर्वसहधर्म्मिणः । इत्येष तेजसः सर्गो ह्यर्वाक्स्त्रोताः प्रकीर्त्तितः ॥ ५२ ॥

---

वह सभी आन्तरिक रूप से प्रकाशमान हैं और बाह्य रूप से ढके हुए थे । ये सभी तिर्यक् व्यवहार वाले थे अतः इनको भी तिर्यक् स्त्रोत कहा गया ॥ ४३ ॥

क्योंकि पूर्व की दोनों सृष्टियों से ईश्वर का अभिप्राय पूर्ण नहीं होता था अतः इस तिर्यक् स्वभावापन्न सृष्टि को देखकर ईश्वर ने अन्य तीसरे प्रकार की सृष्टि की इच्छा की । उनके नित्य ध्यान से सात्त्विक सर्ग की उत्पत्ति हुई । यह तीसरा सर्ग ऊर्ध्वस्त्रोत हुआ जो ऊर्ध्व दिशा में व्यवस्थित था । ऊर्द्ध्व दिशा की ओर गति होने के कारण उसे ऊर्ध्वस्त्रोत कहा गया । उस सर्ग में निवास करने वाले प्राणी सुखी और प्रेमी थे । वे बाह्याभ्यन्तर रूप से प्रकाशमान और समान रूपेण व्यवस्थित था । ऐसे ऊर्ध्वस्त्रोत से उत्पन्न सभी सर्ग ऊर्ध्वस्त्रोत कहे जाते हैं । उसी सर्ग में जीवों में प्राण संचार हेतु वायु इत्यादि की सृष्टि हुई । इस सभी की ऊर्ध्व प्रवृत्ति एवं प्रकृति होने के कारण ही वह सर्ग ऊर्ध्वस्त्रोत के नाम से जाना गया ॥ ४४-४७ ॥

इस प्रकार ऊर्ध्वस्त्रोत सर्ग की रचना हो जाने पर ब्रह्मा अत्यन्त प्रसन्न हुए । तदनन्तर उन साधक प्रभु ईश्वर ने अन्य प्रकार की सृष्टि करने का विचार किया । उन सत्य चिन्तन करने वाले ब्रह्मा द्वारा दूसरे अव्यक्त स्त्रोत नामक सर्ग का सृजन हुआ जो कि प्रभु के इच्छानुकूल था । उस सर्ग की प्रकृति अर्वाक् (मध्यगत) होने के कारण वह अर्वाक् स्त्रोत कहा गया । उस सर्ग में प्रकाश की बहुलता थी और वह सत्त्व-रज-तम तीनों गुणों में पूर्व से अधिक था । इस सर्ग में दुःख की बहुलता होने से यहाँ के जीवधारी बार-बार कर्म करने वाले हुए ॥ ४८-५० ॥

वे जीवधारी अन्दर-बाहर सभी ओर से प्रकाशमान और सृष्टि में सहायक थे । वे तारों जैसी विशेषताओं के अनुसार आठ प्रभागों में व्यवस्थित थे । वे मनुष्य सिद्धात्मा तथा गन्धर्वों के सहधर्मी थे । इन कारणों से इसे तैजस और अर्वाक् स्त्रोत कहा गया ॥ ५१-५२ ॥

**पञ्चमोऽनुग्रहः सर्गश्चतुर्द्धा स व्यवस्थितः । विर्य्ययेण शक्त्या च तुष्ट्या सिद्ध्या तथैव च ॥**
**विवृत्तं वर्त्तमानञ्च तेऽर्थं जानन्ति तत्त्वतः ॥ ५३ ॥**
**भूतादिकानां सत्त्वानां षष्ठः सर्गः स उच्यते । विपर्य्ययेण भूतादिरशक्त्या च व्यवस्थितः ॥ ५४ ॥**
**प्रथमो महतः सर्गो विज्ञेयो महतस्तु सः । तन्मात्राणां द्वितीयस्तु भूतसर्गः स उच्यते ॥ ५५ ॥**
**वैकारिकस्तृतीयस्तु सर्ग ऐन्द्रियकः स्मृतः । इत्येष प्राकृतः सर्गः सम्भूतो बुद्धिपूर्वकः ॥ ५६ ॥**
**मुख्यसर्गश्चतुर्थस्तु मुख्या वै स्थावराः स्मृताः। तिर्यक् स्रोताश्च यः सर्गस्तिर्य्यग्योनिः सपञ्चमः॥ ५७ ॥**
**तथोर्द्ध्वस्रोतसां षष्ठो देवसर्गस्तु स स्मृतः। तथाऽर्वाक् स्रोतसां सर्गः सप्तमः स तुमानुषः॥ ५८ ॥**
**अष्टमोऽनुग्रहः सर्गः सात्त्विकस्तामसस्तु सः । पञ्चैते वैकृताः सर्गाः प्राकृतास्तु त्रयः स्मृताः ॥ ५९ ॥**
**प्राकृतो वैकृतश्चैव कौमारो नवमः स्मृतः । प्राकृतास्तु त्रयः सर्गाः कृतास्ते बुद्धिपूर्व्वकाः ॥ ६० ॥**
**बुद्धिपूर्व्वं प्रवर्तन्ते षट्सर्गा ब्रह्मणस्तु ते । विस्तारानुग्रहं सर्गं कीर्त्त्यमानं निबोधत ॥ ६१ ॥**
**चतुर्द्धावस्थितः सोऽथ सर्वभूतेषु कृत्स्नशः । विपर्य्ययेण शक्त्या च तुष्ट्या सिद्ध्या तथैव च ॥ ६२ ॥**
**स्थावरेषु विपर्यासस्तिर्यग्योनिषु शक्तिता । सिद्धात्मानो मनुष्यास्तु तुष्टिर्देवेषु कृत्स्नशः ॥ ६३ ॥**
**इत्येते प्राकृताश्चैव वैकृताश्च नव स्मृताः । सर्गाः परस्परस्याथ प्रकारा बहवः स्मृताः ॥ ६४ ॥**

---

यह पाँचवाँ सर्ग चार प्रकार से व्यवस्थित है और अनुग्रह के नाम से विख्यात है । इस सर्ग में शक्ति, तुष्टि एवं सिद्धि की व्यवस्था विपरीत क्रम से विषम हुई है । इस सृष्टि के जीवधारी ब्रह्म के विवृत्त अर्थात् सार्वभौम रूप एवं उसके वर्तमान अर्थ को तत्त्वत: जानते हैं ॥ ५३ ॥

पञ्चभूत आदि द्वारा निर्मित प्राणियों का यह छठवाँ सर्ग कहा जाता है । इसमें विपरीत क्रम से उत्पन्न भूतादि शक्तिहीन रूप से स्थित हैं । प्रथमत: उत्पन्न होने वाला सर्ग महत् सर्ग कहा गया है । पञ्चतन्मात्रा का दूसरा सर्ग भूतसर्ग कहा जाता है । विकारजनित होने के कारण उसके तीसरे रूप को वैकारिक सर्ग कहते हैं । इन्हें ऐन्द्रियक (इन्द्रिय द्वारा जनित) सर्ग भी कहते हैं । इस प्रकार बुद्धिपूर्वक इस प्राकृत सर्ग की उत्पत्ति हुई । चतुर्थ मुख्य सर्ग है, जिसमें मुख्य स्थावर सर्ग कहा गया है । तिर्यक् स्रोतवाला सर्ग जो तिर्यक् योनि रूप है वह पाँचवाँ सर्ग कहा गया है ॥ ५४-५७ ॥

ऊर्ध्व स्रोतवाले छठवें स्रोत को देवसर्ग कहते हैं तथा अर्वाक् स्रोत वाला सातवाँ मानुष सर्ग कहा गया है । आठवाँ अनुग्रह सर्ग है जो सत्त्व और तम के द्वारा उत्पन्न हुआ है । इस प्रकार पाँच विकृत और तीन प्राकृत सर्ग कहे गये हैं । इन प्राकृत और वैकृत सर्गों के साथ नवम कौमार सर्ग कहा गया है । तीन प्रकार के इन प्राकृत सर्गों की सृष्टि बुद्धिपूर्वक की गयी है । इस प्रकार ब्रह्मा के ये छ: सर्ग बुद्धिपूर्वक प्रवर्तित किए गए हैं । अब मैं अनुग्रह सर्ग का विस्तृत उल्लेख करता हूँ, आप लोग सुनिए ॥ ५८-६१ ॥

यह समस्त प्राणियों में कुल मिला कर चार प्रकार से स्थित है । शक्ति, तुष्टि एवं सिद्धि के वैषम्य से स्थावर सृष्टि में विपर्यय और तिर्यक् योनियों में शक्ति सञ्चरित है । इसी कारण से मनुष्यों में सिद्धि और देवों में तुष्टि सन्निहित है । और इसी प्रकार नव प्राकृत तथा विकृत सर्ग हैं । ऐसे कई प्रकार के सगों के भेद कहे गए हैं जो परस्पर अनन्य हैं ॥ ६२-६४ ॥

अग्रे ससर्ज्ज वै ब्रह्मा मानसानात्मनः समान्। सनन्दनञ्च सनकं विद्वांसं च सनातनम्॥ ६५॥
विज्ञानेन निवृत्तास्ते वैवर्तेन महौजसः। संबुद्धाश्चैव नानात्वादपविद्धास्त्रयोऽपि ते॥
असृष्ट्वैव प्रजासर्गं प्रतिसर्गं गताः पुनः ॥ ६६॥
तदा तेषु व्यतीतेषु तदान्यान् साधकांश्च तान्। मानसानसृजद् ब्रह्मा पुनः स्थानाभिमानिनः॥
आभूतसंप्लवावस्थान्नामतस्तान्निबोधत ॥ ६७॥
आपोऽग्निः पृथिवी वायुरन्तरिक्षं दिशस्तथा। स्वर्गं दिवः समुद्रांश्च नदान् शैलान् वनस्पतीन्॥ ६८॥
ओषधीनां तथात्मानो ह्यात्मानो वृक्षवीरुधाम्। लवाः काष्ठाः कलाश्चैव मुहूर्त्ताःसन्धिरात्र्यहाः॥ ६९॥
अर्द्धमासाश्च मासाश्च अयनाब्दयुगानि च। स्थानाभिमानिनः सर्वे स्थानाख्याश्चैव ते स्मृताः॥ ७०॥

वक्त्राद्यस्य ब्राह्मणाः संप्रसूतास्तद्वक्षस्तः क्षत्रियाः पूर्वभागे।
वैश्याश्चोर्वोर्यस्य पद्भ्याञ्च शूद्राः सर्वे वर्णा गात्रतः संप्रसूताः॥ ७१॥

नारायणः परोऽव्यक्तादण्डमव्यक्तसंभवम्। अण्डाज्जज्ञे पुनर्ब्रह्मा लोकास्तेन कृताः स्वयम्॥ ७२॥
एषः वः कथितः पादः समासान्न तु विस्तरात्। अनेनाद्येन पादेन पुराणं संप्रकीर्तितम्॥ ७३॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते प्रक्रियापादे सृष्टिप्रकरणं नाम षष्ठोऽध्यायः॥ ६॥

॥ प्रक्रियापादः समाप्तः॥

* * *

---

सर्वप्रथम ब्रह्मा ने सनक, सनन्दन और सनातन नामक तीन स्वयं के समान विद्वान् मानस पुत्रों को उत्पन्न किया। ब्रह्मा के वे तीनों महातेजस्वी पुत्र अपने दिव्य ज्ञान के कारण सृष्टि से विमुख होकर निवृत्ति मार्ग पर चले गए। वे तीनों नानात्व के रहस्य को जानकर वे ज्ञानापन्न हो गये और प्रजा की सृष्टि से विमुख हो कर अन्यत्र चले गये। उन तीनों के इस प्रकार चले जाने के बाद ब्रह्मा ने अन्य स्थानाभिमानी मानस पुत्रों की उत्पत्ति की। अब मैं उन मानस पुत्रों के नामों को कहता हूँ जो प्रलय तक स्थित रहने वाले थे॥ ६५-६७॥

जल, अग्नि, पृथिवी, वायु, अन्तरिक्ष, दिशाएँ, स्वर्ग, दिव, समुद्र, नद, शैल (पर्वत), वनस्पतियाँ, ओषधियाँ, आत्मा, मन, वृक्ष, वीरुध (छोटे वृक्ष), लव, काष्ठा, कला, मुहूर्त्त, सन्धि, रात्रि, दिन, पक्ष, मास, अयन, वर्ष तथा युग—ये सभी स्थानाभिमानी देवताओं के नाम हैं जो स्थान के नाम से प्रसिद्ध हैं॥ ६८-७०॥

जिसके शरीर से सब वर्ण उत्पन्न हुए अर्थात् जिसके मुख से ब्राह्मण, वक्षःस्थल से क्षत्रिय, ऊरु से वैश्य और जिसके पैर से शूद्र वर्ण की उत्पत्ति हुई, वे नारायण अव्यक्त से परे हैं। उस अव्यक्त से अण्ड उत्पन्न हुआ और अण्ड से ब्रह्मा उत्पन्न हुए, जिनके द्वारा स्वयं सभी लोकों की उत्पत्ति हुई। यह प्रक्रियापाद विस्तार से नहीं अपितु संक्षेप में कहा गया है। इस प्रकार इस पहले पाद के द्वारा यह पुराण कहा गया है॥ ७१-७३॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त प्रक्रियापाद में सृष्टिप्रकरण कथन नामक छठवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई॥ ६॥**

**॥ प्रक्रियापाद समाप्त हुआ॥**

* * *

## द्वितीयः उपोद्घातपादः

# अथ सप्तमोऽध्यायः

## प्रतिसन्धिकीर्तनम्

### सूत उवाच

इत्येष प्रथमः पादः प्रक्रियार्थः प्रकीर्तितः । श्रुत्वा तु संहृष्टमनाः काश्यपेयः सनातनः ॥ १ ॥
संबोध्य सूतं वचसा पप्रच्छाथोत्तरां कथाम् । अतः प्रभृति कल्पज्ञ प्रतिसंधिं प्रचक्ष्व नः ॥ २ ॥
समतीतस्य कल्पस्य वर्त्तमानस्य चोभयोः । कल्पयोरन्तरं यच्च प्रतिसंधिर्यतस्तयोः ॥
एतद्वेदितुमिच्छामः अत्यन्तकुशलोऽह्यसि ॥ ३ ॥

### लोमहर्षण उवाच

अत्र वोऽहं प्रवक्ष्यामि प्रतिसंधिश्च यस्तयोः । समतीतस्य कल्पस्य वर्त्तमानस्य चोभयोः ॥ ४ ॥
मन्वन्तराणि कल्पेषु येषु यानि च सुव्रताः । यश्चायं वर्तते कल्पो वाराहः साम्प्रतः शुभः ॥ ५ ॥
अस्मात् कल्पाच्च यः कल्पः पूर्वोऽतीतः सनातनः । तस्य चास्य च कल्पस्य मध्यावस्थान्निबोधत ॥ ६ ॥
प्रत्याहृते पूर्वकल्पे प्रतिसंधिं च तत्र वै । अन्यः प्रवर्तते कल्पो जनाल्लोकात्पुनः पुनः ॥ ७ ॥

---

# सातवाँ अध्याय

## कल्पों की प्रतिसन्धि का वर्णन

सूतजी ने कहा—यहाँ तक पहला प्रक्रिया पाद जिसका वर्णन किया गया, जिसको सुनकर सनातन काश्यपेय को प्रसन्नता प्राप्त हुई ॥ १ ॥

इसके बाद उन काश्यपेय ऋषियों ने सम्मान सहित प्रिय वाक्यों से सूतजी से आगे की कथा पूछी—हे कल्प के ज्ञाता ! आप हम सभी को प्रतिसन्धि के विषय में बतलाइये । अतीत और वर्तमान कल्प का जो मध्य काल अर्थात् प्रतिसन्धि है, हम उसके विषय में जानना चाहते हैं, जिसमें आप अत्यन्त कुशल हैं ॥ २-३ ॥

लोमहर्षणजी ने कहा—हे सुव्रत ! अब मैं अतीत और वर्तमान इन दोनों कल्पों की जो प्रतिसन्धियाँ हैं तथा विभिन्न कल्पों में जो भी मन्वन्तर होते हैं, उसके विषय में कहता हूँ । यह जो वर्तमान में शुभ कल्प चल रहा है वह वाराह कल्प है । इससे पूर्व सनातन कल्प था जो बीत चुका है । उस और इस कल्प की मध्य अवस्था के विषय में सुनिये । पूर्व कल्प के व्यतीत होने पर प्रतिसन्धि होती है, और पुनः दूसरा कल्प जनलोक से प्रारम्भ होता है ॥ ४-७ ॥

व्युच्छिन्नात् प्रतिसंधेस्तु कल्पात् कल्पः परस्परम् । व्युच्छिद्यन्ते क्रियाः सर्वाः कल्पान्ते सर्वशस्तदा ॥
तस्मात् कल्पात्तु कल्पस्य प्रतिसंधिर्निगद्यते ॥ ८ ॥
मन्वन्तरयुगाख्यानामप्युच्छिन्नाश्च सन्धयः । परम्पराः प्रवर्त्तन्ते मन्वन्तरयुगैः सह ॥ ९ ॥
उक्ता ये प्रक्रियार्थेन पूर्वकल्पाः समासतः । तेषां परार्द्धकल्पानां पूर्वो ह्यस्मात्तु यः परः ॥
आसीत् कल्पो व्यतीतो वै परार्द्धेन परस्तु सः ॥ १० ॥
अन्ये भविष्या ये कल्पा अपरार्द्धाद्गुणीकृताः । प्रथमः साम्प्रतस्तेषां कल्पोऽयं वर्तते द्विजाः॥ ११ ॥
यस्मिन् पूर्वः परार्द्धे तु द्वितीये पर उच्यते । एतावान् स्थितिकालश्च प्रत्याहारस्ततः स्मृतः ॥ १२ ॥
अस्मात् कल्पात्तु यः पूर्वं कल्पोऽतीतः सनातनः । चतुर्युगसहस्रान्ते अहो मन्वन्तरैः पुरा ॥ १३ ॥
क्षीणे कल्पे तदा तस्मिन् दाहकाले ह्युपस्थिते । तस्मिन् कल्पे तदा देवा आसन्वैमानिकास्तुये ॥ १४ ॥
नक्षत्रग्रहतारास्तु चन्द्रसूर्यग्रहाश्च ये । अष्टाविंशतिरेवैताः कोट्यस्तु सुकृतात्मनाम् ॥ १५ ॥
मन्वन्तरे तथैकस्मिन् चतुर्दशसु वै तथा । त्रीणि कोटिशतान्यासन् कोट्यादिनवतिस्तथा ॥
अष्टाधिकाः सप्तशताः सहस्राणां स्मृताः पुरा ॥ १६ ॥
वैमानिकानां देवानां कल्पेऽतीते तु येऽभवन्।एकैकस्मिंस्तु कल्पे वै देवा वैमानिकाःस्मृताः ॥ १७ ॥
अथ मन्वन्तरेष्वासंश्चतुर्दशसु वै दिवि । देवाश्च पितरश्चैव मुनयो मनवस्तथा ॥ १८ ॥
तेषामनुचरा ये च मनुपुत्रास्तथैव च । वर्णाश्रमिभिरीड्याश्च तस्मिन् काले तु ये सुराः ॥
मन्वन्तरेषु ये ह्यासन् देवलोके दिवौकसः ॥ १९ ॥

---

एक कल्प से दूसरे कल्प के बीच में प्रतिसन्धि होने के कारण ये कल्प परस्पर एक दूसरे से अलग होते हैं। इसलिए उस पूर्व कल्प से अगले कल्प के प्रतिसधि का वर्णन किया गया है ॥ ८ ॥

मन्वन्तर और युगों की अविच्छिन्न सन्धियाँ परस्पर प्रवृत्त होती हैं तथा मन्वन्तर युगों के साथ परम्परा का कार्यान्वियन करती हैं । प्रक्रियापाद में पूर्व कल्पों के विषय में संक्षिप्त रूप में कहा गया है । उन परार्ध कल्पों में से प्रथम कल्प व्यतीत हो चुका और द्वितीय परार्द्ध कल्प अभी चल रहा है । भविष्य में जो अन्य कल्प अभी आने वाले हैं वे अपरार्ध नाम से जाने जाते हैं । हे ब्राह्मणों ! वर्तमान में उनमें से पहला कल्प बीत रहा है ॥९-११॥

प्रथम परार्द्ध को पूर्व तथा द्वितीय परार्द्ध को पर के नाम से जानते हैं और इन दोनों के काल-परिमाण को स्थितिकाल कहते हैं। इसके बाद का काल प्रत्याहार काल (प्रलय काल) कहा गया है । इस कल्प से पहले जो कल्प व्यतीत हो चुका है वह सनातन कल्प था । वह कल्प हजार चतुर्युगों के अन्त में मन्वन्तरों से परिमित ब्राह्मदिवस के अवसान होने पर समाप्त हो गया । उस समय कल्प के समाप्त होने पर जब दाहकाल आया तब विमान-विहारी देवता, नक्षत्र, ग्रह, तारामण्डल, सूर्य और चन्द्रमा इत्यादि सभी सुकृतात्मा देवों की कुल संख्या अट्ठाईस करोड़ थी ॥ १२-१५ ॥

यह संख्या एक मन्वन्तर के देवताओं की है और इस प्रकार चौदह मन्वन्तरों में हुए कुल देवों की संख्या तीन सौ बानवे करोड़ हुई । जो कल्प पहले व्यतीत हो चुके हैं उनमें हुए वैमानिक देवों की कुल संख्या सात सौ आठ हजार कही गयी है । एक कल्प में हुए देवताओं को वैमानिक देव कहा जाता है ॥ १६-१७ ॥

ते तैः संयोजकैः सार्द्धं प्राप्ते सङ्कलने तथा । तुल्यनिष्ठास्तु ते सर्वे प्राप्ते ह्याभूतसंप्लवे ॥ २० ॥
ततस्तेऽवश्यभावित्वाद् बुद्धा पर्यायमात्मनः । त्रैलोक्यवासिनो देवास्तस्मिन् प्राप्ते ह्युपप्लवे ॥ २१ ॥
तेऽनौत्सुक्यविषादेन त्यक्त्वा स्थानानि भावतः । महर्ल्लोकाय संविग्नास्ततस्ते दधिरेमतिम् ॥ २२ ॥
ते युक्ता उपपद्यन्ते महसिस्थैः शरीरकैः । विशुद्धिबहुलाः सर्वे मानसीं सिद्धिमास्थिताः ॥ २३ ॥
तैः कल्पवासिभिः सार्द्धं महानासादितस्तु यैः । ब्राह्मणैः क्षत्रियैर्वैश्यैस्तद्भक्तैश्चापरैर्ज्जनैः ॥ २४ ॥
मत्वा तु ते महर्ल्लोकं देवसङ्घाश्चतुर्दश । ततस्ते जनलोकाय सोद्वेगा दधिरे मतिम् ॥ २५ ॥
विशुद्धिबहुलाः सर्वे मानसीं सिद्धिमास्थिताः। तै कल्पवासिभिः सार्द्धं महानासादितस्तु यैः ॥ २६ ॥
दशकृत्व इवावृत्त्या तस्माद्गच्छन्ति स्वस्तपः। तत्र कल्पान् दश स्थित्वा सत्यं गच्छन्ति वै पुनः॥
एतेन क्रमयोगेन यान्ति कल्पनिवासिनः ॥ २७ ॥
एवं देवयुगानान्तु सहस्राणि परस्परात् । गतानि ब्रह्मलोकं वै अपरावर्तिनीं गतिम् ॥ २८ ॥
आधिपत्यं विना ते वै ऐश्वर्येण तु तत्समाः । भवन्ति ब्रह्मणस्तुल्या रूपेण विषयेण च ॥ २९ ॥
तत्र ते ह्यवतिष्ठन्ति प्रीतियुक्ताः प्रसङ्गमात् । आनन्दं ब्रह्मणः प्राप्य मुच्यन्ते ब्रह्मणा सह ॥ ३० ॥

---

इन देवों की संख्या के बराबर देवता स्वर्ग में चौदहों मन्वन्तरों में होते हैं । उस काल में जितने कल्पस्थ एवं देवलोकस्थ देवता, पितर, मुनि तथा मानव, उनके अनुचर, वर्णाश्रम धर्मावलम्बियों के द्वारा पूजनीय देवगण आदि थे, वे अपने संयोजकों के साथ संहार काल में प्रलयकालीन लक्षणों को देखकर समान भाव से अवश्य घटित होने वाले अपने नाश को जान गये । वे स्थानाभिमानी त्रैलोक्यवासी देवतागण भावी प्रलय को निकट आया हुआ देखकर अपने स्थान को छोड़कर उत्सुकता और विषादयुक्त होकर महर्लोक जाने के लिए आतुरता के साथ विचार करने लगे ॥ १८-२२ ॥

उस समय सभी देवताओं ने महर्लोक जाने के लिए उपयुक्त शरीर को प्राप्त किया । अपनी आत्म-विशुद्धि के कारण उन सबको मानसी सिद्धि प्राप्त हो गयी । वे चौदह भेदों वाले देवगण महर्लोक में अन्य कल्पवासियों के साथ अर्थात् अन्य ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, भक्त और अपर जन आदि जिन्होंने 'महान्' की प्राप्ति कर ली है, उनके साथ कुछ समय व्यतीत करने के बाद पुनः जनलोक में वापस आने के लिए उद्विग्न हो गए और विचार करने लगे । तत्पश्चात् वे मानसी सिद्धि लब्ध अति विशुद्ध अन्तःकरण वाले देवगण उन महान् उपाधि लब्ध कल्पवासियों के साथ जनलोक को चले जाते हैं । वहाँ पर पूर्व काल के दसगुने अर्थात् दस कल्प तक रहने के बाद वहाँ से तपोलोक को चले जाते हैं । वहाँ पर पुनः दस कल्प तक रहकर आगे सत्यलोक में स्थित हो जाते हैं । इस प्रकार कल्प में रहने वाले क्रम से ऊर्ध्व लोक गमन करते हैं ॥ २३-२७ ॥

इस तरह एक के बाद दूसरे लोक को प्राप्त करते हुए इन देवों के हजारों युग बीत जाते हैं । वे देव ब्रह्मलोक में पहुँचकर अपरिवर्तनीय गति को प्राप्त हो जाते हैं अर्थात् वहाँ से वे पुनः वापस नहीं लौटते । वहाँ इन देव आदि जनों को आधिपत्य तो प्राप्त नहीं होते, परन्तु वे उन्हीं ब्रह्म के समान ऐश्वर्य का उपभोग करते हैं । वहाँ वे रूप और विषय में ब्रह्म के ही समान होते हैं । वहाँ प्रीतिपूर्वक रहते हुए वे ब्रह्मानन्द को पाकर ब्रह्म के साथ ही मुक्त हो जाते हैं ॥ २८-३० ॥

अवश्यम्भाविनाऽर्थेन प्राकृतेनैव ते स्वयम् । नानात्वेनाभिसम्बद्धास्तदा तत्कालभाविनः ॥ ३१ ॥
स्वरूपतो बुद्धिपूर्वं यथा भवति जाग्रतः । तत्कालभावि तेषां तु तथा ज्ञानं प्रवर्तते ॥ ३२ ॥
प्रत्याहारे तु भेदानां येषां भिन्नाभिसूक्ष्मणाम् । तैः सार्धं प्रतिसृज्यन्ते कार्याणि करणानि च ॥ ३३ ॥
नानात्वदर्शनात्तेषां ब्रह्मलोकनिवासिनाम् । विनष्टस्वाधिकाराणां स्वेन धर्मेण तिष्ठताम् ॥ ३४ ॥
ते तुल्यलक्षणाः सिद्धाः शुद्धात्मानो निरञ्जनाः। प्रकृतौ कारणातीताः स्वात्मन्येव व्यवस्थिताः ॥ ३५ ॥
प्रख्यापयित्वा ह्यात्मानं प्रकृतिस्तेषु सर्वशः । पुरुषाव्यवहतत्वेन प्रतीता न प्रवर्त्तते ॥ ३६ ॥
प्रवर्तिते पुनः सर्गे तेषां वा कारणं पुनः । संयोगे प्राकृते तेषां युक्तानां तत्त्वदर्शिनाम् ॥ ३७ ॥
अत्रापवर्गिणां तेषामपुनर्मार्गगामिनाम् । अभावः पुनरुत्पत्तौ शान्तानामर्च्चिषामिव ॥ ३८ ॥
ततस्तेषु गतेषूर्द्ध्वं त्रैलोक्यात्सुमहात्मसु । तैः सार्द्धं ये महर्ल्लोकात्तदा नासादिता जनाः ॥
तच्छिष्टाश्चेह तिष्ठन्ति कल्पाद्देहमुपासते ॥ ३९ ॥
गन्धर्वाद्याः पिशाचान्ता मानुषा ब्राह्मणादयः । पशवः पक्षिणश्चैव स्थावराः ससरीसृपाः ॥ ४० ॥
तिष्ठत्सु तेषु तत्कालं पृथिवीतलवासिषु । सहस्रं यत्तु रश्मीनां सूर्यस्येह विभासते ॥
ते सप्तरश्मयो भूत्वा ह्येकैको जायते रविः ॥ ४१ ॥

---

पुनः जो स्वयं प्राकृतरूप से अवश्य होने वाली सृष्टि के प्रयोजन के वैविध्य को जानकर उससे सम्बद्ध हो जाते हैं उन देवों की अवस्था जानबूझ कर सोने का नाटक करने वालों जैसी जो जाती है । वे उस समय जैसे सोते हुए भी जागृत अवस्था में रहते हैं । उन मुक्त पुरुषों या देवों के मन में उस समय तत्काल सम्बन्धी भेद-ज्ञान की उत्पत्ति हो जाती है । प्रलय काल में जो नानात्व-ज्ञान रहता है वही विभिन्न प्रकार के सूक्ष्म रूपों में व्यक्त होता है । ब्रह्मलोक में रहने वाले ऐसे धर्मनिष्ठ निवासी जो सम्प्रति भेद-ज्ञान होने से अधिकार विहीन हो गए हैं, ऐसे महापुरुषों के प्रकृति-सिद्ध ज्ञान के साथ ही कार्य-करण की सृष्टि होती है ॥ ३१-३४ ॥

वे समान विशेषताओं वाले, परिपूर्ण, आत्मा में शुद्ध और निरञ्जन सिद्ध पुरुष प्रकृति के कारण से परे हैं और स्वात्मस्थित हैं । प्रकृति सभी जीवों के सामने स्वयं को प्रकट करने के बाद भी बिना इनके सहयोग के स्वयं को अपने सभी रूपों में प्रकट नहीं करती । अतः प्रलय के समय पुरुष में ही वह लीन रहती है ॥ ३५-३६ ॥

सृष्टि जब पुनः प्रारम्भ होती है अथवा कारण उपस्थित होता है तब उन योगी, तत्त्वदर्शी, आवागमन के बन्धन से रहित पुरुषों की जो अग्नि उस प्राकृत सर्ग में शान्त हो चुकी थी वह अग्नि की ज्वाला के समान फिर से उत्पन्न नहीं होती । इस त्रैलोक्य से ऊपर अन्य महान् लोकों में अर्थात् तपःलोक, सत्यलोक आदि में उन महापुरुषों के चले जाने पर उनके साथ के अन्य महापुरुष तपस्वी, जिनको अपनी तपस्या से महर्लोक से ऊपर के लोकों का अधिकार प्राप्त नहीं हुआ है, वे कल्प पर्यन्त महर्लोक में ही (मनस) शरीर धारणकर निवास करते हैं ॥ ३७-३९॥

उस समय गन्धर्वों से लेकर पिशाच पर्यन्त सभी उपदेवता, मनुष्यगण, पशु-पक्षी, स्थावरजीव, सरीसृप अर्थात् रेंगकर चलने वाले साँप आदि तथा जो भी प्राणी पृथ्वीतल पर रहते हैं, उनको प्रलय देखना पड़ता है । प्रलय के समय जो सूर्य हजारों किरणों से संसार में चमकता है वह सूर्य सात रश्मियाँ बन कर उनमें से प्रत्येक सूर्य के रूप में जन्म लेती हैं ॥ ४०-४१ ॥

क्रमेणोत्तिष्ठमानास्ते त्रीन् लोकान् प्रदहन्त्युत । जङ्गमं स्थावरं चैव नदीः सर्वांश्च पर्वतान् ॥
पूर्वे शुष्का ह्यनावृष्ट्या सूर्यैस्तैश्च प्रधूपिताः ॥ ४२ ॥
तदा ते विविशुः सर्वे निर्दग्धाः सूर्यरश्मिभिः । जङ्गमाः स्थावराः सर्वे धर्माधर्मात्मकास्तुवै ॥ ४३ ॥
दग्धदेहास्ततस्ते वै गताः पापयुगात्यये । योन्या तया ह्यनिर्मुक्ताः शुभपापानुबन्धया ॥ ४४ ॥
ततस्ते ह्युपपद्यन्ते तुल्यरूपा जने जनाः । विशुद्धिबहुलाः सर्वे मानसीं सिद्धिमास्थिताः ॥ ४५ ॥
उषित्वा रजनीं तत्र ब्रह्मणोऽव्यक्तजन्मनः । पुनः सर्गे भवन्तीह ब्रह्मणो मानसीप्रजाः ॥ ४६ ॥
ततस्तेष्वप्रवृत्तेषु जने त्रैलोक्यवासिषु । निर्दग्धेषु च लोकेषु तेषु सूर्यैस्तु सप्तभिः ॥
वृष्ट्या क्षितौ प्लावितायां विशीर्णेष्वालयेषु च ॥ ४७ ॥
समुद्राश्चैव मेघाश्च आपः सर्वाश्च पार्थिवाः । व्रजन्त्येकार्णवत्वं हि सलिलाख्यास्तदाश्रिताः ॥ ४८ ॥
आगतागतिकं तद्वै यदा तु सलिलं बहु । संछाद्येमां स्थितां भूमिमर्णवाख्या तदा च सा ॥ ४९ ॥
आभाति यस्मान्नाभान्ति भासन्तो व्याप्तिदीप्तिषु । सर्वतः समनुप्लाव्य तासाञ्चाम्भो विभाव्यते॥ ५० ॥
तदम्भस्तनुते यस्मात् सर्वां पृथ्वीं समन्ततः । धातुस्तनोतिर्विस्तारे तेनाम्भस्तनवः स्मृताः ॥ ५१ ॥
अरमित्येष शीघ्रं तु निपातः कविभिः स्मृतः । एकार्णवे भवन्त्यापो न शीघ्रास्तेन ते नराः ॥ ५२ ॥

---

धीरे-धीरे ये सूर्य और अधिक प्रज्वलित होते जाते हैं और अपनी असह्य ज्वाला से तीनों लोकों को भस्म कर देते हैं । स्थावर-जंगम आदि सभी वस्तुएँ, सारी नदियाँ, पर्वत आदि जो पहले वर्षा न होने के कारण सूख चुके थे, वे इन सूर्य किरणों द्वारा जल जाते हैं । वे सभी धर्मात्मक एवं अधर्मात्मक पार्थिव तत्त्व अकस्मात् भस्म हो जाते हैं ॥ ४२-४३ ॥

तब उनके पार्थिव शरीर के जल कर भस्म हो जाने से वे निष्पाप हो जाते हैं किन्तु उस योनि के शुभ और अशुभ कर्मों के बन्धन से मुक्त नहीं होते । अत्यन्त विशुद्ध हृदय वाले, मानसी सिद्धि वाले व्यक्ति इस जनलोक में अपने कर्मों के अनुसार उसी के तुल्य जन्म धारण करते हैं । वे अव्यक्त रूप से जन्मे ब्रह्मा की रात्रि को वहाँ रहकर व्यतीत करते हैं । पुनः जब सृष्टि का प्रारम्भ होता है तो वे ब्रह्मा के मानसपुत्र के रूप में उत्पन्न होते हैं । तदनन्तर जब त्रैलोक्य में रहने वाले अपनी शक्ति क्षीण हो जाने के कारण जनलोक में निवास के अधिकारी नहीं रह जाते तब सातों सूर्य की ज्वाला से वे सभी लोक दग्घ हो जाते हैं । सम्पूर्ण पृथ्वी वर्षा के जल से पूर्णरूपेण भर जाती है और सभी प्रकार के आश्रय स्थल नष्ट हो जाते हैं ॥ ४४-४९ ॥

उस समय समुद्र, मेघ, सम्पूर्ण जल और पृथिवी से सम्बद्ध जलराशि एक दूसरे में एकाकार होकर एक महासागर का रूप ले लेती है । इस प्रकार जब सम्पूर्ण जलराशि एकाकार हो कर इस सम्पूर्ण पृथ्वी को व्याप्त कर लेती है तब इसे अर्णव कहा जाता है । जिससे सारी चीजें प्रकाशित होती हैं और जिसके बिना कोई भी प्रकाशित नहीं होता है और जो अपनी व्यापकता एवं दीप्ति के कारण सभी ओर व्याप्त रहता है उसको अम्भ कहते हैं । वह जल पूरी पृथ्वी पर सभी ओर फैल जाता है । तनु धातु का प्रयोग विस्तार के अर्थ में किया जाता है इसलिए अम्भ को तनु के नाम से भी कहा जाता है । विद्वानों द्वारा 'अर' को शीघ्र का द्योतक कहा गया है और चूँकि एकार्णव में जल शीघ्र गमन नहीं करता है इसलिए जल को 'न अर' या 'नार' भी कहा जाता है ॥ ५०-५२ ॥

तस्मिन् युगसहस्रान्ते संस्थिते ब्रह्मणोऽहनि । रजन्यां वर्त्तमानायान्तावत्तत् सलिलात्मना ॥ ५३ ॥
ततस्तु सलिले तस्मिन्नष्टेऽग्नौ पृथिवीतले । प्रशान्तवातेऽन्धकारे निरालोके समन्ततः ॥ ५४ ॥
येनैवाधिष्ठितं हीदं ब्रह्मा स पुरुषः प्रभुः । विभागमस्य लोकस्य पुनर्वै कर्त्तुमिच्छति ॥ ५५ ॥
एकार्णवे तदा तस्मिन्नष्टे स्थावरजङ्गमे । तदा स भवति ब्रह्मा सहस्राक्षः सहस्रपात् ॥ ५६ ॥
सहस्रशीर्षा पुरुषो रुक्मवर्णो ह्यतीन्द्रियः । ब्रह्मा नारायणाख्यस्तु सुष्वाप सलिले तदा ॥ ५७ ॥
सत्त्वोद्रेकात् प्रबुद्धस्तु शून्यं लोकमवेक्ष्य च । इमञ्चोदाहरन्त्यत्र श्लोकं नारायणं प्रति ॥ ५८ ॥
आपो नराख्यास्तनव इत्यपान्नाम शुश्रुमः । आपूर्य नाभिं तत्रास्ते तेन नारायणः स्मृतः ॥ ५९ ॥

सहस्रशीर्षा सुमनः सहस्रपात् सहस्रचक्षुर्वदनः सहस्रभुक् ।
सहस्रबाहुः प्रथमः प्रजापतिस्त्रयीपथे यः पुरुषो निरुच्यते ॥ ६० ॥
आदित्यवर्णो भुवनस्य गोप्ता एको ह्यपूर्वः प्रथमं तुराषाट् ।
हिरण्यगर्भः पुरुषो महात्मा स पठ्यते वै तमसः परस्तात् ॥ ६१ ॥

कल्पादौ रजसोद्रिक्तो ब्रह्मा भूत्वाऽसृजत् प्रजाः । कल्पान्ते तमसोद्रिक्तो कालो भूत्वाऽग्रसत्पुनः ॥ ६२ ॥
स वै नारायणाख्यस्तु सत्त्वोद्रिक्तोऽर्णवे स्वपन् । त्रिधा विभज्य चात्मानं त्रैलोक्येसमवर्त्तत ॥ ६३ ॥
सृजते ग्रसते चैव वीक्षते च त्रिभिस्तु तान् । एकार्णवे तदा लोके नष्टे स्थावरजङ्गमे ॥ ६४ ॥

---

ब्रह्मा का एक दिन जो सहस्र युग काल परिमाण वाला कहा गया है, व्यतीत होने के बाद उतने ही काल वाली रात्रि के व्यतीत हो जाने पर जिस समय चारों ओर केवल जल ही व्याप्त रहता है और संवर्ताग्नि के क्षीण हो जाने पर पृथ्वी पर घना अन्धकार छा जाता है, कहीं पर भी प्रकाश नहीं रहता, उस समय उस एकार्णव में निवास करने वाले प्रभु पुरुष ब्रह्मा के हृदय में इस जगत् का विभाजन करने की इच्छा उत्पन्न हुई ॥ ५३-५५ ॥

इस स्थावर जङ्गमात्मक सृष्टि के समाप्त हो जाने पर जब उस समय एकार्णव ही शेष रह जाता है तब केवल अपनी इच्छा शक्ति से वह ब्रह्मा सहस्र नेत्रों, सहस्र पैरों, सहस्र सिर वाले, स्वर्ण-वर्ण वाले और अतीन्द्रिय हो गए । उस समय भगवान् ब्रह्मा जिन्हें नारायण भी कहते हैं वे उस जल में ही शयन करने लगे । ब्रह्मा के हृदय में सत्त्व-गुण उत्पन्न होने पर उनको ज्ञान प्राप्त हुआ और उन्होंने चारों ओर शून्य को ही देखा । नारायण के सम्बन्ध में इस प्रकार का श्लोक प्रसिद्ध है । जल को नर और तनु नाम से भी जानते है और उस जल में नाभिपर्यन्त मग्न होकर वे शयन करते हैं इसलिए उनको नारायण कहते हैं ॥ ५६-५९ ॥

उनके हजारों प्राण, हजारों मन, हजारों मुख, हजारों मस्तक, हजारों हस्त, हजारों पाद, हजारों चक्षु और हजारों कर्ण हैं । वे सर्वाग्रवर्ती हैं और प्रजापति पुरुष हैं और इनके विषय में वेदों में वर्णित किया गया है । ये महात्मा वेद में आदित्य के समान वर्ण वाले, भुवनपालक, अपूर्व, पहले प्रजापति, इन्द्र, तम से परे, हिरण्यगर्भ और महापुरुष कहे गए हैं ॥ ६०-६१ ॥

ये ब्रह्मा ही कल्प के प्रारम्भ में रजोगुण की प्रधानता होने पर प्रजा की सृष्टि करते हैं और कल्पान्तर काल में तमोगुण की प्रधानता होने पर काल के रूप में सबको निगल जाते हैं । जब नारायण में सत्त्वगुण की प्रधानता होती है तब वे एकार्णव समुद्र में शयन करते हैं और वे स्वयं को तीन भागों में विभाजित करके तीनों लोकों में विद्यमान रहते हैं । तीन स्वरूपों से वे सृष्टि, संहार और पालन कर्म करते हैं ॥ ६२-६४ ॥

चतुर्युगसहस्रान्ते सर्वतः सलिलावृते । ब्रह्मा नारायणाख्यस्तु अप्रकाशार्णवे स्वपन् ॥ ६५ ॥
चतुर्विधाः प्रजा ग्रस्त्वा ब्राह्म्यां रात्र्यां महार्णवे । पश्यन्ति तं महर्लोकात् सुप्तं कालं महर्षयः ॥ ६६ ॥
भृग्वादयो यथा सप्त कल्पेह्यस्मिन् महर्षयः । ततो विवर्तमानैस्तैर्महान् परिगतः परः ॥ ६७ ॥
गत्यर्थाद् ऋषयो धातोर्न्नामनिर्वृत्तिरादितः । तस्मादृषिपरत्वेन महांस्तस्मान्महर्षयः ॥ ६८ ॥
महर्ल्लोकस्थितैर्दृष्टः कालः सुप्तस्तदा च तैः । सत्याद्याः सप्त ये ह्यासन् कल्पेऽतीते महर्षयः ॥ ६९ ॥
एवं ब्राह्मीषु रात्रीषु ह्यतीतासु सहस्रशः । दृष्टवन्तस्तथा ह्यन्ये सुप्तं कालं महर्षयः ॥ ७० ॥
कल्पस्याऽदौ तु बहुशो यस्मात् संस्थाश्चतुर्दश । कल्पयामास वै ब्रह्मा तस्मात् कालो निरुच्यते ॥ ७१ ॥
स स्रष्टा सर्वभूतानां कल्पादिषु पुनः पुनः । व्यक्ताव्यक्तो महादेवस्तस्य सर्वमिदं जगत् ॥ ७२ ॥
इत्येष प्रतिसन्धिर्वः कीर्त्तितः कल्पयोर्द्वयोः । साम्प्रतातीतयोर्मध्ये प्रागवस्था बभूव या ॥ ७३ ॥
कीर्त्तिता तु समासेन कल्पे कल्पे यथा तथा । साम्प्रतं ते प्रवक्ष्यामि कल्पमेतं निबोधत ॥ ७४ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे प्रतिसन्धिकीर्त्तनं नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

* * *

---

चार हजार युग के बाद जब स्थावर, जंगम आदि सभी वस्तुएँ नष्ट हो जाती हैं और दशों दिशाएँ जल से पूर्ण होकर एकार्णवसमुद्र हो जाती हैं, जब ब्रह्मा काल बनकर सभी प्रजाओं को ग्रसकर उस प्रकाशहीन जलराशि के मध्य में नारायण के रूप में शयन करते हैं, तब उन्हें कल्प के महर्लोक में निवास करने वाले भृगु आदि महर्षिगण देखते हैं। उन महर्षियों ने उस महान् पुरुष अर्थात् नारायण का आश्रय प्राप्त किया है ॥ ६५-६७ ॥

ऋषि शब्द की व्युत्पत्ति गमनार्थक 'ऋष' धातु से हुई है। उसमें भी वे महान् हैं, इसलिए इन्हें महर्षि संज्ञा दी गई हैं। उस समय महर्लोक में स्थित वे सभी महर्षि सोते हुए काल को देखते हैं। पूर्व कल्प में भी सत्य आदि ऋषियों ने काल को इसी प्रकार शयन करते हुए देखा था। इसी प्रकार ब्रह्मा की हजारों रात्रि व्यतीत होने पर अन्य महर्षियों ने भी काल को शयन करते देखा है ॥ ६८-७० ॥

ब्रह्मा ने कल्प के प्रारम्भ में चौदह समूहों के विभाग की कल्पना की, इसलिए उस काल को कल्प कहा जाता है। वही व्यक्ताव्यक्त रूपी महादेव कल्प के प्रारम्भ में सभी भूतों की बारम्बार सृष्टि करते हैं, इसलिए यह सम्पूर्ण जगत् उनका ही है। इस प्रकार मैंने दोनों अर्थात् अतीत और वर्तमान कल्प के मध्य भाग में जो कुछ होता है वह प्रतिसन्धि वृत्तान्त आपसे कहा है। प्रत्येक कल्प में जो प्रसङ्ग जैसे घटित होते हैं, उसे भी वैसे ही संक्षेपतः कह दिया गया है। अब मैं आप सभी से इस वर्तमान कल्प का वर्णन करता हूँ ॥ ७१-७४ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में प्रतिसन्धि कीर्त्तन नामक सातवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ७ ॥**

* * *

# अथाष्टमोऽध्यायः

## चतुराश्रमविभागः

### सूत उवाच

तुल्यं युगसहस्रस्य नैशं कालमुपास्य सः । शर्वर्यन्ते प्रकुरुते ब्रह्मत्वं सर्गकारणात् ॥ १ ॥
ब्रह्मा तु सलिले तस्मिन् वायुर्भूत्वा तदाचरत् । अन्धकारे तदा तस्मिन् नष्टे स्थावरजङ्गमे ॥ २ ॥
जलेन समनुव्याप्ते सर्वतः पृथिवीतले । अविभागेन भूतेषु समन्तात् सुस्थितेषु तु ॥ ३ ॥
निशायामिव खद्योतः प्रावृट्काले ततस्ततः । तदाकाशे चरन् सोऽथ वीक्ष्यमाणः स्वयम्भुवः ॥ ४ ॥
प्रतिष्ठाया ह्युपायन्तु मार्गमाणस्तदा प्रभुः । ततस्तु सलिले तस्मिन् ज्ञात्वा ह्यन्तर्गतां महीम् ॥ ५ ॥
अनुमानात्तु सम्बुद्धो भूमेरुद्धरणं प्रति । चकारान्यां तनुञ्चैव पूर्वकल्पादिषु स्मृताम् ॥ ६ ॥
स तु रूपं वराहस्य कृत्वाऽपः प्राविशत् प्रभुः । अद्भिः सञ्छादितामुर्वीं समीक्ष्याथ प्रजापतिः ॥ ७ ॥
उद्धृत्योर्वीमथाद्भ्यस्तु अपस्तास्तु स विन्यसत् । सामुद्रीस्तु समुद्रेषु नादेयीर्निम्नगास्वपि ॥
पार्थिवीस्तु स विन्यस्य पृथिव्यां सोऽचिनोद्गिरीन् ॥ ८ ॥

---

# आठवाँ अध्याय

## चतुराश्रमविभाग

श्री सूत जी ने कहा—एक हजार चतुर्युग पर्यन्त रात्रि काल बीतने पर वे नारायण सृष्टि प्रारम्भ करने की इच्छा से ब्रह्मा का रूप धारण करते हैं। उस अन्धकारमय एकार्णव समुद्र में जबकि समस्त स्थावर-जंगमात्मक जगत् नष्ट हो जाता है, सम्पूर्ण पृथ्वीतल जलमग्न रहता है, पञ्च महाभूत भी अलग दिखायी नहीं पड़ते और उस जल में पञ्चमहाभूत इधर-उधर बहते रहते हैं, वे ब्रह्मा उस समय वायु के रूप में वर्षा ऋतु के खद्योत (जुगनूँ) की तरह विचरण करते रहते हैं और उस आकाश में स्वयंभू उनका निरीक्षण किया करते हैं ॥ १-४ ॥

उस समय वे नारायण प्रभु पृथ्वी को जल के ऊपर लाने का मार्ग ढूँढ़ रहे थे। वे उस समय अनुमान से समुद्र में डूबी हुई पृथ्वी को ठीक से ज्ञात कर उसकी पुनः प्रतिष्ठा के लिए सचेष्ट हो गये और पूर्व कल्पों का स्मरणकर उसी के अनुरूप उन्होंने दूसरा शरीर धारण कर लिया। तब प्रभु ने वाराह का रूप बनाकर उस समुद्र के अन्दर प्रवेश किया और जल में निमग्न पृथ्वी का भलीभाँति पता लगाकर उसको जल के ऊपर स्थापित कर दिया ॥ ५-७ ॥

उन्होंने जल को विभक्त कर अलग-अलग जलाशयों में स्थापित किया। समुद्र के जल को समुद्रों में, नदी के जल को नदियों में और शेष पर्वतों आदि को पृथ्वी के भीतर स्थापित कर दिया ॥ ८ ॥

प्राक्सर्गे दह्यमाने तु तदा संवर्त्तकाग्निना । तेनाग्निना प्रलीनास्ते पर्वता भुवि सर्वशः ॥ ९ ॥
शैत्यादेकार्णवे तस्मिन् वायुनापस्तु संहताः । निषक्ता यत्र यत्रासंस्तत्रतत्राऽचलोऽभवत् ॥ १० ॥
स्कन्नाचलत्वादचलाः पर्वभिः पर्वताः स्मृताः । गिरयोऽद्भिर्निगीर्णत्वाच्चयनाच्च शिलोच्चयाः॥ ११ ॥
ततस्तु तां समुद्धृत्य क्षितिमन्तर्ज्जलात् प्रभुः । स्वस्थाने स्थापयित्वा च विभागमकरोत् पुनः ॥ १२ ॥
सप्त सप्त तु वर्षाणि तस्या द्वीपेषु सप्तसु । विषमाणि समीकृत्य शिलाभिरचिनोद्गिरीन् ॥ १३ ॥
द्वीपेषु तेषु वर्षाणि चत्वारिंशत्तथैव च । तावन्तः पर्वताश्चैव वर्षान्ते समवस्थिताः ॥
सर्गादौ सन्निविष्टास्ते स्वभावेनैव नान्यथा ॥ १४ ॥
सप्त द्वीपाः समुद्रांश्च अन्योन्यस्य तु मण्डलम् । सन्निकृष्टाः स्वभावेन समावृत्य परस्परम् ॥ १५ ॥
भूराख्यांश्चतुरो लोकांश्चन्द्रादित्यौ ग्रहैः सह । पूर्वं तु निर्म्ममे ब्रह्मा स्थानानीमानि सर्वशः ॥ १६ ॥
कल्पस्य चास्य ब्रह्मा वै ह्यसृजत् स्थानिनः पुरा । आपोऽग्निः पृथिवी वायुरन्तरिक्षं दिवं तथा ॥ १७ ॥
स्वर्गं दिशः समुद्रांश्च नदीः सर्वांश्च पर्वतान् । ओषधीनां तथात्मानमात्मानं वृक्षवीरुधाम् ॥ १८ ॥
लवाः काष्ठाः कलाश्चैव मुहूर्तं सन्धिरात्र्यहम् । अर्द्धमासांश्च मासांश्च अयनाब्दयुगानि च ॥ १९ ॥
स्थानाभिमानिनश्चैव स्थानानि च पृथक् पृथक् । स्थानात्मनः स सृष्ट्वा वै युगावस्थां विनिर्ममे। २० ॥
कृतं त्रेता द्वापरं च कलिं चैव तथा युगम् । कल्पस्यादौ कृतयुगे प्रथमे सोऽसृजत् प्रजाः ॥ २१ ॥

---

पूर्व सृष्टि जब संवर्तक अग्नि से जल रही थी तब पर्वत भी गलकर पृथ्वी में ही समा गये । जलप्लावन के समय ठण्ड के कारण, वे जिस स्थान पर पहले थे वहीं पर पुनः स्थिर हो गये । वायु के द्वारा जल भी सूख गया । गति न होने से उनको अचल कहा गया, पर्व अर्थात् गाँठ होने के कारण पर्वत, जल द्वारा निगल लिये जाने के कारण गिरि तथा शिलाओं के चयन के कारण उनको शिलोच्चय कहा गया ॥ ९-११ ॥

उसके बाद प्रभु ने जल के अन्दर से पृथ्वी का उद्धार किया । ब्रह्मा (प्रभु) ने पृथ्वी को स्वस्थान पर स्थापित करके उसका पुनः विभाग किया । सर्वप्रथम उसको सप्त द्वीपों में फिर हर एक एक द्वीपों को सात-सात खण्डों में विभाजित किया । असमान भूमि को समतल बनाकर शिलाखण्डों से चुनकर पर्वतों का निर्माण किया । उन द्वीपों में चालीस अलग खण्ड बनाये और प्रत्येक खण्ड में उतने ही पर्वत बनाए । जैसा सृष्टि के आदि में थे वे प्रकृति की अनुकूलता के आधार पर बिना किसी बदलाव के स्थापित कर दिए गए ॥ १२-१४ ॥

प्राकृतिक रूप से सातों द्वीप और सातों समुद्र के मण्डल एक-दूसरे को घेरे हुए थे और परस्पर निकट स्थित थे । ब्रह्मा ने सर्वप्रथम भूः प्रभृति चार लोकों को और अन्य ग्रहों के साथ सूर्य एवं चन्द्रमा को बनाया और अन्य स्थानों का भी विभाग किया ॥ १५-१६ ॥

ब्रह्मा ने पहले इस कल्प के स्थानी अर्थात् एक स्थान पर रहने वाले जल, अग्नि, पृथ्वी, वायु, अन्तरिक्ष, आकाश, स्वर्ग, दिशाएँ, समुद्र, नदी, सभी पर्वत, अमृतमय ओषधियाँ, वृक्ष, लता आदि वनस्पतियाँ बनाईं । फिर लव, काष्ठा, कला, मुहूर्त, सन्ध्या, रात, दिन, पक्ष, मास, अयन, वर्ष एवं युग का निर्माण किया । पृथक्-पृथक् स्थान एवं स्थानाभिमानी और स्थानात्माओं को बनाकर उन्होंने कृत, त्रेता, द्वापर और कलि आदि युगों का निर्माण किया । सर्वप्रथम कल्प के प्रारम्भ में कृत युग को व्यवस्थित किया ॥ १७-२१ ॥

प्रागुक्ता या मया तुभ्यं पूर्वकालं प्रजास्तु ताः । तस्मिन् संवर्त्तमाने तु कल्पे दग्धास्तदाऽग्निना॥ २२ ॥
अप्राप्ता यास्तपोलोकं जनलोकं समाश्रिताः । प्रवर्तन्ति पुनः सर्गे बीजार्थं ता भवन्ति हि ॥ २३ ॥
बीजार्थेन स्थितास्तत्र पुनः सर्गस्य कारणात् । ततस्ताः सृज्यमानास्तु सन्तानार्थं भवन्ति हि ॥ २४ ॥
धर्मार्थकाममोक्षाणामिह ताः साधकाः स्मृताः । देवाश्च पितरश्चैव ऋषयो मनवस्तथा ॥ २५ ॥
ततस्ते तपसा युक्तः स्थानान्यापूरयन्ति हि । ब्रह्मणो मानसास्ते वै सिद्धात्मानो भवन्ति हि ॥ २६ ॥
ये सर्गा द्वेषयुक्तेन कर्मणा ते दिवं गताः । आवर्त्तमाना इह ते सम्भवन्ति युगे युगे ॥ २७ ॥
स्वकर्मफलशेषेण ख्याताश्चैव तथात्मिकाः । संभवन्ति जनाल्लोकात् कर्मसंशयबन्धनात् ॥ २८ ॥
आशयः कारणं तत्र बोद्धव्यं कर्मणां तु सः । तैः कर्मभिस्तु जायन्ते जनाल्लोकाःशुभाशुभैः ॥ २९ ॥
गृहणन्ति ते शरीराणि नानारूपाणि योनिषु । देवाद्यस्थावरान् ते च उत्पद्यन्ते परस्परम् ॥ ३० ॥
तेषां ये यानि कर्माणि प्राक् सृष्टेः प्रतिपेदिरे । तान्येते प्रतिपद्यन्ते सृज्यमानाः पुनः पुनः ॥ ३१ ॥
हिंस्राहिंस्रे मृदुक्रूरे धर्माधर्मे ऋतानृते । तद्भाविताः प्रपद्यन्ते तस्मात्तत्तस्य रोचते ॥ ३२ ॥
कल्पेष्वासन् व्यतीतेषु रूपनामानि यानि च । तान्येवानागते काले प्रायशः प्रतिपेदिरे ॥ ३३ ॥
तस्मात्तु नामरूपाणि तान्येव प्रतिपेदिरे । पुनः पुनस्ते कल्पेषु जायन्ते नामरूपतः ॥ ३४ ॥
ततः सर्गे ह्यवष्टब्धे सिसृक्षोर्ब्रह्मणस्तु वै । प्रजास्ता ध्यायतस्तस्य सत्याभिध्यायिनस्तदा ॥ ३५ ॥

---

पूर्व की सृष्टि में जिस काल व प्रजा की बात कही गई है और उस कल्पान्त में संवर्तक अग्नि द्वारा जलाये गये जो लोग तपोलोक तक न पहुँचकर जनलोक तक ही रह गये थे, वे पुनः नई सृष्टि सृजन में प्रवृत्त होकर सृष्टि के कारण बनते हैं। वे पुनः इस नई सृष्टि में देह धारण करते हैं और सन्तानवृद्धि में सहायक बनते हैं। वे प्रजा, देवता, पितर, ऋषि, मनु आदि धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष के साधन कहे गये हैं ॥ २२-२५ ॥

तदनन्तर वे तपस्या में लगकर अपने (रिक्त हुए) स्थानों को भरते हैं और सिद्ध आत्मा ब्रह्मा के मानसपुत्र बनकर देह धारण करते हैं। जो अपने शुभ और उदार कर्मों के कारण स्वर्ग की प्राप्ति कर चुके थे वे पुनः प्रत्येक युग में यहाँ आविर्भूत होते हैं। ये अपने कर्मफल के बचे रहने के कारण इस प्रकार देह धारण करते हैं और कर्मसंशय के बन्धन के कारण ही वे जनलोक से पुनः इस पृथ्वी लोक में आते हैं ॥ २६-२८ ॥

इस उत्पत्ति में कर्म बन्धन को ही कारण मानना चाहिए। वे अपने किए हुए शुभ-अशुभ कर्मों के कारण ही जनलोक से यहाँ उत्पन्न होते हैं। विभिन्न प्रकार की योनियों में वे विभिन्न प्रकार के रूप धारण कर सभी देवयोनि से लेकर स्थावर पर्यन्त योनियों से उत्पन्न होते हैं। सृष्टि के पूर्व उनमें से वे जिन्हें जो कर्म प्राप्त थे, वे पुनः जन्म धारण कर उन्हीं कर्मों को प्राप्त करते हैं। हिंसा-अहिंसा, मृदुता-क्रूरता, धर्म-अधर्म, सत्य-असत्य आदि सभी चीजें कर्म फल के अनुसार प्राप्त होती हैं, इसलिए वे कर्म ही उनको अच्छे लगते हैं ॥ २९-३२ ॥

बीते हुए कल्पों में उनके रूप और नाम जिस प्रकार के होते हैं वे भविष्य के कल्पों में भी प्रायः उसी प्रकार के नाम-रूपों को प्राप्त करते हैं। इसी नियम के अनुसार उन्हें वही नाम-रूप इस सृष्टि में भी मिला। वे इसी प्रकार हर एक कल्प में उन्हीं नामरूपों के अनुसार जन्म ग्रहण करते हैं। फिर सृष्टि सृजन की इच्छा से चिन्तनरत ब्रह्माजी ने सृष्टि के आदि में जनलोक में वास करने वाली प्रजाओं का ध्यान किया ॥ ३३-३५ ॥

मिथुनानां सहस्रं तु सोऽसृजद्वै मुखात्तदा । जनास्ते ह्युपपद्यन्ते सत्वोद्रिक्ताः सुचेतसः ॥ ३६ ॥
सहस्रमन्यद्वक्षस्तो मिथुनानां ससर्ज्ज ह । ते सर्वे रजसोद्रिक्ताः शुष्मिणश्चाप्यशुष्मिणः ॥ ३७ ॥
सृष्ट्वा सहस्रमन्यत्तु द्वन्द्वानामुरुतः पुनः । रजस्तमोभ्यामुद्रिक्ता ईहाशीलास्तु ते स्मृताः ॥ ३८ ॥
पद्भ्यां सहस्रमन्यत्तु मिथुनानां ससर्ज्ज ह । उद्रक्तास्तमसा सर्वे निःश्रीकाः ह्यल्पतेजसः ॥ ३९ ॥
ततो वै हर्षमानास्ते द्वन्द्वोत्पन्नास्तु प्राणिनः । अन्योन्या हृच्छयाविष्टा मैथुनायोपचक्रमुः ॥ ४० ॥
ततः प्रभृति कल्पेऽस्मिन् मिथुनोत्पत्तिरुच्यते । मासे मासेर्त्तवं यद्यत्तदाज्ञासीद्धि योषितात् ॥ ४१ ॥
तस्मात्तदा न सुषुवुः सेवितैरपि मैथुनैः । आयुषोऽन्ते प्रसूयन्ते मिथुनान्येव ते सकृत् ॥ ४२ ॥
कुटकाः कुविकाश्चैव उत्पद्यन्ते मुमूर्षिताः । ततः प्रभृति कल्पेऽस्मिन् मिथुनानां हिसम्भवः ॥ ४३ ॥
ध्याते तु मनसा तासां प्रजानां जायते सकृत् । शब्दादिविषयः शुद्धः प्रत्येकं पञ्चलक्षणः ॥ ४४ ॥
इत्येवं मानसा पूर्वं प्राक् सृष्टिर्या प्रजापतेः । तस्यान्ववाये सम्भूता यैरिदं पूरितं जगत् ॥ ४५ ॥
सरित्सरः समुद्रांश्च सेवन्ते पर्वतानपि । तदा नात्यम्बुशीतोष्णा युगे तस्मिन् चरन्ति वै ॥ ४६ ॥
पृथ्वीरसोद्भवं नाम आहारं ह्याहरन्ति वै । ताः प्रजाः कामचारिण्यो मानसीं सिद्धिमास्थिताः॥ ४७ ॥
धर्माधर्मौ न तास्वास्तां निर्विशेषाः प्रजास्तु ताः । तुल्यमायुः सुखं रूपं तासां तस्मिन् कृते युगे॥ ४८ ॥

---

ब्रह्मा ने उस समय अपने मुख से एक हजार युग्मों (नर-नारी) को उत्पन्न किया । सत्त्वगुण के प्रधानता होने से वे पुरुष-स्त्री बुद्धिमान् और सत्त्वगुणप्रधान हुए । उन्होंने अपने वक्षःस्थल से एक और दूसरे एक हजार पुरुष-स्त्री के जोड़े निर्मित किये । ये सभी युग्म रजोगुण के उद्रेक से तेजस्वी और तेजविहीन उभय प्रकार के हुए। पुनः उन्होंने अपने उरु से दूसरे अन्य एक हजार युग्मों को पैदा किया जो रज एवं तम दोनों की प्रधानता होने से कामुक हुए । फिर उन ब्रह्मा ने अपने पादस्थल से जिन एक हजार अन्य स्त्री-पुरुष के युग्मों को उत्पन किया वे मात्र तमोगुण की प्रधानता के कारण तामसी, श्रीविहीन और अल्प तेजस्वी हुए ॥ ३६-३९ ॥

तब प्रसन्न होकर जीव द्वैत रूप में प्रकट हुए और एक-दूसरे के प्रति वासना से अभिभूत होकर वे संभोग करने लगे । उसी समय से इस कल्प में मैथुनी-सृष्टि का प्रारम्भ हुआ । उस समय की स्त्रियों को प्रतिमास रजोदर्शन नहीं होता था इसलिए मैथुन करने के बाद भी उनको सन्तान उत्पन्न नहीं होती थी । वे जीवन के उत्तरार्द्ध में एक मिथुन (अर्थात् एक बालक और एक बालिका) को जन्म देती थीं। वे क्षुद्र और कुविक मरणशील थे। तभी से इस कल्प में मिथुनों का जन्म होता है । जब उन प्रजाओं ने मन से विचार किया तब प्रत्येक ने पंच लक्षणों वाले शुद्ध शब्द आदि विषयों का ज्ञान कर लिया । प्रजापति ने जो प्रथम मानसी सृष्टि की, उसी से प्रत्येक वंश में मैथुनी सृष्टि का आरम्भ हुआ जिसने इस जगत् को परिपूर्ण कर दिया ॥ ४०-४५ ॥

सतयुग के प्रारम्भ में वे मनुष्य नदी, सरोवरों और पहाड़ों के निकट रहते थे अतः उन्हें अधिक ठण्ड और गर्मी से कष्ट नहीं होता था, वे अपनी इच्छानुसार इधर-उधर भ्रमण करते रहते थे । वे पृथ्वी से ही प्राप्त वनस्पितियों और फल-मूल का भक्षण करते थे । उनको मानसिक पूर्णता प्राप्त थी और वे कामचारी थे । वे धर्म-अधर्म के विषय में विचार नहीं करते थे और उनको कोई भेदभाव भी नहीं था । उस सतयुग में वे समान रूप से आयु, रूप और सुखानुभूति करते थे ॥ ४६-४८ ॥

धर्माधर्मौ न तास्वास्तां कल्पादौ तु कृते युगे । स्वेन स्वेनाधिकारेण जज्ञिरे ते कृतेयुगे ॥ ४९ ॥
चत्वारि तु सहस्राणि वर्षाणां दिव्यसंख्यया । आद्यं कृतयुगं प्राहु· संध्यानान्तु चतुःशतम् ॥ ५० ॥
ततः सहस्रशस्तासु प्रजासु प्रथितास्वपि । न तासां प्रतिघातोऽस्ति न द्वन्द्वन्नापि च क्रमः ॥ ५१ ॥
पर्वतोदधिसेविन्यो ह्यनिकेताश्रयास्तु ताः । विशोकाः सत्त्वबहुला एकान्तसुखितप्रजाः ॥ ५२ ॥
ता वै निकामचारिण्यो नित्यं मुदितमानसाः । पशवः पक्षिणश्चैव न तदासन् सरीसृपाः ॥ ५३ ॥
नोद्भिज्जा नारकाश्चैव ते ह्यधर्मप्रसूतयः । न मूलफलपुष्पञ्च नार्तवं ह्यृतवो न च ॥ ५४ ॥
सर्वकामसुखः कालो नात्यर्थं ह्युष्णशीतता । मनोभिलषिताः कामास्तासां सर्वत्र सर्वदा ॥ ५५ ॥
उत्तिष्ठन्ति पृथिव्यां वै ताभिर्ध्याता रसोत्थिताः । बलवर्णकरी तासां सिद्धिः सारोगनाशिनी॥ ५६ ॥
असंस्कार्यैः शरीरैश्च प्रजास्ताः स्थिरयौवनाः । तासां विशुद्धात् संकल्पाज्जायन्ते मिथुनाः प्रजाः॥ ५७ ॥
समं जन्म च रूपञ्च म्रियन्ते चैव ताः समम् । तदा सत्यमलोभश्च क्षमा तुष्टिः सुखं दमः ॥ ५८ ॥
निर्विशेषाः कृताः सर्वा रूपायुःशीलचेष्टितैः । अबुद्धिपूर्वकं वृत्तं प्रजानां जायते स्वयम् ॥ ५९ ॥
अप्रवृत्तिः कृतयुगे कर्मणोः शुभपापयोः । वर्णाश्रमव्यवस्थाश्च न तदासन्न सङ्करः ॥ ६० ॥

---

कल्प के प्रारम्भ में सतयुग में धर्म-अधर्म का विचार न था । वह लोग कृतयुग में अपने कर्म के अनुसार जन्म धारण करते थे । उस कृतयुग का काल-प्रमाण चार हजार दिव्य-वर्ष कहा गया है और संध्या तथा सन्ध्यांश का काल-प्रमाण चार सौ दिव्य-वर्ष है ॥ ४९-५० ॥

उस समय प्रजा की संख्या हजारों में थी लेकिन उनमें आपस में किसी प्रकार का संघर्ष, प्रतिद्वन्द्विता और क्रम का प्रश्न नहीं रहता था । वे पर्वतों और समुद्रों के समीप निवास करते थे । उनका किसी प्रकार का स्थायी निवास नहीं होता था । वे एकान्तवासी, सुखी, शोक से रहित और सत्त्वगुणसम्पन्न थे । वे स्वेच्छाचारी और सदा प्रसन्न रहते थे । उस समय पशु, पक्षी एवं सरीसृप अर्थात् रेंगकर चलने वाले प्राणियों का अभाव था । उस समय अधर्म करने वाले किसी प्रकार के नारकीय जीव नहीं थे और कोई उद्भिज्ज पदार्थ भी नहीं था । मूल, फल, पुष्प आदि उस समय नहीं उगाए जाते थे ॥ ५१-५४ ॥

ऋतु और ऋतु सम्बन्धी परिवर्तन आदि भी नहीं होता था । उन जनों के लिए हर एक क्षण सुखदायी था, अति शीत और असह्य गर्मी नहीं थी । उनको सभी जगह सदा अभिलषित पदार्थों की प्राप्ति हो जाती थी, वे केवल अपनी इच्छा से ही पृथ्वी से रसमय पदार्थों की प्राप्ति कर लेते थे । उनको अपना बल व रूप का वर्द्धन करने वाली रोगनाशक ओषधियाँ प्राप्त थीं ॥ ५५-५६ ॥

हालाँकि वे असंस्कारित शरीर वाले थे फिर भी उनका यौवन स्थिर था । वे अपने शुद्ध संकल्प से ही मिथुन प्रजा (जुड़वा सन्तति) की प्राप्ति कर लेते थे । वे जन्म और रूप में समानधर्मी थे और मृत्यु भी साथ में ही होती थी । उस समय सर्वथा सत्य, अलोभ, क्षमा, तुष्टि, सुख और संयम का ही प्रचार-प्रसार हुआ करता था । इनमें रूप, आयु, शील और चेष्टाओं में पृथकता या कोई विशेषता नहीं थी । प्रजाओं के व्यापार और व्यवहार स्वाभाविक होते थे बुद्धिपूर्वक नहीं । उस युग में शुभ और पाप कर्मों में लोगों की प्रवृत्ति नहीं होती थी क्योंकि शुभ-अशुभ का विचार नहीं था । उस समय वर्णाश्रम व्यवस्था नहीं थी और न तो संकर दोष ही था ॥ ५७-६० ॥

अनिच्छाद्वेषयुक्तास्ते वर्त्तयन्ति परस्परम् । तुल्यरूपायुषः सर्वा अधमोत्तमवर्ज्जिताः ॥ ६१ ॥
सुखप्राया ह्यशोकाश्च उत्पद्यन्ते कृते युगे । नित्यप्रहृष्टमनसो महासत्त्वा महाबलाः ॥ ६२ ॥
लाभालाभौ न तास्वास्तां मित्रामित्रे प्रियाप्रिये । मनसा विषयस्तासान्निरीहाणां प्रवर्त्तते ॥
न लिप्सन्ति हि ताऽन्योन्यन्नानुगृहणन्ति चैव हि ॥ ६३ ॥
ध्यानं परं कृतयुगे त्रेतायां ज्ञानमुच्यते । प्रवृत्तं द्वापरे यज्ञं दानं कलियुगे वरम् ॥ ६४ ॥
सत्त्वं कृतं रजस्त्रेता द्वापरं तु रजस्तमौ । कलौ तमस्तु विज्ञेयं युगवृत्तवशेन तु ॥ ६५ ॥
कालः कृते युगे त्वेष तस्य संख्यान्निबोधत । चत्वारि तु सहस्राणि वर्षाणां तत् कृतंयुगम् ॥ ६६ ॥
सन्ध्यांशौ तस्य दिव्यानि शतान्यष्टौ च संख्यया । तदा तासां बभूवायुर्न्न च क्लेशविपत्तयः ॥ ६७ ॥
ततः कृतयुगे तस्मिन् सन्ध्यांशे हि गते तु वै । पादावशिष्टो भवति युगधर्मस्तु सर्वशः ॥ ६८ ॥
संध्यायामप्यतीतायामन्तकाले युगस्य तु । पादतश्चावशिष्टेत्तु सन्ध्याधर्मो युगस्य तु ॥
एवं कृते तु निःशेषे सिद्धिस्त्वन्तर्दधे तदा ॥ ६९ ॥
तस्याञ्च सिद्धौ भ्रष्टायां मानस्यामभवत्ततः । सिद्धिरन्या युगे तस्मिंस्त्रेतायामन्तरे कृताः ॥ ७० ॥
सर्गादौ या मयाष्टौ तु मानस्यो वै प्रकीर्तिताः । अष्टौ ताः क्रमयोगेन सिद्धयो यान्ति संक्षयम् ॥ ७१ ॥
कल्पादौ मानसी ह्येषा सिद्धिर्भवति सा कृते । मन्वन्तरेषु सर्वेषु चतुर्युगविभागशः ॥
वर्णाश्रमाचारकृतः कर्मसिद्धोद्भवः स्मृतः ॥ ७२ ॥

---

वे एक-दूसरे के प्रति अनिच्छा और द्वेषपूर्ण व्यवहार करते थे । वे सभी निम्नतम और उच्चतम से रहित समान रूप और जीवन काल वाले थे । उस युग में सभी जन सुखी, शोकरहित, सदा प्रसन्नचित्त, महासात्त्विक और महाबलवान् होते थे । उनमें लाभ-हानि, शत्रु-मित्र, प्रिय-अप्रिय इत्यादि व्यवहार नहीं होते थे । वे मन की प्राकृतिक प्रेरणा से विषयों में प्रवृत्त होते थे और निरीह थे । उनका परस्पर कोई इच्छा अथवा स्वार्थ नहीं था और न तो एक-दूसरे के प्रति दया दिखाते थे ॥ ६१-६३ ॥

सतयुग में ध्यान का महत्त्व है, त्रेता में ज्ञान का, द्वापर में यज्ञ का और कलि में दान को ही श्रेष्ठ कहा गया है । सतयुग में सत्त्वगुण की प्रधानता, त्रेतायुग में रजोगुण की, द्वापर में रजोगुण और तमोगुण दोनों तथा कलियुग में केवल तमोगुण की प्रधानता रहती है । अब कृतयुग का जो काल-संख्या का परिमाण है, उसे कहता हूँ, आप लोग सुनिए । सतयुग चार हजार दिव्य वर्षों का कहा गया है, उसकी संध्या और संध्यांश का परिमाण आठ सौ दिव्य वर्ष का होता है । कृतयुग में प्रजाओं को मृत्यु, क्लेश और विपत्तियों की आशंका नहीं होती । जब कृतयुग का संध्यांश काल व्यतीत हो जाता है तब उस समय का युगधर्म चौथाई ही शेष रहता है । इस प्रकार जब कृतयुग व्यतीत हो जाता है तब उस युग की सिद्धि भी लुप्त हो जाती है ॥ ६४-६९ ॥

सतयुग में मानसी सिद्धि के नष्ट हो जाने पर त्रेता और कृतयुग के सन्धिकाल अर्थात् मध्यकाल में दूसरी सिद्धियाँ उत्पन्न हुईं । सृष्टि के प्रारम्भ में जिन आठ प्रकार की सिद्धियों का वर्णन मैंने किया है, वे क्रमशः लुप्त हो जाती हैं । कल्प के आरम्भ में सतयुग में वह मानसी सिद्धि होती है । सभी मन्वन्तरों में चारों युगों के विभाग के अनुसार कर्म की पूर्णता वर्ण और आश्रम के अभ्यास से प्राप्त होती है । किन्तु युगशेष के साथ ही साथ वर्णाश्रमों के आधार और कर्मजन्य उनकी समस्त सिद्धियाँ भी विनष्ट हो जाती हैं ॥ ७०-७२ ॥

**सन्ध्याकृतस्य पादेन सन्ध्यापादेन चांशतः। कृतसन्ध्यांशका ह्येते त्रींस्त्रीन् पादान् परस्परान् ॥**
**ह्रसन्ति युगधर्मैस्ते तपःश्रुतबलायुषैः ॥ ७३ ॥**
**ततः कृतांशे क्षीणे तु बभूव तदनन्तरम् । त्रेतायां युगमन्यं तु कृतांशमृषिसत्तमाः ॥ ७४ ॥**
**तस्मिन् क्षीणे कृतांशे तु तच्छिष्टासु प्रजास्विह । कल्पादौ संप्रवृत्तायास्त्रेतायाः प्रमुखे तदा ॥ ७५ ॥**
**प्रणश्यति तदा सिद्धिः कालयोगेन नान्यथा । तस्यां सिद्धौ प्रनष्टायामन्या सिद्धिरवर्त्तत ॥ ७६ ॥**
**अपां सौक्ष्म्ये प्रतिगते तदा मेघात्मना तु तौ । मेघेभ्यस्तनयित्लुभ्यः प्रवृत्तं वृष्टिसर्ज्जनम् ॥ ७७ ॥**
**सकृदेव तया वृष्ट्या संयुक्ते पृथिवीतले । प्रादुरासंस्तदा तासां वृक्षास्तु गृहसंस्थिताः ॥ ७८ ॥**
**सर्वप्रत्युपभोगस्तु तासां तेभ्यः प्रजायते । वर्त्तयन्ति हि तेभ्यस्तास्त्रेतायुगमुखे प्रजाः ॥ ७९ ॥**
**ततः कालेन महता तासामेव विपर्ययात् । रागलोभात्मको भावस्तदा ह्याकस्मिकोऽभवत् ॥ ८० ॥**
**यत्तद्भवति नारीणां जीवितान्ते तदार्त्तवम् । तदा तद्वै न भवति पुनर्युगबलेन तु ॥ ८१ ॥**
**तासां पुनः प्रवृत्तं तु मासे मासे तदार्त्तवम् । ततस्तेनैव योगेन वर्त्ततां मिथुने तदा ॥ ८२ ॥**
**तासां तत्कालभावित्वान्मासि मास्युपगच्छताम् । अकाले ह्यार्त्तवोत्पत्तिर्गर्भोत्पत्तिरजायत ॥ ८३ ॥**
**विपर्ययेण तासां तु तेन कालेन भाविना । प्रणश्यन्ति ततः सर्वे वृक्षास्ते गृहसंस्थिताः ॥ ८४ ॥**
**ततस्तेषु प्रणष्टेषु विभ्रान्ता व्याकुलेन्द्रियाः । अभिध्यायन्ति तां सिद्धिं सत्याभिध्यायिनस्तदा ॥ ८५ ॥**
**प्रादुर्बभूवुस्तासां च वृक्षास्ते गृहसंस्थिताः । वस्त्राणि च प्रसूयन्ते फलान्याभरणानि च ॥ ८६ ॥**
**तेष्वेव जायते तासां गन्धवर्णरसान्वितम् । अमाक्षिकं महावीर्यं पुटके पुटके मधु ॥ ८७ ॥**

---

जब सत्ययुग का सन्ध्याकाल होता है तब उस युग के धर्म का एक पाद, सन्ध्यांशकाल में सन्ध्याकालीन धर्म का एक पाद तथा त्रेतायुग के प्रारम्भ में उस सन्ध्यांशकालीन धर्म का भी एक पाद विनष्ट हो जाता है। युगधर्म के इसी क्रम से तप, शास्त्र, बल और आयु भी कम होती जाती है। हे मुनियों ! कृतयुग और उसके सन्ध्यांश के क्षीण होने पर त्रेता युग का आरम्भ होता है ॥ ७३-७५ ॥

जब प्रजा में युगधर्मानुसार सिद्धि नष्ट हो जाती है तब उनमें अन्य सिद्धियाँ उत्पन्न होती हैं। उस समय जल की सूक्ष्मता नष्ट होने पर वह बादलों में परिवर्तित हो जाता है, और गर्जना के साथ वर्षा होती है। एक बार वर्षा हो जाने पर प्रजाओं के निवास स्थलों में वृक्षादि उत्पन्न हो जाते हैं और इससे प्रजाओं को विभिन्न प्रकार के आनन्द दायक उपभोग प्राप्त होते हैं। त्रेता युग के आरम्भ में प्रजा उसी से जीविका निर्वहन करते थे ॥ ७६-७९॥

इसके बाद धीरे-धीरे उनके मनोभावों में परिवर्तन होने लगता है। वे अचानक से राग-लोभ से ग्रसित हो जाते हैं। सत्ययुग में स्त्रियों के आयु का जब शेषकाल होता था तब गर्भ धारण करने की शक्ति उत्पन्न होती थी, किन्तु युग प्रभाव से त्रेतायुग में ऐसा नहीं होता। त्रेतायुग में स्त्रियाँ प्रतिमास ऋतुमती होने लगीं। फिर प्रजाओं के प्रतिमास संगम करने से स्त्रियाँ असमय ही गर्भोत्पत्ति एवं आर्तवोत्पत्ति करने लगीं। तत्पश्चात् काल-परिवर्तन के कारण प्रजाओं के निवासस्थान के वृक्षादि नष्ट होने लगते हैं, इससे लोग भ्रमित और व्याकुल हो गए और सिद्धि तथा सत्य विषयक ध्यान करने लगे ॥ ८०-८५ ॥

उनके सत्याभिध्यान के कारण से उनके निवास स्थान में पुनः वृक्षादि उत्पन्न होने लगे। इस प्रकार वे उन्हीं

तेन ता वर्तयन्ति स्म मुखे त्रेतायुगस्य च । हृष्टतुष्टास्तया सिद्ध्या प्रजा वै विगतज्वराः ॥ ८८ ॥
पुनः कालान्तरेणैव पुनर्लोभावृतास्तु ताः । वृक्षांस्तान्पर्यगृह्णन्त मधु वा माक्षिकं बलात् ॥ ८९ ॥
तासां तेनापचारेण पुनर्लोककृतेन वै । प्रणष्टा मधुना सार्द्धं कल्पवृक्षाः क्वचित् क्वचित् ॥ ९० ॥
तस्यामेवाल्पशिष्टायां सन्ध्याकालवशात्तदा । प्रावर्तन्त तदा तासां द्वन्द्वान्यभ्युत्थितानि तु ॥ ९१ ॥
शीतवातातपैस्तीव्रैस्ततस्ता दुःखिता भृशम् । द्वन्द्वैस्ताः पीड्यमानास्तु चक्रुरावरणानि च ॥ ९२ ॥
कृत्वा द्वन्द्वप्रतीकारं निकेतानि हि भेजिरे । पूर्वं निकामचारास्ते अनिकेताश्रया भृशम् ॥ ९३ ॥
यथायोग्यं यथाप्रीति निकेतेष्ववसन् पुनः । मरुधन्वसु निम्नेषु पर्वतेषु नदीषु च ॥
संश्रयन्ति च दुर्गाणि धन्वानं शाश्वतोदकम् ॥ ९४ ॥
यथायोगं यथाकामं समेषु विषमेषु च । आरब्धास्ते निकेता वै कर्त्तुं शीतोष्णवारणम् ॥ ९५ ॥
ततः संस्थापयामास खेटानि च पुराणि च । ग्रामांश्चैव यथाभागं तथैवान्तःपुराणि च ॥ ९६ ॥
तासामायामविष्कम्भान् संनिवेशान्तराणि च । चक्रुस्तदा यथाप्रज्ञं प्रदेशः संज्ञितस्तु तैः ॥ ९७ ॥
अङ्गुष्ठस्य प्रदेशिन्या व्यासः प्रादेश उच्यते । तालः स्मृतो मध्यमया गोकर्णश्चाप्यनामया ॥ ९८ ॥
कनिष्ठया वितस्तिस्तु द्वादशाङ्गुल उच्यते । रत्निरङ्गुलपर्वाणि संख्यया त्वेकविंशतिः ॥ ९९ ॥
चतुर्विंशतिभिश्चैव हस्तः स्यादङ्गुलानि तु । किंष्कुः स्मृतो द्विरत्निस्तुद्विचत्वारिंशदङ्गुलम्॥ १०० ॥

---

वृक्षों से वस्त्र, फल, आभरण एवं सुगन्धयुक्त पदार्थ, देखने में सुन्दर, रसयुक्त और अत्यन्त वीर्यकारी अमाक्षिक मधु हरे पत्तों से प्राप्त करने लगे ॥ ८६-८७ ॥

त्रेतायुग के आरम्भ में वे सभी प्रजागण इसी प्रकार जीवन व्यतीत करते थे । वे उस सिद्धि के कारण हृष्ट, पुष्ट और क्षोभ से रहित होकर जीवनयापन करते थे । कालान्तर में लोभ के वशीभूत होकर वे उन सभी वृक्षों को और माक्षिक मधु को बलपूर्वक लेने लगे, तब उनके इस कृत्य से कहीं-कहीं वे कल्पवृक्ष मधु के साथ नष्ट होने लगे । उस समय कल्पवृक्ष के नष्ट होने से प्रजाओं में द्वंद्व और क्लेश भी उत्पन्न हो गये ॥ ८८-९१ ॥

तीव्र हवा, शीत एवं ताप से पीड़ित होकर प्रजाजन वस्त्र धारण करने लगे । इन द्वन्द्वों के प्रतीकार के लिए वे प्रजाजन जो पहले निकामचारी और गृहहीन थे वे आवास बनाकर रहने लगे । वे अपनी रुचि के अनुसार घर बना कर सुखपूर्वक निवास करने लगे । उन्होंने रेगिस्तान में, ऊँचे-नीचे स्थानों पर, पर्वत, नदी, जलप्राय सम-विषम एवं दुर्गम आदि विभिन्न स्थानों में अपनी इच्छा के अनुसार शीत-ताप आदि क्लेशों से बचने के लिए दुर्ग, एवं भवन आदि बनाना आरम्भ कर दिया ॥ ९२-९५ ॥

फिर उन्होंने गाँव तथा नगर आदि बनाये । उन (आवासों एवं दुर्ग इत्यादि) की लम्बाई-चौड़ाई आदि परिमाण स्व-बुद्धि से निर्णीत किया गया । उनके अन्य प्रस्थ, दीर्घ-प्रस्थ आदि नाप के लिए अङ्गुलि के माप की संख्या भी निश्चित हुई । प्रादेश, हस्त, किंष्कु, धनु आदि संज्ञाओं का प्रचलन उसी समय से हुआ । दस अंगुलि-पर्वों का एक प्रादेश निश्चित हुआ, अङ्गुष्ठ से तर्जनी तक के परिमाण को प्रादेश कहते हैं । मध्यमा तक को ताल एवं अनामिका के अन्त तक गोकर्ण कहा गया । कनिष्ठा के अन्त तक का परिमाण एक वितस्ति (वित्ता) निर्णीत हुई जो बारह अङ्गुलियों के बराबर होता है । इक्कीस अंगुलियों के पर्वों के बराबर रत्नि, चौबीस अंगुलियों का हस्त

चतुर्हस्तं धनुर्दण्डो नालिकायुगमेव च । धनुःसहस्रे द्वे तत्र गव्यूतिस्तैर्विभाव्यते ॥ १०१ ॥
अष्टौ धनुःसहस्राणि योजनं तैर्निरुच्यते । एतेन योजनेनैव सन्निवेशस्ततः कृतः ॥ १०२ ॥
चतुर्णामेव दुर्गाणां स्वसमुत्थानि त्रीणि तु । चतुर्थं कृत्रिमं दुर्गं तस्य वक्ष्याम्यहं विधिम् ॥ १०३ ॥
सौधोच्चवप्रप्राकारं सर्वतश्च तथावृतम् । तदेकं स्वस्तिकद्वारं कुमारीपुरमेव च ॥ १०४ ॥
श्रोतसीसहतद्द्वारं निखातं पुनरेव च । हस्ताष्टौ च दश श्रेष्ठा नवाष्टौ वाऽपरे मताः ॥ १०५ ॥
खेटानां नगराणाञ्च ग्रामाणाञ्चैव सर्व्वशः । त्रिविधानाञ्च दुर्गाणां पर्व्वतोदकबन्धनम् ॥ १०६ ॥
त्रिविधानाञ्च दुर्गाणां विष्कम्भायाममेव च । योजनानाञ्च विष्कम्भमष्टभागार्द्धमायतम् ॥ १०७ ॥
परमार्द्धार्द्धमायामं प्रागुदक्प्रवरं पुरम् । छिन्नकर्णं विकर्णं तु व्यञ्जनं कृशसंस्थितम् ॥ १०८ ॥
वृत्तं हीनञ्च दीर्घञ्च नगरं न प्रशस्यते । चतुरस्रार्जवं दिक्स्थं प्रशस्तं वै पुरं परम् ॥ १०९ ॥
चतुर्विंशतिराद्यं तु हस्तानष्टशतं परम् । अत्र मध्यं प्रशंसन्ति ह्रस्वोत्कृष्टविवर्ज्जितम् ॥ ११० ॥
अथ किष्कुशतान्यष्टौ प्राहुर्मुख्यनिवेशनम् । नगरादर्धविष्कम्भं खेटं ग्रामं ततो बहिः ॥ १११ ॥
नगराद्योजनं खेटं खेटाद्ग्रामोऽर्द्धयोजनम् । द्विक्रोशं परमा सीमा क्षेत्रसीमा चतुर्द्धनुः ॥ ११२ ॥

---

और किंष्कु का परिमाण दो रत्नियों का अर्थात् बयालीस अंगुलियों का कहा गया है ॥ ९६-१०० ॥

चार हस्त का एक धनुष् होता है, जिसे दण्ड, नालिका और युग भी कहते हैं । दो सहस्र धनुषों का एक गव्यूति और आठ हजार धनुषों का एक योजन परिमाण कहा गया है । इस योजन के परिमाण के अनुसार उन लोगों ने अपना निवास स्थान बनाया ॥ १०१-१०२ ॥

उन लोगों ने चार प्रकार के दुर्ग बनाए, जिसमें तीन दुर्ग स्वयं पूर्ण अर्थात् प्राकृतिक होते थे । चौथे प्रकार का दुर्ग कृत्रिम होता था । अब मैं इस कृत्रिम दुर्ग को बनाने की विधि का वर्णन करूँगा । उस (कृत्रिम) दुर्ग की दीवारें ऊँची थीं और चारों ओर से ढकी हुई थीं । वहाँ एक ही स्वस्तिक नामक द्वार था और कुमारीपुर भी था । दुर्ग के चारों ओर खाई खोदने का परिमाण दस और आठ हस्त का श्रेष्ठ कहा गया है और अन्य मतों से नौ और आठ हस्त का भी होता है । खेड़ा, नगर, गाँव और तीनों प्रकार के दुर्गों की सीमा को पर्वतों और जल द्वारा बाँध दिया जाता था । विष्कम्भ आयाम के त्रिविध दुर्गों की योजना विष्कम्भ आयतन के साढ़े आठ भाग का होता है अथवा यह साढ़े आठ योजन लम्बाई का एक वर्ग था ॥ १०३-१०७ ॥

यह शहर उत्तर-पूर्व में स्थित है और शहर की लम्बाई का लगभग आधा है । पुर के कर्ण भाग कटे हुए थे तथा मुख भाग पतला था । ऐसे नगर की अनुशंसा नहीं की जाती जो गोल, छोटा और बड़ा होता है । परिमाप में चौकोर कुछ बड़ा एवं एक दिशा में घना बसा हुआ पुर उत्तम कहा गया है । इनमें भी अपेक्षाकृत पहला ही उत्तम होता है । आगे चौबीस हाथ और फिर एक सौ आठ हाथों के विस्तार वाला चौकोर मध्य भाग प्रशंसनीय कहा गया है । पुर का मध्यवर्ती मुख्य वासस्थान का विष्कम्भ परिमाण एक सौ आठ किंष्कु होता है । पुर के परिमाण से खेड़े का अर्ध परिमाण होता है और खेड़े अर्थात् कस्बा के परिमाण से गाँव का परिमाण छोटा रहता है । पुर से खेट की दूरी एक योजन और खेट से ग्राम की दूरी आधे योजन होती है । बाह्यतर (चरम) सीमा का परिमाण दो कोस तथा क्षेत्र की सीमा चार धनु की कही गयी है ॥ १०८-११२ ॥

विंशद्धनूंषि विस्तीर्णो दिशां मार्गस्तु तैः कृतः । विंशद्धनुर्ग्राममार्गः सीमामार्गो दशैव तु ॥ ११३ ॥
धनूंषि दश विस्तीर्णः श्रीमान् राजपथः स्मृतः । नृवाजिरथनागानामसम्बाधः सुसञ्चरः ॥ ११४ ॥
धनूंषि चैव चत्वारि शाखारथ्यास्तु तैः कृताः । गृहरथ्योपरथ्याश्च द्विकाश्चाप्युपरथ्यकाः ॥ ११५ ॥
घण्टापथश्चतुष्पादस्त्रिपदश्च गृहान्तरम् । वृत्तिमार्गास्त्वर्द्धपदं प्राग्वंशः पदिकः स्मृतः ॥ ११६ ॥
अवस्करं परीवाहं पदमात्रं समन्ततः । कृतेषु तेषु स्थानेषु पुनश्चक्रुर्गृहाणि वै ॥ ११७ ॥
यथा ते पूर्वमासन्वै वृक्षास्तु गृहसंस्थिताः । तथा कर्तुं समारब्धाश्चिन्तयित्वा पुनः पुनः ॥ ११८ ॥
वृक्षाश्चैव गताः शाखा न ताश्चैव परागताः । अत ऊर्द्ध्वं गताश्चान्या एवं तिर्यग्गताः पुरा ॥ ११९ ॥
बुद्ध्वाऽन्विष्यस्तथा न्यायो वृक्षशाखा यथा गताः । तथा कृतास्तु तैः शाखास्तस्माच्छालास्तु ताः स्मृताः॥ १२० ॥
एवं प्रसिद्धाः शाखाभ्यः शालाश्चैव गृहाणि च । तस्मात्ता वै स्मृताः शालाः शालात्वं चैव तासु तत् ॥ १२१ ॥
प्रसीदति मनस्तासु मनः प्रसादयन्ति ताः । तस्माद्गृहाणि शालाश्च प्रासादाश्चैव संज्ञिताः ॥ १२२ ॥
कृत्वा द्वन्द्वोपघातास्तांस्तान् वार्तोपायमचिन्तयन् । नष्टेषु मधुना सार्धं कल्पवृक्षेषु वै तदा ॥
विषादव्याकुलास्ता वै प्रजास्तृष्णाक्षुधात्मिकाः ॥ १२३ ॥
ततः प्रादुर्बभौ तासां सिद्धिस्त्रेतायुगे पुनः । वार्तार्थसाधिकाऽप्यन्या वृत्तिस्तासां हि कामतः ॥ १२४ ॥
तासां वृष्ट्युदकानीह यानि निम्नैर्गतानि तु । वृष्ट्या तदभवत्स्रोतः खातानि निम्नगाःस्मृताः ॥ १२५ ॥

---

प्रत्येक दिशाओं में निर्मित पथों का विस्तार बीस-बीस धनुओं का होता है । ग्राम्य मार्ग का विस्तार भी बीस धनु का और सीमा पथ का विस्तार दस धनु का होता है । श्रीमान् राजपथ दस धनुओं जितना विस्तीर्ण होता है, जिसमें मनुष्य, हाथी, घोड़े, रथ इत्यादि बिना बाधा के सुखपूर्वक चल सकें ॥ ११३-११४ ॥

उस समय के प्रजाजन शाखा गलियों को चार धनु का बनाते थे । घर के अन्दर की गली दो धनु परिमाण की, साधारण गली एक धनु की, घंटापथ चार पद विस्तार वाला और गृहान्तर मार्ग तीन पद विस्तार वाला होता था । उन्होंने अपने घरों को उन पेड़ों के निकट फिर से बनाया जिन्हें पहले बनाया था । पेड़ उनके घरों में वैसे ही बने रहे जैसे पहले थे । वे बार-बार इसके बारे में सोचते-सोचते वैसा ही करने लगे । जैसे वृक्ष की शाखाएँ आगे पीछे, ऊपर-नीचे और इधर-उधर फैली हुई रहती हैं, उसी प्रकार शाखा फैलाकर उन्होंने उत्तम आवास बनाया । वृक्षशाखा की तरह फैला होने के कारण उन आवासों को शाला कहा गया । शाखा की भाँति विन्यस्त होने के कारण वे गृह शाला कहे गए । 'शाला' शब्द की यही व्युत्पत्ति है; क्योंकि शाखा से ही शाला और शालात्व बनते हैं ॥ ११५-१२१ ॥

जिस घर में रहकर मन प्रसन्न हो और जो स्वयं मन को प्रसन्न करे, ऐसे घर और शाला को प्रासाद कहा गया । उस समय के प्रजाजन इस प्रकार सर्दी-गर्मी इत्यादि क्लेशों का निवारण करने के बाद जीविका का उपाय सोचने लगे । जब मधु के साथ-साथ कल्पवृक्षों का नाश हो गया तो वे प्रजाजन भूख, प्यास और विषाद से पीड़ित होने लगे । तब सत्ययुग की ही तरह त्रेतायुग में भी उनके बीच कामनानुरूप वार्तार्थसाधक (जीविका साधक) वृष्टि रूपी सिद्धि उत्पन्न हुई । इससे उनकी वृत्ति अर्थात् जीविका चलने लगी । इस दूसरी वृष्टि से पृथ्वी का वह स्थान जो जलहीन और सूख गया था, वह पुनः जलमय हो गया । नाले नदी में बदल गये और जगह-जगह जल के

**एवं नद्यः प्रवृत्तास्तु द्वितीये वृष्टिसर्जने । ये परस्तादपां स्तोका आपन्नाः पृथिवीतले ॥ १२६ ॥**
**अपाम्भूमेश्च संयोगादोषध्यस्तासु चाभवन् । पुष्पमूलफलिन्यस्तु ओषध्यस्ताः प्रजज्ञिरे ॥ १२७ ॥**
**अफालकृष्टाश्चानुप्ता ग्राम्याऽरण्याश्चतुर्दश । ऋतुपुष्पफलाश्चैव वृक्षा गुल्माश्च जज्ञिरे ॥ १२८ ॥**
**प्रादुर्भावश्च त्रेतायां वार्तायामौषधस्य तु । तेनौषधेन वर्त्तन्ते प्रजास्त्रेतायुगे तदा ॥ १२९ ॥**
**ततः पुनरभूत्तासां रागो लोभश्च सर्वशः । अवश्यम्भाविनार्थेन त्रेतायुगवशेन तु ॥ १३० ॥**
**ततस्ताः पर्यगृहणन्त नदीक्षेत्राणि पर्वतान् । वृक्षान् गुल्मौषधीश्चैव प्रसह्य तु यथाबलम् ॥ १३१ ॥**
**सिद्धात्मानस्तु ये पूर्वं व्याख्याताः प्राकृते मया । ब्रह्मणा मानवास्ते वा उत्पन्ना योजनादिह ॥ १३२ ॥**
**शान्ताश्च शुष्मिणश्चैव कर्मिणो दुःखिनस्तदा । ततः प्रवर्त्तमानास्ते त्रेतायां जज्ञिरे पुनः ॥ १३३ ॥**
**ब्राह्मणः क्षत्रिया वैश्याः शूद्रा द्रोहिजनास्तथा । भाविताः पूर्वजातीषु कर्मभिश्च शुभाशुभैः॥ १३४ ॥**
**इतस्तेभ्यो बला ये तु सत्यशीला ह्यहिंसकाः । वीतलोभा जितात्मानो निवसन्ति स्म तेषुवै॥ १३५ ॥**
**प्रतिगृहणन्ति कुर्वन्ति तेभ्यश्चान्येऽल्पतेजसः । एवं विप्रतिपन्नेषु प्रपन्नेषु परस्परम् ॥ १३६ ॥**
**तेन दोषेण तेषां ता ओषध्यो मिषतां तदा । प्रणष्टा ह्रियमाणा वै मुष्टिभ्यां सिकता यथा ॥ १३७ ॥**
**अग्रसद्भूर्युगबलाद्ग्राम्यारण्याश्चतुर्दश । फलं गृहणन्ति पुष्पैश्च पुष्पं पत्रैश्च याः पुनः ॥ १३८ ॥**
**ततस्तासु प्रणष्टासु विभ्रान्तास्ताः प्रजास्तदा । स्वयम्भुवं प्रभुं जग्मुः क्षुधाविष्टाःप्रजापतिम् ॥ १३९ ॥**

---

रुकने से पृथ्वी रसवती होकर उपजाऊ हो गयी । जो जल पृथ्वी पर गिरा उसके और भूमि के संयोग से बिना जुताई-बुआई किये भी चौदह प्रकार की फल-फूल एवं मूल वाली ओषधियाँ गाँवों और जंगलों में पैदा हो गईं । त्रेतायुग में ही ऋतुओं के अनुकूल पुष्प, फल, वृक्ष, गुल्म और जीविकोपार्जन में सहायक बहुत सी ओषधियाँ उत्पन्न हुई । उन ओषधियों के गुणों से त्रेतायुग के प्रजागण सुख से जीवन यापन करने लगे ॥ १२२-१२९ ॥

तत्पश्चात् त्रेतायुगधर्मानुसार जो अवश्यम्भावी था वह राग और लोभ उनमें पैदा हुआ । वे अपनी शक्ति व सामर्थ्य के अनुसार नदी, क्षेत्र, पर्वत, वृक्ष, गुल्म और ओषधियों को बलपूर्वक अपने अधिकार में करने लगे। सत्ययुग में जिन-जिन सिद्धात्माओं के बारे में मैं जीवन के सामान्य क्रम में पहले ही बता चुका हूँ, वे ब्रह्मा की मानस सृष्टि हैं जो इसी योजन के लिए उत्पन्न की गई थीं । जो उस समय शान्तिपूर्ण और शुष्मिण (मदान्ध) थे वे ही फिर से इस त्रेतायुग में जन्म लेते हैं । कर्म के शुभाशुभत्व के अनुसार पूर्व जातियाँ यथा ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और द्रोहिजन शूद्र प्रजा उत्पन्न हुई । उनके मध्य जो बलवान्, सत्यवादी, अहिंसक, निर्लोभ और जितेन्द्रिय जन थे, वे ऊपर वर्णित उन नगर, ग्राम इत्यादि में निवास करते थे ॥ १३०-१३५ ॥

अन्य जो अल्पतेज वाले थे, वे इन लोगों से प्रतिग्रह अर्थात् दान लिया करते थे । जो इनकी अपेक्षा और भी दुर्बल थे, वे इनकी परिचर्या करते थे । इस तरह वे परस्पर एक दूसरे का आश्रय लेकर जीवन व्यतीत करते थे । उनके इसी दोष के कारण ओषधियों का उसी प्रकार नाश हो गया, जिस प्रकार क्रमशः मुट्ठी में से बालू सरक कर नष्ट हो जाता है ॥ १३६-१३७ ॥

तब युगधर्मानुसार पृथ्वी ने पुनः चौदहों प्रकार के जंगली और ग्राम्य शस्य को अपने में छिपा लिया । फल लेते समय पुष्प और पुष्प लेते समय पत्र को तोड़ लिये जाने से वे सब नष्ट हो गये और प्रजागण व्याकुल और

वृत्त्यर्थमभिलिप्सन्त आदौ त्रेतायुगस्य तु । ब्रह्मा स्वयम्भूर्भगवान् ज्ञात्वा तासां मनीषितम् ॥ १४० ॥
युक्तं प्रत्यक्षदृष्टेन दर्शनेन विचार्य च । ग्रस्ताः पृथिव्या ओषध्यो ज्ञात्वा प्रत्यदुहत्पुनः ॥ १४१ ॥
कृत्वा वत्सं सुमेरुं तु दुदोह पृथिवीमिमाम् । दुग्धेयं गौस्तदा तेन बीजानि पृथिवीतले ॥ १४२ ॥
जज्ञिरे तानि बीजानि ग्राम्यारण्यास्तु ताः पुनः। ओषध्यः फलपाकान्ताः सप्तसप्तदशास्तु ताः॥ १४३ ॥
व्रीहयश्च यवाश्चैव गोधूमा अणवस्तिलाः । प्रियङ्गवो ह्युदाराश्च कारूषाश्च सतीनकाः ॥ १४४ ॥
माषा मुद्गा मसूराश्च निष्पावाः सकुलत्थकाः । आढक्यश्चणकाश्चैव सप्तसप्तदशाःस्मृताः ॥ १४५ ॥
इत्येता ओषधीनां तु ग्राम्याणां जातयः स्मृताः । ओषध्यो यज्ञियाश्चैव ग्राम्यारण्याश्चतुर्दश ॥ १४६ ॥
व्रीहयः सयवा माषा गोधूमा अणवस्तिलाः । प्रियङ्गुसप्तमा ह्येते अष्टमी तु कुलत्थिका ॥ १४७ ॥
श्यामाकास्त्वथ नीवारा जर्त्तिलाः सगवेधुकाः । कुरुविन्दा वेणुयवास्तथा मर्कटकाश्च ये ॥ १४८ ॥
ग्राम्यारण्याः स्मृता ह्येता ओषध्यस्तु चतुर्दश । उत्पन्नाः प्रथमा ह्येता आदौ त्रेतायुगस्य तु ॥ १४९ ॥
अफालकृष्टा ओषध्यो ग्राम्यारण्यास्तु सर्वशः । वृक्षा गुल्मलतावल्लीवीधस्तृणजातयः ॥ १५० ॥
मूलैः फलैश्च रोहिण्यो गृहणन् पुष्पैश्च जायते । पृथ्वी दुग्धा तु बीजानि यानि पूर्वंस्वयम्भुवा ॥ १५१ ॥
ऋतुपुष्पफलास्ता वै ओषध्यो जज्ञिरे त्विह । यदा प्रसृष्टा ओषध्यो न प्ररोहन्ति ताः पुनः॥ १५२ ॥
ततः स तासां वृत्त्यर्थं वार्तोपायं चकार ह । ब्रह्मा स्वयम्भूर्भगवान् दृष्ट्वा सिद्धिं तु कर्मजाम् ॥ १५३ ॥

---

भ्रमित हो गऐ । वे व्याकुल होकर पुनः जीविका लाभ के लिए स्वयंभू प्रजापति ब्रह्मा के पास गए । उस त्रेतायुग के आदिकाल में स्वयंभू प्रजापति (ब्रह्मा) ने उनकी इच्छा को प्रत्यक्ष रूप से जानकर विचार किया कि पृथ्वी ने ओषधियों को पुनः अपने भीतर समाहित कर लिया और पृथ्वी को फिर से दुह लिया ॥ १३८-१४१ ॥

उन्होंने सुमेरु को बछड़ा बनाया और इस पृथ्वी का दोहन किया । इसके फलस्वरूप इस धेनु रूपी पृथ्वी से जंगली और ग्राम्य बीज पृथ्वी तल पर उत्पन्न हुए । फल पकने तक जिसके बीज रहें वे ओषधियाँ कही जाती हैं। ये ओषधियाँ कुल सत्रह प्रकार की हैं ॥ १४२-१४३ ॥

धान, जौ, गेहूँ, अणु, तिल, प्रियंगु, उदार, कारूष, सतीनक, माष, मूंग, मसूर, निष्पाव, कुलथी, आढक्य और चना—ये सभी सत्रह प्रकार की ओषधियाँ ग्रामीण कही जाती है ॥ १४४-१४५ ॥

ग्रामीण और जंगली चौदह प्रकार की ओषधियाँ यज्ञसाधन हैं । व्रीहि, यव, माष, गोधूम, अणु, तिल तथा प्रियंगु ये सात और आठवीं कुलथी, इसके अलावा श्यामाक, नीवार, जर्त्तिल गवेधुक, कुरुविन्द, वेणुयव और मर्कटक—ये चौदह प्रकार की ओषधियाँ ग्रामीण और आरण्यक दोनों हैं । त्रेतायुग के आरम्भ में ये पहले-पहल उत्पन्न हुईं ॥ १४६-१४९ ॥

ये ओषधियाँ जंगलों और ग्रामों में बिना जुताई किए ही उत्पन्न हुईं । इनके अतिरिक्त वृक्ष, गुल्म, लता, वल्ली, वीरुध, तृण आदि भी उत्पन्न होकर मूल, फल, पुष्प आदि से प्रजाओं को सुख देने लगे । ब्रह्मा द्वारा पृथ्वी के दुहे जाने पर जो बीज उत्पन्न हुए थे उनसे ऋतुओं के अनुकूल फल प्राप्त हुए । किन्तु जब वे ओषधियाँ भली-भाँति नहीं उगीं तब उन्होंने भूमि जोतकर अन्न उगाया और अपनी जीविकोपार्जन का उपाय किया । स्वयंभू भगवान् ब्रह्मा ने उनकी इन कार्यों की पूर्णता अर्थात् कर्मजन्य सिद्धि को देखकर ऐसा किया ॥ १५०-१५३ ॥

ततः प्रभृत्यथौषध्यः कृष्टपच्यास्तु जज्ञिरे । संसिद्धायान्तु वार्तायान्ततस्तासां स्वयम्भुवः ॥
मर्यादाः स्थापयामास यथारब्धाः परस्परम् ॥ १५४ ॥
ये वै परिगृहीतारस्तासामासन्विधात्मकाः । इतरेषां कृतत्राणाः स्थापयामास क्षत्रियान् ॥ १५५ ॥
उपतिष्ठन्ति ये तान्वै यावन्तो निर्भयास्तथा । सत्यं ब्रह्म यथा भूतं ब्रुवन्तो ब्राह्मणाश्च ते ॥ १५६ ॥
ये चान्येप्यबलास्तेषां वैश्यसंकर्मसंस्थिताः । कीनाशा नाशयन्ति स्म पृथिव्यां प्रागतान्द्रिताः ॥
वैश्यानेव तु तानाहुः कीनाशान् वृत्तिसाधकान् ॥ १५७ ॥
शोचन्तश्च द्रवन्तश्च परिचर्यासु ये रताः । निस्तेजसोऽल्पवीर्याश्च शूद्रास्तानब्रवीत्तु सः ॥ १५८ ॥
तेषां कर्माणि धर्मांश्च ब्रह्मा तु व्यदधात् प्रभुः । संस्थितौ प्राकृतायां तु चातुर्वर्ण्यस्यसर्वशः॥ १५९ ॥
पुनः प्रजास्तु ता मोहात् तान् धर्मांस्तानपालयन् । वर्णधर्मैरजीवन्त्यो व्यरुध्यन्त परस्परम् ॥ १६० ॥
ब्रह्मा तमर्थं बुद्ध्वा तु याथातथ्येन वै प्रभुः । क्षत्रियाणां बलं दण्डं युद्धमाजीवमादिशत् ॥ १६१ ॥
याजनाध्यापनं चैव तृतीयं च परिग्रहम् । ब्राह्मणानां विभुस्तेषां कर्माण्येतान्यथादिशत् ॥ १६२ ॥
पाशुपाल्यं वाणिज्यं कृषिं चैव विशां ददौ । शिल्पाजीवं भृतिञ्चैव शूद्राणां व्यदधात्प्रभुः ॥ १६३ ॥
सामान्यानि तु कर्माणि ब्रह्मक्षत्रविशां पुनः । यजनाध्ययनं दानं सामान्यानि तु तेषु च ॥ १६४ ॥
कर्माजीवं ततो दत्त्वा तेभ्यश्चैव परस्परम्। लोकान्तरेषु स्थानानि तेषां सिद्ध्याऽददत् प्रभुः ॥ १६५॥
प्राजापत्यं ब्राह्मणानां स्मृतं स्थानं क्रियावताम्। स्थानमैन्द्रं क्षत्रियाणां सङ्ग्रामेष्वपलायिनाम् ॥ १६६ ॥

---

उसी समय से खेत जोतकर सस्योत्पत्ति आरम्भ हुई । उनके जीविकोपाय के संवाद में ब्रह्मा ने बहुत सी व्यवस्था करके मर्यादा निर्धारित कर दी । उनमें से बलशाली और भूमिपतियों को क्षत्रिय कहा गया और उन्हें दूसरे की रक्षा का भार सौंपा। जो उन क्षत्रियों के समीप निर्भय होकर आते-जाते थे और सत्यवादी और सभी भूतों में ब्रह्मज्ञान रखते थे वे ब्राह्मण कहे गए ॥ १५४-१५६ ॥

उनकी अपेक्षा जो लोग निचले स्तर के एवं क्रूर कर्म करने वाले थे और पृथ्वी पर अन्य प्रजाओं का नाश करते थे उन्हें कीनाश से सम्बोधित कर वैश्य कहा गया । उन्हें बाकी जनता के वृत्ति साधन का कार्य दिया गया। जो यहाँ-वहाँ सोचते हुए और शोक करते हुए घूमते रहते थे और निस्तेज थे, उन्हें शूद्र की संज्ञा दी गई और उन्हें अन्य की परिचर्या का कार्य दिया गया । इस प्रकार ब्रह्मा ने उनके धर्म एवं कर्म का निर्धारण किया और वे चारों वर्ण अपने-अपने कर्म में रत हो गए । तत्पश्चात वे क्रमशः मोहवशात उन सभी वर्ण-धर्मों का अनादर करते हुए एक-दूसरे के विरुद्ध आचरण करने लगे । उस समय स्वयम्भू प्रभु ब्रह्मा ने यथास्थिति का ज्ञान कर उनके आचरणों को समझते हुए क्षत्रियों को बल, शासन और युद्ध से जीविकोपार्जन बताया, ब्राह्मणों को याजन, अध्ययन-अध्यापन और प्रतिग्रह अर्थात् दान प्राप्त करना रूपी तीन कर्म बताये ॥ १५७-१६२ ॥

वैश्यों को पशुपालन, वाणिज्य और कृषिकर्म दिया तथा शूद्रों के लिए शिल्प और भृत्यत्व की व्यवस्था की । उन्होंने ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्यों के लिए सामान्य कर्म यथा यजन, अध्ययन एवं दान की समान रूप से व्यवस्था की । ब्रह्मा ने उन लोगों को परस्पर कर्म और जीविका का ज्ञान देकर उनकी सिद्धि के अनुसार लोकान्तर में भी स्थानों का निर्देश दे दिया । कर्तव्यनिष्ठ और क्रियाशील ब्राह्मणों के लिए प्राजापत्यस्थान निर्दिष्ट किया, युद्ध

वैश्यानां मारुतं स्थानं स्वधर्ममुपजीविनाम् । गान्धर्वं शूद्रजातीनां प्रतिचारेण तिष्ठताम् ॥ १६७ ॥
स्थानान्येतानि वर्णानां व्यत्याचारवतां स्वयम् । ततः स्थितेषु वर्णेषु स्थापयामासचाश्रमान् ॥ १६८ ॥
गृहस्थो ब्रह्मचारित्वं वानप्रस्थं सभिक्षुकम् । आश्रमांश्चतुरो ह्येतान् पूर्वमास्थापयत् प्रभुः ॥ १६९ ॥
वर्णकर्माणि ये केचित्तेषामिह न कुर्वते । कुतः कर्माक्षितिं प्राहुराश्रमस्थानवासिनः ॥ १७० ॥
ब्रह्मा तान् स्थापयामास आश्रमान्नाम नामतः । निर्देशार्थं ततस्तेषां ब्रह्मा धर्मान् प्रभाषत ॥
प्रस्थानानि च तेषां वै यमांश्च नियमांश्च ह ॥ १७१ ॥
चातुर्वर्णात्मकः पूर्वं गृहस्थश्चाश्रमः स्मृतः । त्रयाणामाश्रमाणाञ्च प्रतिष्ठायोनिरेव च ॥
यथाक्रमं प्रवक्ष्यामि यमैश्च नियमैश्च ते ॥ १७२ ॥
दाराऽग्नयोऽथातिथेय इज्याश्राद्धक्रियाः प्रजाः । इत्येष वै गृहस्थस्य समासाद्धर्मसंग्रहः ॥ १७३ ॥
दण्डी च मेखली चैव ह्यधःशायी तथा जटी । गुरुशुश्रूषणं भैक्षं विद्यार्थी ब्रह्मचारिणः ॥ १७४ ॥
चीरपत्राजिनानि स्युर्धान्यमूलफलौषधम् । उभे सन्ध्येऽवगाहश्च होमश्चारण्यवासिनाम् ॥ १७५ ॥
आसन्नमुसले भैक्षमस्तेयं शौचमेव च । अप्रमादोऽव्यवायश्च दया भूतेषु च क्षमा ॥ १७६ ॥
अक्रोधो गुरुशुश्रूषा सत्यञ्च दशमं स्मृतम् । दशलक्षणिको ह्येष धर्मः प्रोक्तः स्वयम्भुवा ॥ १७७ ॥
भिक्षोर्व्रतानि पञ्चात्र पञ्चैवोपव्रतानि च । आचारशुद्धिर्नियमः शौचञ्च प्रतिकर्म च ॥
सम्यग्दर्शनमित्येवं पञ्चैवोपव्रतान्यपि ॥ १७८ ॥

---

में रत क्षत्रियों के लिए ऐन्द्रस्थान, स्वधर्मनिष्ठ वैश्यों को मारुत स्थान और स्वधर्म में रत शूद्रों के लिए गान्धर्व स्थान का निर्देशन किया ॥ १६३-१६७ ॥

चारों वर्णों के लिए उन्होंने इस प्रकार स्थानों की व्यवस्था की । इस तरह वर्णधर्म के प्रतिष्ठित हो जाने पर उन्होंने आश्रमों को स्थापित किया । ब्रह्मा ने पहले ब्रह्मचर्य, फिर गृहस्थ, वानप्रस्थ और तब सन्यास—इन चार आश्रमों को स्थापित किया । उन प्रजागणों में से कुछ लोग वर्णधर्म को नहीं मानते थे और कहते थे कि ये कर्मभूमि कहाँ है? हमारा कर्तव्य कर्म क्या है, क्या करें? तब ब्रह्मा ने उन्हें कर्तव्यनिष्ठ होने के लिए चार आश्रमों को बनाया और प्रजागणों को धर्म का निर्देश देकर आचार और यम-नियम आदि का उपदेश दिया ॥ १६८-१७१ ॥

चार आश्रमों में से गृहस्थाश्रम ही अन्य तीन आश्रमों की प्रतिष्ठा (उत्पत्ति और स्थिति) का कारण है । अब मैं यथाक्रम से उन चारों आश्रमों के यम-नियम इत्यादि का विधान कहता हूँ । स्त्रीपरिग्रह, अग्निहोत्र, अतिथियों का सत्कार, यज्ञ एवं श्राद्ध कर्म और सन्तानोत्पत्ति यही संक्षेप में गृहस्थों के धर्म अर्थात् कर्त्तव्य हैं । दण्ड एवं मेखला धारण करना, भूमि पर शयन करना, जटाधारण, गुरु की सेवा और भिक्षाटन कर्म विद्यार्थियों एवं ब्रह्मचारियों के धर्म हैं । चीर, पत्र और अजिन धारण करना; धान्य, मूल और फल भक्षण; दोनों सन्ध्या समय में अवगाहन तथा होम करना वानप्रस्थियों का पालनीय धर्म है । जब मुसल की ध्वनि न आती हो, उस समय भिक्षाटन, अस्तेय अर्थात् चोरी न करना, शौच, अप्रमाद, असंगति, प्राणियों के उपर दया, क्षमा, अक्रोध, गुरु की सेवा और सत्य—ये दस कर्तव्य स्वयम्भू ने संन्यासियों के लिए कहे हैं ॥ १७२-१७७ ॥

इनमें प्रथम पाँच भिक्षुकों के लिए मुख्य व्रत कहे गए हैं और अगले पाँच गौण हैं । इनके अतिरिक्त आचारशुद्धि, नियम, शुद्धता, प्रतिकर्म और सम्यग्विवेचन—ये भी अन्य पाँच उपव्रत कहे गये हैं ॥ १७८ ॥

ध्यानं समाधिर्मनसेन्द्रियाणां ससागरैर्भैक्षमथोपगम्य ।
मौनं पवित्रोर्पचितैर्विमुक्तिः परिव्रजो धर्ममिमं वदन्ति ॥ १७९ ॥
सर्वे ते श्रेयसे प्रोक्तो आश्रमा ब्रह्मणा स्वयम् । सत्यार्ज्जवन्तपः क्षान्तिर्योगेज्या दमपूर्विका ॥ १८० ॥
वेदाः साङ्गाश्च यज्ञाश्च व्रतानि नियमाश्च ये । न सिध्यन्ति प्रदुष्टस्य भावदोष उपागते ॥ १८१ ॥
बहिः कर्माणि सर्वाणि प्रसिद्ध्यन्ति कदाचन । अन्तर्भावप्रदुष्टस्य कुर्वतोऽपि पराक्रमान् ॥ १८२ ॥
सर्वस्वमपि यो दद्यात् कलुषेणान्तरात्मना । न तेन धर्मभाक् स स्याद्भाव एवात्र कारणम् ॥ १८३ ॥
एवं देवाः सपितर ऋषयो मनवस्तथा । तेषां स्थानममुष्मिंस्तु संस्थितानां प्रचक्षते ॥ १८४ ॥
अष्टाशीतिसहस्राणि ऋषीणामूर्द्ध्वरेतसाम् । स्मृतं तु तेषां तत्स्थानं तदेव गुरुवासिनाम् ॥ १८५ ॥
सप्तर्षीणां तु यत्स्थानं स्मृतं तद्वै दिवौकसाम् । प्राजापत्यं गृहस्थानां न्यासिनां ब्रह्मणः क्षयः ॥
योगिनाममृतं स्थानं नानाधीनां न विद्यते ॥ १८६ ॥
स्थानान्याश्रमिणां तानि ये स्वधर्मे व्यवस्थिताः । चत्वार एते पन्थानो देवयाना विनिर्मिताः ॥ १८७ ॥
ब्रह्मणा लोकतन्त्रेण आद्ये मन्वन्तरे भुवि । पन्थानो देवयानाय तेषां द्वारं रविः स्मृतः ॥ १८८ ॥
तथैव पितृयाणानां चन्द्रमा द्वारमुच्यते । एवं वर्णाश्रमाणां वै प्रविभागे कृते तदा ॥
यदाऽस्य न व्यवर्त्तन्त प्रजा वर्णाश्रमात्मिकाः ॥ १८९ ॥
ततोऽन्या मानसीः सोऽथ त्रेतामध्येऽसृजत् प्रजाः । आत्मनः स्वशरीराच्च तुल्याश्चैवात्मना तु वै॥ १९० ॥

---

ध्यान, समाधि, मन एवं इन्द्रियों का संयम, मौन रहकर भिक्षा ग्रहण करना तथा शरीर के उपचारों का त्याग संन्यासियों का धर्म कहा गया है ॥ १७९ ॥

स्वयं भगवान ब्रह्मा ने सत्य, धर्म, तपस्या, सहनशीलता, योग, पूजा, आत्मसंयम और दम आदि का निर्देश करते हुए कल्याण के लिए इन सभी आश्रमों का वर्णन किया है । दुष्ट व्यक्तियों के लिए वेद एवं उनके अङ्ग, व्रत एवं नियम आदि कर्म भावदोष के कारण फलदायक नहीं होते । जिसको अन्तःशुद्धि नहीं है, वह पराक्रम करने पर भी सफल नहीं होता । जिन लोगों की भावना शुद्ध नहीं होती वे कलुषित हृदय से सभी कुछ दान करने के बाद भी धर्म के अधिकारी नहीं होते । धर्म-लाभ करने के लिए मानसिक भावना ही कारण होती है । देव, पितर, ऋषि और मनुओं हेतु जो स्थान कहे गए हैं, वे ही सन्यासियों के लिए भी बताए गए हैं ॥ १८०-१८४ ॥

ऊर्ध्वरेता ऋषियों की संख्या अठासी हजार बताई गई है । जो-जो इनके स्थान निर्देशित हैं वे ही गुरु के सान्निध्य में रहने वाले ब्रह्मचारियों के लिए भी हैं । सप्तर्षियों का निवास-स्थान ही देवों का वासस्थान है । गृहस्थ प्रजापति लोक में निवास करते हैं और सन्यासी ब्रह्मलोक का लाभ प्राप्त करते हैं । योगियों के लिए अमृत नामक स्थान कहा गया है किन्तु विभिन्न विषयासक्तों के लिए कहीं भी कोई स्थान नहीं है ॥ १८५-१८६ ॥

ये स्थान उन आश्रमस्थ लोगों के लिए हैं जो स्वधर्मनिष्ठ हैं । ये चार मार्ग देवयान महापथ के लिए हैं। लोक विस्तार के लिए ब्रह्मा ने पहले मन्वन्तर में देवयान प्राप्ति के लिए पृथ्वी पर इनको बनाया और सूर्य इनके प्रवेश द्वार हैं । इसी प्रकार चन्द्रमा को पितृयान मार्ग का प्रवेश द्वार कहा जाता है । इस प्रकार वर्ण एवं आश्रम का विभाजन कर देने पर भी जब प्रजाजन उस वर्णाश्रम धर्म को नहीं माने तब उन्होंने पुनः अपने शरीर से उस त्रेता युग में अपनी ही तरह के अन्य मानसी प्रजाओं का सृजन् किया ॥ १८७-१९० ॥

तस्मिंस्त्रेतायुगे त्वाद्ये मध्यं प्राप्ते क्रमेण तु । ततोऽन्या मानसीस्तत्र प्रजाः स्त्रष्टुं प्रचक्रमे ॥ १९१ ॥
ततः सत्त्वरजोद्रिक्ताः प्रजाः सोऽथासृजत् प्रभुः । धर्मार्थकाममोक्षाणां वार्त्तायाश्चैव साधिकाः ॥ १९२ ॥
देवाश्च पितरश्चैव ऋषयो मनवस्तथा । युगानुरूपा धर्मेण यैरिमा विचिताः प्रजाः ॥ १९३ ॥
उपस्थिते तदा तस्मिन् प्रजाधर्मे स्वयम्भुवः । अभिदध्यौ प्रजाः सर्वा नानारूपास्तुमानसीः ॥ १९४ ॥
पूर्वोक्ता या मया तुभ्यञ्जनलोकं समाश्रिताः । कल्पेऽतीते तु ते ह्यासन् देवाद्यास्तु प्रजा इह ॥ १९५ ॥
ध्यायतस्तस्य ताः सर्वाः सम्भूत्यर्थमुपस्थिताः । मन्वन्तरक्रमेणेह कनिष्ठे प्रथमे मताः ॥ १९६ ॥
ख्यात्यानुबन्धैस्तैस्तैस्तु सर्वार्थैरिह भाविताः । कुशलाकुशलप्रायैः कर्मभिस्तैः सदा प्रजाः ॥
तत्कर्मफलशेषेण उपष्टब्धा प्रजज्ञिरे ॥ १९७ ॥
देवासुरपितृत्वैश्च पशुपक्षिसरीसृपैः । वृक्षनारकिकीटत्वैस्तैस्तैर्भावैरुपस्थिताः ॥
आधीनार्थं प्रजानाञ्च आत्मनो वै विनिर्ममे ॥ १९८ ॥

इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे चतुराश्रमविभागकथनं नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

* * *

---

उस त्रेता युग में जब मध्य काल आया तब उन्होंने दूसरी मानसी प्रजा की सृष्टि करने का प्रयत्न किया। उस समय प्रभु (ब्रह्मा) ने सत्त्व एवं रजोगुण प्रधान देव, ऋषि, पितर और मनु रूपी सन्तानों को उत्पन्न किया जो धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष और वार्ता अर्थात् जीवन-यात्रा के साधक हुए। इन सन्तानों ने ही धर्मानुसार युगानुरूप सन्तानोत्पादन द्वारा सृष्टि का विस्तार किया। जब स्वायम्भुव मनु प्रजा के धार्मिक कर्तव्यों का पालन करने के समय आये तब उन्होंने अपने मन में विभिन्न रूपों के सभी प्राणियों का ध्यान किया। ये वे हैं जिनका उल्लेख मैंने पहले ही आपसे कर दिया है। जो पूर्व कल्प में जनलोक में थे, वे देवादि यहाँ प्रजा बनकर आये ॥ १९१-१९५॥

ब्रह्मा के ध्यान करने से ये सभी उनके सामने उत्पन्न हुए। वे मन्वन्तरों के क्रम में इस संसार में कनिष्ठ और प्रथम माने जाते हैं। अपनी प्रसिद्धि और संबंध के आधार पर, वे इस जगत् में सर्व-उद्देश्यीय कहे जाते हैं। वे लोग सदा कुशल और अकुशल कर्म वाले थे और अपने कर्मों के शेष फल के साथ उत्पन्न हुए थे। वे देवताओं, राक्षसों, पूर्वजों, जानवरों, पक्षियों, सरीसृपों, वृक्ष, नारकि कीट आदि विभिन्न रूपों में प्रकट हुए। उन्होंने स्वयं को लोगों के अधीन रहने के लिए बनाया ॥ १९६-१९८ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में चतुराश्रम विभाग कथन नामक आठवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ८ ॥**

* * *

# अथ नवमोऽध्यायः

## देवादिसृष्टिकथनम्

सूत उवाच

ततोऽभिध्यायतस्तस्य जज्ञिरे मानसी प्रजाः । तच्छरीरसमुत्पन्नैः कार्यैस्तैः कारणैः सह ॥ १ ॥
क्षेत्रज्ञा समवर्त्तन्त गात्रेभ्यस्तस्य धीमतः । ततो देवासुरपितॄन् मानवञ्च चतुष्टयम् ॥ २ ॥
सिसृक्षुरम्भांस्येतांश्च स्वात्मना समयूयुजत् । युक्तात्मनस्ततस्तस्य ततो मात्रा स्वयम्भुवः ॥
तमभिध्यायतः सर्ग प्रयत्नोऽभूत् प्रजापतेः ॥ ३ ॥
ततोऽस्य जघनात् पूर्वमसुरा जज्ञिरे सुताः। असुः प्राणः स्मृतो विप्रास्तज्जन्मानस्ततोऽसुराः॥ ४ ॥
यया सृष्टाः सुरास्तन्वा तां तनुं स व्यपोहत । सापविद्धा तनुस्तेन सद्यो रात्रिरजायत ॥ ५ ॥
सा तमोबहुला यस्मात्ततो रात्रिस्त्रियामिका । आवृतास्तमसा रात्रौ प्रजास्तस्मात्स्वयम्भुवः ॥ ६ ॥
दृष्ट्वासुरांस्तु देवेशस्तनुमन्यामपद्यत । अव्यक्तां सत्त्वबहुलां ततस्तां सोऽभ्ययूयुजत् ॥
ततस्तां युञ्जतस्तस्य प्रियमासीत् प्रभोः किल ॥ ७ ॥

---

# नौवाँ अध्याय

## देवादि की सृष्टि का वर्णन

श्रीसूतजी ने कहा—ब्रह्मा ने अपने ध्यान से मानसी प्रजाओं की उत्पत्ति की । बुद्धिमान् ब्रह्मा के शरीर से कार्य कारणों सहित क्षेत्रज्ञ-ज्ञान (समूह) की उत्पत्ति हुई । देव, असुर, पितर और मानव रूप में चार तरह की प्रजा की सृष्टि आरम्भ करने हेतु वे उस जलराशि में आत्मयोगस्थ हो गये । युक्तात्मा स्वयंभू ब्रह्मा सर्ग के लिए प्रयत्नपूर्वक ध्यान करने लगे, जिससे सृष्टि कार्य प्रारम्भ हुआ ॥ १-३ ॥

उनकी जंघा-प्रदेश से पहले असुरों की उत्पत्ति हुई । विद्वानों ने प्राण को 'असु' कहा है; इसलिए उससे जन्म ग्रहण करने वाले असुर कहे गए । ब्रह्मा ने जिस देह से असुरों की उत्पत्ति की, उन्होंने उस देह का परित्याग कर दिया । वह छोड़ा गया शरीर सद्यः रात्रि रूप में रूपान्तरित हो गया । उस शरीर के तमोगुण के कारण उस रात्रि को त्रियामा कहा गया । यही कारण है कि स्वयंभू द्वारा रची गई सारी प्रजा रात्रि में तमोगुण से आवृत्त हो जाती है।

देवेश ब्रह्मा ने असुरों को देखकर अव्यक्त रूप में सत्त्वगुण से युक्त एक अन्य शरीर धारण किया । उस सत्त्वगुणी देह को धारणकर ब्रह्मा अत्यन्त प्रसन्न हुए और आनन्दमग्न होकर अपने मुख से देवगणों को उत्पन्न किया । उन आनन्दमूर्त्ति ब्रह्मा से उत्पन्न होने से उन्हें देव कहा गया ॥ ४-८ ॥

ततो मुखे समुत्पन्ना दीव्यतस्तस्य देवताः । यतोऽस्य दीव्यतो जातास्तेन देवाः प्रकीर्त्तिताः ॥ ८ ॥
धातुर्द्दिवीति यः प्रोक्तः क्रीडायां स विभाव्यते । तस्यां तं वान्तु दिव्यायां जज्ञिरे तेन देवताः॥ ९ ॥
देवान् सृष्ट्वाऽथ देवेशस्तनुमन्यामपद्यत । सत्त्वमात्रात्मिकां देवस्ततोऽन्यां सोऽभ्यपद्यत ॥ १० ॥
पितृवन्मन्यमानस्तान् पुत्रान् प्राध्यायत प्रभुः । पितरो ह्युपपक्षाभ्यां रात्र्यह्नोरन्तरासृजत् ॥
तस्मात्ते पितरो देवाः पुत्रत्वं तेन तेषु तत् ॥ ११ ॥
यया सृष्टास्तु पितरस्तान्तनुं स व्यपोहत । साऽपविद्धा तनुस्तेन सद्यः सन्ध्याप्रजायत ॥ १२ ॥
तस्मादहस्तु देवानां रात्रिर्या साऽसुरी स्मृता । तयोर्मध्ये तु वै पैत्री या तनुः सा गरीयसी ॥ १३ ॥
तस्माद्देवासुराः सर्वे ऋषयो मनवस्तथा । ते युक्तास्तामुपासन्ते ब्रह्मणो मध्यमां तनुम् ॥ १४ ॥
ततोऽन्यां स पुनर्ब्रह्मा तनुं वै प्रत्यपद्यत । रजोमात्रात्मिकायां तु मनसा सोऽसृजत् प्रभुः ॥ १५ ॥
रजःप्रायात् ततः सोऽथ मानसानसृजत् सुतान् । मनसस्तु ततस्तस्य मानसा जज्ञिरे प्रजाः ॥ १६ ॥
दृष्ट्वा पुनः प्रजाश्चापि स्वान्तनुं तामपोहत । सापविद्धा तनुस्तेन ज्योत्स्ना सद्यस्त्वजायत ॥ १७ ॥
तस्माद्भवन्ति संहृष्टा ज्योत्स्नाया उद्भवे प्रजाः । इत्येतास्तनवस्तेन व्यपविद्धा महात्मना ॥ १८ ॥
सद्यो रात्र्यहनी चैव सन्ध्या ज्योत्स्ना च जज्ञिरे । ज्योत्स्ना सन्ध्या तथाहश्च सत्त्वमात्रात्मकं स्वयम्॥

---

'दिवि' धातु क्रीड़ा के अर्थ में प्रयुक्त होती है । ब्रह्मा के उस दिव्य शरीर से इनकी उत्पत्ति होने के कारण ही इन्हें देवता कहा गया ॥ ९ ॥

विमर्श—अन्य संस्करणों में एक और श्लोक भी प्राप्त होता है जिसमें देवों की उत्पत्ति के बाद छोड़ा गया शरीर दिन के रूप में परिणत होने की बात कही गयी है ।

देवों की भी सृष्टि करने के पश्चात् देवेश ब्रह्मा ने एक अन्य दूसरे शरीर को धारण किया जो सत्त्वगुणात्मक था । ब्रह्मा ने पितृवत् मानकर उन पुत्रों का ध्यान किया । उन्होंने दोनों पक्षों के साथ दिन और रात्रि के सन्ध्याकाल में पितरों का सृजन किया इसीलिए उन देवगणों को पितृ कहा गया और यही उनके पुत्रत्व का भी कारण हुआ ॥ १०-११ ॥

ब्रह्मा ने जिस गात्र से पितरों की उत्पत्ति की थी उन्होंने उस शरीर का भी त्याग कर दिया । वह त्यक्त देह सद्यः सन्ध्या के रूप में परिवर्तित हो गया । यही कारण है कि दिन देवताओं के लिए, रात्रि असुरों के लिए और सन्ध्याकाल पितरों के लिए श्रेष्ठ हुई । उसी समय से ऋषिगण, देवता, असुर और मनुष्य आदि सभी लोग ब्रह्मा के उस मध्यम शरीर अर्थात् सन्ध्या की पूजा करने लगे ॥ १२-१४ ॥

इस देहत्याग के बाद ब्रह्मा ने पुनः अपने मन से दूसरा शरीर धारण किया जो रजोगुणात्मक था । उस रजोमय शरीर से उन्होंने कई मानस सन्तानें उत्पन्न कीं । मन से प्रादुर्भूत होने के कारण उनको मानस प्रजा कहा गया । उन मानसी प्रजाओं को देखकर उन्होंने अपने शरीर को फिर छोड़ दिया और वह छोड़ा गया शरीर तुरन्त ज्योत्स्ना में रूपान्तरित हो गया । इसलिए ज्योत्स्ना को देखकर सभी लोग प्रसन्नता प्राप्त करते हैं । उस महात्मा ब्रह्मा ने इन सभी शरीरों को त्याग दिया और वे रात्रि, दिन, सन्ध्या और ज्योत्स्ना के रूप में रूपान्तरित हो गये ।

तमोमात्रात्मिका रात्रिः सा वै तस्मात्त्रियामिका ॥ १९ ॥
तस्माद्देवा दिव्यतत्त्वा हृष्टाः सृष्टाः मुखात्तु वै । यस्मात्तेषां दिवा जन्म बलिनस्तेन ते दिवा ॥ २० ॥
तन्वा यदसुरान् रात्रौ जघनादसृजत् प्रभुः । प्राणेभ्यो रात्रिजन्मानो ह्यसह्या निशि तेन ते ॥ २१ ॥
एतान्येव भविष्याणां देवानामसुरैः सह । पितॄणां मानवानाञ्च अतीतानागतेषु वै ॥
मन्वन्तरेषु सर्वेषां निमित्तानि भवन्ति हि ॥ २२ ॥
ज्योत्स्ना रात्र्यहनी सन्ध्या चत्वार्याभासितानि वै । भान्ति यस्मात्ततो भासि भाशब्दोऽयं मनीषिभिः ॥
व्याप्तिदीप्त्यां निगदितः पुनश्चाह प्रजापतिः ॥ २३ ॥
सोऽम्भांस्येतानि दृष्ट्वा तु देवदानवमानवान् । पितॄंश्च वासृजत् सोऽन्यानात्मनो विबुधान्पुनः ॥ २४ ॥
तामुत्कृत्य तनुं कृत्स्नान्ततोऽन्यामसृजत् प्रभुः । मूर्तिं रजस्तमः प्रायां पुनरेवाभ्ययूयुजत् ॥ २५ ॥
अन्धकारे क्षुधाविष्टस्ततोऽन्यां सृजते पुनः । तेन सृष्टाः क्षुधात्मानस्तेऽम्भांस्यादातुमुद्यताः ॥ २६ ॥
अम्भांस्येतानि रक्षाम उक्तवन्तश्च तेषु च । राक्षसास्ते स्मृता लोके क्रोधात्मानो निशाचराः ॥ २७ ॥
येऽब्रुवन् क्षिणुमोऽम्भांसि तेषां हृष्टाः परस्परम् । तेन ते कर्मणा यक्षा गुह्यकाः क्रूरकर्मिणः ॥ २८ ॥
रक्षणे पालने चापि धातुरेष विभाव्यते । य एष क्षितिधातुर्वै क्षयणे सन्निरुच्यते ॥ २९ ॥

---

ज्योत्स्ना, संध्याकाल तथा दिन सत्त्व गुण प्रधान होते हैं और रात्रि का समय तमोगुण प्रधान होता है । इसी कारण वह त्रियामा कहलाती है ॥ १५-१९ ॥

ब्रह्मा के दिव्य देह के मुख से उत्पन्न होने के कारण देवगण सदा प्रसन्न रहते हैं व उनकी उत्पत्ति दिन में होने के कारण वे दिन में बली कहे जाते हैं । असुरों का जन्म रात्रि में ब्रह्मा के जंघा से होने के कारण वे रात्रि में अधिक पराक्रमी रहते हैं । देव, असुर, पितृगण एवं मनुष्य आदि की भूतकाल में और भविष्य में इसी प्रकार उत्पत्ति होती है । सभी मन्वन्तरों में ये सृष्टि का निमित्त होते हैं । ज्योत्स्ना, रात्रि, दिन और सन्ध्या की उत्पत्ति भी इसी प्रकार होती है । उस एकार्णव समुद्र में ये चारों भासित होते थे, इसी कारण जल को अम्भस् कहा गया । 'भा' धातु का प्रयोग व्याप्ति अर्थ में और दीप्तिवाचक अर्थ में प्रयुक्त होता है । विद्वज्जनों और स्वयं ब्रह्मा ने भी ऐसा कहा है ॥ २०-२३ ॥

उन्होंने इस जल को देखकर ही देव, दानव, मानव, पितर और अन्य विबुधादि प्रजाजनों को उत्पन्न किया । ब्रह्मा ने अपने उस देह को भी त्याग दिया और फिर से एक दूसरे रजोगुण एवं तमोगुण प्रधान शरीर को धारण किया । उस अन्धकार में भूख से व्याकुल होकर उन्होंने अन्य प्रकार के दूसरे प्रजाजनों को उत्पन्न किया । उनके द्वारा उत्पन्न वह प्रजा जल पीने के लिए उद्यत हो गयी । जो यह कहते हुए उत्पन्न हुए थे—'हम इस जल की रक्षा करते हैं', वे क्रोधी स्वभाव के निशाचर राक्षस कहे गए ॥ २४-२७ ॥

जो ये कहते थे कि हम जल का भक्षण कर लेंगे वे परस्पर प्रसन्न थे, वे क्रूर कर्म करने में रत यक्ष गुह्यक कहे गए । 'रक्ष' धातु रक्षा करने एवं पालन के अर्थ में प्रयुक्त होती है । इसी प्रकार 'क्षि' धातु क्षय के अर्थ में कही गयी है अतः उनको यक्ष की संज्ञा दी गई । इस अप्रिय सृष्टि को देखकर उन बुद्धिमान् ब्रह्मा के केश झड़ने लगे । वह केशराशि शीत व गर्मी से उठकर उन्हीं के ऊपर चढ़ने लगी ॥ २८-३० ॥

तान्दृष्ट्वा ह्यप्रियेणास्य केशाः अशीर्यन्त धीमतः। शीतोष्णाच्चोच्छ्रिता ह्यूर्द्ध्वं तदारोहन्त तं प्रभुम्॥ ३० ॥
हीना मच्छिरसो व्याला यस्माच्चैवापसर्पिताः । व्यालात्मानः स्मृता व्यालाद्धीनत्वादहयः स्मृताः ॥ ३१ ॥
पन्नत्वात् पन्नगाश्चैव सर्पाश्चैवापसर्पिणः । तेषां पृथिव्यां निलयाः सूर्याचन्द्रमसोरधः ॥ ३२ ॥
तस्य क्रोधोद्भवो योऽसावग्निगर्भसुदारुणः । स तु सर्पसहोत्पन्नानाविवेश विषात्मिकान्॥ ३३ ॥
सर्पान् दृष्ट्वा ततः क्रोधात् क्रोधात्मानो विनिर्ममे । वर्णेन कपिशेनोग्रास्ते भूताः पिशिताशनाः ॥ ३४ ॥
भूतत्वात्ते स्मृता भूताः पिशाचाः पिशिताशनात् । वयतो गास्ततस्तस्य गन्धर्वा जज्ञिरे तदा ॥ ३५ ॥
ध्यातीत्येष धातुर्वै पानार्थे परिपठ्यते । पिबतो जज्ञिरे गास्तु गन्धर्वास्तेन ते स्मृताः ॥ ३६ ॥
अष्टास्वेतासु सृष्टासु देवयोनिषु स प्रभुः । ततः स्वच्छन्दतोऽन्यानि वयांसि वयसोऽसृजत्॥ ३७ ॥
छाद्यतस्तानि छन्दांसि वयसोऽपि वयांस्यपि । शून्यान् दृष्ट्वा तु देवो वैऽसृजपक्षिगणानपि ॥ ३८ ॥
मुखतोऽजान् ससर्ज्जाथ वक्षसश्च वयोऽसृजत् । गाश्चैवाथोदराद् ब्रह्मा पार्श्वाभ्याञ्च विनिर्ममे ॥ ३९ ॥
पद्भ्याञ्चाश्वान् समातङ्गान् शरभान् गवयान् मृगान् । उष्ट्रानश्वतरांश्चैव ताश्चान्याश्चैव जातयः ॥ ४० ॥

---

ब्रह्मा के सिर से उपर कुछ न होने पर उसने पुनः नीचे की ओर अपसर्पण अर्थात् टेढ़ा चलना शुरू कर दिया । इसी कारण वह व्यालात्मा अर्थात् खलस्वभाव कहा गया । हीनत्व के कारण अहि और सर्पण करने के कारण सर्प कहा गया है । पन्नत्व अर्थात् रूपान्तर की क्षमता के कारण उसको पन्नग कहते हैं । पृथ्वी के नीचे जहाँ चन्द्र-सूर्य की किरणें नहीं पहुँचतीं वहीं उनका निलय निर्दिष्ट हुआ । उस समय ब्रह्मा के क्रोध से जो अग्नि उत्पन्न हुई वह अत्यन्त भयानक थी । उनका यह क्रोध सर्प सहोत्पन्न था, इसलिए वह भी विष बनकर उन सर्पो के भीतर प्रवेश कर गया ॥ ३१-३३ ॥

ब्रह्मा साँपों को देखकर क्रोधित हुए, इसी से उन्होंने क्रोधपरायण एवं कपिश वर्ण वाले उग्र भूत-पिशाचों की भी उत्पत्ति कर दी । भूमण्डल पर फैलकर रहने के कारण ये भूत कहे गए और पिशित अर्थात् कच्चे मांस का भक्षण करने के कारण इनका नाम पिशाच पड़ा । ब्रह्मा के तेज के पान करने से गन्धर्वों की उत्पत्ति हुई । 'धे' धातु का उपयोग पान के अर्थ में किया जाता है और 'गाः' का अर्थ तेज होता है, अतः तेज का पान करने के कारण से उनका नाम गन्धर्व हुआ । ब्रह्मा ने इस प्रकार आठ प्रकार की देवयोनियों की सृष्टि की और स्वच्छन्द भाव से व्यवस्था द्वारा पक्षियों को उत्पन्न किया ॥ ३४-३७ ॥

वे छादन का कार्य करते हैं और छन्द और वयस् द्वारा उत्पन्न किए गए हैं, अतः वे वयः पद से कहे जाते हैं । आकाश में शून्यता को देखकर उन्होंने पक्षियों की उत्पत्ति की । ब्रह्मा ने अपने मुख से बकरे की सृष्टि की और वक्षःस्थल से वयस् की सृष्टि की । उन्होंने अपने उदर के दोनों पार्श्वों से गायों को निर्मित किया । उनके दोनों पैरों से अश्व, हस्ती, शरभ, गवय, मृग, ऊँट, अश्वतर और इसी प्रकार अन्य जातियों के पशुगणों की उत्पत्ति हुई ॥ ३८-४० ॥

उनके रोमों से औषधि और फल-फूलों की उत्पत्ति हुई । प्रभु ब्रह्मा ने इस तरह उस त्रेतायुग के प्रारम्भिक कल्प में पशुओं और ओषधियों का सृजन करके यज्ञ कर्म में उनका उपयोग किया ॥ ४१ ॥

ओषध्यः फलमूलानि रोमतस्तस्य जज्ञिरे । एवं पश्वोषधीः सृष्ट्वा न्ययुञ्जत्सोऽध्वरे प्रभुः ॥ ४१ ॥
तस्मादादौ तु कल्पस्य त्रेतायुगमुखे तदा । गौरजः पुरुषो मेषो ह्यश्वोऽश्वतरगर्द्दभौ ॥
एतान् ग्राम्यान् पशूनाहुरारण्यांश्च निबोधत ॥ ४२ ॥
श्वापदा द्विखुरो हस्ती वानरः पक्षिपञ्चमाः । उन्दकाः पशवः सृष्टाः सप्तमास्तु सरीसृपाः ॥ ४३ ॥
गायत्रं वरुणञ्चैव त्रिवृत्सौम्यं रथन्तरम् । अग्निष्टोमं च यज्ञानां निर्ममे प्रथमान्मुखात् ॥ ४४ ॥
छन्दांसि त्रैष्टुभङ्कर्म स्तोमं पञ्चदशन्तथा । बृहत्साममथोक्थञ्च दक्षिणात्सोऽसृजन्मुखात् ॥ ४५ ॥
सामानि जगती छन्दस्तोमं पञ्चदशन्तथा । वैरूप्यमतिरात्रञ्च पश्चिमादसृजन्मुखात् ॥ ४६ ॥
एकविंशमथर्वाणमाप्तोर्यामाणमेव च । अनुष्टुभं सवैराजमुत्तरादसृजन्मुखात् ॥ ४७ ॥
विद्युतोऽशनिमेघांश्च रोहितेन्द्रधनूंषि च । वयांसि च ससर्ज्जादौ कल्पस्य भगवान् प्रभुः ॥ ४८ ॥
उच्चावचानि भूतानि गात्रेभ्यस्तस्य जज्ञिरे । ब्रह्मणस्तु प्रजासर्गं सृजतो हि प्रजापतेः ॥ ४९ ॥
सृष्ट्वा चतुष्टयं पूर्वं देवासुरपितृन् प्रजाः । ततः सृजति भूतानि स्थावराणि चराणि च ॥ ५० ॥
यक्षान् पिशाचान् गन्धर्वान् तथैवाप्सरसाङ्गणान् । नरकिन्नररक्षांसि वयः पशुमृगोरगान् ॥ ५१ ॥
अव्ययञ्च व्ययं चैव यदिदं स्थाणु जङ्गमम् । तेषां ये यानि कर्माणि प्राक्सृष्ट्यां प्रतिपेदिरे ॥
तान्येव प्रतिपद्यन्ते सृज्यमानाः पुनः पुनः ॥ ५२ ॥
हिंस्राहिंस्रे मृदुक्रूरे धर्माधर्मावृतानृते । तद्भाविताः प्रपद्यन्ते तस्मात्तत्तस्य रोचते ॥ ५३ ॥

---

गाय, बकरी, पुरुष, मेष, अश्व, अश्वतर (खच्चर), गर्दभ ये ग्राम्य पशु कहे गए हैं । अब जंगली पशुओं के नामों को कहता हूँ । श्वापद, द्विखुर, हाथी, वानर, पक्षी, उन्दक (ऊदविलाव) और सातवाँ सरीसृप ये जांगल्य पशु होते हैं ॥ ४२-४३ ॥

गायत्र, वरुण, त्रिवृत, सौम्य, रथन्तर, अग्निष्टोम आदि जो श्रेष्ठ यज्ञ कहे गए हैं वो उनके पूर्व मुख से उत्पन्न हुए हैं । सभी छन्द, त्रैष्टुभ, कर्म, स्तोम, पञ्चदश बृहत्साम, उक्थ्य इत्यादि उनके दक्षिण मुख से उत्पन्न हुए हैं । साम, जगती छन्द और उसके पन्द्रह भेद, वैरूप्य, अतिरात्र इत्यादि पश्चिम मुख से उत्पन्न हुए और इक्कीस तरह का अथर्व, आप्तोर्यामाण, अनुष्टुप वैराज आदि ब्रह्मा के उत्तर मुख से सृजित हुए ॥ ४४-४७ ॥

कल्प के आरम्भिक काल में प्रजापति ने विद्युत, वज्र, मेघ, रोहितवर्ण इन्द्रधनुष और वयस् की सृष्टि किया और उनके शरीर से छोटे-बड़े सभी प्रकार के जीव-जन्तुओं का सृजन हुआ । प्रजागणों को बनाने वाले प्रजापति ब्रह्मा ने सर्वप्रथम देव, असुर, पितर, प्रजा नामक चार भाँति की सृष्टि की, तत्पश्चात् स्थावर एवं जङ्गम आदि अन्य जीवों की उत्पत्ति की । उन्होंने न सिर्फ यक्ष, पिशाच, गन्धर्व तथा गणों के साथ अप्सराएँ, नर, किन्नर, राक्षस, पक्षी, पशु, मृग, उरग, अव्यय और व्यय इत्यादि को बनाया तथापि स्थावर-जंगम आदि सभी पदार्थों का सृजन किया । पिछली सृष्टि में जिन प्राणियों ने जैसा कर्म प्राप्त किया था, उसी कर्म-बन्धन के अनुरूप वे सभी अलग-अलग प्रवृत्ति के होते हैं । उसी प्रकार का कर्म इन लोगों ने पुनः-पुनः जन्म लेने पर भी पाया । हिंस्र-अहिंस्र, मृदु-क्रूर, धर्म-अधर्म, सत्य-असत्य आदि विविध कर्म स्वेच्छा से प्रवृत्त होते हैं । ब्रह्माजी ने स्वयं ही सभी महाभूतों की विविधता और मूर्ति तथा इन्द्रियार्थ प्राणियों का क्रम निर्धारित किया ॥ ४८-५४ ॥

महाभूतेषु नानात्वमिन्द्रियार्थेषु मूर्तिषु । विनियोगञ्च भूतानां धातैव व्यदधात् स्वयम् ॥ ५४ ॥
केचित् पुरुषाकारन्तु प्राहुः कर्म च मानवाः । दैवमित्यपरे विप्राः स्वभावं दैवचिन्तकाः ॥ ५५ ॥
पौरुषं कर्म दैवञ्च फलवृत्तिस्वभावतः । न चैकं न पृथग्भावमधिकं न तयोर्विदुः ॥
एतदेवञ्च नैकञ्च न चोभे न च वाप्युभे ॥ ५६ ॥
कर्मस्थान् विषयान् ब्रूयुः सत्त्वस्था समदर्शिनः । नामरूपञ्च भूतानां कृतानाञ्च प्रपञ्चनम् ॥
वेदशब्देभ्य एवादौ निर्ममे स महेश्वरः ॥ ५७ ॥
ऋषीणां नामधेयानि याश्च वेदेषु दृष्टयः । शर्वर्यन्ते प्रसूतानां तान्येवास्य दधाति सः ॥ ५८ ॥
यथर्त्तावृतुलिङ्गानि नानारूपाणि पर्यये । दृश्यते तानि तान्येव तथा भावा युगादिषु ॥ ५९ ॥
एवंविधासु सृष्टासु ब्रह्मणाऽव्यक्तजन्मना । शर्वर्यन्ते प्रदृश्यन्ते सिद्धिमाश्रित्य मानसीम् ॥ ६० ॥
एवं भूतानि सृष्टानि चराणि स्थावराणि च । यदाऽस्य ताः प्रजाः सृष्टा न व्यवर्धन्तधीमतः॥ ६१ ॥
अथान्यान्मानसान् पुत्रान् सदृशानात्मनोऽसृजत् । भृगु पुलस्त्यं पुलहं क्रतुमाङ्गिरसन्तथा ॥ ६२ ॥
मरीचिं दक्षमत्रिं च वसिष्ठं चैव मानसम् । नव ब्रह्माण इत्येते पुराणे निश्चयं गताः ॥
तेषां ब्रह्मात्मकानां वै सर्वेषां ब्रह्मवादिनाम् ॥ ६३ ॥
ततोऽसृजत्पुनर्ब्रह्मा रुद्रं रोषात्मसम्भवम् । संकल्पं चैव धर्मं च पूर्वेषामपि पूर्वजः ॥ ६४ ॥
अग्रे ससर्ज्ज वै ब्रह्मा मानसानात्मनः समान् । सनन्दनं ससनकं विद्वांसं च सनातनम् ॥ ६५ ॥

---

हे विप्रजनों ! कोई पुरुषाकार, कोई दैव और कोई स्वभाव को ही कर्मफलदायक कहकर निरूपण करते हैं । किन्तु पौरुष, दैव और कर्म ये तीनों ही स्वभाववशेन फलदायी होते हैं । इनके बीच एक या अलग होने का भाव नहीं होता; ये सभी समान भावेन प्रधान होते हैं । कोई एक कर्म इनमें से किसी एक के द्वारा ही सम्पन्न होता हो यह कहा नहीं जा सकता ॥ ५५-५६ ॥

कर्म के विषयों को एकत्व अथवा द्वित्वादि के भेद से निर्धारित नहीं किया जा सकता; अतः सत्त्वनिष्ठ एवं ब्रह्मनिष्ठ लोग कर्म-विषय समूह को कर्मस्थान् कहते हैं । महेश्वर (ब्रह्मा) ने कल्प के प्रारम्भ में वेदों की वाणी से भूतों के नाम, रूप और कर्मादि का सृजन किया है ॥ ५७ ॥

रात्रि के अन्त और दिवस के प्रारम्भ समय में ब्रह्मा वेदों का प्रकाश करते हैं और ऋषिजन भी पहले के नाम प्रगट करते हैं । जिस प्रकार अलग-अलग ऋतुओं में ऋतु के चिह्न अनेक प्रकार से व्यक्त होते हैं, उसी प्रकार भिन्न-भिन्न युगों में भाव-समूहों की भी विभिन्न आकारों में अभिव्यक्ति होती है । अव्यक्तजन्मा ब्रह्मा नित्यप्रति रात्रि की समाप्ति पर अपनी मानसी सिद्धि से इसी तरह से सृष्टि कार्य में उद्यत होते हैं । वे प्रतिदिन इसी प्रकार स्थावर-जंगमादि की सृष्टि करते हैं । इस प्रकार प्रजा की वृद्धि नहीं होती देख ब्रह्मा ने भृगु, पुलस्त्य, पुलह, ऋतु, अङ्गिरा, मरीचि, दक्ष, अत्रि और वशिष्ठ नामक मानस पुत्रों की उत्पत्ति की । पुराणों में इन्हीं को नव 'ब्रह्माण' नाम से प्रसिद्धि प्राप्त है । ये सभी मानसपुत्र ब्रह्मवादी और ब्रह्मचर्यनिष्ठ थे ॥ ५८-६३ ॥

तत्पश्चात् ब्रह्मा ने फिर अपने क्रोध से रुद्र को उत्पन्न किया । सबके पूर्वज ब्रह्मा ने सङ्कल्प और धर्म की भी रचना की । सर्वप्रथम उन्होंने सनन्दन, सनक, सनातन और सनत्कुमार नामक अपनी ही तरह के ब्रह्मनिष्ठ पुत्रों की उत्पत्ति की, किन्तु वे सभी इस संसार में आसक्त नहीं हुए अपितु निरपेक्ष हो गए ॥ ६४-६६ ॥

सनत्कुमारं च विभुं सनकं च सनन्दनम् । न ते लोकेषु सर्ज्जन्ते निरपेक्षाःसनातनाः ॥ ६६ ॥
सर्वे ते ह्यागतज्ञाना वीतरागा विमत्सराः । तेष्वेवं निरपेक्ष्येषु लोकवृत्तानुकारणात् ॥ ६७ ॥
हिरण्यगर्भो भगवान् परमेष्ठी ह्यचिन्तयत् । तस्य रोषात्समुत्पन्नः पुरुषोऽर्क्कसमद्युतिः ॥
अर्धनारीनरवपुस्तेजसा ज्वलनोपमः ॥ ६८ ॥
सर्वं तेजोमयं जातमादित्यसमतेजसम् । विभजात्मानमित्युक्त्वा तत्रैवान्तरधीयत ॥ ६९ ॥
एवमुक्त्वा द्विधाभूतः पृथक् स्त्री पुरुषः पृथक् । स चैकादशधा जज्ञे अर्द्धमात्मानमीश्वरः ॥ ७० ॥
तेनोक्तास्ते महात्मानः सर्व एव महात्मना । जगतो बहुलीभावमधिकृत्य हितैषिणः ॥ ७१ ॥
लोकवृत्तान्तहेतोर्हि प्रयतध्वमतन्द्रिताः । विश्वं विश्वस्य लोकस्य स्थापनाय हिताय च ॥ ७२ ॥
एवमुक्तास्तु रुरुदुर्दुद्रुवुश्च समन्ततः । रोदनाद्द्रवणाच्चैव रुद्रा नाम्नेति विश्रुताः ॥ ७३ ॥
यैर्हि व्याप्तमिदं सर्वं त्रैलोक्यं सचराचरम् । तेषामनुचरा लोके सर्वलोकपरायणाः ॥ ७४ ॥
नैकनागायुतबला विक्रान्ताश्च गणेश्वराः । तत्र या सा महाभागा शङ्करस्यार्द्धकायिनी ॥ ७५ ॥
प्रागुक्ता तु मया तुभ्यं स्त्री स्वयंभोर्मुखोद्गता । कायार्द्धं दक्षिणन्तस्याः शुक्लं वामं तथाऽसितम् ॥ ७६ ॥
आत्मानं विभजस्वेति सोक्ता देवी स्वयम्भुवा । सा तु प्रोक्ता द्विधाभूता शुक्ला कृष्णा च वै द्विजाः॥
तस्या नामानि वक्ष्यामि श्रृणुध्वं सुसमाहिताः ॥ ७७ ॥
स्वाहा स्वधा महाविद्या मेधा लक्ष्मीः सरस्वती । अपर्णा चैकपर्णा च तथा स्यादेवपाटला ॥ ७८ ॥

---

वे जितेन्द्रिय, वीतराग, विमत्सर और भविष्य का ज्ञान रखने वाले हो गए । भगवान् हिरण्यगर्भ उन पुत्रों की यह गति देखकर चिन्तित हो गए । उस समय उनके रोष से सूर्य के समान द्युतिमान्, अग्नि के समान् तेजस्वी अधे स्त्री व आधे पुरुष शरीर वाली एक मूर्ति उत्पन्न हुई ॥ ६७-६८ ॥

उसके प्रगट होते ही चारों ओर का वातावरण सूर्य के समान देदीप्यमान हो गया । उस मूर्ति ने कहा— 'स्त्री और पुरुष अलग हो कर दो हो जाओ' और यह कहकर वह अन्तर्धान हो गया । इस तरह कहे जाने पर भगवान् ब्रह्मा ने स्वयं को एक स्त्री और एक पुरुष के रूप में दो भागों में विभाजित कर लिया । अपनी आधी आत्मा अर्थात् पुरुष भाग को उन्होंने ग्यारह भागों में विभक्त किया और निर्देश दिया कि महात्मन् ! तुम लोग इस जगत के हितार्थ सृष्टि का विस्तार एवं प्रजाओं की व्यवस्था हेतु आलस्य त्याग कर यत्न करो ॥ ६९-७२ ॥

ऐसा सुनकर वे रुदन करने लगे और चारों ओर से द्रवित हो उठे । इस रोदन और द्रवण के कारण उनका नाम रुद्र हुआ । ये रुद्रगण सम्पूर्ण त्रैलोक्य और चर-अचर जगत् को व्याप्त करके स्थित हैं । ये गणेश्वर रुद्रगण सर्वलोकपरायण, अयुत नागों से भी अधिक बलवान्, विक्रमी और सभी भूत प्रपंचों में श्रेष्ठ हैं । दक्षिणार्द्ध से शुक्लवर्ण और वामार्द्ध से कृष्णवर्णा शंकर की अर्द्ध शरीरिणी एक महाभागा देवी के उद्भव का वर्णन मैं पहले ही कर चुका हूँ । भगवान् ब्रह्मा ने उस देवी से अपने देह का विभाग करने को कहा । हे द्विजगण ! अब मैं उन देवियों का नाम कहता हूँ, समाहित चित्त होकर सुनिये ॥ ७३-७७ ॥

स्वाहा, स्वधा, महाविद्या, मेधा, लक्ष्मी, सरस्वती, अपर्णा, एकपर्णा, पाटला, उमा, हेमवती, षष्ठी, कल्याणी, ख्याति, प्रज्ञा, महाभागा और गौरी—इन नामों वाली आर्या देवियों ने ही अलग-अलग शरीर धारणकर

उमा हैमवती षष्ठी कल्याणी चैव नामतः । ख्यातिः प्रज्ञा महाभागा लोके गौरीतिविश्रुता ॥ ७९ ॥
विश्वरूपमथार्यायाः पृथग्देहविभावनात् । शृणु संक्षेपतस्तस्या यथावदनुपूर्वशः ॥ ८० ॥
प्रकृतिर्नियता रौद्री दुर्गा भद्रा प्रमाथिनी । कालरात्रिर्महामाया रेवती भूतनायिका ॥ ८१ ॥
द्वापरान्तविकारेषु देव्या नामानि मे शृणु । गौतमी कौशिकी आर्या चण्डी कात्यायनी सती ॥ ८२ ॥
कुमारी यादवी देवी वरदा कृष्णपिङ्गला । बर्हिर्ध्वजा शूलधरा परमब्रह्मचारिणी ॥ ८३ ॥
माहेन्द्री चेन्द्रभगिनी वृषकन्यैकवाससी । अपराजिता बहुभुजा प्रगल्भा सिंहवाहिनी ॥ ८४ ॥
एकानसा दैत्यहनी माया महिषमर्द्दिनी । अमोघा विन्ध्यनिलया विक्रान्ता गणनायिका ॥ ८५ ॥
देवीनामविकाराणि इत्येतानि यथाक्रमम् । भद्रकाल्यास्तवोक्तानि देव्या नामानि तत्त्वतः ॥ ८६ ॥
ये पठन्ति नरास्तेषां विद्यते न पराभवः । अरण्ये प्रान्तरे वापि पुरे वापि गृहेऽपि वा ॥ ८७ ॥
रक्षामेतां प्रयुञ्जीत जले वापि स्थलेऽपि वा । व्याघ्रकुम्भीरचौरेभ्यो भूतस्थाने विशेषतः ॥
आधिष्वपि च सर्वासु देव्या नामानि कीर्त्तयेत् ॥ ८८ ॥
अर्भकग्रहभूतैश्च पूतनामातृभिः सदा । अभ्यर्दितानां बालानां रक्षामेतां प्रयोजयेत् ॥ ८९ ॥
महादेवी कुले द्वे तु प्रज्ञा श्रीश्च प्रकीर्त्त्यते । आभ्यां देवीसहस्राणि यैर्व्याप्तमखिलं जगत् ॥ ९० ॥
साऽसृजद् व्यवसायन्तु धर्मं भूतसुखावहम् । संकल्पञ्चैव कल्पादौ जज्ञिरेऽव्यक्तयोनितः ॥ ९१ ॥
मानसश्च रुचिर्न्नाम विज्ञेयो ब्रह्मणः सुतः । प्राणात् स्वादसृजद्दक्षञ्चक्षुर्भ्याञ्च मरीचिकम् ॥ ९२ ॥

---

सम्पूर्ण सृष्टि को व्याप्त किया है । मैंने जैसे पहले कहा है वैसे ही संक्षेप में उनके और भी नामों का वर्णन करता हूँ—प्रकृति, नियता, रौद्री, दुर्गा, भद्रा, प्रमार्थिनी, कालरात्रि, महामाया, रेवती, भूतनायिका ॥ ७८-८१ ॥

अब कृपया मुझसे द्वापर-युग के परिवर्तनों में देवी दुर्गा के नाम भी सुनिये । गौतमी, कौशिकी, आर्या, चण्डी, कात्यायनी, सती, कुमारी, यादवी, देवी, वरदा, कृष्णा, पिंगला, बहिर्ध्वजा, शूलधरा, परमब्रह्मचारिणी, माहेन्द्री, इन्द्रभगिनी, वृषकन्या, एकवाससी, अपराजिता, बहुभुजा, प्रगल्भा, सिंहवाहिनी, एकानंशा, दैत्यहनी, माया, महिषमर्दिनी, अमोघा, विन्ध्यनिलया, विक्रान्ता और गणनायिका—ये सभी क्रमशः उस देवी के नाम रूप भेद हैं । उपरोक्त देवियों के नामों की यह नामावली भद्रकाली का स्तव है । जो नर इसे नित्य पढ़ते हैं, उनका कहीं भी पराभव नहीं हो सकता । जंगल, प्रान्तर, नगर, गृह, जल तथा स्थलादि में, बाघ-कुम्भीर-चौरादि द्वारा भयभीत होने पर एवं जितने भी मानस भूतादि दुःख हैं उन सभी अधिष्ठानों में देवी के इन नामों का कीर्तन और रक्षार्थ जाप करना चाहिए ॥ ८२-८८ ॥

बालग्रहादि की पीड़ा में, भूत-बाधा, पूतना और मातृकादि अनिष्ट होने की स्थिति में बालकों की रक्षणार्थ इस कवच को करना चाहिए । महादेवी के कुल में दो और देवियाँ हैं जो प्रज्ञा और श्री नाम से विख्यात हैं । इन दोनों देवीयों से हजार अन्य देवियों का आविर्भाव हुआ है, जिन्होंने सम्पूर्ण चराचर जगत् को व्याप्त किया हुआ है । उन्होंने कल्प के प्रारम्भ में व्यवसाय, भूतादि-सुख, धर्म और संकल्प का सृजन किया है जो अव्यक्तयोनि ब्रह्मा से कल्प के प्रारम्भ में प्रादुर्भूत हुआ । ब्रह्मा के मन से रुचि नामक पुत्र का जन्म हुआ एवं उनके प्राण से दक्ष, नेत्रों से मरीचि, हृदयस्थल से भृगु, ललाट (मस्तक) से अङ्गिरा, कर्ण से अत्रि की उत्पत्ति हुई ॥ ८९-९३ ॥

**सनत्कुमारं च विभुं सनकं च सनन्दनम् । न ते लोकेषु सर्ज्जन्ते निरपेक्षाःसनातनाः ॥ ६६ ॥**
**सर्वे ते ह्यागतज्ञाना वीतरागा विमत्सराः । तेष्वेवं निरपेक्ष्येषु लोकवृत्तानुकारणात् ॥ ६७ ॥**
**हिरण्यगर्भो भगवान् परमेष्ठी ह्यचिन्तयत् । तस्य रोषात्समुत्पन्नः पुरुषोऽर्क्कसमद्युतिः ॥**
**अर्धनारीनरवपुस्तेजसा ज्वलनोपमः ॥ ६८ ॥**
**सर्वं तेजोमयं जातमादित्यसमतेजसम् । विभजात्मानमित्युत्त्वा तत्रैवान्तरधीयत ॥ ६९ ॥**
**एवमुत्त्वा द्विधाभूतः पृथक् स्त्री पुरुषः पृथक् । स चैकादशधा जज्ञे अर्द्धमात्मानमीश्वरः ॥ ७० ॥**
**तेनोक्तास्ते महात्मानः सर्व एव महात्मना । जगतो बहुलीभावमधिकृत्य हितैषिणः ॥ ७१ ॥**
**लोकवृत्तान्तहेतोर्हि प्रयतध्वमतन्द्रिताः । विश्वं विश्वस्य लोकस्य स्थापनाय हिताय च ॥ ७२ ॥**
**एवमुक्तास्तु रुरुदुर्दुद्रुवुश्च समन्ततः । रोदनाद्द्रवणाच्चैव रुद्रा नाम्नेति विश्रुताः ॥ ७३ ॥**
**यैर्हि व्याप्तमिदं सर्वं त्रैलोक्यं सचराचरम् । तेषामनुचरा लोके सर्वलोकपरायणाः ॥ ७४ ॥**
**नैकनागायुतबला विक्रान्ताश्च गणेश्वराः । तत्र या सा महाभागा शङ्करस्यार्द्धकायिनी ॥ ७५ ॥**
**प्रागुक्ता तु मया तुभ्यं स्त्री स्वयंभोर्मुखोद्गता । कायार्द्धं दक्षिणन्तस्याः शुक्लं वामं तथाऽसितम् ॥ ७६ ॥**
**आत्मानं विभजस्वेति सोक्ता देवी स्वयम्भुवा । सा तु प्रोक्ता द्विधाभूता शुक्ला कृष्णा च वै द्विजाः॥**
**तस्या नामानि वक्ष्यामि शृणुध्वं सुसमाहिताः ॥ ७७ ॥**
**स्वाहा स्वधा महाविद्या मेधा लक्ष्मीः सरस्वती । अपर्णा चैकपर्णा च तथा स्यादेवपाटला ॥ ७८ ॥**

---

वे जितेन्द्रिय, वीतराग, विमत्सर और भविष्य का ज्ञान रखने वाले हो गए । भगवान् हिरण्यगर्भ उन पुत्रों की यह गति देखकर चिन्तित हो गए । उस समय उनके रोष से सूर्य के समान द्युतिमान्, अग्नि के समान् तेजस्वी अधे स्त्री व आधे पुरुष शरीर वाली एक मूर्ति उत्पन्न हुई ॥ ६७-६८ ॥

उसके प्रगट होते ही चारों ओर का वातावरण सूर्य के समान देदीप्यमान हो गया । उस मूर्ति ने कहा— 'स्त्री और पुरुष अलग हो कर दो हो जाओ' और यह कहकर वह अन्तर्धान हो गया । इस तरह कहे जाने पर भगवान् ब्रह्मा ने स्वयं को एक स्त्री और एक पुरुष के रूप में दो भागों में विभाजित कर लिया । अपनी आधी आत्मा अर्थात् पुरुष भाग को उन्होंने ग्यारह भागों में विभक्त किया और निर्देश दिया कि महात्मन् ! तुम लोग इस जगत के हितार्थ सृष्टि का विस्तार एवं प्रजाओं की व्यवस्था हेतु आलस्य त्याग कर यत्न करो ॥ ६९-७२ ॥

ऐसा सुनकर वे रुदन करने लगे और चारों ओर से द्रवित हो उठे । इस रोदन और द्रवण के कारण उनका नाम रुद्र हुआ । ये रुद्रगण सम्पूर्ण त्रैलोक्य और चर-अचर जगत् को व्याप्त करके स्थित हैं । ये गणेश्वर रुद्रगण सर्वलोकपरायण, अयुत नागों से भी अधिक बलवान्, विक्रमी और सभी भूत प्रपंचों में श्रेष्ठ हैं । दक्षिणार्द्ध से शुक्लवर्ण और वामार्द्ध से कृष्णवर्णा शंकर की अर्द्ध शरीरिणी एक महाभागा देवी के उद्भव का वर्णन मैं पहले ही कर चुका हूँ । भगवान् ब्रह्मा ने उस देवी से अपने देह का विभाग करने को कहा । हे द्विजगण ! अब मैं उन देवियों का नाम कहता हूँ, समाहित चित्त होकर सुनिये ॥ ७३-७७ ॥

स्वाहा, स्वधा, महाविद्या, मेधा, लक्ष्मी, सरस्वती, अपर्णा, एकपर्णा, पाटला, उमा, हेमवती, षष्ठी, कल्याणी, ख्याति, प्रज्ञा, महाभागा और गौरी—इन नामों वाली आर्या देवियों ने ही अलग-अलग शरीर धारणकर

उमा हैमवती षष्ठी कल्याणी चैव नामतः । ख्यातिः प्रज्ञा महाभागा लोके गौरीतिविश्रुता ॥ ७९ ॥
विश्वरूपमथार्यायाः पृथग्देहविभावनात् । श्रृणु संक्षेपतस्तस्या यथावदनुपूर्वशः ॥ ८० ॥
प्रकृतिर्नियता रौद्री दुर्गा भद्रा प्रमाथिनी । कालरात्रिर्महामाया रेवती भूतनायिका ॥ ८१ ॥
द्वापरान्तविकारेषु देव्या नामानि मे श्रृणु । गौतमी कौशिकी आर्या चण्डी कात्यायनी सती ॥ ८२ ॥
कुमारी यादवी देवी वरदा कृष्णपिङ्गला । बर्हिर्ध्वजा शूलधरा परमब्रह्मचारिणी ॥ ८३ ॥
माहेन्द्री चेन्द्रभगिनी वृषकन्यैकवाससी । अपराजिता बहुभुजा प्रगल्भा सिंहवाहिनी ॥ ८४ ॥
एकानसा दैत्यहनी माया महिषमर्द्दिनी । अमोघा विन्ध्यनिलया विक्रान्तागणनायिका ॥ ८५ ॥
देवीनामविकाराणि इत्येतानि यथाक्रमम् । भद्रकाल्यास्तवोक्तानि देव्या नामानि तत्त्वतः ॥ ८६ ॥
ये पठन्ति नरास्तेषां विद्यते न पराभवः । अरण्ये प्रान्तरे वापि पुरे वापि गृहेऽपि वा ॥ ८७ ॥
रक्षामेतां प्रयुञ्जीत जले वापि स्थलेऽपि वा । व्याघ्रकुम्भीरचौरेभ्यो भूतस्थाने विशेषतः ॥
आधिष्वपि च सर्वासु देव्या नामानि कीर्त्तयेत् ॥ ८८ ॥
अर्भकग्रहभूतैश्च पूतनामातृभिः सदा । अभ्यर्दितानां बालानां रक्षामेतां प्रयोजयेत् ॥ ८९ ॥
महादेवी कुले द्वे तु प्रज्ञा श्रीश्च प्रकीर्त्त्यते । आभ्यां देवीसहस्राणि यैर्व्याप्तमखिलं जगत् ॥ ९० ॥
साऽसृजद् व्यवसायन्तु धर्मं भूतसुखावहम् । संकल्पश्चैव कल्पादौ जज्ञिरेऽव्यक्तयोनितः ॥ ९१ ॥
मानसश्च रुचिर्न्नाम विज्ञेयो ब्रह्मणः सुतः । प्राणात् स्वादसृजद्दक्षञ्चक्षुर्भ्याञ्च मरीचिकम् ॥ ९२ ॥

---

सम्पूर्ण सृष्टि को व्याप्त किया है । मैंने जैसे पहले कहा है वैसे ही संक्षेप में उनके और भी नामों का वर्णन करता हूँ—प्रकृति, नियता, रौद्री, दुर्गा, भद्रा, प्रमार्थिनी, कालरात्रि, महामाया, रेवती, भूतनायिका ॥ ७८-८१ ॥

अब कृपया मुझसे द्वापर-युग के परिवर्तनों में देवी दुर्गा के नाम भी सुनिये । गौतमी, कौशिकी, आर्या, चण्डी, कात्यायनी, सती, कुमारी, यादवी, देवी, वरदा, कृष्णा, पिंगला, बहिर्ध्वजा, शूलधरा, परमब्रह्मचारिणी, माहेन्द्री, इन्द्रभगिनी, वृषकन्या, एकवाससी, अपराजिता, बहुभुजा, प्रगल्भा, सिंहवाहिनी, एकानंशा, दैत्यहनी, माया, महिषमर्दिनी, अमोघा, विन्ध्यनिलया, विक्रान्ता और गणनायिका—ये सभी क्रमशः उस देवी के नाम रूप भेद हैं । उपरोक्त देवियों के नामों की यह नामावली भद्रकाली का स्तव है । जो नर इसे नित्य पढ़ते हैं, उनका कहीं भी पराभव नहीं हो सकता । जंगल, प्रान्तर, नगर, गृह, जल तथा स्थलादि में, बाघ-कुम्भीर-चौरादि द्वारा भयभीत होने पर एवं जितने भी मानस भूतादि दुःख हैं उन सभी अधिष्ठानों में देवी के इन नामों का कीर्तन और रक्षार्थ जाप करना चाहिए ॥ ८२-८८ ॥

बालग्रहादि की पीड़ा में, भूत-बाधा, पूतना और मातृकादि अनिष्ट होने की स्थिति में बालकों की रक्षणार्थ इस कवच को करना चाहिए । महादेवी के कुल में दो और देवियाँ हैं जो प्रज्ञा और श्री नाम से विख्यात हैं । इन दोनों देवीयों से हजार अन्य देवियों का आविर्भाव हुआ है, जिन्होंने सम्पूर्ण चराचर जगत् को व्याप्त किया हुआ है । उन्होंने कल्प के प्रारम्भ में व्यवसाय, भूतादि-सुख, धर्म और संकल्प का सृजन किया है जो अव्यक्तयोनि ब्रह्मा से कल्प के प्रारम्भ में प्रादुर्भूत हुआ । ब्रह्मा के मन से रुचि नामक पुत्र का जन्म हुआ एवं उनके प्राण से दक्ष, नेत्रों से मरीचि, हृदयस्थल से भृगु, ललाट (मस्तक) से अङ्गिरा, कर्ण से अत्रि की उत्पत्ति हुई ॥ ८९-९३ ॥

भृगुस्तु हृदयाज्जज्ञे ऋषिः सलिलजन्मनः । शिरसोऽङ्गिरसश्चैव श्रोत्रादत्रिन्तथैव च ॥ ९३ ॥
पुलस्त्यश्च तथोदानाद्व्यानाच्च पुलहं पुनः । समानजं वसिष्ठं तु अपानान्निर्ममे क्रतुम् ॥ ९४ ॥
अभिमानात्मकं भद्रं निर्ममे नीललोहितम् । इत्येते ब्रह्मणः पुत्राः प्राणजा द्वादश स्मृताः ॥ ९५ ॥
इत्येते मानसाः पुत्रा विज्ञेया ब्रह्मणः सुताः । भृग्वादयस्तु ये सृष्टा न चैते ब्रह्मवादिनः ॥ ९६ ॥
गृहमेधिनः पुराणास्ते धर्मस्तैः प्राक् प्रवर्त्तितः । द्वादशैते प्रवर्त्तन्ते सह रुद्रेण वैप्रजाः ॥ ९७ ॥
ऋभुः सनत्कुमारस्तु द्वावेतावूर्द्ध्वरेतसौ । पूर्वोत्पन्नौ पुरा तेभ्यः सर्वेषामपि पूर्वजौ ॥ ९८ ॥
व्यतीते प्रथमे कल्पे पुराणे लोकसाधकौ । वैराजे तावुभौ लोके तेजः संक्षिप्य चास्थितौ ॥ ९९ ॥
तावुभौ योगधर्माणावारोप्यात्मानमात्मनि । प्रजाधर्मञ्च कामञ्च वर्त्तयेतां महौजसा ॥१००॥
यथोत्पन्नस्तथैवेह कुमार इति चोच्यते । तस्मात्सनत्कुमारोयमिति नामास्य कीर्तितम् ॥ १०१ ॥
तेषां द्वादश ते वंशा दिव्या देवगुणान्विताः । क्रियावन्तः प्रजावन्तो महर्षिभिरलंकृताः ॥ १०२ ॥
इत्येष करणोद्भूतो लोकान् स्रष्टुं स्वयम्भुवः । महदादिविशेषान्तो विकारः प्रकृतेः स्वयम् ॥ १०३ ॥
चन्द्रसूर्यप्रभालोको ग्रहनक्षत्रमण्डितः । नदीभिश्च समुद्रैश्च पर्वतैश्च समावृतः ॥ १०४ ॥
पुरैश्च विविधाकारैः प्रीतैर्ज्जनपदैस्तथा । तस्मिन् ब्रह्मवनेऽव्यक्ते ब्रह्मा चरति शर्वरीम् ॥ १०५ ॥
अव्यक्तबीजप्रभवस्तस्यैवानुग्रहोत्थितः । बुद्धिस्कन्धमयश्चैव इन्द्रियाङ्कुरकोटरः ॥ १०६ ॥

---

उदान से पुलस्त्य, व्यान से पुलह, समान से वसिष्ठ, आपान से क्रतु एवं अभिमान से नीललोहित रुद्र की उत्पत्ति हुई । ब्रह्मा के इन द्वादश पुत्रों की उत्पत्ति प्राण से हुई है, इन्हें ही ब्रह्मा के मानस पुत्र की संज्ञा दी गई है । ब्रह्मा के भृगु आदि नौ पुत्र ब्रह्मवादी नहीं हैं ॥ ९४-९६ ॥

ये सभी पुराने गृहस्थ हैं और इन्होंने ही सर्वप्रथम धर्म का प्रवर्तन किया है । रुद्र के साथ ये बारहों प्रजा का प्रवर्तन करते हैं । ऋभु और सनत्कुमारों की उत्पत्ति सभी में सबसे पहले हुई हैं और दोनों ही ऊर्ध्वरेता कहे गए हैं । जब प्रथम कल्प व्यतीत हो रहा था तब ये दोनों महात्मा लोकहित की अभिलाषा से अपने तेज को समेट कर वैराज लोक में स्थित हुए । उन दोनों ने योगाभ्यास द्वारा स्वयं को आत्मा में स्थित कर लिया । वे प्रजाओं के कर्तव्य और इच्छाओं का साधन करते हुए स्थित रहते हैं ॥ ९७-१०० ॥

इनका जन्म के समय से जो स्वरूप था वही अभी भी है इसीलिए ये कुमार कहे जाते हैं और सनत्कुमार नाम से भी इनकी इसी कारण से कीर्त्ति है । इन द्वादश मानस पुत्रों के वंश दिव्य और देवताओं के गुणों वाले थे । वे क्रियायुक्त, प्रजावन्त और महर्षि गुणों से अलंकृत थे । स्वयंभू भगवान् ब्रह्मा, जो स्वयं महान् से विशेष तक सम्पूर्ण विकार रूपी प्रकृति हैं, वे ही लोक के कल्याण हेतु चन्द्र, सूर्य, प्रकाश, अन्धकार, ग्रह, नक्षत्र, नदी, समुद्र, पर्वत, विविध आकार वाले पुर, सुप्रीत जनपदादि युक्त जगत्प्रपञ्च में रूपान्तरित हुए । उस अव्यक्त ब्रह्मवन में ब्रह्मा अपना रात्रिकाल व्यतीत करते हैं ॥ १०१-१०५ ॥

उस ब्रह्मवृक्ष की उत्पत्ति अव्यक्त बीज से हुई है और उसी के अनुग्रह से वह बढ़ता भी है । बुद्धि को उसका स्कन्ध माना गया है, इन्द्रियों को कोटर, महाभूत शाखा-प्रशाखा हैं; विशेष (तत्त्व) पत्र है; धर्म-अधर्म पुष्प और सुख-दुःख उसके फल कहे गए हैं ॥ १०६-१०७ ॥

महाभूतप्रशाखश्च विशेषैः पत्रवांस्तथा । धर्माधर्मसुपुष्पस्तु सुखदुःखफलोदयः ॥ १०७ ॥
आजीवः सर्वभूतानामयं वृक्षः सनातनः । एतद्ब्रह्मबलं चैव ब्रह्मवृक्षस्य तस्य ह ॥ १०८ ॥
अव्यक्तं कारणं यत्तन्नित्यं सदसदात्मकम् । इत्येषोऽनुग्रहः सर्गो ब्रह्मणः प्राकृतस्तु यः ॥ १०९ ॥
मुख्यादयस्तु षट्सर्गा वैकृता बुद्धिपूर्वकाः । त्रैकाले समवर्तन्त ब्रह्मणस्तेऽभिमानिनः ॥ ११० ॥
सर्गाः परस्परस्याथ कारणं ते बुधैः स्मृताः । दिव्यौ सुपर्णौ सयुजौ सशाखौ पटविद्रुमौ ॥
एकस्तु यो द्रुमं वेत्ति नान्यः सर्वात्मनस्ततः ॥ १११ ॥

द्यौर्मूर्धानं यस्य विप्रास्तुवन्ति खन्नाभिं वै चन्द्रसूर्यौ च नेत्रे ।
दिशः श्रोत्रे चरणौ चास्य भूमिः सोऽचिन्त्यात्मा सर्वभूतप्रसूतिः॥ ११२ ॥
वक्त्रादस्य ब्राह्मणाः संप्रसूता यद्वक्षस्तः क्षत्रियाः पूर्वभागे ।
वैश्याश्चोरोर्यस्य पद्भ्यां च शूद्राः सर्वे वर्णा गात्रतः संप्रसूताः ॥ ११३ ॥

महेश्वरः परोऽव्यक्तादण्डमव्यक्तसंभवम् । अण्डाज्जज्ञे पुनर्ब्रह्मा येन लोकाः कृतास्त्विमे ॥ ११४ ॥

**॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे देवादिसृष्टिकथनं नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥**

* * *

---

यह सनातन वृक्ष सम्पूर्ण भूतों के जीवन का साधन है । उस ब्रह्मवृक्ष का यह ब्रह्म ही बल है । वह अव्यक्त, नित्य और सदसदात्मक है । ब्रह्म के अनुग्रह से प्राप्त यह सर्ग प्राकृत सर्ग कहा जाता है । वैकृत नामक मुख्य सर्ग के छह प्रकार बताए गए हैं, जिसका बुद्धिपूर्वक विचार करना चाहिए । ये सर्ग अभिमानी ब्रह्मा के तीनों काल में प्रवर्तित होते हैं । ये सर्ग परस्पर एक-दूसरे के कारण होते हैं ऐसा बुद्धिमानों का मत है । उस ब्रह्मवृक्ष पर एक ही शाखा पर समानाकार और समानचारी दो दिव्य पक्षी रहते हैं । उनमें मात्र एक ही पक्षी वृक्ष को जानता है । उस सर्वात्मा के अलावा कोई भी अन्य इस भू तत्त्व को नहीं जानता ॥ १०८-१११ ॥

हे विप्रजन ! भूलोक जिसका सिर है, आकाश जिसकी नाभि है, चन्द्र-सूर्य जिसके चक्षु, दिशाएँ जिसके कर्णद्वय और भूमि जिसके चरण हैं वो अचित्त्यात्मा सभी भूतों का जनक है । जिसके मुख से ब्राह्मणों की, वक्षस्थल के पूर्व भाग से क्षत्रियों की, ऊरु से वैश्य और चरणों से गुहू की उत्पत्ति हुई और इस प्रकार से सभी वर्ण जिसके देह से उत्पन्न हुए वही अचिन्त्य परमात्मा सभी का उत्पादक है । परम महेश्वर रूपी अव्यक्त से सभी अण्ड अव्यक्त संभव हुए अर्थात अण्ड की उत्पत्ति हुई । उस अण्ड से ब्रह्मा का प्रादुर्भाव हुआ और तत्पश्चात् ब्रह्मा ने इस चर-अचर रूपी तीनों लोकों की उत्पत्ति की ॥ ११२-११४ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में देवादिसृष्टिकथन नामक नौवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ९ ॥**

* * *

# अथ दशमोऽध्यायः

## मन्वन्तरवर्णनम्

सूत उवाच

एवंभूतेषु लोकेषु ब्रह्मणा लोककर्तृणा । यदा ता न प्रवर्त्तन्ते प्रजाः केनापि हेतुना ॥ १ ॥
तमोमात्रावृतो ब्रह्मा तदाप्रभृति दुःखितः । ततः स विदधे बुद्धिमर्थनिश्चयगामिनीम् ॥ २ ॥
अथात्मनि समस्त्राक्षीत्तमोमात्रां नियामिकाम् । राजसत्त्वं पराजित्य वर्त्तमानं स धर्मतः ॥ ३ ॥
तप्यते तेन दुःखेन शोकञ्चक्रे जगत्पतिः । तमश्च व्यनुदत्तस्माद्रजस्तमसावृणोत् ॥ ४ ॥
तत्तमः प्रतिनुत्तं वै मिथुनं स व्यजायत । अधर्माच्चरणाज्जज्ञे हिंसा शोकादजायत ॥ ५ ॥
ततस्तस्मिन् समुद्भूते मिथुने चरणात्मनि । ततश्च भगवानासीत् प्रीतश्चैवमशिश्रियत् ॥ ६ ॥
स्वां तनुं स ततो ब्रह्मा तामपोहदभास्वराम् । द्विधाकरोत्स तं देहमर्द्धेन पुरुषोऽभवत् ॥ ७ ॥
अर्द्धेन नारी सा तस्य शतरूपा व्यजायत । प्रकृतां भूतधात्रीं तां कामान्वै सृष्टवान् विभुः ॥ ८ ॥

---

# दसवाँ अध्याय

## मन्वन्तर वर्णन

श्रीसूतजी ने कहा—लोकनिर्माणकर्ता भगवान् ब्रह्मा ने इस प्रकार सारी प्रजाओं की सृष्टि की, किन्तु किन्हीं कारणों से उनके वे प्रजाजन उनके द्वारा निर्दिष्ट मार्ग में प्रवृत्त नहीं हुए ॥ १ ॥

इस कारण से ब्रह्मा में तमोगुण व्याप्त हो गया और वे दुःखी रहने लगे । तब उन्होंने अपनी इस इच्छा की पूर्ति के लिए उपाय सोच निकाला और स्वयं में तामसी गुण को उत्पन्न किया । उनकी सारी प्रजा राजस भाव को त्यागकर सत्त्वगुणी होकर सन्ताप को प्राप्त हो रही है, यह देखकर जगत्पति ब्रह्मा पुनः शोक में डूब गए । तत्पश्चात् उन्होंने तमोभाव का अवलम्बन छोड़कर रजोगुण का आश्रय लिया । उनका तमोगुण उस रजोगुण से व्याप्त हो गया । ब्रह्मा के अधर्माचरण से उस छोड़े गए तमोगुण द्वारा एक मिथुन का जन्म हुआ । तब हिंसा एवं शोक की उत्पत्ति हुई । यह देखकर ब्रह्मा अत्यन्त हर्षित और आनन्दित हुए ॥ २-६ ॥

अपने उस मलिन शरीर की मलिनता को दूर करके ब्रह्मा ने उस शरीर के दो विभाग बनाए । जिसमें एक भाग पुरुष हो गया और दूसरा भाग स्त्री हुआ ॥ ७ ॥

वह स्त्री शतरूपा नाम वाली कही गई । उस प्रकृतिनिष्ठ और जीवधात्री देवी को ब्रह्मा ने सृजन की इच्छा से उत्पन्न किया । उस स्त्री ने अपनी महिमा से सम्पूर्ण पृथिवी को व्याप्त कर लिया ॥ ८-९ ॥

सा दिवं पृथिवीञ्चैव महिम्ना व्याप्यधिष्ठिता । ब्रह्मणः सा तनुः पूर्वा दिवमावृत्त्य तिष्ठति ॥ ९ ॥
या त्वर्द्धात् सृजते नारी शतरूपा व्यजायत । सा देवी नियुतं तप्त्वा तपः परमदुश्चरम् ॥ १० ॥
भर्तारं दीप्तयशसं पुरुषं प्रत्यपद्यत । स वै स्वायम्भुवः पूर्वं पुरुषो मनुरुच्यते ॥ ११ ॥
तस्यैकसप्ततियुगं मन्वन्तरमिहोच्यते । लब्ध्वा तु पुरुषः पत्नीं शतरूपामयोनिजाम् ॥ १२ ॥
तया स रमते सार्धं तस्मात्सा रतिरुच्यते । प्रथमः संप्रयोगः स कल्पादौ समवर्त्तत ॥ १३ ॥
विराजमसृजत् ब्रह्मा सोऽभवत् पुरुषो विराट् । सम्राण्मानसरूपात्तु वैराजस्तु मनुः स्मृतः ॥ १४ ॥
स वैराजः प्रजासर्गः स सर्गे पुरुषो मनुः । वैराजात्पुरुषाद्वीराच्छतरूपा व्यजायत ॥ १५ ॥
प्रियव्रतोत्तानपादौ पुत्रौ पुत्रवतां वरौ । कन्ये द्वे च महाभागे याभ्यां जाताः प्रजास्त्विमाः ॥ १६ ॥
देवी नाम्ना तथाकूतिः प्रसूतिश्चैव ते शुभे । स्वायम्भुवः प्रसूतिं तु दक्षाय व्यसृजत् प्रभुः ॥ १७ ॥
प्राणो दक्षस्तु विज्ञेयः संकल्पो मनुरुच्यते । रुचेः प्रजापतेश्चैव आकूतिं प्रत्यपादयत् ॥ १८ ॥
आकूत्यां मिथुनं जज्ञे मानसस्य रुचेः शुभम् । यज्ञश्च दक्षिणा चैव यमकौसम्बभूवतुः ॥ १९ ॥
यज्ञस्य दक्षिणायाञ्च पुत्रा द्वादश जज्ञिरे । यामा इति समाख्याता देवाः स्वायम्भुवेऽन्तरे ॥ २० ॥
यमस्य पुत्रा यज्ञस्य तस्माद्यामास्तु ते स्मृताः । अजिताश्चैव शूकाश्च गणौ द्वौ ब्रह्मणःस्मृतौ ॥ २१ ॥
यामाः पूर्वं परिक्रान्ता यतः संज्ञा दिवौकसः । स्वायम्भुवसुतायां तु प्रसूत्यां लोकमातरः ॥ २२ ॥

---

उस ब्रह्मा के अर्ध भाग से उत्पन्न हुई ब्राह्मी आकाशव्यापिनी शतरूपा देवी ने दस हजार वर्षों तक घोर तपस्या की। उसने दीप्त और यशस्वी पूर्व पुरुष स्वायम्भुव मनु को अपने पति के रूप में वरण किया। इकहत्तर युगों का एक मन्वन्तर कहा गया है। इतने काल तक स्वायम्भुव मनु उस अयोनिजा शतरूपा को पत्नी के रूप में पाकर मनु उसके साथ रहने लगे। इसी कारण उस स्त्री का एक नाम रति भी हुआ। कल्प के प्रारम्भ में यही प्रथमतः नर-नारी संयोग हुआ ॥ १०-१३ ॥

ब्रह्मा से विराट् का मानस पुत्र रूप में सृजन हुआ है और इस विराट् से ही वैराज मनु उत्पन्न हुए हैं। वीर सम्राट् वैराज मनु को शतरूपा के गर्भ से दो उत्तम पुत्र प्रियव्रत और उत्तानपाद, तथा आकूति और प्रसूति नामक दो शुभ पुत्रियों की प्राप्ति हुई। तत्पश्चात् ये सारी प्रजा उन्हीं दो पुत्रियों से उत्पत्र हुई ॥ १४-१६ ॥

स्वायम्भुव मनु ने प्रसूति का विवाह दक्ष से कर दिया। दक्ष को ही प्राण भी कहा जाता है और मनु को संकल्प कहते हैं। मनु ने आकूति नामक कन्या का विवाह रुचि प्रजापति के साथ कर दिया ॥ १७-१८ ॥

ब्रह्मा के मानस पुत्र रुचि प्रजापति को आकूति के गर्भ से यज्ञ और दक्षिणा नामक मिथुन सन्तानों की प्राप्ति हुई। उस स्वायम्भुव मन्वन्तर काल में दक्षिणा से द्वादश पुत्र उत्पन्न हुए। उनको 'याम' नाम से जाना गया। यज्ञ को ही दूसरे नाम 'यम' से जाना जाता है। यम के पुत्र याम कहे गए। वे अर्जित और शूक नाम के दो विभागों में विभाजित हैं, लेकिन देवताओं के मध्य इनकी प्रसिद्धि याम नाम से ही है। दक्ष ने स्वायंभुव मनु की पुत्री प्रसूति के संसर्ग से इस जगत् की मातृस्वरूपा चौबीस पुत्रियों की उत्पत्ति की। वे सभी अत्यन्त भाग्यवान् और कमलनेत्र थीं ॥ १९-२३ ॥

तस्यां कन्याश्चतुर्विंशद्दक्षस्त्वनयत् प्रभुः । सर्वास्ताश्च महाभागाः सर्वाः कमललोचनाः ॥ २३ ॥
योगपत्न्यंश्च ताः सर्वाः सर्वास्ता योगमातरः। श्रद्धा लक्ष्मीर्धृतिस्तुष्टिः पुष्टिर्मेधा क्रिया तथा॥
बुद्धिर्लज्जा वपुः शान्तिः सिद्धिः कीर्तिस्त्रयोदशी ॥ २४ ॥
पत्न्यर्थे प्रतिजग्राह धर्मो दाक्षायणीः प्रभुः । द्वाराण्येतानि चैवास्य विहितानि स्वयम्भुवा ॥ २५ ॥
ताभ्यः शिष्टा यवीयस्य एकादश सुलोचनाः। ख्यातिः सत्यथ सम्भूतिः स्मृतिः प्रीतिः क्षमा तथा ॥ २६ ॥
सन्नतिश्चानसूया च ऊर्जा स्वाहा स्वधा तथा । तास्ततः प्रत्यपद्यन्त पुनरन्ये महर्षयः ॥ २७ ॥
रुद्रो भृगुर्मरीचिश्च अङ्गिराः पुलहः क्रतुः । पुलस्त्योऽत्रिर्वशिष्ठश्च पितरोऽग्निस्तथैव च ॥ २८ ॥
सतीं भवाय प्रायच्छत् ख्यातिञ्च भृगवे तथा । मरीचये च सम्भूतिं स्मृतिमङ्गिरसे ददौ ॥ २९ ॥
प्रीतिं चैव पुलस्त्याय क्षमां वै पुलहाय च । ऋतवे सन्नतिं नाम अनसूयान्तथाऽत्रये ॥ ३० ॥
ऊर्ज्जां ददौ वसिष्ठाय स्वाहां वै ह्यग्नये ददौ । स्वधां चैव पितृभ्यस्तु तास्वपत्यानि वक्ष्यते ॥ ३१ ॥
एते सर्वे महाभागाः प्रज्ञाः स्वानुष्ठिताः स्थिताः । मन्वन्तरेषु सर्वेषु यावदाभूतसंप्लवम् ॥ ३२ ॥
श्रद्धा कामं विजज्ञे वै दर्पो लक्ष्मीसुतः स्मृतः। धृत्यास्तु नियमः पुत्रस्तुष्ट्याः सन्तोष उच्यते ॥ ३३ ॥
पुष्ट्या लाभः सुतश्चापि मेधापुत्रः श्रुतस्तथा । क्रियायास्तु नयः प्रोक्तो दण्डः समय एव च ॥ ३४ ॥
बुद्धेर्बोधसुतश्चापि अप्रमादश्च तावुभौ । लज्जाया विनयः पुत्रो व्यवसायो वपुः सुतः ॥ ३५ ॥
क्षेमः शान्तिसुतश्चापि सुखं सिद्धेर्व्यजायत । यशः कीर्तेः सुतश्चापि इत्येते धर्मसूनवः ॥ ३६ ॥
कामस्य हर्षः पुत्रो वै देव्या रत्या व्यजायत । इत्येष वै सुखमयः सर्गो धर्मस्य कीर्तितः ॥ ३७ ॥

---

वे सभी योगपत्नी, योगमाता और ब्रह्मवादिनी थीं और इस सम्पूर्ण जगत् की माता थीं । श्रद्धा, लक्ष्मी, धृति, तुष्टि, पुष्टि, मेधा, क्रिया, बुद्धि, लज्जा, वपु, शान्ति, सिद्धि और कीर्ति इन सभी तेरह कन्याओं को दक्ष ने धर्म को पत्नी के रूप में दिया । स्वायम्भुव ब्रह्मा ने धर्मलाभ विहितार्थ इनको द्वार रूप से निर्दिष्ट किया है। इनकी कनिष्ठा ग्यारह कन्याएँ यथा सती, ख्याति, सम्भूति, स्मृति, प्रीति, क्षमा, संनति, अनसूया, ऊर्जा, स्वाहा और स्वधा—ये क्रमशः रुद्र, भृगु, मरीचि, अङ्गिरा, पुलह, क्रतु, पुलस्त्य, अत्रि, वसिष्ठ, पितृगण और अग्नि को दी गयीं । सती भव को, ख्याति भृगु को, सम्भूति मरीचि को, स्मृति अङ्गिरा को, प्रीति पुलस्त्य को, क्षमा पुलह को, संनति क्रतु को, अनुसूया अत्रि को, ऊर्जा वशिष्ठ को, स्वाहा अग्नि को और स्वधा पितृगण को धर्मपत्नी के रूप में दी गयीं । अब मैं इनकी सन्ततियों को भी कहता हूँ ॥ २४-३१ ॥

ये सभी बुद्धिमान् और महाभागा दक्ष की पुत्रियाँ प्रलयकाल तक सभी मन्वन्तरों में सदाचार पूर्वक स्थित रहती हैं ॥ ३२ ॥

श्रद्धा से काम, लक्ष्मी से दर्प, धृति से नियम, तुष्टि से सन्तोष, पुष्टि से लाभ, मेधा से श्रुत, क्रिया से नय-दण्ड-समय, बुद्धि से बोध-अप्रमाद, लज्जा से विनय, वपु से व्यवसाय, शान्ति से क्षेम, सिद्धि से सुख एवं कीर्ति से यश नामक पुत्र का जन्म हुआ । ये सभी धर्म के पुत्र थे ॥ ३३-३६ ॥

काम को रति से हर्ष नामक पुत्र की उत्पत्ति हुई । यह सुखदायक वर्णन धर्म के वंश का है ॥ ३७ ॥

जज्ञे हिंसात्वधर्माद्वै निकृतिश्चानृतावुभौ । निकृत्यानृतयोर्जज्ञे भयं नरक एव च ॥ ३८ ॥
माया च वेदना चापि मिथुनद्वयमेतयोः । भयाज्जज्ञेऽथ सा माया मृत्युं भूतापहारिणम् ॥ ३९ ॥
वेदनायास्ततश्चापि दुःखं जज्ञेऽथ रौरवात् । मृत्योर्व्याधिर्ज्वरा शोकाः क्रोधोऽसूया च जज्ञिरे ॥ ४० ॥
दुःखान्तराः स्मृता ह्येते सर्वे चाधर्मलक्षणाः।तेषां भार्याऽस्ति पुत्रो वा ते सर्वे निधनाः स्मृताः ॥ ४१ ॥
इत्येष तामसः सर्गो जज्ञे धर्मनियामकः । प्रजाः सृजेति व्यादिष्टो ब्रह्मणा नीललोहितः ॥
सोऽभिध्याय सतीं भार्यान्निर्ममे ह्यात्मसम्भवाम् ॥ ४२ ॥
नाधिकान्न च हीनांस्तान्मानसानात्मनः समान् । सहस्रं हि सहस्राणामसृजत् कृत्तिवाससा ॥
तुल्यांश्चैवात्मनः सर्वे रूपतेजोबलश्रुतैः ॥ ४३ ॥
पिङ्गलान् सन्निषङ्गांश्च सकपर्दान् विलोहितान् । विवासान् हरिकेशांश्च दृष्टिघ्नांश्चकपालिनः ॥ ४४ ॥
बहुरूपान् विरूपांश्च विश्वरूपांश्च रूपिणः । रथिनो वर्मिणश्चैव धर्मिणश्च वरूथिनः ॥ ४५ ॥
सहस्रशतबाहूँश्च दिव्यान् भौमान्तरिक्षगान् । स्थूलशीर्षानष्टदंष्ट्रानुद्विजिह्वांस्त्रिलोचनान् ॥ ४६ ॥
अन्नादान् पिशितादांश्च आज्यपान् सोमपांस्तथा । मेदपांश्चातिकायांश्च शितिकण्ठोग्रमन्यवः ॥ ४७ ॥
सोपासङ्गतलत्रांश्च धन्विनो ह्युपवर्मिणः । आसीनान् धावतश्चैव जृम्भिनश्चैव धिष्ठितान् ॥ ४८ ॥

---

अधर्म को हिंसा के गर्भ से निकृति नामक कन्या और अनृत नामक पुत्र की उत्पत्ति हुई । अनृत को निकृति के गर्भ से भय और नरक नामक दो पुत्रों की तथा वेदना और माया नामक दो पुत्रियों की प्राप्ति हुई । भय को माया से मृत्यु नामक पुत्र उत्पन्न हुआ जो सब भूतों का नाश करने वाला था ॥ ३८-३९ ॥

रौरव अर्थात् नरक को वेदना के गर्भ से दुःख नामक पुत्र हुआ । मृत्यु को वेदना से जरा, शोक, क्रोध और असूया नाम की चार सन्तानें हुईं । वेदना से उत्पन्न ये पुत्र दुःखमय और अधर्म लक्षणों वाले थे । इन्हें दूसरी पत्नियाँ तथा पुत्रादि नहीं हैं एवं इन सभी को अमरत्व प्राप्त है ॥ ४०-४१ ॥

यह तामस सर्ग धर्म का नियमन करने हेतु प्रादुर्भूत हुआ है । जब नीललोहित अर्थात् महादेव को ब्रह्माजी ने प्रजा की सृष्टि करने का निर्देश दिया तब उन्होंने भार्या सती का ध्यान करके अपने समान गुण व स्वभाव वाले सहस्रों मानव सन्तान को उत्पन्न किया । ये सभी न तो कम अङ्गों वाले थे और न तो अधिक । महादेव के द्वारा उत्पन्न ये सभी पुत्र रूप, तेज, बल और ज्ञान में अपने पिता के समान थे । ये सभी चर्माम्बरधारी थे ॥ ४२-४३॥

वे पिङ्गलवर्ण वाले, निषङ्गधारी, जटिल, किञ्चित लोहितवर्ण के, वस्त्रहीन, हरितकेश, क्रूरदृष्टि वाले और कपाल धारण करते थे । इसमें से कोई-कोई बहुरूपधारी, विरूप, सुरूप, विश्वरूप, रथी, वर्मी अर्थात् कवच धारण करने वाले, धर्मी एवं वरूथी थे ॥ ४४-४५ ॥

कोई-कोई शतबाहु, सहस्रबाहु, द्युचारी, भूविहारी, अन्तरिक्षगामी, स्थूल मस्तकवाले, अष्ट दन्तयुक्त, जिह्वा-विहीन, दो जिह्वाओं वाले, त्रिलोचन, अन्नभोजी, मांसभोजी, घृतपायी, सोमपायी, (अतिक्रोधी, धनुष बाण आदि विविध अस्त्रधारी), अतिकाय, शितिकण्ठ, नीलग्रीव, आसीन, दौड़ने वाले, जम्हाई लेनेवाले और अधिष्ठित थे । कुछ अध्यापनशील, जप करने वाले, ध्यान करने वाले, ज्वलनशील, वर्षणशील, प्रकाशवान, धूप करने में अशक्त थे ॥ ४६-४९ ॥

अध्यापिनोऽथ जपतो युञ्जतोऽध्यायतस्तथा । ज्वलतो वर्षतश्चैव द्योतमानान् प्रधूपितान् ॥ ४९ ॥
बुद्धान् बुद्धतमांश्चैव ब्रह्मिष्ठान् शुभदर्शनान् । नीलग्रीवान् सहस्राक्षान् सर्वांश्चाथ क्षपाचरान् ॥ ५० ॥
अदृश्यान् सर्वभूतानां महायोगान् महौजसः । रुदतो द्रवतश्चैव एवंयुक्तान् सहस्रशः ॥
अपातयामानसृजत् रुद्ररूपान् सुरोत्तमान् ॥ ५१ ॥
ब्रह्मा दृष्ट्वाऽब्रवीदेतान्मास्राक्षीरीदृशीः प्रजाः । स्रष्टव्या नात्मनस्तुल्याः प्रजा नैवाधिकास्त्वया॥
अन्याः सृजत्वं भद्रं ते स्थितोहं त्वं सृज प्रजाः ॥ ५२ ॥
एते ये वै मया सृष्टा विरूपा नीललोहिताः । सहस्राणां सहस्रन्तु आत्मनोपमनिश्रिताः ॥ ५३ ॥
एते देवा भविष्यन्ति रुद्रा नाम महाबलाः । पृथिव्यामन्तरिक्षे च रुद्रनाम्ना प्रतिश्रुताः ॥ ५४ ॥
शतरुद्रसमाम्नाता भविष्यन्तीह यज्ञियाः । यज्ञभाजो भविष्यन्ति सर्वे देवयुगैः सह ॥ ५५ ॥
मन्वन्तरेषु ये देवा भविष्यन्तीह च्छन्दजाः । तैः सार्धमीज्यमानास्ते स्थास्यन्तीह युगक्षयात् ॥ ५६ ॥
एवमुक्तस्तदा ब्रह्मा महादेवेन धीमता । प्रत्युवाच तदा भीमं हृष्यमाणः प्रजापतिः ॥ ५७ ॥
एवं भवतु भद्रं ते यथा ते व्याहतं प्रभो । ब्रह्मणा समनुज्ञाते सदा सर्वमभूत् किल ॥ ५८ ॥
ततः प्रभृति देवेशो न प्रासूयत वै प्रजाः । ऊर्द्ध्वरेताः स्थितः स्थाणुर्यावदाभूतसंप्लवम् ॥

---

कुछ बुद्ध, बुद्धतम, ब्रह्मिष्ठ, शुभदर्शन, नीलग्रीव, सहस्रलोचन, सर्वाङ्गलोचन, रात्रिचारी, सब भूतों के लिए अदृश्य, महायोगयुक्त, स्थिर यौवन वाले और महान् तेजस्वी थे। वे हजारों की संख्या में दल बनाकर रुदन और द्रवण कर रहे थे ॥ ५०-५१ ॥

रुद्ररूप सुरोत्तम की प्रजा-सृष्टि देखकर ब्रह्मा ने कहा—आप इस तरह की प्रजा-सृष्टि न करें। रुद्र आपका कल्याण हो। अब आप अपनी तरह के या अपने से अधिक इस प्रकार की प्रजाओं की सृष्टि करें। आप ऐसी प्रजाओं की सृष्टि करें जो मरणधर्मा हो ॥ ५२ ॥

यह सुनकर नीललोहित रुद्र ने कहा—मैंने जो ये नीललोहित, विरूप और अपने जैसी सहस्रों प्रजाजनों की उत्पत्ति की है, वे सभी महाबलवान् देवगण पृथ्वी और अन्तरिक्ष में रुद्र के नाम से प्रसिद्ध होंगे ॥ ५३-५४ ॥

उनकी गणना यज्ञीय देवों के बीच की जाएगी और शतरुद्र नाम से ख्याति प्राप्त करेंगे। वे सभी देव युगों के साथ यज्ञ के भागी होंगे। हर एक मन्वन्तर में छन्द से उत्पन्न जो यज्ञ के देवता उत्पन्न होंगे, ये उनके साथ यज्ञीय होकर महाप्रलय काल तक स्थिर रहेंगे। बुद्धिमान् महादेव द्वारा इस प्रकार के वचनों को सुनकर ब्रह्मा को अत्यन्त प्रसन्नता हुई और और उन्होंने भीममूर्ति महादेव से कहा—हे प्रभु! आपका कल्याण होवे। आपने जैसा कहा है, वैसा ही हो। ब्रह्मा के आदेश से ही सब कुछ होता है ॥ ५५-५८ ॥

उसके बाद से महादेव ने प्रजाजनों की सृष्टि करना बन्द कर दिया और वे कल्प की समाप्ति तक स्थाणु और ऊर्ध्वरेता होकर रहे। चूँकि उन्होंने कहा कि मैं स्थित हूँ अर्थात् उनके ठहर जाने के कारण उन्हें स्थाणु कहा गया। ज्ञान, वैराग्य, ऐश्वर्य, तपस्या, सत्य, क्षमा, धृति, सृष्टि की योग्यता, शासन का गुण और आत्म-सम्बोध ये दसों गुण भगवान् शङ्कर में सदैव स्थित रहते हैं। वे देवता, असुर एवं ऋषियों से भी अधिक तेजस्वी हैं, इसी

यस्माच्चोक्तं स्थितोऽस्मीति ततः स्थाणुरिति स्मृतः ॥ ५९ ॥
ज्ञानं वैराग्यमैश्वर्यं तपः सत्यं क्षमा धृतिः । स्रष्टृत्वमात्मसंबोधस्त्वधिष्ठातृत्वमेव च ॥
अथ यानि दशैतानि नित्यं तिष्ठन्ति शङ्करे ॥ ६० ॥
सर्वान् देवान् ऋषींश्चैव समेतानसुरैः सह । अत्येति तेजसा देवो महादेवस्ततः स्मृतः ॥ ६१ ॥
अत्येति देवानैश्वर्याद्बलेन च महासुरान् । ज्ञानेन च मुनीन् सर्वान् योगाद्भूतानि सर्वशः ॥ ६२ ॥

ऋषय ऊचुः

योगं तपश्च सत्यञ्च धमञ्चापि महामुने । माहेश्वरस्य ज्ञानस्य साधनञ्च प्रचक्ष्व नः ॥ ६३ ॥
येन येन च धर्मेण गतिं प्राप्स्यन्ति वै द्विजाः । तत्सर्वं श्रोतुमिच्छामि योगं माहेश्वरं प्रभो ॥ ६४ ॥

वायुरुवाच

पञ्च धर्माः पुराणे तु रुद्रेण समुदाहृताः । माहेश्वर्यं यथा प्रोक्तं रुद्रैरक्लिष्टकर्मभिः ॥ ६५ ॥
आदित्यैर्वसुभिः साध्यैरश्विभ्याञ्चैव सर्वशः । मरुद्भिर्भृगुभिश्चैव ये चान्ये विबुधालयाः ॥ ६६ ॥
यमशुक्रपुरोगैश्च पितृकालान्तकैस्तथा । एतैश्चान्यैश्च बहुभिस्ते धर्माः पर्युपासिताः ॥ ६७ ॥
ते वै प्रक्षीणकर्माणः शारदाम्बरनिर्मलाः । उपासते मुनिगणाः सन्ध्यायात्मानमात्मनि ॥ ६८ ॥
गुरुप्रियहिते युक्ता गुरूणां वै प्रियेप्सवः । विमुच्य मानुषं जन्म विहरन्ति च देववत् ॥ ६९ ॥
महेश्वरेण ये प्रोक्ताः पञ्च धर्माः सनातनाः । तान् सर्वान् क्रमयोगेन उच्यमानान्निबोधत ॥ ७० ॥
प्राणायामस्तथा ध्यानं प्रत्याहारोऽथ धारणा । स्मरणञ्चैव योगेऽस्मिन् पञ्च धर्माः प्रकीर्त्तिताः॥ ७१ ॥

---

लिए उनको महादेव के नाम से जानते हैं । उन्होंने अपने ऐश्वर्य से देवों को, अपने बल से असुरों को और अपने ज्ञान से ऋषियों को तथा योगबल के द्वारा समस्त भूतों को पराजित किया है ॥ ५९-६२ ॥

ऋषिगणों ने कहा—हे महामुनि ! आपने हम लोगों से महेश्वर का ज्ञान-साधन, योग, तप, सत्य और धर्म का वर्णन किया है । हे प्रभु ! जिस धर्माचरण से द्विजगणों को सद्गति प्राप्त होती है उस माहेश्वर नामक योग तत्त्व को हम लोगों की सुनने की इच्छा है ॥ ६३-६४ ॥

वायुदेव ने कहा—रुद्र ने पाँच प्रकार के धर्मों का वर्णन किया है, जो पुराण में माहेश्वर धर्म के नाम से विख्यात है । अक्लिष्टकर्मा रुद्रगण, आदित्य, वसु, साध्य, दोनों अश्विनीकुमार, मरुद्गण, भृगुवंशीय गण, सुरपुर-वासी, शुक्र, यम, पितृ, काल और अन्तक प्रभृति अनेक धार्मिक जन उस धर्म का पालन करते हैं । इस धर्म की उपासना करने वालों के कर्म क्षीण हो जाते हैं और वे शरद् ऋतु के बादलरहित आकाश की भाँति निर्मल हो जाते हैं । मुनिजन आत्मा में समाहित चित्त होकर उस धर्म की उपासना करते हैं । इस धर्म की उपासना करने वाले गुरु के प्रिय, हित के कार्यों में संलग्न एवं गुरु के प्रियपात्र बनकर मानव जन्म से मुक्त होकर देवों की भाँति विहार करते हैं । मैं महेश्वर के द्वारा कहे गए पाँच शाश्वत धर्मों को यथाक्रम से कहता हूँ, आप सभी लोग सुनिए ॥ ६५-६९ ॥

इस माहेश्वर योग में १. प्राणायाम, २. ध्यान, ३. प्रत्याहार, ४. धारणा और ५. स्मरण—इन पाँच धार्मिक सिद्धान्तों का वर्णन किया गया है । मैं रुद्र के द्वारा कहे गए उनके लक्षण, कारण और तत्त्व का वर्णन करता हूँ ॥ ७०-७२ ॥

तेषां क्रमविशेषेण लक्षणं कारणं तथा । प्रवक्ष्यामि तथा तत्त्वं यथा रुद्रेण भाषितम् ॥ ७२ ॥
प्राणायामगतिश्चापि प्राणस्यायाम उच्यते । स चापि त्रिविधः प्रोक्तो मन्दो मध्योत्तमस्तथा ॥ ७३ ॥
प्राणानाञ्च निरोधस्तु स प्राणायामसंज्ञितः । प्राणायामप्रमाणं तु मात्रा वै द्वादश स्मृताः ॥ ७४ ॥
मन्दो द्वादशमात्रस्तु उद्घाता द्वादश स्मृताः । मध्यमश्च द्विरुद्घातश्चतुर्विंशतिमात्रिकः ॥ ७५ ॥
उत्तमस्तत्त्रिरुद्घातो मात्राः षट्त्रिंशदुच्यते । स्वेदकम्पविषादानां जननो ह्युत्तमः स्मृतः ॥ ७६ ॥
इत्येतत् त्रिविधं प्रोक्तं प्राणायामस्य लक्षणम् । प्रमाणञ्च समासेन लक्षणञ्च निबोधत ॥ ७७ ॥
सिंहो वा कुञ्जरो वाऽपि तथाऽन्यो वा मृगो वने । गृहीतः सेव्यमानस्तु मृदुः समुपजायते ॥ ७८ ॥
तथा प्राणो दुराधर्षः सर्वेषामकृतात्मनाम् । योगतः सेव्यमानस्तु स एवाभ्यासतो व्रजेत् ॥ ७९ ॥
स चैव हि यथा सिंहः कुञ्जरो वाऽपि दुर्बलः । कालान्तरवशाद्योगाद्गम्यते परिमर्दनात् ॥ ८० ॥
परिधाय मनो मन्दं वश्यत्वं चाधिगच्छति । परिधाय मनो देवं तथा जीवति मारुतः ॥ ८१ ॥
वश्यत्वं हि यथा वायुर्गच्छते योगमास्थितः । तदा स्वच्छन्दतः प्राणं नयते यत्र चेच्छति ॥ ८२ ॥
यथा सिंहो गजो वाऽपि वश्यत्वादवतिष्ठते । अभयाय मनुष्याणां मृगेभ्यःसंप्रवर्तते ॥ ८३ ॥
यथा परिचितश्चायं वायुर्वै विश्वतोमुखः । परिध्यायमानः संरुद्धः शरीरे किल्बिषं दहत् ॥ ८४ ॥

---

प्राण-वायु की गति को रोकने को ही प्राणायाम कहा जाता है । वह १. मन्द, २. मध्यम तथा ३. उत्तम—इन तीन प्रकार का कहा गया है । प्राणवायु को अपने शरीर में संरुद्ध करने की प्रक्रिया को प्राणायाम कहा जाता है । प्राणायाम का प्रमाण द्वादश मात्रात्मक कहा गया है ॥ ७३-७४ ॥

१. मन्द प्राणायाम बारह मात्रा का होता है और इसमें बारह मात्रा तक प्राण वायु को रोकते हैं । २. मध्यम प्राणायाम चौबीस मात्रा का कहा गया है और इसमें चौबीस मात्राकाल तक शरीर में प्राण वायु को रोकते है । ३. उत्तम प्राणायाम में छत्तीस मात्राकाल कहा गया है और इसके तीन उद्घात अर्थात् बारह बारह मात्राकाल कहे गए हैं । जिस प्राणायाम से स्वेद, कम्प और विषाद उत्पन्न होता है वह उत्तम कहा गया है । प्राणायाम का यह तीन प्रकार का लक्षण कहा गया । अब इनके प्रमाण और लक्षण के बारे में संक्षेप से सुनिये ॥ ७५-७७ ॥

जिस प्रकार सिंह, हाथी, मृग या अन्य वन्य पशुओं को पालने से वे धीरे-धीरे कोमलता धारण कर लेते हैं उसी प्रकार अकृतात्मा साधकों के लिए प्राण वायु को रोकना अत्यन्त कठिन कहा गया है । वह योग और अभ्यास करने से वशीभूत होता है । जिस प्रकार वे सिंह अथवा हाथी (भोजन के अभाव में) दुर्बल हो जाते हैं उसी प्रकार प्राण भी योगाभ्यास द्वारा कालान्तर में वश में हो जाता है । वही प्राण वायु मन द्वारा संयत होने पर मन्द और वशीभूत हो जाता है तथा इस प्रकार मन के आश्रित होकर जीवित रहता है ॥ ७८-८१ ॥

जब प्राणवायु योग से वश में हो जाता है, तब उसे इच्छानुसार कहीं भी ले जाया जा सकता है । जिस प्रकार सिंह अथवा हाथियों के वशीभूत हो जाने पर मनुष्यों का पशुभय दूर हो जाता है तथा वे कार्यसाधक हो जाते हैं, उसी तरह यह प्राणवायु जब ध्यान द्वारा परिचित, संयत और अपने अनुकूल हो जाता है, तब शरीर के सभी पापों को नष्ट कर देता है ॥ ८२-८४ ॥

प्राणायामेन युक्तस्य विप्रस्य नियतात्मनः । सर्वे दोषाः प्रणश्यन्ति सत्त्वस्थश्चैव जायते ॥ ८५ ॥
तपांसि यानि तप्यन्ते व्रतानि नियमाश्च ये । सर्वयज्ञफलश्चैव प्राणायामश्च तत्समः ॥ ८६ ॥
अब्बिन्दुं यः कुशाग्रेण मासि मासि समश्नुते । संवत्सरशतं साग्रं प्राणायामं च तत्समम् ॥ ८७ ॥
प्राणायामैर्दहेद् दोषान् धारणाभिश्च किल्बिषम्।प्रत्याहारेण विषयान् ध्यानेनानीश्वरान्गुणान् ॥ ८८ ॥
तस्माद्युक्तः सदा योगी प्राणायामपरो भवेत् । सर्वपापविशुद्धात्मा परं ब्रह्माधिगच्छति ॥ ८९ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे मन्वन्तरादिवर्णनं नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

* * *

---

जो जितेन्द्रिय विप्रगण प्राणायाम करते हैं उनके सभी पापों का नाश होकर वे सत्त्वगुण से युक्त हो जाते हैं। देवताओं द्वारा किये जाने वाले तप, व्रत और अनुष्ठान सभी यज्ञों का और प्राणायाम के अभ्यास का फल समान होता है। सौ संवत्सर पर्यन्त प्रत्येक मास कुश के अग्रभाग से जल की बूँद का पान करने से जो फल प्राप्त होता है वही फल प्राणायाम करने से भी प्राप्त होता है। प्राणायाम करने से सभी दोष नष्ट हो जाते हैं और धारणा करने से पापों का नाश होता है। प्रत्याहार से विषय-वासना और ध्यान से अनीश्वरीय गुण नष्ट होता है। इसलिए योगी को सदैव प्राणायाम के अभ्यास में लगे रहना चाहिए। इससे वह सभी पापों से रहित होकर शुद्ध हो जाता है और परम ब्रह्म को प्राप्त कर लेता है ॥ ८५-८९ ॥

॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में मन्वन्तरवर्णन नामक दसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ १० ॥

* * *

# अथैकादशोऽध्यायः
## पाशुपतयोगः

वायुरुवाच

एकं महान्तं दिवसमहोरात्रमथापि वा । अर्द्धमासं तथा मासमयनाब्दयुगानि च ॥ १ ॥
महायुगसहस्राणि ऋषयस्तपसि स्थिताः । उपासते महात्मानः प्राणं दिव्येन चक्षुषा ॥ २ ॥
अत ऊर्द्ध्वं प्रवक्ष्यामि प्राणायामप्रयोजनम् । फलञ्चैव विशेषेण यथाह भगवान् प्रभुः ॥ ३ ॥
प्रयोजनानि चत्वारि प्राणायामस्य विद्धि वै । शान्तिः प्रशान्तिर्दीप्तिश्च प्रसादश्च चतुष्टयम् ॥ ४ ॥
घोराकारशिवानान्तु कर्मणां फलसम्भवम् । स्वयंकृतानि कालेन इहामुत्र च देहिनाम् ॥ ५ ॥
पितृमातृप्रदुष्टानां ज्ञातिसम्बन्धिसङ्करैः । क्षपणं हि कषायाणां पापानां शान्तिरुच्यते ॥ ६ ॥
लोभमानात्मकानां हि पापानामपि संयमः । इहामुत्र हितार्थाय प्रशान्तिस्तप उच्यते ॥ ७ ॥
सूर्येन्दुग्रहताराणां तुल्यस्तु विषयो भवेत् । ऋषीणाञ्च प्रसिद्धानां ज्ञानविज्ञानसम्पदाम् ॥ ८ ॥
अतीतानागतानाञ्च दर्शनं साम्प्रतस्य च । बुद्धस्य समतां यान्ति दीप्तिः स्यात्तप उच्यते ॥ ९ ॥

---

# ग्यारहवाँ अध्याय
## पाशुपत योग

वायुदेव ने कहा—हे ऋषिगण ! एक महादिवस, एक अहोरात्र, अर्द्धमास, मास, अयन, वत्सर, एक युग अथवा हजार महायुगों तक तपस्या में लीन रहते हुए दिव्य नेत्र महात्माओं द्वारा प्राण की उपासना की जाती है। अब मैं प्राणायाम का क्या प्रयोजन है और उसका क्या विशेष फल है इसके सम्बन्ध में कहता हूँ, जैसा कि स्वयं भगवान् प्रभु ने कहा है ॥ १-३ ॥

प्राणायाम के चार प्रयोजन हैं—१. शान्ति, २. प्रशान्ति, ३. दीप्ति और ४. प्रसाद । वर्तमान समय अथवा भूतकाल में स्वयं के द्वारा किये गए अथवा माता-पिता या भाई इत्यादि सम्बन्धियों द्वारा किये हुए अहितकर कर्म से उत्पन्न हुए गर्हित पाप समूह जिससे नष्ट होते हैं, उसे 'शान्ति' कहा जाता है ॥ ४-६ ॥

वर्तमान लोक और परलोक में अपने हित की कामना से लोभ एवं अभिमान आदि पाप की प्रवृत्तियों पर जिससे अंकुश लग जाय, ऐसे तप को 'प्रशान्ति' कहा जाता है ॥ ७ ॥

जब तपस्यारत योगी को अपनी प्रतिबुद्ध साम्यावस्था में समस्त ज्ञान-विज्ञान का ज्ञान एवं प्रसिद्ध ऋषियों की भाँति सूर्य-चन्द्र, ग्रह-तारकादि एवं भूत-भविष्य-वर्तमान के समस्त विषयों का ज्ञान हो जाए अर्थात् उसे अलौकिक शक्ति प्राप्त हो जाय, तब ऐसी तपस्या को 'दीप्ति' कहा जाता है ॥ ८-९ ॥

इन्द्रियाणीन्द्रियार्थांश्च मनः पञ्च च मारुतान् । प्रसादयति येनासौ प्रसाद इति संज्ञितः ॥ १० ॥
इत्येष धर्मः प्रथमः प्राणायामश्चतुर्विधः । सन्निकृष्टफलो ज्ञेयः सद्यः कालप्रसादजः ॥ ११ ॥
अतः ऊर्द्ध्वं प्रवक्ष्यामि प्राणायामस्य लक्षणम् । आसनं च यथातत्त्वं युञ्जतो योगमेव च ॥ १२ ॥
ओङ्कारं प्रथमं कृत्वा चन्द्रसूर्यौ प्रणम्य च । आसनं स्वस्तिकं कृत्वा पद्ममर्द्धासनं तथा ॥ १३ ॥
समजानुरेकजानुरुत्तानः सुस्थितोऽपि च । समो दृढासनो भूत्वा संहृत्य चरणावुभौ ॥ १४ ॥
संवृतास्योऽवबद्धाक्ष उरो विष्टभ्य चाग्रतः । पार्ष्णिभ्यां वृषणे छाद्य तथा प्रजननं ततः ॥ १५ ॥
किञ्चिदुन्नमितशिराः शिरो ग्रीवां तथैव च । सम्प्रेक्ष्य नासिकाग्रं स्वं दिशश्चानवलोकयन् ॥ १६ ॥
तमः प्रच्छाद्य रजसा रजः सत्त्वेन च्छादयेत् । ततः सत्त्वस्थितो भूत्वा योगं युञ्जन् समाहितः ॥ १७ ॥
इन्द्रियाणीन्द्रियार्थांश्च मनः पञ्च स मारुतान् । विगृह्य समवायेन प्रत्याहारमुपक्रमेत् ॥ १८ ॥
यस्तु प्रत्याहरेत् कामान् कूर्मोऽङ्गानीव सर्वतः । तथात्मरतिरेकस्थः पश्यत्यात्मानमात्मनि ॥ १९ ॥
पूरयित्वा शरीरन्तु स बाह्याभ्यन्तरं शुचिः । आकण्ठनाभियोगेन प्रत्याहारमुपक्रमेत् ॥ २० ॥
कलामात्रस्तु विज्ञेयो निमेषोन्मेष एव च । तथा द्वादशमात्रस्तु प्राणायामो विधीयते ॥ २१ ॥
धारणा द्वादशायामो योगो वै धारणाद्वयम् । तथा वै योगयुक्तश्च ऐश्वर्यं प्रतिपद्यते ॥
वीक्षते परमात्मानं दीप्यमानं स्वतेजसा ॥ २२ ॥

---

इन्द्रियाँ एवं उनके विषय, मन और पंचवायु जिस कर्म से प्रसन्न होते हैं उसे 'प्रसाद' कहा जाता है। प्राणायाम के चार प्रकारों में से यह पहला धर्म कहा गया। काल की अनुकम्पा से इसका आसन्न फल तुरन्त मिल जाता है। अब मैं प्राणायाम के लक्षण, योगियों के लिए योग्य आसन और यथातत्त्व योग के अभ्यास का विधान कहता हूँ ॥ १०-१२ ॥

सर्वप्रथम ओंकार कहे और फिर चन्द्र व सूर्य को प्रणाम निवेदित करे। फिर स्वस्तिक आसन, पद्मासन, अर्द्ध समजानु आसन, एकजानु आसन, उत्तान आसन अथवा सुस्थित आसनों में से कोई भी आसन दृढ़ भाव से लगाकर सम अवस्था में हो जाय और दोनों चरणों को एकत्र कर लेवे ॥ १३-१४ ॥

फिर मुँह एवं नेत्रों को बन्द, वक्षस्थल को उठा कर, दोनों पैर की एड़ियों द्वारा अण्डकोष एवं लिंग प्रदेश को कुछ निपीड़ित करके गर्दन और मस्तक को ऊपर उठा कर, दिशाओं को न देखकर मात्र नासिकाग्र पर अपनी दृष्टि स्थिर करके बैठे। फिर रजोगुण से तमोगुण को और रजोगुण को सत्त्वगुण से आच्छादित करे। तत्पश्चात् सत्त्वगुण में स्थित होकर एकत्ता के साथ योग का अभ्यास करे। साधक अपनी इन्द्रियों, विषयों, मन और पंच-वायु को समवाय द्वारा स्थिर करते हुए प्रत्याहार का उपक्रम करे ॥ १५-१८ ॥

जैसे कछुआ अपने शरीर को सिकोड़ कर एकाकार हो जाता है, वैसे ही योगी सभी विषयों से मन को विरत करके एकस्थ होकर आत्मरति करे। ऐसा करने से योगी को आत्मा का दर्शन प्राप्त होता है ॥ १९ ॥

प्राणायाम करते समय योगी नाभि से कण्ठ तक श्वाँस भरकर बाह्याभ्यन्तररूप से शुद्ध होकर प्रत्याहार करे। निमेषोन्मेष अर्थात् पलक गिरने और उठने में जितना समय लगता है वह एक कला अथवा एक मात्रा कहा जाता है। इस प्रकार प्राणायाम के लिए बारह मात्रा का काल बताया गया है ॥ २०-२१ ॥

प्राणायामेन युक्तस्य विप्रस्य नियतात्मनः । सर्वे दोषाः प्रणश्यन्ति सत्त्वस्थश्चैव जायते ॥ २३ ॥
एवं वै नियताहारः प्राणायामपरायणः । जित्वा जित्वा सदा भूमिमारोहेत्तु सदा मुनिः ॥ २४ ॥
अजिता हि महाभूमिर्दोषानुत्पादयेद् बहून् । विवर्द्धयति सम्मोहं न रोहेदजितां ततः ॥ २५ ॥
नालेन तु यथा तोयं यन्त्रेणैव बलान्वितः । आपिबेत्तु प्रयत्नेन तथा वायुञ्जितश्रमः ॥ २६ ॥
नाभ्यां च हृदये चैव कण्ठे उरसि चानने । नासाग्रे तु तथा नेत्रे भ्रुवोर्मध्येऽथ मूर्द्धनि ॥ २७ ॥
किञ्चिदूर्ध्वं परस्मिंश्च धारणा परमा स्मृता । प्राणापानसमारोधात् प्राणायामः स कथ्यते ॥ २८ ॥
मनसो धारणा चैव धारणेति प्रकीर्तिता । निवृत्तिर्विषयाणान्तु प्रत्याहारस्तु संज्ञितः ॥ २९ ॥
सर्वेषां समवाये तु सिद्धिः स्याद्योगलक्षणा । तयोत्पन्नस्य योगस्य ध्यानं वै सिद्धिलक्षणम् ॥
ध्यानयुक्तः सदा पश्येदात्मानं सूर्यचन्द्रवत् ॥ ३० ॥
सत्त्वस्यानुपपत्तौ तु दर्शनं तु न विद्यते । अदेशकालयोगस्य दर्शनं तु न विद्यते ॥ ३१ ॥
अग्न्यभ्यासे वने वापि शुष्कपर्णचये तथा । जन्तुव्याप्ते श्मशाने वा जीर्णगोष्ठे चतुष्पथे ॥ ३२ ॥
सशब्दे सभये वापि चैत्यवल्मीकसंचये । उदपाने तथा नद्यान्न बाधातः कदाचन ॥ ३३ ॥

---

एक धारणा बारह प्राणायामों के बराबर होती है और दो धारणाओं का एक योग होता है । जो साधक इस प्रकार योग करता है, वह ऐश्वर्य प्राप्त करता है । वह स्वयं के तेज से दीप्यमान होकर परमात्मा का दर्शन प्राप्त करता है । जो विप्र जितेन्द्रिय होकर प्राणायाम करता है, उसके सर्व दोष नष्ट हो जाते हैं और वह सत्त्व गुण में स्थित होता है ॥ २२-२३ ॥

साधक को योग के लिए नियत आहार लेते हुए प्राणायाम का साधन करना चाहिए और प्राणायाम की एक-एक अवस्था का साधन करते हुए धीरे-धीरे आगे बढ़ना चाहिए । पहले की अवस्था (भूमि) को साधे बिना आगे की अवस्था के लिए जो उद्यम करता है वह साधक सम्मोह इत्यादि दोषों से युक्त हो जाता है, अतः अजिता भूमि (प्राणायाम की आगे की अवस्था) पर आरोहण नहीं करना चाहिए । जिस प्रकार नल (अथवा नहर) में यन्त्र के द्वारा बलपूर्वक जल लाया जाता है उसी प्रकार साधक को श्रम करके प्राण वायु को ऊपर खींचना चाहिए अर्थात् प्राणायाम करना चाहिए ॥ २४-२६ ॥

नाभि, हृदय, कण्ठ, वक्षःस्थल, मुख, नासाग्र, नेत्र, भ्रूमध्य, मूर्द्धा अर्थात् ब्रह्मरन्ध्र में मन को स्थिर करे । प्राणापानादि वायु के निरोध को प्राणायाम कहा जाता है और मन की धारणा को धारणा कहते हैं ॥ २७-२९ ॥

विषयों से निवृत्ति होने को प्रत्याहार कहा जाता है और जब इन सभी की पूर्ण रूप से सिद्धि हो जाती है तब योग के लक्षण प्रकाशित होते हैं । उससे उत्पन्न योग की सिद्धि के लक्षण को ध्यान कहा गया है । ध्यान से सम्पन्न योगी स्वयं को सदैव सूर्य-चन्द्रमा की भाँति देखता है । सत्त्वगुण की वृद्धि न होने पर या फिर देश-काल आदि के विचार से हीन योग होने पर (आत्मतत्त्व के) दर्शन का लाभ नहीं मिलता है ॥ ३०-३२ ॥

अग्नि के समीप, जंगल में, सूखे पत्तों के ढेर पर, जन्तुओं वाले स्थान में, श्मशान में, पुरानी गोशाला में, चौराहे पर, जहाँ कोलाहल होता हो, भयावह जगहों में, पेड़ के नीचे, दीमक की मिट्टी से बनी ऊँची भूमि पर,

क्षुधाविष्टस्तथाऽप्रीतो न च व्याकुलचेतनः । युञ्जीत परमं ध्यानं योगी ध्यानपरः सदा ॥ ३४ ॥
एतान् दोषान् विनिश्चित्य प्रमादाद् यो युनक्ति वै । तस्य दोषाः प्रकुप्यन्ति शरीरे विघ्नकारकाः ॥ ३५ ॥
जडत्वं बधिरत्वं च मूकत्वं चाधिगच्छति । अन्धत्वं स्मृतिलोपश्च जरा रोगस्तथैव च ॥ ३६ ॥
तस्य दोषाः प्रकुप्यन्ति अज्ञानाद्यो युनक्ति वै । तस्माज्ज्ञानेन शुद्धेन योगी युञ्जेत्समाहितः ॥ ३७ ॥
अप्रमत्तः सदा चैव न दोषान् प्राप्नुयात् क्वचित् । तेषां चिकित्सां वक्ष्यामि दोषाणां च यथाक्रमम् ॥
यथा गच्छन्ति ते दोषाः प्राणायामसमुत्थिताः ॥ ३८ ॥
स्निग्धां यवागूमत्युष्णां भुक्त्वा तत्रावधारयेत् । एतेन क्रमयोगेन वातगुल्मं प्रशाम्यति ॥ ३९ ॥
गुदावर्त्तप्रतीकारमिदं कुर्य्याच्चिकित्सितम् । भुक्त्वा दधि यवागूर्वा वायुरूर्द्ध्वं ततो व्रजेत् ॥ ४० ॥
वायुग्रन्थिं ततो भित्त्वा वायुदेशे प्रयोजयेत् । तथापि न विशेषः स्याद्धारणां मूर्ध्नि धारयेत् ॥ ४१ ॥
युञ्जानस्य तनुं तस्य सत्त्वस्थस्यैव देहिनः । गुदावर्त्तप्रतीघाते एतत् कुर्य्याच्चिकित्सितम् ॥ ४२ ॥
सर्वगात्रप्रकम्पेन समारब्धस्य योगिनः । इमां चिकित्सां कुर्व्वीत तया सम्पद्यते सुखी ॥ ४३ ॥
मनसा यद्व्रतं किञ्चिद्विष्टम्भीकृत्य धारयेत् । उरोद्घाते उरःस्थानं कण्ठदेशे च धारयेत् ॥ ४४ ॥
त्वचोऽवघाते तां वाचि बाधिर्ये श्रोत्रयोस्तथा । जिह्वास्थाने तृषार्त्तस्तु अग्नेः स्नेहांश्च तन्तुभिः ॥
फलं वै चिन्तयेद्योगी ततः संपद्यते सुखी ॥ ४५ ॥

---

नदी या कुएँ इत्यादि के समीप, भूखे रहकर, बिना इच्छा के और व्याकुलता में योगी को ध्यान योग में लीन नहीं होना चाहिए ॥ ३३-३४ ॥

इन दोषों का विचार न करके जो साधक प्रमादवश योग करते हैं, उनका शरीर बहुत प्रकार के विघ्नकारक दोषों से युक्त हो जाता है । जो अज्ञानता से योग करने लगते हैं उन्हें जड़ता, बधिरत्व, मूकत्व, अन्धत्व, स्मृतिनाश, जरा आदि विभिन्न दोष व रोग सताने लगते हैं । अतः ज्ञानपूर्वक शुद्ध चित्त से योगी को योग-साधना करनी चाहिए । जो योगी सावधान रहते हुए योग करते हैं, उन्हें किसी प्रकार का दोष उत्पन्न नहीं होता । जिससे प्राणायाम से उत्पन्न दोषों की शान्ति होती है उन दोषों की चिकित्सा को मैं यथाक्रम से कहता हूँ ॥ ३५-३८ ॥

उष्ण यवागू के साथ कोई स्निग्ध पदार्थ मिला कर खाए और कुछ समय तक उस स्थान पर लगावे, इससे क्रमशः वातगुल्म शान्त हो जाता है । गुदावर्त के प्रतीकार हेतु यह चिकित्सा करे कि दही और यवागू का सेवन करे तथा वायुग्रन्थि का भेदन करके उसे उद्र्ध्व दिशा की ओर अवघटित (परिचालित) कर देवे । यदि इस क्रिया से शान्ति न हो तो मस्तक में धारणा करनी चाहिए । सत्त्वस्थ योगी के शरीर में गुदावर्त की पीड़ा होने पर यही उपचार करना चाहिए ॥ ३९-४२ ॥

जिस योगी के सभी अङ्गों में कम्प होने लग जाय, उसे इस प्रकार की चिकित्सा करने से सुख मिलता है । शरीर को स्थिर कर मन से किसी पर्वत की धारणा करे । उरोद्घात होने पर उरःस्थान अथवा कण्ठ में उसी प्रकार की धारणा करनी चाहिए । वाग्रोध होने पर वाणी में और बधिरत्व होने पर कानों में धारणा करनी चाहिए । तृषार्त होने पर जीभ में स्नेहाक्त तन्तुओं से प्रज्वलित अग्नि की धारणा करनी चाहिए । योगी को इन चिकित्साओं के फल का चिन्तन करने से सुख प्राप्त होता है ॥ ४३-४५ ॥

क्षये कुष्ठे सकीलासे धारयेत् सर्वसात्विकीम्। यस्मिन् यस्मिन् रजोदेशे तस्मिन् युक्तो विनिर्द्दिशेत्॥ ४६ ॥
योगोत्पन्नस्य विप्रस्य इदं कुर्याच्चिकित्सितम् । वंशकीलेन मूर्द्धानं धारयाणस्य ताडयेत् ॥
मूर्ध्नि कीलं प्रतिष्ठाप्य काष्ठं काष्ठेन ताडयेत् ॥ ४७ ॥
भयभीतस्य सा संज्ञा ततः प्रत्यागमिष्यति । अथ वा लुप्तसंज्ञस्य हस्ताभ्यां तत्र धारयेत् ॥ ४८ ॥
प्रतिलभ्य ततः संज्ञां धारणां मूर्ध्नि धारयेत् । स्निग्धमल्पं च भुञ्जीत ततः संपद्यते सुखी ॥ ४९ ॥
अमानुषेण सत्त्वेन यदा बुध्यति योगवित् । दिवं च पृथिवीञ्चैव वायुमग्निं च धारयेत् ॥ ५० ॥
प्राणायामेन तत्सर्वं दह्यमानं वशी भवेत् । अथापि प्रविशेद्देहं ततस्तं प्रतिषेधयेत् ॥ ५१ ॥
ततः संस्तभ्य योगेन धारयानस्य मूर्द्धनि । प्राणायामाग्निना दग्धं तत्सर्वं विलयं व्रजेत् ॥ ५२ ॥
कृष्णसर्पापराधं तु धारयेद्धृदयोदरे । महर्जनस्तपः सत्यं हृदि कृत्वा तु धारयेत् ॥ ५३ ॥
विषस्य तु फलं पीत्वा विशल्यां धारयेत्ततः । सर्वतः सनगां पृथ्वीं कृत्वा मनसि धारयेत् ॥ ५४ ॥
हृदि कृत्वा समुद्रांश्च तथा सर्वाश्च देवताः । सहस्रेण घटानाञ्च युक्तः स्नायीत योगवित् ॥ ५५ ॥
उदके कण्ठमात्रे तु धारणां मूर्ध्नि धारयेत् । प्रतिस्रोतोविषाविष्टो धारयेत् सर्वगात्रिकीम् ॥ ५६ ॥
शीर्णोऽर्कपत्रपुटकैः पिबेद्वल्मीकमृत्तिकाम् । चिकित्सितविधिर्ह्येष विश्रुतो योगनिर्मितः ॥ ५७ ॥

---

क्षय, कुष्ठ और कीलासादि में सात्विकी मनोवृत्ति की धारणा करनी चाहिए । जिस-जिस स्थान पर जो-जो विकार हो, वहाँ-वहाँ सात्विकी धारणा करने का निर्देश है । विप्रगणों को योगजनित दोषों के उत्पन्न होने पर इसी भाँति चिकित्सा करनी चाहिए । रोगी के भयभीत होने पर बाँस की कील से उसके मूर्धास्थान पर ताड़ना करनी चाहिए या फिर उसके सिर पर लकड़ी की कील रखकर लकड़ी से ताड़ना करनी चाहिए । ऐसा करने से उसकी संज्ञा पुनः लौट आती है । जिसकी संज्ञा लुप्त हो गयी हो उसे सिर पर दोनों हाथ रखकर मूर्द्धा में धारणा करने से उसकी संज्ञा लौट आती है । रोगी को स्निग्ध और थोड़ा भोजन कराने से वह सुखी होता है ॥ ४६-४९ ॥

जब योगवित् साधक अमानुषीय सत्त्व इत्यादि को ठीक प्रकार से समझ लेता है, तब उसको मन में आकाश, वायु, अग्नि और पृथ्वी की धारणा करनी चाहिए । प्राणायाम की अग्नि में वे सभी दग्ध होकर विलीन हो जाते हैं । यदि फिर भी कोई दोष शरीर में प्रविष्ट हो जाय, तब योग में संस्तम्भन करके मूर्ध्नि में धारणा करनी चाहिए । ऐसा करने से प्राणायाम की अग्नि में वे सभी दग्ध होकर विलीन हो जाते हैं । अगर काले सर्प (कुण्डलिनी) ने डँस लिया हो, तो हृदय व उदर में धारणा करनी चाहिए । महः, जन, तप तथा सत्यलोक को भी हृदयस्थ करके धारणा करे ॥ ५०-५३ ॥

अगर विष पान कर लिया हो, तो हृदय में विशल्या धारण करना चाहिए । मन में पहाड़ों से युक्त पृथ्वी की धारणा करके हृदय प्रदेश में देवताओं की और समुद्र की धारणा करनी चाहिए । योगी को सहस्र घड़ों के जल से स्नान भी करना चाहिए । योगी आकण्ठ जल में स्थित होकर मूर्धा में धारणा करे, नदी की विपरीत दिशा में रहते हुए, समस्त देह में धारणा करे । सूरजमुखी (अथवा अकवन) के सूखे पत्ते का दोना बनाकर वल्मीक की मिट्टी का पान भी कर सकता है । योग से उत्पन्न व्याधियों में इसी प्रकार की चिकित्सा विख्यात है.॥ ५४-५७॥

व्याख्यातस्तु समासेन योगदृष्टेन हेतुना । ब्रुवतो लक्षणं विद्धि विप्रस्य कथयेत् क्वचित् ॥ ५८ ॥
अथापि कथयेन्मोहात्तद्विज्ञानं प्रलीयते । तस्मात् प्रवृत्तिर्योगस्य न वक्तव्या कथञ्चन ॥ ५९ ॥
सत्त्वं तथारोग्यमलोलुपत्वं वर्णप्रभा सुस्वरसौम्यता च ।
गन्धः शुभो मूत्रपुरीषमल्पं योगप्रवृत्तिः प्रथमा शरीरे ॥ ६० ॥
आत्मानं पृथिवीञ्चैव ज्वलन्तीं यदि पश्यति । कृत्वान्यं विशते चैव विद्यात् सिद्धिमुपस्थिताम् ॥ ६१ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे पाशुपतयोगो नामैकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

* * *

---

यहाँ जिस विधि की व्याख्या की गई है वह योग द्वारा प्राप्त ज्ञान के द्वारा संक्षेप में कही गई है । योग के लक्षणों को किसी से भी नहीं बोलना चाहिए । (फिर भी यदि कहना हो तो) मात्र ब्राह्मणों से ही कहना चाहिए । मोहवशात् किसी अन्य से कह देने पर उसका वह विज्ञान उस व्यक्ति में लुप्त हो जाता है । इसलिए योग की प्रवृत्ति इत्यादि के विषय में किसी को नहीं कहना चाहिए ॥ ५८-५९ ॥

जब योगी में सत्त्व गुण की प्रधानता, आरोग्यता, अलोलुपत्व, कान्ति, सुन्दर स्वर, सौम्यता, उत्तम सुगन्ध तथा मूत्र एवं पुरीष की अल्पता हो जाय, तब शरीर में योग की पहली प्रकृति सिद्ध हुई समझनी चाहिए । यदि स्वयं को और पृथ्वी को जलता हुआ देखता है और वह सृष्ट पदार्थ में प्रवेश कर सके, तो उसे सिद्धि को उपस्थित हुआ समझना चाहिए ॥ ६०-६१ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में पाशुपत योग नामक ग्यारहवें अध्याय की डॉ. सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ११ ॥**

* * *

# अथ द्वादशोऽध्यायः
## योगोपसर्गकथनम्

सूत उवाच

अत ऊर्द्ध्वं प्रवक्ष्यामि उपसर्गा यथा तथा । प्रादुर्भवन्ति ये दोषा दृष्टतत्त्वस्य देहिनः ॥ १ ॥
मानुष्यान् विविधान् कामान् कामयेत ऋतुं स्त्रियः । विद्यादानफलञ्चैव उपसृष्टस्तु योगवित् ॥ २ ॥
अग्निहोत्रं हविर्यज्ञमेतत् प्रायतनं तथा । मायाकर्म धनं स्वर्गमुपसृष्टस्तु काङ्क्षति ॥ ३ ॥
एषु कर्मसु युक्तस्तु सोऽविद्यावशमागतः । उपसृष्टन्तु जानीयाद्बुद्ध्या चैव विसर्ज्जयेत् ॥
नित्यं ब्रह्मपरो युक्त उपसर्गात् प्रमुच्यते ॥ ४ ॥
जितप्रत्युपसर्गस्य जितश्वासस्य देहिनः । उपसर्गाः प्रवर्त्तन्ते सात्त्वराजसतामसाः ॥ ५ ॥
प्रतिभाश्रवणे चैव देवानाञ्चैव दर्शनम् । भ्रमावर्तश्च इत्येते सिद्धिलक्षणसंज्ञिताः ॥ ६ ॥
विद्या काव्यं तथा शिल्पं सर्वं वाचावृतानि तु । विद्यार्थाश्चोपतिष्ठन्ति प्रभावस्यैव लक्षणम् ॥ ७ ॥
श्रृणोति शब्दान् श्रोतव्यान् योजनानां शतादपि । सर्वज्ञश्च विधिज्ञश्च योगी चोन्मत्तवद्भवेत् ॥ ८ ॥

---

# बारहवाँ अध्याय
## योगोपसर्ग कथन

सूत जी ने कहा—अब मैं तत्त्वदृष्टि से सम्पन्न योगियों को होने वाले उपसर्ग अर्थात् रोग का यथावत् वर्णन करता हूँ । जब एक योगी अविद्या के वशीभूत होकर संभोग की इच्छा, पुत्र प्राप्ति की इच्छा, ज्ञान का प्रसारण, अग्निहोत्र, बलिदान, अन्य तपस्या, धोखाधड़ी, पैसा कमाना, स्वर्ग की इच्छा आदि इच्छाओं में आसक्त हो जाता है तो उसे इन्हें उपसर्ग या विघ्न जानकर इसका विश्लेषण कर समाधान करना चाहिए । प्रतिदिन ब्रह्मभक्ति के साथ योगाभ्यास करने से इन दोषों (उपसर्गों) का नाश हो जाता है । जो योगी इन उपसर्गों को और श्वास को जीत लेता है उसे सात्त्विक, राजस तथा तामस विघ्न नहीं प्राप्त होते हैं ॥ १-५ ॥

दूर का स्वर सुनने की क्षमता, देवताओं का दर्शन और भ्रान्ति न होना—ये सभी सिद्धि के लक्षण कहे गए हैं । विद्या, कवित्व, शिल्प में निपुणता, सब भाषाओं का बोध और विद्या का तत्त्वतः ज्ञान, श्रवणीय शब्दों को सौ योजन की दूरी से भी सुनने की शक्ति, सर्वज्ञता, विधिज्ञता और उन्मत्त की भाँति रहना—ये योग के प्रभाव का लक्षण है ॥ ६-८ ॥

यक्षराक्षसगन्धर्व्वान् वीक्षते दिव्यमानुषान् । वेत्ति तांश्च महायोगी उपसर्गस्य लक्षणम् ॥ ९ ॥
देवदानवगन्धर्वान् ऋषींश्चापि तथा पितॄन् । प्रेक्षते सर्वतश्चैव उन्मत्तं तं विनिर्द्दिशेत् ॥ १० ॥
भ्रमेण भ्राम्यते योगी चोद्यमानोऽन्तरात्मना । भ्रमेणभ्रान्तबुद्धेस्तु ज्ञानं सर्वं प्रणश्यति ॥ ११ ॥
वार्ता नाशयते चित्तं चोद्यमानोऽन्तरात्मना । वर्त्तनाक्रान्तबुद्धेस्तु सर्वं ज्ञानं प्रणश्यति ॥ १२ ॥
आवृत्य मनसा शुक्लं पटं वा कम्बलं तथा । ततस्तु परमं ब्रह्म क्षिप्रमेवानुचिन्तयेत् ॥ १३ ॥
तस्माच्चैवात्मनो दोषांस्तूपसर्गानुपस्थितान् । परित्यजेत् मेधावी यदीच्छेत् सिद्धिमात्मनः ॥ १४ ॥
ऋषयो देवगन्धर्वा यक्षोरगमहासुराः । उपसर्गेषु संयुक्ता आवर्त्तन्ते पुनः पुनः ॥ १५ ॥
तस्माद्युक्तः सदा योगी लघ्वाहारी जितेन्द्रियः । तथा सुप्तः सुसूक्ष्मेषु धारणां मूर्ध्नि धारयेत् ॥ १६ ॥
ततस्तु योगयुक्तस्य जितनिद्रस्य योगिनः । उपसर्गाः पुनश्चान्ते जायन्ते प्राणसंज्ञकाः ॥ १७ ॥
पृथिवीं धारयेत्सर्वां ततश्चापो ह्यनन्तरम् । ततोऽग्निश्चैव सर्वेषामाकाशं मन एव च ॥ १८ ॥
ततः परां पुनर्बुद्धिं धारयेद्यत्नतो यती । सिद्धीनाञ्चैव लिङ्गानि दृष्ट्वा दृष्ट्वा परित्यजेत् ॥ १९ ॥
पृथ्वीं धारयमाणस्य मही सूक्ष्मा प्रवर्तते । आपो धारयमाणस्य आपः सूक्ष्मा भवन्ति हि ॥
शीता रसाः प्रवर्तन्ते सूक्ष्मा ह्यमृतसन्निभाः ॥ २० ॥
तेजो धारयमाणस्य तेजः सूक्ष्मं प्रवर्त्तते । आत्मानं मन्यते तेजस्तद्भावमनुपश्यति ॥ २१ ॥

---

यक्ष, राक्षस, गन्धर्व आदि दिव्य मानवों का दर्शन योगियों के लिए विघ्न का लक्षण है । योगी जब सर्वत्र देव, दानव, गन्धर्व, ऋषि व पितरों का दर्शन करने लगता है तब उसे उन्मत्त अर्थात् सिद्ध कहते हैं ॥ ९-१० ॥

अन्तरात्मा की प्रेरणा से विविध विषयों में प्रेरित होने पर योगी भ्रमवश घूमता रहता है । उसकी बुद्धि भ्रमित और मोहग्रस्त होने से उसका ज्ञान नष्ट हो जाता है । अन्तरात्मा से प्रेरित होकर वार्ता चित्त को नष्ट कर देती है और इस कारण बुद्धि भ्रष्ट होने से सारा ज्ञान नष्ट हो जाता है । यदि ऐसा हो तो शीघ्र ही श्वेत वस्त्र अथवा कम्बल से स्वयं को आवृत्त करके मन में परब्रह्म का ध्यान करना चाहिए । जिस मेधावी योगी को सिद्धि प्राप्त करने की इच्छा हो उसे आत्मजनित दोष और उपस्थित उपसर्गों को दूर कर देना चाहिए ॥ ११-१४ ॥

ऋषि, देव, गन्धर्व, यक्ष, उरग, महासुर आदि उपसर्गों के साथ संयुक्त होकर बार-बार स्वयं को दोहराते हैं, इसलिए योगी को इन्द्रियों पर नियन्त्रण रखना चाहिए और हल्का भोजन करना चाहिए । इसी प्रकार उसे निद्रा को जीतकर मूर्धा में सूक्ष्म की धारणा करनी चाहिए । जो योग से युक्त योगी हैं उन्हें जितेन्द्रिय होने पर प्राणसंज्ञक उपसर्ग उपस्थित होता है । ऐसा होने पर सर्वप्रथम योगी को समस्त पृथ्वी की धारणा करनी चाहिए । फिर उसके बाद अग्नि, आकाश, मन और परा बुद्धि की भी यत्नतः धारणा करनी चाहिए । पुनः जब सिद्धि का लक्षण प्राप्त होवे तब उनका एक-एक करके त्याग कर देवे ॥ १५-१९ ॥

मन में पृथ्वी की धारणा करने से उसमें पृथ्वीतत्त्व सूक्ष्मरूपेण प्रविष्ट हो जाता है । इसी प्रकार जल की धारणा से उसमें जलतत्त्व सूक्ष्मरूपेण प्रवेश करता है, और अमृततुल्य शीतल सूक्ष्म रस उसके शरीर में गतिमान हो जाता है । योगी के तेज की धारणा करने पर सूक्ष्म रूप से उसमें तेज का संचार हो जाता है और योगी अपने में तेज का भाव देखने लगता है ॥ २०-२१ ॥

आत्मानं मन्यते वायुं वायुवन्मण्डलं प्रभो । आकाशं धारयाणस्य व्योम सूक्ष्मं प्रवर्त्तते ॥ २२ ॥
पश्यते मण्डलं सूक्ष्मं घोषश्चास्य प्रवर्त्तते । आत्मानं मन्यते नित्यं वायुः सूक्ष्मः प्रवर्त्तते ॥ २३ ॥
तथा मनो धारयतो मनः सूक्ष्मं प्रवर्त्तते । मनसा सर्वभूतानां मनस्तु विशते हि सः ॥
बुद्ध्या बुद्धिं यदा युञ्जेत्तदा विज्ञाय बुद्ध्यते ॥ २४ ॥
एतानि सप्त सूक्ष्माणि विदित्वा यस्तु योगवित् । परित्यजति मेधावी स बुद्ध्या परमं व्रजेत् ॥ २५ ॥
यस्मिन् यस्मिंश्च संयुक्तो भूत ऐश्वर्यलक्षणे । तत्रैव सङ्गं भजते तेनैव प्रविनश्यति ॥ २६ ॥
तस्माद्विदित्वा सूक्ष्माणि संसक्तानि परस्परम् । परित्यजति यो बुद्ध्या स परं प्राप्नुयाद् द्विजः ॥ २७ ॥
दृश्यन्ते हि महात्मान ऋषयो दिव्यचक्षुषः । संसक्ताः सूक्ष्मभावेषु ते दोषास्तेषु संज्ञिताः ॥ २८ ॥
तस्मान्न निश्चयः कार्यः सूक्ष्मेष्विह कदाचन । ऐश्वर्याज्जायते रागो विरागं ब्रह्म चोच्यते ॥ २९ ॥
विदित्वा सप्त सूक्ष्माणि षडङ्गञ्च महेश्वरम् । प्रधानं विनियोगज्ञः परं ब्रह्माधिगच्छति ॥ ३० ॥

सर्वज्ञता तृप्तिरनादिबोधः स्वतन्त्रता नित्यमलुप्तशक्तिः ।
अनन्तशक्तिश्च विभोर्विधिज्ञाः षडाहुरङ्गानि महेश्वरस्य ॥ ३१ ॥

नित्यं ब्रह्मधनो युक्त उपसर्गैः प्रमुच्यते । जितश्वासोपसर्गस्य जितरागस्य योगिनः ॥
एका बहिः शरीरेऽस्मिन् धारणा सार्वकामिकी ॥ ३२ ॥

---

वायु की धारणा करने से वायु सूक्ष्मरूपेण संक्रमित हो जाता है । योगी अपने को वायु के समान समझता है और वायुमण्डल में भ्रमण करने लगता है । आकाश की धारणा करने से योगी में सूक्ष्मरूपेण आकाशतत्त्व का प्रवेश होता है, और योगी नादसम्पन्न होकर सूक्ष्म मण्डल को देखने लगता है । वायु की धारणा करने से योगी स्वयं को वायुमय एवं नित्य समझने लगता है और उसमें वायु सूक्ष्मरूपेण प्रविष्ट हो जाता है ॥ २२-२३ ॥

मन की धारणा करने से मन सूक्ष्म होकर सक्रिय हो जाता है और वह योगी अपने मन के द्वारा सभी प्राणियों के मन में प्रवेश कर जाता है । जब योगी बुद्धि द्वारा स्वयं की बुद्धि की धारणा करता है तब वह सम्पूर्ण तत्त्वों के बोध में समर्थ हो जाता है । इन सात सूक्ष्मतत्त्वों को जो जानता है वह योगवित् कहा जाता है । जो मेधावी योगी इनका त्याग कर देते हैं, वे बुद्धिगुण से परम तत्त्व को प्राप्त करने में समर्थ होते हैं । जो इन ऐश्वर्य के लक्षणों से युक्त भूततत्त्वों से संयुक्त हो जाते हैं वे योगी उसी के साथ विनष्ट हो जाते हैं ॥ २४-२६ ॥

जो ब्राह्मण यह जानते हुए कि सूक्ष्मतत्त्व परस्पर संसक्त हैं, उन सूक्ष्म भूत समूहों को त्याग देते हैं, वे परम तत्त्व को प्राप्त करते हैं । दिव्य चक्षुओं से सम्पन्न महात्मा ऋषिगण भी इन सूक्ष्म भाव-समूहों से संसक्त होने के कारण दोषयुक्त दिखते हैं । अत: इस संसार में कभी भी सूक्ष्म वस्तुओं के विषय में निश्चय नहीं करना चाहिए । ऐश्वर्य से रजोगुण उत्पन्न होता है और वैराग्य को ब्रह्म कहा जाता है । यह जानकर कि सात सूक्ष्म तत्त्व और छह तत्त्व ही परमेश्वर हैं, जो भक्ति के सिद्धान्त को जानता है वह परम ब्रह्म को प्राप्त कर लेता है ॥ २७-३० ॥

जो लोग सर्वशक्तिमान की अनन्त ऊर्जा को जानते हैं, वे सर्वज्ञता, सन्तुष्टि, अनादि बुद्धि, स्वतन्त्रता, नियत अविनश्वर अर्थात् शाश्वत शक्ति और अनन्त शक्ति को प्रभु महेश्वर का षडङ्ग तत्त्व कहते हैं ॥ ३१ ॥

जो योगी सदैव ब्रह्म रूपी धन से सम्पन्न होता है वह सभी भौतिक कल्मषों से मुक्त हो जाता है । जिस

विशेद्यदा द्विजो युक्तो यत्र यत्रार्प्ययेन्मनः । भूतान्याविशते वापि त्रैलोक्यञ्चापि कम्पयेत् ॥ ३३ ॥
एतया प्रविशेद्देहं हित्वा देहं पुनस्त्विह । मनोद्वारं हि योगानामादित्यञ्च विनिर्द्दिशेत् ॥ ३४ ॥
आदानादिक्रियाणान्तु आदित्य इति चोच्यते । एतेन विधिना योगी विरक्तः सूक्ष्मवर्ज्जितः ॥
प्रकृतिं समतिक्रम्य रुद्रलोके महीयते ॥ ३५ ॥
ऐश्वर्यगुणसम्प्राप्तं ब्रह्मभूतं तु तं प्रभुम् । देवस्थानेषु सर्वेषु सर्वतस्तु निवर्त्तते ॥ ३६ ॥
पैशाचेन पिशाचांश्च राक्षसेन च राक्षसान् । गान्धर्वेण च गन्धर्वान् कौबेरेण कुबेरजान् ॥ ३७ ॥
इन्द्रमैन्द्रेण स्थानेन सौम्यं सौम्येन चैव हि । प्रजापतिं तथा चैव प्राजापत्येन साधयेत् ॥ ३८ ॥
ब्राह्मं ब्राह्मयेन चाप्येवमुपामन्त्रयते प्रभुम् । तत्र सक्तस्तु उन्मत्तस्तस्मात्सर्वं प्रवर्त्तते ॥ ३९ ॥
नित्यं ब्रह्मपरो युक्तः स्थानान्येतानि वै त्यजेत् । असज्यमानः स्थानेषु द्विजः सर्वगतो भवेत् ॥ ४० ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे योगोपसर्गकथनं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

* * *

---

योगी ने राग और प्राणायाम से उत्पन्न उपसर्गों पर विजय प्राप्त कर ली है, उसके लिए बाह्य शरीर में एकमात्र धारणा ही सर्वसाधिका है । योगी जन जहाँ-जहाँ जिस किसी भी भूत-विशेष में अपने मन में ध्यान लगाते हैं, वहाँ वे प्रविष्ट हो सकते हैं और तीनों लोकों को भी हिला सकते हैं । वे अपनी देह त्यागकर दूसरे शरीर में भी प्रविष्ट हो सकते हैं । मन को सभी योगों का द्वार कहा गया है । इसी प्रकार आदित्य अर्थात् सूर्य को भी योग का द्वार कहा जाता है । ये इन्द्रिय-वृत्तियाँ समूहों के विषयों का देने और लेने का कार्य करती हैं, इसलिए उन्हें आदित्य कहा जाता है । इस विधि से योगी विषयों से विरक्त और सूक्ष्म तत्त्वों से रहित हो जाता है । वह प्रकृति का अतिक्रमण करके रुद्रलोक को प्राप्त करता है ॥ ३२-३५ ॥

योगी जब ऐश्वर्य गुणों से युक्त हो जाता है तब उसे ब्रह्मत्व की प्राप्ति होती है । तब उसे सम्पूर्ण देवस्थानों से विलग हो जाना चाहिए अर्थात् तब उन्हें देवस्थानों में धारणा नहीं करना चाहिए । तत्पश्चात् उन्हें अपने पैशाचिक गुणों से पिशाचों को, राक्षसी गुणों से राक्षसों को, गान्धर्व गुणों से गन्धर्वों को, कौबेरीय गुणों से कुबेर को, ऐन्द्र गुण से इन्द्र को, सौम्य गुण से सोम को तथा प्राजापत्य के गुणों से प्रजापति का साधन करना चाहिए ॥ ३६-३८ ॥

योगी को अपने ब्राह्मीय गुणों से ब्रह्म की उपासना करनी चाहिए क्योंकि वे प्रभु सब कार्यों में प्रेरणा करने वाले हैं । योगी उनसे जुड़े रहने के कारण उन्मत्त अर्थात् सिद्ध हो जाता है और उसी से सभी कुछ प्रारम्भ होता है । अतः इन गुण-स्थानों को छोड़ कर योगी को नित्य ब्रह्म में लीन हो जाना चाहिए । इन स्थानों में जिस योगी की आसक्ति नहीं होती वह योगी सर्वत्रगामी हो जाता है ॥ ३९-४० ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में योगोपसर्ग कथन नामक बारहवें अध्याय की डॉ. सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ १२ ॥**



* * *

# अथ त्रयोदशोऽध्यायः
## योगैश्वर्यनिरूपणम्

वायुरुवाच

अत ऊर्द्ध्वं प्रवक्ष्यामि ऐश्वर्यगुणविस्तरम् । येन योगविशेषेण सर्वलोकानतिक्रमेत् ॥ १ ॥
तत्राष्टगुणमैश्वर्यं योगिनां समुदाहृतम् । तत्सर्वं क्रमयोगेन उच्यमानं निबोधत ॥ २ ॥
अणिमा लघिमा चैव महिमा प्राप्तिरेव च । प्राकाम्यञ्चैव सर्वत्र ईशित्वञ्चैव सर्वतः ॥ ३ ॥
वशित्वमथ सर्वत्र यत्र कामावसायिता । तच्चापि विविधं ज्ञेयमैश्वर्यं सार्वकामिकम् ॥ ४ ॥
सावद्यं निरवद्यं च सूक्ष्मं चैव प्रवर्त्तते । सावद्यं नाम तत्तत्त्वं पञ्चभूतात्मकं स्मृतम् ॥ ५ ॥
निरवद्यं तथा नाम पञ्चभूतात्मकं स्मृतम् । इन्द्रियाणि मनश्चैव अहङ्कारश्च वै स्मृतम् ॥ ६ ॥
तत्र सूक्ष्मप्रवृत्तन्तु पञ्चभूतात्मकं पुनः । इन्द्रियाणि मनश्चैव बुद्ध्यहङ्कारसंज्ञितम् ॥ ७ ॥
तथा सर्वमयञ्चैव आत्मस्था ख्यातिरेव च । संयोग एवं त्रिविधः सूक्ष्मेष्वेव प्रवर्त्तते ॥ ८ ॥
पुनरष्टगुणस्यापि तेष्वेवाथ प्रवर्त्तते । तस्य रूपं प्रवक्ष्यामि यथाह भगवान् प्रभुः ॥ ९ ॥

---

# तेरहवाँ अध्याय
## योगैश्वर्यनिरूपण

वायुदेव ने कहा—अब मैं इससे आगे जिस योग-विशेष से तीनों लोकों पर विजय प्राप्त की जा सकती है उस योग के ऐश्वर्य के विषय में विस्तार से कहता हूँ, ॥ १ ॥

योगियों के लिए आठ प्रकार के ऐश्वर्य बताए गये हैं । उन्हें मैं क्रमशः कहता हूँ, कृपा करके सुनिये—अणिमा, लघिमा, महिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, ईशित्व, वशित्व और कामावसायिता । यह सार्वकामिक ऐश्वर्य भी विविध भाँति का होता है । यथा—सावद्य, निरवद्य तथा सूक्ष्म । सावद्य एवं निरवद्य नामक दोनों तत्त्व पञ्चभूतात्मक हैं । स्थूल इन्द्रिय, मन और अहङ्कार एवं सूक्ष्म इन्द्रिय, मन और अहङ्कार तथा सम्पूर्ण आत्मख्याति—यह आठ ऐश्वर्यों की यह तीन प्रकार की प्रवृत्ति है । स्थूल और सूक्ष्म सर्वभूतों में यह आठ ऐश्वर्य जिस भाव से प्रवृत्त होते हैं, उसे मैं ठीक वैसा ही कहता हूँ जैसा प्रभु ने कहा है ॥ २-९ ॥

त्रैलोक्ये सर्वभूतेषु जीवस्यानियतः स्मृतः । अणिमा च यथाव्यक्तं सर्वं तत्र प्रतिष्ठितम् ॥ १० ॥
त्रैलोक्ये सर्वभूतानां दुष्प्राप्यं समुदाहृतम् । तच्चापि भवति प्राप्यं प्रथमं योगिनां बलात् ॥ ११ ॥
लम्बनं प्लवनं योगे रूपमस्य सदा भवेत् । शीघ्रगं सर्वभूतेषु द्वितीयं तत्पदं स्मृतम् ॥ १२ ॥
त्रैलोक्ये सर्वभूतानां प्राप्तिः प्राकाम्यमेव च । महिमा चापि यो यस्मिंस्तृतीयो योग उच्यते ॥ १३ ॥
त्रैलोक्ये सर्वभूतेषु त्रैलोक्यमगमं स्मृतम् । प्रकामान् विषयान् भुङ्क्ते न च प्रतिहतःक्वचित् ॥
त्रैलोक्ये सर्वभूतानां सुखदुःखे प्रवर्त्तते ॥ १४ ॥
ईशो भवति सर्वत्र प्रविभागेन योगवित् । वश्यानि चैव भूतानि त्रैलोक्ये सचराचरे ॥
भवन्ति सर्वकार्येषु इच्छतो न भवन्ति च ॥ १५ ॥
यत्र कामावसायित्वं त्रैलोक्ये सचराचरे । इच्छया चेन्द्रियाणि स्युर्भवन्ति न भवन्ति च ॥ १६ ॥
शब्दः स्पर्शो रसो गन्धो रूपं चैव मनस्तथा । प्रवर्त्तन्तेऽस्य चेच्छातो न भवन्ति तथेच्छया ॥ १७ ॥
न जायते न म्रियते भिद्यते न च छिद्यते । न दह्यते न मुह्यते हीयते न च लिप्यते ॥ १८ ॥
न क्षीयते न क्षरति न खिद्यति कदाचन । क्रियते चैव सर्वत्र तथा विक्रियते न च ॥ १९ ॥
अगन्धरसरूपस्तु स्पर्शशब्दविवर्ज्जितः । अवर्णो ह्यवरश्चैव तथा वर्णस्य कर्हिचित् ॥ २० ॥

---

इन तीनों लोकों में जितने भी प्राणी हैं, वे सभी उस योगी के वश में हो जाते हैं जिसने अणिमा ऐश्वर्य की प्राप्ति कर ली है । इन तीनों लोकों में जो कुछ भी सामान्य प्राणियों को दुष्प्राप्य है, वह भी योगी अपने इस प्रथम योगबल अर्थात् अणिमा द्वारा उपलब्ध कर लेते हैं ॥ १०-११ ॥

योगी अपने द्वितीय योगबल अर्थात् लघिमा ऐश्वर्य के द्वारा सभी प्राणियों के मध्य शीघ्रता से चले जाते हैं, वे आकाश में उड़ सकते और पानी में तैर सकते हैं ॥ १२ ॥

अखिल त्रैलोक्य के पदार्थ को योगी तृतीय ऐश्वर्य 'प्राप्ति' से पा जाते हैं । प्राकाम्य सिद्धि से वे अपनी इच्छानुसार विषयों का भोग कर सकते हैं और उन्हें किसी प्रकार की बाधा नहीं हो सकती । वे एक स्थान में रहकर भी त्रैलोक्य के सर्वभूतों से महिमा ऐश्वर्य के द्वारा संयुक्त हो सकते हैं ॥ १३-१४ ॥

योगी जन ईशित्व ऐश्वर्य के प्रभाव से तीनों लोकों के सभी प्राणियों के सुख-दुःख आदि के विधान में समर्थ हो जाते हैं । वशित्व के द्वारा समस्त चराचर उनके वश हो सकता है किन्तु यह सर्वथा उनकी इच्छा के अधीन होता है ॥ १५ ॥

कामावसायिता के फलस्वरूप योगी की इच्छा के अनुरूप कार्यों की सिद्धि होती है और प्राणी भी वश में हो जाते हैं किन्तु वह भी उस योगी की इच्छा पर निर्भर होता है । शब्द, स्पर्श, रस, गन्ध, रूप और मन इत्यादि सभी उस योगी की इच्छा से संचालित होते हैं और इच्छा न होने पर वे स्थिर रहते हैं ॥ १६-१७ ॥

ऐसा ऐश्वर्य से युक्त योगी जन्म, मृत्यु, छेद, भेद, दाह, मोह, संयोग, क्षय, क्षरण, खेद आदि से रहित होता है । वह सभी अवस्थाओं में स्वेच्छा से कार्य सम्पादन करता है ॥ १८-१९ ॥

वह गन्ध, रस, रूप, स्पर्श, शब्द, वर्ण तथा स्वर आदि से भी रहित होता है ॥ २० ॥

भुङ्क्तेऽथ विषयांश्चैव विषयैर्न च युज्यते । ज्ञात्वा तु परमं सूक्ष्मं सूक्ष्मत्वाच्चापवर्गकः ॥ २१ ॥
व्यापकस्त्वपवर्गाच्च व्यापित्वात्पुरुषः स्मृतः । पुरुषः सूक्ष्मभावात्तु ऐश्वर्ये परतः स्थितः ॥ २२ ॥
गुणान्तरं तु ऐश्वर्ये सर्वतः सूक्ष्म उच्यते । ऐश्वर्य्यमप्रतीघाति प्राप्य योगमनुत्तमम् ॥
अपवर्गं ततो गच्छेत् सुसूक्ष्मं परमं पदम् ॥ २३ ॥

॥ इति वायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे योगैश्वर्यनिरूपणं
नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

* * *

---

वह विषयों का भोग तो करता है, परन्तु उन विषयों में लिप्त नहीं होता । वह परम सूक्ष्म का अनुभव होने के कारण अपवर्ग होता है; क्योंकि अपवर्ग को सूक्ष्म कहा गया है ॥ २१ ॥

अपवर्ग के कारण वह व्यापक होता है और इसी व्यापित्व के कारण ही वह पुरुष कहा जाता है । पुरुष सूक्ष्म भाव के ऐश्वर्य के चारों ओर स्थित है ॥ २२ ॥

ऐश्वर्य को सर्वत्र अन्य गुणों की तुलना में सूक्ष्म कहा गया है । मनुष्य इस अविनाशी एवं उत्तम योग के प्रताप से परम सूक्ष्म अपवर्ग नामक परम पद को प्राप्त कर लेते हैं ॥ २३ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में योगैश्वर्य निरूपण नामक तेरहवें अध्याय की डॉ. सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ १३ ॥**

* * *

# अथ चतुर्दशोऽध्यायः

## पाशुपतयोगनिरूपणम्

वायुरुवाच

न चैवमागतो ज्ञानाद्रागात् कर्म्म समाचरेत् । राजसं तामसं वापि भुक्त्वा तत्रैव युज्यते ॥ १ ॥
तथा सुकृतकर्मा तु फलं स्वर्गे समश्नुते । तस्मात् स्थानात् पुनर्भ्रष्टो मानुष्यमनुपद्यते ॥ २ ॥
तस्माद्ब्रह्म परं सूक्ष्मं ब्रह्म शाश्वतमुच्यते । ब्रह्म एव हि सेवेत ब्रह्मैव परमं सुखम् ॥ ३ ॥
परिश्रमस्तु यज्ञानां महताऽर्थेन वर्त्तते । भूयो मृत्युवशं याति तस्मान्मोक्षः परं सुखम् ॥ ४ ॥
अथ वै ध्यानसंयुक्तो ब्रह्मयज्ञपरायणः । न स स्याद् व्यापितुं शक्यो मन्वन्तरशतैरपि ॥ ५ ॥
दृष्ट्वा तु पुरुषं दिव्यं विश्वाख्यं विश्वरूपिणम् । विश्वपादशिरोग्रीवं विश्वेशं विश्वभावनम् ॥
विश्वगन्धं विश्वमाल्यं विश्वाम्बरधरं प्रभुम् ॥ ६ ॥
गोभिर्मही संयतते पतत्रिणं महात्मानं परममतिं वरेण्यम् ।
कविं पुराणमनुशासितारं सूक्ष्माच्च सूक्ष्मं महतो महान्तम् ।
योगेन पश्यन्ति च चक्षुषा तं निरिन्द्रियं पुरुषं रुक्मवर्णम् ॥ ७ ॥

---

# चौदहवाँ अध्याय

## पाशुपत योग निरूपण

वायुदेव ने कहा—इस प्रकार जो प्राणी ब्रह्मतत्त्व के ज्ञान से रहित होते हैं वे राग के कारण राजसिक और तामसिक प्रवृत्ति से फिर उन्हीं में लिप्त हो जाते हैं और जो लोग सुकृत करते हैं वे स्वर्ग का लाभ प्राप्त करते हैं। तत्पश्चात् वे लोग पुण्य फल समाप्त होने पर पुनः भ्रष्ट होकर मनुष्य जन्म प्राप्त करते हैं। इस कारण मनुष्य को मात्र ब्रह्म का ही सेवन (उपासना) करना चाहिए जो अत्यन्त सूक्ष्म है, शाश्वत है और परम सुख है ॥ १-३ ॥

यज्ञ पूर्ण करने में अत्यन्त परिश्रम और बहुत व्यय होता है; परन्तु उसके बाद भी मनुष्य मृत्यु के वश में होता है, इसीलिए मोक्ष को ही परम सुख कहा गया है। ध्यान में मग्न ब्रह्मयज्ञपरायण योगी सौ मन्वन्तरों तक भी मृत्यु के द्वारा व्यापित नहीं हो सकता है ॥ ४-५ ॥

योगी जन उन दिव्य पुरुष को योग के द्वारा अपनी आँखों से देखते हैं जो विश्वाख्य, विश्वरूप, विश्वपादशिरोग्रीव, विश्वेश, विश्वभावन, विश्वगन्ध, विश्वमाल्य, विश्वाम्बरधर हैं। जो प्रभु अपनी किरणों से समस्त भूमण्डल का संयमन करते हैं, जो नियत गतिमान्, परम गति वाले, वरेण्य, महात्मा, कवि, अनुशासक, सूक्ष्म से भी सूक्ष्म, स्थूल से भी स्थूल तथा निरिन्द्रिय हैं; योगीजन अपने योगबल से उन चेतनात्मक नित्य, निर्गुण,

अलिङ्गिनं पुरुषं रुक्मवर्णं सलिङ्गिनं निर्गुणं चेतनं च ॥
नित्यं सदा सर्वगतं तु शौचं पश्यन्ति युक्त्या ह्यचलं प्रकाशम् ॥ ८ ॥
तद्भावितस्तेजसा दीप्यमानः अपाणिपादोदरपार्श्वजिह्वः ॥
अतीन्द्रियोऽद्यापि सुसूक्ष्म एकः पश्यत्यचक्षुः स शृणोत्यकर्णः ॥ ९ ॥
नास्यास्त्यबुद्धं न च बुद्धिरस्ति स वेद सर्वं न च वेदवेद्यः ॥
तमाहुरग्र्यं पुरुषं महान्तं सचेतनं सर्व्वगतं सुसूक्ष्मम् ॥ १० ॥

तमाहुर्मुनयः सर्व्वे लोके प्रसवधर्मिणीम् । प्रकृतिं सर्व्वभूतानां युक्ताः पश्यन्ति चेतसा ॥ ११ ॥
सर्व्वतः पाणिपादान्तं सर्व्वतोऽक्षिशिरोमुखम् । सर्व्वतः श्रुति(म)माँल्लोके सर्व्वमावृत्य तिष्ठति ॥ १२ ॥
युक्ता योगेन चेशानं सर्व्वतश्च सनातनम् । पुरुषं सर्व्वभूतानां तस्माद्ध्याता न मुह्यते ॥ १३ ॥
भूतात्मानं महात्मानं परमात्मानमव्ययम् । सर्व्वात्मानं परं ब्रह्म तद्वै ध्यात्वा न मुह्यति ॥ १४ ॥
पवनो हि यथा ग्राह्यो विचरन् सर्वमूर्तिषु । पुरि शेते तथाभ्रे च तस्मात् पुरुष उच्यते ॥
अथ चेल्लुप्तधर्म्मात्तु सविशेषैश्च कर्म्मभिः ॥ १५ ॥
ततस्तु ब्रह्म योन्यां वै शुक्रशोणितसंयुतम् । स्त्रीपुमांसप्रयोगेण जायते हि पुनः पुनः ॥ १६ ॥
ततस्तु गर्भकाले तु कललं नाम जायते । कालेन कलनञ्चापि बुद्बुदश्च प्रजायते ॥ १७ ॥
मृत्पिण्डस्तु यथा चक्रे चक्रावातेन पीडितः । हस्ताभ्यां क्रियमाणस्तु विश्वत्वमुपगच्छति ॥ १८ ॥

---

अलक्ष्य परम पुरुष के सगुण, स्वर्णवर्ण वाले, सर्वव्यापी, पवित्र और अचल प्रकाशमान् रूप का दर्शन प्राप्त करते हैं। एकमात्र वे ही अतीन्द्रिय सुसूक्ष्म, भावनात्मक तेज से आलोकित हैं और वे पाणि, पाद, उदर, पार्श्व और जिह्वा आदि से रहित हैं। वे नेत्र न होने पर भी देखते हैं, कान न होने पर भी सुनते हैं। इनके पास बुद्धि न होने पर भी ये सब कुछ जानते हैं। इन्हें सब कुछ ज्ञात है परन्तु वेद भी इनको नहीं जान पाते हैं। इन्हीं सर्वगत, अतिसूक्ष्म, सचेतन महान् पुरुष को सर्वाग्रवर्ती परम पुरुष कहा जाता है ॥ ६-१० ॥

मुनिगण इन्हीं परम पुरुष को समस्त लोकों और प्राणियों को प्रसन्नता प्रदान करने वाली प्रसवधर्मिणी प्रकृति के रूप में ध्यान से देखते हैं। इनके पाणि व पाद सर्वत्र हैं, नेत्र, सिर, मुँह और कर्ण भी सर्वत्र विद्यमान हैं एवं ये सभी को आवृत करके स्थित रहते हैं। ध्यान योग से युक्त होकर इन सर्वगत, शाश्वत, सर्वभूतेश परम पुरुष का ध्यान करने वाला मोह से ग्रस्त नहीं होता । जो उन भूतात्मा, महात्मा, परमात्मा, सर्वात्मा और अव्यय परब्रह्म का ध्यान करता है उसे मोह नहीं होता। जिस प्रकार सभी प्राणियों में विचरण करने वाली वायु को ग्रहण किया जाता है उसी प्रकार वह भी बोधगम्य है और सभी प्राणियों के हृदयाकाशरूपी पुर में शयन करने के कारण उसे पुरुष कहा जाता है ॥ ११-१५ ॥

जो अपने धार्मिक कर्त्तव्यों से विमुख हो जाते हैं वे धर्महीन प्राणी अपने विशेष प्रारब्ध कर्म के अनुसार ब्रह्म योनि में माता-पिता के मिथुन कर्म द्वारा शुक्रशोणित संयुक्त होकर बार-बार उत्पन्न होते हैं। गर्भकाल में उसको कलल कहते हैं। बाद में वह कलल बुद्बुद में परिणत हो जाता है। जिस भाँति मिट्टी का पिण्ड कुम्हार द्वारा चाक पर घुमा-घुमाकर दोनों हाथों से विविध आकारों में गढ़ा जाता है, उसी प्रकार वायु से प्रेरित होकर यह आत्मा भी

एवमात्मास्थिसंयुक्तो वायुना समुदीरितः । जायते मानुषस्तत्र यथा रूपं तथा मनः ॥ १९ ॥
वायुः सम्भवते तेषां वातात् सञ्जायते जलम् । जलात्संभवति प्राणः प्राणाच्छुक्रं विवर्द्धते ॥ २० ॥
रक्तभागास्त्रयस्त्रिंशच्छुक्रभागाश्चतुर्दश । भागतोऽर्द्धपलं कृत्वा ततो गर्भे निषेवते ॥ २१ ॥
ततस्तु गर्भसंयुक्तः पञ्चभिर्वायुभिर्वृतः । पितुः शरीरात् प्रत्यङ्गरूपमस्योपजायते ॥ २२ ॥
ततोऽस्य मातुराहारात् पीतलीढप्रवेशितम् । नाभिः स्रोतः प्रवेशेन प्राणाधारो हि देहिनाम् ॥ २३ ॥
नवमासान् परिक्लिष्टः संवेष्टितशिरोधरः । वेष्टितः सर्व्वगात्रैश्च अपर्य्यायक्रमागतः ॥
नवमासोषितश्चैव योनिच्छिद्रादवाङ्मुखः ॥ २४ ॥
ततस्तु कर्म्मभिः पापैर्निरयं प्रतिपद्यते । असिपत्रवनञ्चैव शाल्मलीच्छेदभेदयोः ॥ २५ ॥
तत्र निर्भर्त्सनञ्चैव तथा शोणितभोजनम् । एतास्तु यातना घोराः कुम्भीपाकसुदुःसहाः ॥ २६ ॥
यथा ह्यापस्तु विच्छिन्नाः स्वरूपमुपयान्ति वै । तस्माच्छिन्नाश्च भिन्नाश्च यातनास्थानमागताः ॥ २७ ॥
एवं जीवस्तु तैः पापैस्तप्यमानः स्वयं कृतैः । प्राप्नुयात् कर्म्मभिर्दुःखं शेषं वा यादि चेतरम् ॥ २८ ॥
एकेनैव तु गन्तव्यं सर्व्वमृत्युनिवेशनम् । एकनैव च भोक्तव्यं तस्मात् सुकृतमाचरेत् ॥ २९ ॥
न ह्येनं प्रस्थितं कश्चिद् गच्छन्तमनुगच्छति । यदनेन कृतं कर्म्म तदेनमनुगच्छति ॥ ३० ॥

ते नित्यं यमविषये विभिन्नदेहाः क्रोशन्तः सततमनिष्टसंप्रयोगैः ।
शुष्यन्ते परिगतवेदनाशरीराः बह्वीभिः सुभृशमधर्म्मयातनाभिः ॥ ३१ ॥

---

अस्थियुक्त होकर रूप और मन के अनुरूप मनुष्य रूप में उत्पन्न होता है । वायु सभी का संभव अर्थात् आश्रय स्थान है । वायु से जल उत्पन्न होता है, जल से प्राणऊर्जा और प्राण से शुक्र की उत्पत्ति होती है । जब रक्त (रज) का तैंतीस भाग और शुक्र का चौदह भाग लगभग आधे पल के लिए गर्भाशय में जाता है, तब वह गर्भ बनकर पंचवायु द्वारा आवृत हो जाता है । उसका रूप और प्रत्येक अंग पिता के शरीर के अनुरूप होते हैं ॥ १६-२२ ॥

तत्पश्चात् माता द्वारा लिया गया आहार देहधारियों के प्राणों का आधार बनता है जो माता के नाभि स्रोत द्वारा उस पीतलीढ तक पहुँचता है । वह नौ महीने तक पीड़ा में निःसामर्थ्य होकर शिर से लेकर पैर तक स्नायु से संवेष्टित होकर क्रमशः बढ़ता रहता है । इसी प्रकार वह नौ माह वहाँ रहकर अधोमुख होकर योनि छिद्र से बाहर आ जाता है । तत्पश्चात् वह अपने पाप कर्मों से नरक प्राप्त करता है । असिपत्रवन और शाल्मली नामक नरक में उसका छेदन व भेदन होता है । वहाँ उसकी भर्त्सना होती है और वह शोणित भोजन करता है । कुम्भीपाक की घोर यातना उसके लिए अत्यन्त दुःसह हो जाती है ॥ २३-२६ ॥

जैसे जल छिन्न-भिन्न होने पर भी अपने स्वरूप को प्राप्त कर लेता है, वैसे ही वह जीव छिन्न-भिन्न होकर भी यातना स्थान में पहुँच जाते हैं और पीड़ा का अनुभव करते हैं । अपने द्वारा किए गए पापों से दुखी होकर वे कर्म के शेष होने पर सुख अथवा दुःख प्राप्त करते हैं ॥ २७-२८ ॥

मृत्यु के वासस्थान में अकेले ही जाना पड़ता है और कर्मफल भी स्वयं अकेले ही भोगना पड़ता है, अतः सुकृत कार्यों को ही करना चाहिए । यहाँ से जाने पर कोई भी साथ नहीं जाता, केवल स्वकृत कर्म ही साथ जाता है । यमराज के यहाँ इनको विभिन्न देहों में अनिष्ट संप्रयोगों द्वारा असह्य यातना प्राप्त होती है और वे कष्ट भोगते

कर्मणाः मनसा वाचा यदभीष्टं निषेव्यते । तत् प्रसह्य हरेत् पापं तस्मात् सुकृतमाचरेत् ॥ ३२ ॥
यादृग् जातानि पापानि पूर्व्वं कर्म्माणि देहिनः । संसारं तामसं तादृक् षड्विधं प्रतिपद्यते ॥ ३३ ॥
मानुष्यं पशुभावञ्च पशुभावान्मृगो भवेत् । मृगत्वात् पक्षिभावन्तु तस्माच्चैव सरीसृपः ॥ ३४ ॥
सरीसृपत्वाद्गच्छेद्धि स्थावरत्वन्न संशयः । स्थावरत्वं पुनः प्राप्तो यावदुन्मिषते नरः ॥ ३५ ॥
कुलालचक्रवद्भ्रान्तस्तत्रैव परिकीर्तितः ॥ ३५ ॥
इत्येवं हि मनुष्यादिः संसारे स्थावरान्तिके । विज्ञेयस्तामसो नाम तत्रैव परिवर्त्तते ॥ ३६ ॥
सात्त्विकश्चापि संसारो ब्रह्मादिः परिकीर्त्तितः । पिशाचान्तः स विज्ञेयः स्वर्गस्थानेषु देहिनाम् ॥ ३७ ॥
ब्राह्मे तु केवलं सत्त्वं स्थावरे केवलं तमः । चतुर्दशानां स्थानानां मध्ये विष्टम्भकं रजः ॥
मर्मसु च्छिद्यमानेषु वेदनार्त्तस्य देहिनः ॥ ३८ ॥
ततस्तु परमं ब्रह्म कथं विप्रः स्मरिष्यति । संस्कारात् पूर्वधर्मस्य भावनायां प्रणोदितः ॥
मानुष्यं भजते नित्यं तस्मान्नित्यं समादधेत् ॥ ३९ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे पाशुपतयोगनिरूपणं
नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

* * *

हैं । अधर्म के कारण बहुत यातना के कष्ट व पीड़ा भोगते-भोगते उनके शरीर सूख जाते हैं ॥ २९-३१ ॥

मनसा, वाचा अथवा कर्मणा जो भी पापाचरण किया जाता है, वह उसे बलात् यातना स्थान में पहुँचा देता है, अतः मनुष्य को सदैव सत्कर्म करना चाहिए । अतीत में देहधारी आत्माओं के जो भी कर्म रहे हों, उन्हें उसी प्रकार का षड्विध तामस संसार में प्राप्त हो जाता है ॥ ३२-३३ ॥

पापात्मा प्राणी मनुष्य से पशु, पशु से मृग, मृग से पक्षी, फिर सरीसृप और स्थावर आदि क्रमशः निकृष्ट योनियों में जन्म लेता है, इसमें संशय नहीं है । इसके बाद वह पुनः मनुष्य योनि में जन्म प्राप्त करता है । पापात्मा जीव कुम्हार के चक्र की भाँति सदैव घूमता रहता है । संसार में मनुष्य से लेकर स्थावर पर्यन्त सभी जीवों की यही दशा है । ये सभी तामस हैं और पापात्मा जीव इन्हीं में भ्रमण करता रहता है ॥ ३४-३६ ॥

ब्रह्मा से लेकर पिशाच योनि तक सभी सात्त्विक हैं और इनका निवास स्थान स्वर्ग में है । ब्राह्म सृष्टि में विशुद्ध सत्त्व है और स्थावर सृष्टि में केवल तम ही है । चौदह प्रकार के सृष्टि स्थानों में सर्वत्र रज ही फैला हुआ है । जब मर्म अर्थात् हृदय के छिन्न-भिन्न होने से देहधारी सदैव कष्ट का अनुभव करते हैं, तब वे उस परम ब्रह्म परमात्मा का स्मरण कैसे कर सकते हैं? पूर्व जन्म के धर्म की भावना और संस्कारों से प्रेरित होकर जीव को मानव शरीर प्राप्त होता है; अतः विप्र को सदैव परब्रह्म का ध्यान करना चाहिए ॥ ३७-३९ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में पाशुपतयोगनिरूपण नामक चौदहवें अध्याय की डॉ. सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ १४ ॥**

* * *

# अथ पञ्चदशोऽध्यायः

## पाशुपतयोगनिरूपणम्

वायुरुवाच

चतुर्द्दशविधं ह्येतद्बुद्धा संसारमण्डलम् । तथा समारभेत् कर्म्म संसारभयपीडितः ॥ १ ॥
ततः स्मरति संसारचक्रेण परिवर्त्तितः । तस्मात्तु सततं युक्तो ध्यानतत्परयुञ्जकः ॥
तथा समारभेद्योगं यथात्मानं स पश्यति ॥ २ ॥
एष आद्यः परं ज्योतिरेष सेतुरनुत्तमः । विवृद्धो ह्येष भूतानां न सम्भेदश्च शाश्वतः ॥ ३ ॥
तदेनं सेतुमात्मानं अग्निं वै विश्वतोमुखम् । हृदिस्थं सर्वभूतानामुपासीत विधानवित् ॥ ४ ॥
हुत्वाष्टावाहुतीः सम्यक् शुचिस्तद्गतमानसः । वैश्वानरं हृदिस्थन्तु यथावदनुपूर्वशः ॥
अपः पूर्वं सकृत् प्राश्य तूष्णीं भूत्वा उपासते ॥ ५ ॥
प्राणायेति ततस्तस्य प्रथमा ह्याहुतिः स्मृता । अपानाय द्वितीया तु समानायेति चापरा ॥ ६ ॥
उदानाय चतुर्थीति व्यानायेति च पञ्चमी । स्वाहाकारैः परं हुत्वा शेषं भुञ्जीत कामतः ॥
अपः पुनः सकृत् प्राश्य त्र्याचम्य हृदयं स्पृशेत् ॥ ७ ॥

---

# पन्द्रहवाँ अध्याय

## पाशुपतयोग निरूपण

वायुदेव ने कहा—बुद्धि के अनुसार भौतिक अस्तित्व के चौदह प्रकार के मण्डल हैं । इस संसार के भय से पीड़ित होकर मनुष्य को अपने कर्तव्यों का पालन करना चाहिए । समय के चक्र से निकलने के बाद ही उसे संसार की याद आती है अर्थात वह संसार से जुड़ जाता है । इसलिए सदैव ध्यान करते हुए योग करना चाहिए । इस प्रकार योग का अभ्यास करे जिससे वह आत्म-साक्षात्कार प्राप्त कर सके । यह आत्मा ही आद्य और उच्चतम प्रकाश तथा ऐसा सर्वोत्तम सेतु है जिसके माध्यम से मनुष्य संसार सागर से पार हो सकता है । यह सभी जीवों का विस्तार है और उनके बीच कोई शाश्वत भेद नहीं है ॥ १-३ ॥

इसलिए, विधि जानने वाले योगियों को सेतु रूप, विश्वतोमुख, अग्निरूप और सभी जीवित प्राणियों के हृदय में रहने वाली आत्मा की उपासना करनी चाहिए । अपने मन को शुद्ध और एकाग्र करके योगी को निर्धारित विधि के अनुसार हृदय अग्नि में आठ आहुतियाँ देनी चाहिए और जल से आचमन के बाद मौन रहकर उपासना करनी चाहिए । उन आठ में से पहली आहुती प्राण के लिए, दूसरा अपान के लिए, तीसरा समान के लिए । चौथा उदान के लिए और पांचवाँ व्यान के लिए है । हर आहुति के बाद स्वाहा का उच्चारण करे, फिर बचे हुए भोजन

ॐ प्राणानां ग्रन्थिरस्यात्मा रुद्रो ह्यात्मा विशान्तकः । स रुद्रो ह्यात्मनः प्राणा एवमाप्याययेत् स्वयम् ॥ ८ ॥
त्वं देवानामपि ज्येष्ठ उग्रस्त्वं चतुरो वृषा । मृत्युघ्नोऽसि त्वमस्मभ्यं भद्रमेतद्धुतं हविः ॥ ९ ॥
एवं हृदयमालभ्य पादाङ्गुष्ठे तु दक्षिणे । विश्राव्य दक्षिणं पाणिं नाभिं वै पाणिना स्पृशेत् ॥
ततः पुनरुपस्पृश्य चात्मानमभिसंस्पृशेत् ॥ १० ॥
अक्षिणी नासिका श्रोत्रे हृदयं शिर एव च । द्वावात्मानावुभावेतौ प्राणापानावुदाहृतौ ॥ ११ ॥
तयोः प्राणोऽन्तरात्मास्य बाह्योऽपानोऽत उच्यते । अन्नं प्राणस्तथापानं मृत्युर्ज्जीवितमेव च ॥ १२ ॥
अन्नं ब्रह्म च विज्ञेयं प्रजानां प्रसवस्तथा । अन्नाद्भूतानि जायन्ते स्थितिरन्नेन चेष्यते ॥
वर्द्धन्ते तेन भूतानि तस्मादन्नन्तदुच्यते ॥ १३ ॥
तदेवाग्नौ हुतं ह्यन्नं भुञ्जते देवदानवाः । गन्धर्वयक्षरक्षांसि पिशाचाश्चान्नमेव हि ॥ १४ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे पाशुपतयोगनिरूपणं नाम पञ्चदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

* * *

---

का अपनी इच्छानुसार सेवन करे । फिर एक बार जल पिये, पुनः तीन बार जल से आचमन करे और हृदय को भी स्पर्श करे ॥ ४-७ ॥

मन्त्र इस प्रकार है—'आत्मा ही प्राण की ग्रन्थि है, और रुद्र जो हर वस्तु के विनाशक हैं, वही आत्मा हैं।' रूद्र स्वयं हमारी आत्मा को तृप्त करें । आप देवताओं में सबसे बड़े हैं, आप उग्र हैं और आप वृष की सवारी में दक्ष हैं । आप हमारी मृत्यु का निवारण करें । हवन में दी गयी आहुती हमारे लिए लाभकारी हो । यह कहते हुए हृदय का स्पर्श करे । अपने दाहिने हाथ से अपने दाहिने पैर के अंगूठे को छुए । फिर अपने हाथ से अपनी नाभि को स्पर्श करे । आचमन करे और आत्मा को स्पर्श करे ॥ ८-१० ॥

दोनों आँखों, दोनों कानों, नाक, हृदय और सिर को स्पर्श करे । प्राण और अपान दोनों को आत्मा कहा जाता है । इनमें प्राण आन्तरिक और अपान बाहरी आत्मा है । अन्न को ही प्राण एवं अपान कहा गया है और अन्न की कमी ही प्राणियों की मृत्यु है । अन्न ही ब्रह्म और प्रजा की उत्पत्ति का कारण है । प्राणी अन्न से ही पैदा होते हैं और अन्न से ही स्वयं को जीवित रखते हैं । सभी प्राणी अन्न से ही विकसित होते हैं, इसीलिए इसे अन्न कहा जाता है । देव, दानव, गन्धर्व, राक्षस, यक्ष एवं पिशाच आदि अग्नि में आहुत अन्न का ही सेवन करते हैं ॥ ११-१४ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में पाशुपतयोग निरूपण नामक पन्द्रहवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ १५ ॥**

* * *

# अथ षोडशोऽध्यायः

## शौचाचारलक्षणनिरूपणम्

वायुरुवाच

अत ऊर्द्ध्वं प्रवक्ष्यामि शौचाचारस्य लक्षणम्। यदनुष्ठाय शुद्धात्मा प्रेत्य स्वर्गं हि चाप्नुयात् ॥ १ ॥
उदकार्थी तु शौचानां मुनीनामुत्तमं पदम् । यस्तु तेष्वप्रमत्तः स्यात् स मुनिर्न्नावसीदति ॥ २ ॥
मानावमानौ द्वावेतौ तावेवाहुर्विषामृते । अवमानं विषं तत्र मानन्त्वमृतमुच्यते ॥ ३ ॥
यस्तु तेष्वप्रमत्तः स्यात् स मुनिर्न्नावसीदति । गुरोः प्रियहिते युक्तः स तु संवत्सरं वसेत् ॥ ४ ॥
नियमेष्वप्रमत्तस्तु यमेषु च सदा भवेत् । प्राप्यानुज्ञान्ततश्चैव ज्ञानागमनमुत्तमम् ॥
अविरोधेन धर्मस्य विचरेत् पृथिवीमिमाम् ॥ ५ ॥
चक्षुःपूतं व्रजेन्मार्गं वस्त्रपूतं जलं पिबेत् । सत्यपूतां वदेद्वाणीमिति धर्मानुशासनम् ॥ ६ ॥
आतिथ्यं श्राद्धयज्ञेषु न गच्छेद्योगवित् क्वचित् । एवं ह्यहिंसको योगी भवेदिति विचारणा ॥ ७ ॥

---

# सोलहवाँ अध्याय

## शौचाचार-लक्षण निरूपण

वायुदेव ने कहा—अब मैं शौचाचार के लक्षणों का उल्लेख करूँगा जिसके अनुष्ठान से शुद्ध आत्मा को मृत्यु के बाद स्वर्ग की प्राप्ति होती है ॥ १ ॥

पवित्रता के लिए प्रयास करने वाले मुनियों के लिए जल सबसे उत्तम है । जो मुनिजन इस विषय में आलस्य नहीं करते हैं, वे कभी दुःखी नहीं होते । सम्मान और तिरस्कार दोनों को ही विष और अमृत कहा गया है । अपमान को विष कहा गया है और सम्मान को अमृत । इसमें भी जो मुनि आलस्य नहीं करता, वह कभी भी विषादग्रस्त नहीं होता । जो मुनि गुरु के लिए महत्वपूर्ण कार्य करता है, वह सदैव सुखी रहता है ॥ २-४ ॥

सदैव यम और नियम का पालन करने वाले लोग जो अपने गुरु की आज्ञा से उत्तम ज्ञान का अनुपालन करते हैं, वे अपने धर्म के अनुसार कार्य करते हुए समस्त पृथ्वी पर विचरण करते हैं । हमें अपनी आँखों से देखते हुए मार्ग पर चलना चाहिए, कपड़े से छान कर पानी पीना चाहिए और सत्य तथा शुद्ध वचन बोलना चाहिए । यह धर्मशास्त्र का अनुशासन (आज्ञा) है । योगी को किसी भी श्राद्ध यज्ञ में आतिथ्य स्वीकार नहीं करना चाहिए और न ही हिंसा का प्रयोग करना चाहिए, यह शास्त्रीय सिद्धान्त है ॥ ५-७ ॥

वह्नौ विधूमे व्यङ्गारे सर्वस्मिन् भुक्तवज्जने । विचरेन्मतिमान् योगी न तु तेष्वेव नित्यशः ॥ ८ ॥
यथैवमवमन्यन्ते यथा परिभवन्ति च । युक्तस्तथा चरेद्भैक्षं सतां धर्ममदूषयन् ॥ ९ ॥
भैक्षं चरेद्गृहस्थेषु यथाचारगृहेषु च । श्रेष्ठा तु परमा चेयं वृत्तिरस्योपदिश्यते ॥ १० ॥
अत ऊर्द्ध्वं गृहस्थेषु शालीनेषु चरेद्द्विजः । श्रद्दधानेषु दान्तेषु श्रोत्रियेषु महात्मसु ॥ ११ ॥
अत ऊर्द्ध्वं पुनश्चापि अदुष्टपतितेषु च । भैक्षचर्या विवर्णेषु जघन्या वृत्तिरुच्यते ॥ १२ ॥
भैक्षं यवागुं तक्रं वा पयो यावकमेव च । फलमूलं विपक्वं वा पिण्याकं शक्तितोऽपि वा ॥ १३ ॥
इत्येते वै मया प्रोक्ता योगिनां सिद्धिवर्द्धनाः । आहारास्तेषु सिद्धेषु श्रेष्ठं भैक्षमिति स्मृतम् ॥ १४ ॥
अब्बिन्दु यः कुशाग्रेण मासे मासे समश्नुते । न्यायतो यस्तु भिक्षेत स पूर्वोक्ताद्विशिष्यते ॥ १५ ॥
योगिनां चैव सर्वेषां श्रेष्ठं चान्द्रायणं स्मृतम् । एकं द्वे त्रीणि चत्वारि शक्तितो वा समाचरेत् ॥ १६ ॥
अस्तेयं ब्रह्मचर्यञ्च अलोभस्त्याग एव च । व्रतानि चैव भिक्षूणामहिंसा परमार्थिता ॥ १७ ॥
अक्रोधो गुरुशुश्रूषा शौचमाहारलाघवम् । नित्यं स्वाध्याय इत्येते नियमाः परिकीर्तिताः ॥ १८ ॥
बीजयोनिर्गुणवपुर्बद्धः कर्मभिरेव च । यथा द्विप इवारण्ये मनुष्याणां विधीयते ॥ १९ ॥
प्राप्यते वाचिरादेवाङ्कुशेनेव निवारितः । एवं ज्ञानेन शुद्धेन दग्धबीजो ह्यकल्मषः ॥
विमुक्तबन्धः शान्तोऽसौ मुक्त इत्यभिधीयते ॥ २० ॥

---

जब रसोई की आग ठण्डी हो जाए व धुआं न रहे और घर के सभी लोग भोजन कर लें तब योगी को भिक्षा लेने के लिए उस घर में जाना चाहिए। हालाँकि, हर दिन एक ही घर में जाने से बचे। सज्जनों के धर्म के अनुसार योगी को इस प्रकार भिक्षा मांगनी चाहिए कि उसे अपमानित या पराजित होने का विचार न रहे ॥ ८-९ ॥

अच्छे व्यवहार वाले गृहस्वामियों से भिक्षा लेना एक योगी की सबसे बड़ी वृत्ति मानी जाती है। अन्यथा उसे विनम्र, श्रद्धावान्, शांतिप्रिय, महात्मा और श्रोत्रिय गृहस्थ परिवार से भिक्षा मांगनी चाहिए। इसके अलावा किसी अदुष्ट और अपतित गृहस्थों के घर पर भी भिक्षा ले सकते हैं, किन्तु निचली जातियों में भीख माँगना एक योगी के लिए अच्छा नहीं माना जाता है ॥ १०-१२ ॥

यवागू, तक्र, दूध, अपक्व फल-मूल, पिण्याक या फिर अपनी शक्ति के अनुसार दी जाने वाली कोई भी वस्तु योगी के लिए सिद्धिप्रद होती है। एक योगी के लिए सर्वोत्तम आहार वह है जो वह भिक्षा के माध्यम से प्राप्त करता है। हर महीने कुश के अग्र भाग से जल की बूँदों का पान करने वाले योगियों से वे श्रेष्ठ हैं जो न्याय के अनुसार भिक्षाटन करते हैं ॥ १३-१५ ॥

चान्द्रायण व्रत सभी योगियों के लिए सर्वोत्तम माना गया है। इसलिए योगी को अपनी शक्ति के आधार पर एक, दो, तीन या चार चान्द्रायण व्रत करना चाहिए। चोरी न करना, ब्रह्मचर्य, अलोभ और त्याग योगी के व्रत कहे गए हैं। अहिंसा, आध्यात्मिक जिज्ञासा, अक्रोध, गुरु की सेवा, शुचिता, अल्प भोजन और दैनिक स्वाध्याय योगी के नियम माने जाते हैं ॥ १६-१८ ॥

जिस प्रकार एक जंगली हाथी अंकुश लगाए जाने के बाद शांत हो जाता है और शीघ्र ही किसी व्यक्ति के प्रति समर्पण कर देता है, उसी प्रकार कर्मबीज से पैदा हुआ शरीर अर्थात् कर्मों से बँधी हुई आत्मा शुद्ध ज्ञान-

वेदैस्तुल्याः सर्वयज्ञक्रियास्तु यज्ञे जप्यं ज्ञानिनामाहुरग्र्यम् ।
ज्ञानाद्ध्यानं सङ्गरागव्यपेतं तस्मिन् प्राप्ते शाश्वतस्योपलब्धिः ॥ २१ ॥
दमः शमः सत्यमकल्मषत्वं मौनं च भूतेष्वखिलेष्वथार्ज्जवम् ।
अतीन्द्रियज्ञानमिदं तथार्ज्जवं प्राहुस्तथा ज्ञानविशुद्धसत्त्वाः ॥ २२ ॥
समाहितो ब्रह्मपरोऽप्रमादी शुचिस्तथैवात्मरतिर्जितेन्द्रियः ।
समाप्नुयुर्योगमिमं महाधियो महर्षयश्चैवमनिन्दितामलाः ॥ २३ ॥

**॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे शौचाचारलक्षण-निरूपणं नाम षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥**

* * *

---

योग में जलकर पापरहित और शान्त हो जाती है । जब आत्मा के कर्म के बंधन दग्ध हो जाते हैं, तो उसे मुक्त कहा जाता है ॥ १९-२० ॥

सभी यज्ञ की क्रियाएँ वेदों के समान कही गयी हैं और ज्ञानियों ने यज्ञों में जप को ही सर्वोत्तम माना है । आसक्ति रहित ध्यान ज्ञान से भी श्रेष्ठ है । ज्ञान और ध्यान से व्यक्ति आसक्ति से मुक्त हो जाता है और जब वह उस अवस्था को प्राप्त कर लेता है तो उसे शाश्वत की अनुभूति प्राप्त हो जाती है । सत्त्व का शुद्ध ज्ञान रखने वाले लोग कहते हैं कि शम, दम, सत्य, निष्पापता, मौन, सभी प्राणियों पर दया और सरलता ही अलौकिक ज्ञान दे सकती है । यह योग केवल उन संतों द्वारा ही प्राप्त किया जाता है जो समाधि के लिए तैयार हैं, पाप से मुक्त हैं, ब्रह्म के प्रति समर्पित हैं, शुद्ध, जितेन्द्रिय और आत्म-सन्तुष्ट हैं । इसी प्रकार निष्कलंक एवं शुद्ध आशय वाले महर्षियों ने इस योग को प्राप्त किया है ॥ २१-२३ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में शौचाचार-लक्षण-निरूपण नामक सोलहवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ १६ ॥**

* * *

# अथ सप्तदशोऽध्यायः

## परमाश्रमविधिकथनम्

वायुरुवाच

आश्रमत्रयमुत्सृज्य प्राप्तस्तु परमाश्रमम् । अतः संवत्सरस्यान्ते प्राप्य ज्ञानमनुत्तमम् ॥ १ ॥
अनुज्ञाप्य गुरुं चैव विचरेत् पृथिवीमिमाम् । सारभूतमुपासीत ज्ञानं यज्ज्ञेयसाधकम् ॥ २ ॥
इदं ज्ञानमिदं ज्ञेयमिति यस्तुषितश्चरेत् । अपि कल्पसहस्रायुर्नैव ज्ञेयमवाप्नुयात् ॥ ३ ॥
त्यक्तसङ्गो जितक्रोधो लघ्वाहारो जितेन्द्रियः। पिधाय बुद्ध्या द्वाराणि ध्याने ह्येवं मनोदधेत् ॥ ४ ॥
शून्येष्वेवावकाशेषु गुहासु च वने तथा । नदीनां पुलिने चैव नित्यं युक्तः सदा भवेत् ॥ ५ ॥
वाग्दण्डः कर्मदण्डश्च मनोदण्डश्च ते त्रयः। यस्यैते नियता दण्डाः स त्रिदण्डी व्यवस्थितः ॥ ६ ॥
अवस्थितो ध्यानरतिर्जितेन्द्रियः शुभाशुभे हित्य च कर्मणी उभे ॥
इदं शरीरं प्रविमुच्य शास्त्रतो न जायते म्रियते वा कदाचित् ॥ ७ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे परमाश्रमविधिकथनं नाम सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥

* * *

---

# सत्रहवाँ अध्याय

## परमाश्रम-विधि कथन

वायुदेव ने कहा—संवत्सर के अन्त में गुरु की आज्ञा से उत्तम ज्ञान प्राप्त करके तीनों आश्रमों को छोड़कर चौथे आश्रम में प्रवेश करे और ज्ञेय को प्राप्त करने के साधन रूपी सारभूत ज्ञान द्वारा आराधना करते हुए पृथ्वी पर विचरण करे । जो यह जानने की लालसा रखता है और जानने का प्रयत्न करता है कि यह ज्ञान है और यह ज्ञेय (जानने योग्य) है, वह एक हजार कल्पों में भी ज्ञेय को प्राप्त नहीं कर पाता । बिना किसी संगति के रहते हुए, क्रोध पर अंकुश रखते हुए, अल्प-भोजन करके, जितेन्द्रिय बुद्धि योग की सहायता से सभी इन्द्रियों पर नियन्त्रण करके ध्यान में मन को लगावे ॥ १-४ ॥

खुले स्थान पर, गुफा में, जंगल में तथा नदी के रेतीले तट पर नियमित रूप से योगाभ्यास करे । वाग्दण्ड, कर्मदण्ड और मनोदण्ड रूपी तीन दण्ड कहे गए हैं । जिनके पास ये तीन दण्ड होते हैं उन्हें त्रिदण्डी कहा जाता है । यदि ध्यानी जितेन्द्रिय साधक शास्त्रों में वर्णित विधि का पालन करके और अच्छे-बुरे कर्मों का त्याग करके अपने शरीर का त्याग कर दे, तो वह पुनः जन्म-मृत्यु के चक्र में नहीं पड़ता ॥ ५-७ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में परमाश्रम-विधिकथन नामक सत्रहवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ १७ ॥**

* * *

# अथाष्टादशोऽध्यायः

## यतिप्रायश्चित्तविधिकथनम्

वायुरुवाच

अत ऊर्द्धवं प्रवक्ष्यामि यतीनामिह निश्चयम् । प्रायश्चित्तानि तत्त्वेन यान्यकामकृतानि तु ॥ १ ॥
अथ कामकृतेऽप्याहुः सूक्ष्मधर्मविदो जनाः । पापञ्च त्रिविधं प्रोक्तं वाङ्मनः कायसम्भवम् ॥
सततं हि दिवा रात्रौ येनेदं बध्यते जगत् ॥ २ ॥
न कर्माणि न चाप्येष तिष्ठतीतिपरा श्रुतिः । क्षणमेव प्रयोज्यन्तु आयुषस्तु तु विधारणात् ॥ ३ ॥
भवेद्धीरोऽप्रमत्तस्तु योगो हि परमं बलम् । न हि योगात् परं किञ्चिन्नराणामिह दृश्यते ॥
तस्माद्योगं प्रशंसन्ति धर्मयुक्ता मनीषिणः ॥ ४ ॥
अविद्यां विद्यया तीर्त्वा प्राप्यैश्वर्यमनुत्तमम् । दृष्ट्वा परापरं धीराः परं गच्छन्ति तत्पदम् ॥ ५ ॥
व्रतानि यानि भिक्षूणां तथैवोपव्रतानि च । एकैकापक्रमे तेषां प्रायश्चित्तं विधीयते ॥ ६ ॥
उपेत्य तु स्त्रियं कामात् प्रायश्चित्तं विनिर्दिशेत् । प्राणायामसमायुक्तं कुर्यात् सान्तपनं तथा ॥ ७ ॥

---

# अट्ठारहवाँ अध्याय

## यतियों का प्रायश्चित्त-विधान कथन

वायुदेव ने कहा—इसके बाद अब मैं यति के प्रायश्चित्त विधान का यथार्थ वर्णन करता हूँ । जो लोग सूक्ष्म धर्म को जानते हैं वे इसे किए गए और न किए गए दोनों पापों के प्रायश्चित के रूप में वर्णित करते हैं । मन, वाणी और शरीर से उत्पन्न होने वाले पाप तीन प्रकार के कहे गए हैं । यह संसार दिन-रात इस त्रिविध पाप से सदैव बँधा रहता है ॥ १-२ ॥

परा अर्थात् सर्वोच्च श्रुति कहती है कि कर्म जगत या कर्म से बंधा हुआ जगत् सत्य नहीं है । ये पाप जीवन में केवल एक क्षण के लिए होते हैं, इसलिए संवेदनशील प्राणियों को जीवन भर सदैव धैर्यवान् और सावधान रहना चाहिए; क्योंकि यति के लिये योग ही सर्वोच्च शक्ति है । मनुष्य के लिए योग से बढ़कर कुछ भी नहीं है, यही कारण है कि धार्मिक विद्वान् योग की प्रशंसा करते हैं ॥ ३-४ ॥

धैर्यवान् व्यक्ति ज्ञान द्वारा अज्ञान पर विजय प्राप्त करता है, उत्तम ऐश्वर्य का लाभ उठाता है, सर्वोच्च अनुभूति और सर्वोच्च पद प्राप्त करता है । संन्यासियों के लिए निर्धारित व्रतों में से एक व्रत का भी त्याग करने पर प्रायश्चित करना चाहिए । यदि कोई संन्यासी वासना के कारण किसी स्त्री के साथ यौन संबंध बनाता है, तो उसे प्रायश्चित्त करना चाहिए । ऐसी स्थिति में प्राणायाम के साथ सान्तपन व्रत करना चाहिए ॥ ५-७ ॥

ततश्चरति निर्देशं कृच्छ्रस्यान्ते समाहितः । पुनराश्रममागम्य चरेद्‌भिक्षुरतन्द्रितः ॥
न मर्म युक्तं वचनं हिनस्तीति मनीषिणः ॥ ८ ॥
तथाऽपि च न कर्तव्यः प्रसङ्गो ह्येष दारुणः । अहोरात्राधिकः कश्चिन्नास्त्यधर्म इति श्रुतिः ॥ ९ ॥
हिंसा ह्येषा परा सृष्टा दैवतैर्मुनिभिस्तथा । यदेतद्द्रविणं नाम प्राणा ह्येते बहिश्चराः ॥
स तस्य हरति प्राणान् यो यस्य हरते धनम् ॥ १० ॥
एवं कृत्वा स दुष्टात्मा भिन्नवृत्तो व्रताच्च्युतः । भूयो निर्वेदमापन्नश्चरेच्चान्द्रायणं व्रतम् ॥ ११ ॥
विधिना शास्त्रदृष्टेन संवत्सरमिति श्रुतिः । ततः संवत्सरस्यान्ते भूयः प्रक्षीणकल्मषः ॥
भूयो निर्वेदमापन्नश्चरेद्‌भिक्षुरतन्द्रितः ॥ १२ ॥
अहिंसा सर्वभूतानां कर्मणा मनसा गिरा । अकामादपि हिंसेत यदि भिक्षुः पशून् मृगान् ॥
कृच्छ्रातिकृच्छ्रं कुर्वीत चान्द्रायणमथापि वा ॥ १३ ॥
स्कन्देदिन्द्रियदौर्बल्यात् स्त्रियं दृष्ट्वा यतिर्यदि । तेन धारयितव्या वै प्राणायामास्तु षोडश ॥ १४ ॥
दिवा स्कन्नस्य विप्रस्य प्रायश्चित्तं विधीयते । त्रिरात्रमुपवासश्च प्राणायामशतं तथा ॥ १५ ॥
रात्रौ स्कन्नः शुचिः स्नातो द्वादशैव तु धारणाः । प्राणायामेन शुद्धात्मा विरजा जायते द्विजः ॥ १६ ॥

---

इस प्रकार के कष्ट के अन्त में गुरु द्वारा प्राप्त निर्देशों पर ध्यान केन्द्रित करते हुए अपने आश्रम में प्रवेश करके उस भिक्षुक को बिना आलस्य के विचरण करना चाहिए । मनीषीगण कहते हैं कि मर्मवचन आघात पहुँचाते हैं, अत: यदि कोई दारुण प्रसङ्ग भी हो तब भी ऐसा नहीं बोलना चाहिए । श्रुति के अनुसार कुछ शब्दों के साथ परिहास के रूप में दिन-रात में बोला गया झूठ अधर्म नहीं होता ॥ ८-९ ॥

किन्तु देवता और ऋषि वेदों की तरह हिंसा को सबसे बड़ा पाप बताते हैं । संक्षेप में हिंसा सबसे बड़ा पाप है । जिसे द्रविण कहा जाता है वह लोगों का बहिश्चर प्राण है । इसलिए यदि कोई किसी का धन छीन लेता है तो वह उसका प्राण हर लेता है । जो भिक्षुक ये अशोभनीय कार्य करता है वह व्रत से वंचित होकर कष्ट प्राप्त करता है । श्रुति का कहना है कि ऐसे भिक्षुक को शास्त्रों के अनुसार पूरे संवत्सर तक चान्द्रायण व्रत का पालन करना चाहिए । संवत्सर के अंत में वह निष्पाप हो जाता है । फिर वैराग्य प्राप्त करके भिक्षुक को आलस्य रहित होकर विचरण करना चाहिए ॥ १०-१२ ॥

लोगों को अपने विचारों, शब्दों और कार्यों में सभी जीवित प्राणियों के प्रति हिंसा से बचना चाहिए । इच्छा न होने पर भी यदि कोई साधु जानवरों और हिरण आदि की हिंसा करता है तो उसे कठोरतम चान्द्रायण व्रत करना चाहिए । यदि किसी पुरुष की इन्द्रिय-दौर्बल्य के कारण स्त्री को देखने से वीर्यपात हो जाता है तो उसे सोलह बार प्राणायाम करना चाहिए ॥ १३-१४ ॥

यदि किसी ब्राह्मण को दिन में वीर्यपात होता है, तो उसे तीन रात्रि उपवास करके सौ बार प्राणायाम करना चाहिए, और यदि रात में वीर्यपात होता है, तो उसे स्नान के बाद बारह बार प्राणायाम करना चाहिए । प्राणायाम का अभ्यास करने से एक ब्राह्मण मन से शुद्ध हो जाता है और सभी अशुद्धियों से मुक्त हो जाता है ॥१५-१६॥

एकान्नं मधु मांस वा ह्यामश्राद्धं तथैव च । अभोज्यानि यतीनाञ्च प्रत्यक्षलवणानि च ॥ १७ ॥
एकैकातिक्रमे तेषां प्रायश्चित्तं विधीयते । प्राजापत्येन कृच्छ्रेण ततः पापात् प्रमुच्यते ॥ १८ ॥
व्यतिक्रमाच्च ये केचिद्वाङ्मनःकायसम्भवम् । सद्भिः सह विनिश्चित्य यद्ब्रूयुस्तत्समाचरेत् ॥ १९ ॥
विशुद्धबुद्धिः समलोष्टकाञ्चनः समस्तभूतेषु चरन् समाहितः ।
स्थानं ध्रुवं शाश्वतमव्ययं सतां परं स गत्वा न पुनर्हि जायते ॥ २० ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे यतिप्रायश्चित्तविधिकथनं नामाष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥

* * *

---

यति के लिए मात्र एक अन्न, शहद, मांस, आम अथवा प्रत्यक्ष नमक अखाद्य होता है । इनमें से एक का भी अतिक्रमण होने पर प्रायश्चित्त का विधान है । ऐसा होने पर कठिन प्रजापत्य व्रत के माध्यम से वह पाप से मुक्त हो जाता है । यदि मनसा, वाचा और कर्मणा (शरीर के द्वारा) कुछ पाप हो जाय तो उसके प्रायश्चित्त के लिए सत्पुरुषों से निर्णय करके वे जो कहें, वही करना चाहिए । शुद्ध बुद्धि वाला, मिट्टी और सोने को समान मानने वाला और सभी प्राणियों पर दया करने वाला व्यक्ति ऐसे निश्चल और शाश्वत स्थान पर पहुँच जाता है जहाँ से वह पुनः लौट कर नहीं आता ॥ १७-२० ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में यति प्रायश्चित्त-विधि कथन नामक अठारहवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ १८ ॥**

* * *

# अथैकोनविंशोऽध्यायः

## अरिष्टनिरूपणम्

वायुरुवाच

अत ऊर्द्ध्वं प्रवक्ष्यामि अरिष्टानि निबोधत । येन ज्ञानविशेषेण मृत्युं पश्यति चात्मनः ॥ १ ॥
अरुन्धतीं ध्रुवञ्चैव सोमच्छायां महापथम् । यो न पश्येत्स नो जीवेन्नरः संवत्सरात्परम् ॥ २ ॥
अरश्मिवन्तमादित्यं रश्मिवन्तञ्च पावकम् । यः पश्येन्न च जीवेत मासादेकादशात्परम् ॥ ३ ॥
वमेन्मूत्रं करीषं वा सुवर्णं रजतं तथा । प्रत्यक्षमथ वा स्वप्ने दश मासान् स जीवति ॥ ४ ॥
अग्रतः पृष्ठतो वाऽपि खण्डं यस्य पदम्भवेत् । पांसुले कर्दमे वापि सप्त मासान् स जीवति ॥ ५ ॥
काकः कपोतो गृध्रो वा निलीयेद्यस्य मूर्धनि । क्रव्यादो वा खगः कश्चित् षण्मासान्नातिवर्त्तते ॥ ६ ॥
बध्येद्वायसपङ्क्तीभिः पांशुवर्षेण वा पुनः । छायां वा विकृतां पश्येच्चतुःपञ्च स जीवति ॥ ७ ॥
अनभ्रे विद्युतं पश्येद्दक्षिणां दिशमाश्रिताम् । उदकेन्द्रधनुर्वापि त्रयो द्वौ वा स जीवति ॥ ८ ॥

---

# उन्नीसवाँ अध्याय

## अरिष्ट-निरूपण

वायुदेव ने कहा—अब इसके पश्चात् मैं अरिष्टों के विषय में वर्णन करूँगा, आप सब सुनिए । यह वह विशेष ज्ञान है जिसके माध्यम से योगी को अपनी मृत्यु का ज्ञान हो जाता है । जिस किसी को भी अरुन्धती, ध्रुव, सोम, छाया और महापथ दृष्टिगोचर नहीं होता वह केवल एक वर्ष तक ही जीवित रह सकता है । जो मनुष्य सूर्य को किरणों से रहित और अग्नि को किरणों से भरी देखता है, वह केवल महीने ही जीवित रहता है । जो व्यक्ति सोते समय अथवा प्रत्यक्ष ही मल, मूत्र या सोने या चांदी की उल्टी करता है, वह दस महीने से अधिक जीवित नहीं रहता है । जिस व्यक्ति के पैरों के निशान धूल या कीचड़ में आगे या पीछे से देखे जा सकते हैं, वह केवल सात महीने ही जीवित रहेगा। ॥ १-५ ॥

जिस व्यक्ति के सिर पर कौआ, कबूतर, गिद्ध या अन्य मांसाहारी पक्षी हो वह आधे वर्ष से अधिक जीवित नहीं रह सकता । जो व्यक्ति दस या बीस कौओं को अपने सिर के ऊपर उड़ते हुए देखता है और जिसकी छाया अचानक धूल से धूसर और विकृत हो जाती है, वह केवल चार या पांच महीने ही जीवित रह सकता है । यदि व्यक्ति दक्षिण दिशा में बादल रहित बिजली और पानी पर इंद्रधनुष देखता है, तो यह व्यक्ति दो-तीन महीने से अधिक जीवित नहीं रहता है ॥ ६-८ ॥

अप्सु वा यदि वाऽऽदर्शे आत्मानं यो न पश्यति । अशिरस्कं तथात्मानं मासादूर्ध्वं न जीवति ॥ ९ ॥
शवगन्धि भवेद्गात्रं वशागन्धि ह्यथापि वा । मृत्युर्ह्युपस्थितस्तस्य अर्धमासं स जीवति ॥ १० ॥
सम्भिन्नो मारुतो यस्य मर्मस्थानानि कृन्तति । अद्भिः स्पृष्टो न हृष्येच्च तस्य मृत्युरुपस्थितः ॥ ११ ॥
ऋक्षवानरयुक्तेन रथेनाशान्तु दक्षिणाम् । गायन्नथ व्रजेत् स्वप्ने विद्यान्मृत्युरुपस्थितः ॥ १२ ॥
कृष्णाम्बरधरा श्यामा गायन्ती वाथ चाङ्गना । यन्नयेद्दक्षिणामाशां स्वप्ने सोऽपि न जीवति ॥ १३ ॥
छिद्रं वासश्च कृष्णञ्च स्वप्ने यो विधृयान्नरः । भग्नं वा श्रवणं दृष्टा विद्यान्मृत्युरुपस्थितः ॥ १४ ॥
आमस्तकतलाद्यस्तु निमज्जेत्पङ्कसागरे । दृष्ट्वा तु तादृशं स्वप्नं सद्य एव न जीवति ॥ १५ ॥
भस्माङ्गारांश्च केशांश्च नदीं शुष्कां भुजङ्गमान् । पश्येद्यो दशरात्रन्तु न स जीवेत तादृशः ॥ १६ ॥
कृष्णैश्च विकटैश्चैव पुरुषैरुद्यतायुधैः । पाषाणैस्ताड्यते स्वप्ने यः सद्यो न स जीवति ॥ १७ ॥
सूर्योदये प्रत्युषसि प्रत्यक्षं यस्य वै शिवा । क्रोशन्ती सम्मुखाभ्येति स गतायुर्भवेन्नरः ॥ १८ ॥
यस्य वै स्नातमात्रस्य हृदयं पीड्यते भृशम् । जायते दन्तहर्षश्च तं गतायुषमादिशेत् ॥ १९ ॥
भूयो भूयः श्वसेद्यस्तु रात्रौ वा यदि वा दिवा । दीपगन्धञ्च नो वेत्ति विद्यान्मृत्युमुपस्थितम् ॥ २० ॥
रात्रौ चेन्द्रायुधं पश्येद्दिवा नक्षत्रमण्डलम् । परनेत्रेषु चात्मानं न पश्येन्न स जीवति ॥ २१ ॥

---

जो व्यक्ति स्वयं को पानी में, दर्पण में या बिना सिर के नहीं देखता वह एक माह तक जीवित रहता है। जिस व्यक्ति के शरीर से लाश या चर्बी जैसी गंध आती हो वह केवल पन्द्रह दिन ही जीवित रह पाता है । जिस व्यक्ति के पैर और हृदय जल के स्पर्श से सूखने लगें और सिर से धुआं निकलता हो, वह दस दिन तक जीवित रहता है । यदि मर्म स्थान में वायु के प्रकोप से कष्ट होता हो और जल के स्पर्श से भी जिसको संतुष्टि नहीं मिलती हो, तो उसकी मृत्यु संनिकट समझे । यदि किसी को ऐसा अनुमान होता हो कि वह गान करते हुए बंदरों और भालुओं के साथ रथारूढ़ होकर दक्षिण दिशा की ओर यात्रा कर रहा है तो उसकी मृत्यु भी निकट ही समझना चाहिए । यदि कोई सांवली स्त्री काले वस्त्र पहनकर गाती हुई किसी को दक्षिण दिशा की ओर ले जाए तो वह व्यक्ति जीवित नहीं रहता है । यदि वह स्वप्न में फटा हुआ काला कपड़ा पहनता है या उसका कान क्षतिग्रस्त हो जाता है, तो वह जीवित नहीं रहता है । जो व्यक्ति स्वप्न में स्वयं को दलदल में सिर तक फँसा हुआ देखता है उसकी शीघ्र ही मृत्यु हो जाती है ॥ ९-१५ ॥

जो व्यक्ति सपने में राख, आग, बाल, सूखी नदी और सांप देखता है वह दस रात से अधिक जीवित नहीं रहता है । यदि स्वप्न में काला वस्त्र पहने कोई राक्षसी प्रवृत्ति का व्यक्ति अस्त्र-शस्त्रों से अथवा पत्थर से प्रहार कर दे तो उस व्यक्ति की सद्यः मृत्यु हो जाती है । यदि सुबह या शाम के समय सियार किसी के सामने चले तो समझ लेना चाहिए कि उसकी आयु समाप्त हो गई है ॥ १६-१८ ॥

यदि स्नान के बाद किसी के हृदय में कष्ट का अनुभव होता है और दांत बजने लगते हैं, तो आयु भी व्यतीत हुई समझना चाहिए । जो दिन-रात जोर-जोर से सांस लेता है और उसे जलने की गंध नहीं आती, वह अपनी मृत्यु निकट ही समझे । जो व्यक्ति रात में इंद्रधनुष, दिन में नक्षत्र और दूसरों की आंखों में अपना प्रतिबिम्ब देखता है, वह अधिक समय तक जीवित नहीं रहता है ॥ १७-२१ ॥

नेत्रमेकं स्त्रवेद्यस्य कर्णौ स्थानाच्च भ्रश्यतः । नासा च वक्रा भवति स ज्ञेयो गतजीवितः ॥ २२ ॥
यस्य कृष्णा खरा जिह्वा पङ्कभासं च वै मुखम् । गण्डे चिपिटके रक्ते तस्य मृत्युरुपस्थितः ॥ २३ ॥
मुक्तकेशो हसंश्चैव गायनृत्यंश्च यो नरः । याम्याशाभिमुखो गच्छेत्तदन्तं तस्य जीवितम् ॥ २४ ॥
यस्य स्वेदसमुद्भूताः श्वेतसर्षपसन्निभाः । स्वेदा भवन्ति ह्यसकृत्तस्य मृत्युरुपस्थितः ॥ २५ ॥
उष्ट्रा वा रासभा वाऽपि युक्ताः स्वप्ने रथेऽशुभाः । यस्य सोपि न जीवेत दक्षिणाभिमुखो गतः ॥ २६ ॥
द्वे चात्र परमेऽरिष्टे एतद्रूपं परं भवेत् । घोषं न शृणुयात् कर्णे ज्योतिर्नेत्रे न पश्यति ॥ २७ ॥
श्वभ्रे यो निपतेत् स्वप्ने द्वारश्चास्य न विद्यते । न चोत्तिष्ठति यः श्वभ्रात्तदन्तं तस्य जीवितम् ॥ २८ ॥
ऊर्ध्वा च दृष्टिर्न च सम्प्रतिष्ठा रक्ता पुनः सम्परिवर्त्तमाना ।
मुखस्य चोष्मा शुषिरा च नाभिरत्युष्णमूत्रो विषमस्थ एव ॥ २९ ॥
दिवा वा यदि वा रात्रौ प्रत्यक्षं योऽभिहन्यते । तं पश्येदथ हन्तारं स हतस्तु न जीवति ॥ ३० ॥
अग्निप्रवेशं कुरुते स्वप्नान्ते यस्तु मानवः । स्मृतिं नोपलभेच्चापि तदन्तं तस्य जीवितम् ॥ ३१ ॥
यस्तु प्रावरणं शुक्लं स्वकं पश्यति मानवः । रक्तं कृष्णमपि स्वप्ने तस्य मृत्युरुपस्थितः ॥ ३२ ॥
अरिष्टसूचिते देहे तस्मिन् काल उपागते । त्यक्त्वा भयविषादञ्च उद्गच्छेद्बुद्धिमान्नरः ॥ ३३ ॥

---

जिसकी एक आंख से हमेशा आंसू बहते हों, जिसका कर्णभ्रंश व नासिका तिर्यक् हो गयी हो, वह भी हीनायु माना जाता है ॥ २२ ॥

जिसकी जीभ खुरदरी और काली हो जाए, जिसका चेहरा कीचड़ के समान हो जाए और जिसके गाल चिपटे और लाल दिखाई देने लगे, उसे मृत समझना चाहिए । जो व्यक्ति स्वप्न में अपने बाल खुले करके हंसता-गाता हुआ दक्षिण की ओर जा रहा हो, तब यह समझें कि उसके जीवन का भी अन्त है । जिस किसी को भी लगातार सफेद सरसों की तरह पसीना आता है, उसे अपनी मृत्यु निकट ही समझना चाहिए । जो व्यक्ति स्वप्न में ऊँट या गधे द्वारा खींचे गए रथ पर दक्षिण की ओर यात्रा करता है, वह भी जीवित नहीं रहता है । जो कान से शब्द नहीं सुनते और जिनकी आंखें अन्धी हो गई हैं, उनकी मृत्यु सन्निकट समझना चाहिए क्योंकि यह दोनों ही अरिष्ट अतिवादी हैं ॥ २३-२७ ॥

यदि कोई स्वप्न में किसी गड्ढ़े में गिर जाए और उसे निकलने का रास्ता न मिले और वह इस गड्ढ़े से बाहर न निकल सके तो उसके जीवन का अन्त हो गया समझे । जिसकी दृष्टि ऊर्ध्व हो गई हो और रक्तवर्ण व कँवल (पीली) रहती हो, मुंह से बहुत अधिक गर्मी निकलती हो, नाभि गहरी हो जाती हो और मूत्र बहुत उष्ण हो, उसे भी असामान्य स्थिति समझना चाहिए । यदि दिन या रात के सपने में किसी ने चोट पहुँचाई हो और सुबह उठते ही वही व्यक्ति सामने दिखाई दे तो सपने में चोट खाने वाला व्यक्ति जीवित नहीं बचता ॥ २८-३० ॥

जो कोई सपने में अग्नि में गया और सपने में ही इसके बारे में भूल भी गया उसके पास अभी कुछ जीवन बाकी है । यदि सपने में किसी व्यक्ति का सफेद कपड़ा लाल या काला हो जाए तो उसकी मृत्यु हो जाती है । बुद्धिमान पुरुष अशुभ का ज्ञान प्राप्त करके उस समय को आया हुआ जान कर भय और विषाद को छोड़कर योग के अनुष्ठान में लग जाना चाहिए ॥ ३१-३३ ॥

प्राचीं वा यदि वोदीचीं दिशं निष्क्रम्य वै शुचिः । समेऽतिस्थावरे देशे विविक्तेजनवर्ज्जिते ॥ ३४ ॥
उदङ्मुखः प्राङ्मुखो वा स्वस्थः स्वाचान्त एव च । स्वस्तिकोपनिविष्टश्च नमस्कृत्यमहेश्वरम् ॥
समकायशिरोग्रीवं धारयेन्नावलोकयेत् ॥ ३५ ॥
यथा दीपो निवातस्थो नेङ्गते सोपमा स्मृता । प्रागुदक्प्रवणे देशे तस्माद्युञ्जीत योगवित् ॥ ३६ ॥
प्राणे च रमते नित्यं चक्षुषोः स्पर्शने तथा । श्रोत्रे मनसि बुद्धौ च तथा वक्षसि धारयेत् ॥ ३७ ॥
कालधर्मञ्च विज्ञाय समूहञ्चैव सर्वशः । द्वादशाध्यात्ममित्येवं योगधारणमुच्यते ॥ ३८ ॥
शतमष्टशतं वापि धारणां मूर्ध्नि धारयेत् । न तस्य धारणायोगाद्वायुः सर्वं प्रवर्त्तते ॥ ३९ ॥
ततस्त्वापूरयेद्देहमोङ्कारेण समाहितः । अथोङ्कारमयो योगी न क्षरेत्त्वक्षरी भवेत् ॥ ४० ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे अरिष्टनिरूपणं
नामैकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥

* * *

---

शुद्ध भावना से पूर्व या उत्तर की ओर चलें, किसी समतल एवं स्थिर असार्वजनिक पवित्र स्थान पर उत्तर या पूर्व की ओर मुख करके बैठें, स्वस्त्यासन तथा एकमन करके महेश्वर को प्रणाम निवेदित करे । अपने शरीर, सिर और गर्दन को सीधा करके धारणा करे ॥ ३४-३५ ॥

किसी दिशा में न देखें । दीपक की तरह निर्वात में भी अपनी स्थिरता बनाए रखे । योगियों को उत्तर-पूर्व दिशा में योग करना चाहिए । सत्त्वगुण पर ध्यान करें और अपने मन को इच्छा, संघर्ष, प्रेम, खुशी और दुख जैसी भावनाओं से मुक्त करें ॥ ३६-३७ ॥

एक योगी को अपने जीवन, अपनी आंखों, अपनी त्वचा, अपने कानों, अपने हृदय, अपने मन, अपनी छाती और अपने सिर में धारणा करनी चाहिए । कर्मधर्म को समझकर और अरिष्टादि समूह में सामंजस्य बिठाकर योगी को अपने मन में बारह या एक सौ आठ धारणाएँ करनी चाहिए ॥ ३८-३९ ॥

इस प्रकार साधक वायु वृत्तियों को प्रवाह के माध्यम से नियंत्रित करके एकाग्र मन से पूरे शरीर को ओंकार से पूर्ण कर लेवे । इससे योगी ओंकारमय हो जाता है और वह योगी अविनाशी और अमर हो जाता है ॥ ४०॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में अरिष्ट-निरूपण नामक उन्नीसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ १९ ॥**

* * *

# अथ विंशोऽध्यायः
## ओंकारप्राप्तिलक्षणनिरूपणम्

वायुरुवाच

अतः ऊर्द्ध्वं प्रवक्ष्यामि ओङ्कारप्राप्तिलक्षणम् । एष त्रिमात्रो विज्ञेयो व्यञ्जनञ्चात्र सस्वरम् ॥ १ ॥
प्रथमा वैद्युती मात्रा द्वितीया तामसी स्मृता । तृतीया निर्गुणी विद्यान्मात्रामक्षरगामिनीम् ॥ २ ॥
गन्धर्वीति च विज्ञेया गान्धारस्वरसम्भवा । पिपीलिकासमस्पर्शा प्रयुक्ता मूर्ध्नि लक्ष्यते ॥ ३ ॥
तथा प्रयुक्तमोङ्कारं प्रतिनिर्वाति मूर्द्धनि । तथोङ्कारमयो योगी ह्यक्षरे त्वक्षरी भवेत् ॥ ४ ॥
प्रणवो धनुः शरो ह्यात्मा ब्रह्म तल्लक्ष्यमुच्यते । अप्रमत्तेन वेद्धव्यं शरवत्तन्मयो भवेत् ॥ ५ ॥
ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म गुहायां निहितं पदम् । ओमित्येतत्त्रयो वेदास्त्रयो लोकास्त्रयोऽग्नयः ॥
विष्णुक्रमास्त्रयस्त्वेते ऋक्सामानि यजूंषि च ॥ ६ ॥
मात्राश्चास्य चतस्रस्तु विज्ञेयाः परमार्थतः । तत्र युक्तश्च यो योगी तस्य सालोक्यतां व्रजेत् ॥ ७ ॥

---

# बीसवाँ अध्याय
## ओंकारप्राप्तिलक्षणनिरूपणम्

वायुदेव ने ओंकार की प्राप्ति के लक्षण बताते हुए कहा—इसके बाद अब मैं ओंकार की प्राप्ति के लक्षणों का वर्णन करूँगा ॥ १ ॥

इसकी पहली मात्रा वैद्युति, दूसरी मात्रा तामसी और तीसरी अक्षरगामिनी मात्रा को निर्गुण समझना चाहिए। इसमें गांधार स्वर द्वारा निर्मित और सिर पर चींटी जैसा स्पर्श रखने वाली गांधार्वी मात्रा भी परिलक्षित होती है । जब इन मात्राओं से युक्त ओंकार का मन में उच्चारण किया जाता है, तो योगी ओंकारमय हो जाता है और अक्षरत्व को प्राप्त कर लेता है ॥ २-४ ॥

ओंकार को धनुष, आत्मा को बाण और ब्रह्म को लक्ष्य कहा गया है । साधक को सचेत होकर लक्ष्य-भेद करना चाहिए । इसमें बाण की तरह एकाग्रता की आवश्यकता होती है । ओंकार के स्वरूप वाला एकाक्षर ब्रह्म बुद्धि रूपी गुफा में स्थित है, जो सर्वोच्च स्थान है । ओंकार ही तीन वेद, तीन लोक और तीन अग्नि है। ये त्रिविक्रम के ऋक, यजु और साम नामक तीन चरण हैं । ओंकार में चार आयाम होते हैं, यह विचार पूर्वक समझना चाहिए ॥ ५-७ ॥

आकारस्त्वक्षरो ज्ञेय उकारः स्वरितः स्मृतः । मकारस्तु प्लुतो ज्ञेयस्त्रिमात्र इति संज्ञितः ॥ ८ ॥
अकारस्त्वथ भूर्लोक उकारो भुवरुच्यते । सव्यञ्जनो मकारश्च स्वर्लोकश्च विधीयते ॥ ९ ॥
ओङ्कारस्तु त्रयो लोकाः शिरस्तस्य त्रिविष्टपम् । भुवनान्तश्च तत्सर्वं ब्राह्मं तत्पदमुच्यते ॥ १० ॥
मात्रापदं रुद्रलोको ह्यमात्रस्तु शिवं पदम् । एवन्ध्यानविशेषेण तत्पदं समुपासते ॥ ११ ॥
तस्माद्ध्यानरतिर्नित्यममात्रं हि तदक्षरम् । उपास्यं हि प्रयत्नेन शाश्वतं पदमिच्छता ॥ १२ ॥
ह्रस्वा तु प्रथमा मात्रा ततो दीर्घा त्वनन्तरम् । ततः प्लुतवती चैव तृतीया उपदिश्यते ॥ १३ ॥
एतास्तु मात्रा विज्ञेया यथावदनुपूर्वशः । यावच्चैव तु शक्यन्ते धार्यन्ते तावदेव हि ॥ १४ ॥
इन्द्रियाणि मनो बुद्धिं ध्यायन्नात्मनि यः सदा । अत्राष्टमात्रमपि चेच्छृणुयात्फलमाप्नुयात् ॥ १५ ॥
मासे मासेऽश्वमेधेन यो यजेत शतं समाः । न स तत् प्राप्नुयात् पुण्यं मात्रया यदवाप्नुयात् ॥ १६ ॥
अब्बिन्दुं यः कुशाग्रेण मासे मासे पिबेन्नरः । संवत्सरशतं पूर्णं मात्रया तदवाप्नुयात् ॥ १७ ॥
इष्टापूर्त्तस्य यज्ञस्य सत्यवाक्ये च यत् फलम् । अभक्षणे च मांसस्य मात्रया तदवाप्नुयात् ॥ १८ ॥
स्वाम्यर्थे युध्यमानानां शूराणामनिवर्त्तिनाम् । यद्धवेत्तत् फलं दृष्टं मात्रया तदवाप्नुयात् ॥ १९ ॥
न तथा तपसोग्रेण न यज्ञैर्भूरिदक्षिणैः । यत् फलं प्राप्नुयात् सम्यग् मात्रया तदवाप्नुयात् ॥ २० ॥

---

इस ओंकार में लीन योगी ब्रह्म का रूप धारण कर लेता है । ओंकार एक अक्षर है, उकार एक स्वर है तथा मकार प्लुत है । अत: इसकी तीन मात्राओं के परमार्थ को तीन आयामों में समझना चाहिए । ओंकार में अकार भूलोक, उकार भुव: लोक और व्यञ्जन के साथ मकार स्वर्लोक कहा जाता है । ओंकार त्रिलोकमय है और उसका शिर स्वर्ग है ॥ ८-१० ॥

सम्पूर्ण ओम को ब्राह्मपद कहा गया है जो भुवनमय है । मात्रापद रुद्रलोक कहा गया है और अमात्रा अर्थात् बिन्दु शिवपद है । उप पद की विशेष ध्यानपूर्वक उपासना करनी चाहिए । अत: ध्यान में रत योगी को शाश्वत पद की इच्छा से इस अनादि, अविनाशी और अपरिमेय की यत्नपूर्वक आराधना करनी चाहिए । ओम का पहला अक्षर अकार ह्रस्व, दूसरा अक्षर दीर्घ और तीसरा प्लुत है । इन मात्राओं को उचित क्रम से समझा जाना चाहिए ॥ ११-१४ ॥

जहाँ तक सम्भव हो साधक इनकी धारणा करे । जो लोग सदैव इंद्रियों, मन और बुद्धि का अपनी आत्मा में ध्यान करते हैं और अष्टमात्रा प्रणव की धारणा करते हैं, उन्हें विशेष फल प्राप्त होता है । सुनिए, जो मनुष्य सौ वर्ष तक प्रति मास अश्वमेध यज्ञ करता है, उसे उतने पुण्य नहीं प्राप्त होते जितने मात्रा का ज्ञान प्राप्त करने वाले को होते हैं । जो व्यक्ति प्रति माह कुश के अग्र भाग से जल बिन्दुओं को पीता है और सौ वर्षों तक ऐसा करता रहता है, उसे अपने इस कर्म के बराबर फल मात्रा के ज्ञान से प्राप्त होता है ॥ १५-१७ ॥

इच्छा पूर्ति यज्ञ का फल, सत्य बोलने का फल और मात्र जल पर एक माह तक रहने का फल मात्रा के ज्ञान के फल के बराबर होता है । युद्ध में अपने स्वामी के लिए प्राण देने वाले योद्धा को जो फल मिलता है, वही फल उसे मात्रा के ज्ञान से प्राप्त होता है । मात्रा-ज्ञान से जो परिणाम मिलता है वह अत्यधिक उग्र तपस्या अथवा यज्ञ में बहुत दक्षिणा देने से भी नहीं मिलता ॥ १८-२० ॥

तत्र वै योऽर्द्धमात्रो यः प्लुतो नामोपदिश्यते । एषा एव भवेत् कार्या गृहस्थानान्तुयोगिनाम् ॥ २१ ॥
एषा चैव विशेषेण ऐश्वर्यसमलक्षणा । योगिनान्तु विशेषेण ऐश्वर्ये ह्यष्टलक्षणे ॥
अणिमाद्येति विज्ञेया तस्माद्युञ्जीत तां द्विजः ॥ २२ ॥
एवं हि योगी संयुक्तः शुचिर्दान्तो जितेन्द्रियः। आत्मानं विन्दते यस्तु स सर्वं विन्दते द्विजः ॥ २३ ॥
ऋचो यजूंषि सामानि वेदोपनिषदस्तथा । योगज्ञानादवाप्नोति ब्राह्मणो ध्यानचिन्तकः ॥ २४ ॥
सर्वभूतलयो भूत्वा अभूतः स तु जायते । योगी सङ्क्रमणं कृत्वा याति वै शाश्वतं पदम् ॥ २५ ॥
अपि चात्र चतुर्हस्तां ध्यायमानश्चतुर्मुखीम् । प्रकृतिं विश्वरूपाख्यां दृष्ट्वा दिव्येन चक्षुषा ॥ २६ ॥

अजामेतां लोहितशुक्लकृष्णां बह्वीः प्रजाः सृजमानां स्वरूपाम् ।
अजो ह्येको जुषमाणोऽनुशेते जहात्येनां भुक्तभोगामजोऽन्यः ॥
अष्टाक्षरां षोडशपाणिपादां चतुर्मुखीं त्रिशिखामेकश्रृङ्गाम् ।
आद्यामजां विश्वसृजां स्वरूपां ज्ञात्वा बुधास्त्वमृतत्वं व्रजन्ति ॥
ये ब्राह्मणाः प्रणवं वेदयन्ति न ते पुनः संसरन्तीह भूयः ॥ २७ ॥

---

प्लुत नाम में उल्लिखित आधी मात्रा गृहस्थ योगियों के लिए विशेष रूप से उपयोगी है और उनके लिए ऐश्वर्य साधक है ॥ २१ ॥

योगी को ओम से अणिमा आदि आठ विशेष ऐश्वर्य (सिद्धियाँ) प्राप्त होते हैं । अतः ब्राह्मणों को इसी का साधन करना चाहिए ॥ २२ ॥

इस प्रकार उस प्लुत मात्रा की उपासना से जो योगी स्वयं को शुद्ध, शान्त और जितेन्द्रिय जानता है, वह द्विज सब कुछ जानता है ॥ २३ ॥

ध्यानी और चिन्तनशील ब्राह्मण मात्र अपने योग ज्ञान के माध्यम से ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और उपनिषदों को जानता है ॥ २४ ॥

जिस स्थान पर सभी भूतों का लय होता है उस स्थान में लीन होकर साधक लयस्थान के रूप में ही परिणत हो जाते हैं । वे योगियों के उत्क्रमण विधान से अपने प्राणों को त्याग कर अमरत्व प्राप्त करते हैं ॥ २५ ॥

दिव्य स्वप्न ध्यान के माध्यम से, व्यक्ति चार मुख वाली सार्वभौमिक प्रकृति देवी को देखता है और अनुभव करता है ॥ २६ ॥

वह केवल रक्त-श्वेत-कृष्ण रंग की अजा है जो अपने जैसे कई सन्ततियों को उत्पन्न करती है । एक जीव रूप अज इसका उपभोग करता है जबकि शिव स्वरूप दूसरा अज इसे भुक्त हुआ मानकर त्याग देता है । वह प्रकृति स्वरूपा अजा अष्ट मात्रा (अक्षरों) वाली, सोलह पाणि-पादों वाली, चार मुखों से युक्त, शिखा से रहित अथवा विशिष्ट शिखावाली, एकश्रृङ्गा और इस सम्पूर्ण जगत को उत्पन्न करने वाली है । उसके स्वभाव को जानकर, ब्राह्मण अमरत्व प्राप्त करता है । एक ब्राह्मण जो प्रणव को जानता है वह फिर कभी इस संसार की यात्रा नहीं करता ॥ २७ ॥

**इत्येदक्षरं ब्रह्म परमोङ्कारसंज्ञितम् । यस्तु वेदयते सम्यक् तथा ध्यायति वा पुनः ॥ २८ ॥**
**संसारचक्रमुत्सृज्य मुक्तबन्धनबन्धनः । अचलं निर्गुणं स्थानं शिवं प्राप्नोत्यसंशयम् ॥**
**इत्येतद्वै मया प्रोक्तमोङ्कारप्राप्तिलक्षणम् ॥ २९ ॥**

**नमो लोकेश्वराय संकल्पकल्पग्रहणाय महान्तमुपतिष्ठते तद्वो हितं यद्ब्रह्मणे नमः । सर्वत्र स्थानिने निर्गुणाय सम्भक्तयोगीश्वराय च ॥ पुष्करपर्णमिवाद्भिर्विशुद्धमिव ब्रह्ममुपतिष्ठेत्पवित्रं पवित्राणां पवित्रं पवित्रेण परिपूरितेन पवित्रेण ह्रस्वन्दीर्घप्लुतमिति तदेतमोङ्कारमशब्दमस्पर्शमरूपमरसमगन्ध्यं पर्युपासीत, अविद्येशानाय विश्वरूपो न तस्य अविद्येशानाय नमो योगीश्वरायेति च येन द्यौरुग्रा पृथिवी च दृढा येन स्वस्तनितं येन नाकस्तयोरन्तरिक्षमिमे वरीयसो देवानां हृदयं विश्वरूपो न तस्य प्राणापानौपम्यं चास्ति ओङ्कारोविश्वविश्वा वै यज्ञः यज्ञो वै वेदः वेदो वै नमस्कारः नमस्कारो रुद्रः नमो रुद्राय योगेश्वराधिपतये नमः ॥**
**इति सिद्धिप्रत्युपस्थानं सायंप्रातर्मध्याह्ने नमः इति ॥ सर्वकामफलोरुद्रः ।**
**यथा वृन्तात् फलं पक्वं पवनेन समीरितम् । नमस्कारेण रुद्रस्य तथा पापं प्रणश्यति ॥ ३० ॥**

---

यह ओंकार रूपी अक्षर ब्रह्म का स्वरूप है । इसका जो भी व्यक्ति इसे समझते हुए ध्यान करता है, वह सभी बन्धनों से मुक्त हो जाता है और जन्म-मृत्यु से रहित होकर निश्चय ही अचल एवं निर्गुण शिवस्थान को प्राप्त करता है । इस प्रकार मेरे द्वारा कहा गया यह ओंकार प्राप्ति का लक्षण है ॥ २८-२९ ॥

सब कुछ जानने वाले लोकेश्वर को नमस्कार है । इन महात्मा की पूजा करनी चाहिए तथा इन ब्रह्म के प्रति प्रणाम निवेदित करना योगी के लिए हितकारी है ।

सर्वव्यापी, गुणों से रहित, समर्पित योगियों को ऐश्वर्य देने वाले, कमल के पत्ते के समान विशुद्ध अर्थात् जल से अलिप्त और पवित्र रहने वाले ब्रह्म की उपासना करनी चाहिए । मनुष्य को उस ओंकार की पूजा करनी चाहिए जो पवित्रों में भी पवित्र, अत्यन्त पवित्र, पवित्रता से परिपूर्ण, ह्रस्व-दीर्घ व प्लुत मात्रात्मक तथा शब्द-स्पर्श-रूप-रस और गन्ध से रहित है ।

अविद्याधिपति योगीश्वर को मेरा नमस्कार है । जो अविद्याधिपति को नमस्कार करता है, वह विश्वरूप नहीं होता है, अर्थात् वह अज्ञान से ग्रस्त नहीं होता । जिसने स्वर्गलोक को उन्नत किया है, पृथ्वी को सुदृढ़ किया है, स्वर्लोक को स्थिर किया है और स्वर्ग को अंतरिक्ष में स्थापित किया है, जो देवताओं का हृदय रूप है, वह संसार में सर्वोच्च शक्ति परम पुरुष है ।

उनका कोई प्राणापान या कोई समानता नहीं है । यही ओंकार नामक विश्व रूप है जो रूद्र, यज्ञ, वेद, नमस्कार आदि रूपों में परिवर्तित हो गया है । इन योगेश्वराधिपति रूद्र को नमस्कार है । इस सिद्धि प्रदान करने वाले रुद्रोपस्थान का जो प्रातःकाल, मध्याह्न एवं सायंकाल में पाठ करता है, रुद्र उसकी सभी मनोकामनाएं पूर्ण करते हैं ।

जैसे पका हुआ फल हवा के जरा-से झोंके से गिर जाता है, उसी प्रकार रुद्र को किया गया नमस्कार सारे पापों को विनष्ट कर देता है ॥ ३० ॥

यथा रुद्रनमस्कारः सर्वधर्मफलो ध्रुवः । अन्यदेवनमस्कारो न तत् फलमवाप्नुयात् ॥ ३१ ॥
तस्मात् त्रिषवणं योगी उपासीत महेश्वरम् । दशविस्तारकं ब्रह्म तथा च ब्रह्म विस्तरम् ॥ ३२ ॥
ओङ्कारं सर्वतः काले सर्वं विहितवान् प्रभुः । तेन तेन तु विष्णुत्वं नमस्कारं महायशाः ॥ ३३ ॥
नमस्कारस्तथा चैव प्रणवस्तुवते प्रभुम् । प्रणवं स्तुवते यज्ञो यज्ञं संस्तुवते नमः ॥
नमस्तुवति वै रुद्रस्तस्माद्रुद्रपदं शिवम् ॥ ३४ ॥
इत्येतानि रहस्यानि यतीनां वै यथाक्रमम् । यस्तु वेदयते ध्यानं स परं प्राप्नुयात्पदम् ॥ ३५ ॥

॥ इति श्रीमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे ओङ्कारप्राप्तिलक्षणनिरूपणं नाम विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥

* * *

---

रुद्र की पूजा करने से मनुष्य को सभी धर्मों का फल प्राप्त होता है, अन्य देवताओं की पूजा करने से मनुष्य को वह फल नहीं मिलता । अतः त्रिकाल में योगियों को संसार के विस्तारक ब्रह्मस्वरूप महेश्वर की पूजा करनी चाहिए । वह भगवान है और प्रत्येक काल में ओंकार में निविष्ट है । अतः महान् यशस्वी भगवान् विष्णु ही नमस्कार के पात्र हैं । प्रणव द्वारा भगवान् विष्णु का ही स्तवन किया जाता है ॥ ३१-३३ ॥

यज्ञ प्रणव का, मन यज्ञ का और रुद्र मन की स्तुति करते हैं अतः रुद्रपद ही परम मङ्गल करने वाला है । यह रहस्य यतियों के उपासना कर्म हेतु यथाक्रम बताया गया है । जो इसे निश्चित रूप से जानता है वह परम गति को प्राप्त करता है ॥ ३४-३५ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में ओंकारप्राप्तिलक्षणकथन नामक बीसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ २० ॥**

* * *

## अथैकविंशोऽध्यायः
## कल्पनिरूपणम्

सूत उवाच

ऋषीणामग्निकल्पानास्त्रं नैमिषारण्यवासिनाम् । ऋषिः श्रुतिधरः प्राज्ञः सावर्णिर्नाम नामतः॥ १ ॥
तेषां सोऽप्यग्रतो भूत्वा वायुं वाक्यविशारदः । सातत्यं तत्र कुर्वन्तं प्रियार्थे सत्रयाजिनाम् ॥
विनयेनोपसंगम्य पप्रच्छ स महाद्युतिम् ॥ २ ॥

सावर्णिरुवाच

विभो पुराणसंबद्धां कथां वै वेदसंमिताम् । श्रोतुमिच्छामहे सम्यक् प्रसादात्सर्वदर्शिनः ॥ ३ ॥
हिरण्यगर्भो भगवान् ललाटान्नीललोहितम् । कथं तत्तेजसं देवं लब्धवान् पुत्रमात्मनः ॥ ४ ॥
कथं च भगवान् जज्ञे ब्रह्मा कमलसंभवः । रुद्रत्वं चैव शर्वस्य स्वात्मजस्य कथं पुनः ॥ ५ ॥
कथं च विष्णो रुद्रेण सार्द्धं प्रीतिरनुत्तमा । सर्वे विष्णुमया देवा सर्वे विष्णुमया गणाः ॥ ६ ॥
न च विष्णुसमा काचिद्गतिरन्या विधीयते । इत्येवं सततं देवा गायन्ते नात्र संशयः ॥
भवस्य स कथं नित्यं प्रणामं कुरुते हरिः ॥ ७ ॥

---

## इक्कीसवाँ अध्याय
## कल्पनिरूपणम्

वायुदेव ने कहा—नैमिषारण्य में रहने वाले अग्नि के समान ऋषियों में से, सावर्णि नाम के एक ऋषि थे, जो वेदों के मर्मज्ञ थे । सत्र में आए हुए याज्ञिकों के कल्याण की कामना से वाक्पटु सावर्णि ने विनम्रता से महाद्युतिमान वायुदेव से पूछा ॥ १-२ ॥

ऋषि सवर्णि ने कहा—हे प्रभु ! आप सर्वज्ञ हैं । आपकी कृपा से हम वेदों के समान पुराणों की कथा भलीभाँति सुनना चाहते हैं । किस प्रकार भगवान हिरण्यगर्भ ने अपने मस्तक से अत्यन्त तेजस्वी नीले-लाल रंग वाले भगवान को पुत्र के रूप में प्राप्त किया ॥ ३-४ ॥

कमलयोनि ब्रह्मा की उत्पत्ति कैसे हुई? ब्रह्मा के पुत्र निललोहित रुद्रत्व तक कैसे पहुंचे? विष्णु की रुद्र से इतनी उत्तम प्रीति कैसे हुई? सभी देवता और सभी गण विष्णु के रूप में हैं, विष्णु के समान कोई अन्य गति नहीं है, ऐसा देवतागण सदैव बिना किसी संदेह के कहते हैं । लेकिन वही विष्णु भवदेव (रुद्र) को सम्मान क्यों देते हैं? ॥ ५-७ ॥

सूत उवाच

एवमुक्ते तु भगवान् वायुः सावर्णिमब्रवीत् । अहो साधु त्वया साधो पृष्टः प्रश्नो ह्यनुत्तमः ॥ ८ ॥
भवस्य पुत्रजन्मत्वं ब्रह्मणः सोऽभवद्यथा । ब्रह्मणः पद्मयोनित्वं रुद्रत्वं शंकरस्य च ॥ ९ ॥
द्वाभ्यामपि च सम्प्रीतिर्विष्णोश्चैव भवस्य च । यच्चापि कुरुते नित्यं प्रणामं शंकरस्य च ॥
विस्तरेणानुपूर्व्याच्च शृणुत ब्रुवतो मम ॥ १० ॥
मन्वन्तरस्य संहारे पश्चिमस्य महात्मनः । आसीत्तु सप्तमः कल्पः पद्मो नाम द्विजोत्तम ॥
वाराहः साम्प्रतस्तेषां तस्य वक्ष्यामि विस्तरम् ॥ ११ ॥

सावर्णिरुवाच

कियता चैव कालेन कल्पः सम्भवते कथम् । किं च प्रमाणं कल्पस्य तत्र प्रब्रूहि पृच्छताम् ॥ १२ ॥

वायुरुवाच

मन्वन्तराणां सप्तानां कालसंख्या यथाक्रमम् । प्रवक्ष्यामि समासेन ब्रुवतो मे निबोधत ॥ १३ ॥
कोटीनां द्वे सहस्त्रे वै अष्टौ कोटिशतानि च । द्विषष्टिश्च तथा कोट्यो नियुतानि च सप्ततिः ॥
कल्पार्द्धस्य तु संख्यायामेतत् सर्वमुदाहृतम् ॥ १४ ॥
पूर्वोक्तौ च गुणच्छेदौ वर्षाग्रं लब्धमादिशेत् । शतं चैव तु कोटीनां कोटीनामष्टसप्ततिः ॥
द्वे च शतसहस्त्रे तु नवतिर्नियुतानि च ॥ १५ ॥
मानुषेण प्रमाणेन यावद्वैवस्वतान्तरम् । एष कल्पस्तु विज्ञेयः कल्पार्द्धद्विगुणीकृतः ॥ १६ ॥
अनागतानां सप्तानामेतदेव यथाक्रमम् । प्रमाणं कालसंख्याया विज्ञेयं मतमैश्वरम् ॥ १७ ॥

---

सूत जी ने कहा—जब वायुदेव से इस विषय में पूछा गया तो उन्होंने सावर्णि से कहा—हे ऋषि ! आपको धन्यवाद है । आपने बहुत अच्छा प्रश्न पूछा है । ब्रह्मा के पुत्र के रूप में भव का जन्म, कमल के फूल से ब्रह्मा की उत्पत्ति, भगवान् शंकर का रुद्रत्व, विष्णु और भव के बीच पारस्परिक प्रेम और विष्णु प्रतिदिन शंकर की पूजा क्यों करते हैं, मैं आपसे यह सब क्रम से विस्तार से कहता हूँ, सुनिए ॥ ८-१० ॥

हे महात्मा द्विजोत्तम ! मनु के शासनकाल में छठे कल्प के पूरा होने के बाद पद्म नामक सातवाँ कल्प हुआ । वर्त्तमान में वराह कल्प चल रहा है । मैं इस रहस्य को विस्तारपूर्वक कहता हूँ ॥ ११ ॥

सावर्णी ने पूछा—कल्प की अवधि क्या है? कल्प का प्रमाण क्या है? कृपया मुझे बताएं ॥ १२ ॥

वायुदेव ने कहा—अब मैं सातों मन्वन्तरों की काल-अवधि के बारे में यथाक्रम से संक्षेप में कहता हूँ, आप सब सुनिए । दो हजार आठ सौ करोड़ एवं बासठ करोड़ सत्तर नियुत—यह संख्या कल्पार्द्ध की वर्ष संख्या बताई गई है ॥ १३-१४ ॥

इसके पूर्व भाग को वर्ष परिमाण कहा जाता है । वैवस्वत मन्वन्तर का विस्तार मानवीय मानकों के अनुसार एक सौ अठहत्तर करोड़ दो लाख नब्बे नियुत है । कल्पार्ध के दोगुने मान का एक कल्प होता है । आगामी सात कल्पों का समय-परिमाण और संख्या क्रमशः इसी प्रकार समझनी चाहिए । कालसंख्या का यह प्रमाण ईश्वर सम्मत है ॥ १५-१७ ॥

नियुतान्यष्टपञ्चाशत्तथाऽशीतिशतानि च। चतुरशीतिश्चान्यानि प्रयुतानि प्रमाणतः ॥ १८ ॥
सप्तर्षयो मनुश्चैव देवाश्चेन्द्रपुरोगमाः। एतत् कालस्य विज्ञेयं वर्षाग्रन्तु प्रमाणतः ॥ १९ ॥
एवं मन्वन्तरं तेषां मानुषान्तः प्रकीर्त्तितः। प्रणवान्ताश्च ये देवाः साध्या देवगणाश्च ये ॥
विश्वे देवाश्च ये नित्याः कल्पं जीवन्ति ते गणाः ॥ २० ॥
अयं यो वर्त्तते कल्पो वाराहः स तु कीर्त्त्यते। यस्मिन् स्वायम्भुवाद्याश्च मनवश्च चतुर्दश ॥ २१ ॥

ऋषय ऊचुः

कस्माद्वाराहकल्पोऽयं नामतः परिकीर्तितः। कस्माच्च कारणाद्देवो वराह इति कीर्त्त्यते ॥ २२ ॥
को वा वराहो भगवान् कस्य योनिः किमात्मकः। वराहः कथमुत्पन्न एतदिच्छामि वेदितुम् ॥ २३ ॥

वायुरुवाच

वराहस्तु यथोत्पन्नो यस्मिन्नर्थे च कल्पितः। वाराहश्च यथा कल्पः कल्पत्वं कल्पना च या ॥ २४ ॥
कल्पयोरन्तरं यच्च तस्य चास्य च कल्पितम्। तत्सर्वं सम्प्रवक्ष्यामि यथादृष्टं यथाश्रुतम् ॥ २५ ॥
भवस्तु प्रथमः कल्पो लोकादौ प्रथितः पुरा। ज्ञातव्यो भगवानत्र ह्यानन्दः साम्प्रतः स्वयम् ॥ २६ ॥
ब्रह्मस्थानमिदं दिव्यं प्राप्तं वा दिव्यसम्भवम्। द्वितीयस्तु भुवः कल्पस्तृतीयस्तप उच्यते ॥ २७ ॥
भवश्चतुर्थो विज्ञेयः पञ्चमो रम्भ एव च। ऋतुकल्पस्तथा षष्ठः सप्तमस्तु क्रतुः स्मृतः ॥ २८ ॥
अष्टमस्तु भवेद्वह्निर्नवमो हव्यवाहनः। सावित्रो दशमः कल्पो भुवस्त्वेकादशः स्मृतः ॥ २९ ॥
उशिको द्वादशस्तत्र कुशिकस्तु त्रयोदशः। चतुर्दशस्तु गन्धर्वो गान्धर्वो यत्र वै स्वरः ॥
उत्पन्नस्तु यथा नादो गन्धर्वा यत्र चोत्थिताः ॥ ३० ॥

---

सप्तर्षि, मनु और इन्द्रादि देवता वर्ष काल के प्रमाण से पाँच सौ आठ नियुत, अस्सी सौ नियुत और चौरासी प्रयुत की अवधि तक अवस्थित रहते हैं। मन्वन्तरान्त में प्राणियों का भी अन्त हो जाता है। प्रणव प्रतिपाद्य देवता, साध्य और विश्वदेवता, जो शाश्वत माने जाते हैं, वे भी एक ही कल्प तक जीवित रहते हैं। इस वर्त्तमान कल्प को वाराह कल्प के नाम से जाना जाता है जिसमें चौदह स्वायम्भुव आदि सिद्ध मनु होते हैं ॥ १८-२१ ॥

ऋषियों ने कहा—इसे वाराहकल्प नाम से क्यों जाना जाता है? किस कारण से उन्हें देव वराह कहा गया? भगवान वराह कौन हैं? वे किसके निर्माता हैं? वे किस स्वरूप के हैं? उनकी उत्पत्ति कैसे हुई? ये सब कुछ हम जानना चाहते हैं ॥ २२-२३ ॥

वायुदेव ने कहा—जिस उद्देश्य से वराह का जन्म हुआ, कल्प का वाराह नाम पड़ने का कारण, कल्प का स्वभाव, उसका परिभ्रमण और दोनों कल्पों के बीच का अन्तर—इनको जैसा मैंने देखा और सुना है, वैसा ही कहता हूँ ॥ २४-२५ ॥

सृष्टि के आरम्भ में प्रथम कल्प को भव के नाम से जाना जाता था। उस कल्प में स्वयं ज्ञातव्य आनन्दस्वरूप परमेश्वर थे। उन्होंने दिव्य रूप से उत्पन्न ब्रह्म के दिव्य स्थान को प्राप्त किया था। दूसरा भुव कल्प, तीसरा तपः कल्प, चौथा भव कल्प, पाँचवाँ रम्भ कल्प, छठा ऋतु कल्प, सातवाँ क्रतु कल्प, आठवाँ वह्नि कल्प, नौवाँ हव्यवाहन कल्प, दसवाँ सावित्र कल्प, ग्यारहवाँ भुवः कल्प, बारहवां उशिक कल्प, तेरहवाँ कुशिक कल्प और

ऋषभस्तु ततः कल्पो ज्ञेयः पञ्चदशो द्विजाः । ऋषयो यत्र सम्भूताः स्वरो लोकमनोहरः ॥ ३१ ॥
षड्जस्तु षोडशः कल्पः षड्जना यत्र चर्षयः । शिशिरश्च वसन्तश्च निदाघो वर्ष एव च ॥ ३२ ॥
शरद्धेमन्त इत्येते मानसा ब्रह्मणः सुताः । उत्पन्नाः षड्जसंसिद्धाः पुत्राः कल्पे तु षोडशे ॥ ३३ ॥
यस्माज्जातैश्च तैः षड्भिः सद्यो जातो महेश्वरः। तस्मात् समुत्थितः षड्जः स्वरस्तूदधिसन्निभः॥ ३४ ॥
ततः सप्तदशः कल्पो मार्जालीय इति स्मृतः। मार्जालीयं तु तत् कर्म यस्माद्ब्राह्ममकल्पयत् ॥ ३५ ॥
ततस्तु मध्यमो नाम कल्पोऽष्टादश उच्यते । यस्मिंस्तु मध्यमो नाम स्वरो धैवतपूजितः ॥
उत्पन्नः सर्वभूतेषु मध्यमो वै स्वयम्भुवः ॥ ३६ ॥
ततस्त्वेकोनविंशस्तु कल्पो वैराजकः स्मृतः । वैराजो यत्र भगवान् मनुर्वै ब्रह्मणः सुतः ॥ ३७ ॥
तस्य पुत्रस्तु धर्मात्मा दधीचिर्नाम धार्मिकः । प्रजापतिर्महातेजा बभूव त्रिदशेश्वरः ॥ ३८ ॥
अकामयत गायत्री यजमानं प्रजापतिम् । तस्माज्जज्ञे स्वरः स्निग्धः पुत्रस्तस्य दधीचिनः ॥ ३९ ॥
ततो विंशतिमः कल्पो निषादः परिकीर्त्तितः । प्रजापतिस्तु तं दृष्ट्वा स्वयम्भूप्रभवं तदा ॥
विरराम प्रजाः स्रष्टुं निषादस्तु तपोऽतपत् ॥ ४० ॥
द्विव्यं वर्षसहस्रन्तु निराहारो जितेन्द्रियः । तमुवाच महातेजा ब्रह्मा लोकपितामहः ॥ ४१ ॥

---

चौदहवां गांधार कल्प था । इस चौदहवें कल्प में गान्धार स्वर की उत्पत्ति हुई थी । यह गान्धार स्वर ही नाद और गन्धर्वों की उत्पत्ति का मूल है ॥ २६-३० ॥

हे ब्राह्मणों ! ऋषभ् नामक कल्प को पन्द्रहवाँ जानना चाहिए । इसी कल्प में लोकों के लिए मनोहारी स्वर ऋषभ का जन्म हुआ । षड्ज नामक कल्प सोलहवाँ था, जिसमें छह प्रसिद्ध ऋषि हुए । शिशिर, वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा, शरद और हेमन्त नामक छह ऋषि ब्रह्मा के मानस पुत्र थे । सोलहवें कल्प में ब्रह्मा के इन पुत्रों का जन्म षड्ज से हुआ ॥ ३१-३३ ॥

इन छः के अस्तित्व में आने से ऐसा प्रतीत होता था मानो स्वयं महेश्वर ही अस्तित्व में आये हों । इसी कल्प में षड्ज स्वर की रचना हुई, जिसकी ध्वनि समुद्र के समान गम्भीर थी । सत्रहवाँ कल्प मार्जालीय के नाम से जाना जाता है । मार्जालीय कर्म वह कर्म है जिससे उन्होंने ब्रह्म की कल्पना की ॥ ३४-३५ ॥

अट्ठारहवें कल्प का नाम मध्यम था । इसमें धैवत से भी अधिक श्रेष्ठ मध्यम स्वर की उत्पत्ति हुई जो मध्यम कहा जाने लगा । उन्नीसवें कल्प का नाम वैराजक था जिसमें ब्रह्मा के पुत्र वैराज मनु का जन्म हुआ । उन्होंने दधीचि नाम के एक धर्मात्मा पुत्र को जन्म दिया । जब देवगणों के स्वामी तेजस्वी प्रजापति यजन कर रहे थे उसी समय गायत्री देवी ने यज्ञकर्त्ता प्रजापति की कामना की । उस यज्ञ से स्निग्ध स्वर एवं उनका पुत्र दधीचि उत्पन्न हुए ॥ ३६-३८ ॥

बीसवें कल्प को निषाद कल्प कहा जाता है । जब प्रजापति ने स्वयंभू से उत्पन्न निषाद को देखा तो उन्होंने अपना सृष्टि रचना का कार्य रोक दिया । तब निषाद ने भी तपस्या करना प्रारम्भ कर दिया ॥ ३९-४० ॥

निषाद ने बिना आहार लिए और जितेंद्रिय रहकर एक हजार दिव्य वर्ष तक तप किया । जब वह निषाद

ऊर्द्ध्वबाहुं तपोग्लानं दुःखितं क्षुत्पिपासितम् । निषीदेत्यब्रवीदेनं पुत्रं शान्तं पितामहः ॥
तस्मान्निषादः सम्भूतः स्वरस्तु स निषादवान् ॥ ४२ ॥
एकविंशतिमः कल्पो विज्ञेयः पञ्चमो द्विजाः । प्राणोऽपानः समानश्च उदानो व्यान एव च ॥ ४३ ॥
ब्रह्मणो मानसाः पुत्राः पञ्चैते ब्रह्मणः समाः । तैस्त्वर्थवादिभिर्युक्तैर्वाग्भिरिष्टो महेश्वरः ॥ ४४ ॥
यस्मात्परिगतैर्गीतः पञ्चभिस्तैर्महात्मभिः । स्वरस्तु पञ्चमः स्निग्धः तस्मात्कल्पस्तु पञ्चमः ॥ ४५ ॥
द्वाविंशस्तु तथा कल्पो विज्ञेयो मेघवाहनः । यत्र विष्णुर्महाबाहुर्मेघो भूत्वा महेश्वरम् ॥
दिव्यं वर्षसहस्रन्तु अवहत् कृत्तिवाससम् ॥ ४६ ॥
तस्य निःश्वसमानस्य भाराक्रान्तस्य वै मुखात् । निर्जगाम महाकायः कालो लोकप्रकाशनः ॥
यस्त्वयं पठ्यते विप्रैर्विष्णुर्वै कश्यपात्मजः ॥ ४७ ॥
त्रयोविंशतिमः कल्पो विज्ञेयश्चिन्तकस्तथा । प्रजापतिसुतः श्रीमान् चितिश्च मिथुनञ्च तौ ॥ ४८ ॥
ध्यायतो ब्रह्मणश्चैव यस्माच्चिन्ता समुत्थिता । तस्मात्तु चिन्तकः सो वै कल्पः प्रोक्तः स्वयम्भुवा ॥ ४९ ॥
चतुर्विंशतिमश्चापि ह्याकूतिः कल्प उच्यते । आकूतिश्च तथा देवी मिथुनं सम्बभूव ह ॥ ५० ॥
प्रजाः स्रष्टुं तथाकूतिं यस्मादाह प्रजापतिः । तस्मात् स पुरुषो ज्ञेय आकूतिः कल्पसंज्ञितः ॥ ५१ ॥
पञ्चविंशतिमः कल्पो विज्ञातिः परिकीर्त्तितः । विज्ञातिश्च तथा देवी मिथुनं सम्प्रसूयते ॥ ५२ ॥

---

तपस्या के कारण कृशगात्र, दुःखी, भूख-प्यास से व्याकुल, शान्त और हाथ ऊपर किए हुए तपस्या कर रहा था, तब महातेजस्वी लोक-पितामह ब्रह्मा ने उस निषाद से कहा कि 'निषीद' अर्थात् 'बैठ जाओ' । इसी कारण से वह निषाद नाम से ख्यात हुआ और स्वर का नाम भी निषाद पड़ा ॥ ४१-४२ ॥

इक्कीसवाँ कल्प पञ्चम हुआ । इसमें ब्रह्मा के समान पाँच मानस पुत्र थे, जिनके नाम प्राण, अपान, समान, उदान और व्यान थे । वे सार्थक वाक्यों से महेश्वर की स्तुति करने लगे । चूंकि इन पाँच महात्माओं ने पञ्चम स्वर से गान किया था, इसलिए इसे पञ्चम कल्प और इस स्निग्ध स्वर को पञ्चम स्वर कहा गया ॥ ४३-४५ ॥

बाईसवें कल्प को मेघवाहन नाम से जाना जाता है । इस कल्प में, महाबाहु भगवान् विष्णु ने चर्म वस्त्र धारण करने वाले महेश्वर को एक दिव्य सहस्राब्दी तक मेघ के रूप में धारण किया । जब कश्यप पुत्र विष्णु ने भार से थककर गहरी सांस ली, तभी उनके मुख से विश्व-संहारक काल का प्रादुर्भाव हुआ । ब्राह्मणों ने इसी प्रकार यह कथा कही है ॥ ४६-४७ ॥

तेईसवाँ कल्प चिन्तक के नाम से जाना जाता है । प्रजापति के पुत्र चिन्तक के साथ चिति नामक एक मिथुन का जन्म हुआ । ब्रह्मा के ध्यान करते समय इनकी उत्पत्ति हुई इसलिए ब्रह्मा ने इस कल्प को चिन्तक कहा है ॥ ४८-४९ ॥

चौबीसवें कल्प को आकूति के नाम से जाना जाता है । इस कल्प में आकूत और आकृति नामक मिथुन का जन्म हुआ । प्रजापति ने आकूति से आगे सृष्टि की रचना करने को कहा जिसके कारण इस कल्प को आकूति कहा गया ॥ ५०-५१ ॥

पचीसवें कल्प को विज्ञाति कहा जाता है । विज्ञात के साथ जुड़वा रूप से विज्ञाति का भी जन्म हुआ ।

ध्यायतः पुत्रकामस्य मनस्यध्यात्मसंज्ञितम् । विज्ञातं वै समासेन विज्ञातिस्तु ततः स्मृतः ॥ ५३ ॥
षड्विंशस्तु ततः कल्पो मन इत्यभिधीयते । देवी च शाङ्करी नाम मिथुनं सम्प्रसूयते ॥ ५४ ॥
प्रजा वै चिन्तमानस्य स्रष्टुकामस्य वै तदा । यस्मात् प्रजासम्भवनादुत्पन्नस्तु स्वयम्भुवा ॥
तस्मात् प्रजासम्भवनाद्भावनासम्भवः स्मृतः ॥ ५५ ॥
सप्तविंशतिमः कल्पो भावो वै कल्पसंज्ञितः । पौर्णमासी तथा देवी मिथुनं समपद्यत ॥ ५६ ॥
प्रजा वै स्रष्टुकामस्य ब्रह्मणः परमेष्ठिनः । ध्यायतस्तु परं ध्यानं परमात्मानमीश्वरम् ॥ ५७ ॥
अग्निस्तु मण्डलीभूत्वा रश्मिजालसमावृतः । भुवन्दिवञ्च विष्टभ्य दीप्यते स महावपुः ॥ ५८ ॥
ततो वर्षसहस्रान्ते सम्पूर्णे ज्योतिमण्डले । आविष्टया सहोत्पन्नमपश्यत् सूर्यमण्डलम् ॥ ५९ ॥
यस्मादद्दृश्यो भूतानां ब्रह्मणा परमेष्ठिना । दृष्टस्तु भगवान् देवः सूर्य्यः सम्पूर्णमण्डलः ॥ ६० ॥
सर्व्वे योगाश्च मन्त्राश्च मण्डलेन सहोत्थिताः । यस्मात् कल्पो ह्ययं दृष्टस्तस्मात्तं दर्शमुच्यते ॥ ६१ ॥
यस्मान्मनसि सम्पूर्णो ब्रह्मणः परमेष्ठिनः । पुरा वै भगवान् सोमः पौर्णमासी ततः स्मृता ॥ ६२ ॥
तस्मात्तु पर्वदर्शे वै पौर्णमासञ्च योगिभिः । उभयोः पक्षयोर्ज्येष्ठमात्मनो हितकाम्यया ॥ ६३ ॥
दशञ्च पौर्णमासञ्च ये यजन्ति द्विजातयः । न तेषां पुनरावृत्तिर्ब्रह्मलोकात् कदाचन ॥ ६४ ॥
योऽनाहिताग्निः प्रयतो वीराध्वानं गतोपि वा । समाधाय मनस्तीव्रं मन्त्रमुच्चारयेच्छनैः ॥ ६५ ॥
त्वमग्ने रुद्रो असुरो महो दिवस्त्वं शर्व्वो मारुतं पृष्ट ईशिषे । त्वं पाशगन्धर्व्वशिषं पूषा विधत्तपासिना ।

---

जब ब्रह्मा ने सृष्टि की इच्छा से ध्यान किया, तो वे शीघ्र ही सब कुछ जान गए, इसी कारण से इस कल्प को विज्ञाति कहा गया ॥ ५२-५३ ॥

छब्बीसवें कल्प का मन कहते हैं । शंकरी देवी ने जुड़वाँ बच्चों को जन्म दिया । उस समय सृजन की रचना पर विचार करते हुए उनसे सन्तान उत्पन्न होने पर इस कल्प का जन्म हुआ । इसीलिए लोक से जुड़ी भावनाओं के कारण उस कल्प को भावनासम्भव कहा गया ॥ ५४-५५ ॥

सत्ताईसवें कल्प को भाव कहा जाता है । इस कल्प में देवी पूर्णिमा ने भी जुड़वाँ बच्चों को जन्म दिया । जब भगवान ब्रह्मा, जो प्रजा का निर्माण करना चाहते थे, ने परमात्मा का ध्यान किया, तो उनका ज्योतिमण्डल अग्नि की भाँति पृथ्वी और स्वर्ग को व्याप्त करके प्रदीप्त हो गया ॥ ५६-५८ ॥

एक हजार वर्षों के बाद उस ज्योतिमण्डल का क्षेत्र पूर्ण हो गया अर्थात् एकीकृत हो गया और सूर्य में बदल गया । ब्रह्मा ने पहले अदृश्य सौर मंडल को देखा और इस मण्डल से योग और मंत्रों के सभी समूह प्रादुर्भूत हुए । इसी कारण से इस कल्प को दर्श कहा जाता है । उस प्राचीन काल में भगवान सोम स्वयं ब्रह्मा के मन में पूर्ण रूप से प्रकट हुए थे इसलिए इसे पौर्णमासी भी कहा जाता था ॥ ५९-६२ ॥

अतः दोनों पक्षों के पर्व दिन (अमावस्या एवं पूर्णिमा) में योगियों को अपने कल्याण हेतु योग के अनुष्ठान करना चाहिए । जो व्यक्ति दर्श और पूर्णिमा के दिन योगानुष्ठान एवं यजन करता है, उसे ब्रह्मलोक से पुनः लौटना नहीं पड़ता ॥ ६३-६४ ॥

इत्येव मन्त्रं मनसा सम्यगुच्चारयेद्द्विजः । अग्निं प्रविशते यस्तु रुद्रलोकं स गच्छति ॥ ६६ ॥
सोमश्चाग्निस्तु भगवान् कालो रुद्र इति श्रुतिः । तस्माद्यः प्रविशेदग्निं स रुद्रान्न निवर्त्तते ॥ ६७ ॥
अष्टाविंशतिमः कल्पो बृहदित्यभिसंज्ञितः । ब्रह्मणः पुत्रकामस्य स्त्रष्टुकामस्य वै प्रजाः ॥
ध्यायमानस्य मनसा बृहत्साम रथन्तरम् ॥ ६८ ॥
यस्मात्तत्र समुत्पन्नो बृहतः सर्व्वतोमुखः । तस्मात्तु बृहतः कल्पो विज्ञेयस्तत्त्वचिन्तकैः ॥ ६९ ॥
अष्टाशीतिसहस्राणां योजनानां प्रमाणतः । रथन्तरं तु विज्ञेयं परमं सूर्य्यमण्डलम् ॥
तस्मादण्डं तु विज्ञेयमभेद्यं सूर्यमण्डलम् ॥ ७० ॥
यत्सूर्य्यमण्डलञ्चापि बृहत्साम तु भिद्यते । भित्त्वा चैनं द्विजा यान्ति योगात्मानो दृढव्रताः ॥
संघातमुपनीताश्च अन्ये कल्पा रथन्तरे ॥ ७१ ॥
इत्येतत्तु मया प्रोक्तं चित्रमध्यात्मदर्शनम् । अतः परं प्रवक्ष्यामि कल्पानां विस्तरं शुभम् ॥ ७२ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे कल्पनिरूपणं नामैकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥

* * *

---

जो ब्राह्मण अनाहिताग्नि (अग्निहोत्री न हो) हों, शुद्धता से वीर पथ का अनुगमन करें और अग्नि में प्रविष्ट हो जाते हों, वे यदि अपने चंचल मन को समाहित करके इस मन्त्र का धीर-धीरे पाठ करते हैं और मन में इसका उच्चारण करते हैं तो वे रुद्रलोक जाते हैं ॥ ६५-६६ ॥

यह मन्त्र इस प्रकार है—'त्वमग्ने रुद्रो असुरो महोदिवस्त्वं शर्धो मारुतं पृक्ष ईशिषे, त्वं पाश गन्धर्व शिषं पूषा विधत्तपासिना ।'

अग्नि को ही श्रुति ने काल, रुद्र और सोम कहा है । इसलिए, जो अग्नि में प्रवेश करते हैं वे रुद्रलोक से आवागमन नहीं करते । अट्ठाईसवाँ कल्प बृहत् नाम से समझना चाहिए । सृष्टि की कामना रखने वाले प्रजा के अभिलाषी ध्यानमूर्त्ति ब्रह्मा के अन्तःकरण से बृहत्, साम एवं रथान्तर नामक मानस पुत्रों की उत्पत्ति हुई । क्योंकि वहाँ उत्पन्न बृहत् सर्वतोमुखी थे अतः तत्त्वचिन्तक उस कल्प को बृहत् कहते हैं ॥ ६७-६९ ॥

सौरमंडल के रथन्तर का आकार अट्ठासी हजार योजन मानना चाहिए । अतः सौरमंडल का भेद करना कठिन है, परंतु सजग योगी द्विज उस सौरमंडल एवं साम को भी भेद कर उसमें प्रवेश कर जाते हैं । उस रथान्तर में अन्य कल्प भी संघातभाव को प्राप्त करते हैं । इस प्रकार मैंने एक विचित्र आध्यात्मिक सिद्धान्त की व्याख्या की है । अब इसके बाद कल्पों का शुभ विस्तार कहा जाता है ॥ ७०-७२ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में कल्पनिरूपण नामक इक्कीसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ २१ ॥**



* * *

# अथ द्वाविंशोऽध्यायः

## कल्पसंख्यानिरूपणम्

ऋषय ऊचुः

अत्यद्भुतमिदं सर्व कल्पानान्ते महामुने। रहस्यं वै समाख्यातं मन्त्राणाञ्च प्रकल्पनम् ॥ १ ॥
न तवाविदितं किञ्चित् त्रिषु लोकेषु विद्यते। यस्माद्विस्तरतः सर्व्वाः कल्पसंख्या ब्रवीहि नः ॥ २ ॥

वायुरुवाच

अत्र वः कथयिष्यामि कल्पसंख्यां यथा तथा। युगाग्रं च वर्षाग्रन्तु ब्रह्मणः परमेष्ठिनः ॥ ३ ॥
एकं कल्पसहस्रं तु ब्रह्मणोऽब्दः प्रकीर्त्तितः। एतदष्टसहस्रं तु ब्रह्मणस्तद्युगं स्मृतम् ॥ ४ ॥
एकं युगसहस्रं तु सवनं तत् प्रजापतेः। सवनानां सहस्रं तु द्विगुणं त्रिवृतं तथा ॥ ५ ॥
ब्रह्मणः स्थितिकालस्य चैतत् सर्वं प्रकीर्तितम्। तस्य संख्यां प्रवक्ष्यामि पुरस्ताद्वै यथाक्रमम् ॥ ६ ॥
अष्टाविंशतिर्ये कल्पा नामतः परिकीर्तिताः। तेषां पुरस्ताद्वक्ष्यामि कल्पसंज्ञा यथाक्रमम् ॥ ७ ॥
रथन्तरस्य साम्नस्तु उपरिष्टान्निबोधत। कल्पान्ते नामधेयानि मन्त्रोत्पत्तिश्च यस्य या ॥ ८ ॥
एकोनविंशकः कल्पो विज्ञेयः श्वेतलोहितः। यस्मिंस्तत् परमध्यानं ध्यायतो ब्रह्मणस्तथा ॥ ९ ॥
श्वेतोष्णीषः श्वेतमाल्यः श्वेताम्बरधरः शिखी। उत्पन्नस्तु महातेजाः कुमारःपावकोपमः ॥ १० ॥

---

# बाइसवाँ अध्याय

## कल्पसंख्या निरूपण

ऋषियों ने कहा—हे महामुनि ! आपने मन्त्रों की परिकल्पना और कल्पों का अत्यन्त आश्चर्यजनक और रहस्यमय व्याख्यान सुनाया। तीनों लोकों में आपसे कुछ भी छुपा नहीं है, अतः कृपाकरके विस्तारपूर्वक कल्प-संख्याओं का वर्णन हम लोगों से कहिए ॥ १-२ ॥

वायुदेव ने कहा—अब मैं कल्पों की संख्या और परमेष्ठी ब्रह्मा के युग व वर्ष के विषय में आप लोगों से कहता हूँ। एक हजार युग ब्रह्मा का वर्ष माना जाता है। ब्रह्मा के आठ हजार वर्षों का उनके लिए एक युग होता है। एक हजार युगों का प्रजापति का सवन है। दो हजार सवनों का उनका त्रिवृत्त होता है। ब्रह्मा के स्थितिकाल की सभी बातें कही गई हैं। इसके आगे मैं यथाक्रम उस काल की संख्या कहता हूँ ॥ ३-६ ॥

पूर्व में जिन अट्ठाईस कल्पों की नामावली कही गई है, उन कल्पों के नामकरण का कारण कह रहा हूँ। रथन्तर साम के बाद कल्पों के नाम और जिस कल्प में जो मन्त्र उत्पन्न हुआ, मैं उसका वर्णन कर रहा हूँ। उन्तीसवाँ कल्प श्वेतलोहित नाम से जाना जाता है। इस कल्प में परम ध्यानमग्न ब्रह्मा को श्वेतोष्णीष, श्वेत माला और श्वेत वस्त्रधारी, अग्नि के समान एक परम तेजस्वी कुमार उत्पन्न हुआ। उस भीममुख, महारौद्र, घोर,

भीमं मुखं महारौद्रं सुघोरं श्वेतलोहितम् । दीप्तं दीप्तेन वपुषा महास्यं श्वेतवर्च्चसम् ॥ ११ ॥
तं दृष्ट्वा पुरुषः श्रीमान् ब्रह्मा वै विश्वतोमुखः । कुमारं लोकधातारं विश्वरूपं महेश्वरम् ॥ १२ ॥
पुराणपुरुषं देवं विश्वात्मा योगिनां चिरम् । ववन्दे देवदेवेशं ब्रह्मा वै लोकपितामहः ॥ १३ ॥
हृदि कृत्वा महादेवं परमात्मानमीश्वरम् । सद्योजातं ततो ब्रह्म ब्रह्मा वै समचिन्तयत् ॥
ज्ञात्वा मुमोच देवेशो हृष्टो हासं जगत्पतिः ॥ १४ ॥
ततोऽस्य पार्श्वतः श्वेता ऋषयो ब्रह्मवर्च्चसः । प्रादुर्भूता महात्मानः श्वेतमाल्यानुलेपनाः ॥ १५ ॥
सुनन्दो नन्दकश्चैव विश्वनन्दोऽथ नन्दनः । शिष्यास्ते वै महात्मानो यैस्तु ब्रह्म ततो वृतम् ॥ १६ ॥
तस्याग्रे श्वेतवर्णाभः श्वेतनामा महामुनिः । विजज्ञेऽथ महातेजा यस्माज्जज्ञे नरस्त्वसौ ॥ १७ ॥
तत्र ते ऋषयः सर्व्वे सद्योजातं महेश्वरम् । तस्माद्विश्वेश्वरं देवं ये प्रपश्यन्ति वै द्विजाः ॥
प्राणायामपरा युक्ता ब्रह्माणि व्यवसायिनः ॥ १८ ॥
ते सर्वे पापनिर्म्मुक्ता विमला ब्रह्मवर्चसः । ब्रह्मलोकमतिक्रम्य ब्रह्मलोकं व्रजन्ति च ॥ १९ ॥

वायुरुवाच

ततस्त्रिंशत्तमः कल्पो रक्तो नाम प्रकीर्तितः । रक्तो यत्र महातेजा रक्तवर्णमधारयत् ॥ २० ॥
ध्यायतः पुत्रकामस्य ब्रह्मणः परमेष्ठिनः । प्रादुर्भूतो महातेजाः कुमारो रक्तविग्रहः ॥
रक्तमाल्याम्बरधरो रक्तनेत्रः प्रतापवान् ॥ २१ ॥
स तं दृष्ट्वा महादेवं कुमारं रक्तवाससम् । ध्यानयोगं परं गत्वा बुबुधे विश्वमीश्वरम् ॥ २२ ॥

---

श्वेतलोहित, दीप्त देहकान्ति वाले श्वेत वर्चस् कुमार को देखकर श्रीमान् विश्वतोमुख ब्रह्मा ने उसको विश्वरूप लोकधातार महेश्वर समझा और उस पुराणपुरुष, योगिवर, देवदेवेश की लोकपितामह ब्रह्मा ने स्तुति एवं वन्दना की। तदनन्तर उस सद्योजात ब्रह्म परमात्मा ईश्वर महादेव का अपने हृदय में ध्यानकर ब्रह्मा विचारमग्न हो गए। सारे रहस्यों को भलीभाँति जानकर जगत्पति, देवेश श्वेत ने प्रसन्न होकर अट्टहास किया ॥ ७-१४ ॥

इससे उनके पार्श्वभाग से श्वेत माला तथा श्वेत अंगराग से सुशोभित, ब्रह्मतैजसयुक्त श्वेतवर्णी सुनन्द, नन्दक, विश्वनन्द और नन्दन नाम के ऋषि उत्पन्न हुए। वे ब्रह्मज्ञानी महात्मा श्वेत देव के शिष्य हुए और वे ब्रह्मा के चारों ओर आसीन थे । तदनन्तर उस श्वेत वर्ण से श्वेत नामक महातेजस्वी महामुनि उत्पन्न हुए जिनसे महान् तेजस्वी नर नामक ऋषि उत्पन्न हुए । तदनन्तर उन ऋषियों ने सद्योजात महेश्वर का आश्रय प्राप्त किया । हे ब्राह्मणों ! जो प्राणायामनिष्ठ और ब्रह्मपरायण योगी उस विश्वेश्वर देव की शरण में जाते हैं वे सब निष्पाप, तेजस्वी और शुद्धात्मा होकर ब्रह्मलोक को भी पारकर उत्तम लोक को प्राप्त करते हैं ॥ १५-१९ ॥

वायुदेव ने कहा—इसके उपरान्त तीसवाँ रक्त नामक कल्प कहा गया है, जिसमें महातेजस्वी रक्त ने रक्तवर्ण धारण किया। जब परमेष्ठी ब्रह्मा पुत्र की कामना से ध्यानमग्न थे, उस समय उनको महान् तेजस्वी और प्रतापी एक कुमार उत्पन्न हुआ, जिसका शरीर और नेत्र रक्त वर्ण का था और जो रक्त माला व रक्त वस्त्र धारण किए हुए था। उस लाल रंग का वस्त्र धारण किए हुए महादेव कुमार को देखकर ब्रह्मा ध्यान में लीन हो गये। ध्यान योग से उन्हें यह ज्ञात हुआ कि यह रक्तविग्रह कुमार स्वयं विश्वेश्वर है ॥ २०-२२ ॥

स तं प्रणम्य भगवान् ब्रह्मा परमयन्त्रितः । वामदेवं ततो ब्रह्मा ब्रह्मात्मकं व्यचिन्तयत् ॥ २३ ॥
एवं ध्यातो महादेवो ब्रह्मणा परमेष्ठिना । मनसा प्रीतियुक्तेन पितामहमथाब्रवीत् ॥ २४ ॥
ध्यायता पुत्रकामेन यस्मात्तेऽहं पितामहः । दृष्टः परमया भक्त्या ध्यानयोगेन सत्तम ॥ २५ ॥
तस्माद्ध्यानं परं प्राप्य कल्पे कल्पे महातपाः । वेत्स्यसे मां महासत्त्व लोकधातारमीश्वरम् ॥
॥ २६ ॥
एवमुक्त्वा ततः शर्वः अट्टहासं मुमोच ह
ततस्तस्य महात्मानश्चत्वारश्च कुमारकाः । सम्बभूवुर्महात्मानो विरेजुः शुद्धबुद्धयः ॥ २७ ॥
विरजश्च विवाहश्च विशोको विश्वभावनः । ब्रह्मण्या ब्रह्मणस्तुल्या वीरा अध्यवसायिनः ॥ २८ ॥
रक्ताम्बरधराः सर्वे रक्तमाल्यानुलेपनाः । रक्तभस्मानुलिप्ताङ्गा रक्तास्या रक्तलोचनाः ॥ २९ ॥
ततो वर्षसहस्रान्ते ब्रह्मण्या व्यवसायिनः । मृणन्तश्च महात्मानो ब्रह्म तद्वामदैवकम् ॥ ३० ॥
अनुग्रहार्थं लोकानां शिष्याणां हितकाम्यया । धर्मोपदेशमखिलं कृत्वा ते ब्राह्मणाः स्वयम् ॥
॥ ३१ ॥
पुनरेव महादेवं प्रविष्टा रुद्रमव्ययम्
येऽपि चान्ये द्विजश्रेष्ठा युञ्जाना वाममीश्वरम् । प्रपद्यन्ति महादेवं तद्भक्तास्तत्परायणाः ॥ ३२ ॥
ते सर्वे पापनिर्मुक्ता विमला ब्रह्मवर्च्चसः । रुद्रलोकं गमिष्यन्ति पुनरावृत्तिदुर्लभम् ॥ ३३ ॥

इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे कल्पसंख्यानिरूपणं नाम द्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥

* * *

---

तब भगवान् ब्रह्मा ने विनम्रता से उस कुमार को प्रणाम किया और ब्रह्मस्वरूप महादेव का चिन्तन करने लगे । ब्रह्मा के इस प्रकार ध्यान करने पर महादेव अत्यन्त प्रसन्न हुए और उन्होंने प्रेमपूर्वक ब्रह्मा से कहा । हे पितामह! आपने जिस पुत्रकामना से मेरा ध्यान किया है, और हे सर्वश्रेष्ठ! आपने परमभक्ति और ध्यान योग से मेरा दर्शन किया है, इसलिए महातत्त्व, महातपस्वी आप प्रत्येक कल्प में परम ध्यान के द्वारा लोकपालक मुझ ईश्वर को भली-भाँति जान सकेंगे । इस प्रकार कहकर भगवान् शिव ने अट्टहास किया । तत्पश्चात् उन शिव से चार महात्मा कुमारों की उत्पत्ति हुई जिनका नाम विरज, विवाह, विशोक और विश्वभावन था । वे चारों महात्मा शुद्ध बुद्धि वाले, ब्रह्मण्य, वीर, ब्रह्मा के समान और अध्यवसायी थे । वे सभी रक्ताम्बरधारी, रक्तमाला और रक्त लेप युक्त थे, सब के अंगों में रक्त विभूति लगी हुई थी और उनके मुख व नेत्र भी रक्तवर्ण के ही थे ॥ २३-२९ ॥

इसके अनन्तर एक सहस्र वर्षों में उन ब्रह्मज्ञानी, अध्यवसायी महात्माओं ने उन वामदेव सम्बन्धी ज्ञान का अभ्यास किया और उनकी वन्दना की । लोकहितार्थ और शिष्यों के हित की कामना से अखिल धर्मों का उपदेश कर वे पुनः उसी अव्यय रुद्र महादेव में ही विलीन हो गये । हे द्विजश्रेष्ठ ! जो अन्य व्यक्ति भी वामदेव महादेव का ध्यान करते हैं और अनन्य भाव से उनकी शरण में आते हैं और जो भी शुद्ध बुद्धि होकर एवं निष्पाप होकर उस रुद्रलोक को प्राप्त करते हैं जहाँ से पुनरावृत्ति दुर्लभ है ॥ ३०-३३ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में कल्पसंख्यानिरूपण नामक बाइसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ २२ ॥**

* * *

# अथ त्रयोविंशोऽध्यायः
## माहेश्वरावतारयोगः

वायुरुवाच

एकत्रिंशत्तमः कल्पः पीतवासा इति स्मृतः । ब्रह्म यत्र महातेजाः पीतवर्णत्वमागतः ॥ १ ॥
ध्यायतः पुत्रकामस्य ब्रह्मणः परमेष्ठिनः । प्रादुर्भूतो महातेजाः कुमारः पीतवस्त्रवान् ॥ २ ॥
पीतगन्धानुलिप्ताङ्गः पीतमाल्यधरो युवा । पीतयज्ञोपवीतश्च पीतोष्णीषो महाभुजः ॥ ३ ॥
तं दृष्ट्वा ध्यानसंयुक्तं ब्रह्मा लोकेश्वरं प्रभुम् । मनसा लोकधातारं ववन्दे परमेश्वरम् ॥ ४ ॥
ततो ध्यानगतस्तत्र ब्रह्मा माहेश्वरीं पराम् । अपश्यद्गां विरूपां च महेश्वरमुखच्युताम् ॥ ५ ॥
चतुष्पदां चतुर्वक्त्रां चतुर्हस्तां चतुःस्तनीम् । चतुर्न्नेत्रां चतुःशृङ्गीं चतुर्दंष्ट्रां चतुर्मुखीम् ॥
द्वात्रिंशल्लोकसंयुक्तामीश्वरीं सर्वतोमुखीम् ॥ ६ ॥
स तां दृष्ट्वा महातेजाः महादेवीं महेश्वरीम् । पुनराह महादेवः सर्वदेवनमस्कृतः ॥ ७ ॥
मतिः स्मृतिर्बुद्धिरिति गायमानः पुनः पुनः । एह्येहीति महादेवी सोत्तिष्ठत् प्राञ्जलिर्भृशम् ॥ ८ ॥

---

# तेइसवाँ अध्याय
## माहेश्वरावतारयोग

वायुदेव ने कहा—इकतीसवाँ कल्प पीतवासा के नाम से जाना जाता है, जिसमें महातेजस्वी ब्रह्मा पीतवर्ण के हो जाते हैं। उस कल्प में पुत्रकामना से ध्यान करने वाले परमेष्ठी ब्रह्मा को महातेजस्वी पीतवस्त्रधारी एक पुत्र उत्पन्न हुआ। उसके अङ्ग पीत गन्धानुलेपित थे, उसकी ग्रीवा पीत माला से सुशोभित थी। वह युवक गले में पीत यज्ञोपवीत और सिर पर पीली पगड़ी वाला, बड़ी-बड़ी भुजाओं वाला अत्यन्त तेजस्वी था। ब्रह्मा ने उस ध्यान में लीन, लोकेश्वर, लोकपालक प्रभु को देखकर मन-ही-मन वन्दना की ॥ १-४ ॥

तदनन्तर ध्यानरत ब्रह्मा ने उन महेश्वर के मुख से उत्पन्न एक विचित्र गौ को देखा। उसके चार पैर, चार मुख, चार हाथ, चार स्तन, चार नेत्र, चार सींगें, चार दाँत और चार मुख थे। वह चारों ओर मुखवाली तथा बत्तीस लोकों से युक्त ईश्वरी थी। सभी देवों से पूजित महादेव ने उन महेश्वरी महादेवी को देखकर कहा कि आप स्मृति, बुद्धि और मति हैं, यहाँ आइए। महादेव के इस प्रकार बुलाने पर वह देवी विनम्र होकर हाथ जोड़े हुए सामने खड़ी हो गयीं। उनको सामने खड़ा देखकर महादेव ने कहा कि आप अपनी योगमाया से विश्व में व्याप्त होकर सारे संसार

विश्वमावृत्य योगेन जगत्सर्वं वशीकुरु । अथ वा महादेवेन रुद्राणी त्वं भविष्यसि ॥
ब्राह्मणानां हितार्थाय परमार्थं भविष्यसि ॥ ९ ॥
अथैनां पुत्रकामस्य ध्यायतः परमेष्ठिनः । प्रददौ देवदेवेशश्चतुष्पादां महेश्वरीम् ॥
ततस्तां ध्यानयोगेन विदित्वा परमेश्वरीम् ॥ १० ॥
ब्रह्मा लोकनमस्कार्यः प्रपद्य तां महेश्वरीम् । गायत्रीन्तु ततो रौद्रीं ध्यात्वा ब्रह्मा सुयन्त्रितः ॥ ११ ॥
इत्येतां वैदिकीं विद्यां रौद्रीं गायत्रीमर्पिताम् । जपित्वा तु महादेवीं रुद्रलोकनमस्कृताम् ॥
प्रपन्नस्तु महादेवं ध्यानयुक्तेन चेतसा ॥ १२ ॥
ततस्तस्य महादेवो दिव्यं योगं पुनः स्मृतः । ऐश्वर्यं ज्ञानसम्पत्तिं वैराग्यं च ददौ पुनः ॥ १३ ॥
अथाट्टहासं मुमुचे भीषणं दीप्तमीश्वरः । ततोऽस्य सर्वतो दीप्ताः प्रादुर्भूताः कुमारकाः ॥ १४ ॥
पीतमाल्याम्बरधराः पीतगन्धविलेपनाः । पीतोष्णीषशिरस्काश्च पीतास्याः पीतमूर्द्धजाः ॥ १५ ॥
ततो वर्षसहस्रान्ते उषित्वा विमलौजसः । योगात्मानस्ततः स्नाता ब्राह्मणानां हितैषिणः ॥ १६ ॥
धर्मयोगबलोपेता ऋषीणां दीर्घसत्रिणाम् । उपदिश्य तु ते योगं प्रविष्टा रुद्रमीश्वरम् ॥ १७ ॥
एवमेतेन विधिना प्रपन्ना ते महेश्वरम् । अन्येऽपि नियतात्मानो ध्यानयुक्ता जितेन्द्रियाः ॥ १८ ॥
ते सर्वे पापमुत्सृज्य विरजा ब्रह्मवर्च्चसः । प्रविशन्ति महादेवं रुद्रन्ते त्वपुनर्भवाः ॥ १९ ॥

वायुरुवाच

ततस्तस्मिन् गते कल्पे पीतवर्णे स्वयम्भुवः । पुनरन्यः प्रवृत्तस्तु सितकल्पो हि नामतः ॥ २० ॥

---

को वश में कीजिए । देखिए, आपका नाम भविष्य में रुद्राणी होगा । आपके द्वारा ब्राह्मणों का हित और परमार्थ की सिद्धि होगी ॥ ५-९ ॥

यह कहने के बाद उन देवाधिदेव ने पुत्रकामेच्छु ध्यानमग्न ब्रह्मा को वह माहेश्वरी गाय प्रदान कर दी । तब लोकपूज्य ब्रह्मा ने ध्यान योग से उन परमेश्वरी को पहचान लिया और उनकी शरण में आ गए । संयमी ब्रह्मा ने उन रौद्री गायत्री का ध्यान करते हुए महादेव से उत्पन्न, रुद्रलोक में पूजित वैदिकी विद्या गायत्री का जाप किया और पुनः महादेव की शरण में चले गये । तत्पश्चात् महादेव ने ब्रह्मा को दिव्य योग, ऐश्वर्य, ज्ञान, सम्पत्ति और वैराग्य का ज्ञान दिया । तदनन्तर महादेव ने भीषण अट्टहास किया, जिससे उनके देह से तेजस्वी कुमार उत्पन्न हुए । वे सभी पीली माला, पीत वस्त्र एवं पीत अंगराग धारण किये हुए थे । उनके सिर पर पीली पगड़ी थी और उनके मुख और केश भी पीत वर्णी थे ॥ १०-१५ ॥

वे सभी तेजस्वी कुमार सहस्र वर्षों तक निवास करते हुए योगधारी ब्राह्मणों के लिए हितकरी धर्म, स्नान करने वाले धर्म और योग से बलवान् होकर दीर्घकाल तक यज्ञ करने वाले ऋषियों को योग से सम्बन्धित उपदेश देते रहे और उसके बाद रुद्र की देह में प्रवेश कर गये । इस विधान से दूसरे भी जो जितेन्द्रिय और ध्यानासक्त साधक महेश्वर की शरण लेते हैं, वे सभी निष्पाप और रजोरहित होकर ब्रह्मतुल्य तेजस्विता को प्राप्त करते हैं और फिर कभी जन्म नहीं लेते ॥ १६-१९ ॥

वायुदेव ने कहा—ब्रह्म के उस पीतवर्ण कल्प के व्यतीत हो जाने पर सित नामक दूसरा कल्प प्रारम्भ

एकार्णवे तदा वृत्ते दिव्ये वर्षसहस्रके । स्रष्टुकामः प्रजा ब्रह्मा चिन्तयामास दुःखितः ॥ २१ ॥
तस्य चिन्तयमानस्य पुत्रकामस्य वै प्रभोः । कृष्णः समभवद्वर्णो ध्यायतः परमेष्ठिनः ॥ २२ ॥
अथापश्यन्महातेजाः प्रादुर्भूतं कुमारकम् । कृष्णवर्णं महावीर्यं दीप्यमानं स्वतेजसा ॥ २३ ॥
कृष्णाम्बरवरोष्णीषं कृष्णयज्ञोपवीतिनम् । कृष्णेन मौलिना युक्तं कृष्णस्रगनुलेपनम् ॥ २४ ॥
स तं दृष्ट्वा महात्मानममरं घोरमन्त्रिणम् । ववन्दे देवदेवेशं विश्वेशं कृष्णपिङ्गलम् ॥ २५ ॥
प्राणायामपरः श्रीमान् हृदि कृत्वा महेश्वरम् । मनसा ध्यानसंयुक्तं प्रपन्नस्तु यतीश्वरम् ॥
अघोरेति ततो ब्रह्मा ब्रह्म एवानुचिन्तयन् ॥ २६ ॥
एवं वै ध्यायतस्तस्य ब्रह्मणः परमेष्ठिनः । मुमोच भगवान् रुद्रः अट्टहासं महास्वनम् ॥ २७ ॥
अथास्य पार्श्वतः कृष्णाः कृष्णस्रगनुलेपनाः । चत्वारस्तु महात्मानः सम्बभूवुः कुमारकाः ॥ २८ ॥
कृष्णाः कृष्णाम्बरोष्णीषाः कृष्णास्याः कृष्णवाससः । तैश्चाट्टहासः सुमहान् हुङ्कारश्चैव पुष्कलः॥
नमस्कारश्च सुमहान् पुनः पुनरुदीरितः ॥ २९ ॥
ततो वर्षसहस्रान्ते योगात्तत् पारमेश्वरम् । उपासित्वा महाभागाः शिष्येभ्यः प्रददुस्ततः ॥ ३० ॥
योगेन योगसम्पन्नाः प्रविश्य मनसा शिवम् । अमलं निर्गुणं स्थानं प्रविष्टा विश्वमीश्वरम् ॥ ३१ ॥
एवमेतेन योगेन ये चाप्यन्ये द्विजातयः । स्मरिष्यन्ति विधानज्ञा गन्तारो रुद्रमव्ययम् ॥ ३२ ॥
ततस्तस्मिन् गते कल्पे कृष्णरूपे भयानके । अन्यः प्रवर्त्तितः कल्पो विश्वरूपस्तु नामतः ॥ ३३ ॥

---

हुआ। उस समय सहस्र दिव्य वर्ष तक सम्पूर्ण जगत् एकार्णव के ही रूप में था। तब ब्रह्मा दुःखित होकर सृष्टि करने हेतु विचार करने लगे। पुत्र कामना में रत परमेष्ठी प्रभु ब्रह्मा के ध्यान करते ही उनका वर्ण कृष्ण हो गया। तत्पश्चात् महातेजस्वी ब्रह्मा ने एक कुमार को उत्पन्न हुआ देखा। वह कुमार कृष्णवर्ण, महावीर्य, अपने तेज से जाज्वल्यमान्, कृष्णवस्त्रधारी, कृष्ण पगड़ी और कृष्ण यज्ञोपवीतधारी, कृष्ण मौलिधारी एवं कृष्ण माला तथा कृष्ण लेपन लगाये हुए है। ब्रह्मा ने उस महात्मा कुमार को देखकर कृष्णपिङ्गल आभा से युक्त देवाधिपति विश्वेश्वर को प्रणाम किया ॥ २०-२५ ॥

प्राणायामनिष्ठ ब्रह्मा हृदय में महेश्वर का ध्यान करते हुए मानसिक रूप से उस ध्यानयोगी यतीश्वर के शरणागत हुए और अघोर इत्यादि मन्त्रों से ब्रह्मा ने ब्रह्म का चिन्तन किया। इस प्रकार जब परमेष्ठी ब्रह्मा ध्यानमग्न थे तभी भगवान् रुद्र ने पुनः भयानक स्वर में अट्टहास किया। इससे उनके पार्श्व भाग से कृष्ण वर्ण के महात्मा स्वरूप चार कुमारों की उत्पत्ति हुई। वे काला चन्दन लगाये, काली माला, काली पगड़ी और काला वस्त्र धारण किए हुए थे, और उनका मुँहमण्डल भी कृष्ण था। उन कुमारों ने महान् हुंकार और अट्टहास किया और बार-बार नमस्कार कहने लगे ॥ २६-२९ ॥

उन महाप्रभुओं ने अपने योग से हजार वर्षों तक परमेश्वर की उपासना की और उस योगरहस्य को शिष्यों को प्रदान कर दिया। योगनिष्ठ होकर उन कुमारों ने योग द्वारा मानसिक रूप से शिव का ध्यान करते हुए विश्वेश्वर के निर्मल और निर्गुण स्थान में प्रवेश किया। इसी प्रकार यदि इस योगविधान से दूसरे द्विजातिगण भी विधानपूर्वक रुद्र का स्मरण करेंगे, वे शाश्वत स्थान प्राप्त करेंगे। उस भयानक कृष्णकल्प के व्यतीत हो जाने पर दूसरा विश्वरूप

विनिवृत्ते तु संहारे पुनः सृष्टे चराचरे । ब्रह्मणः पुत्रकामस्य ध्यायतः परमेष्ठिनः ॥
प्रादुर्भूता महानादा विश्वरूपा सरस्वती ॥ ३४ ॥
विश्वमाल्याम्बरधरं विश्वयज्ञोपवीतिनम् । विश्वोष्णीषं विश्वगन्धं विश्वस्थानं महाभुजम् ॥ ३५ ॥
अथ तं मनसा ध्यात्वा मुक्तात्मा वै पितामहः । ववन्दे देवमीशानं सर्वेशं सर्वगं प्रभुम् ॥ ३६ ॥
ओमीशान नमस्तेऽस्तु महादेव नमोऽस्तु ते । एवं ध्यानगतं तत्र प्रणमन्तं पितामहम् ॥
उवाच भगवानीशः प्रीतोऽहं ते किमिच्छसि ॥ ३७ ॥
ततस्तु प्रणतो भूत्वा वाग्भिः स्तुत्वा महेश्वरम् । उवाच भगवान् ब्रह्मा प्रीतः प्रीतेन चेतसा ॥ ३८ ॥
यदिदं विश्वरूपन्ते विश्वगं विश्वमीश्वरम् । एतद्वेदितुमिच्छामि कश्चायं परमेश्वरः ॥ ३९ ॥
कैषा भगवती देवी चतुष्पादा चतुर्मुखी । चतुःशृङ्गी चतुर्वक्त्रा चतुर्दन्ता चतुःस्तनी ॥ ४० ॥
चतुर्हस्ता चतुर्नेत्रा विश्वरूपा कथं स्मृता । किन्नामधेया कोऽस्यात्मा किंवीर्या वापि कर्मतः ॥ ४१ ॥

महेश्वर उवाच

रहस्यं सर्वमन्त्राणां पावनं पुष्टिवर्द्धनम् । शृणुष्वैतत्परं गुह्यमादिसर्गे यथातथम् ॥ ४२ ॥
अयं यो वर्त्तते कल्पो विश्वरूपस्त्वसौ स्मृतः । यस्मिन् भवादयो देवाः षड्विंशन्मनवः स्मृताः॥ ४३ ॥
ब्रह्मस्थानमिदं चापि यदा प्राप्तं त्वया विभो । तदाप्रभृति कल्पश्च त्रयस्त्रिंशत्तमो ह्ययम् ॥ ४४ ॥
शतं शतसहस्राणामतीता ये स्वयम्भुवः । पुरस्तात्तव देवेश तान् शृणुष्व महामुने ॥ ४५ ॥

---

नामक कल्प प्रारम्भ हुआ । कल्पान्तकालीन संहार कार्य के समाप्त हो जाने और सृष्टि रचना के पुनः आरम्भ होने पर परमेष्ठी ब्रह्मा पुनः पुत्र की कामना से ध्यान में लीन हो गए । तदनन्तर महानाद करने वाली विश्वरूपा सरस्वती का प्रादुर्भाव हुआ ॥ ३०-३४ ॥

पितामह ने योगापन्न चित्त से विश्वमाल्य और विश्ववसनधारी, विश्वयज्ञोपवीती, विश्वोष्णीषधारी, विश्वगन्धी, विश्वस्थ, महाभुज, सर्वगामी, सर्वेश्वर ईशान देव का मानसिक रूप से ध्यान करके स्तुति की और कहा—हे ईशान ! हे महादेव ! आपको मेरा नमस्कार है । ध्यानमग्न पितामह के इस भाँति प्रणाम करने पर भगवान् ईशान ने कहा—मैं आपसे प्रसन्न हूँ, आप क्या चाहते हैं, कृपया कहिये ?' तब ब्रह्मा ने प्रणतनम्र होकर महेश्वर की वन्दना की और अत्यन्त प्रसन्न मन से बोले—हे देव ! आपका जो यह विश्वगामी, विश्वेश्वर विश्वरूप है मैं उसे जानने की इच्छा रखता हूँ । ये परमेश्वर कौन हैं । ये भगवती कौन हैं, जो चार पैर, चार मुख, चार सींग, चार मुख, चार दाँत, चार स्तन, चार हाथ, चार आँखवाली और विश्वरूपा कही जाती है ? इनका क्या नाम है और इनकी आत्मा व रूप कैसे है ? इनका पराक्रम और कर्म कैसा है ॥ ३५-४१ ॥

महेश्वर ने कहा—मन्त्रों का यह रहस्य पावन है और पुष्टिवर्द्धन करता है । आदि सर्ग के इस परम गुह्य तत्त्व को तत्पर होकर यथार्थ रूप से सुनिये । यह जो कल्प व्यतीत हो रहा है, वह विश्वरूप कहा जाता है । भवादि देवगण इस कल्प के छत्तीसवें मनु कहे जाते हैं । हे विभो ! जबसे आपको इस ब्रह्म पद की प्राप्ति हुई है, तब से लेकर अब तक यह तैंतीसवाँ कल्प चल रहा है । हे महामुनि ! आपके सामने जो सौ-सौ हजार-हजार स्वयम्भू हो चुके हैं, उनके बारे में सुनिए ॥ ४२-४५ ॥

आनन्दस्तु स विज्ञेय आनन्दस्ते महालयः । गालव्यगोत्रतपसा मम पुत्रस्त्वमागतः ॥ ४६ ॥
त्वयि योगश्च साङ्ख्यश्च तपो विद्याविधिः क्रिया । ऋतं सत्यञ्च यद्ब्रह्म अहिंसा सन्ततिक्रमाः॥ ४७ ॥
ध्यानं ध्यानवपुः शान्तिर्विद्याऽविद्यामतिर्धृतिः। कान्तिः शान्तिः स्मृतिर्मेधा लज्जा शुद्धिः सरस्वती ॥
तुष्टिः पुष्टिः क्रिया चैव लज्जा क्षान्तिः प्रतिष्ठिता ॥ ४८ ॥
षड्विंशत्तद्गुणा ह्येषा द्वात्रिंशाक्षरसंज्ञिता । प्रकृतिं विद्धि तां ब्रह्मंस्त्वत्प्रसूतिं महेश्वरीम् ॥ ४९ ॥
सैषा भगवती देवी तत्प्रसूतिः स्यवम्भुवः । चतुर्मुखी जगद्योनिः प्रकृतिर्गौः प्रकीर्त्तिता ॥
प्रधानं प्रकृतिं चैव यदाहुस्तत्त्वचिन्तकाः ॥ ५० ॥

अजामेतां लोहितां शुक्लकृष्णां विश्वं संप्रसृजमानां सुरूपाम् ।
अजोऽहं वै बुद्धिमान्विश्वरूपां गायत्रीं गां विश्वरूपां हि बुद्ध्वा ॥ ५१ ॥

एवमुक्त्वा महादेवः अट्टहासमथाकरोत् । वलितास्फोटितरवं कहाकहनदन्तथा ॥ ५२ ॥
ततोऽस्य पार्श्वतो दिव्याः सर्वरूपाः कुमारकाः।जटी मुण्डी शिखण्डी च अर्द्धमुण्डश्च जज्ञिरे ॥ ५३ ॥
ततस्ते तु यथोक्तेन योगेन सुमहौजसः । दिव्यं वर्षसहस्रन्तु उपासित्वा महेश्वरम् ॥ ५४ ॥
धर्मोपदेशं नियतं कृत्वा योगमयं दृढम् । शिष्टानां नियतात्मानः प्रविष्टा रुद्रमीश्वरम् ॥ ५५ ॥

वायुरुवाच

ततो विस्मयमापन्नो ब्रह्मा लोकपितामहः । प्रपन्नस्तु महादेवं भक्तियुक्तेन चेतसा ॥
उवाच वचनं सर्वं श्वेतत्वन्ते कथं विभो ॥ ५६ ॥

---

आप पहले आनन्द नाम से प्रसिद्ध थे और आप आनन्द के धाम थे । आपका जन्म गालव्य गोत्र में हुआ और तपस्या के बल से आप मेरे पुत्र के रूप में उत्पन्न हुए थे । योग, सांख्य, तपस्या, विद्या, विधि व्यवस्था, क्रिया, ऋत, सत्य, ब्रह्म, अहिंसा, अविच्छिन्न सन्तति, ध्यान, ध्यानयोग, शरीर-शान्ति, विद्या, अविद्या, मति, धृति, कान्ति, शान्ति, स्मृति, मेधा, लज्जा, शुद्धि, सरस्वती, तुष्टि, पुष्टि, क्रिया, लज्जा और शान्ति आदि गुण आप में विद्यमान थे । हे ब्रह्मन् ! यह जो ब्रह्माण्ड में छब्बीस गुणों को बत्तीस अक्षरों से जाना जाता है, इस माहेश्वरी प्रकृति को ही आपको अपनी प्रसूति या जननी समझना चाहिए । यह चतुर्मुखी, जगद्योनि, गौस्वरूपा प्रकृति देवी भगवती ही आपकी जननी हैं । तत्वचिन्तक इसको ही प्रधान अथवा प्रकृति नाम से जानते हैं ॥ ४६-५० ॥

यह अजन्मा हैं, लोहित शुक्ल, कृष्णा, अखिल विश्व के सृष्टि की उत्पत्तिकर्त्री तथा सुरूपा हैं । इन्हीं गोरूपिणी विश्वरूपा गायत्री के बारे में जानकर मैं अज और बुद्धिसम्पन्न हुआ हूँ । यह कहते हुए महादेव ने पुनः अट्टहास किया । इससे उनके पार्श्व भाग से दिव्य रूपधारी कतिपय कुमारों की उत्पत्ति हुई । वे जटी, मुण्डी, शिखण्डी और अर्द्धमुण्डी थे । वे पराक्रमी कुमार अपने योगबल से हजार वर्षों तक महेश्वर की उपासना में रत रहे । तत्पश्चात् शिष्ट जनों के लिए नियत दृढ़ योगपरक धर्मोपदेश करके वे नियतात्मा कुमार पुनः रुद्र के शरीर में प्रविष्ट हो गये ॥ ५१-५५ ॥

वायुदेव ने कहा—लोकपितामह ब्रह्मा ने विस्मयपूर्वक भक्तियुक्त चित्त से महादेव की शरण में आकर पूछा कि हे विभो ! आप में यह श्वेतत्व कैसे आया? ॥ ५६ ॥

भगवानुवाच

श्वेतकल्पो यदा ह्यासीदहं श्वेतस्ततोऽभवम् । श्वेतोष्णीषः श्वेतमाल्यः श्वेताम्बरधरः शिवः ॥ ५७ ॥
श्वेतास्थिमांसरोमा च श्वेतत्वक् श्वेतलोहितः । तेन नाम्ना च विख्यातः श्वेतकल्पस्तदा ह्यसौ ॥ ५८ ॥
मत्प्रसादाच्च देवेशः श्वेताङ्गः श्वेतलोहितः । श्वेतवर्णा तदा ह्यासीद्गायत्री ब्रह्मसंज्ञिता ॥ ५९ ॥
यस्मादहं च देवेश त्वया गुह्ये पदे स्थितः । विज्ञातः स्वेन तपसा सद्यो जातः सनातनः ॥
सद्योजातेति ब्रह्मैतद् गुह्यं चैव प्रकीर्तितम् ॥ ६० ॥
तस्माद् गुह्यत्वमापन्नं ये वेत्स्यन्ति द्विजातयः । तत्समीपं गमिष्यन्ति पुनरावृत्तिदुर्लभम् ॥ ६१ ॥
यदाऽहं च पुनस्त्वासं लोहितो नाम नामतः । ममकृतेन वर्णेन कल्पो वै लोहितः स्मृतः ॥ ६२ ॥
तदा लोहितमांसास्थिलोहितक्षीरसन्निभा । लोहिताक्षस्तनवती गायत्री गौः प्रकीर्तिता ॥ ६३ ॥
ततोऽस्य लोहितत्वेन वर्णस्य च विपर्य्यये । वामत्वाच्चैव योगस्य वामदेवत्वमागतः ॥ ६४ ॥
तथापि हि महासत्त्व त्वयाऽहं नियतात्मना । विज्ञातः श्वेतवर्णेन तस्माद्वर्णोत्तमः स्मृतः ॥
ततोऽहं वामदेवेति ख्यातिं यातो महीतले ॥ ६५ ॥
ये चापि वामदेवत्वं ज्ञास्यन्तीह द्विजातयः । विज्ञाय चेमां रुद्राणीं गायत्रीं मातरं विभो ॥ ६६ ॥
सर्वपापविनिर्मुक्ता विरजा ब्रह्मवर्चसः । रुद्रलोकं गमिष्यन्ति पुनरावृत्तिदुर्लभम् ॥ ६७ ॥
यदा तु पुनरेवायं कृष्णवर्णो भयानकः । मत्कृतेन च वर्णेन मत्कल्पः कृष्ण उच्यते ॥ ६८ ॥

---

यह सुनकर भगवान् ने कहा—चूँकि, वर्त्तमान में चल रहा यह कल्प श्वेत नामक कल्प है इसलिए मैं इस कल्प के प्रारम्भ से ही श्वेत हो गया हूँ। मेरी पगड़ी, माला, कपड़ा, अस्थि, मांस, रोम, त्वक् और रक्त भी श्वेत हो गया है। मैं श्वेत के नाम से विख्यात हुआ अतः यह कल्प 'श्वेत कल्प' कहा गया ॥ ५७-५८ ॥

हमारे प्रसाद से तब देवाधिप श्वेत अङ्गों एवं श्वेत रक्त वाले हो गए तथा ब्रह्मस्वरूपा गायत्री भी श्वेतवर्णा हो गयीं। हे देवेश ! जिस कारण मैं भी आपके साथ गुह्य पद में अवस्थित था; यतः अपनी तपस्या के प्रभाव से मैं सद्योजात सनातन पुरुष के रूप में आपके द्वारा जाना गया। मेरी मूर्ति गुह्य ब्रह्म के रूप में जानी जाती है। अतः जो ब्राह्मण गण मेरे उस गुह्य रूप को जानेंगे, वे ब्रह्म का सामीप्य प्राप्त करेंगे, वहाँ जाने पर फिर जन्म की पुनरावृत्ति नहीं होती ॥ ५९-६१ ॥

जब मैं लोहित नाम से विख्यात था, तब मेरे वर्ण के अनुसार उस कल्प का नाम भी लोहित पड़ा। गौ स्वरूपा गायत्री भी उस समय लोहित वर्ण होने से विख्यात हुईं। उस गौ का मांस, अस्थि, दूध, नेत्र एवं स्तन लोहित वर्ण का कहा गया है। श्वेत से लाल रंग में बदल जाने से और योग में भी वामता हो जाने से मैं वामदेव हो गया हूँ। किन्तु हे महासत्त्व ! आप मुझे नियत चित्त से श्वेत वर्ण वाला ही समझते रहें। यही कारण है कि मैं वर्णोत्तम कहलाया। इसके बाद मैंने पृथ्वी पर वामदेव के नाम से विख्याति प्राप्त की। हे विभो ! जो ब्राह्मणगण मेरे वामदेवत्व को समझेंगे और इन रुद्राणी गायत्री माता को जानेंगे, वे सम्पूर्ण पापों से मुक्त होकर विरजत्व और ब्रह्मतुल्य तेजस्विता को प्राप्त करेंगे तथा उस रुद्रलोक को जाएँगे जहाँ से पुनरावृत्ति दुर्लभ है। जब मैं भयानक कृष्ण वर्ण का हो गया, तब मेरे काले वर्ण के कारण वह कल्प कृष्णकल्प कहा गया ॥ ६२-६८ ॥

तत्राऽहं कालसंकाशः कालो लोकप्रकाशनः। विज्ञातोऽहं त्वया ब्रह्मन् घोरो घोरपराक्रमः ॥ ६९ ॥
तस्माद्घोरत्वमापन्नं ये मां वेत्स्यन्ति भूतले। तेषामघोरः शान्तश्च भविष्याम्यहमव्ययः ॥ ७० ॥
तस्माद्विश्वत्वमापन्नं ये मां पश्यन्ति भूतले। तेषां शिवश्च सौम्यश्च भविष्यामि सदैव तु ॥ ७१ ॥
तस्माच्च विश्वरूपो वै कल्पोऽयं समुदाहृतः। विश्वरूपा तथा चेयं सावित्री समुदाहृता ॥ ७२ ॥
सर्वरूपास्तथा चेमे संवृत्ता मम पुत्रकाः। चत्वारस्ते समाख्याताः पादा वै लोकसंमताः ॥ ७३ ॥
तस्माच्च सर्ववर्णत्वं प्रजात्वं मे भविष्यति। सर्वभक्ष्या च मेध्या च वर्णतश्च भविष्यति ॥ ७४ ॥
मोक्षो धर्मस्तथाऽर्थश्च कामश्चेति चतुष्टयम्। तस्माद्वेत्ता च वेद्यं च चतुर्द्धा वै भविष्यति ॥ ७५ ॥
भूतग्रामश्च चत्वारः आश्रमाश्चतुरस्तथा। धर्मस्य पादाश्चत्वारश्चत्वारो मम पुत्रकाः ॥ ७६ ॥
तस्माच्चतुर्युगावस्थं जगद्वै सचराचरम्। चतुर्द्धाऽवस्थितं चैव चतुष्पादं भविष्यति ॥ ७७ ॥
भूर्लोकोऽथ भुवर्लोकः स्वर्लोकोऽथ महस्तथा। जनस्तपश्च शान्तश्च रुद्रलोकस्ततः परम् ॥ ७८ ॥
भूर्लोकः प्रथमः पादो भुवर्लोकस्ततः परम्। स्वर्लोको हि तृतीयस्तु चतुर्थस्तु महः स्मृतः ॥
तत्र लोकः परं स्थानं परं तद्योगिनां स्मृतम् ॥ ७९ ॥
निर्ममा निरहंकाराः कामक्रोधविवर्ज्जिताः। द्रक्ष्यन्ते तद्विदो युक्ता ध्यानतत्परयुञ्जकाः ॥ ८० ॥
यस्माच्चतुष्पदा ह्येषा त्वया दृष्टा सरस्वती। तस्माच्च पशवः सर्वे भविष्यन्ति चतुष्पदाः ॥
तस्माच्चैषां भविष्यन्ति चत्वारो वै पयोधराः ॥ ८१ ॥

---

उस समय मैं लोकप्रकाशक काल के समान काल कहलाया। हे ब्रह्मन्! चूँकि आपने मुझे घोर और पराक्रमी समझा, इसलिए इस महीतल में जो मुझे घोर के नाम से जानेंगे, उनके लिए मैं सदैव अघोर, अव्यय और शान्त रूप से विराजमान रहूँगा। इस प्रकार जो मेरा विश्वरूप से दर्शन करेंगे, उनके लिए मैं सदैव शिव और सौम्य होकर विद्यमान रहूँगा ॥ ६९-७१ ॥

यह कल्प विश्वरूप के नाम से विख्यात हुआ और इन सावित्री का भी नाम विश्वरूपा पड़ा। तदनन्तर मुझे सर्वरूप चार पुत्र उत्पन्न हुए। वे चारों पुत्र धर्म के लोकसम्मत चतुष्पद रूप थे। इसके अनन्तर मुझे सभी वर्ण के बहुविध पुत्र उत्पन्न हुए, जो आगे चलकर वर्णानुसार सर्वभक्षी एवं बुद्धिमान इत्यादि हुए। धर्म, अर्थ, काम एवं मोक्ष ये ही चार पुत्र हैं। इन्हीं से वेत्ता और वेद्य भी चार प्रकार के होंगे ॥ ७२-७५ ॥

चार भूतग्राम और चतुराश्रम भी धर्म के चार पाद रूप एवं मेरे चार पुत्र हैं। इसलिए यह सचराचर जगत् चतुर्युगावस्था में स्थित और चार भागों में विभक्त है। भूर्लोक, भुवर्लोक, स्वर्लोक, महर्लोक, जन, तप और शान्त लोक एवं इसके भी ऊपर स्थित रुद्रलोक है। उनके मध्य भूर्लोक प्रथम पाद, भुवर्लोक द्वितीय पाद है, स्वर्लोक तृतीय पाद है और चौथा पाद महः कहा गया है। यही योगियों के लिए श्रेष्ठ स्थान कहे गए हैं ॥ ७६-७९ ॥

जो निर्मम, निरहङ्कार, काम-क्रोध से हीन, ध्यानपरायण योगी हैं, वे ही उस लोक को देख सकते हैं। चूँकि आपने चार पैरवाली सरस्वती को देखा है, इसीलिए सभी पशु चार पैरों वाले होंगे और उनके स्तन भी संख्या में चार ही होंगे ॥ ८०-८१ ॥

सोमश्च मन्त्रसंयुक्तो यस्मान्मम मुखाच्च्युतः । जीवः प्राणभृतां ब्रह्मन् सर्वः पीत्वास्तनैर्धृतम् ॥ ८२ ॥
तस्मात् सोममयं चैतदमृतं चैव संज्ञितम् । चतुष्पादा भविष्यन्ति श्वेतत्वं चास्य तेन तत् ॥ ८३ ॥
यस्माच्चैवं क्रिया भूत्वा द्विपादा वै महेश्वरी । दृष्टा पुनस्त्वया चैषा सावित्री लोकभाविनी ॥
तस्माद्वै द्विपदाः सर्वे द्विस्तनाश्च नराः स्मृताः ॥ ८४ ॥
यस्माच्चैवमजा भूत्वा सर्ववर्णा महेश्वरी । दृष्टा त्वया महासत्त्वा सर्वभूतधरा परा ॥
तस्मात्तु विश्वरूपत्वमजानां वै भविष्यति ॥ ८५ ॥
अजश्चैव महातेजा विश्वरूपो भविष्यति । अमोघरेताः सर्वत्र मुखे चास्य हुताशनः ॥
तस्मात् सर्वगतो मेध्यः पशुरूपी हुताशनः ॥ ८६ ॥
तपसा भावितात्मानो ये वै द्रक्ष्यन्ति वै द्विजाः । ईशित्वे च शिवत्वे च सर्वगं सर्वतःस्थिरम्॥ ८७ ॥
रजस्तमोविनिर्मुक्तास्त्यक्त्वा मानुष्यकम्भुवि । तत्समीपं गमिष्यन्ति पुनरावृत्तिदुर्लभम् ॥ ८८ ॥
इत्येवमुक्तो भगवान् ब्रह्मा रुद्रेण वै द्विजाः । प्रणम्य प्रयतो भूत्वा पुनराह पितामहः ॥ ८९ ॥

ब्रह्मोवाच

भगवन् देवदेवेश विश्वरूपी महेश्वरः । इमास्तव महादेव तनवो लोकवन्दिताः ॥ ९० ॥
विश्वरूप महासत्त्व कस्मिन् काले महाभुज । कस्यां वा युगसम्भूत्यां द्रक्ष्यन्ति त्वां द्विजातयः॥ ९१ ॥
केन वा तत्त्वयोगेन ध्यानयोगेन केन वा । तनवस्ते महादेव शक्या द्रष्टुं द्विजातिभिः ॥ ९२ ॥

---

हे ब्रह्मन् ! सभी प्राणियों का प्राणस्वरूप मन्त्रमय सोम मेरे मुख से निकला है, इसी कारण जीवधारियों ने उसका पानकर अपने स्तनों में धारण किया है । यही कारण है कि वह सोममय और अमृत भी कहलाता है । सोम का वर्ण श्वेत होता है और उसके भी चार पाद कहे गए हैं ॥ ८२-८३ ॥

जिसलिए आपने लोकभाविनी माहेश्वरी सावित्री को दो पैरों वाले स्वरूप में देखा है, उसीलिए आपके द्वारा रचित ये सभी नर-नारी दो पैरों वाले और दो स्तन वाले होंगे ॥ ८४ ॥

यह जो सर्ववर्णा, सर्वभूतधरा, महासत्त्वा, परा, जन्मरहित माहेश्वरी देवी को आप देखते हैं, उनका अनुसरण करते हुए अन्य देवगण विश्वरूप होंगे और महातेजस्वी अज भी विश्वरूप धारण करेंगे । इन सभी के मुख में अमोघरेता हुताशन निवास करेंगे और इसी कारण से यह पशु स्वरूपी हुताशन सर्वगत और मेध्य होंगे । जो तपस्वी द्विज मुझे सर्वगामी ईश्वर व शिव रूप में देखेंगे, वे रज और तमोगुण से रहित होकर मानव देह त्यागने के बाद मेरे समीप आएँगे, जहाँ से पुनरावृत्ति दुर्लभ है ॥ ८५-८८ ॥

हे द्विजगण ! रुद्र के भगवान् ब्रह्मा से इस प्रकार कहने पर पितामह ने नम्रतापूर्वक कहा ॥ ८९ ॥

ब्रह्मा ने कहा—हे देवदेवेश ! हे भगवन् ! आप विश्वरूपधारी महेश्वर हैं । हे महादेव ! आपका यह शरीर लोकपूज्य है; परन्तु हमलोगों की यह जानने की इच्छा है कि हे विश्वरूप !, हे महासत्त्व !, हे महाभुज ! कब और किस काल में तथा किस युगादि में द्विजातिगण आपका दर्शन कर सकेंगे ? हे महादेव ! किस तत्त्वयोग से और किस ध्यान-धारणा से द्विजातिगणों को आपका दर्शन प्राप्त होगा ? ॥ ९०-९२ ॥

भगवानुवाच

तपसा नैव योगेन दानधर्मफलेन वा । न तीर्थफलयोगेन ऋतुभिर्वा सदक्षिणैः ॥ ९३ ॥
न वेदाध्यापनैर्वापि न चित्तेन निवेदनैः । शक्योऽहं मानुषैर्द्रष्टुमृते ध्यानात्परं न हि ॥ ९४ ॥
साध्यो नारायणश्चैव विष्णुस्त्रिभुवनेश्वरः । भविष्यतीह नाम्ना तु वाराहो नाम विश्रुतः ॥ ९५ ॥
चतुर्बाहुश्चतुष्पादश्चतुर्नेत्रश्चतुर्मुखः । तदा संवत्सरो भूत्वा यज्ञरूपी भविष्यति ॥
षडङ्गश्च त्रिशीर्षश्च त्रिस्थाने त्रिशरीरवान् ॥ ९६ ॥
कृतं त्रेता द्वापरं च कलिश्चैव चतुर्युगम् । एतस्य पादाश्चत्वारः अङ्गानि क्रतवस्तथा ॥ ९७ ॥
भुजाश्च वेदाश्चत्वारो ऋतुः सन्धिमुखानि च । द्वे मुखे द्वे च अयने नेत्राश्च चतुरस्तथा ॥ ९८ ॥
शिरांसि त्रीणि पर्वाणि फाल्गुन्याषाढकृत्तिकाः। दिव्यान्तरिक्षभौमानि त्रीणि स्थानानि यानि तु ॥
सम्भवः प्रलयश्चैव आश्रमौ द्वौ प्रकीर्त्तितौ ॥ ९९ ॥
स यदा कालरूपाभो वराहत्वे व्यवस्थितः । भविष्यति यदा साध्यो विष्णुर्नारायणःप्रभुः ॥ १००॥
तदा त्वमपि देवेश चतुर्वक्त्रो भविष्यसि । ब्रह्मलोकनमस्कार्यो विष्णुर्नारायणः प्रभुः ॥ १०१ ॥
एकार्णवे प्लवे चैव शयानं पुरुषं हरिम् । यदा द्रक्ष्यसि देवेशं ध्यानयुक्तं महामुनिम् ॥ १०२ ॥
तदावां मम योगेन मोहितौ नष्टचेतसौ । अन्योन्यस्पर्द्धिनौ रात्रावविज्ञाय परस्परम् ॥ १०३ ॥
एकैकस्योदरस्थांस्तु दृष्ट्वा लोकांश्चराचरान् । विस्मयं परमं गत्वा ध्यानाद्बुद्ध्वा तुमानुषौ ॥ १०४ ॥

---

भगवान् ने कहा—मनुष्य मुझे तपस्या, योग, दानधर्म के फल, तीर्थों का भ्रमण, दक्षिणा सहित यज्ञ, वेदों का अध्यापन, दान आदि से नहीं अपितु मात्र ध्यान की तत्परता द्वारा ही देख सकते हैं । तीनों लोकों के स्वामी नारायण विष्णु ही एकमात्र साधन योग्य हैं । वे वाराह नाम से विख्यात होंगे । उनके चार बाहु, चार पैर, चार नेत्र और चार मुख होंगे और वे उस समय स्वयं संवत्सर होकर यज्ञस्वरूप होंगे । वे षडङ्ग, तीन शीर्ष, तीन स्थान और तीन शरीर वाले होंगे ॥ ९३-९६ ॥

कृतयुग, त्रेतायुग, द्वापरयुग और कलियुग ये चारों उनके चार पाद होंगे । सभी यज्ञ उनके अङ्ग, चारों वेद उनकी चारों भुजाएँ, ऋतु और (ऋतु) सन्धि उनका मुख, दोनों अयन उनके मुख व उनकी चारों आँखें, पर्व अर्थात् फाल्गुन, आषाढ व कृत्तिका उनके तीनों सिर, दिव्य, अन्तरिक्ष और भौम ये तीनों स्थान उनके तीन मस्तक एवं उत्पत्ति और प्रलय उनका आश्रम कहा जाता है ॥ ९७-९९ ॥

वही प्रभु नारायण जब काल रूप से वाराह देह के स्वरूप में सबके द्वारा पूजनीय होंगे, तब हे देवेश ! आप भी चार मुखों वाले होंगे । भगवान् नारायण उस समय ब्रह्मलोक के निवासियों के लिए भी आराधनीय होंगे । जब संसार एकार्णव रूप हो जायगा, तब आप उस प्रवाह के बीच पुरुषोत्तम हरि को ध्यानावस्थित महामुनि की भाँति शयन करते हुए देखेंगे । उस समय मेरी माया से मोहित होकर आपकी चेतना विनष्ट हो जायगी । रात्रि काल होने के कारण आप दोनों ही एक-दूसरे को नहीं जान पाएँगे और आपस में स्पर्द्धा करने लगेंगे । उस समय आप दोनों ही एक-दूसरे के उदर में इस सम्पूर्ण चराचर जगत् को देखकर अत्यन्त विस्मित हो जायेंगे और ध्यानपरायण होनेपर अपने को मनुष्य समझने लगेंगे ॥ १००-१०४ ॥

ततस्त्वं पद्मसम्भूतः पद्मनाभः सनातनः । पद्माङ्कितस्तदा कल्पे ख्यातिं यास्यसिपुष्कलाम् ॥ १०५ ॥
ततस्तस्मिंस्तदा कल्पे वाराहे सप्तमे प्रभोः । पुनर्विष्णुर्महातेजाः कालो लोकप्रकालनः ॥
मनुर्वैवस्वतो नाम तव पुत्रो भविष्यति ॥ १०६ ॥
तदा चतुर्युगावस्थे कल्पे तस्मिन् युगान्तके । भविष्यामि शिखायुक्तः श्वेतो नाममहामुनिः ॥ १०७ ॥
हिमवच्छिखरे रम्ये छागले पर्वतोत्तमे । चतुःशिष्याः शिवे युक्ता भविष्यन्ति तदा मम ॥ १०८ ॥
श्वेतश्चैव शिखश्चैव श्वेताश्वः श्वेतलोहितः । चत्वारस्ते महात्मानो ब्राह्मणा वेदपारगाः ॥ १०९ ॥
ततस्ते ब्रह्मभूयिष्ठा दृष्ट्वा ब्रह्मगतिं पराम् । तत्समीपं गमिष्यन्ति पुनरावृत्तिदुर्लभम् ॥ ११० ॥
पुनस्तु मम देवेशो द्वितीयद्वापरे प्रभुः । प्रजापतिर्यदा व्यासः सत्यो नाम भविष्यति ॥ १११ ॥
तदा लोकहितार्थाय सुतारो नाम नामतः । भविष्यामि कलौ तस्मिन् लोकानुग्रहकारणात् ॥ ११२ ॥
तत्रापि मम ते पुत्रा भविष्या नाम नामतः । दुन्दुभिः शतरूपश्च ऋचीकः क्रतुमांस्तथा ॥ ११३ ॥
प्राप्य योगं तथा ज्ञानं ब्रह्म चैव सनातनम् । रुद्रलोकं गमिष्यन्ति पुनरावृत्तिदुर्लभम् ॥ ११४ ॥
तृतीये द्वापरे चैव यदा व्यासस्तु भार्गवः । तदा ह्यहं भविष्यामि दमनस्तु युगान्तिके ॥ ११५ ॥
तत्रापि च भविष्यन्ति चत्वारो मम पुत्रकाः । विशोकश्च विकेशश्च विशापः शापनाशनः ॥ ११६ ॥
तेऽपि तेनैव मार्गेण योगोक्तेन महौजसः । रुद्रलोकं गमिष्यन्ति पुनरावृत्तिदुर्लभम् ॥ ११७ ॥
चतुर्थे द्वापरे चैव यदा व्यासोऽङ्गिराः स्मृतः । तदाऽप्यहं भविष्यामि सुहोत्रो नाम नामतः ॥ ११८ ॥

---

उस कल्प में आप पद्मनाभि, पद्मजन्मा, पद्माङ्कित आदि नामों से बहुत ख्याति प्राप्त करेंगे । प्रभु के उस सप्तम वाराह कल्प में विष्णु महातेजस्वी काल का स्वरूप धरकर संसार का संहार करेंगे । तब वैवस्वत मनु आपके पुत्र होंगे । मैं उस समय चतुर्युग के उपसंहारक कल्प में शिखायुक्त श्वेत नामक महामुनि होऊँगा ॥१०५-१०७॥

हिमालय के शिखर पर अत्यन्त रमणीय छागल नामक पर्वत पर मेरे श्वेत, श्वेतशिखर, श्वेताश्व और श्वेतलोहित नाम के चार शिष्य होंगे । ये चारों महात्मा, ब्राह्मण वेदों के पारखी विद्वान् और शिव के ध्यानानुरागी होंगे । वे चारों ही ब्रह्मभूयिष्ठ ब्राह्मण सर्वश्रेष्ठ ब्रह्मगति को समझकर ब्रह्म अर्थात् मेरे समीप आयेंगे, जहाँ से पुनः पुनरावृत्ति नहीं होती ॥ १०८-११० ॥

जब दूसरे द्वापरयुग में प्रजापति देव 'सत्य व्यास' नाम से कहे जाएँगे, तब मैं संसार के कल्याण के लिए सुतार नाम ग्रहण करूँगा । उस कलिकाल में सांसारिकों पर अनुग्रह करने के लिए मुझे दुन्दुभि, शतरूप, ऋचीक और केतुमान नामक चार पुत्र होंगे । वे योग तथा ज्ञान को पाकर तथा सनातन ब्रह्म को समझकर रुद्रलोक को गमन करेंगे, जहाँ से पुनरावृत्ति नहीं होती ॥ १११-११४ ॥

तीसरे द्वापरयुग में जब 'भार्गव नाम' से व्यास रहेंगे, तब मैं उस युगान्त में 'दमन' नाम से प्रसिद्ध होऊँगा । उस समय भी मुझे विशोक, विकेश, विशाप और शापनाशन नाम वाले चार पुत्र होंगे । वे महातेजस्वी पुत्र उसी योगविधान पद्धति से, उस रुद्रलोक को प्राप्त करेंगे, जहाँ से पुनरावृत्ति नहीं होती । चौथे द्वापरयुग में जब व्यास अङ्गिरा कहे जाएँगे, तब मेरा नाम सुहोत्र होगा ॥ ११५-११८ ॥

तत्रापि मम सत्पुत्राश्चत्वारश्च तपोधनाः । भविष्यन्ति द्विजश्रेष्ठा योगात्मानो दृढव्रताः ॥ ११९ ॥
सुमुखो दुर्मुखश्चैव दुर्दमो दुरतिक्रमः । प्राप्य योगगतिं सूक्ष्मां विमला दग्धकिल्बिषाः ॥
तेऽपि तेनैव मार्गेण गमिष्यन्ति न संशयः ॥ १२० ॥
पञ्चमे द्वापरे चैव व्यासस्तु सविता यदा । तदा चापि भविष्यामि कण्ठो नाम महातपाः ॥
अनुग्रहार्थं लोकानां योगात्मा नैककर्मकृत् ॥ १२१ ॥
चत्वारस्तु महाभागा विरजाः शुद्धयोनयः । पुत्रा मम भविष्यन्ति योगात्मानो दृढव्रताः ॥ १२२ ॥
सनकः सनन्दनश्चैव प्रभुर्यश्च सनातनः । ऋतुः सनत्कुमारश्च निर्ममा निरहंकृताः ॥
मत्समीपं गमिष्यन्ति पुनरावृत्तिदुर्लभम् ॥ १२३ ॥
परिवृत्ते पुनः षष्ठे मृत्युर्व्यासो यदा विभुः । तदाप्यहं भविष्यामि लोकाक्षिर्नाम नामतः ॥ १२४ ॥
शिष्याश्च मम ते दिव्या योगात्मानो दृढव्रताः । भविष्यन्ति महाभागाश्चत्वारोलोकसम्मताः ॥ १२५ ॥
सुधामा विरजश्चैव शङ्खपाद्रव एव च । योगात्मानो महात्मानस्ते सर्वे दग्धकिल्बिषाः ॥
तेपि तेनैव मार्गेण गमिष्यन्ति न संशयः ॥ १२६ ॥
सप्तमे परिवर्त्ते तु यदा व्यासः शतक्रतुः । विभुर्नाम महातेजाः पूर्वमासीच्छतक्रतुः ॥ १२७ ॥
तदाऽप्यहं भविष्यामि कलौ तस्मिन् युगान्तिके । जैगीषव्येति विख्यातः सर्वेषां योगिनां वरः॥ १२८ ॥
तत्रापि मम ते पुत्रा भविष्यन्ति युगे तदा । सारस्वतः सुमेधाश्च वसुवाहः सुवाहनः ॥ १२९ ॥
तेऽपि तेनैव मार्गेण ध्यानयुक्तिं समाश्रिताः । भविष्यन्ति महात्मानो रुद्रलोकपरायणाः ॥ १३० ॥

---

तब मुझे सुमुख, दुर्मुख, दुर्दम और दुरतिक्रम नामक चार तपस्वी पुत्र होंगे । ये चारों ही तपस्वी, योगी, दृढव्रत और द्विजों में श्रेष्ठ होंगे । वे योग की सूक्ष्म गति द्वारा निष्पाप और विमल हो जायेंगे और उसी मार्ग से वे भी रुद्रलोक को गमन करेंगे ॥ ११९-१२० ॥

पाँचवें द्वापरयुग में जब व्यास सविता नाम से जाने जाएँगे, उस समय मैं कङ्क नाम का महातपस्वी मुनि होऊँगा । सांसारिकों पर अनुग्रह हेतु मैं उस समय अनेक कर्मों का कर्त्ता और योगात्मा रहूँगा । मुझे चार पुत्र होंगे जो विरजस्क, शुद्धयोनि, महाभाग, योगात्मा, दृढव्रत, निर्मम और निरहंकार होंगे । उनके नाम सनक, सनन्दन, ऋतु और सनत्कुमार होंगे । ये भी मेरे समीप गमन करेंगे, जहाँ से पुनरावृत्ति दुर्लभ है ॥ १२१-१२३ ॥

फिर छठे द्वापर में जब 'मृत्यु' व्यास होंगे तब मैं लोकाक्षि के नाम से प्रसिद्ध होऊँगा । उस समय भी मेरे चार शिष्य होंगे । वे सभी योगात्मा, दृढव्रतधारी, लोकमान्य, महात्मा और निष्पाप होंगे । उनको सुधामा, विरजा, शङ्खपाद् और रव नाम से जाना जाएगा । निःसन्देह वे भी उसी मार्ग पर चलेंगे ॥ १२४-१२६ ॥

सप्तम द्वापर में शतक्रतु नामक व्यास होंगे जो पूर्व में सौ यज्ञ करने वाले महातेजस्वी विभु थे । उस समय मैं उस युगान्त में योगिश्रेष्ठ जैगीषव्य के नाम से विख्यात होऊँगा । उस युग में भी मेरे चार पुत्र होंगे, जिन्हें सारस्वत, सुमेध, वसुवाह और सुवाहन नाम से जाना जाएगा । वे चारों महात्मा भी ध्यान योग के द्वारा उसी मार्ग से रुद्रलोक गमन करेंगे ॥ १२७-१३० ॥

वसिष्ठश्चाष्टमे व्यासः परिवर्त्ते भविष्यति । कपिलश्चासुरिश्चैव तथा पञ्चशिखो मुनिः ॥
वाग्बलिश्च महायोगी सर्व एव महौजसः ॥ १३१ ॥
प्राप्य माहेश्वरं योगं ध्यानिनो दग्धकल्मषाः । मत्समीपं गमिष्यन्ति पुनरावृत्तिदुर्लभम् ॥ १३२ ॥
परिवर्तेऽथ नवमे व्यासः सारस्वतो यदा । तदा चाहं भविष्यामि ऋषभो नाम नामतः ॥
तत्रापि मम ते पुत्रा भविष्यन्ति महौजसः ॥ १३३ ॥
पराशरश्च गार्ग्यश्च भार्गवो ह्यङ्गिरास्तथा । भविष्यन्ति महात्मानो ब्राह्मणा वेदपारगाः ॥ १३४ ॥
सर्वे तपोबलोत्कृष्टाः शापानुग्रहकोविदाः । तेपि तेनैव मार्गेण योगोक्तेन तपस्विनः ॥
ध्यानमार्गं समासाद्य गमिष्यन्ति तथैव ते ॥ १३५ ॥
दशमे द्वापरे व्यासस्त्रिधामानाम नामतः । यदा भविष्यति विप्रास्तदाऽहं भविता पुनः ॥ १३६ ॥
हिमवच्छिखरे रम्ये भृगुतुङ्गे नगोत्तमे । नाम्ना भृगोस्तु शिखरन्तस्मात्तच्छिखरम्भृगुः ॥ १३७ ॥
तत्रैव मम ते पुत्रा भविष्यन्ति दृढव्रताः । बलबन्धुर्निरामित्रः केतुशृङ्गस्तपोधनः ॥ १३८ ॥
योगात्मानो महात्मानो ध्यानयोगसमन्विताः । रुद्रलोकं गमिष्यन्ति तपसा दग्धकल्मषाः ॥ १३९ ॥
एकादशे द्वापरे तु विविद्व्यासो भविष्यति । तदाऽप्यहं भविष्यामि गङ्गाद्वारे कलेर्धुरि ॥ १४० ॥
उग्रा नाम महानादास्तत्रैव मम पुत्रकाः । भविष्यन्ति महौजस्काः सुवृत्ता लोकविश्रुताः ॥ १४१ ॥
लम्बोदरश्च लम्बश्च लम्बाक्षो लम्बकेशकः । प्राप्य माहेश्वरं योगं रुद्रलोकाय संस्थिताः ॥
तेऽपि तेनैव मार्गेण गमिष्यन्ति परां गतिम् ॥ १४२ ॥

---

आठवें परिवर्तित व्यास 'वसिष्ठ' होंगे । उस समय कपिल, आसुरि, पञ्चशिख और वाग्बलि—ये चार महात्मा मुनि उनके शिष्य होंगे । वे महातेजस्वी और महायोगी ध्यानबल से माहेश्वर योग को प्राप्तकर निष्पाप हो जायेंगे और मेरे पास आ जायेंगे, जहाँ से पुनरावृत्ति दुर्लभ है । नवम व्यास 'सारस्वत' नामक व्यास होंगे । उस समय मैं ऋषभ नाम से विख्यात होऊँगा । उस काल में भी मेरे चार महातेजस्वी पुत्र पराशर, गार्ग्य, भार्गव और अङ्गिरा होंगे । वे सभी महात्मा, ब्राह्मण, वेदों के ज्ञाता, उत्कृष्ट तपोबल से युक्त तथा शाप व अनुग्रह के भी जानकार होंगे । ये तपस्विगण भी उसी योगविधान की पद्धति से ध्यानावलम्बी होकर उसी प्रकार मेरे पास आएँगे जिस प्रकार पहले मेरे पुत्र मेरे समीप आये थे ॥ १३१-१३५ ॥

दसवें द्वापर के व्यास 'त्रिधामा' होंगे । उस समय मैं नगोत्तम हिमालय के भृगु नाम के उन्नत और रम्य शिखर पर प्रगट होऊँगा । उस काल में भी मुझे चार पुत्र बलबन्धु, निरामित्र, केतुशृङ्ग और तपोधन नाम के होंगे। वे सभी दृढ़व्रती, योगासक्त, महात्मा और ध्यानावस्थित होंगे और अपने तप के बल से निष्पाप होकर रुद्रलोक को प्रस्थान करेंगे ॥ १३६-१३९ ॥

एकादशवें द्वापरयुग में विविद् नामक व्यास होंगे । उस काल में मैं कलिकाल में गंगाद्वार में आविर्भूत होऊँगा । उस समय भी मेरे महान् उग्र नाद करने वाले अत्यन्त बलशाली व लोकविख्यात लम्बोदर, लम्ब, लम्बाक्ष और लम्बकेश नामक चार पुत्र होंगे । ये सभी माहेश्वर योग प्राप्त करके रुद्रलोक में संस्थित होंगे और उसी मार्ग से परम गति को प्राप्त करेंगे ॥ १४०-१४२ ॥

द्वादशे परिवर्त्ते तु शततेजा महामुनिः । भविष्यति महासत्त्वो व्यासः कविवरोत्तमः ॥ १४३ ॥
ततोऽप्यहं भविष्यामि अत्रिर्नाम युगान्तिके । हैमकं वनमासाद्य योगमास्थाय भूतले ॥ १४४ ॥
अत्रापि मम ते पुत्रा भस्मस्नानानुलेपनाः । भविष्यन्ति महायोगी रुद्रलोकपरायणाः ॥ १४५ ॥
सर्वज्ञः समबुद्धिश्च साध्यः सर्वस्तथैव च । रुद्रलोकं गमिष्यन्ति ध्यानयोगपरायणाः ॥ १४६ ॥
त्रयोदशे पुनः प्राप्ते परिवर्त्ते क्रमेण तु । धर्मो नारायणो नाम व्यासस्तु भविता यदा ॥ १४७ ॥
तदाऽप्यहं भविष्यामि बालिर्नाम महामुनिः । बालिखिल्याश्रमे पुण्ये पर्वते गन्धमादने ॥ १४८ ॥
तत्रापि मम ते पुत्रा भविष्यन्ति तपोधनाः । सुधामा काश्यपश्चैव वसिष्ठो विरजास्तथा ॥ १४९ ॥
महायोगबलोपेता विमला ऊर्द्ध्वरेतसः । तेनैव योगमार्गेण गमिष्यन्ति न संशयः ॥ १५० ॥
सुरक्षणो यदा व्यासः पर्यायेतु चतुर्द्दशे । तत्रापि पुनरेवाहं भविष्यामि युगान्तिके ॥ १५१ ॥
वंशे त्वङ्गिरसः श्रेष्ठो गौतमो नाम योगवित् । तस्माद्भविष्यते पुण्यं गौतमं नाम तद्वनम् ॥ १५२ ॥
तत्रापि नाम ते पुत्रा भविष्यन्ति कलौ तथा । अत्रिरुग्रतपाश्चैव श्रावणोऽथ श्रविष्टकः ॥ १५३ ॥
योगात्मानो महात्मानो ध्यानयोगपरायणाः । तेऽपि तेनैव मार्गेण रुद्रलोकनिवासिनः ॥ १५४ ॥
ततः प्राप्ते पञ्चदशे परिवर्त्ते क्रमागते । आरुणिस्तु यदा व्यासो द्वापरे भविता प्रभुः ॥ १५५ ॥
तदाऽप्यहं भविष्यामि नाम्ना वेदशिरा द्विजाः । तत्र वेदशिरा नाम अस्त्रं तत्पारमेश्वरम् ॥ १५६ ॥
भविष्यति महावीर्यं वेदशीर्षा च पर्वतः । हिमवत्पृष्ठमाश्रित्य सरस्वत्या नगोत्तमे ॥ १५७ ॥

---

बारहवें द्वापर काल में शततेजा नामक व्यास होंगे जो महामुनि होंगे । ये महासत्त्व शाली और कवियों में श्रेष्ठ होंगे । उस युगान्त में मैं अत्रि के नाम से ख्यात होऊँगा और इस पृथ्वी के हैमक वन में योगसाधना करूँगा । यहाँ भी मुझे भस्मस्नान, भस्मालेपित, महायोगी और रुद्रलोकपरायण चार पुत्र होंगे । उनके नाम सर्वज्ञ, समबुद्धि, साध्य और सर्व रहेंगे । ये सभी ध्यानयोगपरायण होकर रुद्रलोक को गमन करेंगे ॥ १४३-१४६ ॥

पुनः जब परिवर्त्तन के क्रम से तेरहवाँ द्वापरयुग आएगा, तब 'धर्मनारायण' नामक व्यास होंगे । उस समय मैं गन्धमादन पर्वत के पवित्र बालखिल्य आश्रम में बालि नामक महामुनि होऊँगा । उस समय भी चार पुत्र सुधामा, काश्यप, वसिष्ठ और विरजा होंगे जो महायोगी, तपस्वी एवं ऊर्ध्वरेता होंगे । ये सभी निःसन्देह उसी योगमार्ग से गमन करेंगे ॥ १४७-१५० ॥

चौदहवें द्वापरयुग में सुरक्ष नामक व्यास होंगे । उस युगान्त में मैं अङ्गिरा के वंश में गौतम नामक श्रेष्ठ योगी होऊँगा । उसी समय से मेरा आश्रम वन में गौतमाश्रम नाम से विख्यात होगा । तत्पश्चात् कलिकाल के प्रारम्भ में मुझे चार पुत्रों की प्राप्ति होगी जिनके नाम अत्रि, उग्रतपा, श्रवण और श्रविष्टक होंगे । ये सभी योगपरायण महात्मा ध्याननिष्ठ होकर पूर्व की भाँति योग का अवलम्बन प्राप्त करके रुद्रलोक में निवास करेंगे ॥१५१-१५४॥

फिर क्रमशः पन्द्रहवें द्वापरयुग में जब 'आरुणि प्रभु' नामक व्यास होंगे, तब मैं वेदशिरा नाम से विख्यात होऊँगा । हे द्विजश्रेष्ठ ! मेरे उस 'वेदशिरा' नाम से ही महापराक्रमी शैव, अस्त्र और एक वेदशीर्ष नामक पर्वत भी ख्यात होगा । वहीं सरस्वती नदी के तट पर नगाधिराज हिमालय के पृष्ठ भाग में मेरा आश्रम होगा । उस समय

तदाऽपि मम ते पुत्रा भविष्यन्ति तपोधनाः । कुणिश्च कुणिबाहुश्च कुशरीरः कुनेत्रकः ॥ १५८ ॥
योगात्मानो महात्मानो ब्रह्मिष्ठाश्चोर्द्ध्वरेतसः । तेऽपि तेनैव मार्गेण रुद्रलोकं गतास्तु ते ॥ १५९ ॥
ततः षोडशमे चापि परिवर्त्ते क्रमागते । व्यासस्तु सञ्जयो नाम भविष्यति तदा प्रभुः ॥ १६० ॥
तदाऽप्यहं भविष्यामि गोकर्णो नाम नामतः । तस्माद्भविष्यते पुण्यं गोकर्णं नाम तद्वनम् ॥ १६१ ॥
तत्रापि मम ते पुत्रा भविष्यन्ति महौजसः । कश्यपो ह्युशनाश्चैव च्यवनोऽथ बृहस्पतिः ॥
तेऽपि तेनैव मार्गेण गमिष्यन्ति परं पदम् ॥ १६२ ॥
ततः सप्तदशे चैव परिवर्त्ते क्रमागते । तदा भविष्यति व्यासो नाम्ना देवकृतञ्जयः ॥ १६३ ॥
तदाऽप्यहं भविष्यामि गुहावासीति नामतः । हिमवच्छिखरे चैव महातुङ्गे महालये ॥
सिद्धिक्षेत्रं महापुण्यं भविष्यति महालयम् ॥ १६४ ॥
तत्रापि मम ते पुत्रा ब्रह्मण्या योगवेदिनः । भविष्यन्ति महात्मानः सर्वज्ञा निरहङ्कृताः ॥ १६५ ॥
उतथ्यो वामदेवश्च महाकालो महालयः । तेषां शतसहस्रन्तु शिष्याणां ध्यानसाधनम् ॥ १६६ ॥
भविष्यन्ति तदा कल्पे सर्वे ते ध्यानयुञ्जकाः । ते तु सन्निहिता योगे हृदि कृत्वा महेश्वरम् ॥
महालये पदं क्षिप्त्वा प्रविष्टाः शिवमव्ययम् ॥ १६७ ॥
ये चान्येऽपि महात्मानः काले तस्मिन् युगान्तिके । ध्यानयुक्तेन मनसा विमलाः शुद्धबुद्धयः॥ १६८ ॥
गत्वा महालयं पुण्यं दृष्ट्वा माहेश्वरं पदम् । तूर्णं तारयते जन्तून् दशपूर्वान् दशापरान् ॥ १६९ ॥
आत्मानमेकविंशञ्च तारयित्वा महार्णवम् । मम प्रसादाद्यास्यन्ति रुद्रलोकं गतज्वराः ॥ १७० ॥

---

भी मेरे कुणि, कुणिबाहु, कुशरीर और कुनेत्रक नाम के चार तपस्वी पुत्र होंगे । वे सभी योगी, महात्मा ब्रह्मिष्ठ और ऊर्ध्वरेता होंगे और उसी मार्ग से रुद्रलोक को प्रस्थान करेंगे ॥ १५५-१५९ ॥

फिर जब क्रम से सोलहवाँ द्वापरयुग आएगा तब 'संजय' नामक व्यास होंगे । उस समय मैं गोकर्ण नाम से ख्याति प्राप्त करूँगा और इसी कारण से उस वन का भी नाम गोकर्ण होगा । वहाँ भी मेरे चार पुत्र काश्यप, उशना, च्यवन और बृहस्पति होंगे जो कि महाबलिष्ठ होंगे । वे भी उसी मार्ग से परम पद पर पहुँचेंगे । पुनः जब क्रम से सत्रहवाँ द्वापर प्रारम्भ होगा, तब देव कृतञ्जयदेव नामक व्यास होंगे । उस समय मेरा नाम गुहावासी होगा। मेरा महापुण्यजनक सिद्धक्षेत्र महालय ऊँचे हिमवत् शिखर पर प्रतिष्ठित होगा ॥ १६०-१६४ ॥

उस समय भी मेरे उतथ्य, वामदेव, महाकाल और महालय नामक चार पुत्र होंगे । ये ब्रह्मज्ञ, योगवेत्ता, महात्मा, मर्मज्ञ और अहङ्कार से रहित होंगे । इनके शिष्य शत-सहस्र संख्या में सदैव ध्यान व साधना में तत्पर रहेंगे । इस कल्प में सभी ध्यानपरायण योगी होंगे । वे योगासक्त हृदय में महेश्वर को धारणकर महालय पद पर रहते हुए अविनाशी शिव में प्रविष्ट हो जायेंगे ॥ १६५-१६७ ॥

इन योगियों के अतिरिक्त और भी जो महात्मागण उस युगान्त काल में ध्यानयुक्त मन से विमल और शुद्ध-बुद्धि होकर पवित्र महालय में गमन करेंगे और माहेश्वर पद का दर्शन करेंगे वे स्वयं के साथ दस पीढ़ी आगे और दस पीढ़ी पीछे अर्थात् अपनी इक्कीस पीढ़ियों का उद्धार करेंगे । मेरे कृपा प्रसाद से वे बिना क्लेश एवं विपाक के रुद्रलोक को प्रस्थान करेंगे ॥ १६८-१७० ॥

ततोऽष्टादशमे चैव परिवर्त्ते यदा भवेत् । तदा ऋतञ्जयो नाम व्यासस्तु भविता मुनिः ॥
तदाऽप्यहं भविष्यामि शिखण्डी नाम नामतः ॥ १७१ ॥
सिद्धक्षेत्रे महापुण्ये देवदानवपूजिते । हिमवच्छिखरे पुण्ये शिखण्डी यत्र पर्वतः ॥
शिखण्डिनो वनञ्चापि ऋषिसिद्धनिषेवितम् ॥ १७२ ॥
तत्रापि मम ते पुत्रा भविष्यन्ति तपोधनाः । वाचःश्रवा ऋतीकश्च शावासश्च दृढव्रतः ॥ १७३ ॥
योगात्मानो महाशक्ताः सर्वे ते वेदपारगाः । प्राप्य माहेश्वरं योगं रुद्रलोकं व्रजन्ति ते ॥ १७४ ॥
ततस्त्वेकोनविंशे तु परिवर्त्ते क्रमागते । व्यासस्तु भविता नाम्ना भरद्वाजो महामुनिः ॥ १७५ ॥
तत्राप्यहं भविष्यामि जटामालीति नामतः । हिमवच्छिखरे रम्ये जटायुर्यत्र पर्वतः ॥ १७६ ॥
तत्रापि मम ते पुत्रा भविष्यन्ति महौजसः। हिरण्यनामा कौशिल्यः काक्षीवः कुथुमिस्तथा ॥ १७७ ॥
ईश्वरा योगधर्माणः सर्वे ते ह्यूर्ध्वरितसः । प्राप्य माहेश्वरं योग गमिष्यन्ति न संशयः ॥ १७८ ॥
ततो विंशतिमे सर्गे परिवर्त्ते क्रमेण तु । वाचःश्रवा स्मृतो व्यासो भविष्यति महामतिः ॥ १७९ ॥
तदाऽप्यहं भविष्यामि ह्यट्टहासीति नामतः । अट्टहासप्रियाश्चापि भविष्यन्ति तदा नराः ॥ १८० ॥
तत्रैव हिमवत्पृष्ठे सिद्धचारणसेविते । तत्रापि मम ते पुत्रा भविष्यन्ति महौजसः ॥
युक्तात्मानो महासत्त्वा ध्यानिनो नियमव्रताः ॥ १८१ ॥
सुमन्तुर्वर्वरिर्विद्वान् सुबन्धुः कुशिकन्धरः । प्राप्य माहेश्वरं योगं रुद्रलोकाय ते गताः ॥ १८२ ॥
एकविंशे पुनः प्राप्ते परिवर्त्ते क्रमेण तु । वाचस्पतिः स्मृतो व्यासो यदा स ऋषिसत्तमः ॥ १८३ ॥

---

अठारहवें द्वापर में ऋतुञ्जय नामक मुनि व्यास होंगे । उस समय मेरा नाम शिखण्डी होगा । देव-दानवों द्वारा पूजित हिमालय के शिखर पर महापुण्यजनक सिद्धि क्षेत्र में मेरा निवास होगा और वह पर्वत शिखण्डी नाम से विख्यात होगा । उस शिखण्डी पर्वत का वन ऋषि-सिद्धों द्वारा सेवित होगा । उस समय मुझे वाचवा, ऋत्तीक, शावास और दृढव्रत नामक चार तपस्वी पुत्र होंगे । वे योगी, महासत्त्व, वेदों में पारंगत होंगे और माहेश्वर योग का अवलम्बन कर रुद्रलोक को गमन करेंगे ॥ १७१-१७४ ॥

जब परिवर्त्तन के क्रम से उन्नीसवाँ द्वापर आवेगा तब भारद्वाज नामक महामुनि व्यास होंगे और मेरा नाम जटामाली होगा । हिमालय के रम्य जटायु शिखर पर मेरा आश्रम होगा । वहाँ भी मुझे हिरण्य, कौशिल्य, काक्षीव और कुथुमि नामक महाबलशाली चार पुत्र उत्पन्न होंगे । वे ऐश्वर्यवान्, योगी और ऊर्ध्वरिता होंगे और माहेश्वर योग का आश्रय लेकर निःसन्देह रुद्रलोक को गमन करेंगे ॥ १७५-१७८ ॥

पुनः क्रमशः जब बीसवाँ सर्ग आएगा, तब महामति वाचःश्रवा व्यास होंगे और मेरा नाम अट्टहास होगा । उस समय मनुष्य भी अट्टहास-प्रिय होंगे । उस हिमालय के पृष्ठ भाग पर सिद्ध चारणों द्वारा सेवित अट्टहास नामक शिखर पर मेरा निवास होगा । वहाँ भी मुझे अति ओजस्वी, महासत्त्व, ध्यानासक्त, युक्तात्मा व व्रतपरायण सुमन्तु, वर्वरि, सुबन्धु और कुशिकन्धर नामक चार विद्वान् पुत्र होंगे । माहेश्वर योग को प्राप्त करके वे सभी रुद्रलोक को जाएँगे ॥ १७९-१८२ ॥

इक्कीसवें द्वापर में ऋषिसत्तम वाचस्पति व्यास होंगे । उस समय मेरा नाम दारुक होगा । इसी कारण से

तदाऽप्यहं भविष्यामि दारुको नाम नामतः । तस्माद्भविष्यते पुण्यं देवदारुवनं महत् ॥ १८४ ॥
तत्रापि मम ते पुत्रा भविष्यन्ति महौजसः । प्लक्षो दाक्षायणिश्चैव केतुमाली बकस्तथा ॥ १८५ ॥
योगात्मानो महात्मानो नियता ह्यूर्ध्वरेतसः । परमं योगमास्थाय रुद्रं प्राप्तास्तथानघाः ॥ १८६ ॥
द्वाविंशे परिवर्त्ते तु व्यासः शुक्लायनो यदा । तदाऽप्यहं भविष्यामि वाराणस्यां महामुनिः ॥ १८७ ॥
नाम्ना वै लाङ्गली भीमो यत्र देवाः सवासवाः । द्रक्ष्यन्ति मां कलौ तस्मिन्नवतीर्णं हलायुधम् ॥ १८८ ॥
तत्रापि मम ते पुत्रा भविष्यन्ति सुधार्मिकाः । तुल्यार्चिर्मधुपिङ्गाक्षः श्वेतकेतुस्तथैव च ॥ १८९ ॥
तेऽपि माहेश्वरं योगं प्राप्य ध्यानपरायणाः । विराजा ब्रह्मभूयिष्ठा रुद्रलोकाय संस्थिताः ॥ १९० ॥
परिवर्ते त्रयोविंशे तृणबिन्दुर्यदा मुनिः । व्यासो भविष्यति ब्रह्मा तदाऽहं भविता पुनः ॥
श्वेतो नाम महाकायो मुनिपुत्रः सुधार्मिकः ॥ १९१ ॥
तत्र कालञ्जरिष्यामि तदा गिरिवरोत्तमे । तेन कालञ्जरो नाम भविष्यति स पर्वतः ॥ १९२ ॥
तत्रापि मम ते पुत्रा भविष्यन्ति महौजसः । उषिजो बृहदुक्थश्च देवलः कविरेव च ॥
प्राप्यं माहेश्वरं योगं रुद्रलोकं गता हि ते ॥ १९३ ॥
परिवर्त्ते चतुर्विंशे ऋक्षो व्यासो भविष्यति । तत्राऽहं भविता ब्रह्मन् कलौ तस्मिन् युगान्तिके ॥
शूली नाम महायोगी नैमिषे योगिवन्दिते ॥ १९४ ॥
तत्रापि मम ते पुत्रा भविष्यन्ति तपस्विनः । शालिहोत्रोऽग्निवेश्यश्च युवनाश्वः शरद्वसुः ॥
तेऽपि योगबलोपेता रुद्रं यास्यन्ति सुव्रताः ॥ १९५ ॥

---

वह महान और पवित्र वन देवदारु वन कहलाएगा । वहाँ भी मुझे प्लक्ष, दाक्षायण, केतुमाली और वक नाम के चार अत्यन्त तेजस्वी पुत्र उत्पन्न होंगे । वे सभी योगात्मा, महात्मा, नियत चित्त और ऊर्ध्वरेता होकर और योग का अवलम्बन करके निष्पाप होकर रुद्र की प्राप्ति करेंगे ॥ १८३-१८६ ॥

बाईसवें परिवर्तन के समय शुक्लायन नाम के व्यास होंगे, उस समय मैं वाराणसी में महामुनि होऊँगा। मुझे लाङ्गली नाम से कहा जाएगा । इन्द्रादि देवगण मुझे उस कलिकाल में हलायुध स्वरूप में देखेंगे । उस समय मुझे सुधार्मिक, तुल्यार्चि, मधुपिङ्गाक्ष और श्वेतकेतु नाम के चार पुत्र उत्पन्न होंगे । वे रजोगुण से रहित, ब्रह्मभूयिष्ठ एवं ध्यानपरायण होकर माहेश्वर योग की प्राप्ति करेंगे और रुद्रलोक में स्थान पाएँगे ॥ १८७-१९० ॥

परिवर्तन के क्रम में तेईसवें द्वापर में जब तृणविन्दु नामक मुनि व्यास होंगे, उस समय मैं दीर्घकाय सुधार्मिक श्वेत नाम का मुनिपुत्र होऊँगा । उस समय मैं एक उत्तम गिरि पर निवास करूँगा और इसी कारण से उस पर्वत को कालञ्जर कहा जाएगा । उस समय भी मुझे चार पुत्र ऊसिज, बृहदुथ्य, देवल और कवि नाम के होंगे। ये सभी माहेश्वर योग की प्राप्ति कर रुद्रलोक को प्रस्थान करेंगे ॥ १९१-१९३ ॥

जब चौबीसवँ द्वापर युग आएगा तब ऋक्ष नामक व्यास होंगे । हे ब्रह्मा ! उस कलियुगादि के समय में मैं योगियों द्वारा सेवित होकर नैमिषारण्य में शूली नामक महायोगी के रूप में रहूँगा । वहाँ पर भी मुझे शालिहोत्र, अग्निवेश्य, युवनाश्व और शरद्वसु नामक चार तेजस्वी पुत्र उत्पन्न होंगे । ये सब भी व्रत करते हुए योगबल से रुद्रलोक को जाएँगे ॥ १९४-१९५ ॥

पञ्चविंशे पुनः प्राप्ते परिवर्त्ते यथाक्रमम् । वसिष्ठस्तु यदा व्यासः शक्तिर्नाम भविष्यति ॥ १९६ ॥
तदाऽप्यहं भविष्यामि दण्डी मुण्डीशरः प्रभुः । कोटिवर्षं समासाद्य नगरं देवपूजितम् ॥ १९७ ॥
तत्रापि मम ते पुत्रा भविष्यन्ति क्रमागताः । योगात्मानो महात्मानः सर्वे ते ह्यूर्द्ध्वरेतसः ॥ १९८ ॥
छगलः कुम्भकर्षाश्यः कुम्भश्चैव प्रबाहुकः । प्राप्य माहेश्वरं योगं गमिष्यन्ति तथैव ते ॥ १९९ ॥
षड्विंशे परिवर्त्ते तु यदा व्यासः पराशरः । तदाऽप्यहं भविष्यामि सहिष्णुर्नाम नामतः ॥
पुण्यं रुद्रवनं प्राप्य कलौ तस्मिन् युगान्तिके ॥ २०० ॥
तत्रापि मम ते पुत्रा भविष्यन्ति सुधार्मिकाः । उलूको वैद्युतश्चैव शर्वको ह्याश्वलायनः ॥
प्राप्य माहेश्वरं योगं गन्तारस्ते तथैव हि ॥ २०१ ॥
सप्तविंशतिमे प्राप्ते परिवर्त्ते क्रमागते । जातूकर्ण्यो यदा व्यासो भविष्यति तपोधनः ॥ २०२ ॥
तदाऽप्यहं भविष्यामि सोमशर्मा द्विजोत्तमः । प्रभासतीर्थमासाद्य योगात्मा लोकविश्रुतः ॥ २०३ ॥
तत्रापि मम ते पुत्रा भविष्यन्ति तपोधनाः । अक्षपादः कणादश्च उलूको वत्स एव च ॥ २०४ ॥
योगात्मानो महात्मानो विमलाः शुद्धबुद्धयः । प्राप्य माहेश्वरं योगं रुद्रलोकं ततो गताः ॥ २०५ ॥
अष्टाविंशे पुनः प्राप्ते परिवर्त्ते क्रमागते । पराशरसुतः श्रीमान् विष्णुर्लोकपितामहः ॥ २०६ ॥
यदा भविष्यति व्यासो नाम्ना द्वैपायनः प्रभुः । तदा षष्ठेन चांशेन कृष्णः पुरुषसत्तमः ॥
वासुदेवाद्यदुश्रेष्ठो वासुदेवो भविष्यति ॥ २०७ ॥

---

यथाक्रम से जब पचीसवें द्वापर का प्रारम्भ होगा, तब वसिष्ठशक्ति नाम के व्यास होंगे और उस समय मैं देवपूजित कोटिवर्ष नगर में प्रभु दण्डी मुण्डीश्वर के रूप में प्रादुर्भूत होऊँगा । तब मुझे छगल, कुम्भकर्षाश्य, कुम्भ और प्रवाहुक नामक चार पुत्र उत्पन्न होंगे । ये सभी महात्मा, योगात्मा और ऊर्ध्वरिता माहेश्वर योग की प्राप्ति करके रुद्रलोक को गमन करेंगे ॥ १९६-१९९ ॥

छब्बीसवें द्वापर में पराशर व्यास होंगे और मैं सहिष्णु के नाम से ख्याति प्राप्त करूँगा । उस कलियुग के प्रारम्भ में मेरा निवास पवित्र रुद्र नामक वन में होगा । वहाँ भी मुझे धर्मनिष्ठ उलूक, वैद्युत, शर्वक और आश्वलायन नामक पुत्र प्राप्त होंगे जो माहेश्वर योग को प्राप्तकर रुद्रलोक को जायेंगे ॥ २००-२०१ ॥

फिर जब क्रम से सत्ताईसवें द्वापर का आगमन होगा, तब तपोधनी जातुकर्ण्य नामक व्यास होंगे । मैं भी तब द्विजोत्तम सोमशर्मा होऊँगा । प्रभास तीर्थ में मेरा आश्रय होगा और मैं योगात्मा रूप में ख्यात होऊँगा ।

उस समय भी मुझे अक्षपाद, कणाद, उलूक और वत्स नामक चार तेजस्वी पुत्र प्राप्त होंगे । वे सभी योगात्मा, महात्मा, विमल और शुद्ध-बुद्धि वाले रहेंगे । वे सभी माहेश्वर योग की प्राप्ति होने पर रुद्रलोक को जायेंगे ॥ २०२-२०५ ॥

जब परिवर्त्तन के क्रम से अट्ठाईसवाँ द्वापर आएगा और लोकपितामह पराशर के पुत्र श्रीमान् विष्णु व्यास होंगे, जिन्हें द्वैपायन नाम से जाना जाएगा । उस समय यदुश्रेष्ठ पुरुषोत्तम श्रीकृष्ण छठवें अंश से वासुदेव के रूप में वसुदेव से उत्पन्न होंगे ॥ २०६-२०७ ॥

तदा चाहं भविष्यामि योगात्मा योगमायया । लोकविस्मयनार्थाय ब्रह्मचारिशरीरकः ॥ २०८ ॥
श्मशाने मृतमुत्सृष्टं दृष्ट्वा लोकमनाथकम् । ब्राह्मणानां हितार्थाय प्रविष्टो योगमायया ॥ २०९ ॥
दिव्यां मेरुगुहां पुण्यां त्वया सार्द्धञ्च विष्णुना । भविष्यामि तदा ब्रह्मन् नकुली नामनामतः ॥ २१० ॥
कायारोहणमित्येवं सिद्धक्षेत्रञ्च वै तदा । भविष्यति तु विख्यातं यावद्भूमिर्द्धरिष्यति ॥ २११ ॥
तत्रापि मम ते पुत्रा भविष्यन्ति तपस्विनः । कुशिकश्चैव गार्ग्यश्च मित्रको रुष्ट एव च ॥ २१२ ॥
योगयुक्ता महात्मानो ब्राह्मणा वेदपारगाः । प्राप्य माहेश्वरं योगं विमला ह्यूर्द्ध्वरेतसः ॥
रुद्रलोकं गमिष्यन्ति पुनरावृत्तिदुर्लभम् ॥ २१३ ॥
इत्येतद्वै मया प्रोक्तमवतारेषु लक्षणम् । मन्वादिकृष्णपर्यन्तमष्टाविंशयुगक्रमात् ॥
तत्र स्मृतिसमूहानां विभागो धर्मलक्षणम् ॥ २१४ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे माहेश्वरावतारयोगो नाम त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥

* * *

---

उस समय मैं योगात्मा होकर योगमाया द्वारा लोगों को विस्मित करने के लिए ब्रह्मचारी शरीर में प्रादुर्भूत होंगे । मृत अनाथ लोगों को श्मशान में निक्षिप्त होते देखकर ब्राह्मणों के हित के लिए मैं योगमाया के बल से आपको एवं विष्णु के साथ दिव्य और पवित्र मेरुगुहा में स्थित होंगे । हे ब्रह्मा ! उस समय मुझे नकुली के नाम से जाना जाएगा ॥ २०८-२१० ॥

यह मही जितने दिनों तक रहेगी, उतने दिनों तक मेरे द्वारा अधिष्ठित स्थान 'कायारोहण' नाम का सिद्ध क्षेत्र होगा । वहाँ भी मुझे कुशिक, गार्ग्य, मित्रक और रुष्ट ये चार तपस्वी पुत्र होंगे । ये सभी योगात्मा, महात्मा, ब्राह्मण और वेदों में पारङ्गत होंगे । ये सभी उर्ध्वरेता होंगे और माहेश्वर योग का आश्रय लेकर उस रुद्रलोक को गमन करेंगे जहाँ से फिर पुनरावृत्ति नहीं होती है ॥ २११-२१३ ॥

यह मैंने मनु से लेकर कृष्ण तक के सभी अट्ठाईसों योगावतारों का क्रम से लक्षण कहा है । जिस कल्प में कृष्णद्वैपायन व्यास होंगे, उसमें धर्म के लक्षणों के आधार पर स्मृतियों का विभाग होगा ॥ २१४ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में माहेश्वरावतार योग नामक तेइसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ २३ ॥**

* * *

# अथ चतुर्विंशोऽध्यायः
## शार्वस्तवः

वायुरुवाच

चत्वारि भारते वर्षे युगानि मुनयो विदुः । कृतं त्रेता द्वापरं च तिष्यं चेति चतुर्युगम् ॥ १ ॥
एतत्सहस्रपर्यन्तमहर्यद्ब्रह्मणः स्मृतम् । यामाद्यास्तु गणाः सप्त रोमवन्तश्चतुर्दश ॥ २ ॥
सशरीरा श्रयन्ते स्म जनलोकं सहानुगाः । एवं देवेष्वतीतेषु महर्लोकाज्जनं तपः ॥ ३ ॥
मन्वन्तरेष्वतीतेषु देवाः सर्वे महौजसः । ततस्तेषु गतेषूर्ध्वं सायुज्यं कल्पवासिनाम् ॥ ४ ॥
समेत्य देवैस्ते देवाः प्राप्ते सङ्कालने तदा । महर्लोकं परित्यज्य गणास्ते वै चतुर्दश ॥ ५ ॥
भूतादिष्ववशिष्टेषु स्थावरान्तेषु वै तदा । शून्येषु तेषु लोकेषु महान्तेषु भवादिषु ॥
देवेष्वथ गतेषूर्ध्वं कल्पवासिषु वै जनम् ॥ ६ ॥
तत्संहत्या ततो ब्रह्मा देवर्षिगणदानवान् । संस्थापयति वै सर्व्वान् दाहवृष्ट्या युगक्षये ॥ ७ ॥

---

# चौबीसवाँ अध्याय
## शार्वस्तवः

वायुदेव ने कहा—विद्वान् मुनियों ने कहा कि भारतवर्ष में कृत, त्रेता, द्वापर और कलि नामक चार युग होते हैं। इस प्रकार के हजार युगों के बराबर ब्रह्मा का एक दिन होता है। इस दिन की समाप्ति के समय यामादि सप्तगण और चौदह रोमवन्त गण अपने अनुगामियों के साथ जनलोक में सशरीर निवास करते हैं।

इस प्रकार चार युग व्यतीत होने पर वे देवता महर्लोक, जनलोक और तपोलोक को प्रस्थान करते हैं। मन्वन्तरों के व्यतीत हो जाने पर शक्तिशाली देव भी ऊर्ध्वगामी हो जाते हैं और वहाँ कल्पवासियों का सायुज्य प्राप्त करते हैं ॥ १-४ ॥

पुनः प्रलय के उपस्थित होने पर वे चौदह देवगण अन्य देवों के साथ महर्लोक को छोड़ देते हैं। उस समय भूतादि, अवशिष्ट तथा स्थावर आदि का अन्त हो जाता है और भवादि महान् लोक शून्य हो जाते हैं। तब वे देवता गण कल्पवासियों के साथ जनलोक का आश्रय ग्रहण करते हैं ॥ ५-६ ॥

जब दाह और वृष्टि के कारण युग का क्षय हो जाता है, तब ब्रह्मा सर्व संहार करके देव-दानव एवं ऋषियों की पुनः संस्थापना करते हैं। मैंने जिसका वर्णन किया है वह सप्तम कल्प है जो व्यतीत हो चुका है। इस

योऽतीतः सप्तमः कल्पो मया वः परिकीर्तितः । समुद्रैः सप्तभिर्गाढमेकी भूतैर्महार्णवैः ॥
आसीदेकार्णवं घोरमविभागं तमोमयम् ॥ ८ ॥
माययैकार्णवे तस्मिन् शङ्खचक्रगदाधरः । जीमूताभोऽम्बुजाक्षश्च किरीटी श्रीपतिर्हरिः ॥ ९ ॥
नारायणमुखोद्गीर्णः सोऽष्टमः पुरुषोत्तमः । अष्टबाहुर्महोरस्को लोकानां योनिरुच्यते ॥
किमप्यचिन्त्यं युक्तात्मा योगमास्थाय योगवित् ॥ १० ॥
फणासहस्रकलितं तमप्रतिमवर्चसम् । महाभोगपतेर्भोगमन्वास्तीर्य महोच्छ्रयम् ॥
तस्मिन्महति पर्यङ्के शेते वै कनकप्रभे ॥ ११ ॥
एवं तत्र शयानेन विष्णुना प्रभविष्णुना । आत्मारामेण क्रीडार्थं सृष्टं नाभ्यां तु पङ्कजम् ॥ १२ ॥
शतयोजनविस्तीर्णं तरुणादित्यवर्च्चसम् । वज्रदण्डं महोत्सेधं लीलया प्रभविष्णुना ॥ १३ ॥
तस्यैवं क्रीडमानस्य समीपं देवीमीढुषः । हेमब्रह्माण्डजो ब्रह्मा रुक्मवर्णो ह्यतीन्द्रियः ॥
चतुर्मुखो विशालाक्षः समागम्य यदृच्छया ॥ १४ ॥
श्रिया युक्तेन नव्येन सुप्रभेण सुगन्धिना । तं क्रीडमानं पद्मेन दृष्ट्वा ब्रह्मा तु भेजिवान् ॥ १५ ॥
स विस्मयमथागम्य शस्य संपूर्णया गिरा। प्रोवाच को भवान् शेते आश्रितो मध्यमम्भसाम् ॥ १६ ॥
अथ तस्याच्युतः श्रुत्वा ब्रह्मणस्तु शुभं वचः । उदतिष्ठत पर्य्यङ्काद्विस्मयोत्फुल्ललोचनः ॥ १७ ॥
प्रत्युवाचोत्तरं चैव क्रियते यच्च किञ्चन । द्यौरन्तरिक्षं भूतञ्च परं पदमहं प्रभुः ॥ १८ ॥

---

कल्पावशेष में सातों समुद्र मिलकर एकार्णव हो जाते हैं, चारों ओर घोर अन्धकार छा जाता है और इस एक समुद्र में कहीं भी कोई विभाग नहीं होता ॥ ६-८ ॥

उस एकार्णव में शङ्ख, चक्र और गदा से युक्त, मेघ जैसी आभा वाले, कमलनयन, किरीटधारी, श्रीपति, नारायण के मुख से उत्पन्न, अष्टम पुरुषोत्तम, अष्टबाहु, विशाल वक्षस्थल वाले, समस्त लोकों के उत्पत्ति-स्थान, युक्तात्मा, योगावस्थित, अकल्पनीय हरि सहस्र फणों से युक्त नागराज के अत्युन्नत अनुपम कान्तिवाले और सुवर्ण की तरह चमकीले शरीर रूपी पर्यङ्क को बिछाकर उस पर शयन करते हैं ॥ ९-११ ॥

प्रभु विष्णु ने शयन करते हुए ही क्रीड़ा हेतु अपने नाभि प्रदेश से एक कमल की उत्पत्ति की। वह कमल सौ योजन विस्तीर्ण था और उसकी कान्ति तरुण सूर्य की भाँति थी। वह वज्र की तरह दण्डवाला अत्युन्नत कमल विष्णु की लीला से उत्पन्न हुआ था। जब विष्णु उस कमल से क्रीड़ा कर रहे थे तभी उनके पास स्वर्णमय ब्रह्माण्ड से उत्पन्न स्वर्णवर्ण, अतीन्द्रिय, विशाल नेत्रों वाले, चतुर्मुखी ब्रह्मा संयोग से उन्हें ढूँढ़ते हुए वहाँ पहुँच गए। श्रीसम्पन्न, प्रभावान्, सुगन्धित नवीन पद्म से विष्णु को क्रीड़ा करते हुए देखकर ब्रह्मा उनके और निकट आ गए। विष्णु के समीप पहुँचने पर ब्रह्मा विस्मित हो गये और गम्भीर वाणी में पूँछा—'आप कौन हैं जो इस जल के बीच सो रहे हैं ?'॥ १२-१६ ॥

तब ब्रह्मा के शुभ वचनों को सुनकर अच्युत बड़े विस्मय से उत्फुल्ल नेत्रों से पर्यङ्क से उठ कर बैठ गए। उन्होंने प्रत्युत्तर में कहा कि जो कुछ भी कार्य, कारण, अन्तरिक्ष, भूमि, स्वर्ग आदि हैं, उन सबका परमपद प्रभु मैं हूँ ॥ १७-१८ ॥

तमेवमुक्त्वा भगवान् विष्णुः पुनरथाब्रवीत् । कस्त्वं खलु समायातः समीपं भगवान् कुतः ॥
कुतश्च भूयो गन्तव्यं कुत्र वा ते प्रतिश्रयः ॥ १९ ॥
को भवान् विश्वमूर्तिस्त्वं कर्त्तव्यं किञ्च ते मया । एवं ब्रुवाणं वैकुण्ठं प्रत्युवाच पितामहः ॥ २० ॥
यथा भवांस्तथा चाहमादिकर्त्ता प्रजापतिः । नारायणसमाख्यातः सर्व्वं वै मयि तिष्ठति ॥ २१ ॥
सविस्मयं परं श्रुत्वा ब्रह्मणा लोककर्तृणा । सोऽनुज्ञातो भगवता वैकुण्ठो विश्वसम्भवः ॥ २२ ॥
कौतूहलान्महायोगी प्रविष्टो ब्रह्मणो मुखम् । इमानष्टादशद्वीपान् ससमुद्रान् सपर्व्वतान् ॥
प्रविश्य स महातेजाश्चातुर्वर्ण्यसमाकुलान् । ब्रह्मादिस्तम्बपर्य्यन्तान् सप्तलोकान् सनातनान् ॥ २३ ॥
ब्रह्मणस्तूदरे दृष्ट्वा सर्व्वान् विष्णुर्महायशाः । अहोऽस्य तपसो वीर्य्यं पुनः पुनरभाषत ॥ २४ ॥
पर्य्यटन् विविधान् लोकान् विष्णुर्नानाविधाश्रमान् । ततो वर्षसहस्रान्ते नान्तं हि ददृशे तदा ॥ २५ ॥
तदाऽस्य वक्त्रान्निष्क्रम्य पन्नगेन्द्रारिकेतनः । अजातशत्रुर्भगवान् पितामहमथाब्रवीत् ॥ २६ ॥
भगवन् आदि मध्यञ्च अन्तं कालदिशोर्न च । नाहमन्तं प्रपश्यामि ह्युदरस्य तवानघ ॥ २७ ॥
एवमुक्त्वाऽब्रवीद्भूयः पितामहमिदं हरिः । भवानप्येवमेवाद्य ह्युदरं मम शाश्वतम् ॥
प्रविश्य लोकान् पश्यैताननौपम्यान् द्विजोत्तम ॥ २८ ॥
मनःप्रह्लादनीं वाणीं श्रुत्वा तस्याभिनन्द्य च । श्रीपतेरुदरं भूयः प्रविवेश पितामहः ॥ २९ ॥
तानेव लोकान् गर्भस्थः पश्यन् सोऽचिन्त्यविक्रमः । पर्यटित्वादिदेवस्य ददर्शान्तं न वै हरेः॥ ३० ॥

---

इस प्रकार कहते हुए भगवान् विष्णु ने पुनः कहा—हे भगवन् ! आप कौन हैं और कहाँ से मेरे समीप आये हैं? आगे कहाँ जायेंगे और आपका आश्रम कहाँ है ? विश्वमूर्ति स्वरूप आप कौन हैं ? मैं आपका कौन सा कार्य कर सकता हूँ ? वैकुण्ठविहारी विष्णु के इस प्रकार वचन कहने के बाद पितामह ने कहा ॥ १९-२० ॥

जिस तरह आप हैं उसी तरह मैं भी आदिकर्ता प्रजापति हूँ । मेरा नाम नारायण है और मुझमें ही सबकुछ प्रतिष्ठित है । लोककर्त्ता ब्रह्मा से यह सुनकर विश्वसम्भव वैकुण्ठनिवासी महायोगी विष्णु अत्यन्त विस्मित हो गये और उनकी आज्ञा लेकर कौतुहलवश ब्रह्मा के मुख में प्रविष्ट हो गए । महायशस्वी विष्णु ने ब्रह्मा के उदर में समुद्र एवं पर्वतों के सहित अठारह द्वीपों को और ब्रह्मा से लेकर स्तम्बपर्यन्त चतुराश्रम में विभक्त सातों सनातन लोकों को देखा । यह देखकर वे बार-बार कहने लगे—अहो ! इनकी तपस्या का प्रभाव अत्यद्भुत है ॥ २१-२४ ॥

भगवान् विष्णु ने वहाँ विभिन्न प्रकार के आश्रमों और लोकों का भ्रमण किया, परन्तु सहस्र वर्ष व्यतीत हो जाने पर भी उन्होंने इसका अन्त नहीं देखा। तब अरिकेतन गरुड़ध्वज भगवान् विष्णु ने ब्रह्मा के मुख से निकलकर कहा—'हे भगवन् ! हे निष्पाप ! मुझे आपके उदर का आदि, अन्त, मध्य ही नहीं अपितु काल, दिशा और अन्त का भी कुछ पता नहीं चला । ऐसा कहते हुए भगवान् श्रीविष्णु ने पितामह ब्रह्मा से कहा—हे द्विजोत्तम ! इसी प्रकार आप भी मेरे शाश्वत उदर में प्रवेश करके अनुपम लोकों को देखिए ॥ २५-२८ ॥

इस प्रकार मन को आह्लादित करने वाली वाणी सुनकर पितामह ने श्रीपति भगवान् विष्णु का अभिनन्दन कर उनके उदर में प्रवेश किया । उन अचिन्त्यविक्रम ब्रह्मा ने उन्हीं लोकों को विष्णु के गर्भ में देखा । परन्तु वे विष्णु देवता का अन्त नहीं पा सके ॥ २९-३० ॥

ज्ञात्वागमन्तस्य पितामहस्य द्वाराणि सर्वाणि पिधाय विष्णुः ।
विभुर्मनः कर्त्तुमियेष चाशु सुखं प्रसुप्तोऽस्मि महाजलौघे ॥ ३१ ॥
ततो द्वाराणि सर्वाणि पिहितान्युपलक्ष्यते । सूक्ष्मं कृत्वात्मनो रूपं नाभ्यां द्वारमविन्दत ॥ ३२ ॥
पद्मसूत्रानुमार्गेण ह्यनुगम्य पितामहः । उज्जहारात्मनो रूपं पुष्कराच्चतुराननः ॥
विरराजारविन्दस्थः पद्मगर्भसमद्युतिः ॥ ३३ ॥
एतस्मिन्नन्तरे ताभ्यामेकैकस्य तु कार्त्स्न्यतः । प्रवर्त्तमाने संहर्षे मध्ये तस्यार्णवस्य तु ॥ ३४ ॥

सूत उवाच

ततो ह्यपरिमेयात्मा भूतानां प्रभुरीश्वरः । शूलपाणिर्महादेवो हैमचीराम्बरच्छदः ॥
आगच्छद् यत्र सोऽनन्तो नागभोगपतिर्हरिः ॥ ३५ ॥
शीघ्रं विक्रमतस्तस्य पद्भ्यामत्यन्तपीडिताः । उद्भूतास्तूर्णमाकाशे पृथुलास्तोयबिन्दवः ॥
अत्युष्णाश्चातिशीताश्च वायुस्तत्र ववौ भृशम् ॥ ३६ ॥
तद्दृष्ट्वा महदाश्चर्यं ब्रह्मा विष्णुमभाषत । अब्बिन्दवो हि स्थूलोष्णाः कम्पते चाम्बुजं भृशम् ॥
एतं मे संशयं ब्रूहि किञ्चान्यत् त्वञ्चिकीर्षसि ॥ ३७ ॥
एतदेवंविधं वाक्यं पितामहमुखोद्भवम् । श्रुत्वाप्रतिमकर्माह भगवानसुरान्तकृत् ॥ ३८ ॥
किन्नु खल्वत्र मे नाभ्यां भूतमन्यत्कृतालयम् । वदन्ति प्रियमत्यर्थं विप्रियेपि च ते मया ॥ ३९ ॥

---

इधर जब भगवान् विष्णु ने अपने उदर में पितामह के आगमन को समझा तब उन्होंने सभी द्वारों को बन्द करके उस महाजलराशि में शीघ्र सुखपूर्वक शयन करने की इच्छा की ॥ ३१ ॥

ब्रह्मा ने सभी द्वारों को बन्द देखकर सूक्ष्म रूप धारण किया और नाभिदेश में द्वार पाकर कमलनाल के सहारे निकलकर अपने स्वरूप का उद्धार कर लिया । उस समय चतुरानन ब्रह्मा पद्मगर्भ के समान द्युतिमान् हो गए और कमल पर बैठ गए । इसी प्रकार उस एकार्णव में वे दोनों परस्पर कौतुक करने लगे ॥ ३२-३४ ॥

सूत जी ने कहा—उसी समय अपरिमेयात्मा सभी जीवों के स्वामी स्वर्ण चीराम्बर धारण करने वाले शूलपाणि महादेव वहाँ आए जहाँ नाग-भोगपति हरि थे ॥ ३५ ॥

वे तेजी से पैरों को पटकते हुए आगे बढ़ रहे थे, जिससे पानी की बड़ी-बड़ी बूँदें आकाश में दिखने लगीं तथा ऊष्ण व शीतल वायु भी जोर से बहने लगी ॥ ३६ ॥

यह कौतुक देखकर ब्रह्मा विस्मय में पड़ गए और उन्होंने विष्णु से कहा—जलबिन्दु स्थूल और उष्ण हो गये हैं और कमल भी कम्पायमान हो रहा है । मुझे संशय हो रहा है, बताइए कि आप और क्या करना चाहते हैं ॥ ३७ ॥

पितामह के मुख से निकले वाक्यों को सुनकर असुरविनाशी और अप्रतिम कर्म करने वाले भगवान् विष्णु ने पूछा कि क्या मेरी नाभि में किसी दूसरे जीव ने भी आश्रय ग्रहण किया है ? हे ब्रह्मा ! मैंने आपके साथ अनुचित व्यवहार किया है फिर भी आप मेरे लिए अच्छे वचन कह रहे हैं ॥ ३८-३९ ॥

इत्येवं मनसा ध्यात्वा प्रत्युवाचेदमुत्तरम् । किन्वत्र भगवांस्तस्मिन् पुष्करे जातसम्भ्रमः ॥ ४० ॥
किं मया यत् कृतं देव यन्मां प्रियमनुत्तमम् । भाषसे पुरुषश्रेष्ठ किमर्थं ब्रूहि तत्त्वतः ॥ ४१ ॥
एवं ब्रुवाणं देवेशं लोकयात्रां तु तत्त्वगाम् । प्रत्युवाचाम्बुजाभास्को ब्रह्मा वेदनिधिः प्रभुः ॥ ४२ ॥
योऽसौ तवोदरं पूर्वं प्रविष्टोऽहं त्वदिच्छया । यथा ममोदरे लोकाः सर्वे दृष्टास्त्वया प्रभो ॥
तथैव दृष्टाः कार्त्स्न्येन मया लोकास्तवोदरे ॥ ४३ ॥
ततो वर्षसहस्रान्ते उपावृत्तस्य मेऽनघ । नूनं मत्सरभावेन मां वशीकर्तुमिच्छता ॥
आशु द्वाराणि सर्वाणि घटितानि त्वया पुनः ॥ ४४ ॥
ततो मया महाभाग सञ्चिन्त्य स्वेन चेतसा । लब्धो नाभ्यां प्रवेशस्तु पद्मसूत्राद्विनिर्गमः ॥ ४५ ॥
माभूत्ते मनसोऽल्पोऽपि व्यघातोऽयं कथञ्चन । इत्येषानुगतिर्विष्णोः कार्याणामौपसर्गिकी ॥ ४६ ॥
यन्मयाऽनन्तरं कार्यं मयाध्यवसितं त्वयि । त्वाञ्चाबाधितुकामेन क्रीडापूर्वं यदृच्छया ॥
आशु द्वाराणि सर्वाणि घटितानि मया पुनः ॥ ४७ ॥
न तेऽन्यथावमन्तव्यो मान्यः पूज्यश्च मे भवान् । सर्वं मर्षय कल्याण यन्मयाऽथ कृतं तव ॥
तस्मान्मयोच्यमानस्त्वं पद्मादवतर प्रभो ॥ ४८ ॥
नाहं भवन्तं शक्नोमि सोढुं तेजोमयं गुरुम् । स चोवाच वरं ब्रूहि पद्मादवतराम्यहम् ॥ ४९ ॥

---

इस प्रकार मनसा ध्यान कर उन्होंने कहा—क्या आपको इस कमल के बारे में सन्देह है? हे पुरुषश्रेष्ठ ! आप मुझे बताइए कि मैंने ऐसा क्या किया है, जिस कारण आप मुझसे प्रिय और उत्तम वचन कह रहे हैं । लोकयात्रा के तत्त्वों को जानने वाले देवेश विष्णु के इस प्रकार कहने पर कमल पर स्थित वेदनिधि ब्रह्मा ने उत्तर दिया ॥ ४०-४२ ॥

हे प्रभु ! पहले मैं आपकी इच्छा से आपके उदर में प्रविष्ट हुआ और आपके उदर में सम्पूर्ण लोकों को उसी प्रकार देखा जैसा मेरे उदर में आपने सभी लोकों को देखा था । हे निष्पाप ! सहस्र वर्षों के बाद जब मैं बाहर आने लगा, तब आपने मत्सर-भाव से शीघ्र सब इन्द्रिय द्वारों को अवरुद्ध कर दिया ॥ ४३-४४ ॥

आप मुझे वशीभूत करना चाहते थे । हे महाभाग ! तब मैं अपने मन में विचार करके नाभि में प्रवेशकर कमलनाल के द्वारा बाहर निकल आया । हे विष्णु ! इससे आपके मन को जरा सी भी परेशानी न होने दें । कार्यों की परस्पर इसी प्रकार की स्वाभाविक गति होती है ॥ ४५-४६ ॥

भगवान् विष्णु ने कहा—हे प्रभु ! मैंने आपके प्रति जो कार्य किया है और जो अनुचित व्यवहार हुआ है, वह सिर्फ संयोगवशात् ही किया । मैंने क्रीड़ावश आपको बाँधना चाहा और अपनी इच्छा से सभी इन्द्रिय-द्वारों को तुरन्त ही बन्द कर दिया था । आप इसे अन्यथा अपमान न समझें, क्योंकि आप मेरे लिए आदरणीय और पूजनीय हैं । मैंने आपके प्रति जो कुछ भी किया है; आप उसे क्षमा करें ॥ ४७ ॥

हे प्रभु ! आपसे मेरा अनुरोध है कि आप कमल से उतर जाएँ क्योंकि मैं आपका भार वहन नहीं कर सकता । आप बहुत भारी और तेजोमय हैं । यह सुनकर ब्रह्मा ने कहा कि हे विष्णु ! आप वरदान माँगिये, मैं इस कमल से उतर रहा हूँ ॥ ४८-४९ ॥

विष्णुरुवाच

पुत्रो भव ममारिघ्न मुदं प्राप्स्यसि शोभनम् । सत्यधनो महायोगी त्वमीड्यः प्रणवात्मकः ॥ ५० ॥
अद्यप्रभृति सर्वेश श्वेतोष्णीषविभूषणः । पद्मयोनिरितीत्येवं ख्यातो नाम्ना भविष्यसि ॥
पुत्रो मे त्वं भव ब्रह्मन् सर्वलोकाधिप प्रभो ॥ ५१ ॥
ततः स भगवान्ब्रह्मा वरं गृह्य किरीटिनः । एवं भवतु चेत्युक्त्वा प्रीतात्मा गतमत्सरः ॥ ५२ ॥
प्रत्यासन्नमथायातं बालार्काभं महाननम् । भूतमत्यद्भुतं दृष्ट्वा नारायणमथाब्रवीत् ॥ ५३ ॥
अप्रमेयो महावक्त्रो दंष्ट्री व्यस्तशिरोरुहः । दशबाहुस्त्रिशूलाङ्को नयनैर्विश्वतोमुखः ॥ ५४ ॥
लोकप्रभुः स्वयं साक्षाद्विकृतो मुञ्जमेखली । मेढ्रेणोर्ध्वेन महता नदमानोऽतिभैरवम् ॥ ५५ ॥
कः खल्वेष पुमान् विष्णो तेजोराशिर्महाद्युतिः । व्याप्य सर्वा दिशो द्याञ्च इत एवाभिवर्त्तते ॥ ५६ ॥
तेनैवमुक्तो भगवान् विष्णुर्ब्रह्माणमब्रवीत् । पद्भ्यां तलनिपातेन यस्य विक्रमतोऽर्णवे ॥
वेगेन महताकाशे व्यथिताश्च जलाशयाः ॥ ५७ ॥
छटाभिर्विष्णुतोऽत्यर्थं सिच्यते पद्मसम्भवः । घ्राणजेन च वातेन कम्पमानं त्वया सह ॥
दोधूयते महापद्मं स्वच्छदं मम नाभिजम् ॥ ५८ ॥
स एष भगवानीशो ह्यनादिश्चान्तकृद्विभुः । भवानहञ्च स्तोत्रेण ह्युपतिष्ठाव गोध्वजम् ॥ ५९ ॥

---

विष्णु जी ने कहा—हे शत्रुओं का दमन करने वाले ! मेरी इच्छा है कि आप मेरे पुत्र होवें । इससे आपको भी सुख और शोभा प्राप्त होगी । आप सत्यधन, महायोगी और ओङ्कार स्वरूप में पूजनीय हैं ॥ ५० ॥

हे सर्वेश ! आज से आप सफेद पगड़ी से सुशोभित होंगे और आपको पद्मयोनि के नाम से जाना जाएगा । हे ब्रह्मन् ! हे प्रभु ! सर्व लोकाधिपति ! आप मेरे पुत्र बन जाइए ॥ ५१ ॥

ब्रह्मा ने उन किरीटी विष्णु के वर को स्वीकार कर लिया और प्रसन्नता से ईर्ष्या त्यागकर कहा कि 'ऐसा ही होगा' । इसके अनन्तर प्रातःकालीन बाल सूर्य के समान तेजस्वी, विशाल मुख वाले किसी अद्भुत जीव को अपने समीप आते देखा और नारायण से पूछा ॥ ५२-५३ ॥

हे विष्णो ! यह महामुख, बड़े-बड़े दाँतों वाले एवं बिखरे हुए केशों वाले पुरुष कोन हैं, जिनको मैं नहीं पहचान पा रहा हूँ । यह जो दस भुजाओं वाले, त्रिशूल धारण करने वाले, चारों ओर मुख और आँख वाले, साक्षात् लोकप्रभु, विकृत मूँज से बनी मेखला धारण किए हुए है, जिनका लिंग ऊपर उठा हुआ है और जो भयंकर गर्जना कर रहे हैं । हे भगवन् ! यह इधर आते हुए यह तेजोराशि कौन हैं जिनके तेज से सभी दिशाएँ और आकाश व्याप्त हैं ॥ ५४-५६ ॥

ब्रह्मा की इन बातों को सुनकर भगवान् विष्णु ने ब्रह्मा से कहा—जिनके पद-प्रहार से इस एकार्णव में बड़े वेग से चंचल व उत्ताल लहरें उठ रही हैं और उसकी छटा से ब्रह्मा आवृत हो गये हैं, जिनके श्वास से आपके साथ मेरी नाभि से निकला हुआ कमल वेग से कम्पित हो रहा है वे अनादि, लोकनाशक और विभु भगवान् ईश हैं । आइये, आप और मैं इन वृषभध्वज के निकट चलकर स्तुतिपूर्वक इनका अभिनन्दन करें ॥ ५७-५९ ॥

ततः क्रुद्धोऽम्बुजाभास्कं ब्रह्मा प्रोवाच केशवम्। न भवान् न्यूनमात्मानं लोकानां योनिमुत्तमम्॥ ६० ॥
ब्रह्माणं लोककर्त्तारं माञ्च वेत्ति सनातनम् । कोऽयं भोः शङ्करो नाम ह्यावयोर्व्यतिरिच्यते ॥ ६१ ॥
तस्य तत् क्रोधजं वाक्यं श्रुत्वा विष्णुरभाषत । मा मैवं वद कल्याण परिवादं महात्मनः ॥ ६२ ॥
मायायोगेश्वरो धर्मो दुराधर्षो वरप्रदः । हेतुरस्यात्र जगतः पुराणः पुरुषोऽव्ययः ॥ ६३ ॥
जीवः खल्वेष जीवानां ज्योतिरेकं प्रकाशते । बालक्रीडनकैर्देवः क्रीडते शङ्करः स्वयम् ॥ ६४ ॥
प्रधानमव्ययं ज्योतिरव्यक्तं प्रकृतिस्तमः । अस्य चैतानि नामानि नित्यं प्रसवधर्मिणः ॥
यः कः स इति दुःखार्तैर्मृग्यते यतिभिः शिवः ॥ ६५ ॥
एष बीजी भवान् बीजमहं योनिः सनातनः । एवमुक्तोऽथ विश्वात्मा ब्रह्मा विष्णुमभाषत ॥ ६६ ॥
भवान्योनिरहं बीजं कथं बीजी महेश्वरः । एतन्मे सूक्ष्ममव्यक्तं संशयं छेत्तुमर्हसि ॥ ६७ ॥
ज्ञात्वा चैवं समुत्पत्तिं ब्रह्मणा लोकतन्त्रिणा । इदं परमसादृश्यं प्रश्नमभ्यवदद्धरिः ॥ ६८ ॥
अस्मान्महत्तरं गुह्यं भूतमन्यन्न विद्यते । महतः परमं धाम शिवमध्यात्मिनां पदम् ॥ ६९ ॥
द्वैधीभावेन चाऽऽत्मानं प्रविष्टस्तु व्यवस्थितः । निष्कलः सूक्ष्ममव्यक्तः सकलश्च महेश्वरः ॥ ७० ॥

---

इन वचनों को सुनकर ब्रह्मा क्रुद्ध हो गये और उन्होंने कमलनयन केशव से कहा—आप स्वयं लोककर्ता हैं और मैं लोकपालक सनातन प्रभु हूँ यह आप निश्चित ही नहीं जानते हैं। यह शंकर कौन है जो हम दोनों से भी बढ़कर है? ॥ ६०-६१ ॥

ब्रह्मा के क्रोधपूर्ण वचनों को सुनकर विष्णु ने कहा—हे शुभङ्कर! महान आत्मा के प्रति ऐसी अपमानजनक बातें न कहें। ये मायायोगेश्वर, धर्मरूप, वरदाता व दुर्जेय हैं और इस जगत् के कारण, अव्यय एवं पुराण पुरुष हैं। जीवों के प्राण तथा सम्पूर्ण जगत् को अपने प्रकाश से प्रकाशित होने वाले भी यही हैं। स्वयं शङ्कर ही बालकों की भाँति जगत् से क्रीड़ा करते हैं ॥ ६२-६४ ॥

इस सम्पूर्ण लोक की सृष्टि करने वाले शिव को प्रधान, अव्यय, ज्योति, अव्यक्त, तम और प्रकृति आदि नित्य नामों से जाना जाता है। तपस्वी संकट में शिव की खोज करते हैं कि वह कौन हैं ॥ ६५ ॥

ये बीजी हैं, आप बीज हो और मैं शाश्वत गर्भ हूँ। इन वचनों को सुनकर विश्व के आत्मा स्वरूप ब्रह्मा ने विष्णु से कहा ॥ ६६ ॥

आप सनातन योनि हैं, मैं बीज हूँ और महेश्वर बीजी अर्थात् बीज बोने वाले हैं, यह कैसे हो सकता है? आप मेरे इस सूक्ष्म व अव्यक्त सन्देह को दूर कीजिए ॥ ६७ ॥

ब्रह्माण्ड के नियन्त्रक ब्रह्मा ने लोकोत्पत्ति से सम्बन्धित बातों को जानते हुए भी ऐसा सन्देहास्पद प्रश्न पूछा जिसे सुनकर भगवान् श्रीहरि ने कहा कि इन महेश्वर से बढ़कर रहस्यमय कोई दूसरा भूत नहीं है। महान् से भी महान् और अध्यात्मवादियों के लिए यह परम प्राप्य पद हैं ॥ ६८-६९ ॥

आत्मा में प्रविष्ट होकर इनकी अवस्थिति दो रूपों में हैं। एक रूप में निष्कल, सूक्ष्म, अव्यक्त तथा दूसरे रूप में सकल एवं महेश्वर हैं ॥ ७० ॥

अस्य मायाविधिज्ञस्य अगम्यगहनस्य च । पुरा लिङ्गं भवद्बीजं प्रथमं त्वादिसर्गिकम् ॥ ७१ ॥
मयि योनौ समायुक्तं तद्बीजं कालपर्ययात् । हिरण्मयमपारन्तद्योन्यामण्डमजायत ॥ ७२ ॥
शतानि दशवर्षाणामण्डश्चाप्सु प्रतिष्ठितम् । अन्ते वर्षसहस्रस्य वायुना तद्द्विधाकृतम् ॥ ७३ ॥
कपालमेकं द्यौर्जज्ञे कपालमपरं क्षितिः । उल्वन्तस्य महोत्सेधं योऽसौ कनकपर्वतः ॥ ७४ ॥
ततस्तस्मात् प्रबुद्धात्मा देवो देववरः प्रभुः । हिरण्यगर्भो भगवानहं जज्ञे चतुर्भुजः ॥ ७५ ॥
ततो वर्षसहस्रान्ते वायुना तद्द्विधाकृतम् । अतारार्केन्दुनक्षत्रं शून्यं लोकमवेक्ष्य च ॥
कोऽयमत्रेत्यभिध्याते कुमारास्तेऽभवंस्तदा ॥ ७६ ॥
प्रियदर्शनास्सुतनवो येऽतीताः पूर्वजास्तव । भूयो वर्षसहस्रान्ते तत एवात्मजास्तव ॥
भुवनानलसङ्काशाः पद्मपत्रायतेक्षणाः ॥ ७७ ॥
श्रीमान् सनत्कुमारस्तु ऋतुश्चैवोर्द्ध्वरेतसौ । सनातनश्च सनकस्तथैव च सनन्दनः ॥
उत्पन्नाः समकालं ते बुद्ध्याऽतीन्द्रियदर्शनाः ॥ ७८ ॥
उत्पन्नाः प्रतिघात्मानो जगदुश्च तदैव हि । नारप्स्यन्ते च कर्माणि तापत्रयविवर्जिताः ॥ ७९ ॥
अस्य सौम्यं बहुक्लेशं जराशोकसमन्वितम् । जीवितं मरणं चैव सम्भवश्च पुनः पुनः ॥ ८० ॥

---

इन माया के विधिज्ञ और अविज्ञेयगति का पहले एक लिंग आदिसृष्टि हेतु ब्रह्मा रूपी बीज के साथ प्रकट हुआ ॥ ७१ ॥

कालक्रम से मुझ शाश्वत योनि में वह बीज प्रविष्ट हुआ । उस योनि में वह बीज विशाल स्वर्णमय अण्ड के रूप में परिणत हो गया । वह अण्ड एक हजार वर्ष तक जल पर स्थित था, जो कि अन्त में वायु के द्वारा वह दो भागों में विभाजित हो गया ॥ ७२-७३ ॥

उस कपाल के एक भाग से स्वर्ग और दूसरे से पृथ्वी की उत्पत्ति हुई । उस अण्ड कपाल का जो विशाल, ऊँचा उल्व अर्थात् आवरण था, उससे स्वर्णपर्वत बना ॥ ७४ ॥

तत्पश्चात् उसमें से देवाधिदेव, प्रबुद्धात्मा, प्रभु हिरण्यगर्भ और चतुर्भुज भगवान् विष्णु के रूप में मैं उत्पन्न हुआ । तारा, नक्षत्र, सूर्य और चन्द्रमा से शून्य लोक को देखकर आप सोचने लगे कि यह क्या है । उसी समय आपसे कई कुमारों की उत्पत्ति हुई ॥ ७५-७६ ॥

पूर्व कल्प में जो आपके प्रिय पुत्र थे वे ही सहस्र वर्ष के अन्त में पुनः आपके पुत्र हुए । वे अग्नि के समान तेजस्वी और कमल की पंखुड़ियों के समान बड़े नेत्रों वाले थे ॥ ७७ ॥

उनमें श्रीमान् सनत्कुमार तथा ऋतु ऊर्ध्वरिता थे । उसी समय सनातन, सनक और सनन्दन भी उत्पन्न हुए जो अपनी बुद्धि से सूक्ष्मदर्शी थे ॥ ७८ ॥

वे कुमार उत्पन्न होने के बाद प्रतिकार करने लगे । उन्होंने कहा कि वे लोग तापत्रय से अलग रहते हुए आत्मज्ञानी बनेंगे क्योंकि यह जीवन सौम्य, बहुक्लेशयुक्त, वृद्धता और शोक से भरा हुआ है । इसके साथ ही इसमें जन्म, मृत्यु और पुनर्जन्म भी पुनः-पुनः लगा रहता है ॥ ७९-८० ॥

स्वप्नभूतं पुनः स्वर्गे दुःखानि नरकांस्तथा । विदित्वा चागमं सर्वमवश्यं भवितव्यताम् ॥ ८१ ॥
ऋभुं सनत्कुमारञ्च दृष्ट्वा तव वशे स्थितौ। त्रयस्तु त्रीन् गुणान् हित्वा आत्मजाः सनकादयः ॥
वैवर्त्तेन तु ज्ञानेन निवृत्तास्ते महौजसः ॥ ८२ ॥
ततस्तेष्वप्रवृत्तेषु सनकादिषु वै त्रिषु । भविष्यसि विमूढस्तु मायया शङ्करस्य तु ॥ ८३ ॥
एवं कल्पे तु वैकल्पे संज्ञा नश्यति तेऽनघ । कल्पशेषाणि भूतानि सूक्ष्माणि पार्थिवानि च ॥ ८४ ॥
सा चैषा ह्यैश्वरी माया जगतः समुदाहृता । स एष पर्वतो मेरुर्देवलोक उदाहृतः ॥ ८५ ॥
तवैवेदं हि माहात्म्यं दृष्ट्वा चात्मानमात्मना । ज्ञात्वा चेश्वरसद्भावं ज्ञात्वा मामम्बुजेक्षणम् ॥ ८६ ॥
महादेवं महायोगं भूतानां वरदं प्रभुम् । प्रणवात्मानमासाद्य नमस्कृत्या जगद्गुरुम् ॥
त्वाञ्च माञ्चैव संक्रुद्धो निःश्वासान्निर्दहेदयम् ॥ ८७ ॥
एवं ज्ञात्वा महायोगं अभ्युत्तिष्ठन् महाबलः । अहं त्वामग्रतः कृत्वा स्तोष्येऽहमनलप्रभम् ॥ ८८ ॥

सूत उवाच

ब्रह्माणमग्रतः कृत्वा ततः स गरुडध्वजः । अतीतैश्च भविष्यैश्च वर्त्तमानैस्तथैव च ॥
नामभिश्छान्दसैश्चैव इदं स्तोत्रमुदीरयत् ॥ ८९ ॥

---

जीवन में स्वर्ग का सुख एक स्वप्न की भाँति है । यहाँ मात्र नरक और दुःख ही होता है । इस प्रकार उन कुमारों को सभी आगम और अवश्यम्भावी भविष्य का ज्ञान था ॥ ८१ ॥

ऋभु और सनत्कुमार को आपके वश में देखकर सनक आदि आपके तीन तेजस्वी पुत्रों ने प्रकृति के तीन गुणों को त्याग दिया और परम ज्ञान के कारण सृष्टि कार्य से विमुख हो गये ॥ ८२ ॥

उस समय इस प्रकार अपने सनकादि तीन पुत्रों को विमुख होते देख आप शङ्कर की माया से मोहित हो गये । हे अनघ ! आपकी संज्ञा शक्ति इसी प्रकार प्रत्येक कल्प में धीरे-धीरे लुप्त हो जाती है । कल्प के व्यतीत हो जाने पर सभी पार्थिव पदार्थ सूक्ष्मरूप से स्थित रहते हैं । यही इस संसार की ईश्वरीय माया है और यह मेरु पर्वत ही देवलोक है ॥ ८३-८५ ॥

सर्वत्र आपका ही माहात्म्य है । अब आप स्वयं अपनी महत्ता को देखिए । ईश्वर के सद्भाव को जानकर और मुझ विष्णु कमलनयन को एवं महायोगी, प्राणियों को वर देने वाले प्रभु, स्वयं प्रणव स्वरूप उन महादेव को भली-भाँति जानकर उन जगद्गुरु को नमन कीजिये । अन्यथा क्रुद्ध होकर ये महादेव एक ही साँस में हम दोनों को भस्म कर देंगे ॥ ८६-८७ ॥

हे महाबल ! इस महायोग को जानकर अब आप उठिये । मैं आपको आगे रख कर अग्नि के समान तेजस्वी शङ्कर की स्तुति करूँगा ॥ ८८ ॥

श्रीसूतजी ने कहा—इस प्रकार ब्रह्मा को आगे कर गरुड़ध्वज भगवान् विष्णु ने भूत, भविष्य और वर्तमान के नामों तथा विभिन्न पूज्य और वैदिक ऋचाओं द्वारा इस स्तोत्र से महादेव की स्तुति की ॥ ८९ ॥

नमस्तुभ्यं भगवते सुव्रतेऽनन्ततेजसे । नमः क्षेत्राधिपतये बीजिने शूलिने नमः ॥ ९० ॥
अमेढ्रायोर्द्ध्वमेढ्राय नमो वैकुण्ठरेतसे । नमो ज्येष्ठाय श्रेष्ठाय अपूर्वप्रथमाय च ॥ ९१ ॥
नमो हव्याय पूज्याय सद्योजाताय वै नमः । गह्वराय धनेशाय हैमचीराम्बराय च ॥ ९२ ॥
नमस्ते ह्यस्मदादीनां भूतानां प्रभवाय च । वेदकर्म्मावदानानां द्रव्याणां प्रभवे नमः ॥ ९३ ॥
नमो योगस्य प्रभवे सांख्यस्य प्रभवे नमः । नमो ध्रुवनिशीथानामृषीणां पतये नमः ॥ ९४ ॥
विद्युदशनिमेघानां गर्ज्जितप्रभवे नमः । उदधीनाञ्च प्रभवे द्वीपानां प्रभवे नमः ॥ ९५ ॥
अद्रीणां प्रभवे चैव वर्षाणां प्रभवे नमः । नमो नदानां प्रभवे नदीनां प्रभवे नमः ॥ ९६ ॥
नमश्चौषधिप्रभवे वृक्षाणां प्रभवे नमः । धर्म्माध्यक्षाय धर्म्माय स्थितीनां प्रभवे नमः ॥ ९७ ॥
नमो रसानां प्रभवे रत्नानां प्रभवे नमः । नमः क्षणानां प्रभवे कलानां प्रभवे नमः ॥ ९८ ॥
निमेषप्रभवे चैव काष्ठानां प्रभवे नमः । अहोरात्रार्द्धमासानां मासानां प्रभवे नमः ॥ ९९ ॥
नम ऋतूनां प्रभवे संख्यायाः प्रभवे नमः । प्रभवे च परार्द्धस्य परस्य प्रभवे नमः ॥ १०० ॥
नमः पुराणप्रभवे युगस्य प्रभवे नमः । चतुर्विधस्य सर्गस्य प्रभवेऽनन्तचक्षुषे ॥ १०१ ॥
कल्पोदये निबद्धानां वार्त्तानां प्रभवे नमः । नमो विश्वस्य प्रभवे ब्रह्मादिप्रभवे नमः ॥ १०२ ॥

---

हे भगवन् ! आप सुव्रत और अनन्त तेज से युक्त हैं, आपको नमस्कार है । आप क्षेत्राधिपति, बीजी और शूल धारण करने वाले हैं, आपको नमस्कार है । आप लिङ्गरहित, ऊर्ध्वलिङ्ग और वैकुण्ठरेता हैं, आपको नमन है । आप ज्येष्ठ, श्रेष्ठ, अपूर्व और प्रथम हैं, आपको नमस्कार है ॥ ९०-९१ ॥

आप हव्य एवं पूज्य सद्योजात हैं, आपको नमस्कार है । आप गह्वर (शङ्कर), धनेश और स्वर्ण चीर के वस्त्र धारण करने वाले हैं, आपको नमस्कार है । आप हम भूतों के प्रभव और वेदकर्मा की भाँति शुभ द्रव्यों के प्रभु हैं, आपको नमस्कार है ॥ ९२-९३ ॥

आप योग व सांख्य इत्यादि के प्रभु एवं ध्रुव और निशीथ आदि ऋषियों के स्वामी हैं, आपको नमस्कार है ॥ ९४ ॥

आप विद्युत्, वज्र, मेघ और गर्जना के कारण हैं, आपको नमस्कार है । आप समुद्र और द्वीपों के भी प्रभु हैं, आपको नमस्कार है । आप पर्वत और वर्षा के प्रभु हैं, आपको नमस्कार है । आप नद और नदी के कारक हैं, आपको नमस्कार है ॥ ९५-९६ ॥

आप औषधि और वृक्षों के जन्मदाता हैं, आपको नमस्कार है । आप रस और सम्पूर्ण रत्नों के जनक हैं, आपको नमस्कार है । आप धर्माध्यक्ष, धर्म और स्थिति के स्वामी हैं, आपको नमस्कार है । आप क्षण, कला, निमेष, काष्ठा, अहोरात्र, अर्द्धमास और मास के स्वामी हैं, आपको नमस्कार है ॥ ९७-९९ ॥

आप ऋतु और परा, परार्द्ध आदि संख्याओं के सृष्टिकर्ता हैं, आपको नमस्कार है । आप पुराण, युग और चतुर्विध सर्ग के जनक हैं, आप अनन्त नेत्रों वाले हैं, आपको नमस्कार है । आप कल्पादि से सम्बद्ध घटनाओं के कारण हैं, आप विश्व और ब्रह्मादि के भी स्वामी हैं, आपको नमस्कार है ॥ १००-१०२ ॥

**विद्यानां प्रभवे चैव विद्यानां पतये नमः । नमो व्रतानां पतये मन्त्राणां पतये नमः ॥ १०३ ॥**
**पितॄणां पतये चैव पशूनां पतये नमः । वाग्वृषाय नमस्तुभ्यं पुराणवृषभाय च ॥ १०४ ॥**
**सुचारुचारुकेशाय ऊर्द्ध्वचक्षुःशिराय च । नमः पशूनां पतये गोवृषेन्द्रध्वजाय च ॥ १०५ ॥**
**प्रजापतीनां पतये सिद्धानां पतये नमः । गरुडोरगसर्पाणां पक्षिणां पतये नमः ॥ १०६ ॥**
**गोकर्णाय च गोष्ठाय शङ्कुकर्णाय वै नमः । वराहायाप्रमेयाय रक्षोधिपतये नमः ॥ १०७ ॥**
**नमो ह्यप्सरसांपत्ये गणानां (पतये)ह्लीमये नमः। अम्भसां पतये चैव तेजसां पतये नमः॥ १०८ ॥**
**नमोऽस्तु लक्ष्मीपतये श्रीमते ह्लीमते नमः । बलाबलसमूहाय ह्यक्षोभ्यक्षोभणाय च ॥ १०९ ॥**
**दीर्घश्रृङ्गैकश्रृङ्गाय वृषभाय ककुद्मिने । नमः स्थैर्याय वपुषे तेजसे सुप्रभाय च ॥ ११० ॥**
**भूताय च भविष्याय वर्त्तमानाय वै नमः । सुवर्च्चसेऽथ वीराय शूराय ह्यतिगाय च ॥ १११ ॥**
**वरदाय वरेण्याय नमः सर्वगताय च । नमो भूताय भव्याय भवाय महते तथा ॥ ११२ ॥**
**जनाय च नमस्तुभ्यं तपसे वरदाय च । नमो वन्द्याय मोक्षाय जनाय नरकाय च ॥ ११३ ॥**
**भवाय भजमानाय इष्टाय याजकाय च । अभ्युदीर्णाय दीप्ताय तत्त्वाय निर्गुणाय च ॥ ११४ ॥**
**नमः पाशाय हस्ताय नमः स्वाभरणाय च । हुताय चापहुताय प्रहुतप्राशिताय च ॥ ११५ ॥**

---

आप विद्या के आदि कारण और विद्या के स्वामी हैं, आपको नमस्कार है । आप व्रतों और मन्त्रों के स्वामी हैं, आपको नमस्कार है । आप पितरों एवं पशुओं के स्वामी हैं, आपको नमस्कार है । आप वाग्वृष एवं पुराण वृषभ हैं, हम आपको नमस्कार करते हैं ॥ १०३-१०४ ॥

आप सुचारु, सुन्दर केशों वाले, ऊर्ध्वनेत्र, ऊर्ध्व शिखा वाले पशुपति और वृषभध्वज हैं, आपको नमस्कार है । आप प्रजापतियों एवं सिद्धों के स्वामी, दैत्य, दानव और राक्षसों के भी स्वामी हैं, आपको नमस्कार है। आप गन्धर्वों के, यक्षों के एवं गरुड़, सर्प तथा पक्षियों के स्वामी हैं, आपको नमस्कार है ॥ १०५-१०६ ॥

आप गोकर्ण, गोष्ठ, शङ्कुकर्ण, वराह, अप्रमेय और रक्षोधिपति हैं, आपको हमारा नमस्कार है । आप अप्सराओं, गणों तथा जल और तेज के स्वामी हैं, आपको नमस्कार है । आप लक्ष्मीपति, शोभा से युक्त और लज्जावान् हैं, आपको नमस्कार है । आप बलाबल समूह के लिए अचल और अटल हैं ॥ १०७-१०९ ॥

आप दीर्घश्रृङ्गी और एकश्रृङ्गी वृषभ हैं और ककुद अर्थात् वृषभ समान डील वाले हैं, आपको नमस्कार है । आप स्थिर शरीर वाले और अतिशय प्रभा वाले हैं, आपको नमस्कार है । आप भूत, भविष्य और वर्तमान हैं, आप तेजस्वी, शूर, वीर और अनतिक्रमणीय हैं, आपको नमस्कार है ॥ ११०-१११ ॥

आप वरद अर्थात् श्रेष्ठ, वरेण्य और सर्वव्यापी हैं, आपको नमस्कार है । आप भूत, भव्य, भव हैं और महानता से युक्त हैं, आपको नमस्कार है । आप जन, तपः और वरद हैं, आपको नमस्कार है । आप वन्दना के योग्य, मोक्ष, जन और नरक हैं, आपको हमारा नमस्कार है ॥ ११२-११३ ॥

आप भव, भजमान, इष्ट, याजक, अभ्युदीर्ण अर्थात् स्तुत्य, दीप्तिमान, तत्त्व, निर्गुण, पाशहस्त, स्वाभरण, हुत, अपहुत और प्रहुत, प्राशित, परम व्यक्तित्व वाले, अग्निष्टोम यज्ञ के ऋत्विज, ऋत, सत्य,

नमोऽस्त्विष्टाय मूर्त्ताय ह्यग्निष्टोमर्त्विजाय च । नम ऋताय सत्याय भूताधिपतये नमः ॥ ११६ ॥
सदस्याय नमश्चैव दक्षिणावभृथाय च । अहिंसायाथ लोकानां पशुमन्त्रौषधाय च ॥ ११७ ॥
नमस्तुष्टिप्रदानाय त्र्यम्बकाय सुगन्धिने । नमोऽस्त्विन्द्रियपतये परिहाराय स्रग्विणे ॥ ११८ ॥
विश्वाय विश्वरूपाय विश्वतोऽक्षिमुखाय च । सर्वतः पाणिपादाय रुद्रायाप्रमिताय च ॥ ११९ ॥
नमो हव्याय कव्याय हव्यकव्याय वै नमः । नमः सिद्धाय मेध्याय चेष्टाय त्वव्ययायच ॥ १२० ॥
सुवीराय सुघोराय ह्यक्षोभ्यक्षोभणाय च । सुमेधसे सुप्रजाय दीप्ताय भास्कराय च ॥ १२१ ॥
नमो नमः सुपर्णाय तपनीयनिभाय च । विरूपाक्षाय त्र्यक्षाय पिङ्गलाय महौजसे ॥ १२२ ॥
दृष्टिघ्नाय नमश्चैव नमः सौम्येक्षणाय च । नमो धूम्राय श्वेताय कृष्णाय लोहिताय च ॥ १२३ ॥
पिशिताय पिशङ्गाय पीताय च निषङ्गिणे । नमस्ते सविशेषाय निर्विशेषाय वै नमः ॥ १२४ ॥
नमो वै पद्मवर्णाय मृत्युघ्नाय च मृत्यवे । नमः श्यामाय गौराय कद्रवे रोहिताय च ॥ १२५ ॥
नमः कान्ताय सन्ध्याभ्रवर्णाय वायुरूपिणे । नमः कपालहस्ताय दिग्वस्त्राय कपर्द्दिने ॥ १२६ ॥
अप्रमेयाय शर्वाय ह्यवध्याय वराय च । पुरस्तात् पृष्ठतश्चैव बिभ्राणाय कृशानवे ॥ १२७ ॥
दुर्गाय महते चैव रोधाय कपिलाय च । अर्कप्रभशरीराय बलिने रंहसाय च ॥ १२८ ॥
पिनाकिने प्रसिद्धाय स्फीताय प्रसृताय च । सुमेधसेऽक्षमालाय दिग्वासाय शिखण्डिने ॥ १२९ ॥
चित्राय चित्रवर्णाय विचित्राय धराय च । चेकितानाय तुष्टाय नमस्त्वनिहिताय च ॥ १३० ॥

---

भूताधिपति, सदस्य दक्षिणावभृथ, लोकों की अहिंसा और पशुओं के लिए मन्त्रौषधि हैं, आपको हमारा नमस्कार है ॥ ११४-११७ ॥

आप तुष्टि प्रदाता, त्र्यम्बक, सुगन्धि, इन्द्रियों के स्वामी और उनसे बचने वाले तथा मालाधारी हैं, आपको नमस्कार है। आप विश्व, विश्वरूप, विश्वतोक्षिमुख, सर्वत्र पाणि एवं पाद वाले रुद्र, अनुपमेय, हव्य, कव्य, हव्यकव्य दोनों का मिश्रण, सिद्ध, मेध्य, चेष्टा और अव्यय-रूप हैं, आपको नमस्कार है ॥ ११८-१२० ॥

सुवीर, सुघोर, अक्षोभ्य, क्षोभण, सुमेधा, दीप्तियुक्त, भास्कर, सुप्रजा, सुपर्ण और तपनीय वस्तुओं के समान हैं, आपको हमारा नमस्कार है । आप विरूपाक्ष, तीन चक्षुओं वाले, पिङ्गल, ओजस्वी, दृष्टिनाशक, शुभदर्शन, धूम्र, श्वेत, कृष्ण और लोहित हैं, आपको हमारा नमस्कार है ॥ १२१-१२३ ॥

आप पिशित, पीत और निषङ्गी हैं, आप सविशेष एवं निर्विशेष, पद्मवर्ण, मृत्युघ्न, मृत्यु, श्याम, गौर, कद्र तथा रोहित हैं, आपको हमारा नमस्कार है ॥ १२४-१२५ ॥

आप कान्त, सन्ध्या, मेघवर्ण, वायुरूपी, कपालहस्त, दिग्वस्त्र, कपर्दी, अप्रमेय, शर्व, अवध्य, वर, पुरोभाग या पृष्ठ भाग से विभ्रान्त तथा कृषानु हैं, आपको नमस्कार है ॥ १२६-१२७ ॥

आप महादुर्ग, रोध, कपिल, सूर्य की प्रभा के समान देह वाले, बली, वेगवान्, पिनाकी, प्रसिद्ध, स्फीत, प्रसृत अर्थात् विस्तृत, सुमेधा, अक्षमाली, दिग्वासी, शिखण्डी, चित्र, चित्रवर्ण, विचित्र, चेकितान एवं तुष्ट हैं, अनिहित आपको नमस्कार है ॥ १२८-१३० ॥

नमः क्षान्ताय शान्ताय वज्रसंहननाय च । रक्षोघ्नाय मखघ्नाय शितिकण्ठोर्द्ध्वरेतसे ॥ १३१ ॥
अरिहाय कृतान्ताय तिग्मायुधधराय च । समोदाय प्रमोदाय इरिणायैव ते नमः ॥ १३२ ॥
प्रणवप्रणवेशाय भक्तानां शर्मदाय च । मृगव्याधाय दक्षाय दक्षयज्ञहराय च ॥ १३३ ॥
सर्वभूताय भूताय सर्वेशातिशयाय च । पुरभेत्रे च शान्ताय सुगन्धाय वरेशवे ॥ १३४ ॥
पुष्पवन्तस्वरूपाय भगनेत्रान्तकाय च । कणादाय वरिष्ठाय कामाङ्गदहनाय च ॥ १३५ ॥
रवेः करालचक्राय नागेन्द्रदमनाय च । दैत्यानामन्तकायाथो दिव्याक्रन्दकराय च ॥ १३६ ॥
श्मशानरतिनित्याय नमस्त्र्यम्बकधारिणे । नमस्ते प्राणपालाय धवमालाधराय च ॥ १३७ ॥
प्रहीणशोकैर्विविधैर्भूतैः परिष्टुताय च । नरनारीशरीराय देव्याः प्रियकराय च ॥ १३८ ॥
जटिने दण्डिने तुभ्यं व्यालयज्ञोपवीतिने । नमोऽस्तु नृत्यशीलाय वाद्यनृत्यप्रियाय च ॥ १३९ ॥
मन्यवे शीतशीलाय सुगीतिगायते नमः । कटकंकराय भीमाय चोग्ररूपधराय च ॥ १४० ॥
विभीषणाय भीमाय भगप्रमथनाय च । सिद्धसङ्घातगीताय महाभागाय वै नमः ॥ १४१ ॥
नमो मुक्ताट्टहासाय क्ष्वेडितास्फोटिताय च । नदते कूर्दते चैव नाः प्रमुदिताय च ॥ १४२ ॥
नमोऽद्भुताय स्वपते धावते प्रस्थिताय च । ध्यायते जृम्भते चैव तुदते द्रवते नमः ॥ १४३ ॥
चलते क्रीडते चैव लम्बोदरशरीरिणे । नमः कृताय कम्पाय मुण्डाय विकटाय च ॥ १४४ ॥
नम उन्मत्तवेषाय किङ्किणीकाय वै नमः । नमो विकृतवेषाय क्रूरोग्रामर्षणाय च ॥ १४५ ॥

---

आप क्षान्त, शान्त, वज्रप्रहारी, राक्षसों का विनाश करने वाले, यज्ञविनाशी, शितिकण्ठ, ऊर्ध्वरेता, शत्रुनाशी, कृतान्त, तीक्ष्ण आयुधधारी, समोद, प्रमोद और इरिण अर्थात् शून्य हैं । आप ओङ्कारस्वरूप, प्रणवेश, भक्तों को सुख देने वाले, मृगयाशील, दक्ष, दक्षयज्ञ के विनाशी हैं, आपको हमारा नमस्कार है ॥ १३१-१३३ ॥

सर्वभूत, भूत, सबसे अधिक पराक्रमी, पुर दैत्य को मारनेवाले, शान्त, सुगन्ध, वराभिलाषी, पूषा के दाँत को तोड़नेवाले, भग के नेत्र को फोड़नेवाले, कणाद, वरिष्ठ, मदन-दहन, सूर्य के कराल नामक चक्र, नागेन्द्रदमनकर्त्ता, दैत्यों के विनाशी, दिव्य घोष करने वाले, आपको हमारा नमस्कार है ॥ १३४-१३६ ॥

आप नित्य श्मशान में रमने वाले और त्रिनेत्र हैं, प्राण पालक, धवलमालाधारी, शोकविहीन, विविध जीवों से स्तुत्य, नरनारी शरीरवाले, देवी पार्वती के प्रियकारक, जटाधारी, दण्डधारी, साँप का यज्ञोपवीत धारण करनेवाले, नृत्यशील तथा नृत्य वाद्य के प्रेमी हैं, आपको हमारा नमस्कार है ॥ १३७-१३९ ॥

आप यज्ञस्वरूप, गायक, सुगीति, गीतशील, कटकंकर, भयङ्कर उग्र रूपधारी, विभीषण, भीम, भग (देवता) के मन्थनकर्त्ता, सिद्धसमूह द्वारा प्रशंसित, महाभाग अट्टहासकर्त्ता और सिंहनाद करने वाले, कूदने वाले और प्रमुदित हैं, आपको हमारा नमस्कार है ॥ १४०-१४२ ॥

आप अद्भुत, शयनशील, धावमान्, प्रस्थित, ध्याता, जम्हाई लेने वाले, पीड़क, पलायनकर्त्ता, चलमान, क्रीडारत, लम्बोदर शरीर वाले, नमस्कृत, कम्प, मुण्ड, विकट, उन्मत्तवेष, किङ्किणी शरीर वाले, विकृत वेश, क्रूर, उग्र एवं अमर्षण अर्थात् असहनशील हैं, आपको हमारा नमस्कार है ॥ १४३-१४५ ॥

अप्रमेयाय दीप्ताय दीप्तये निर्गुणाय च । नमः प्रियाय वादाय मुद्रामणिधराय च ॥ १४६ ॥
नमस्तोकाय तनवे गुणैरप्रतिमाय च । नमो गणाय गुह्याय अगम्यागमनाय च ॥ १४७ ॥
लोकधात्री त्वियं भूमिः पादौ सज्जनसेवितौ । सर्व्वेषां सिद्धयोगानामधिष्ठानन्तवोदरम् ॥ १४८ ॥
मध्येऽन्तरिक्षं विस्तीर्णन्तारागणविभूषितम् । तारापथ इवाभाति श्रीमान् हारस्तवोरसि ॥ १४९ ॥
दिशो दश भुजास्ते वै केयूराङ्गदभूषिताः । विस्तीर्णपरिणाहश्च नीलाम्बुदचयोपमः ॥ १५० ॥
कण्ठस्ते शोभते श्रीमान् हेमसूत्रविभूषितः । दंष्ट्राकरालदुर्द्धर्षमनौपम्यं मुखं तव ॥ १५१ ॥
पद्ममालाकृतोष्णीषं शीर्षण्यं शोभते कथम् । दीप्तिः सूर्ये वपुश्चन्द्रे स्थैर्ये भूर्ह्यनिलोबले ॥ १५२ ॥
तैक्ष्ण्यमैग्नौ प्रभा चन्द्रे खे शब्दः शैत्यमप्सु च । अक्षरोत्तमनिष्यन्दान्गुणानेतान्विदुर्बुधाः ॥ १५३ ॥
जपो जप्यो महायोगी महादेवो महेश्वरः । पुरेशयो गुहावासी खेचरो रजनीचरः ॥ १५४ ॥
तपोनिधिर्गुहगुरुर्नन्दनो नन्दिवर्द्धनः । हयशीर्षो धराधाता विधाता भूतिवाहनः ॥ १५५ ॥
बोद्धव्यो बोधनो नेता धूर्वहो दुष्प्रकम्पकः । बृहद्रथो भीमकर्मा बृहत्कीर्तिर्धनञ्जयः ॥ १५६ ॥
घण्टाप्रियो ध्वजी छत्री पताकाध्वजिनीपतिः । कवची पट्टिसी शङ्खी पाशहस्तःपरश्वभृत् ॥ १५७ ॥
अगमस्त्वनघः शूरो देवराजारिमर्दनः । त्वां प्रसाद्य पुराऽस्माभिर्द्विषन्तो निहता युधि ॥ १५८ ॥

---

आप अप्रमेय, किंकिणी धारण करने वाले, विकृतनेत्र, विकृत वेशधारी, दीप्त, निर्गुण, प्रिय, वाद, मुद्रामणि धारण करने वाले, स्तोकतनु, अनुपम गुणवाले, गण, गुह्य तथा अगम्यागमन करने वाले हैं, आपको हमारा नमस्कार है ॥ १४६-१४७ ॥

हे भगवन् ! यह लोकधात्री पृथ्वी, आपका सज्जनों द्वारा सेवित चरणद्वय है । जो विस्तीर्ण अन्तरिक्ष है वह मध्यभाग है अर्थात् वही आपका उदर है और सभी सिद्ध योगियों का अधिष्ठान है । वह अनन्त उदर तारागणों से विभूषित है । आपके वक्षस्थल पर शोभित हार तारापथ अर्थात् आकाशगंगा की भाँति शोभायमान है । दसों दिशाएँ आपकी भुजाएँ हैं, जो केयूर (बाजूबन्द) और अङ्गदादि आभूषणों से सुशोभित हैं । विशाल और विस्तीर्ण नीले बादलों का समूह आपका कण्ठ है, जो विद्युत रूपी हेमसूत्र से विभूषित है । आपका मुख नुकीले और दुर्द्धर्ष दाँतों की पंक्ति से अनुपम दिखता है ॥ १४८-१५१ ॥

कमलों की माला से सुशोभित आपके सिरस्त्राण की शोभा ऐसी है जैसे सूर्यमण्डल में दीप्ति, चन्द्रमा में वायु, पृथ्वी में स्थिरता, वायु में बल, अग्नि में तपन, चन्द्रमा में प्रभा, आकाश में शब्द और जल में शीतलता रहती है । विद्वानों के अनुसार ये सभी अविनाशी, उत्तम और स्थिर गुण आपके ही हैं ॥ १५२-१५३ ॥

आप जप, जप्य, महायोगी, महादेव, महेश्वर, पुरेशय, गुहावासी, खेचर, रजनीचर, तपोनिधि, गुहगुरु नन्दन, नन्दिवर्धन, हयशीर्ष, धराधाता, विधाता, भूतिवाहन, बोधव्य, बोधन, नेता, धूर्व, दुष्प्रकम्पक, बृहद्रथ, भीमकर्मा, बृहत्कीर्त्ति, धनञ्जय, घण्टाप्रिय, ध्वजी, छत्री, पताका, रथपति, कवची, पट्टिशी, शङ्खी, पाशहस्त, परश्वभृत, अगम, अनघ, शूर और इन्द्र के शत्रुओं का मर्दन करने वाले हैं । आपको प्रसन्न करके हमलोगों ने पूर्वकाल में युद्ध में शत्रुओं का नाश किया है ॥ १५४-१५८ ॥

अग्निस्त्वं चार्णवान् सर्वान् पिबन्नैव न तृप्यसे । क्रोधागारः प्रसन्नात्मा कामहा कामदःप्रियः ॥ १५९ ॥
ब्रह्मण्यो ब्रह्मचारी च गोघ्नस्त्वं शिष्टपूजितः।वेदानामव्ययः कोशस्त्वधाः यज्ञःप्रकल्पितः॥ १६० ॥
हव्यञ्च वेदं वहति वेदोक्तं हव्यवाहनः । प्रीते त्वयि महादेव वयं प्रीता भवामहे ॥ १६१ ॥
भवानीशो नादिमान् धामराशिर्ब्रह्मा लोकानां त्वं कर्त्ता त्वादिसर्गः ।
साङ्ख्याः प्रकृतिभ्यः परमं त्वां विदित्वा क्षीणध्यानास्ते न मृत्युं विशन्ति ॥ १६२ ॥
योगेन त्वान्ध्यानिनो नित्ययुक्ताः ज्ञात्वा भोगान् सन्त्यजन्ते पुनस्तान् ।
येऽन्ये मर्त्त्यास्त्वां प्रपन्ना विशुद्धास्ते कर्मभिर्दिव्यभोगान् भजन्ते ॥ १६३ ॥
अप्रमेयस्य तत्त्वस्य यथा विद्मः स्वशक्तितः । कीर्तितं तव माहात्म्यमपारं परमात्मनः ॥
शिवो नो भव सर्वत्र योऽसि सोऽसि नमोऽस्तु ते ॥ १६४ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्‌घातपादे शार्वस्तवो नाम चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥

* * *

---

आप अग्नि हैं । सब समुद्रों का पान करके भी आप तृप्त नहीं हुए । आप क्रोधागार, प्रसन्नात्मा, काम को मारनेवाले, काम को देनेवाले, प्रिय, ब्रह्मण्य, ब्रह्मचारी, गोघ्न, शिष्टों द्वारा पूजित, वेदों के अव्यय एवं उनके कोश स्वरूप और प्रकल्पित यज्ञ हैं । आप वेदोक्त हव्य को धारण करने वाले और हव्यवाहन हैं । आपकी प्रीति होने से ही हमलोग प्रसन्न होते हैं ॥ १५९-१६१ ॥

आप ईश, अनादि, तेजोराशि, लोककर्त्ता (ब्रह्मा) और पूर्व सर्गोत्पत्ति के कारक हैं । सांख्य को जानने वाले योगी आपकी परम प्रकृति को जानकर ध्यान से मृत्यु में प्रवेश नहीं करते ॥ १६२ ॥

नित्य आपके ध्यान में युक्त योगिगण योग द्वारा आपको जानकर भोगों को त्याग देते हैं । जो अन्य मनुष्य आपके प्रति समर्पित होकर विशुद्ध हो जाते हैं, वे अपने कर्मफल के अनुसार दिव्य भोगों का उपभोग करते हैं । जैसा हमने अपनी शक्ति से आपके अप्रमेय तत्त्व को जाना, वैसा हे परमात्मा ! हमने आपके अपार माहात्म्य का कीर्तन किया । आप हमारे लिए सर्वत्र शुभ रहें । आप जो हैं, जैसे हैं, हम आपको प्रणाम करते है ॥१६३-१६४॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्‌घातपाद में शार्वस्तव नामक चौबीसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ २४ ॥**

* * *

# अथ पञ्चविंशोऽध्यायः
## मधुकैटभोत्पत्तिविनाशवर्णनम्

सूत उवाच

संपिबन्निव तौ दृष्ट्वा मधुपिङ्गायतेक्षणः । प्रहृष्टवदनोऽत्यर्थमभवच्च स्वकीर्त्तनात् ॥ १ ॥
उमापतिर्विरूपाक्षो दक्षयज्ञविनाशनः । पिनाकी खण्डपरशुर्भूतप्रान्तस्त्रिलोचनः ॥ २ ॥
ततः स भगवान् देवः श्रुत्वा वाक्यामृतं तयोः । जानन्नपि महाभागः प्रीतिपूर्वमथाब्रवीत् ॥ ३ ॥
कौ भवन्तौ महात्मानौ परस्परहितैषिणौ । समेतावम्बुजाभाक्षौ तस्मिन् घोरे जलप्लवे ॥ ४ ॥
तावूर्चतुर्महात्मानौ सन्निरीक्ष्य परस्परम् । भगवन् किञ्च तथ्येन विज्ञातेन त्वया विभो ॥
कुत्र वा सुखमानन्त्यमिच्छाचारमृते त्वया ॥ ५ ॥
उवाच भगवान् देवो मधुरश्लक्ष्णया गिरा । भो भो हिरण्यगर्भ त्वां त्वां च कृष्ण वदाम्यहम् ॥ ६ ॥
प्रीतोऽहमनया भक्त्या शाश्वताक्षरयुक्तया । भवन्तौ माननीयौ वै मम ह्यर्हतरावुभौ ॥
युवाभ्यां किं ददाम्यद्य वराणां वरमुत्तमम् ॥ ७ ॥

---

# पच्चीसवाँ अध्याय
## मधुकैटभोत्पत्तिविनाशवर्णन

श्रीसूतजी ने कहा—मधु की भाँति पिङ्गल और बड़े-बड़े नेत्रों वाले विरूपाक्ष, दक्षयज्ञ के विनाशक, पिनाकी, खण्डपरशु, भूतप्रान्त, त्रिलोचन ने पहले तो उन दोनों को इस प्रकार देखा मानो वे उनको पी जायेंगे, परन्तु अपनी स्तुति सुनकर वे अत्यन्त प्रसन्न हुए । उन देवों के अमृततुल्य वचनों को सुनकर उन्होंने सब कुछ जानते हुए भी अनभिज्ञ की तरह प्रेमपूर्वक कहा ॥ १-३ ॥

कमल के समान सुन्दर नेत्रों वाले और एक-दूसरे के हितैषी इस प्रलय के समुद्र में स्थित आप दोनों महात्मा कौन हैं? यह सुनकर उन दोनों ने एक-दूसरे की ओर देखकर कहा कि हे भगवन् ! हे विभो ! सारे रहस्यों को जानते हुए भी आपके इस प्रकार पूछने का क्या कारण है? हमलोग आपके बिना अत्यन्त सुख की कामना कहाँ कर सकते हैं ॥ ४-५ ॥

उन दोनों के विनम्र वचनों को सुनकर भगवान् शङ्कर ने उनका अभिवादन किया और मधुर व मृदु वाणी से बोले—'हे हिरण्यगर्भ और हे कृष्ण ! सुनिए, आप दोनों की इन शाश्वत अक्षरों से युक्त अनया भक्ति से मैं परम प्रसन्न हूँ । आप दोनों मेरे लिए माननीय एवं पूजनीय हैं । आप लोगों को मैं कौन-सा उत्तम वर प्रदान करूँ ।

तेनैवमुक्ते वचने ब्रह्माणं विष्णुरब्रवीत् । ब्रूहि ब्रूहि महाभाग वरो यस्ते विवक्षितः ॥ ८ ॥
प्रजाकामोऽस्म्यहं विष्णो पुत्रमिच्छामि धूर्वहम् । ततः स भगवान् ब्रह्मा वरेप्सुः पुत्रलिप्सया ॥ ९ ॥
अथ विष्णुरुवाचेदं प्रजाकामं प्रजापतिम् । वीरमप्रतिमं पुत्रं यत्त्वमिच्छसि धूर्वहम् ॥ १० ॥
पुत्रत्वेनाभियुङ्क्ष्व त्वं देवदेवं महेश्वरम् । स तस्य वाक्यं संपूज्य केशवस्य पितामहः ॥ ११ ॥
ईशानं वरदं रुद्रमभिवाद्य कृताञ्जलिः । उवाच पुत्रकामस्तु वाक्यानि सह विष्णुना ॥ १२ ॥
यदि मे भगवान् प्रीतः पुत्रकामस्य नित्यशः। पुत्रो मे भव विश्वात्मन् स्वतुल्यो वाऽपि धूर्व्वहः ॥
नान्यं वरमहं वव्रे प्रीते त्वयि महेश्वर ॥ १३ ॥
तस्य तां प्रार्थनां श्रुत्वा भगवान् भगनेत्रहा । निष्कल्मषममायञ्च बाढमित्यब्रवीद्वचः ॥ १४ ॥
यदा कार्यसमारम्भे कस्मिंश्चित्तव सुव्रत । अनिष्पत्तौ च कार्यस्य क्रोधस्त्वां समुपेष्यति ॥
आत्मैकादश ये रुद्रा विहिताः प्राणहेतवः ॥ १५ ॥
सोऽहमेकादशात्मा वै शूलहस्तः सहानुगः । ऋषिर्म्मित्रो महात्मा वै ललाटाद्भविता तदा ॥ १६ ॥
प्रसादमतुलं कृत्वा ब्रह्मणस्तादृशं पुरा । विष्णुं पुनरुवाचेदं ददामि च वरन्तव ॥ १७ ॥
स होवाच महाभागो विष्णुर्भवमिदं वचः । सर्व्वमेतत्कृतं देव परितुष्टोऽसि मे यदि ॥
त्वयि मे सुप्रतिष्ठाऽस्तु भक्तिरम्बुदवाहन ॥ १८ ॥

---

शिव के इन वचनों को सुनकर विष्णु ने ब्रह्मा से कहा—हे महाभाग ! आपको जो वर अभीष्ट हो वह माँगिए ॥ ६-८ ॥

तब वर की अभिलाषा से भगवान् ब्रह्मा ने कहा—हे विष्णो ! मुझे पुत्र की इच्छा है, मैं ऐसा पुत्र चाहता हूँ जो मेरे (कार्य-)भार को वहन करे । विष्णु ने पुत्र की लालसा वाले प्रजापति से कहा कि यदि आप वीर, अप्रतिम और अपने कार्य का भार वहन करने में समर्थ पुत्र की इच्छा रखते हैं तो देवाधिदेव महादेव को ही अपना पुत्र बनने के लिए कहिए । पितामह ने केशव क बात मान कर ईशान, वर देने वाले रुद्र का अभिवादन करके हाथ जोड़कर पुत्र कामेच्छा से विष्णु के साथ कहा—हे भगवन् ! मुझे पुत्र की कामना है । यदि आप प्रसन्न हैं तो हे विश्वात्मन् ! मुझे अपने समान अथवा धूर्वह (धुरन्धर) पुत्र प्रदान करें । हे महेश्वर ! आपकी प्रसन्नता होने पर मैं कोई अन्य वर नहीं चाहता ॥ ९-१३ ॥

भग के नेत्रों को नष्ट करने वाले भगवान् शङ्कर ने ब्रह्मा की प्रार्थना सुनकर भ्रमरहित और निष्कलंक शब्दों में कहा कि 'ऐसा ही होगा' । हे सुव्रत ! यदि आपके किसी कार्य को आरम्भ करने पर उसमें किसी प्रकार की अड़चन आने पर आपको क्रोध होगा तब उस समय सब प्राणियों के जीवन के कारण स्वरूप जो एकादश रुद्र बताए गए हैं, जो मेरे ही रूप हैं, उनके रूप में शूलपाणि महात्मा और ऋषि एकादशात्मा मैं स्वयं आपके ललाट से उत्पन्न होऊँगा ॥ १४-१६ ॥

इस प्रकार ब्रह्मा पर अपनी अनुपम प्रसन्नता दिखाकर महादेव ने विष्णु से कहा—मैं आपको भी वरदान दूंगा ।' महाभाग विष्णु ने शिव के इन वचनों को सुनकर कहा—'हे देव ! आपने मेरे लिए सब कुछ तो कर ही दिया है । यदि मेरे ऊपर आपकी प्रीति हैं तो हे मेघवाहन ! आपमें मेरी अचल भक्ति बनी रहे ।' भगवान् शङ्कर

एवमुक्तस्ततो देवस्तमभाषत केशवम् । विष्णो श्रृणु यथा देव प्रीतोऽहन्तव शाश्वत ॥ १९ ॥
प्रकाशश्चाप्रकाशश्च जङ्गमं स्थावरञ्च यत् । विश्वरूपमिदं सर्व्वं रुद्रनारायणात्मकम् ॥ २० ॥
अहमग्निर्भवान् सोमो भवान् रात्रिरहं दिनम् । भवानृतमहं सत्यं भवान् क्रतुरहं फलम् ॥ २१ ॥
भवान् ज्ञानमहं ज्ञेयं यज्जपित्वा सदा जनाः । मां विशन्ति त्वयि प्रीते जनाः सुकृतकारिणः॥
आवाभ्यां सहिता चैव गतिर्नान्या युगक्षये ॥ २२ ॥
आत्मानं प्रकृतिं विद्धि मां विद्धि पुरुषं शिवम् । भवानर्द्धशरीरं मे त्वहन्तव यथैव च ॥ २३ ॥
वामपार्श्वमहम्मह्यं श्यामं श्रीवत्सलक्षणम् । त्वञ्च वामेतरं पार्श्वं त्वहं वै नीललोहितः ॥ २४ ॥
त्वञ्च मे हृदयं विष्णो तव चाहं हृदि स्थितः । भवान् सर्व्वस्य कार्यस्य कर्त्ताहमधिदैवतम् ॥ २५ ॥
तदेहि स्वस्ति ते वत्स गमिष्याम्यम्बुदप्रभ । एवमुक्त्वा गतो विष्णोर्देवोऽन्तर्द्धानमीश्वरः ॥ २६ ॥
ततः सोऽन्तर्हिते देवे संप्रहृष्टस्तदा पुनः । अशेत शयने भूप प्रविश्यान्तर्जले हरिः ॥ २७ ॥
तं पद्मं पद्मगर्भाभं पद्माक्षः पद्मसम्भवः । सम्प्रहृष्टमना ब्रह्मा भेजे ब्राह्मं तदासनम् ॥ २८ ॥
अथ दीर्घेण कालेन तत्राप्यप्रतिमावुभौ । महाबलौ महासत्त्वौ भ्रातरौ मधुकैटभौ ॥ २९ ॥
ऊचतुश्चैव वचनं भक्ष्यो वै नौ भविष्यसि । एवमुक्त्वा तु तौ तस्मिन्नन्तर्द्धानं गतावुभौ ॥ ३० ॥

---

ने इन बातों को सुनकर पुन: केशव से कहा—हे विष्णो ! हे देव ! हे शाश्वत ! कृपया सुनें कि मैं किस प्रकार आप पर सदैव प्रसन्न हूँ ॥ १७-१९ ॥

जो कुछ भी जंगम और अचल है अथवा प्रकाश और अन्धकार है वह सारा विश्वरूप रुद्र और नारायणमय है । मैं अग्नि हूँ और आप सोम अर्थात् चन्द्र या शीतलता हैं । आप रात्रि हैं और मैं दिन हूँ । आप ऋत् हैं और मैं सत्य हूँ । आप यज्ञ हैं और मैं उसका फल हूँ । आप ज्ञान हैं और मैं ज्ञेय हूँ, जिसका जप प्रजाजन सदैव करके एवं सुकृत कर आपको प्रसन्न करके मुझमें प्रवेश करते हैं । युगान्त में हम दोनों को छोड़कर कोई दूसरी गति नहीं है ॥ २०-२२ ॥

आप अपने को प्रकृति और मुझे पुरुष शिव समझें । जिस प्रकार आप मेरे आधे शरीर हो, उसी प्रकार मैं भी आपका अर्द्ध शरीर हूँ । आप मेरे महान् श्याम श्रीवत्सपदलक्षण वाले वाम पार्श्व हैं और मैं नीललोहित दक्षिण पार्श्व हूँ । हे विष्णो ! आप मेरे हृदय हैं और मैं आपके हृदय में स्थित हूँ । आप सभी कार्यो के कर्त्ता हैं और मैं उनका अधिदेवता हूँ ॥ २३-२५ ॥

हे वत्स ! हे मेघ की आभा वाले ! आपका कल्याण हो । अब मैं प्रस्थान करता हूँ ।' ऐसा कहकर देवाधिदेव महादेव अन्तर्द्धान हो गए । महादेव के जाने के बाद प्रसन्नचित्त भगवान् विष्णु पुन: शयन करने के लिए जल में चले गए और पद्माक्ष, पद्मजन्मा ब्रह्मा भी प्रसन्न मन से उस पद्मगर्भ की आभा से युक्त पद्मासन पर बैठ गए ॥ २६-२८ ॥

बहुत समय के बाद अतुलनीय बल से सम्पन्न मधु-कैटभ नाम के दो भाई वहाँ आए और उन्होंने ब्रह्मा से कहा—'तुम हमारा भोजन बनोगे ।' ऐसा कहकर वे दोनों अन्तर्द्धान हो गये ॥ २९-३० ॥

दारुणन्तु तयोर्भावं ज्ञात्वा पुष्करसम्भवः । माहात्म्यं चात्मनो बुद्ध्वा विज्ञातुमुपचक्रमे ॥ ३१ ॥
कर्णिकाघटनं भूयो नाभ्यजानाद्यदा गतिम् । ततः स पद्मनालेन अवतीर्य्य रसातलम् ॥
कृष्णाजिनोत्तरासङ्गन्ददृशेऽन्तर्जले हरिम् ॥ ३२ ॥
स च तं बोधयामास विबुद्धं चेदमब्रवीत् । भूतेभ्यो मे भयं देव त्रायस्वोत्तिष्ठ शङ्कुरु ॥ ३३ ॥
ततः स भगवान् विष्णुः सप्रहासमरिन्दमः । न भेतव्यं न भेतव्यमित्युवाच मुनिः स्वयम् ॥ ३४ ॥
यस्मात्पूर्वं त्वया चोक्तं भूतेभ्यो मे महद्भयम् । तस्माद्भूतादिवाक्यैस्तौ दैत्यौ त्वंनाशयिष्यसि ॥ ३५ ॥
भूर्भुवः स्वस्ततो देवं विविशुस्तमयोनिजम् । ततः प्रदक्षिणं कृत्वा तमेवासीनमागतम् ॥ ३६ ॥
गते तस्मिंस्ततोऽनन्त उद्गीर्य भ्रातरौ मुखात् । विष्णुं जिष्णुञ्च प्रोवाच ब्रह्माणमभिरक्षताम् ॥
मधुकैटभयोर्ज्ञात्वा तयोरागमनं पुनः ॥ ३७ ॥
चक्राते रूपसादृश्यं विष्णोर्जिष्णोश्च सत्तमौ । कृतसादृश्यरूपौ तौ तावेवाभिमुखौ स्थितौ ॥ ३८ ॥
ततस्तौ प्रोचतुर्दैत्यौ ब्रह्माणं दारुणं वचः । अस्माकं युध्यमानानां मध्ये वै प्राश्निको भव ॥ ३९ ॥
ततस्तौ जलमाविश्य संस्तम्भ्यापः स्वमायया । चक्रतुस्तुमुलं युद्धं यस्य येनेप्सितं तदा ॥ ४० ॥
तेषां तु युध्यमानानां दिव्यं वर्षशतं गतम् । न च युद्धमदोत्सेको ह्यन्योन्यं संन्यवर्त्तत ॥ ४१ ॥
लक्षणद्वयसंस्थानाद्रूपवन्तौ स्थितेङ्गितौ । सादृश्याद् व्याकुलमना ब्रह्मा ध्यानमुपागमत् ॥ ४२ ॥

---

पुष्करसम्भव (जलाशय से उत्पन्न) ब्रह्मा ने उनके कठोर भावों को जानकर और स्वयं की महानता को देखते हुए इसका रहस्य जानना चाहा; परन्तु वे उनके पद्मपत्रों के तोड़ने की गतिविधि को नहीं समझ सके। तत्पश्चात् वे उस कमलनाल के माध्यम से रसातल में चले गये। वहाँ जल के अन्दर उन्होंने काले मृगचर्म के उत्तरीय से सुशोभित भगवान् श्रीहरि को देखा। उन्होंने विष्णु को जगाया और कहा—'हे देव ! मुझे भूतों से भय उत्पन्न हो रहा है, उठिये और मुझे बचाइये, मेरा कल्याण करिए ॥ ३१-३३ ॥

शत्रुओं का दमन करने वाले स्वयं भगवान् विष्णु ने हँसते हुए कहा—डरो मत, डरने की कोई बात नहीं है। जैसा कि पहले आपने कहा कि आपको भूतों से भय हो रहा है, तो उन्हीं भूतादि वाक्य से आप ही उन दैत्यों का विनाश कर देंगे ॥ ३४-३५ ॥

इसके अनन्तर भूः, भुवः और स्वर्लोक की प्रदक्षिणा करके तमस् में बैठे हुए ब्रह्मा में प्रविष्ट हो गए। वहाँ से उनके चले जाने पर अनन्त भगवान् ने विष्णु एवं जिष्णु नामक दो भाइयों की अपने मुख से उत्पत्ति कर ब्रह्मा की रक्षा करने को कहा। इधर जब मधु-कैटभ को विष्णु-जिष्णु के आगमन का पता लगा, तब उन्होंने अपने स्वरूप को विष्णु-जिष्णु की ही तरह बना लिया। फिर वे ब्रह्मा के सम्मुख उपस्थित हुए और कठोर स्वर में बोले—हम दोनों परस्पर युद्ध करेंगे और तुम हमारे बीच में निर्णायक बनो ॥ ३६-३९ ॥

इसके बाद वे दोनों जल में प्रवेश कर गए और उन्होंने अपनी माया से जल को स्तम्भित कर दिया। वे दोनों विष्णु-जिष्णु से अभीप्सित युद्ध करने लगे। उनको युद्ध करते हुए दिव्य सौ वर्ष का समय बीत गया, परन्तु युद्ध के मद में वे दोनों युद्ध से विरत नहीं हुए ॥ ४०-४१ ॥

उन दोनों का आकार-प्रकार, रूप, गति एवं स्थिति आदि एक जैसा ही था और इसी समरूपता से

स तयोरन्तरं बुद्ध्वा ब्रह्मा दिव्येन चक्षुषा । पद्मकेसरजं सूक्ष्मं बबन्ध कवचन्तयोः ॥
आमेखलञ्च गात्रञ्च ततो मन्त्रमुदाहरत् ॥ ४३ ॥
जपतस्त्वभवत्कन्या विश्वरूपसमुत्थिता । पद्मेन्दुवदनप्रख्या पद्महस्ता शुभा सती ॥
तां दृष्ट्वा व्यथितौ दैत्यौ भयाद्वर्णविवर्ज्जितौ ॥ ४४ ॥
ततः प्रोवाच तां कन्यां ब्रह्मा मधुरया गिरा । काऽत्र त्वमवगन्तव्या ब्रूहि सत्यमनिन्दिते ॥ ४५ ॥
साम्ना सम्पूज्य सा कन्या ब्रह्माणं प्राञ्जलिस्तदा । मोहिनीं विद्धि मां मायां विष्णोः सन्देशकारिणीम् ॥ ४६ ॥
त्वया सङ्कीर्त्यमानाऽहं ब्रह्मन् प्राप्ता त्वरायुता । अस्याः प्रीतमना ब्रह्मा गौणं नाम चकार ह ॥ ४७ ॥
मया च व्याहृता यस्मात्त्वञ्चैव समुपस्थिता । महाव्याहृतिरित्येव नाम ते विचरिष्यति ॥ ४८ ॥
उत्थिता च शिरो भित्त्वा सावित्री तेन चोच्यते । एकानंशात्तु यस्मात्त्वमनेकांशा भविष्यसि ॥ ४९ ॥
गौणानि तावदेतानि कर्मजान्यपराणि च । नामानि ते भविष्यन्ति मत्प्रसादात् शुभानने ॥ ५० ॥
ततस्तौ पीड्यमानौ तु वरमेनमयाचताम् । अनावृतं नौ मरणं पुत्रत्वञ्च भवेत्तव ॥ ५१ ॥
तथेत्युत्त्वा ततस्तूर्णमनयद्यमसादनम् । अनयत् कैटभं विष्णुर्जिष्णुश्चाप्यनयन्मधुम् ॥ ५२ ॥
एवं तौ निहतौ दैत्यौ विष्णुना जिष्णुना सह । प्रीतेन ब्रह्मणा चाथ लोकानां हितकाम्यया ॥ ५३ ॥

---

व्याकुल मन होकर ब्रह्मा ध्यानमग्न हो गए । तब उन्होंने अपनी दिव्य दृष्टि से उनके रहस्य को समझा और कमल-केसर के सूक्ष्म तन्तु से बने कवच से उन दोनों के (विष्णु-जिष्णु) के मेखला और शरीर को बाँधकर मन्त्रों का पाठ करने लगे ॥ ४२-४३ ॥

मन्त्र जपते समय ब्रह्मा को एक विश्वरूप, पद्मेन्दुवदना, प्रियदर्शना, पद्महस्ता कन्या उत्पन्न हुई । उसे देखकर दोनों दैत्य व्याकुल हो गए और भय के कारण रंगहीन हो गए । ब्रह्मा ने उस कन्या से मधुर वाणी में कहा—'हे निष्कलंक ! आप कौन हैं, मैं आपको क्या समझूँ ?' ॥ ४४-४५ ॥

तब उस कन्या ने वेदोक्त विधिपूर्वक ब्रह्मा को नमन कर हाथ जोड़कर कहा—'मुझे आप विष्णु की सन्देशकारिणी मोहिनी माया समझें । हे ब्रह्मन् ! आपने मेरा स्मरण किया; इसलिए मैं तुरन्त यहाँ आ गई ।'

इससे मन में प्रीति होने पर ब्रह्मा ने उसका एक गौण नाम रखा । जब मैंने आपकी व्याहृति की तो आप तुरन्त उपस्थित हो गईं, इसलिए आपको महाव्याहृति के नाम से जाना जाएगा ॥ ४६-४८ ॥

आप मेरे सिर का भेदन करके उत्पन्न हुई हैं, इसलिए सावित्री भी कहलाएँगी । एकानंशा होने से आपको अनेकांशा भी कहा जाएगा । हे सुमुखि ! ये सभी आपके गौण नाम हुए, लेकिन मेरे प्रसाद से आपके कर्मजनित अन्य भी असंख्य नाम होंगे ॥ ४९-५० ॥

इधर युद्ध से थक कर उन दोनों दैत्यों (मधु-कैटभ) ने विष्णु-जिष्णु से वरदान चाहा कि उनकी मृत्यु खुले स्थान में हो और आप दोनों हमारे पुत्र हों । 'ऐसा ही हो' कहते हुए विष्णु ने कैटभ को यमसदन पहुँचा दिया और जिष्णु ने भी मधु को समाप्त कर दिया । इस प्रकार विष्णु-जिष्णु ने दोनों दैत्यों को नष्ट कर दिया । तब ब्रह्मा प्रसन्न होकर पुनः संसार के कल्याण की कामना से ध्यानमग्न हो गये ॥ ५१-५३ ॥

पुत्रत्वमीशेन यथा ह्यात्मा दत्तो निबोधत । विष्णुना जिष्णुना सार्द्धं मधुकैटभयोस्तथा ॥
सम्पराये व्यतिक्रान्ते ब्रह्मा विष्णुमभाषत ॥ ५४ ॥
अद्य वर्षशतं पूर्णं समयः प्रत्युपस्थितः । संक्षेपसंप्लवं घोरं स्वस्थानं यामि चाप्यहम् ॥ ५५ ॥
स तस्य वचसा देवः संहारमकरोत्तदा । महीं निस्थावरां कृत्वा प्रकृतिस्थांश्च जङ्गमान् ॥ ५६ ॥
यदि गोविन्द भद्रन्ते क्षिप्तस्ते यादसां पतिः । ब्रूहि यत् करणीयं स्यान्मया ते लक्ष्मिवर्द्धन ॥ ५७ ॥
बाढं श्रृणु त्वं हेमाभं पद्मयोने वचो मम । प्रसादो यस्त्वया लब्ध ईश्वरात् पुत्रलिप्सया ॥ ५८ ॥
तं तथा सफलं कृत्वा मत्तोऽभूदनृणो भवान् । चतुर्विधानि भूतानि सृज त्वं विसृजस्व वा ॥ ५९ ॥
अवाप्य संज्ञां गोविन्दात् पद्मयोनिः पितामहः । प्रजाः स्त्रष्टुमनास्तेपे तप उग्रं ततो महत् ॥ ६० ॥
तस्यैवन्तप्यमानस्य न किञ्चित्समवर्त्तत । ततो दीर्घेण कालेन दुःखात् क्रोधो व्यवर्द्धत ॥ ६१ ॥
सक्रोधाविष्टनेत्राभ्यामपतन्नश्रुबिन्दवः । ततस्तेभ्योऽश्रुबिन्दुभ्यो वातपित्तकफात्मकाः ॥ ६२ ॥
महाभागा महासत्त्वाः स्वस्तिकैरभ्यलङ्कृताः । प्रकीर्णकेशाः सर्पास्ते प्रादुर्भूता महाविषाः ॥ ६३ ॥
सर्पास्तथाऽग्रजान् दृष्ट्वा ब्रह्मात्मानमनिन्दत । अहो धिक् तपसा मह्यं फलमीदृशकं यदि ॥
लोकवैनाशिकी जज्ञे आदावेव प्रजा मम ॥ ६४ ॥

---

अब कृपया सुनिए कि प्रभु ने स्वयं को अपना ही पुत्रत्व कैसे दिया । विष्णु-जिष्णु के साथ जब मधु-कैटभ के युद्ध का अन्त हो गया, तब ब्रह्मा ने विष्णु से कहा कि आज सौ वर्ष पूर्ण होने का समय आ गया है। आप इस घोर संप्लव को समेट लीजिए और मैं भी अपने स्थान को जाता हूँ ॥ ५४-५५ ॥

ब्रह्मा के इस प्रकार कहने पर भगवान् विष्णु ने उस समस्त संप्लव को अपने में समेट लिया अर्थात् संहार कर दिया और पृथ्वी एवं प्रकृति को गतिशील कर दिया ॥ ५६ ॥

तब ब्रह्मा ने कहा—हे गोविन्द ! आपका कल्याण होवे । आपने इस समुद्र को शीघ्र ही सीमित कर दिया । हे लक्ष्मीवर्द्धन ! बताईये कि मैं आपका और कौन-सा कार्य करूँ? ॥ ५७ ॥

विष्णु जी ने कहा—ठीक है । हे स्वर्णवर्ण ! हे पद्मयोनि ब्रह्मा ! आप मेरे वचनों को सुनिये । आपने पुत्राभिलाषी होकर महादेवजी से जिस वरदान को प्राप्त किया है, उसे सफल करके ऋण से मुक्त हो जाइये । आप चतुर्विध जीवों की सृष्टि और उनका संहार कीजिये ॥ ५८-५९ ॥

श्रीगोविन्द से ज्ञान प्राप्त कर पद्मयोनि पितामह ब्रह्मा प्रजा के सृजन हेतु अति उग्र तप करने लगे । इस प्रकार बहुत समय तक तपस्या करते रहने पर भी कुछ नहीं हुआ, जिससे वे अत्यन्त दुःखी हुए ॥ ६०-६१ ॥

उस समय उनके क्रोधाविष्ट होने से नेत्रों से अश्रुबिन्दु गिरने लगे । उन अश्रुबिन्दुओं से वात-पित्त-कफात्मक महाविषैले सर्पों की उत्पत्ति हुई । वे सर्प बड़े फन वाले, स्वस्तिक और लम्बे बालों से युक्त थे और वे महासत्त्व स्वरूप थे ॥ ६२-६३ ॥

सर्वप्रथम सर्पों की उत्पत्ति होते देखकर ब्रह्मा ने अपनी निन्दा की और कहा कि मेरी तपस्या को धिक्कार है, जिसका फल यह हुआ कि प्रारम्भ में ही लोक का विनाश करने वाले जीवों की ही सृष्टि हुई ॥ ६४ ॥

तस्य तीव्राभवन्मूर्च्छा क्रोधामर्षसमुद्भवा । मूर्च्छाभितापेन तदा जहौ प्राणान् प्रजापतिः ॥ ६५ ॥
तस्याप्रतिमवीर्यस्य देहात् कारुण्यपूर्वकम् । आत्मैकादश ते रुद्राः प्रोद्भूता रुदतस्तथा ॥
रोदनात् खलु रुद्रास्ते रुद्रत्वं तेन तेषु तत् ॥ ६६ ॥
ये रुद्राः खलु ते प्राणा ये प्राणास्ते तदात्मकाः। प्राणाः प्राणभृतां ज्ञेयाः सर्वभूतेष्ववस्थिताः॥ ६७ ॥
अत्युग्रस्य महत्त्वस्य साधुना चरितस्य च । तस्य प्राणान् ददौ भूयस्त्रिशूली नीललोहितः ॥
ललाटात् पद्मयोनेस्तु प्रभुरेकादशात्मकः ॥ ६८ ॥
ब्रह्मणः सोऽददात् प्राणानात्मजः स तदा प्रभुः। प्रहृष्टवदनो रुद्रः किञ्चित् प्रत्यागतासवम् ॥
अभ्यभाषत्तदा देवो ब्रह्माणं परमं वचः ॥ ६९ ॥
उपयाचस्व मां ब्रह्मन् स्मर्त्तुमर्हसि चात्मनः । मां च वेत्थात्मजं रुद्रं प्रसादं कुरु मे प्रभो ॥ ७० ॥
श्रुत्वा त्विदं वचस्तस्य प्रभूतञ्च मनोगतम् । पितामहः प्रसन्नात्मा नेत्रे फुल्लाम्बुजप्रभैः ॥ ७१ ॥
ततः प्रत्यागतप्राणः स्निग्धगम्भीरया गिरा । उवाच भगवान् ब्रह्मा शुद्धजाम्बूनदप्रभः ॥ ७२ ॥
भो भो वद महाभाग आनन्दयसि मे मनः। को भवान् विश्वभूतिस्त्वं स्थित एकादशात्मकः ॥ ७३ ॥
एवमुक्तो भगवता ब्रह्मणाऽनन्ततेजसा । ततः प्रत्यवदद्रुद्रो ह्यभिवाद्यात्मजैः सह ॥ ७४ ॥
यत्ते वरमहं ब्रह्मन् याचितो विष्णुना सह । पुत्रो मे भव देवेति त्वत्तुल्यो वापि धूर्वहः ॥ ७५ ॥
लोकेषु विश्रुतैः कार्यं सर्वैर्विश्वात्मसम्भवैः । विषादन्त्यज देवेश लोकांस्त्वं स्रष्टुमर्हसि ॥ ७६ ॥

---

क्रोध के कारण उन्हें तीव्र मूर्च्छा हो गयी । मूर्च्छा के ताप से प्रजापति ने अपना प्राण त्याग दिया । तब उस अप्रतिम व पराक्रमी ब्रह्मा के शरीर से करुणापूर्वक रोते हुए एक साथ ग्यारह रुद्रों की उत्पत्ति हुई । रुदन करने के ही कारण वे रुद्र कहलाए और उन्होंने रुद्रत्व प्राप्त किया ॥ ६५-६६ ॥

जो रुद्र हैं, वह ही प्राण हैं और जो प्राण हैं, वह ही रुद्र हैं । सभी प्राणधारी-भूतों में वे ही प्राण के रूप में स्थित रहते हैं । पद्मयोनि ब्रह्मा के ललाटस्थल से उत्पन्न हुए उन एकादशात्मक प्रभु त्रिशूलधारी श्रीनीललोहित महादेव ने साधु आचरण करने वाले अतिशय महान् ब्रह्मा को पुनः प्राणदान दिया । आत्मज स्वरूप प्रसन्नवदन प्रभु रुद्र ने ब्रह्मा को प्राणदान दिया और प्राण के लौट आने पर ब्रह्मा से परम वचनों से कहा ॥ ६७-६९ ॥

हे ब्रह्मन् ! कृपया मुझसे कुछ मांगें और आपको स्वयं मेरा स्मरण करना चाहए । मुझे और मेरे पुत्र रुद्र को जानिए और हे भगवन् कृपया मुझ पर दया कीजिए ।' रुद्र के इस मनोनुकूल वचन को सुनकर ब्रह्मा को अति प्रसन्नता हुई और उनके दोनों नेत्र विकसित पद्म की भाँति खिल गये ॥ ७०-७१ ॥

तप्तस्वर्ण की तरह देदीप्यमान भगवान् ब्रह्मा ने प्राण लौट आने पर धीमे व गम्भीर स्वर में कहा—हे महाभाग ! आप कौन हैं, जो मेरे मन को इस प्रकार आनन्दित कर रहे हैं? और विश्वमूर्ति की तरह एकादश रूपों में स्थित हैं? आप स्पष्ट शब्दों में कहिये । अनन्त तेजस्वी भगवान् ब्रह्मा के इस प्रकार कहने पर रुद्र ने आत्मजों के साथ उनका अभिवादन किया और कहा ॥ ७२-७४ ॥

आपने और विष्णुजी ने मुझसे एक साथ जो वर माँगा था कि हे देव ! आप मेरे पुत्र हो जाएँ अथवा आपके तुल्य धुरन्धर पुत्र हो, तो हे विश्वात्मसम्भव ! लोक में प्रसिद्ध उन्हीं पुत्रों के द्वारा मैं आपका कार्य सम्पादन करूँगा।

एवं स भगवानुक्तो ब्रह्मा प्रीतमनाभवत् । रुद्रं प्रत्यवदद्भूयो लोकान्ते नीललोहितम् ॥ ७७ ॥
साहाय्यं मम कार्यार्थं प्रजाः सृज मया सह । बीजी त्वं सर्वभूतानां तत्प्रपन्नस्तथा भव ॥
बाढमित्येव तां वाणीं प्रतिजग्राह शङ्करः ॥ ७८ ॥
ततः स भगवान् ब्रह्मा कृष्णाजिनविभूषितः । मनोऽग्रे सोऽसृजद्देवो भूतानां धारणां ततः ॥
जिह्वां सरस्वतञ्चैव ततस्तां विश्वरूपिणीम् ॥ ७९ ॥
भृगुमङ्गिरसं दक्षं पुलस्त्यं पुलहं क्रतुम् । वसिष्ठञ्च महातेजाः ससृजे सप्त मानसान् ॥ ८० ॥
पुत्रानात्मसमानन्यान् सोऽसृजद्विश्वसम्भवान् । तेषां भूयोऽनुमार्गेण गावो वक्त्राद्विजज्ञिरे ॥ ८१ ॥
ओङ्कारप्रमुखान् वेदानभिमान्याश्च देवताः । एवमेतान् यथाप्रोक्तान् ब्रह्मा लोकपितामहः ॥ ८२ ॥
दक्षाद्यान् मानसान् पुत्रान् प्रोवाच भगवान् प्रभुः । प्रजाः सृजत भद्रं वो रुद्रेण सह धीमता ॥ ८३ ॥
अनुगम्य महात्मानं प्रजानां पतयस्तदा । वयमिच्छामहे देव प्रजाः स्रष्टुं त्वया सह ॥
ब्रह्मणस्त्वेष सन्देशस्तव चैव महेश्वर ॥ ८४ ॥
तैरेवमुक्तो भगवान् रुद्रः प्रोवाच तान् प्रभुः। ब्रह्मणश्चात्मजा मह्यं प्राणान् गृह्य च वै सुराः ॥ ८५ ॥
कृत्वाग्रजाग्रजानेतान् ब्राह्मणानात्मजान्मम । ब्रह्मादिस्तम्बपर्यन्तान् सप्तलोकान्ममात्मकान् ॥
भवन्तः स्रष्टुमर्हन्ति वचनान्मम स्वस्ति वः ॥ ८६ ॥

---

अतः हे देवेश ! विषाद त्याग कर आपको लोकों की रचना करनी चाहिए ॥ ७५-७६ ॥

यह सुनकर ब्रह्मा को प्रसन्नता प्राप्त हुई और उन्होंने प्रलय के समय नीललोहित स्वरूप में अभिव्यक्त होने वाले रुद्र से कहा—आप मेरे कार्य में सहायता कीजिये और मेरे साथ प्रजा की सृजन कीजिये । आप निखिल भूत और सर्व जगत् के बीज स्वरूप हैं, अतः इस कार्य के लिए उद्यत हो जाइये । शङ्कर ने कहा कि 'ऐसा ही हो' और यह कहकर ब्रह्मा की बात को मान गए ॥ ७७-७८ ॥

इसके बाद ब्रह्मा ने काले मृगचर्म से विभूषित होकर सर्वप्रथम मन को रचना की । फिर भूतों की धारणा और जिह्वा पर रहने वाली विश्वरूपिणी सरस्वती को बनाया । तब भृगु, अङ्गिरा, दक्ष, पुलस्त्य, पुलह, क्रतु, वसिष्ठ आदि सात महातेजवान मानस पुत्रों की उत्पत्ति की ॥ ७९-८० ॥

इनके अतिरिक्त विश्वसम्भव ब्रह्मा ने अपने समान अनेक पुत्रों की सृष्टि की । उसके बाद उनके मुख से गौओं की उत्पत्ति हुई । तदनन्तर ओंकार प्रमुख वेद और उनके अभिमानी देवताओं का सृजन हुआ । जगत के पितामह ब्रह्मा ने पूर्वोक्त दक्षादि मानस पुत्रों से कहा कि आप लोग बुद्धिमान् रुद्र के साथ मिलकर प्रजा की सृष्टि कीजिए ॥ ८१-८३ ॥

तब प्रजापतियों ने रुद्र का अनुगामी होकर कहा—हे देव ! हम लोगों की आपके साथ मिलकर प्रजा की सृष्टि करने की इच्छा है । हे महेश्वर ! आपके लिए भी ब्रह्मा का यही सन्देश है । उन लोगों के इस प्रकार कहने पर भगवान् रुद्र ने उन लोगों को इस प्रकार सम्बोधित किया—'हे ब्रह्मनन्दन देवगण ! आप लोगों में से जो अग्रज हैं, वो मुझसे प्राणों को लेकर मेरे वचनों को मान कर अन्य ब्रह्मपुत्रों के साथ ब्रह्मा से लेकर तृणपर्यन्त सातों लोकों की सृष्टि कीजिए । आप सबका कल्याण हो ॥ ८४-८६ ॥

तेनैवमुक्ताः प्रत्यूचुः रुद्रमाद्यन्त्रिशूलिनम् । यथाज्ञापयसे देव तथा तद्वै भविष्यति ॥ ८७ ॥
अनुमान्य महादेवं प्रजानां पतयस्तदा । ऊचुर्दक्षं महात्मानं भवान् श्रेष्ठः प्रजापतिः ॥
त्वां पुरस्कृत्य भद्रन्ते प्रजाः स्त्रक्ष्यामहे वयम् ॥ ८८ ॥
एवमस्त्विति वै दक्षः प्रत्यपद्यत भाषितम् । तैः सह स्त्रष्टुमारेभे प्रजाकामः प्रजापतिः ॥
सर्गस्थिते ततः स्थाणौ ब्रह्मा सर्गमथासृजत् ॥ ८९ ॥
अथास्य सप्तमेऽतीते कल्पे वै सम्बभूवतुः । ऋभुः सनत्कुमारश्च तपोलोकनिवासिनौ ॥
ततो महर्षीनन्यान् स मानसानसृजत् प्रभुः ॥ ९० ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे मधुकैटभोत्पत्तिविनाशवर्णनं नाम पञ्चविंशोऽध्यायः॥ २५ ॥

* * *

---

यह सुनकर उन लोगों ने त्रिशूलधारी आदिरुद्र से कहा—हे देव ! जैसी आपकी आज्ञा हो, वैसा ही होगा। इस प्रकार प्रजापतियों ने महादेव का अनुमोदन करके महात्मा दक्ष से कहा—आप ही सबमें श्रेष्ठ प्रजापति हैं। हमलोग आपको अपने आगे करके प्रजा की सृष्टि करेंगे ॥ ८७-८८ ॥

दक्ष ने भी 'ऐसा ही होवे' कहकर उनके कथन का समर्थन किया और उन लोगों के साथ प्रजा की कामना से (दक्ष) प्रजापति ने सृष्टि रचना प्रारम्भ की । रुद्रदेव को इस प्रकार सृष्टि रचना में लगे हुए देखकर ब्रह्मा भी सृष्टि कार्य में तत्पर हो गए । सप्तम कल्प के समाप्त हो जाने पर तप में रहने वाले ऋभु और सनत्कुमारों की उत्पत्ति हुए। उसके बाद ब्रह्मा ने अन्य ऋषि आदि मानस पुत्रों की सृष्टि की ॥ ८९-९० ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में मधुकैटभोत्पत्तिविनाशवर्णन नामक पचीसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ २५ ॥**

* * *

# अथ षड्विंशोऽध्यायः
## स्वरोत्पत्तिनिरूपणम्

सूत उवाच

अहो विस्मयनीयानि रहस्यानि महामते । त्वयोक्तानि यथातत्त्वं लोकानुग्रहकारणात् ॥ १ ॥
तत्र वै संशयो मह्यमवतारेषु शूलिनः । किं कारणं महादेवः कलिं प्राप्य सुदारुणम् ॥
हित्वा युगानि पूर्वाणि अवतारं करोति वै ॥ २ ॥
अस्मिन्मन्वन्तरे चैव प्राप्ते वैवस्वते प्रभो । अवतारं कथं चक्रे एतदिच्छामि वेदितुम् ॥ ३ ॥
न तेऽस्त्यविदितं किञ्चिदिह लोके परत्र च । भक्तानामुपदेशार्थं विनयात् पृच्छतो मम ॥
कथयस्व महाप्राज्ञ यदि श्राव्यं महामतम् ॥ ४ ॥

लोमश उवाच

एवं पृष्टोऽथ भगवान् वायुर्लोकहिते रतः । इदमाह महातेजा वायुर्लोकनमस्कृतः ॥ ५ ॥
एतद्गुप्ततमं लोके यन्मान्त्वं परिपृच्छसि । तत्सर्वं श्रृणु गाधेय उच्यमानं यथाक्रमम् ॥ ६ ॥

---

# छब्बीसवाँ अध्याय
## स्वरोत्पत्ति निरूपण

सूत जी ने कहा—हे महामति । आपने संसार के निवासियों पर दया करके जिन विस्मय पैदा करने वाले रहस्यों को तत्त्वतः कहा है, उनमें से जो महादेव के अवतार के सम्बन्ध में आपने कहा है उसमें हमें कुछ सन्देह रह गया है । ऐसा क्या कारण है कि, (तीन अन्य पूर्व युगों को छोड़कर) महादेव कठिन कलियुग काल में अवतार लेते हैं? हे प्रभो ! उसमें भी जब वैवस्वत मन्वन्तर आता है तब वे क्यों अवतरित होते हैं, हमारी यह जानने की इच्छा है । परलोक की या इस लोक की कोई भी बात ऐसी नहीं है जो आपको अविदित हो । हे महामति ! हे महापण्डित ! हम आपसे विनयपूर्वक पूछते हैं । यदि आप सुनाना उचित समझते हैं तो भक्तों के उपदेशार्थ आप यह हमसे कहिये ॥ १-४ ॥

लोमश ऋषि ने कहा—जब इस प्रकार भगवान् वायु से पूछा गया तब लोककल्याण करने वाले महातेज वायुदेव ने वायुलोक को नमस्कार करके कहा—'हे गाधेय ! आपने मुझसे जो पूछा है, वह अत्यन्त गुप्त कथा है; किन्तु उसे मैं क्रमपूर्वक कहता हूँ, आप सुनिये । पूर्व में जब दिव्य हजार वर्ष तक सम्पूर्ण जगत् एकार्णवाकार

पुरा ह्येकार्णवे वृत्ते दिव्ये वर्षसहस्रके । स्रष्टुकामः प्रजा ब्रह्मा चिन्तयामास दुःखितः ॥ ७ ॥
तस्य चिन्तयमानस्य प्रादुर्भूतः कुमारकः । दिव्यगन्धः सुधापेक्षी दिव्यां श्रुतिमुदीरयन् ॥ ८ ॥
अशब्दस्पर्शरूपान्तामगन्धां रसवर्ज्जिताम् । श्रुतिं ह्युदीरयन् देवो यामविन्दच्चतुर्म्मुखः ॥ ९ ॥
ततस्तु ध्यानसंयुक्तस्तप आस्थाय भैरवम् । चिन्तयामास मनसा त्रितयं कोऽन्वयन्त्विति ॥ १० ॥
तस्य चिन्तयमानस्य प्रादुर्भूतं तदक्षरम् । अशब्दस्पर्शरूपञ्च रसगन्धविवर्ज्जितम् ॥ ११ ॥
अथोत्तमं स लोकेषु स्वमूर्तिञ्चापि पश्यति । ध्यायन्वै स तदा देवमथैनं पश्यते पुनः ॥ १२ ॥
ते श्वेतमथ रक्तञ्च पीतं कृष्णं तदा पुनः । वर्णस्थं तत्र पश्येत न स्त्री न च नपुंसकम् ॥ १३ ॥
तत्सर्वं सुचिरं ज्ञात्वा चिन्तयन् हि तदक्षरम् । तस्य चिन्तयमानस्य कण्ठादुत्तिष्ठतेऽक्षरः ॥ १४ ॥
एकमात्रो महाघोषः श्वेतवर्णः सुनिर्मलः । स ओङ्कारो भवेद्वेदः अक्षरं वै महेश्वरः ॥ १५ ॥
ततश्चिन्तयमानस्य त्वक्षरं वै स्वयम्भुवः । प्रादुर्भूतं तु रक्तं तु स देवः प्रथमः स्मृतः ॥ १६ ॥
ऋग्वेदं प्रथमं तस्य त्वग्निमीळे पुरोहितम् । एतां दृष्ट्वा ऋचं ब्रह्मा चिन्तयामास वै पुनः ॥
तदक्षरं महातेजाः किमेतदिति लोककृत् ॥ १७ ॥
तस्य चिन्तयमानस्य तस्मिन्नथ महेश्वरः । द्विमात्रमक्षरं जज्ञे ईशित्वेन द्विमात्रिकम् ॥ १८ ॥
ततः पुनर्द्विमात्रं तु चिन्तयामास चाक्षरम् । प्रादुर्भूतं च रक्तं तच्छेदने गृह्य सा यजुः ॥ १९ ॥
इषे त्वोर्ज्जे त्वा वायवस्थ देवो वः सविता पुनः । ऋग्वेद एकमात्रस्तु द्विमात्रं तु यजुः स्मृतम् ॥ २० ॥

---

था, तब प्रजा कामना से ब्रह्मा दुःखी होकर चिन्तित हो गए । उनके चिन्तन से एक कुमार की उत्पत्ति हुई । वह दिव्य गन्ध से युक्त और अमृत की आकांक्षा वाला था । वह दिव्य श्रुतियों का उच्चारण कर रहा था ॥ ५-८ ॥

चतुर्मुख ब्रह्मा ने तब शब्द-स्पर्श-रूप-गन्ध और रस से हीन श्रुतियों का उच्चारण करके उसे प्राप्त किया । फिर उन्होंने ध्यानस्थ होकर तप एवं चिन्तन किया कि यह कुमार कौन है और इसके द्वारा कहा गया यह त्रिमूर्ति क्या है? उनके चिन्तन करने के परिणामस्वरूप शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गन्ध रहित अक्षर का प्रादुर्भाव हुआ। इसके अनन्तर ब्रह्मा ने लोक में अक्षर व अपनी मूर्ति का दर्शन प्राप्त किया । ध्यान करते हुए ब्रह्मा ने पुनः देखा कि वह देव-स्वरूप अक्षर सफेद, काले, लाल और पीले हैं और वे न तो स्त्री हैं न तो नपुंसक ॥ ९-१३ ॥

उन सम्पूर्ण अक्षरों को भली भाँति जानकर ब्रह्मा चिन्तनरत थे कि तभी उनके कण्ठ से एकमात्रात्मक, महाघोष रूप सुनिर्मल और श्वेत वर्ण अक्षर का प्रादुर्भाव हुआ । वही अक्षर ओंकार, वेद अथवा साक्षात् महेश्वर था। भगवान् स्वयम्भू पुनः अक्षर के विषय में चिन्ता करने लगे, तो एक रक्तवर्ण के अक्षर की उत्पत्ति हुई । यही रक्त अक्षर आदि देवता और ऋग्वेद का आदि मन्त्र—'अग्निमीळे पुरोहितम्' है । इस ऋचा का सात्क्षात्कार कर ब्रह्मा पुनः चिन्तामग्न हो गए कि यह क्या है? लोकनिर्माता तेजस्वी ब्रह्मा के इस प्रकार चिन्तन करते ही प्रभुता-सम्पन्न द्विमात्र अक्षर स्वरूप में महेश्वर का आविर्भाव हुआ ॥ १४-१८ ॥

तत्पश्चात् वे द्विमात्र वर्ण विषयक चिन्तन करने लगे, और तब ऋक्छंद से युक्त रक्तवर्ण अक्षर यजुः उत्पन्न हुआ । जिसके आदि में 'इषे त्वोर्जे' इत्यादि मन्त्र होते है । ऋग्वेद एकमात्रात्मक है और यजुः द्विमात्रात्मक होते हैं ॥ १९-२० ॥

ततो वेदं द्विमात्रं तु दृष्ट्वा चैव तदक्षरम् । द्विमात्रं चिन्तयन् ब्रह्मा त्वक्षरं पुनरीश्वरः ॥ २१ ॥
तस्य चिन्तयमानस्य चोङ्कारः सम्बभूव ह । ततस्तदक्षरं ब्रह्मा ओङ्कारं समचिन्तयत् ॥ २२ ॥
अथापश्यत्ततः पीतामृचं चैव समुत्थिताम् । अग्न आयाहि वीतये गृणानो हव्यदातये ॥ २३ ॥
ततस्तु स महातेजा दृष्ट्वा वेदानुपस्थितान् । चिन्तयित्वा च भगवांस्त्रिसन्ध्यं यत्त्रिरक्षरम् ॥
त्रिवर्णं यत् त्रिषवणमोङ्कारं ब्रह्मसंज्ञितम् ॥ २४ ॥
ततश्चैव त्रिसंयोगात् त्रिवर्णं तु तदक्षरम् । लक्ष्यालक्ष्यप्रदृश्यं च सहितं त्रिदिवं त्रिकम् ॥ २५ ॥
त्रिमात्रं त्रिपदं चैव त्रियोगं चैव शाश्वतम् । तस्मात्तदक्षरं ब्रह्मा चिन्तयामास वै प्रभुः ॥ २६ ॥
तस्मात्तदक्षरं सोऽथ ब्रह्मरूपं स्वयम्भुवः । चतुर्दशमुखं देवं पश्यते दीप्ततेजसम् ॥
तमोङ्कारं स कृत्वादौ विज्ञेयः स स्वयम्भुवः ॥ २७ ॥
चतुर्मुखमुखात्तस्मादजायन्त चतुर्दश । नानावर्णाः स्वरा दिव्यमाद्यं तच्च तदक्षरम् ॥
तस्मात् त्रिषष्टिवर्णा वै अकारप्रभवाः स्मृताः ॥ २८ ॥
ततः साधारणार्थाय वर्णानां तु स्वयम्भुवः । अकाररूप आदौ तु स्थितः स प्रथमः स्वरः ॥ २९ ॥
ततस्तेभ्यः स्वरेभ्यस्तु चतुर्दश महामुखाः । मनवः सम्प्रसूयन्ते दिव्या मन्वन्तरे स्वराः ॥ ३० ॥
चतुर्दशमुखो यश्च अकारो ब्रह्मसंज्ञितः । ब्रह्मकल्पः समाख्यातः सर्ववर्णः प्रजापतिः ॥ ३१ ॥
मुखात्तु प्रथमात्तस्य मनुः स्वायम्भुवः स्मृतः । अकारस्तु स विज्ञेयः श्वेतवर्णः स्वयम्भुवः ॥ ३२ ॥

---

उस अक्षर और वेद का साक्षात्कार करने के बाद स्वामी ब्रह्मा द्विमात्राक्षर की चिन्ता में रत हो गए । ब्रह्मा के चिन्तन से ओंकार का प्रादुर्भाव हुआ । तब ब्रह्मा उस अविनाशी अक्षर ओंकार के चिन्तन में लीन हो गए जिससे उन्होंने एक पीतवर्णी ऋचा का साक्षात्कार किया—'अग्न आयाहि वीतये गृणानो हव्यदातये' ॥ २१-२३ ॥

तब महातेजस्वी ब्रह्मा वेद को वहाँ उपस्थित देखकर ब्रह्मा संज्ञित, त्रिवर्णात्मक ओंकार का तीनों सन्ध्याओं में ध्यान करने लगे । तीन वर्णों के संयोग से बनने के कारण यह ओंकार त्रिवर्ण, लक्ष्यालक्ष्य प्रदृश्य, संहित, त्रिदिव स्वरूप, त्रिक्, तीन मात्राओं वाला, त्रिपद, त्रियोग और शाश्वत है । इसलिए प्रभु ब्रह्मा उसी अक्षर के चिन्तन में लग गए ॥ २४-२६ ॥

भगवान् स्वयम्भू ने उस दीप्त और तेजस आत्म स्वरूप ओंकार अक्षर को चौदह मुख वाला देखा । प्रारम्भ में उन्होंने ही ओंकार की उत्पत्ति की इसी कारण उन्हें स्वयम्भू कहा जाता है । फिर चतुर्मुख ब्रह्मा के मुखों से विभिन्न वर्णात्मक चौदह स्वरों की और आद्य दिव्य अक्षरों की उत्पत्ति हुई । ये सभी वर्ण 'अ'कार से उद्भूत हुए और इन वर्णों की संख्या तिरसठ है ॥ २७-२८ ॥

स्वयम्भू ने जिन साधारण वर्णो को देखा, 'अ' उन सभी के आदि में स्थित हुआ इसलिए वही प्रथम स्वर हुआ । उन चौदह स्वरों से मन्वन्तरों के अधिपति दिव्य चौदह मनुओं की उत्पत्ति हुई । 'अ'कार ही चौदह मुखवाला ब्रह्म, ब्रह्मकल्प, सर्ववर्ण और प्रजापति के रूप में विख्यात है । उनके मुख से सर्वप्रथम स्वायम्भुव मनु उत्पन्न हुए । ये स्वयंभू 'अ'कार स्वरूप और श्वेतवर्ण कहे गए हैं ॥ २९-३२ ॥

द्वितीयात्तु मुखात्तस्य आकारो वै मुखः स्मृतः। नाम्ना स्वारोचिषो नाम वर्णः पाण्डुर उच्यते ॥ ३३ ॥
तृतीयात्तु मुखात्तस्य इकारो यजुषां वरः । यजुर्मयः स चादित्यो यजुर्वेदो यतः स्मृतः ॥ ३४ ॥
ईकारः स मनुर्ज्ञेयो रक्तवर्णः प्रतापवान् । ततः क्षत्रं प्रवर्त्तन्त तस्माद्रक्तस्तु क्षत्रियः ॥ ३५ ॥
चतुर्थात्तु मुखात्तस्य उकारः स्वर उच्यते । वर्णतस्तु स्मृतस्ताम्रः स मनुस्तामसः स्मृतः ॥ ३६ ॥
पञ्चमात्तु मुखात्तस्य ऊकारो नाम जायते । पीतको वर्णतश्चैव मनुश्चापि चरिष्णवः ॥ ३७ ॥
ततः षष्ठान्मुखात्तस्य ओङ्कारः कपिलः स्मृतः। वरिष्ठश्च ततः षष्ठो विजयः स महातपाः॥ ३८ ॥
सप्तमात्तु मुखात्तस्य ततो वैवस्वतो मनुः । ॠकारश्च स्वरस्तत्र वर्णतः कृष्ण उच्यते ॥ ३९ ॥
अष्टमात्तु मुखात्तस्य ॠकारः श्यामवर्णतः । श्यामाक्षरसवर्णश्च ततः सावर्णिरुच्यते ॥ ४० ॥
मुखात्तु नवमात्तस्य ऌकारो नवमः स्मृतः । धूम्रो वै वर्णतश्चापि धूम्रश्च मनुरुच्यते ॥ ४१ ॥
दशमात्तु मुखात्तस्य ॡकारः प्रभुरुच्यते । समश्चैव सवर्णश्च बभौ सावर्णिको मनुः ॥ ४२ ॥
मुखादेकादशात्तस्य एकारो मनुरुच्यते । पिशङ्गो वर्णतश्चैव पिशङ्गी वर्ण उच्यते ॥ ४३ ॥
द्वादशात्तु मुखात्तस्य ऐकारो नाम उच्यते । पिशङ्गो भस्मवर्णाभः पिशङ्गी मनुरुच्यते ॥ ४४ ॥
त्रयोदशान्मुखात्तस्य ओकारो वर्ण उच्यते । पञ्चवर्णसमायुक्त ओकारो वर्ण उत्तमः ॥ ४५ ॥
चतुर्दशमुखात्तस्य औकारो वर्ण उच्यते । कर्बूरो वर्णतश्चैव मनुः सावर्णिरुच्यते ॥ ४६ ॥

---

इसी प्रकार द्वितीय मुख से स्वारोचिष मनु की उत्पत्ति हुई जो आकार स्वरूप हैं और इनका वर्ण पाण्डुर वर्ण है । फिर तीसरे मुख से इकार की उत्पत्ति हुई । यह यजुः-श्रेष्ठ, यजुर्मय, आदित्यस्वरूप और यजुर्वेद कहा जाता है । ईकार प्रतापवान् साक्षात् मनु का स्वरूप है और रक्त वर्ण है । इसी से रक्त वर्ण क्षत्रिय का जन्म हुआ है ॥ ३३-३५ ॥

फिर चौथे मुख से 'उ'कार स्वर उत्पन्न हुआ, जिसका वर्ण ताम्र के समान है और वह मनु 'तामस' कहे जाते है । पाँचवें मुख से 'ऊ'कार की उत्पत्ति हुई । इसका वर्ण पीला है और 'चरिष्णु' मनु कहलाते हैं।

छठवें मुख से कपिल वर्ण वाले ओंकार का प्रादुर्भाव हुआ । इसके मनु महातपा एवं वरिष्ठ 'विजय' कहे जाते हैं ॥ ३६-३८ ॥

सातवें मुख से वैवस्वत मनु की उत्पत्ति हुई । इससे ऋकार उत्पन्न हुआ जो कृष्ण वर्ण था । काले वर्ण के ऋक् स्वरूप 'वैवस्वत मनु' की उत्पत्ति हुई । अष्टम मुख से श्याम वर्ण के ॠकार की उत्पत्ति हुई एवं श्यामाक्षर वर्ण के कारण मनु 'सावर्णि' कहे गए । नौंवें मुख से नवम ऌकार की उत्पत्ति हुई । यह धूम्र वर्णी है और इसके मनु भी धूम्र कहे जाते हैं । दसवें मुँह से ॡकार का उद्भव हुआ । यह भी ऌकार के समान धूम्र वर्ण का है और मनु 'सावर्णिक' कहे जाते हैं ॥ ३९-४२ ॥

ग्यारहवें मुख से पिशङ्ग वर्णी एकार की उत्पत्ति हुई और पिशङ्ग वर्ण के कारण मनु 'पिशङ्गी' हुए । बारहवें मुख से भी पिशङ्ग वर्णी और भस्म के समान ऐकार निकला और मनु 'पिशंगी' कहे गए । तेरहवें मुख से पाँच वर्णों से युक्त उत्तम वर्ण वाला ओकार उत्पन्न हुआ और वह ओकार मनु उत्तम कहे गए । चौदहवें मुख से

इत्येते मनवश्चैव स्वरा वर्णाश्च कल्पतः । विज्ञेया हि यथातत्त्वं स्वरतो वर्णतस्तथा ॥ ४७ ॥
परस्परसवर्णाश्च स्वरा यस्माद् वृता हि वै । तस्मात्तेषां सवर्णत्वादन्वयस्तु प्रकीर्तितः ॥ ४८ ॥
सवर्णाः सदृशाश्चैव यस्माज्जातास्तु कल्पजाः । तस्मात् प्रजानां लोकेऽस्मिन् सवर्णाः सर्वसन्धयः ॥ ४९ ॥
भविष्यन्ति यथाशैलं वर्णाश्च न्यायतोऽर्थतः । अभ्यासात्संधयश्चैव तस्माज्ज्ञेयाः स्वरा इति ॥ ५० ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे स्वरोत्पत्तिनिरूपणं नाम षड्विंशोऽध्यायः ॥ २६ ॥

* * *

---

कर्बुर वर्ण औकार की उत्पत्ति हुई और मनु सावर्णि कहे गए। प्रत्येक कल्प में इसी तरह मनु और स्वर वर्णों का इसी प्रकार का स्वरूप होता है जो स्वर और वर्ण के अनुरूप यथार्थतः ज्ञातव्य हैं ॥ ४३-४७ ॥

ये सभी स्वर परस्पर समान वर्ण के अनुसार उत्पन्न हुए हैं अतः वर्ण की समानता के कारण उनका परस्पर अन्वय होता है। प्रत्येक कल्प में इनका आकार और वर्ण एक समान होता है और यही कारण है कि इस प्रजालोक में सभी सन्धियाँ सवर्ण होती हैं। भविष्य में भी ये वर्ण न्यायपूर्ण एवं सार्थक होंगे इसलिए अभ्यास के कारण इन सन्धियों को स्वर भी कहा जाता है ॥ ४८-५० ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में स्वरोत्पत्ति निरूपण नामक छब्बीसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ २६ ॥**

* * *

# अथ सप्तविंशोऽध्यायः

## महादेवतनुवर्णनम्

ऋषय ऊचुः

अस्मिन् कल्पे त्वया चोक्तः प्रादुर्भावो महात्मनः । महादेवस्य रुद्रस्य साधकैर्मुनिभिः सह ॥ १ ॥

सूत उवाच

उत्पत्तिरादिसर्गस्य मया प्रोक्ता समासतः । विस्तारेणास्य वक्ष्यामि नामानि तनुभिः सह ॥ २ ॥
पत्नीषु जनयामास महादेवः सुतान् बहून् । कल्पेऽष्टमे व्यतीते तु यस्मिन् कल्पे तुतच्छृणु ॥ ३ ॥
कल्पादौ चात्मनस्तुल्यं सुतं प्रध्यायतः प्रभोः । प्रादुरासीत्ततोऽङ्केऽस्य कुमारो नीललोहितः ॥
तं दधे सुस्वरं घोरं निर्दहन्निव तेजसा ॥ ४ ॥
दृष्ट्वा रुदन्तं सहसा कुमारं नीललोहितम् । किं रोदिषि कुमारेति ब्रह्मा तं प्रत्यभाषत ॥ ५ ॥
सोऽब्रवीद्देहि मे नाम प्रथमं वै पितामह । रुद्रस्त्वं देव नाम्नाऽसि इत्युक्तः सोऽरुदत्पुनः ॥ ६ ॥
किं रोदिषीति तं ब्रह्मा रुदन्तं पुनरब्रवीत् । नाम देहि द्वितीयं मे इत्युवाच स्वयम्भुवम् ॥ ७ ॥

---

# अध्याय २७

## महादेव के शरीर का वर्णन

ऋषिगणों ने कहा—आपने इस कल्प में भगवान् के प्रकट होने का भी वर्णन किया है । भगवान् महादेव और भगवान् रुद्र के साथ साधक और ऋषि भी थे ॥ १ ॥

श्रीसूत जी ने कहा—मैंने मूल सृष्टि की उत्पत्ति का संक्षेप में वर्णन किया है । अब मैं उनके शरीर सहित उनके नामों का विस्तारपूर्वक वर्णन करूँगा । आठवें कल्प के व्यतीत हो जाने पर भगवान् शिव ने अपनी पत्नियों से कई पुत्रों को उत्पन्न किया । अब उसके बारे में सुनिए ॥ २-३ ॥

कल्प के प्रारम्भ में प्रभु ब्रह्मा अपने समान पुत्र प्राप्ति की कामना में ध्यानमगन थे तभी उनकी गोद में एक नीललोहित कुमार का प्राकट्य हुआ । वह कुमार तेज जलती हुई अग्नि के समान घोर किन्तु सुस्वर रुदन कर रहा था । उस नीललोहित कुमार को इस प्रकार रुदन करते हुए देखकर ब्रह्मा ने पूछा—तुम क्यों रो रहे हो । तब कुमार ने कहा—हे पितामह ! आप पहले मेरा नामकरण कीजिये । पितामह ने कहा—तुम्हारा नाम रुद्र होगा । इस पर वह फिर से रोने लगा ॥ ४-६ ॥

इसी प्रकार बार-बार ब्रह्मा ने नामकरण किया और वह बार-बार अगले नामकरण हेतु रुदन करता रहा।

भवस्त्वं देव नाम्नासि इत्युक्तः सोऽरुदत्पुनः । किं रोदिषीति तं ब्रह्मा प्रत्युवाचाथ शङ्करम् ॥ ८ ॥
तृतीयं देहि मे नाम इत्युक्तः प्रत्युवाच तम् । शिवस्त्वं देव नाम्नाऽसि इत्युक्तःसोऽरुदत्पुनः॥ ९ ॥
किं रोदिषीति तं ब्रह्मा रुदन्तं पुनरब्रवीत् । चतुर्थं देहि मे नाम इत्युवाच स्वयम्भुवम् ॥ १० ॥
पशूनां त्वं पतिर्देव इत्युक्तः सोऽरुदत्पुनः । किं रोदिषीति तं ब्रह्मा रुदन्तं पुनरब्रवीत् ॥ ११ ॥
पञ्चमं देहि मे नाम इत्युक्तः प्रत्युवाच तम् । ईशस्त्वं देव नाम्नासि इत्युक्तः सोऽरुदत्पुनः ॥ १२ ॥
किं रोदिषीति तं ब्रह्मा रुदन्तं पुनरब्रवीत् । षष्ठं मे नाम देहीति इत्युवाचाथ तं प्रभुम् ॥ १३ ॥
भीमस्त्वं देव नाम्नासि इत्युक्तः सोऽरुदत्पुनः । किं रोदिषीति तं ब्रह्मा रुदन्तं पुनरब्रवीत् ॥ १४ ॥
सप्तमं देहि मे नाम इत्युक्तः प्रत्युवाच तम् । उग्रस्त्वं देव नाम्नासि इत्युक्तः सोऽरुदत्पुनः ॥ १५ ॥
किं रोदिषीति तं ब्रह्मा रुदन्तं पुनरब्रवीत् । अष्टमं देहि मे नाम त्वं विभो पुनरब्रवीत् ॥
महादेवस्तु नाम्नाऽसि इत्युक्तो विरराम ह ॥ १६ ॥
लब्ध्वा नामानि चैतानि ब्रह्मणो नीललोहितः । प्रोवाच नाम्नामेतेषां भूतानि प्रदिशेति ह ॥ १७ ॥
ततोऽभिसृष्टास्तनव एषां नाम्नां स्वयम्भुवा । सूर्यो मही जलं वह्निर्वायुराकाशमेव च ॥ १८ ॥
दीक्षितो ब्राह्मणश्चन्द्र इत्येते ब्रह्मधातवः । तेषु पूज्यश्च वन्द्यः स्याद्रुद्रस्तान्न हिनस्ति वै ॥ १९ ॥
ततोऽब्रवीत् पुनर्ब्रह्मा तं देवं नीललोहितम् । द्वितीयं नामधेयन्ते मया प्रोक्तं भवेति यत् ॥
एतस्यापो द्वितीया ते तनुर्नाम्ना भविष्यति ॥ २० ॥
इत्युक्ते यत् स्थिरं तस्य शरीरस्थं रसात्मकम् । तद्विवेश ततस्तोयं तस्मादापो भवः स्मृतः ॥ २१ ॥
यस्माद्भवन्ति भूतानि ताभ्यस्ता भावयन्ति च । भवनाद्भावनाच्चैव भूतानां सम्भवः स्मृतः ॥ २२ ॥
तस्मान्मूत्रं पुरीषञ्च नाप्सु कुर्वीत सर्वदा । न स्नायेदप्सु नग्नश्च न निष्ठीवेत् कदाचन ॥ २३ ॥

---

इस तरह से ब्रह्मा ने उसके आठ नामकरण किए—१. रुद्र, २. भव, ३. शिव, ४. पशुपति, ५. ईश, ६. भीम, ७. उग्र, एवं ८. महादेव । इतना कहकर ब्रह्मा ने विराम ले लिया ॥ ७-१६ ॥

नीललोहित ने ब्रह्मा से इस प्रकार आठ नामों की प्राप्ति होने के बाद कहा कि अब आप इन नामों के लिए स्थान बताइए । तब स्वयम्भू ने आठ नामों के लिए सूर्य, मही, जल, वह्नि, वायु, आकाश, दीक्षित ब्राह्मण और चन्द्र राशि—इन आठ ब्रह्म रूप स्थानों की सृष्टि की । इन स्थानों (मूर्तियों) में जो लोग रुद्र का पूजन अथवा उनकी वन्दना करते हैं, रुद्रदेवता उनको प्रताड़ित नहीं करते ॥ १७-१९ ॥

इसके बाद ब्रह्मा ने नीललोहित से कहा—मेरे द्वारा आपका दूसरा नाम भव कहा गया है अतः आपका दूसरा शरीर जल तत्त्व का होगा । ऐसा कहने पर उनके शरीर में जो रसात्मक स्थिर पदार्थ था उसमें जल प्रविष्ट हुआ और इसी कारण से जल को भव के नाम से भी जाना जाता है ॥ २०-२१ ॥

जिससे सभी प्राणियों की उत्पत्ति होती है और उससे सभी का पोषण होता है, अतः भवन-भावन सम्बन्ध होने के कारण जल ही जीवों का कारण कहा जाता है । इसलिए जल में मल-मूत्र का विसर्जन नहीं करना चाहिए । नग्न होकर जल में स्नान नहीं करना चाहिए और न तो जल में नग्न होकर बैठना ही चाहिए ॥ २२-२३ ॥

मैथुनं नैव सेवेत शिरःस्नानञ्च वर्जयेत् । न प्रीतः परिचक्षीत वहन्न संस्थितोऽपि वा ॥ २४ ॥
मेध्यामेध्यशरीरत्वान्नैव दुष्यन्त्यपः क्वचित् । विवर्णरसगन्धाश्च अल्पाश्च परिवर्जयेत् ॥ २५ ॥
अपां योनिः समुद्रश्च तस्मात्तं कामयन्ति ताः । मेध्याश्चैवामृताश्चैव भवन्ति प्राप्य सागरम् ॥ २६ ॥
तस्मादपो न रुन्धीत समुद्रं कामयन्ति ताः । न हिनस्ति भवो देवः सदैवं योऽप्सु वर्त्तते ॥ २७ ॥
ततोऽब्रवीत् पुनर्ब्रह्मा तं देवं कृष्णलोहितम् । शर्वस्त्वमिति यन्नाम तृतीयं समुदाहृतम् ॥
तस्य भूमिस्तृतीया तु तनुर्नाम्ना भवत्वियम् ॥ २८ ॥
इत्युक्ते यत् स्थिरं तस्य शरीरस्यास्थिसंज्ञितम् । तद्विवेश ततो भूमिस्तस्माद्भूः शर्व उच्यते ॥ २९ ॥
तस्मात् कुर्वीत नो विद्वान् पुरीषम्मूत्रमेव वा । न च्छायायां न सोपाने स्वच्छायां नापिमेहयेत्॥ ३० ॥
शिरः प्रावृत्य कुर्वीत अन्तर्द्धाय तृणैर्महीम् । य एवं वर्त्तते भूमौ तं शर्वो न हिनस्ति वै ॥ ३१ ॥
ततोऽब्रवीत्पुनर्ब्रह्मा तं देवं नीललोहितम् । ईशान इति यत्प्रोक्तं चतुर्थं नाम ते मया ॥ ३२ ॥
चतुर्थस्य चतुर्थी स्याद्वायुर्नाम्ना तनुस्तव । इत्युक्ते यच्छरीरस्थं पञ्चधा प्राणसंज्ञितम् ॥ ३३ ॥

---

जल में मैथुन नहीं करना चाहिए और ना ही उलटा होकर स्नान करना चाहिए । उसे यह देखकर प्रसन्न नहीं होना चाहिए कि जल स्थिर है या बहता हुआ है ॥ २४ ॥

पवित्र या अपवित्र शरीर के कारण भी जल कभी दूषित नहीं होता । गन्दे, विरस, दुर्गन्ध युक्त और अल्प जल को छोड़ देना चाहिए ॥ २५ ॥

जल का उद्गम स्थान समुद्र है अतः जलराशि को समुद्र में पहुँचने की इच्छा रहती है । सागर में पहुँच कर जल पवित्र और अमृततुल्य हो जाता है ॥ २६ ॥

बहते हुए जल को अवरुद्ध नहीं करना चाहिए क्योंकि उसे समुद्र में जाने की कामना रहती है । इस प्रकार जलतत्त्व को समझते हुए जो विद्यमान रहते हैं, उनका उत्पीड़न भव देवता नहीं करते ॥ २७ ॥

तदनन्तर ब्रह्मा ने कृष्णलोहित से कहा—तीसरा नाम जो मैंने आपसे कहा है वह यह है कि आप शर्व हैं । आपका शरीर भूमि तत्त्व का होगा ॥ २८ ॥

यह कहने पर भूमि तत्त्व उनके शरीर के अस्थि नामक स्थिर पदार्थ में प्रविष्ट हो गया । इसलिए भूमि को शर्व भी कहा जाता है ॥ २९ ॥

इसलिए ज्ञानवान् व्यक्ति को छाया, सोपान अथवा स्वच्छ स्थान में पुरीष-मूत्र आदि का विसर्जन नहीं करना चाहिए । पहले सिर से नमन कर तब तृण रख कर पुरीषादि का विसर्जन करे । पृथ्वी के सम्बन्ध में जो ऐसा जानते हैं, शर्व देवता उसका अहित नहीं करते ॥ ३०-३१ ॥

ब्रह्मा ने पुनः नीललोहित से कहा—मैंने आपका चौथा नाम 'ईशान' कहा है । आपका वह चौथा शरीर वायु तत्त्व का होगा ॥ ३२ ॥

ब्रह्मा के ऐसा कहते ही उनके शरीर में जो प्राण एवं अपान आदि पंच वायु नामक स्थिर पदार्थ थे, उनमें

विवेश तं तदा वायुरीशानो वायुरुच्यते । तस्मादेनं परिवदेदायतं वायुमीश्वरम् ॥
एवं युक्तामथेशानो नैव देवो हिनस्ति तम् ॥ ३४ ॥
ततोऽब्रवीत् पुनर्ब्रह्मा तं देवं धूम्रलोहितम् । यत्ते पशुपतीत्युक्तं मया नामेह पञ्चमम् ॥
पञ्चमी पञ्चमस्यैव तनुर्नाम्नाऽग्निरस्तु ते ॥ ३५ ॥
इत्युक्ते यच्छरीरस्थं तेजस्तस्योपसंज्ञितम् । विवेश तत्तदा ह्यग्निस्तस्मात्पशुपतिः पतिः ॥ ३६ ॥
चन्द्रमास्तु स्मृतः सोमस्तस्याऽऽत्मा ह्योषधीगणः । एवं यो वर्त्तते विद्वान् सदा पर्वणि पर्वणि ॥
न हन्ति तं महादेव एवं वन्देत तं प्रभुम् ॥ ३७ ॥
गोपायति दिवादित्यः प्रजा नक्तं तु चन्द्रमाः । एकरात्रे समेयातां सूर्य्याचन्द्रमसावुभौ ॥
अमावास्यानिशायां तु तस्यां युक्तः सदा वसेत् ॥ ३८ ॥
तत्राविष्टं सर्वमिदं तनुभिर्नामभिः सह । एकाकी यश्चरत्येषः सूर्य्योऽसौ चन्द्र उच्यते ॥ ३९ ॥
सूर्य्यस्य यत् प्रकाशेन वीक्ष्यन्ते चक्षुषा प्रजाः । शुक्लात्मा संस्थितो रुद्रः पिबत्यम्भो गभस्तिभिः ॥ ४० ॥
अद्यते पीयते चैवाप्यन्नपानात्मकानि या । तनुरात्मभवा सा वै देहेष्वेवोपचीयते ॥ ४१ ॥

---

वायु प्रविष्ट हो गया । इसलिए वायु को 'ईशान' भी कहा जाता है । जो व्यक्ति इस विराट् वायुतत्त्व को जानते हुए इनकी बन्दना करते हैं, ईशान देव उनको प्रताड़ित नहीं करते ॥ ३३-३४ ॥

अब ब्रह्मा ने धूम्रलोहित से कहा—मैंने आपका पाँचवाँ नाम 'पशुपति' रक्खा है, अतः वह पाँचवाँ शरीर अग्नितत्त्व का होगा ॥ ३५ ॥

जब उन्होंने ऐसा कहा तब उनके शरीर में स्थित तेज नामक संज्ञा के स्थिर तत्त्व में अग्नितत्त्व का प्रवेश हो गया । इसी कारण अग्नि को 'पशुपति' भी कहा जाता है ॥ ३६ ॥

चन्द्रमा को सोम कहा जाता है और औषधियाँ उनकी आत्मा हैं । जो विद्वान् इस तत्त्व को भली भाँति समझ जाता है और प्रत्येक पर्व में उनकी वन्दना करता है, महादेव उसको प्रताड़ित नहीं करते । अतः महादेव की वन्दना करनी चाहिए ॥ ३७ ॥

सूर्य दिन के समय और चन्द्रमा रात के समय प्रजाओं की अभिरक्षा करते हैं । जब किसी एक रात्रि में आदित्य और चन्द्र एकत्र रहते हैं, तो उसे अमावस्या कहते हैं । इस अमावस्या तिथि में मनुष्य को युक्ताचरण करते रहना चाहिए ॥ ३८ ॥

क्योंकि ब्रह्म में नाम रूप के साथ सारा जगत् निहित है । जो अकेले संचरण करते हैं वे सूर्य और चन्द्र कहलाते हैं ॥ ३९ ॥

सूर्य के जिस प्रकाश में प्रजागण अपने नेत्रों द्वारा देखते हैं उस शुक्लात्मा में रुद्र देव स्थित होकर अपनी किरणों द्वारा जल का पान (शोषण) करते हैं ॥ ४० ॥

जो भी अन्न एवं जल आदि खाने-पीने द्वारा शरीर में जाते हैं वे पचने के बाद शरीर में आत्मसात् हो जाते हैं ॥ ४१ ॥

यया धत्ते प्रजाः सर्वाः स्थिरीभूतेन चेतसा । पार्थिवी सा तनुस्तस्य शार्वी धारयति प्रजाः ॥ ४२ ॥
यावत् स्थिता शरीरेषु भूतानां प्राणवृत्तिभिः। वाय्वात्मिका तु ऐशानी सा प्राणाः प्राणिना सह ॥ ४३ ॥
पीताशितानि पचति भूतानां जठरेषु या । ततः पाशुपती तस्य पाचिका शक्तिरुच्यते ॥ ४४ ॥
यानीह सुषिराणि स्युर्देहेष्वन्तर्गतानि वै । वायोः सञ्चरणार्थाय सा भीमा चोच्यते तनुः ॥ ४५ ॥
वैतानदीक्षितानां तु या स्थितिर्ब्रह्मवादिनाम् । तनुरुग्रात्मिका सा तु तेनोग्रो दीक्षितः स्मृतः ॥ ४६ ॥
यत्तु सङ्कल्पकं तस्य प्रजास्विह समं स्थितम् । सा तनुर्म्मानसी तस्य चन्द्रमाः प्राणिषु स्थितः ॥ ४७ ॥
नवो नवो भवति हि जायमानः पुनः पुनः । नीयते यो यथाकामं विबुधैः पितृभिः सह ॥
महादेवोऽमृतात्माऽसौ ह्यम्भयश्चन्द्रमाः स्मृतः ॥ ४८ ॥
तस्य वा प्रथमा नाम्ना तनू रौद्री प्रकीर्तिता । पत्नी सुवर्चला तस्य पुत्रस्तस्याः शनैश्चरः ॥ ४९ ॥
भवस्य या द्वितीया तु तनुरापः स्मृता तु वै । तस्योषाऽत्र स्मृता पत्नी पुत्रश्चाप्युशना स्मृतः ॥ ५० ॥
शर्वस्य या तृतीया तु नाम भूमिस्तनुः स्मृता । पत्नी तस्य विकेशीति पुत्रश्चाङ्गारकः स्मृतः ॥ ५१ ॥
ईशानस्य चतुर्थस्य स्वर्गतस्य च या तनुः । तस्य पत्नी शिवा नाम पुत्रश्चास्य मनोजवः ॥ ५२ ॥
नाम्ना पशुपतेर्या तु तनुरग्निर्द्विजैः स्मृता । तस्य पत्नी स्मृता स्वाहा स्कन्दश्चापि सुतःस्मृतः ॥ ५३ ॥

---

भगवान् स्थिर चित्त होकर जिस शरीर द्वारा प्रजाओं का भरण-पोषण करते हैं, वह पार्थिव शरीर ही उनकी शार्वी पार्थिव मूर्ति है जो प्रजा को धारण करती है ॥ ४२ ॥

जब तक वायु प्राण-वृत्ति के साथ भूतों के शरीर में निवास करता है, तब तक वह ऐशानी अर्थात् वायु रूपी प्राण प्राणियों की जीवनी शक्ति है ॥ ४३ ॥

जो शरीर जीवों के जठर में भोजन को पचाता है, वही पाचन शक्ति उनका पशुपति रूप है । वायु के संचरण के लिए शरीर के भीतर जितने रन्ध्र हैं, वे ही उनका भीम रूप हैं ॥ ४४-४५ ॥

यज्ञ दीक्षित ब्रह्मवादियों की जो वृत्ति है वही उनका उग्रात्मिका स्वरूप है । उनका वह उग्र शरीर यजमान है और सभी प्रजाओं में समभाव से स्थित उन देव का संकल्प उनका सोम रूपी मानस शरीर है । इनका यह शरीर बार-बार प्रादुर्भूत होता है और नित्य नवीन है एवं वह बार-बार अपनी इच्छा से देवताओं और पितरों द्वारा ले जाया जाता है । इसलिए भगवान् महादेव को ही अमृतात्मा एवं जलमय चन्द्रमा कहा जाता है ॥ ४६-४८ ॥

रौद्र नाम से वर्णित उनके प्रथम शरीर के स्वरूप की पत्नी सुवर्चला हैं, जिनके पुत्र शनैश्चर हैं । दूसरा जो भव नामक शरीर है वह जलात्मक है, उनकी पत्नी ऊषा देवी हैं और पुत्र उशना हैं ॥ ४९-५० ॥

महादेव का जो शर्व नामक भूमि स्वरूप कहा गया है उसकी पत्नी विकेशी हैं और पुत्र अंगारक कहे गए हैं । उनका चौथा ईशान नामक शरीर जो स्वर्गगत है, उनकी पत्नी शिवा हैं और पुत्र मनोजव हैं ॥ ५१-५२ ॥

पाशुपत नामक महादेव का जो (पाँचवाँ) अग्नि शरीर है उसकी पत्नी स्वाहा कही गई हैं और पुत्र स्कन्द कहे गए हैं ॥ ५३ ॥

नाम्ना षष्ठस्य या भीमा तनुराकाश उच्यते । दिशः पत्न्यः स्मृतास्तस्य स्वर्गश्चास्य सुतःस्मृतः ॥ ५४ ॥
उग्रा तनुः सप्तमी या दीक्षितैर्ब्राह्मणैः स्मृता । दीक्षा पत्नी स्मृता तस्य सन्तानः पुत्र उच्यते ॥ ५५ ॥
नाम्नाऽष्टमस्य महतस्तनुर्या चन्द्रमाः स्मृतः । पत्नी तु रोहिणी तस्य पुत्रश्चास्य बुधःस्मृतः ॥ ५६ ॥
इत्येतास्तनवस्तस्य नामभिः परिकीर्तिताः । तास्तु वन्द्य नमस्याश्च प्रतिनाम तनूषु वै ॥ ५७ ॥
भक्तेः सूर्येऽप्सु पृथिव्यां वाय्वग्निव्योमदीक्षिते । तथा च वै चन्द्रमसि तनुभिर्नामभिः सह ॥
प्रजावानेति सायुज्यमीश्वरस्य नरो हि सः ॥ ५८ ॥
इत्येतद्वो मयाख्यातं गुह्यं भीमस्य तद्यशः । शन्नोऽस्तु द्विपदे नित्यं शन्नोऽस्तु च चतुष्पदे ॥ ५९ ॥
एतत् प्रोक्तं निदानं वस्तनूनां नामभिः सह । महादेवस्य देवस्य भृगोस्तु श्रृणुत प्रजाः ॥ ६० ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे महादेवतनुवर्णनं नाम सप्तविंशोऽध्यायः ॥ २७ ॥

* * *

---

छठवें आकाश रूप भीम शरीर की पत्नी दिशाएँ हैं और स्वर्ग पुत्र कहा गया है । उनके सातवें ब्राह्मणों द्वारा पूजित उग्र नामक शरीर की पत्नी दीक्षा हैं और पुत्र सन्तान हैं । चन्द्रमा रूप महान् अष्टम शरीर की पत्नी रोहिणी हैं और पुत्र बुध कहे गए हैं ॥ ५४-५६ ॥

ये सभी नाम महादेव के शरीर के हैं, जिनका उल्लेखपूर्वक वर्णन यहाँ किया गया है । ये सभी शरीर अपने नामों के साथ वन्दना एवं नमन करने योग्य हैं । जो मनुष्य सूर्य, जल, पृथ्वी, वायु, अग्नि, व्योम, दीक्षित ब्राह्मण और चन्द्रमा रूपी महादेव के इन शरीर के प्रति अपनी भक्ति रखता है, वह नर निश्चय ही प्रजावान् होता है और ईश्वर का सायुज्य प्राप्त करता है ॥ ५७-५८ ॥

मैंने आप लोगों के समक्ष यह अति गुह्य और यशदायक भीम (अर्थात् शिवतत्त्व) की व्याख्या की । इसके फल से मनुष्यों और चतुष्पदों का नित्य मंगल (कल्याण) होवे । इस प्रकार आप लोगों को नामों के साथ महादेव के शरीर वर्णन को सुना दिया । यहाँ तक आपने महादेव के विषय में सुना, अब इसके बाद आपलोग भृगुवंश का वर्णन सुनिये ॥ ५९-६० ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में महादेवतनुवर्णन नामक सत्ताईसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ २७ ॥**

* * *

# अथाष्टाविंशोऽध्यायः
## ऋषिवंशानुकीर्तनम्

सूत उवाच

भृगोः ख्यातिर्विजज्ञेऽथ ईश्वरौ सुखदुःखयोः । शुभाशुभप्रदातारौ सर्वप्राणभृतामिह ॥
देवौ धाताविधातारौ मन्वन्तरविचारिणौ ॥ १ ॥
तयोर्ज्येष्ठा तु भगिनी देवी श्रीर्लोकभाविनी । सा तु नारायणं देवं पतिमासाद्य शोभनम् ॥
नारायणात्मजौ साध्वी बलोत्साहौ व्यजायत ॥ २ ॥
तस्यास्तु मानसाः पुत्रा ये चान्ये दिव्यचारिणः । ये वहन्ति विमानानि देवानां पुण्यकर्मणाम् ॥ ३ ॥
द्वे तु कन्ये स्मृते भार्य्ये विधातुर्धातुरेव च । आयतिर्नियतिश्चैव तयोः पुत्रौ दृढव्रतौ ॥ ४ ॥
पाण्डुश्चैव मृकण्डुश्च ब्रह्मकोशौ सनातनौ । मनस्विन्यां मृकण्डोश्च मार्कण्डेयो बभूव ह ॥ ५ ॥
सुतो वेदशिरास्तस्य मूर्द्धन्यायामजायत । पीवर्य्यां वेदशिरसः पुत्रा वंशकराः स्मृताः ॥
मार्कण्डेया इति ख्याता ऋषयो वेदपारगाः ॥ ६ ॥

---

# अट्ठाइसवाँ अध्याय
## ऋषिवंश-कीर्त्तन

श्रीसूत जी ने कहा—भृगु एवं ख्याति ने सुख-दुःख के ईश्वर, समस्त प्राणियों को शुभाशुभ प्रदान करने वाले, मन्वन्तरों में विचरण करने वाले धाता और विधाता नामक दो पुत्र उत्पन्न किए ॥ १ ॥

उनकी बड़ी बहन लोकभाविनी श्री देवी थीं, जिन्होंने श्रीनारायण को अपने पति के रूप में वरण किया था । उस साध्वी के गर्भ से श्रीनारायण को बल एवं उत्साह नाम के दो पुत्र प्राप्त हुए ॥ २ ॥

जो ये अन्य दिव्यचारी हैं वे सभी जन इन साध्वी श्री देवी के मानस पुत्र हैं । वे देवताओं के लिए पुण्य कर्म करने वाले और देवों के विमानों का संचालन करते हैं । आयति और नियति नामक दो प्रसिद्ध कन्यकाएँ धाता और विधाता की पत्नी थीं, उन्हें पाण्डु और मृकण्डु नामक सनातन ब्रह्मकोश स्वरूप दो दृढव्रत पुत्रों की उत्पत्ति हुई ॥ ३-४ ॥

मृकण्डु को मनस्विनी से मार्कण्डेय नामक पुत्र की प्राप्ति हुई । मार्कण्डेय को मूर्धन्या से वेदशिरा नामक पुत्र उत्पन्न हुआ । तत्पश्चात् वेदशिरा को पीवरी के गर्भ से अनेक वंशवृद्धि करने वाले पुत्र उत्पन्न हुए । उन सभी की प्रसिद्धि मार्कण्डेय नाम से हुई और वे सभी वेदपारग ऋषि हैं ॥ ५-६ ॥

पाण्डोश्च पुण्डरीकायां द्युतिमानात्मजोऽभवत् । उत्पन्नौ द्युतिमन्तश्च सृजवानश्च तावुभौ ॥
तयोः पुत्राश्च पौत्राश्च भार्गवाणां परस्परम् । स्वायम्भुवेऽन्तरेऽतीते मरीचेः श्रृणुत प्रजाः ॥ ७ ॥
पत्नी मरीचेः सम्भूतिर्विजज्ञे सात्मसम्भवम् । प्रजायते पूर्णमासं कन्याश्चेमा निबोधत ॥
कुष्टिः पृष्टिस्त्विषा चैव तथा चापचितिः शुभा ॥ ८ ॥
पूर्णमासः सरस्वत्यां द्वौ पुत्रावुदपादयत् । विरजश्चैव धर्म्मिष्ठं पर्व्वसश्चैव तावुभौ ॥ ९ ॥
विरजस्यात्मजो विद्वान् सुधामा नाम विश्रुतः । सुधामसुतवैराजः प्राच्यान्दिशि समाश्रितः ॥ १० ॥
लोकपालः सुधर्म्मात्मा गौरीपुत्रः प्रतापवान् । पर्वसः सर्वगणानां प्रविष्टः स महायशाः ॥ ११ ॥
पर्वसः पर्वसायान्तु जनयामास वै सुतौ । यज्ञवामश्च श्रीमन्तं सुतं काश्यपमेव च ॥
तयोर्गोत्रकरौ पुत्रौ तौ जातौ धर्मनिश्चितौ ॥ १२ ॥
स्मृतिश्चाङ्गिरसः पत्नी जज्ञे तावात्मसम्भवौ । पुत्रौ कन्याश्चतस्रश्च पुण्यास्ता लोकविश्रुताः ॥ १३ ॥
सिनीवाली कुहूश्चैव राका चानुमतिस्तथा । तथैव भरताग्निश्च कीर्त्तिमन्तश्च तावुभौ ॥ १४ ॥
अग्नेः पुत्रन्तु पर्जन्यं संहूती सुषुवे प्रभुम् । हिरण्यरोमा पर्जन्यो मारीच्यामुदपादयत् ॥
आभूतसंप्लवस्थायी लोकपालः स वै स्मृतः ॥ १५ ॥
जज्ञे कीर्तिमतश्चापि धेनुका तावकल्मषौ । वरिष्ठं धृतिमन्तश्चाप्युभावङ्गिरसां वरौ ॥ १६ ॥

---

पाण्डु को पुण्डरीका से द्युतिमान्, द्युतिमन्त और सृजवान् नामक तीन पुत्र उत्पन्न हुए । उनके बीच द्युतिमन्त और सृजवान् इन दो पुत्रों के जो पुत्र-पौत्रादि हुए, उन्होंने भार्गवों के साथ परस्पर सम्बन्ध स्थापित किया । इस प्रकार अतीत में स्वायंभुव मनु का काल कहा गया, अब महर्षि मरीचि के वंश का वर्णन आपलोग विस्तार से सुनिये ॥ ७ ॥

मरीचि की पत्नी सम्भूति ने पूर्णमास नामक पुत्र और कुष्टि, पुष्टि, त्विषा और अपचिति नामक कन्याओं को उत्पन्न किया ॥ ८ ॥

पूर्णमास ने सरस्वती के गर्भ से विरज और पर्वस नामक दो पुत्रों को उत्पन्न किया । विरज को सुधामा नामक विद्वान् पुत्र हुआ । सुधामसुत वैराज ने प्राच्य दिशा का आश्रय लिया । गौरीपुत्र पर्वस सुधार्मिक, प्रतापवान् और महायशस्वी हुए । लोकपाल होकर ये सर्वगण में प्रविष्ट हुए ॥ ९-११ ॥

पर्वस ने पर्वसा के गर्भ से यज्ञवास और कश्यप नामक धर्मनिर्णायक और वंश वृद्धि करनेवाले दो पुत्रों को उत्पन्न किया । अङ्गिरा ने स्मृति के गर्भ से भरताग्नि और कीर्तिमान् नामक दो पुत्र और सिनीवाली, कुहू राका एवं अनुमति नामक चार पुत्रियों को उत्पन्न किया ॥ १२-१४ ॥

अग्नि को संहूती से पर्जन्य नामक पुत्र हुआ । फिर हिरण्यरोमा पर्जन्य ने मारीची के गर्भ से एक पुत्र उत्पन्न किया, जो महाप्रलय तक रहनेवाला लोकपाल हुआ ॥ १५ ॥

कीर्तिमान् ने धेनुका से वरिष्ठ और धृतिमान् नामक दो पुत्रों को उत्पन्न किया, जो दोनों ही आंगिरस श्रेष्ठ थे ॥ १६ ॥

तयोः पुत्राश्च पौत्राश्च येऽतीता वै सहस्रशः । अनसूयापि जज्ञे तान् पञ्चात्रेयानकल्मषान् ॥ १७ ॥
कन्याञ्चैव श्रुतिं नाम माता शङ्खपदस्य या । कर्दमस्य तु या पत्नी पुलहस्य प्रजापतेः ॥ १८ ॥
सत्यनेत्रश्च हव्यश्च आपोमूर्तिः शनीवरः । सोमश्च पञ्चमस्तेषामासीत् स्वायम्भुवेऽन्तरे ॥
यामेऽतीते सहातीताः पञ्चात्रेयाः प्रकीर्तिताः ॥ १९ ॥
तेषां पुत्राश्च पौत्राश्च ह्यत्रिणा वै महात्मना । स्वायम्भुवेऽन्तरे यामे शतशोऽथ सहस्रशः ॥ २० ॥
प्रीत्यां पुलस्त्यभार्यायां दत्तालिस्तत्सुतोऽभवत् । पूर्वजन्मनि सोऽगस्त्यः स्मृतः स्वायम्भुवेऽन्तरे ॥
मध्यमो देवबाहुश्च विनीतो नाम ते त्रयः ॥ २१ ॥
स्वसा यवीयसी तेषां सद्वती नाम विश्रुता । पर्जन्यजननी शुभ्रा पत्नी त्वग्नेः स्मृता शुभा ॥ २२ ॥
पौलस्त्यस्य ऋषेश्चापि प्रीतिपुत्रस्य धीमतः । दत्तालेः सुषुवे पत्नी सुजङ्घादीन् बहून् सुतान् ॥
पौलस्त्या इति विख्याताः स्मृताः स्वायम्भुवेऽन्तरे ॥ २३ ॥
क्षमा तु सुषुवे पुत्रान् पुलहस्य प्रजापतेः । ते चाग्निवर्चसः सर्वे येषां कीर्तिः प्रतिष्ठिता ॥ २४ ॥
कर्दमश्चाम्बरीषश्च सहिष्णुश्चेति ते त्रयः । ऋषिर्धनकपीवांश्च शुभा कन्या च पीवरी ॥ २५ ॥
कर्दमस्य श्रुतिः पत्नी आत्रेय्यजनयत्सुतान् । पुत्रं शङ्खपदञ्चैव कन्यां काम्यां तथैव च ॥ २६ ॥
स वै शङ्खपदः श्रीमान् लोकपालः प्रजापतिः। दक्षिणस्यां दिशि रतः काम्यां दत्त्वा प्रियव्रते ॥ २७ ॥
काम्या प्रियव्रताल्लेभे स्वायम्भुवसमान् सुतान् । दशकन्याद्वयञ्चैव यैः क्षत्रं सम्प्रवर्तितम् ॥ २८ ॥
पुत्रो धनकपीवांश्च सहिष्णुर्नाम विश्रुतः । यशोधारी विजज्ञे वै कामदेवः सुमध्यमः ॥ २९ ॥

---

इन दोनों को हजारों पुत्र-पौत्र हुए । अनसूया ने अत्रि से पाँच निष्पाप पुत्र और एक कन्या को उत्पन्न किया । इस कन्या का नाम श्रुति था, जो शङ्खपाद की माता और प्रजापति कर्दम ऋषि की पत्नी थी । सत्यनेत्र, हव्य, आपोमूर्ति, शनीश्वर और सोम नामक जिन पाँचों पुत्रों को अनसूया ने उत्पन्न किया था, वे स्वायंभुव मनु के अधिकार काल में विद्यमान स्वायंभुव मनु के अधिकार-काल में उनके सैकड़ों हजारों पुत्र-पौत्रगण महात्मा अत्रि के साथ विद्यमान थे । प्रीति के गर्भ के पुलस्त्य को दत्तालि नामक पुत्र हुआ ये ही स्वायंभुव मनु के समय पूर्व जन्म में अगस्त्य थे । उन्हें देवबाहु और विनीत नामक दो भाई और हुए । इनकी छोटी बहन का नाम सद्वती था, जो अग्नि से व्याही गयी थी और पर्जन्य की माता थी । पुलस्त्य ऋषि के ज्येष्ठ पुत्र धीमान् दत्तालि ने अपनी पत्नी में सुजंघ प्रभृति बहुतेरे पुत्रों को उत्पन्न किया, जो स्वायंभुव मन्वन्तर में पौलस्त्य नाम से विख्यात थे ॥ १७-२३॥

पुलह प्रजापति की पत्नी क्षमा ने अनेक पुत्रों को प्रसव किया, जो अग्नितुल्य तेजस्वी और कीर्तिमान् थे। उनके नाम कर्दम, अम्बरीष और सहिष्णु थे । सहिष्णु का दूसरा नाम धनकपीवान् भी था । इनकी सुन्दरी भगिनी का नाम पीवरी था । कर्दम की पत्नी अत्रिपुत्री श्रुति ने शङ्गपाद नामक पुत्र और काम्या नाम की एक कन्या को उत्पन्न किया । वही श्रीमान् लोकपाल प्रजापति शङ्खपाद अपनी भगिनी काम्या को राजा प्रियव्रत से व्याहकर दक्षिण दिशा की ओर चले गये ॥ २४-२७ ॥

काम्या ने प्रियव्रत से स्वयंभू तुल्य दस पुत्रों को और दो कन्याओं को प्राप्त किया । इन्हीं पुत्रों से क्षेत्रकुल की वृद्धि हुई । पुलह के तीसरे पुत्र सहिष्णु या धनकपीवान् ने सुमध्यमा नामवाली अपनी पत्नी से यशोधारी

ऋतोः क्रतुसमः पुत्रो विजज्ञे सन्ततिः शुभा । नैषां भार्यास्ति पुत्रो वा सर्वे ते ह्यूर्द्ध्वरेतसः ॥
षष्ट्येतानि सहस्राणि वालखिल्या इति श्रुताः ॥ ३० ॥
अरुणस्याग्रतो यान्ति परिवार्य दिवाकरम् । आभूतसंप्लवात्सर्वे पतङ्गसहचारिणः ॥ ३१ ॥
स्वसारौ तु यवीयस्यौ पुण्यात्मसुमती च ते । पर्वसस्य स्नुषे ते वै पूर्णमाससुतस्य वै ॥ ३२ ॥
ऊर्जायान्तु वसिष्ठस्य पुत्रा वै सप्त जज्ञिरे । ज्यायसी च स्वसा तेषां पुण्डरीका सुमध्यमा ॥ ३३ ॥
जननी सा द्युतिमतः पाण्डोस्तु महिषी प्रिया। अस्यां त्विमे यवीयांसो वासिष्ठाः सप्त विश्रुताः॥ ३४ ॥
रजः पुत्रोऽर्द्धबाहुश्च सवनश्चाधनश्च यः । सुतपाः शुक्ल इत्येते सर्वे सप्तर्षयः स्मृताः ॥ ३५ ॥
रजसो वाप्यजनयन्मार्कण्डेयी यशस्विनी । प्रतीच्यां दिशि राजन्यं केतुमन्तं प्रजापतिम् ॥ ३६ ॥
गोत्राणि नामभिस्तेषां वसिष्ठानां महात्मनाम् । स्वायम्भुवेन्तरेऽतीतास्त्वग्नेस्तु शृणुत प्रजाः ॥ ३७ ॥
इत्येष ऋषिसर्गस्तु सानुबन्धः प्रकीर्त्तितः । विस्तरेणानुपूर्व्या चाप्यग्नेस्तु शृणुत प्रजाः ॥ ३८ ॥

**॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे ऋषिवंशानुकीर्तनं नामाष्टाविंशोऽध्यायः ॥ २८ ॥**

* * *

---

कामदेव नामक पुत्र को उत्पन्न किया । ऋतु को ऋतु तुल्य पुत्र हुआ । इसी से उनकी सन्तति चली । इन्हें न भार्या थी और न पुत्र । सभी ऊर्ध्वरेता थे । ये साठ हजार बालखिल्य कहलाते हैं ॥ २८-३० ॥

ये दिवाकर को चारों ओर घेरकर अरुण के आगे-आगे जाते हैं । जब तक प्रलय नहीं होता है, तब तक ये सूर्य के साथ चलते रहते हैं । इन्हें दो छोटी बहनें थीं, जिनका नाम पुण्या और आत्मसुमती था । ये दोनों ही पूर्णमास सुत पर्वस की पुत्र-वधुएँ थीं । ऊर्जा के गर्भ से वसिष्ठ को सात बेटे और एक पुत्री हुई, जिसका नाम पुण्डरीक था ॥ ३१-३३ ॥

कृशकटि वह द्युतिमान् की माता और पाण्डु की प्रिय पत्नी थी । इसी के गर्भ से विख्यात सप्त वासिष्ठ ने भी जन्म ग्रहण किया । इनके नाम रज, पुत्र, अर्द्धबाहु, सवन, अघन, सतुपा और शुल्क थे । ये सप्तर्षि कहलाते हैं ॥ ३४-३५ ॥

मनस्विनी मार्कण्डेयी ने भी रजस् से राजन्य, केतुमान और प्रजापति को उत्पन्न किया । इन्होंने प्रतीची दिशा में आश्रय प्राप्त किया था । महात्मा वासिष्ठों का वंश नाम के साथ स्वायंभुव मन्वन्तर में लुप्त हो गया । अब अग्नि का वंश विस्तार सुनिये । यह मैंने ऋषियों का वंश-विस्तार कहा । अब और विस्तार के साथ अग्नि का वंश-विस्तार अविकल रूप से कह रहा हूँ, सुनिये ॥ ३६-३८ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में ऋषिवंश-कीर्तन नामक अट्ठाईसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ २८ ॥**

* * *

# अथैकोनत्रिंशोऽध्यायः

## अग्निवंशवर्णनम्

योऽसावग्निरभिमानी ह्यासीत् स्वायम्भुवेऽन्तरे। ब्रह्मणो मानसः पुत्रस्तस्मात्स्वाहा व्यजायत ॥ १ ॥
पावकः पवमानश्च पावमानश्च यः स्मृतः । शुचिः सौरस्तु विज्ञेयः स्वाहापुत्रास्त्रयस्तु ते ॥ २ ॥
निर्म्मथ्य पवमानस्तु शुचिः शौरस्तु यः स्मृतः । पावका वैद्युताश्चैव तेषां स्थानानि यानि वै ॥ ३ ॥
पवमानात्मजश्चैव कव्यवाहन उच्यते । पावकात् सहरक्षस्तु हव्यवाहः शुचेः सुतः ॥ ४ ॥
देवानां हव्यवाहोऽग्निः पितॄणां कव्यवाहनः । सहरक्षोऽसुराणां तु त्रयाणां तु त्रयोऽग्नयः ॥ ५ ॥
एतेषां पुत्रपौत्रास्तु चत्वारिंशन्नवैव तु । वक्ष्यामि नामतस्तेषां प्रविभागं पृथक् पृथक् ॥ ६ ॥
वैद्युतो लौकिकाग्निस्तु प्रथमो ब्रह्मणः सुतः । ब्रह्मौदनाग्निस्तत्पुत्रो भरतो नाम विश्रुतः ॥ ७ ॥
वैश्वानरमुखस्तस्य महः काव्यो ह्यपां रसः । अमृतोऽथर्वणा पूर्वं मथितः पुष्करोदधौ ॥
सोऽथर्वा लौकिकाग्निस्तु दध्यङ्चाथर्वणः सुतः ॥ ८ ॥
अथर्वा तु भृगुर्ज्ञेयोऽप्यङ्गिराऽथर्वणः सुतः। तस्मात् सलौकिकाग्निस्तु दध्यङ्चाथर्वणः सुतः ॥ ९ ॥

---

# उन्तीसवाँ अध्याय

## अग्नि-वंश-वर्णन

स्वायम्भुव मन्वन्तर में ब्रह्मा के मानस पुत्र अभिमानी अग्नि उत्पन्न हुए । उन्होंने स्वाहा नामक पत्नी से तीन पुत्रों को उत्पन्न किया । १. पावक, २. पवमान या पावमान और ३. शुचि जो सौर भी कहे जाते हैं -ये उनके नाम हैं । १. मन्थन से निकली अग्नि पवमान है । २. सूर्यकिरणस्थ अग्नि शुचि है और ३. वैद्युत् अग्नि का नाम पावक है । इनके ये ही वासस्थान भी हैं । १. पवमान को कव्यवाहन, २. पावक को सहरक्ष और ३. शुचि को हव्यवाहन नामक पुत्र उत्पन्न हुए ॥ १-४ ॥

१. देवताओं के अग्नि हव्यवाहन हैं, २. पितरों के कव्यवाहन अग्नि हैं और ३. असुरों के सहरक्ष नामक अग्नि हैं । इस प्रकार उन स्वाहा से उत्पन्न तीनों अग्नि के ये तीन पुत्र हैं । इनके पुत्र-पौत्रादि उन्चास हैं । अब हम पृथक्-पृथक् नाम से इनके विभाग को कहते हैं-प्रथमतः ब्रह्मा के सुत लौकिकाग्नि वैद्युत् हुए, जिनके ब्रह्मौदनाग्नि पुत्र उत्पन्न हुए जो भरत नाम से विख्यात हुए ॥ ५-७ ॥

वैश्वानरमुख उनका तेज एवं जल का रस काव्य रूप से कहा गया है । पुष्करोदधि के मन्थनकाल में अमृत निकलने के बाद अथर्वण अग्नि की उत्पत्ति हुई । ये ही अथर्वा लौकिकाग्नि हैं । इनके पुत्र का नाम दध्यङ्ग है।

अथ यः पवमानोऽग्निर्निर्मन्थ्याः कविभिः स्मृतः। स ज्ञेयो गार्हपत्योऽग्निस्ततः पुत्रद्वयंस्मृतम् ॥ १०॥
शंस्यस्त्वाहवनीयोऽग्निर्यः स्मृतो हव्यवाहनः। द्वितीयस्तु सुतः प्रोक्तः शुक्रोऽग्निर्यः प्रणीयते ॥ ११ ॥
तथा सभ्यावसथ्यौ वै शंस्यस्याग्नेः सुतावुभौ । शंस्यास्तु षोडश नदीश्चकमे हव्यवाहनः ॥
योऽसावाहवनीयोऽग्निरभिमानी द्विजैः स्मृतः ॥ १२ ॥
कावेरीं कृष्णवेणीञ्च नर्मदां यमुनां तथा । गोदावरीं वितस्ताञ्च चन्द्रभागामिरावतीम् ॥ १३ ॥
विपाशां कौशिकीञ्चैव शतद्रुं सरयूं तथा । सीतां सरस्वतीञ्चैव ह्लादिनीं पावनीं तथा ॥ १४ ॥
तासु षोडशधात्मानं प्रविभज्य पृथक् पृथक् । आत्मानं व्यदधात्तासु धिष्णीष्वथ बभूव सः ॥ १५ ॥
धिष्ण्यो दिव्यभिचारिण्यस्तासूत्पन्नास्तु धिष्णयः। धिष्णीषु जज्ञिरे यस्माद्धिष्णयस्तेन कीर्त्तिताः॥ १६ ॥
इत्येते वै नदीपुत्रा धिष्णीष्वेव विजज्ञिरे । तेषां विहरणीया ये उपस्थेयाश्च येऽग्नयः ॥
तान् श्रृणुध्वं समासेन कीर्त्यमानान् यथा तथा ॥ १७ ॥
ऋतुः प्रवाहणोऽग्नीध्रः पुरस्ताद्धिष्णयोऽपरे । विधीयन्ते यथास्थानं सौत्येऽह्नि सवनक्रमात्॥ १८ ॥
अनिर्देश्यान्यवाच्यानामग्नीनां श्रृणुत क्रमम् । सम्राडग्निः कृशानुर्यो द्वितीयोत्तरवेदिकः ॥ १९ ॥
सम्राडग्निः स्मृता ह्यष्टौ उपतिष्ठन्ति तान् द्विजाः। अधस्तात्पर्षदन्यस्तु द्वितीयः सोऽत्र दृश्यते॥ २० ॥
प्रतद्वोचे नभो नाम चत्वारि स विभाव्यते । ब्रह्मज्योतिर्वसुर्नाम ब्रह्मस्थाने स उच्यते ॥ २१ ॥

---

अथर्वा ही भृगु हैं और इनके पुत्र थे अङ्गिरा अङ्गिरा ही अथर्वापुत्र लौकिकाग्नि दध्यङ्ग हैं । विद्वानों ने जिस मन्थन से निकली अग्नि को पवमान कहा है, वही गार्हपत्य अग्नि है । उस अग्नि के दो पुत्र हैं ॥ ८-१० ॥

पहला आहवनीय अग्नि, हव्यवाहन या शंस्य अग्नि और दूसरा शुक्राग्नि हैं । शंस्य अग्नि को सभ्य और आवसथ्य नामक दो पुत्र हुए । ब्राह्मण लोग जिस अग्नि को अभिमानी आहवनीय हव्यवाहन कहते हैं, उसी शंस्य अग्नि ने सोलह नदियों की अभिलाषा की ॥ ११-१२ ॥

कावेरी, कृष्णवेणी, नर्मदा, यमुना, गोदावरी, वितस्ता, चन्द्रभागा, इरावती, विपाशा, कौशिकी, शतद्रु, सरयू, सीता, सरस्वती, हादिनी और पावनी नामक सोलह नदियों में शंस्य अग्नि ने अपने को पृथक्-पृथक् सोलह भागों में विभक्तकर उन घोष्णियों (आधारभूत नदियों) में आसक्त हुए । अग्नि स्वयं धिष्ण्य हैं और साध्वी नदियों से उन्हें अनेक पुत्र हुए, जो धिष्णी से उत्पन्न होने के कारण धिष्ण्य कहलाये ॥ १३-१५ ॥

जो धिष्णियों में उत्पन्न हुए ये नदी-पुत्र अग्नि हैं । अब उनके विहार योग्य स्थानों को सुनिये, हम संक्षेप में कहते हैं । ऋतु, प्रवाहण, अग्नीध्र और अपरापर धिष्णिगण यज्ञ दिवस में सवन क्रम से यथास्थान सम्मुख भाग में स्थापित होते हैं । अब जिनके स्थान आदि का निर्देश नहीं हुआ है, उन अनिर्देश्य और अवाच्य अग्नि के क्रम को सुनिये ॥ १७-१८ ॥

कृशानु नामक जो सम्राट् अग्नि हैं, वे यज्ञ के उत्तर की ओर द्वितीय वेदी पर स्थापित होते हैं । जिनकी ब्राह्मणगण पूजा करते हैं वे सम्राट् अग्नि आठ प्रकार के हैं । पूर्वोक्त आठों अग्नियों में पर्यत् अग्नि द्वितीय हैं । ये वेदी के अधोभाग में रहते हैं । प्रतद्वोच में नभ नाम के अग्नि चार नामों से जाने जाते हैं । १. ब्रह्मज्योति वसु नामक अग्नि ब्रह्मस्थान में रहते हैं ॥ १९-२१ ॥

हव्यसूर्य्याद्यसंसृष्टः शामित्रे स विभाव्यते । विश्वस्याथ समुद्रोऽग्निर्ब्रह्मस्थाने स कीर्त्यते ॥ २२ ॥
ऋतुधामा च सुज्योतिरौदुम्बर्य्यां स कीर्त्यते । ब्रह्मज्योतिर्वसुर्नाम ब्रह्मस्थाने स उच्यते ॥ २३ ॥
अजैकपादुपस्थेयः स वै शालामुखीयकः । अनुद्देश्योऽप्यहिर्बुध्न्यः सोऽग्निर्गृहपतिःस्मृतः ॥ २४ ॥
शंस्यस्यैव सुताः सर्व्वे उपस्थेया द्विजैः स्मृताः। ततो विहरणीयांश्च वक्ष्याम्यष्टौ तु तत्सुतान्॥ २५ ॥
क्रतुप्रवाहणोऽग्नीध्रस्तत्रस्था धिष्णयोऽपरे । विह्रियन्ते यथास्थानं सौत्येह्नि सवनक्रमात् ॥ २६ ॥
पौत्रेयस्तु ततो ह्यग्निः स्मृतो यो हव्यवाहनः। शान्तिश्चाग्निः प्रचेतास्तु द्वितीयः सत्य उच्यते ॥ २७ ॥
तथाग्निर्विश्वदेवस्तु ब्रह्मस्थाने स उच्यते । अवक्षुरच्छावाकस्तु भुवः स्थाने विभाव्यते ॥ २८ ॥
उशीराग्निः सवीर्यस्तु नैष्ठीयः संविभाव्यते । अष्टमस्तु व्यरत्तिस्तु मार्जालीयः प्रकीर्त्तितः ॥ २९ ॥
धिष्ण्या विहरणीया ये सौम्येनान्येन चैव हि । तयोर्यः पावको नाम स चापां गर्भ उच्यते ॥ ३० ॥
अग्निः सोऽवभृथोज्ञेयः सम्यक्प्राप्याप्सु हूयते। हृच्छयस्तत्सुतो ह्यग्निर्जठरे यो नृणां स्थितः॥ ३१ ॥
मन्युमान् जाठरस्याग्नेर्विद्वानग्निः सुतः स्मृतः। परस्परोच्छ्रितः सोऽग्निर्भूतानां हविभुर्महान् ॥ ३२ ॥
पुत्रः सोऽग्नेर्मन्युमतो घोरः संवर्त्तकः स्मृतः । पिबन्नपः स वसति समुद्रे वडवामुखः ॥ ३३ ॥
समुद्रवासिनः पुत्रः सहरक्षो विभाव्यते । सहरक्षसुतः क्षामो गृहाणि स दहेन्नृणाम् ॥ ३४ ॥

---

२. हव्य और सूर्यादि से जिनका कोई संसर्ग नहीं है, वह अग्नि शामित्र कर्म में स्थापित होते हैं । ३. समुद्राग्नि का नाम विश्वस्याय है । यह ब्रह्मस्थान में स्थापित होते हैं ॥ २२ ॥

४. अजैकपाद अग्नि उपस्थेय अर्थात् पूजनीय हैं और यह यज्ञशाला के मुख में स्थापित होते हैं । अहिर्बुध्न्य अग्नि अनुद्देश्य हैं और गृहपति कहलाते हैं । शंस्य नामक अग्नि के सभी पुत्र ब्राह्मणों द्वारा पूजनीय कहे गये हैं। अब विहरणीय अग्नि और उनके आठों पुत्रों को कहते हैं ॥ २३-२५ ॥

१. ऋतु प्रवाहन, अग्नीध्र और वहाँ रहने वाले धिष्णिगण यज्ञदिवस में सवनक्रम से यथास्थान विहार करते हैं । २. उनके सुत हव्यवाहन अग्नि पौत्र कहे जाते हैं और ३. प्रचेता स्वरूप शान्ति नामक अग्नि हैं । ४. सत्य अग्नि द्वितीय कहे जाते हैं अर्थात् इनका दूसरा स्थान है ॥ २६-२७ ॥

५. ब्रह्म स्थान में विश्वदेव नामक अग्नि स्थापित होते हैं । ६. अचक्षु एवं अच्छावाक नामक अग्नि का भूमि में स्थापन होता है । ७. सवीर्य उशीर नामक अग्नि नेष्ठीय कहे जाते हैं । ८. व्यरत्ति नामक अग्नि मार्जालीय कहे जाते हैं ॥ २८-२९ ॥

जो धिष्ण्य सौम्य और आज्य के विहार योग्य हैं, उन दोनों के बीच पावक नामक अग्नि जलराशि के गर्भ कहे जाते हैं । जो अग्नि जल में अच्छी तरह से डूबे रहते हैं, वह अवभृथ कहलाते हैं । इनके पुत्र का नाम हृच्छय अग्नि है, जो मनुष्यों के जठर देश में वर्तमान हैं ॥ ३०-३१ ॥

जाठराग्नि के पुत्र विद्वान् मन्युमान् अग्नि हैं । ये भूतों के प्रभु और परस्पर व्याप्त हैं । मन्युमान् अग्नि के पुत्र घोर संवर्तक हैं । ये वड़वामुख होकर समुद्र में जल पीते हुए निवास करते हैं । समुद्रवासी बड़वामुख के पुत्र सहरक्ष हैं । सहरक्ष के पुत्र क्षाम हैं, जो मनुष्यों के घर जलाते हैं ॥ ३२-३४ ॥

क्रव्यादोऽग्निः सुतस्तस्य पुरुषानत्ति यो मृतान्। इत्येते पावकस्याग्नेः पुत्रा ह्येवं प्रकीर्तिताः ॥ ३५ ॥
ततः शुचेस्तु यैः सौरैर्गन्धर्वैरसुरावृतैः । मथितो यस्त्वरण्यां वै सोऽग्निरग्निः समिध्यते ॥ ३६ ॥
आयुर्नामाथ भगवान् पशौ यस्तु प्रणीयते । आयुषो महिमान् पुत्रः स शावान् नामतः सुतः ॥ ३७ ॥
पाकयज्ञेष्वभिमानी सोऽग्निस्तु सवनः स्मृतः । पुत्रश्च सवनस्याग्नेरद्भुतः स महायशाः ॥ ३८ ॥
विविचिस्त्वद्भुतस्यापि पुत्रोऽग्नेः स महान् स्मृतः। प्रायश्चित्तेऽथ भीमानां हुतं भुङ्क्ते हविः सदा॥ ३९ ॥
विविचेस्तु सुतो ह्यर्को योऽग्निस्तस्य सुतास्त्विमे। अनीकवान् वासृजवांश्च रक्षोहा पितृकृत्तथा ॥
सुरभिर्वसुरत्नादौ प्रविष्टो यश्च रुक्मवान् ॥ ४० ॥
शुचेरग्नेः प्रजा ह्येषा वह्नयस्तु चतुर्दश । इत्येते वह्नयः प्रोक्ताः प्रणीयन्तेऽध्वरेषु ये ॥ ४१ ॥
आदिसर्गे ह्यतीता वै यामैः सह सुरोत्तमैः । स्वायम्भुवेऽन्तरे पूर्वमग्नयस्तेऽभिमानिनः ॥ ४२ ॥
एते विहरणीयास्तु चेतनाचेतनेष्विह । स्थानाभिमानिनो लोके प्रागासन् हव्यवाहनाः ॥ ४३ ॥
काम्यनैमित्तिकाजस्त्रेष्वेते कर्मस्ववस्थिताः । पूर्वमन्वन्तरेऽतीते शुक्लैर्यामैः सुतैः सह ॥
देवैर्महात्मभिः पुण्यैः प्रथमस्यान्तरे मनोः ॥ ४४ ॥
इत्येतानि मयोक्तानि स्थानानि स्थानिनश्च ह । तैरेव तु प्रसङ्ख्यातमतीतानागतेष्वपि ॥ ४५ ॥

---

इनके पुत्र क्रव्याद् अग्नि हैं, जो मृत पुरुषों को जलाते हैं । पावक अग्नि के इतने ही पुत्र हैं, जिनका वर्णन कर दिया । शुचि सौरि अग्नि गन्धर्व असुरों द्वारा अरणिमन्थन करने से समिद्ध (प्रदीप्त) हुए ॥ ३५-३६ ॥

आयु नामक भगवान् अग्नि पशुशरीर में वर्तमान रहते हैं । आयु के पुत्र महिमान् हैं । इनके शावान नामक पुत्र हुए ॥ ३७ ॥

जो अग्नि पाकयज्ञ में प्रतिष्ठित होते हैं, वे सवन कहलाते हैं । सवन के पुत्र महायशा अद्भुत हैं । अद्भुत अग्नि के पुत्र महाविविचि हैं । ये प्रायश्चित्त होम में हुत हवन का भक्षण करते हैं ॥ ३८-३९ ॥

विविचि के अर्क हैं और अर्क के पुत्र अनीकवान्, वासृजवान्, रक्षोहा, पित्तकृत और सुरभि हैं । यही स्वर्णवर्ण सुरभि अग्नि घन, रत्नादि में ज्योति रूप से प्रविष्ट हैं ॥ ४० ॥

ये सभी शुचि अग्नि के सन्तान हैं और इनकी संख्या चौदह है । ये सभी वह्नि कहे जाते हैं और ये यज्ञ में प्रयुक्त होते हैं । जो सभी अभिमानी अग्नि अतीत स्वायंभुव मनु के समय आदि सर्ग में याम वेदों के साथ बीत गये हैं ॥ ४१-४२ ॥

वे विहरणीय अग्नि कहलाते हैं । ये चेतन अचेतन सब में स्थिर हैं । पहले ये काम्य, नैमित्तिक और नित्य कर्म में स्थित रहकर स्थानाभिमानी हव्यवाहन थे एवं पूर्व मन्वन्तर के बीत जाने पर प्रथम मनु के अधिकार-काल में पुण्यशाली महात्मा उज्ज्वल याम देवों के साथ स्थित थे ॥ ४३-४४ ॥

इस प्रकार मैंने स्थानों और उनके निवासियों का वर्णन किया है । ये वही लोग हैं जिन्होंने अतीत और भविष्य को गिना है ॥ ४५ ॥

मन्वन्तरेषु सर्वेषु लक्षणं जातवेदसाम् । सर्वे तपस्विनो ह्येते सर्वे ह्यवभृथास्तथा ॥
प्रजानां पतयः सर्वे ज्योतिष्मन्तश्च ते स्मृताः ॥ ४६ ॥
स्वारोचिषादिषु ज्ञेयाः सावर्ण्यं तेषु सप्तसु । मन्वन्तरेषु सर्वेषु नानारूपप्रयोजनैः ॥ ४७ ॥
वर्त्तन्ते वर्त्तमानैश्च देवैरिह सहाग्नयः । अनागतैः सुरैः सार्द्धं वर्त्तन्तेऽनागताग्नयः ॥ ४८ ॥
इत्येष विनयोऽग्नीनां मया प्रोक्तो यथातथम् । विस्तरेणानुपूर्व्या च पितॄणां वक्ष्यते ततः ॥ ४९ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे अग्निवंशवर्णनं नामैकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥ २९ ॥

* * *

---

सभी मन्वन्तरों में अग्नियों का लक्षण इसी प्रकार कहा गया है। ये सभी तपस्वी अवभृथ, प्रजाओं के पति और ज्योतिष्मान् हैं ॥ ४६ ॥

सात मन्वन्तरों में नाना प्रयोजनवश स्वारोचिष मन्वन्तर से सावर्णि मन्वन्तर तक वर्तमान देवों के साथ अग्नि निवास करते हैं और अनागत देवों के साथ अनागत अग्नि रहते हैं। यहाँ अग्नियों का निर्णय जैसा था वैसा किया गया है। अब क्रमपूर्वक पितरों का विस्तारपूर्वक वर्णन करते हैं ।। ४७-४९ ।।

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में अग्निवंश वर्णन नामक उन्तीसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ २९ ॥**

* * *

# अथ त्रिंशोऽध्यायः

## दक्षशापवर्णनम्

सूत उवाच

ब्रह्मणः सृजतः पुत्रान् पूर्वे स्वायम्भुवेऽन्तरे । अम्भांसि जज्ञिरे तानि मनुष्यासुरदेवताः ॥ १ ॥
पितृवन्मन्यमानस्य जज्ञिरे पितरोऽस्य वै । तेषां न्रिसर्गः प्रागुक्तो विस्तरस्तस्य वक्ष्यते ॥ २ ॥
देवासुरामनुष्याणां दृष्ट्वा देवोऽभ्यभाषत । पितृवन् मन्यमानस्य जज्ञिरे वोपयक्षिताः ॥ ३ ॥
मध्वादयः षड्ऋतवस्तान् पितॄन् परिचक्षते । ऋतवः पितरो देवा इत्येषा वैदिकी श्रुतिः ॥ ४ ॥
मन्वन्तरेषु सर्वेषु ह्यतीतानागतेष्वपि । एते स्वायम्भुवे पूर्वमुत्पन्ना ह्यन्तरे शुभे ॥ ५ ॥
अग्निष्वात्ताः स्मृता नाम्ना तथा बर्हिषदश्च वै । अयज्वानस्तथा तेषामासन् वै गृहमेधिनः ॥
अग्निष्वात्ताः स्मृतास्ते वै पितरोऽनाहिताग्नयः ॥ ६ ॥
यज्वानस्तेषु ये ह्यासन् पितरः सोमपीथिनः । स्मृता बर्हिषदस्ते वै पितरस्त्वग्निहोत्रिणः ॥
ऋतवः पितरो देवाः शास्त्रेऽस्मिन्निश्चयो मतः ॥ ७ ॥

---

# तीसवाँ अध्याय

## दक्षशाप-वर्णन

सूत जी ने कहा—भगवान् प्रजापति स्वायंभुव मन्वन्तर में जब प्राचीन काल में प्रजा की सृष्टि करने चले, तब क्रमशः जल, देव, असुर एवं मनुष्यों की सृष्टि हुई। अपने को पिता के समान समभने वाले ब्रह्मा से पितरगण उत्पन्न हुए। इन तीन प्रजा की सृष्टि के विषय में पहले कहा जा चुका है। अब विस्तारपूर्वक कहते हैं ॥१-२॥

ब्रह्मा ने देव, असुर और मनुष्यों को समक्ष देखकर कहा—हम सभी के पितातुल्य हैं। उसी समय वसन्त आदि पितरतुल्य षट् ऋतुओं का उदय हुआ। इन्हीं ऋतुओं को पितर कहा जाता है। वैदिक श्रुति के अनुसार वसन्त ऋतु पितृदेव हैं। स्वायंभुवादि समस्त अतीत और अनागत मन्वन्तरों में पितृगण उत्पन्न होते हैं। इनके नाम अग्निष्वात्ता एवं बर्हिषत् हैं। इनमें कुछ मेधी अर्थात् यज्ञ करने वाल हैं और अयज्वा अर्थात् यज्ञ नहीं करने वाले हैं। अग्निष्वाता नाम वाले पितर अग्नि से सम्पर्क न रखने वाले 'अनाहिताग्नि' हैं ॥ ३-६ ॥

जो यज्वा और सोमपीथी नाम वाले पितरों के मध्य हैं वे बर्हिषद् नाम के पितर 'अग्निहोत्री' हैं। शास्त्रों का निश्चित मत है कि ऋतुगण ही पितर देव हैं ॥ ७ ॥

मधुमाधवौ रसौ ज्ञेयौ शुचिशुक्रौ तु शुष्मिणौ । नभश्चैव नभस्यश्च जीवावेतावुदाहृतौ ॥ ८ ॥
इषश्चैव तथोर्जश्च सुधावन् तावुदाहृतौ । सहश्चैव सहस्यश्च मन्युमन् तौ तु तौ स्मृतौ ॥
तपश्चैव तपस्यश्च घोरावेतौ तु शैशिरौ ॥ ९ ॥
कालावस्थास्तु षट् तेषां मासाख्या वै व्यवस्थिताः। त इमे ऋतवः प्रोक्ताश्चेतनाचेतनास्तु वै॥ १० ॥
ऋतवो ब्रह्मणः पुत्रा विज्ञेयास्तेऽभिमानिनः । मासार्द्धमासस्थानेषु स्थानञ्च ऋतवोर्त्तवाः ॥ ११ ॥
स्थानानां व्यतिरेकेण ज्ञेयाः स्थानाभिमानिनः । अहोरात्रञ्च मासाश्च ऋतवश्चायनानि च ॥ १२ ॥
संवत्सराश्च स्थानानि कालावस्थाभिमानिनः । निमेषाश्च कलाः काष्ठा मुहूर्त्ता वैदिनक्षपाः ॥ १३ ॥
एतेषु स्थानिनो ये तु कालावस्थास्ववस्थिताः । तन्मयत्वात्तदात्मानस्तान् वक्ष्यामि निबोधत ॥ १४ ॥
पर्व्वण्यास्तिथयः सन्ध्याः पक्षा मासार्द्धसंज्ञिताः । द्वावर्द्धमासौ मासस्तु द्वौ मासावृतुरुच्यते ॥ १५ ॥
ऋतुत्रयं चायनं द्वे अयने दक्षिणोत्तरे । संवत्सरः सुमेकस्तु स्थानान्येतानि स्थानिनाम् ॥ १६ ॥
ऋतवः सुमेकपुत्रा विज्ञेया ह्यष्टधा तु षट् । ऋतुपुत्राः स्मृताः पञ्च प्रजास्त्वार्तवलक्षणाः ॥ १७ ॥
यस्माच्चैवार्त्तवियास्तु जायन्ते स्थाणुजङ्गमाः । आर्त्तवाः पितरश्चैव ऋतवश्च पितामहाः ॥ १८ ॥
सुमेकात्तु प्रसूयन्ते म्रियन्ते च प्रजातयः । तस्मात् स्मृतः प्रजानां वै सुमेकः प्रपितामहः ॥ १९ ॥

---

मासानुरूप षड् ऋतुओं की कालव्यवस्था इस प्रकार है । १.चैत-वैशाख रस, २. ज्येष्ठ-आषाढ़ ग्रीष्म, ३. श्रावण-भाद्रपद जीव, ४. आश्विन-कार्तिक सुधा, ५. मार्गशीर्ष-पौष मन्यु, ६. माघ-फाल्गुन घोर शिशिर कहे जाते हैं । ये समस्त ऋतुगण चेतन एवं अचेतन कहे गये हैं ॥ ८-१० ॥

ब्रह्मा के अभिमानी पुत्र ऋतुगण कहे जाते हैं । मासार्द्ध काल में ऋतुगण आर्तव रूप में बदल जाते हैं और नियत स्थान पर स्थित होने के कारण वे स्थानाभिमानी होते हैं । अवस्था के अभिमानी काल के अवयव अहोरात्र, मास, ऋतु, अयन एवं संवत्सर आदि हैं । निमेष, कला, काष्ठा, मुहूर्त और दिन-रात आदि काल की व्यवस्था में जो स्थानाभिमानी हैं, वे उसी स्वरूप में वर्तमान रहने के कारण उन्हीं के तुल्य हैं । इनके विषय में भी मैं कहता हूँ, आप सुनिये ॥ ११-१४ ॥

काल के अवयव इस प्रकार कहे गये हैं—पर्व, तिथि, सन्ध्या, महीने का आधा पक्ष, निमेष, कला, काष्ठा, मुहूर्त, दिन-रात, दो पक्षों का एक मास, दो महीने की एक ऋतु, तीन ऋतुओं का अयन, दक्षिणोत्तर भेद से दो अयन और संवत्सर अथवा सुमेक ये काल के अवयव होते हैं । कालरूप अवयवी के अवयव ये सभी स्थानधारियों के स्थान हैं ॥ १५-१६ ॥

अब इनके वंश को कहते हैं—ऋतुगण सुमेक के पुत्र हैं, जो छह या आठ भागों में विभक्त हैं । ऋतुओं के पाँच पुत्र कहे गये हैं, जो प्रजागण के मध्य आर्तव नाम से प्रसिद्ध हैं ॥ १७ ॥

यतः यह सम्पूर्ण जगत् चर और अचर आर्तव से उत्पन्न है, अतः इनके पिता आर्तव हैं और पितामह ऋतुगण होते हैं । सुमेक से जो प्रजागण उत्पन्न हुए वे नष्ट हो गये; इसलिए सुमेक मृत प्रजाओं के प्रपितामह कहे जाते हैं ॥ १८-१९ ॥

स्थानेषु स्थानिनो ह्येते स्थानात्मानः प्रकीर्तिताः। तदाख्यास्तन्मयत्वाच्च तदात्मानश्च ते स्मृताः॥ २० ॥
प्रजापतिः स्मृतो यस्तु स तु संवत्सरो मतः। संवत्सरः स्मृतो ह्यग्निः ऋतमित्युच्यते द्विजैः ॥ २१ ॥
ऋतात्तु ऋतवो यस्माज्जज्ञिरे ऋतवस्ततः । मासाः षड्ऋतवो ज्ञेयास्तेषां पञ्चार्त्तवाः सुताः ॥ २२ ॥
द्विपदाश्चतुष्पदाश्चैव पक्षिसंसर्पतामपि । स्थावराणां च पञ्चानां पुण्यं कालार्त्तवं स्मृतम् ॥ २३ ॥
ऋतुत्वमार्त्तवत्वञ्च पितृत्वञ्च प्रकीर्तितम् । इत्येते पितरो ज्ञेया ऋतवश्चार्त्तवाश्च ये ॥ २४ ॥
सर्वभूतानि तेभ्योऽथ ऋतुकालाद् विजज्ञिरे । तस्मादेतेऽपि पितर आर्त्तवा इति नः श्रुतम् ॥ २५ ॥
मन्वन्तरेषु सर्वेषु स्थिताः कालाभिमानिनः । स्थानाभिमानिनो ह्येते तिष्ठन्तीह प्रसंयमात् ॥ २६ ॥
अग्निष्वात्ता बर्हिषदः पितरो द्विविधाः स्मृताः । जज्ञाते च पितृभ्यस्तु द्वे कन्ये लोकविश्रुते ॥ २७ ॥
मेना च धारिणी चैव याभ्यां विश्वमिदं धृतम् । पितरस्ते निजे कन्ये धर्मार्थं प्रददुः शुभे ॥
ते उभे ब्रह्मवादिन्यौ योगिन्यौ चैव ते उभे ॥ २८ ॥
अग्निष्वात्तास्तु ये प्रोक्तास्तेषां मेना तु मानसी । धारिणी मानसी चैव कन्या बर्हिषदां स्मृता॥ २९ ॥
मेरोस्तु धारणीं नाम पत्न्यर्थं व्यसृजन् शुभाम् । पितरस्ते बर्हिषदः स्मृता ये सोमपीथिनः ॥ ३० ॥
अग्निष्वात्तास्तु तां मेनां पत्नीं हिमवते ददुः । स्मृतास्ते वै तु दौहित्रास्तद्दौहित्रान् निबोधत ॥ ३१ ॥
मेना हिमवतः पत्नी मैनाकं सान्वसूयत । गङ्गा सरिद्वरा चैव पत्नी या लवणोदधेः ॥
मैनाकस्यानुजः क्रौञ्चः क्रौञ्चद्वीपो यतः स्मृतः ॥ ३२ ॥

---

ये यथास्थान स्थित स्थानी हैं । अतः स्थानात्मक कहे गये हैं । उसी रूप में वर्तमान रहने के कारण वे उन स्थानों के तुल्य हैं और उसी नाम से प्रसिद्ध हैं । प्रजापति ही संवत्सर हैं और संवत्सर ही अग्नि या ऋत हैं, ऐसा विद्वानों ने कहा है । ऋत से ऋतुओं का जन्म हुआ है, इसीलिए वे ऋतु कहलाए । छहों ऋतुओं में मासों का समावेश हो जाता है; इसलिए मास भी ऋतु स्वरूप हैं । ऋतुओं को आर्तव नामक पाँच पुत्र हैं ॥ २०-२२ ॥

द्विपद, चतुष्पद, पक्षी, सरीसृप एवं स्थावरादि पाँचभौतिकों का जो पुष्पकाल है, वही आर्तव कहे जाते है । ऋतुत्व और आर्तवत्व पितृत्व कहा जाता है; इसलिए ऋतु और आर्तव पितर कहे गये हैं ॥ २३-२४ ॥

सकल भूत ऋतुकाल में ऋतु एवं आर्तव से उत्पन्न हुए हैं, इसलिए आर्तव भी पितर हैं—ऐसा सुना गया है । सभी मन्वन्तरों में ये स्थानाभिमानी एवं कालाभिमानी संयमपूर्वक वर्तमान रहते हैं । दो तरह के पितर अग्निष्वात्ता और बर्हिषद् नामक हैं । इन पितरों ने लोकप्रसिद्ध दो कन्याओं को जन्म दिया ॥ २५-२७ ॥

उनका नाम था मेना और धारिणी । इन्हीं दोनों ने संसार को धारण किया है । ब्रह्मवादिनी और परमयोगिनी उन कन्याओं को पितरों ने धर्म के लिए दान कर दिया ॥ २८ ॥

अग्निष्वात्ता पितर की मानस पुत्री मेना थी और बर्हिषद् पितर की मानस कन्या धारिणी थी । सोमपीथी बर्हिषद् पितर ने सुन्दरी धारिणी कन्या को मेरु से विवाह कर दिया और अग्निष्वात्ता पितर ने अपनी कन्या मेना का विवाह हिमालय से कर दिया । अब आप उनके पौत्रों की कथा सुनिये ॥ २९-३१ ॥

हिमालय की पत्नी मेना ने मैनाक नामक पुत्र को जन्म दिया । उसे नदियों में श्रेष्ठ एक गंगा नाम की

मेरोस्तु धारणी पत्नी दिव्यौषधिसमन्वितम् । मन्दरं सुषुवे पुत्रं तिस्रः कन्याश्च विश्रुताः ॥ ३३ ॥
वेला च नियतिश्चैव तृतीया चायतिः पुनः । धातुश्चैवायतिः पत्नी विधातुर्नियतिः स्मृताः ॥ ३४ ॥
स्वायम्भुवेऽन्तरे पूर्वं तयोर्वै कीर्तिताः प्रजाः । सुषुवे सागराद्वेला कन्यामेकामनिन्दिताम् ॥ ३५ ॥
सावर्णिना च सामुद्री पत्नी प्राचीनबर्हिषः । सवर्णा साथ सामुद्री दशप्राचीनबर्हिषः ॥
सर्वे प्रचेतसो नाम धनुर्वेदस्य पारगाः ॥ ३६ ॥
तेषां स्वायम्भुवो दक्षः पुत्रत्वे जज्ञिवान् प्रभुः । त्र्यम्बकस्याभिशापेन चाक्षुषस्यान्तरे मनोः ॥ ३७ ॥
एतच्छ्रुत्वा ततः सूतमपृच्छच्छांशपायनः । उत्पन्नः स कथं दक्षो ह्यभिशापाद्भवस्य तु ॥
चाक्षुषस्यान्वये पूर्वं तन्नः प्रब्रूहि पृच्छताम् ॥ ३८ ॥
इत्युक्तः कथयामास सूतो दक्षाश्रितां कथाम् । शांशपायनमामन्त्र्य त्र्यम्बकाच्छापकारणम् ॥ ३९ ॥
दक्षस्यासन्सुता ह्यष्टौ कन्यायाः कीर्तिता मया। स्वेभ्यो गृहेभ्यो ह्यानाय्य ताः पिताभ्यर्च्चयद् गृहे ॥
ततस्त्वभ्यर्चिताः सर्वा न्यवसंस्ताः पितुर्गृहे ॥ ४० ॥
तासां ज्येष्ठा सती नाम पत्नी या त्र्यम्बकस्य वै। नाजुहावात्मजां तां वै दक्षो रुद्रमभिद्विषन् ॥ ४१ ॥
अकरोत्स नतिं दक्षे न कदाचिन्महेश्वरः । जामाता श्वशुरे तस्मिन् स्वभावात् तेजसि स्थितः॥ ४२ ॥

---

कन्या भी हुई, जिसका विवाह लवण सागर से हुआ था । मैनाक का एक छोटा भाई भी था, जिसका नाम क्रौंच था । इसी के नाम पर क्रौंच द्वीप का नामकरण हुआ था ॥ ३२ ॥

मेरु की पत्नी धारिणी ने दिव्य ओषधियों से युक्त मन्दार नामक पुत्र को उत्पन्न किया एवं वेला, नियति और आयति नामक तीन कन्यओं को भी जन्म दिया । इनमें आयति से धाता ने विवाह किया और नियति से विधाता ने विवाह किया ॥ ३३-३४ ॥

स्वायंभुव मन्वन्तर के समय इनकी सन्ततियों की चर्चा की गयी है । वेला ने सागर की पत्नी होकर एक अपूर्व सुन्दरी को उत्पन्न किया । सावर्णि ने उस सामुद्री नाम की कन्या को प्राचीन बर्हिष् के हाथ में सौंप दिया। अपने पति से उस सामुद्री ने दस पुत्रों को जन्म दिया । वे सभी प्रचेतस् धनुर्वेद के पारगामी विद्वान् थे । चाक्षुष मन्वन्तर में भगवान् त्र्यम्बक के अभिशप्त होने से स्वायंभुव दक्ष उनके पुत्र रूप में उत्पन्न हुए ॥ ३५-३७ ॥

यह कथा सुनकर शांशपायन ने सूतजी से पूछा-चाक्षुष मन्वन्तर में महादेवजी के शाप से दक्ष किस प्रकार अभिशप्त हुए ? इसको कृपाकर कहिये ॥ ३८ ॥

तब सूतजी शांशपायन को सम्बोधन करके महादेव जी ने जिस कारण दक्ष को शाप दिया था, उस कथा को कहने लगे । यह कहा जा चुका है कि दक्ष को आठ कन्याएँ हुई थीं । उन्हें अपने घर में लाकर दक्ष ने उनका अच्छा सत्कार किया । इस प्रकार सत्कृत होकर वे कन्याएँ पिता के घर में ही रहने लगीं ॥ ३९-४० ॥

किन्तु दक्ष ने अपनी सबसे बड़ी कन्या सती को, जो कि महादेव से व्याही हुई थी, नहीं बुलाया; क्योंकि दक्ष का महादेवजी से कुछ मनमुटाव था । बात यह थी कि किसी दिन महादेव ने दक्ष को प्रणाम नहीं किया था। यह दक्ष को बहुत बुरा लगा-मेरा जामाता होकर भी ये ससुर के समक्ष अभिमान करते हैं ॥ ४१-४२ ॥

ततो ज्ञात्वा सती सर्वाः स्वस्रः प्राप्ताः पितुर्गृहम्। जगाम साप्यनाहूता सती तत् स्वं पितुर्गृहम् ॥ ४३ ॥
ततोऽब्रवीत् सा पितरं देवी क्रोधादमर्षिता । यवीयसीभ्यो ज्यायसीं किन्तु पूजामिमां प्रभो ॥
असम्मतामवज्ञाय कृतवानसि गर्हिताम् ॥ ४४ ॥
अहं ज्येष्ठा वरिष्ठा हि न त्वसत् कर्त्तुमर्हसि । एवमुक्तोऽब्रवीदेनां दक्षः संरक्तलोचनः ॥ ४५ ॥
त्वं तु श्रेष्ठा वरिष्ठा च पूज्या बाला सदा मम । तासां ये चैव भर्त्तारस्ते मे बहुमताः सदा ॥ ४६ ॥
ब्रह्मिष्ठाश्च तपिष्ठाश्च महायोगाः सुधार्मिकाः। गुणैश्चैवाधिकाः श्लाघ्याः सर्वे ते त्र्यम्बकात्सति॥ ४७ ॥
वसिष्ठोऽत्रिः पुलस्त्यश्च अङ्गिराः पुलहः क्रतुः । भृगुर्मरीचिश्च तथा श्रेष्ठा जामातरो मम ॥ ४८ ॥
तस्यात्मा स च ते शर्वो भक्ता चासि हि तं सदा । तेन त्वां न बुभूषामि प्रतिकूलो हि मे भवः ॥ ४९ ॥
इत्युवाच तदा दक्षः संप्रमूढेन चेतसा । शापार्थमात्मनश्चैव ये चोक्ताः परमर्षयः ॥ ५० ॥
तथोक्ता पितरं सा वै क्रुद्धा देवीदमब्रवीत् । वाङ्मनः कर्मभिर्यस्माद् दुष्टां मां विगर्हसे ॥
तस्मात्त्यजाम्यहं देहमिदं तात तवात्मजम् ॥ ५१ ॥
ततस्तेनावमानेन सती दुःखादमर्षिता । अब्रवीद् वचनं देवी नमस्कृत्य महेश्वरम् ॥ ५२ ॥
यत्राहमुपपत्स्येहं पुनर्देहेन भास्वता । तत्राप्यहमसम्मूढा सम्भूता धार्मिकी पुनः ॥
गच्छेयं धर्मपत्नीत्वं त्र्यम्बकस्यैव धर्मतः ॥ ५३ ॥

---

सती को जब यह मालूम हुआ कि हमारी सभी बहनें मायके पहुँची हुई हैं, तो वह भी बिना बुलावे के ही वहाँ पहुँच गयी । सती वहाँ पहुँची तो सही; लेकिन पिता ने उनका वैसा सत्कार नहीं किया, जैसा कि उनकी और बहनों का किया था । क्रोध से तमतमाकर सती ने पिता से कहा—तात ! आप छोटी बहनों का तो बड़ा सत्कार कर रहे हैं; किन्तु मेरा आप निरादर कर रहे हैं ॥ ४३-४४ ॥

मैं सब बहनों में बड़ी हूँ इसलिए निरादर के योग्य नहीं हो सकती । यह सुनते ही लाल-लाल आँखें करके दक्ष ने सती से कहा—यह सत्य है कि तू मेरी ज्येष्ठ एवं श्रेष्ठ और आदरणीय पुत्री हो, किन्तु मैं अपनी और कन्याओं के पतियों को बहुत अच्छा समझता हूँ । इसलिए कि वे सब-के-सब महादेव से ज्यादा गुणी, प्रशंसनीय, धार्मिक, महायोगी, तपस्वी और ब्रह्म कर्म को जानने वाले हैं । वसिष्ठ, पुलस्त्य, अङ्गिरा, पुलह, क्रतु, भृगु और मरीचि आदि मेरे मनोनुकूल जामाता हैं ॥ ४५-४८ ॥

क्योंकि महादेव मेरे विरुद्ध हैं और तू उन्हीं की आत्मा हो, उनकी ही सेवा भी करती हो; इसलिए मैं तेरा सत्कार नहीं कर सकता ॥ ४९ ॥

मूढ़चित्त दक्ष ने शाप पाने की इच्छा से सती से इस प्रकार कहा—परमर्षिगण भी ऐसा ही समझते हैं । यह सुनते ही सती ने क्रुद्ध होकर पिता से कहा—मन, वचन और कर्म से मैं पवित्र हूँ, फिर भी आप मेरा तिरस्कार करते हैं । इसलिए आपके द्वारा जो यह मेरा शरीर उत्पन्न हुआ है, उसे ही मैं त्याग देती हूँ ॥ ५०-५१ ॥

उस अपमान से सती को बड़ा कष्ट हुआ । मन-ही-मन महादेवजी को प्रणाम करके सती ने कहा—मैं जहाँ कहीं अपने तेजस्वी शरीर से जन्म ग्रहण करूँगी, वहाँ बिना किसी मोह-माया में फँसे ऐसा धर्माचरण करूँगी,

तत्रैवाथ समासीना युक्तात्मानं समादधे । धारयामास चाग्नेयीं धारणां मनसात्मनः ॥ ५४ ॥
तत आग्नेयीसमुत्थेन वायुना समुदीरितः । सर्वाङ्गेभ्यो विनिःसृत्य वह्निर्भस्म चकार ताम् ॥ ५५ ॥
तदुपश्रुत्य निधनं सत्या देवोऽथ शूलधृक् । संवादञ्च तयोर्बुद्ध्वा याथातथ्येन शङ्करः ॥
दक्षस्याथ ऋषीणाञ्च चुकोप भगवान् प्रभुः ॥ ५६ ॥
यस्मादवमता दक्ष मत्कृते नाम सा सती । प्रशस्ताश्चेतराः सर्वाः स्वसुता भर्तृभिः सह ॥ ५७ ॥
तस्माद्वैवस्वतं प्राप्य पुनरेव महर्षयः । उत्पत्स्यन्ते द्वितीये वै मम यज्ञे ह्ययोनिजाः ॥ ५८ ॥
हुते वै ब्रह्मणा शक्रे चाक्षुषस्यान्तरे मनोः । अभिव्याहृत्य च ऋषीन् दक्षमभ्यगमत् पुनः ॥ ५९ ॥
भविता चाक्षुषो राजा चाक्षुषस्य समन्वये । प्राचीनबर्हिषः पौत्रः पुत्रश्चैव प्रचेतसः ॥ ६० ॥
दक्ष इत्येव नाम्ना त्वं मार्षायां जनयिष्यसि । कन्यायां शाखिनाञ्चैव प्राप्ते वै चाक्षुषेऽन्तरे ॥ ६१ ॥

दक्ष उवाच

अहं तत्रापि ते विघ्नमाचरिष्यामि दुर्मते । धर्मार्थकामयुक्तेषु कर्मस्विह पुनः पुनः ॥ ६२ ॥
यस्मात् त्वं मत्कृते क्रूरमृषीन् व्याहृतवानसि । तस्मात्सार्द्धं सुरैर्यज्ञे न त्वां यक्ष्यन्ति वैद्विजाः ॥ ६३ ॥
हुत्वाहुतिं ततः क्रूर अपस्त्यक्ष्यन्ति कर्मसु । इहैव वत्स्यसि तथा दिवं हित्वा युगक्षयात् ॥ ६४ ॥

---

जिससे मैं फिर महादेवजी की ही पत्नी हो जाऊँ । इस तरह कहकर सती वहीं पर योगासन लगाकर बैठ गयीं । मन ही-मन उन्होंने अग्नि का आह्वान किया ॥ ५२-५४ ॥

उस धारणा से सती के देह में आग्नेयी वायु उत्पन्न हुई, जिसने समस्त देह में आग भड़काकर उसे राख कर दिया । शूलधारी महादेवजी ने जब यह सुना और उस बात की सत्यता पर भी विश्वास हो गया, तब वे ऋषियों और दक्ष पर बहुत क्रुद्ध हुए ॥ ५५-५६ ॥

उन्होंने कहा—दक्ष तुमने जिस कारण सती का तिरस्कार किया और अपनी दूसरी सब कन्याओं का पतियों का स्वागत सत्कार किया; इसलिए तुम्हारे पक्षपाती ऋषिगण मृत्यु के मुख में प्राप्त होंगे एवं वैवस्वत मन्वन्तर में मेरे द्वितीय यज्ञ से उत्पन्न होकर वे अयोनिज कहलायेंगे ॥ ५७-५८ ॥

चाक्षुष मन्वन्तर में ब्रह्माजी इन्द्र का यज्ञ करा रहे थे कि ऋषियों को वैसा कहते हुए महादेव दक्ष के समीप पहुँचे और कहा—चाक्षुष मन्वन्तर में ही चाक्षुष् नाम का एक राजा होगा, जो प्राचीन बर्हिष् का और प्रचेता का पुत्र होगा । वही राजा तुम्हे वृक्षकन्या मार्षा के गर्भ से उत्पन्न करेगा और तुम्हारा नाम दक्ष ही रखेगा ॥ ५९-६१ ॥

दक्ष ने कहा—हे दुर्मति! मैं आपके धर्मार्थयुक्त कर्म में उस जन्म में भी बार-बार विघ्न उपस्थित करुँगा । जिस लिए आपने मेरे कारण ऋषियों के प्रति क्रूरता का व्यवहार किया है, इसलिए द्विजगण यज्ञ में देवों के साथ आपकी पूजा नहीं करेंगे ॥ ६२-६३ ॥

वे आहुति देने के बाद कर्म में अर्थात् यज्ञकुण्ड में जल छोड़ दिया करेंगे और आप स्वर्ग छोड़कर इसी भूलोक में युगक्षय पर्यन्त निवास करोगे ॥ ६४ ॥

रुद्र उवाच

सर्वेषामेव लोकानां भूर्लोकस्त्वादिरुच्यते । तमहं धारयिष्यामि निदेशात् परमेष्ठिनः ॥ ६५ ॥
अस्यां क्षितौ वृता लोकाः सर्वे तिष्ठन्ति भास्कराः । तानहं धारयामीह सततं न तवाज्ञया ॥ ६६ ॥
चातुर्वर्ण्यं हि देवानां ते चाप्येकत्र भुञ्जते । नाहं तैः सह भोक्ष्यामि ततो दास्यन्ति ते पृथक् ॥
ततो देवैः स तैः सार्द्धं नेज्यते पृथगिज्यते ॥ ६७ ॥
ततोऽभिव्याहृतो दक्षो रुद्रेणामिततेजसा । स्वायम्भुवेऽन्तरे त्यक्त्वा उत्पन्नो मानुषेष्विह ॥ ६८ ॥
ज्ञात्वा गृहपतिं दक्षं ज्ञानानामीश्वरं प्रभुम् । दक्षो नाम महायज्ञैः सोऽयजद्दैवतैः सह ॥ ६९ ॥
अथ देवी सती या तु प्राप्ते वैवस्वतेऽन्तरे । मेनायां तामुमां देवीं जनयामास शैलराट् ॥ ७० ॥
सा तु देवी सती पूर्वं ततः पश्चादुमाऽभवत् । सहव्रता भवस्यैषा न तया मुच्यते भवः ॥
यावदिच्छति संस्थातुं प्रभुर्मन्वन्तरेष्विह ॥ ७१ ॥
मरीचं कश्यपं देवी यथादितिरनुव्रता । साध्यं नारायणं श्रीस्तु मघवन्तं शची यथा ॥ ७२ ॥
विष्णुं कीर्ती रुचिः सूर्यं वसिष्ठञ्चाप्यरुन्धती । नैतास्तु विजहत्येतान् भर्तॄन् देव्यः कथञ्चन ॥
आवर्त्तमानकल्पेषु पुनर्जायन्ति तैः सह ॥ ७३ ॥
एवं प्राचेतसो दक्षो जज्ञे वै चाक्षुषेऽन्तरे । प्राचीनबर्हिषः पौत्रः पुत्रश्चैव प्रचेतसः ॥ ७४ ॥
दशभ्यस्तु प्रचेतोभ्यो मार्षायाञ्च पुनर्नृपः । जज्ञे रुद्राभिशापेन द्वितीयेऽस्मिन्निति श्रुतिः ॥ ७५ ॥

---

रुद्र ने कहा—सब लोकों में यह भूलोक ही श्रेष्ठ कहा गया है । इसको मैं परमेष्ठी की आज्ञा से ही धारण कर रहा हूँ । इस क्षिति तल में भास्करोपम लोक विराजमान हैं । उन्हें मैं सदा धारण किये रहता हूँ, वह सब कुछ आपकी आज्ञा से नहीं है ॥ ६५-६६ ॥

देवों के बीच भी चतुर्वर्ण व्यवस्था है; पर वे सभी एक साथ ही बैठकर खान-पान कर लिया करते हैं और मैं उनके साथ नहीं खाता, इसलिए मुझे पृथक् किया जाता है । इसीलिए वे लोग देवों के साथ मेरी पूजा न कर पृथक पूजा करते हैं ॥ ६७ ॥

इस तरह अत्यन्त तेजस्वी रुद्र से शप्त होकर स्वायंभुव मन्वन्तर के बाद मनुष्यलोक में दक्ष प्रजापति ने जन्म ग्रहण किया । अपने को ज्ञानवान्, समर्थ और गृहपति जानकर दक्ष ने देवों के साथ मिलकर एक महायज्ञ आरम्भ किया । इधर वैवस्वत मन्वन्तर के आने पर शैलाधिराज हिमालय ने मेना के गर्भ से देवी सती को उमा के रूप में उत्पन्न किया ॥ ६८-७० ॥

वही देवी जो पहले सती थी, बाद में वही उमा हुई । महादेव के साथ रहना ही उनका व्रत है । वह कभी भी किसी मन्वन्तर में महादेवजी को उसी प्रकार नहीं छोड़तीं, जैसे अनुव्रता अदिति देवी मरीच, कश्यप को, लक्ष्मी नारायण को, शची इन्द्र को, रुचि सूर्य को, अरुन्धती वसिष्ठ को किसी भी अवस्था में नहीं छोड़ती हैं । अन्य कल्पों के लौटने पर भी ये देवियाँ उन्हीं के साथ रहती हैं ॥ ७१-७३ ॥

हम लोगों ने ऐसा सुना है कि दक्ष प्रजापति भी रुद्र के शाप से चाक्षुष् मन्वन्तर में प्राचीनबर्हिष् के पौत्र

भृग्वादयस्तु ते सर्वे जज्ञिरे वै महर्षयः । आद्ये त्रेतायुगे पूर्वं मनोर्वैवस्वतस्य ह ।।
देवस्य महतो यज्ञे वारुणीं बिभ्रतस्तनुम् ।। ७६ ।।
इति सानुशयोऽह्यासीत्तयोर्जात्यन्तरागतः । प्रजापतेस्तु दक्षस्य त्र्यम्बकस्य च धीमतः ।। ७७ ।।
तस्मान्नानुशयः कार्यो वैरिष्विह कदाचन । जात्यन्तरगतस्यापि भावितस्य शुभाशुभैः ।।
जन्तुं न मुञ्चति ख्यातिस्तत्र कार्यं विजानता ।। ७८ ।।

ऋषय ऊचुः

प्राचेतसस्य दक्षस्य कथं वैवस्वतेऽन्तरे । विनाशमगमत् सूत हयमेधः प्रजापतेः ।। ७९ ।।
देव्या मृत्युं कृतं मत्वा क्रुद्धं सर्वात्मकं प्रभुम् । कथं प्रासादयद्दक्षः स यज्ञः साधितः कथम् ।।
एतद्वेदितुमिच्छामस्तन्नो ब्रूहि यथातथम् ।। ८० ।।

सूत उवाच

पुरा मेरोर्द्विजश्रेष्ठाः शृङ्गं त्रैलोक्यविश्रुतम् । ज्योतिष्कं नाम सावित्रं सर्वरत्नविभूषितम् ।। ८१ ।।
अप्रमेयमनाधृष्यं सर्वलोकनमस्कृतम् । तस्मिन् देवो गिरिश्रेष्ठे सर्वधातुविभूषिते ।।
पर्यङ्क इव विभ्राजन्नुपविष्टो बभूव ह ।। ८२ ।।
शैलराजसुता चास्य नित्यं पार्श्वस्थिताऽभवत् । आदित्याश्च महात्मानो वसवश्चामितौजसः ।। ८३ ।।
तथैव च महात्मानावश्विनौ भिषजां वरौ । तथा वैश्रवणो राजा गुह्यकैः परिवारितः ।। ८४ ।।
यक्षाणामीश्वरः श्रीमान् कैलासनिलयः प्रभुः । उपासते महात्मानं उशना च महामुनिः ।।
सनत्कुमारप्रमुखास्ते चैव परमर्षयः ।। ८५ ।।

---

होकर दक्ष प्रचेता से मार्षा के गर्भ से फिर उत्पन्न हुए । भृगु आदि जो महर्षि थे, वे भी वैवस्वत मन्वन्तर के पूर्व त्रेतायुग के आदि में वरुण के समान शरीर धारण कर महान् देवता के यज्ञ में उत्पन्न हुए ।। ७४-७६ ।।

दक्ष प्रजापति एवं महादेवजी का मनमुटाव इस प्रकार जन्मान्तर में भी चलने लगा । इसलिए वैरियों के प्रति कभी भी विद्वेष नहीं करना चाहिए । शुभाशुभ कर्म से परिचालित जन्तु के आन्तरिक भाव दूसरे जन्म में भी नहीं छूटते हैं । अतः यह समझ कर मनुष्य को द्वेष नहीं करना चाहिए ।। ७७-७८ ।।

ऋषिगण ने कहा—हे सूतजी! वैवस्वत मन्वन्तर मे प्राचेतस दक्षप्रजापति का अश्वमेध किस प्रकार नष्ट हुआ? दक्ष ने सती की देह त्याग से क्रोधित महादेवजी को किस प्रकार प्रसन्न किया ? और अपने यज्ञ को किस प्रकार पूर्ण किया? यह हम जानना चाहते हैं कृपा कर कहिये ।। ७९-८० ।।

सूत जी ने कहा—हे द्विजगण ! प्राचीन काल में विश्व विख्यात सर्वरत्नों से विभूषित मेरु के ज्योतिष नामक पवित्र शिखर पर महादेव जी इस प्रकार बैठे थे मानो कोई शैय्या पर बैठा हो ।। ८१-८२ ।।

हिमालय पर्वत का वह शृङ्ग सभी का पूजनीय, अत्यन्त विस्तृत एवं किसी प्रकार से उल्लंघन के योग्य न था । पार्वतीजी भी उनकी बगल में बैठी हुई थीं । उस समय आदित्यगण, अत्यन्त पराक्रमी वसुगण, दोनों भाई वैद्यराज अश्विनीकुमार, गुह्यकों को साथ लेकर राजा वैश्रवण, सनत्कुमार आदि परमर्षिगण, अङ्गिरा आदि देवर्षि

अङ्गिरः प्रमुखाश्चैव तथा देवर्षयोऽपरे । विश्वावसुश्च गन्धर्वस्तथा नारदपर्वतौ ॥ ८६ ॥
अप्सरोगणसङ्घाश्च समाजग्मुरनेकशः । ववौ शिवः सुखो वायुर्नानागन्धवहः शुचिः ॥ ८७ ॥
सर्वर्तुकुसुमोपेताः पुष्पवन्तो द्रुमास्तथा । तथा विद्याधराश्चैव सिद्धिश्चैव तपोधनाः ॥ ८८ ॥
महादेवं पशुपतिं पर्युपासन्ति तत्र वै । भूतानि च तथान्यानि नानारूपधराण्यथ ॥ ८९ ॥
राक्षसाश्च महारौद्राः पिशाचाश्च महाबलाः । बहुरूपधरा हृष्टा नानाप्रहरणोद्यताः ॥ ९० ॥
देवस्यानुचरास्तत्र तस्थुर्वैश्वानरोपमाः । नन्दीश्वरश्च भगवान् देवस्यानुमते स्थितः ॥ ९१ ॥
प्रगृह्य ज्वलितं शूलं दीप्यमानं स्वतेजसा । गङ्गा च सरितां श्रेष्ठा सर्वतीर्थजलोद्भवा ॥
पर्युपासत तं देवरूपिणी द्विजसत्तमाः ॥ ९२ ॥
एवं स भगवांस्तत्र दीप्यमानः सुरर्षिभिः । देवैश्च सुमहाभागैर्महादेवो व्यवस्थितः ॥ ९३ ॥
पुरा हिमवतः पृष्ठे दक्षो वै यज्ञमारभत् । गङ्गाद्वारे शुभे देशे ऋषिसिद्धनिषेविते ॥ ९४ ॥
ततस्तस्य मखे देवाः शतक्रतुपुरोगमाः । गमनाय समागम्य बुद्धिमापेदिरे तदा ॥ ९५ ॥
स्वैर्विमानैर्महात्मानो ज्वलद्भिर्ज्वलनप्रभाः । देवस्यानुमनेऽगच्छन् गङ्गाद्वार इति श्रुतिः ॥ ९६ ॥
गन्धर्वाप्सरसाकीर्णं नानाद्रुमलतावृतम् । ऋषिसङ्घैः परिवृतं दक्षं धर्मभृतां वरम् ॥ ९७ ॥
पृथिव्यामन्तरिक्षे वा ये च स्वर्लोकवासिनः । सर्वे प्राञ्जलयो भूत्वा उपतस्थुः प्रजापतिम् ॥ ९८ ॥

---

विश्वावसु, गन्धर्व, नारद, कैलास पर्वत पर वास करने वाले यक्षराज, महामुनि उशना और अप्सराएँ बार-बार उनकी पूजा-उपासना करने में संलग्न थी ॥ ८३-८६ ॥

उस समय मन्द-मन्द कल्याणकारक, सुखद एवं सुगन्धित शीतल वायु चल रही थी । सभी ऋतुओं के पुष्पों से युक्त होकर वृक्ष सुशोभित हो रहे थे और सिद्ध, विद्याधर एवं तपस्वी आदि भगवान् महादेव पशुपति की उपासना में संलग्न थे । विविध प्रकार के रूपों को धारण करने वाले नाना प्रकार के भूतगण, महान् भयङ्कर राक्षस, महाबलवान् पिशाच आदि विविध रूपों को धारण करके और नाना प्रकार के अस्त्रों से सुसज्जित होकर अग्नि के समान दीप्ति को धारण कर सेवा करने में संलग्न थे ॥ ८७-९० ॥

भगवान् नन्दीश्वर चमचमाते हुए प्रज्वलित त्रिशूल को लेकर उनके सन्निकट आदेश पालन करने के लिये आसीन थे । द्विजगण उस समय सब तीर्थों के जल को उत्पन्न करने वाली नदी श्रेष्ठ और देवस्वरूप को धारण करने वाली गंगा भी उनकी सेवा में संलग्न थी । इस प्रकार देवर्षियों और महाभाग्यशाली देवताओं से घिरे हुए भगवान् शङ्कर वहाँ आसीन थे ॥ ९१-९३ ॥

प्राचीन काल में प्रजापति दक्ष ने हिमालय पर्वत पर यज्ञ प्रारम्भ किया । गंगा द्वार यज्ञमण्डप सिद्ध ऋषियों से सेवित था । इस प्रकार सुना जाता है कि अग्नि के समान तेजस्वी इन्द्र प्रमुख देवगण उस यज्ञ में जाने का विचार करने लगे और अग्नि के समान देदीप्यमान विमानों पर चढ़कर वे सब महात्मा गंगा द्वार पहुँचे ॥ ९४-९६ ॥

विभिन्न प्रकार के वृक्षों एवं लताओं से आवृत, गन्धर्व और अप्सराओं से व्याप्त, ऋषि समूहों से घिरे हुए पृथ्वी, अन्तरिक्ष और स्वर्गलोक के निवासीगण उन धर्मवान् दक्ष प्रजापति की हाथ जोड़कर स्तुति और प्रशंसा करने लगे ॥ ९७-९८ ॥

आदित्या वसवो रुद्राः साध्याः सह मरुद्गणैः। जिष्णुना सहिताः सर्वे आगता यज्ञभागिनः ॥ ९९ ॥
ऊष्मपाः सोमपाश्चैव आज्यपा धूमपास्तथा । अश्विनौ पितरश्चैव आगता ब्रह्मणा सह ॥ १०० ॥
एते चान्ये च बहवो भूतग्रामास्तथैव च । जरायुजाण्डजाश्चैव स्वेदजोद्भिज्जकास्तथा ॥ १०१ ॥
आहूता मन्त्रतः सर्वे देवाश्च सह पत्निभिः । विराजन्ते विमानस्था दीप्यमाना इवाग्नयः ॥ १०२ ॥
तान् दृष्ट्वा मन्युमाविष्टो दधीचो वाक्यमब्रवीत् । अपूज्यपूजने चैव पूज्यानां चाप्यपूजने ॥
नरः पापमवाप्नोति महद्वै नात्र संशयः ॥ १०३ ॥
एवमुक्त्वा तु विप्रर्षिः पुनर्दक्षमभाषत । पूज्यं तु पशुभर्त्तारं कस्मान्नाह्वयसे प्रभुम् ॥ १०४ ॥

दक्ष उवाच

सन्ति मे बहवो रुद्राः शूलहस्ताः कपर्दिनः । एकादशावस्थगता नान्यं वेद्मि महेश्वरम् ॥ १०५ ॥

दधीच उवाच

सर्वे निमन्त्रिता देवा येन ईशो न निमन्त्रितः । यथाहं शङ्करादूर्ध्वं नान्यं पश्यामि दैवतम् ॥
तथा दक्षस्य विपुलो यज्ञोऽयं न भविष्यति ॥ १०६ ॥

दक्ष उवाच

एतन्मखे शूर सुवर्णपात्रे हविः समस्तं विधिमन्त्रपूतम् ।
विष्णोर्नयाम्यप्रतिमस्य सर्वं प्रभोर्विभो ह्याहवनीयनित्यम् ॥ १०७ ॥

---

यज्ञ में भाग पाने वाले आदित्य, वसु, रुद्र, साध्य, मरुद्गण और विष्णु आदि वहाँ पहुँचे । उष्म, सोम, आज्य और धूम पीने वाले, अश्विनीकुमार, पितर और ब्रह्मा आदि देवगण भी वहाँ आये ॥ ९९-१०० ॥

इनके अतिरिक्त बहुतेरे जरायुज, अण्डज, स्वेदज और उद्भिज्ज आदि प्राणी, सभी देव मन्त्र बल से पत्नियों के साथ वहाँ उस यज्ञ में बुलाये गये थे । वे सभी विमानचारी देवगण अग्नि की तरह देदीप्यमान हो रहे थे ॥ १०१-१०२ ॥

उन सबको देखकर सुखपूर्वक आसीन दधीचि ने प्रजापति दक्ष से कहा—अपूज्यों को पूजने और पूज्यों को न पूजने से मनुष्य घोर पाप का भागी होता है, इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है ॥ १०३ ॥

यह कहकर विप्रर्षि ने फिर दक्ष से कहा—पूजनीय प्रभु महादेव को आप ने क्यों नहीं बुलाया?॥१०४॥

दक्ष ने कहा—ग्यारह प्रकार के कितने ही शूलधारी कपर्दी रुद्र मेरे यज्ञ में उपस्थित हैं । यहाँ हम दूसरे महादेव को नहीं जानते ॥ १०५ ॥

दधीचि ने कहा—सबसे बड़ी बात यह है कि महादेव निमन्त्रित नहीं हुए हैं । इनसे भी बड़े कोई देवता हैं, ऐसा हम नहीं समझते । इसलिए दक्ष का यह महान् आयोजन वाला यज्ञ क्या सम्पन्न हो सकेगा?॥ १०६ ॥

दक्ष ने कहा—इस यज्ञ में हम विधि-विधान से मन्त्रपूत समस्त हवि को स्वर्णपात्र में रखकर विष्णु को समर्पित करेंगे । विष्णु देवता ही नित्य हवनीय, प्रभु, विभु और अप्रतिम हैं ॥ १०७ ॥

गतास्तु देवता ज्ञात्वा शैलराजसुता तदा । उवाच वचनं साध्वी देवं पशुपतिं तदा ॥ १०८ ॥

उमोवाच

भगवन् क्व गता ह्येते देवाः शक्रपुरोगमाः । ब्रूहि तत्त्वेन तत्त्वज्ञ संशयो मे महानयम् ॥ १०९ ॥

महेश्वर उवाच

दक्षो नाम महाभागो प्रजानां पतिरुत्तमः । हयमेधेन यजते तत्र यान्ति दिवौकसः ॥ ११० ॥

देव्युवाच

यज्ञमेतं महाभाग किमर्थं न गतोऽसि वै । केन वा प्रतिषेधेन गमनं प्रतिषिध्यते ॥ १११ ॥

महेश्वर उवाच

सुरैरेव महाभागे सर्वमेतदनुष्ठितम् । यज्ञेषु मम सर्वेषु न भाग उपकल्पितः ॥ ११२ ॥
पूर्वोपायोपपन्नेन मार्गेण वरवर्णिनि । न मे सुराः प्रयच्छन्ति भागं यज्ञस्य धीमतः ॥ ११३ ॥

देव्युवाच

भगवन् सर्वदेवेषु प्रभावानधिको गुणैः । अजेयश्चाप्यधृष्यश्च तेजसा यशसा श्रिया ॥ ११४ ॥
अनेन तु महाभाग प्रतिषेधेन नामतः । अतीव दुःखमापन्ना वेपथुश्च ममानघ ॥ ११५ ॥

किं नाम दानं नियमं तपो वा कुर्य्यामहं येन पतिर्ममाद्य ।
लभेत भागं भगवानचिन्त्यो यज्ञस्य चार्द्धं त्वथ वा तृतीयम् ॥ ११६ ॥

---

हिमालय की पुत्री पार्वती ने सभी देवताओं को कहीं जाते हुए देखकर महादेव से कहा ॥ १०८ ॥

उमा ने कहा—हे भगवन् ! हे तत्त्वज्ञ! हमारे मन में कुतूहल हो रहा है कि ये इन्द्र आदि देवतागण कहाँ जा रहे हैं । आप सब समझाकर कहिये ॥ १०९ ॥

महादेव ने कहा—महाभाग्यवान् ! दक्ष नामक एक उत्तम प्रजापति हैं । वे ही अश्वमेध यज्ञ कर रहे हैं । वहाँ ये देवगण जा रहे हैं ॥ ११० ॥

देवी ने कहा—हे महाभाग ! इस यज्ञ में आप क्यों नहीं गये? किसलिए आपको वहाँ नहीं बुलाया गया है? ॥ १११ ॥

महादेव ने कहा—हे महाभागे देवों ने ही यह सब किया है । किसी भी यज्ञ में हमारे लिये यज्ञभाग नहीं रखा जाता है । हे वरवर्णिनि ! देवताओं की उसी पूर्व व्यवस्था के अनुसार विद्वान् देवगण हमें यज्ञ में भाग नहीं देते हैं ॥ ११२-११३ ॥

देवी ने कहा—हे अनघ ! हे भगवन् ! आपका सभी देवों में अधिक प्रभाव है । आप अधिक गुणवान् भी हैं । तेज, यश और शोभा की अधिकता से आप अजेय और अधृष्य हैं । अतः महाभाग ! आपका जो यह तिरस्कार हुआ है, इससे मैं बहुत दुःखी हूँ और मेरा शरीर काँप रहा है । मैं कौन-सा दान, नियम या तप करूँ, जिससे मेरे अचिन्तनीय भाग्यवान् पति यज्ञ में आधा अथवा तृतीय भाग प्राप्त करें ॥ ११४-११६ ॥

एवं ब्रुवाणां भगवानचिन्त्यः पत्नीं प्रहृष्टः क्षुभितामुवाच ।
न वेत्सि देवेशि कृशोदराङ्गि किं नाम युक्तं वचनन्तवेदम् ॥ ११७ ॥
अहं हि जानामि विशालनेत्रे ध्यानेन सर्वं हि वदन्ति सन्तः ।
न वाद्य मोहेन महेन्द्रदेवो लोकत्रयं सर्वथा संप्रमूढम् ॥ ११८ ॥
मामध्वरे शंसितारः स्तुवन्ति रथन्तरे साम गायन्ति गेयम् ।
मां ब्राह्मणा ब्रह्मसत्रे यजन्ते ममाध्वर्य्यवः कल्पयन्ते च भागम् ॥ ११९ ॥

देव्युवाच

अप्राकृतोऽपि भगवान् सर्वस्त्रीजनसंसदि । स्तौति गोपायते वापि स्वमात्मानं न संशयः ॥ १२० ॥

भगवानुवाच

नात्मानं स्तौमि देवेशि पश्य त्वमुपगच्छ च । यं स्त्रक्ष्यामि वरारोहे भागार्थं वरवर्णिनि ॥ १२१ ॥
एवमुक्त्वा तु भगवान् पत्नीं प्राणैरपि प्रियाम्। सोऽसृजद्भगवान्वक्त्राद्भूतंक्रोधाग्निसन्निभम् ॥ १२२ ॥
सहस्त्रशीर्षं देवञ्च सहस्त्रचरणेक्षणम् । सहस्त्रमुद्गरधरं सहस्त्रशरपाणिनम् ॥ १२३ ॥
शङ्खचक्रगदापाणिं दीप्तकार्मुकधारिणम् । परश्वसिधरं देवं महारौद्रं भयावहम् ॥ १२४ ॥
घोररूपेण दीप्यन्तं चन्द्रार्धकृतभूषणम् । वसानं चर्म वैयाघ्रं महारुधिरनिःस्त्रवम् ॥ १२५ ॥
दंष्ट्राकरालं विभ्रान्तं महावक्त्रं महोदरम् । विद्युज्जिह्वं प्रलम्बोष्ठं लम्बकर्णं दुरासदम् ॥ १२६ ॥

---

इस प्रकार कहने वाली अपनी दुःखी पत्नी पर प्रसन्न होकर महादेव जी ने कहा—हे कृशोदराङ्गि ! आप जो कह रही हो कि मैं नहीं जानती, यह क्या ठीक कह रही हो? हम इस बात को जानते हैं कि साधु पुरुष ध्यान योग से सब बातों को जान लेते हैं । इन्द्र प्रमुख देवों को कौन कहे, तीनों लोक आपकी माया से मोहित हो गया है। देखो, प्रस्तोता यज्ञ में हमारा ही स्तवन कर रहे हैं । रथन्तर साम गान हो रहा है । ब्राह्मण लोग ब्रह्मयज्ञ में हमारी ही पूजा कर रहे हैं और अध्वर्युगण हमारे लिये भाग भी कल्पित कर रहे हैं ॥ ११७-११९ ॥

देवी ने कहा—स्त्रियों के मध्य तो मामूली मनुष्य भी अधिक प्रशंसा कर दिया करते है और अपनी कमजोरी छिपा लेते है-इसमें संशय नही है । क्या आप भी वही कर रहे हैं? ॥ १२० ॥

भगवान् शङ्कर ने कहा—देवेशि ! हम यूँ ही अपनी प्रशंसा नहीं कर रहे हैं । हे वरारोहे! हे वरवर्णिनि ! आप आकर देखिये कि अपने भाग के लिए हम किसकी सृष्टि कर रहे हैं ॥ १२१ ॥

प्राण से भी प्रिय पत्नी को भगवान् ने ऐसा कहकर अपने मुँह से जाज्वल्यमान अग्नि की तरह एक भूत को उत्पन्न किया, जिसे हजार सिर, हजार पैर और हजार आँखें थीं । वह हजारों मुद्गर और हजारों बाणों को हाथों में रखे हुए था ॥ १२२-१२३ ॥

वह भूत शंख, चक्र, गदा, धनुष और कुलिश धारण किये हुए था । उनके हाथ में फरसा और खड्ग भी था । उसका रौद्र रूप देखने में भयावह जान पड़ता था; किन्तु उसका घोर रूप देदीप्यमान हो रहा था। वह अर्द्ध चन्द्र से भूषित था, रक्तमय बाघम्बर पहने हुए था, उसके बड़े विकराल दाँत थे, उसका पेट और मुँह दोनों

कुलिशोद्योतितकरम्भाभिर्ज्वलितमूर्द्धजम् । ज्वालामालापरिक्षिप्तं मुक्तादामविभूषितम् ॥ १२७ ॥
तेजसा चैव दीप्यन्तं युगान्तमिव पावकम् । आकर्णदारितास्यान्तश्चतुर्दिक्षु भयानकम् ॥ १२८ ॥
महाबलं महातेजं महापुरुषमीश्वरम् । विश्वहर्तृमहाकायं महान्यग्रोधमण्डलम् ॥
युगपच्चन्द्रशतवद्दीप्यन्तं मन्मथाग्निवत् ॥ १२९ ॥

चतुर्महास्यं सिततीक्ष्णदंष्ट्रं महोग्रतेजोबलकौतुकाढ्यम् ।
युगान्तसूर्य्याग्निसहस्रभासं सहस्रचन्द्रामलकान्तिकान्तम् ॥
प्रदीप्तसर्वौषधिमन्दराभं सुमेरुकैलासहिमाद्रितुल्यम् ॥ १३० ॥

युगार्काभं महावीर्य्यं चारुनासं महाननम् । प्रचण्डगण्डं दीप्ताक्षमग्निज्वालाविलाननम् ॥ १३१ ॥
मृगेन्द्रकृत्तिवसनं महाभुजगवेष्टितम् । उष्णीषिणं चन्द्रधरं क्वचिदुग्रं क्वचित्समम् ॥ १३२ ॥
नानाकुसुममूर्द्धानं नानागन्धानुलेपनम् । नानारत्नविचित्राङ्गं नानाभरणभूषितम् ॥ १३३ ॥
कर्णिकारस्रजं दीप्तं क्रोधादुद्भ्रान्तलोचनम् । क्वचिन्नृत्यति चित्राङ्गं क्वचिद्वदति सुस्वरम् ॥ १३४ ॥
क्वचिद्ध्यायति युक्तात्मा क्वचित्स्थूलं प्रमार्जति। क्वचिद्गायति विश्वात्मा क्वचिद्रौतिमुहुर्मुहुः ॥ १३५ ॥

---

ही विशाल थे । लम्बे ओंठों के बीच उसकी जीभ विद्युत के समान लपलपा रही थी । उसके कान भी बड़े-बड़े थे और वह दुरासद था ॥ १२४-१२६ ॥

वज्र से उस भूत के हाथ चमक रहे थे और प्रभाधिक्य के कारण उसकी केशराशि भी प्रदीप्त हो रही थी। ज्वालमाला की भाँति वह मुक्तामाला पहने हुए और प्रलयकालीन अग्नि की तरह अपनी कान्ति से दीप्त हो रहा था । उसके मुँह कान तक फटे हुए थे, जिसमें चार भयानक दाँत दिखायी देते थे ॥ १२७-१२८ ॥

वह महाबली, महातेजस्वी, महापुरुष, ईश्वर, विश्वहर्ता और विशाल शरीर वाला था । महान् वटवृक्ष की तरह उसका देह का विस्तार था । यह शतचन्द्र के समान उज्ज्वल और कामाग्नि की तरह देदीप्यमान था ॥१२९॥

उस भूत के चार बड़े-बड़े मुँह थे जिसमें चमकते हुए दाँत थे । तेज, बल और पौरुष की अधिकता से वह अत्यन्त भयंकर था । प्रलयकालीन हजारों सूर्य और अग्नि की तरह वह भूत भास्कर, सुमेरु, कैलास और हिमालय की तरह विशाल था, हजारों चन्द्र की निर्मल कान्ति की तरह वह कमनीय था और निखिल ओषधियों से युक्त मन्दराचल की तरह प्रदीप्त था ॥ १३० ॥

वह युगान्तकालीन सूर्य की तरह आभावाला, महाबली, सुन्दर नासिकायुक्त, महानन प्रचण्ड-गण्ड, दीप्ताक्ष, ज्वालामुखी की तरह मुखगहरवाला, व्याघ्र चर्मधारी, विशाल साँपों से वेष्टित, पगड़ी पहने हुए, चन्द्रधारी, उच्चावच, रंग-बिरंगे फूलों से सिर को सजाये हुए, बहुविध गन्ध-चन्दन को लगाये हुए, विविध रत्नों से और कितने ही प्रकार के आभरणों से भूषित था ॥ १३१-१३३ ॥

वह कनेर की माला पहने हुए था और क्रोध से उसकी आँखें नाच रही थीं । कभी वह विचित्र भाव भङ्गी से नाच उठता था तो कभी मधुर स्वर में बोल उठता था, कभी वह योगावलम्बन करके ध्यान करता था, तो कभी मोटी चीजों को इधर-उधर हटाता था, कभी वह विश्वात्मा गाता था, तो कभी सिसकियाँ भरता था । ज्ञान, वैराग्य,

ज्ञानं वैराग्यमैश्वर्य्यं तपः सत्यं क्षमा धृतिः । प्रभुत्वमात्मसंबोधो ह्यधिष्ठानगुणैर्युतः ॥ १३६ ॥
जानुभ्यामवनिं गत्वा प्रणतः प्राञ्जलिः स्थितः। आज्ञापय त्वं देवेश किं कार्य्यं करवाणिते॥१३७ ॥
तमुवाचाक्षिप मखं दक्षस्येह महेश्वरः । देवस्यानुमतिं श्रुत्वा वीरभद्रो महाबलः ॥
प्रणम्य शिरसा पादौ देवेशस्य उमापतेः ॥ १३८ ॥
ततो बन्धात् प्रमुक्तेन सिंहेनेवेह लीलया । देव्या मन्युकृतं मत्वा हतो दक्षस्य स क्रतुः ॥ १३९ ॥
मन्युना च महाभीमा भद्रकाली महेश्वरी । आत्मनः सर्वसाक्षित्वे तेन सार्द्धं सहानुगा ॥ १४० ॥
स एष भगवान् क्रुद्धः प्रेतावासकृतालयः । वीरभद्र इति ख्यातो देव्या मन्युप्रमार्जकः ॥ १४१ ॥
सोऽसृजद् रोमकूपेभ्यो रौद्रान्नाम गणेश्वरान् । रुद्रानुगा महावीर्य्या रुद्रवीर्यपराक्रमाः ॥ १४२ ॥
रुद्रस्यानुचराः सर्वे सर्वे रुद्रसमप्रभाः । ते निपेतुस्ततस्तूर्णं शतशोऽथ सहस्रशः ॥ १४३ ॥
ततः किलकिलाशब्द आकाशं पूरयन्निव । तेन शब्देन महता त्रस्ताः सर्वे दिवौकसः ॥ १४४ ॥
पर्वताश्च व्यशीर्यन्त कम्पते च वसुन्धरा । मेरुश्च घूर्णते विप्राः क्षुभ्यन्ते वरुणालयाः ॥ १४५ ॥
अग्नयो नैव दीप्यन्ते न च दीप्यन्ति भास्कराः। ग्रहा नैव प्रकाशन्ते नक्षत्राणि न तारकाः ॥ १४६ ॥
ऋषयो नाभ्यभाषन्त न देवा न च दानवाः । एवं हि तिमिरीभूतं निर्दहन्ति विमानिताः ॥ १४७ ॥
सिंहनादं प्रमुञ्चन्ते घोररूपा महाबलाः । प्रभञ्जन्ते परे घोरा यूपानुत्पाटयन्ति च ॥ १४८ ॥

---

ऐश्वर्य, तप, सत्य, क्षमा, धृति, प्रभुत्व, आत्मसंबोध और अधिष्ठान गुण से युक्त उसने भूमि पर घुटने टेक दिये और हाथ जोड़कर बोला-देवेश आज्ञा दीजिये कि मैं आपका कौन-सा कार्य करूं ॥ १३४-१३७ ॥

महादेव ने कहा—तुम दक्ष के यज्ञ का विध्वंस करो । महादेव की आज्ञा पाकर वह महाबली वीरभद्र देवेश उमापति के चरणों की वन्दना करके पिञ्जरमुक्त सिंह की तरह लीलापूर्वक यह सोचता हुआ चला कि' भगवती क्रुद्ध हैं । अतः दक्ष के उस यज्ञ को विनष्ट ही समझना चाहिए, उसी समय देवी के क्रोध से एक महाभयङ्कर माहेश्वरी भद्रकाली उत्पन्न हुई, जो साथी की भाँति वीरभद्र के साथ चली ॥ १३८-१४० ॥

प्रेतावास में रहनेवाले और उमा के क्रोध कारण को दूर करनेवाले भगवान् वीरभद्र ने अपने रोमकूप से रौद्र नामक असंख्य गणेश्वरों की सृष्टि की । वे रुद्र के अनुगामी, महाबली, रुद्र के तुल्य पराक्रमी, रुद्र के अनुचर और रुद्र के तुल्य कान्ति वाले थे । वे सौ-सौ और हजार हजार की संख्या में समूह बाँधकर शीघ्र ही यज्ञ दिशा की ओर दौड़ पड़े ॥ १४१-१४३ ॥

उन गणेश्वर की किलकारियों से आकाश गूंज उठा और उस विकट शब्द से सभी देवगण भयभीत हो गये। पहाड़ टुकड़े-टुकड़े हो गये, धरती काँप उठी, मेरु चंचल हो गया, समुद्र क्षुब्ध हो गये, अग्नि दीप्तिहीन, सूर्य तेजोहीन और ग्रह-नक्षत्र तारकादि प्रकाशहीन हो गये ॥ १४४-१४६ ॥

यज्ञ में उपस्थित ऋषि देव, दानव आदि चुप हो गये, घना अन्यकार छा गया और विमानित उन रुद्रगणों ने सबको कष्ट देना प्रारम्भ किया । वे घोर रूप महाबली रुद्रगण सिंहनाद करने लगे और उन्होंने यज्ञागार को उखाड़ फेंका ॥ १४७-१४८ ॥

प्रमर्दन्ति तथा चान्ये विनृत्यन्ति तथाऽपरे । आधावन्ति प्रधावन्ति वायुवेगा मनोजवाः ॥ १४९ ॥
चूर्णन्ते यज्ञपात्राणि यागस्यायतनानि च । शीर्यमाणानि दृश्यन्ते तारा इव नभस्तलात् ॥ १५० ॥
दिव्यान्नपानभक्षाणां राशयः पर्वतोपमाः । क्षीरनद्यस्तथा चान्या घृतपायसकर्दमाः ॥
मधुमण्डोदका दिव्याः खण्डशर्करवालुकाः ॥ १५१ ॥
षड्रसान्निवहन्त्यन्या गुडकुल्या मनोरमाः । उच्चावचानि मांसानि भक्ष्याणि विविधानि च ॥ १५२ ॥
यानि कानि च दिव्यानि लेह्यञ्चोष्यं तथापरे । भुञ्जते विविधैर्वक्त्रैर्विलुण्ठन्ति च सर्वशः ॥
क्रीडन्ति विविधाकाराश्चिक्षिपुः सुरयोषितः ॥ १५३ ॥
रुद्रकोपप्रयुक्तास्तु सर्वदेवैः सुरक्षितम् । तं यज्ञमहनन् शीघ्रं रुद्रकल्पाः समीपतः ॥ १५४ ॥
चक्रुरन्ये तथा नादान् सर्वभूतभयंकरान् । छित्त्वा शिरोऽन्ये यज्ञस्य विनदन्ति भयङ्कराः ॥ १५५ ॥
दक्षो दक्षपतिश्चैव देवो यज्ञपतिस्तथा । मृगरूपेण चाकाशे प्रपलायितुमारभत् ॥ १५६ ॥
वीरभद्रोऽप्रमेयात्मा ज्ञात्वा तस्य बलन्तदा । अन्तरिक्षगतस्याशु चिच्छेदास्य शिरो महान् ॥ १५७ ॥
दक्षः प्रजापतिश्चैव विनष्ट भ्रान्तचेतनः । क्रुद्धेन वीरभद्रेण शिरः पादेन पीडितः ॥
जराभिभूततीव्रात्मा निपपात महीतले ॥ १५८ ॥
त्रयस्त्रिंशद्देवतानां ताः कोट्यो विमलात्मकाः । पाशेनाग्निबलेनाशु बद्धाः सिंहबलेन च ॥ १५९ ॥
ततो जग्मुर्महात्मानं सर्वे देवा महाबलम् । प्रसीद भगवन् रुद्र भृत्यानां मा क्रुधः प्रभो ॥ १६० ॥

---

कोई यज्ञयूप को पीड़ित करने लगा, तो कोई ताण्डव करने लगा । वायु और मन के तुल्य वेग धारणकर कितने तो कूदने और दौड़ने लगे ॥ १४९ ॥

कितनों ने यज्ञ पात्रों को और यज्ञशालाओं को तोड़ मरोड़ दिया, इससे वह यज्ञभूमि उसी प्रकार दिखायी पड़ने लगी, जिस प्रकार कि आकाश में तारागण बिखरे दीख पड़ते है ॥ १५० ॥

उन लोगों ने दिव्य भक्ष्य अन्नों के ढेर को, जलराशि को, क्षीर नदी को कीचड़ की तरह पड़े हुए घी और उसी तरह पड़ी हुई खीर को, दिव्य मधु और मण्डोदक को, बालुकाराशि की तरह चीनी को, षड् रसवाहिनी असंख्य गुड़कुल्या (बड़े-बड़े नाद) को, मांस के छोटे-बड़े ढेर को, विविध प्रकार की भक्ष्य वस्तुओं को, बढ़िया से बढ़िया पीने की चीजों को और चाटने-चूसने की चीजों को अपने नाना प्रकार के मुखों से खाना प्रारम्भ कर दिया । उन्होंने कुछ को फेंक दिया और कुछ को उलट दिया ॥ १५१-१५३ ॥

रुद्र के कोप से उत्पन्न वे विशाल शरीर वाले, कालाग्नि सदृश रुद्रगण देव सेना को रौंदते हुए डराने लगे और विविध देह धारण कर क्रीड़ा करते हुए देव-पत्नियों को भी घसीटा । रुद्रकोपोत्पन्न उन रुद्र तुल्य गणों ने देवों से रक्षित उस यज्ञ को उनके सामने ही नष्ट कर दिया । उनमें कुछ सबको त्रास उत्पन्न करनेवाले भयङ्कर शब्द करने लगे और किसी ने यज्ञ के सिर को काटकर भयङ्कर चीत्कार किया ॥ १५४-१५६ ॥

इस ध्वंस लीला में यज्ञपति दक्ष मृग रूप धारणकर आकाश की ओर भागे; किन्तु अप्रमेयात्मा वीरभद्र ने दक्ष की शक्ति को समझ लिया और आकाश में ही जाकर उनके सिर को काट लिया ॥ १५७-१५८ ॥

ततो ब्रह्मादयो देवा दक्षश्चैव प्रजापतिः । ऊचुः प्राञ्जलयो भूत्वा कथ्यतां को भवानिति ॥ १६१ ॥

वीरभद्र उवाच

न च देवो न चादित्यो न च भोक्तुमिहागतः । नैव द्रष्टुं हि देवेन्द्रान्न च कौतूहलान्वितः ॥ १६२ ॥
दक्षयज्ञविनाशार्थं सम्प्राप्तं विद्धि मामिह । वीरभद्र इति ख्यातं रुद्रकोपाद्विनिर्गतम् ॥ १६३ ॥
भद्राकाली च विज्ञेया देव्याः क्रोधाद्विनिर्गता । प्रेषिता देवदेवेन यज्ञान्तिकमिहागता ॥ १६४ ॥
शरणं गच्छ राजेन्द्र देवं ते त्वमुमापतिम् । वरं क्रोधोऽपि रुद्रस्य वरदानं न देवतः ॥ १६५ ॥
वीरभद्रवचः श्रुत्वा दक्षो धर्म्मभृतां वरः । तोषयामास देवेशं शूलपाणिं महेश्वरम् ॥ १६६ ॥
प्रदुष्टे यज्ञवादे तु विद्रुतेषु द्विजातिषु । तारामृगमये दीप्ते रौद्रे भीममहानले ॥ १६७ ॥
शूलनिर्भिन्नवदनैः कूजद्भिः परिचारकैः । निखातोत्पाटितैर्यूपैरपविद्धैर्य्यतस्ततः ॥ १६८ ॥
उत्पतद्भिः पतद्भिश्च गृध्रैरामिषगृध्नुभिः । पक्षपातविनिर्धूतैः शिवाशतनिनादितैः ॥ १६९ ॥
प्राणापानौ सन्निरुध्य ततः स्थानेन यत्नतः । विचार्य सर्वतो दृष्टिं बहुदृष्टिरमित्रजित् ॥ १७० ॥
सहसा देवदेवेशः अग्निकुण्डादुपागतः । चन्द्रसूर्य्यसहस्रस्य तेजः संवर्तकोपमम् ॥ १७१ ॥
प्रहस्य चैनं भगवानिदं वचनमब्रवीत् । नष्टस्ते ज्ञानतो दक्ष प्रीतिस्ते मयि सांप्रतम् ॥ १७२ ॥

---

दक्ष प्रजापति नष्ट हो गये, उनकी चेतना विलुप्त हो गयी और क्रुद्ध वीरभद्र ने उनके सिर को पैरों से रौंद दिया । वृद्ध दक्ष प्रजापति पृथ्वी पर लोट गये । इधर विमल आत्मावाले तैंतीस करोड़ देवता भी अग्नि तुल्य प्रदीप्त दृढ़ पाश में बंध गये । तब वे सब देवता महाबली महात्मा वीरभद्र के पास गये और कहा—भगवन् ! रुद्र प्रसन्न हो जायें । हे प्रभु ! दासों पर क्रोध मत करें । तब ब्रह्मादि देवता और दक्ष प्रजापति हाथ जोड़कर बोले—महाराज, आप कौन हैं? ॥ १५९-१६१ ॥

वीरभद्र ने कहा—न हम देवता हैं और न आदित्य हैं, न भोजन की इच्छा से यहाँ आये हैं और न कुतूहलवश देवताओं को देखने के लिए ही आये हैं । हम तो दक्ष के यज्ञ का विनाश करने के लिए यहाँ आये हैं । हमारा नाम वीरभद्र है और हम महादेवजी के क्रोध से उत्पन्न हुए हैं । यह भद्रकाली है जो देवी के क्रोध से उत्पन्न हुई है और महादेव द्वारा यह भी इस यज्ञभूमि की ओर भेजी गयी है । हे राजेन्द्र ! आप उन्हीं उमापति की शरण में जाइये, जिनका क्रोध भी अन्य देवों के वरदान से उत्तम है । वीरभद्र के वचन को सुनकर धर्मनिष्ठ दक्ष ने देवाधिदेव शूलपाणि महेश्वर को प्रसन्न किया ॥ १६२-१६६ ॥

उस समय यज्ञभूमि नष्ट-भ्रष्ट हो चुकी थी, यज्ञ में दीक्षित द्विजातिगण भाग चुके थे, यज्ञीय महाअनल बुझ चुका था, त्रिशूल से चोट खाये हुए अनुचरगण इधर-उधर कराह रहे थे, गाड़ा गया यज्ञयूप उखड़ा हुआ पड़ा था, मांस के लोभी गृध्र नीचे-ऊपर मँडरा रहे थे और जोर-जोर से डैने (पंख) हिला रहे थे तथा झुंड-के-झुंड गीदड़ चिल्ला रहे थे ॥ १६७-१६९ ॥

उसी समय शत्रु को दमन करनेवाले बहुदृष्टि देवदेवेश प्राणापान को यत्नपूर्वक अपने स्थान में रोककर और इधर-उधर देखते हुए सहसा अग्निकुण्ड से बाहर निकल आये । संवर्तकतुल्य हजार सूर्य के समान तेजोमय

स्मितं कृत्वाब्रवीद्वाक्यं ब्रूहि किं करवाणि ते । श्रावितश्च समाख्याय देवानां गुरुभिः सह ॥ १७३ ॥
तमुवाचाञ्जलिं कृत्वा दक्षो देवं प्रजापतिः । भीतशङ्कितवित्रस्तः सवाष्पवदनेक्षणः ॥ १७४ ॥
यदि प्रसन्नो भगवान् यदि वाहं तव प्रियः । यदि वाहमनुग्राह्यो यदि देयो वरो मम ॥ १७५ ॥
यज्जग्धं भक्षितं पीतमशितं यच्च नाशितम् । चूर्णीकृतञ्चापविद्धं यज्ञसम्भारमीदृशम् ॥ १७६ ॥
दीर्घकालेन महता प्रयत्नेन च सञ्चितम् । तन्न मिथ्या भवेन्मह्यं वरमेतं वृणोम्यहम् ॥ १७७ ॥
तथास्त्वित्याह भगवान् भगनेत्रहरो हरः । धर्माध्यक्षं महादेवं त्र्यक्षन्तं वै प्रजापतिः ॥ १७८ ॥
जानुभ्यावनिं गत्वा दक्षो लब्ध्वा भवाद्वरम् । नाम्नामष्टसहस्रेण स्तुतवान् वृषभध्वजम् ॥ १७९ ॥

दक्ष उवाच

नमस्ते देवदेवेश देवारिबलसूदन । देवेन्द्र ह्यमरश्रेष्ठ देवदानवपूजित ॥ १८० ॥
सहस्राक्ष विरूपाक्ष त्र्यक्ष यक्षाधिपप्रिय । सर्वतः पाणिपादस्त्वं सर्वतोऽक्षिशिरोमुखः ॥
सर्वतः श्रुतिमान् लोके सर्वानावृत्य तिष्ठसि ॥ १८१ ॥
शङ्कुकर्ण महाकर्ण कुम्भकर्णार्णवालय । गजेन्द्रकर्ण गाकर्ण पाणिकर्ण नमोऽस्तु ते ॥ १८२ ॥
शतोदर शतावर्त्त शतजिह्व शतानन । गायन्ति त्वां गायत्रिणो ह्यर्च्चयन्ति तथार्च्चिनः ॥ १८३ ॥

---

शंकर ने हँसकर कहा—दक्ष, तुम्हारे अज्ञान से यज्ञ नष्ट हुआ । अब तुम्हारी प्रीति मुझसे हुई । कहो, अब तुम्हारे लिये मैं क्या करूँ ? ॥ १७०-१७३ ॥

देवों और गुरुओं के साथ आपबीतों को सुनाकर दक्ष प्रजापति ने जिनको आँखों से आँसू टपककर गालों पर आ रहे थे और वे भय तथा सन्देह से घबराये हुए थे, दोनों हाथ जोड़कर महादेव से कहा ॥ १७४-१७५ ॥

यदि भगवान् हम पर प्रसन्न हैं हम आपके प्रिय हुए, अनुग्रह के पात्र और वर पाने के योग्य हुए, तो हमारी जो यज्ञीय सामग्री नष्ट हुई है, भोज्य पदार्थ खा-पी लिया गया है, नष्ट-भ्रष्ट कर दिया गया है या बिगाड़ दिया गया है और जिसका बहुत दिनों में घोर परिश्रम करके संग्रह किया था, वह व्यर्थ न हो जाय । हम यही वर चाहते हैं ॥ १७६-१७७ ॥

भग के नेत्र को हरण करने वाले महादेव ने कहा—ऐसा ही हो । इस प्रकार महादेव से वर प्राप्त कर दक्ष प्रजापति घुटने के बल जमीन पर बैठ गये और उन्होंने त्रिनयन, धर्माध्यक्ष, वृषभध्वज महादेव की स्तुति आठ हजार नामों से की ॥ १७८-१७९ ॥

दक्ष ने कहा—देव-देवेश । आपको नमस्कार है । आप देवारिबलसूदन, देवेन्द्र, अमरश्रेष्ठ, देवदानवपूजित, सहस्राक्ष, विरूपाक्ष, त्रिनयन, यक्षाधिपप्रिय, सर्वत्र पाणिपाद, सर्वत्र अक्षि एवं शिरोमुख, सर्वत्र श्रुतिमान् और सम्पूर्ण संसार को आप ढके हुए हैं ॥ १८०-१८१ ॥

हे शङ्कुकर्ण ! आप महाकर्ण, कुम्भकर्ण, समुद्रवासी, गजेन्द्रकर्ण, गोकर्ण और पाणिकर्ण हैं, आपको नमस्कार है । हे शतोदर शतावर्त, शतजिह्व और शतानन, गायत्रीजपकर्ता आपकी स्तुति का गान करते हैं और पूजक आपकी पूजा करते हैं ॥ १८२-१८३ ॥

देवदानवगोप्ता च ब्रह्मा च त्वं शतक्रतुः । मूर्त्तीशस्त्वं महामूर्ते समुद्राम्बुधराय च ॥ १८४ ॥
सर्वा ह्यस्मिन् देवतास्ते गावो गोष्ठा इवासते । शरीरन्ते प्रपश्यामि सोममग्निं जलेश्वरम् ॥ १८५ ॥
आदित्यमथ विष्णुञ्च ब्रह्माणं सबृहस्पतिम् । क्रिया कार्य्यं कारणञ्च कर्त्ता करणमेव च ॥ १८६ ॥
असच्च सदसच्चैव तथैव प्रभवाव्ययम् । नमो भवाय शर्वाय रुद्राय वरदाय च ॥ १८७ ॥
पशूनां पतये चैव नमस्त्वन्धकघातिने । त्रिजटाय त्रिशीर्षाय त्रिशूलवरधारिणे ॥ १८८ ॥
त्र्यम्बकाय त्रिनेत्राय त्रिपुरघ्नाय वै नमः । नमश्चण्डाय मुण्डाय प्रचण्डाय धराय च ॥ १८९ ॥
दण्डिमासक्तकर्णाय दण्डिमुण्डाय वै नमः । नमोऽर्द्धदण्डकेशाय निष्काय विकृताय च ॥ १९० ॥
विलोहिताय धूम्राय नीलग्रीवाय ते नमः । नमस्त्वप्रतिरूपाय शिवाय च नमोऽस्तु ते ॥ १९१ ॥
सूर्य्याय सूर्य्यपतये सूर्य्यध्वजपताकिने । नमः प्रमथनाथाय वृषस्कन्धाय धन्विने ॥ १९२ ॥
नमो हिरण्यगर्भाय हिरण्यकवचाय च । हिरण्यकृतचूडाय हिरण्यपतये नमः ॥ १९३ ॥
सत्रघाताय दण्डाय वर्णपानपुटाय च । नमः स्तुताय स्तुत्याय स्तूयमानाय वै नमः ॥ १९४ ॥
सर्वायाभक्ष्यभक्ष्याय सर्वभूतान्तरात्मने । नमो होत्राय मन्त्राय शुक्लध्वजपताकिने ॥ १९५ ॥
नमो नमाय नम्याय नमः किलिकिलाय च । नमस्ते शयमानाय शयितायोत्थिताय च ॥ १९६ ॥
स्थिताय चलमानाय मुद्राय कुटिलाय च । नमो नर्त्तनशीलाय मुखवादित्रकारिणे ॥ १९७ ॥
नाट्योपहारलुब्धाय गीतवाद्यरताय च । नमो ज्येष्ठाय श्रेष्ठाय बलप्रमथनाय च ॥ १९८ ॥
कलनाय च कल्पाय क्षयायोपक्षयाय च । भीमदुन्दुभिहासाय भीमसेनप्रियाय च ॥ १९९ ॥

---

आप देव-दानवों के पालयिता ब्रह्मा, इन्द्र, मूर्तीश, महामूर्ति और समुद्राम्बुधर हैं । गोष्ठ में जैसे गोगण रहते हैं, उसी प्रकार देवगण आप में ही अवस्थित हैं । सोम, अग्नि, जलेश्वर, आदित्य, विष्णु बह्मा और बृहस्पति आपके शरीर स्वरूप हैं । आप क्रिया, कार्य, कारण, कर्ता, करण, असत्, सदसत्, प्रभव और अव्यय हैं । भव, शर्व, रुद्र, वरदाता, पशुपति और अन्धक-विनाशी को नमस्कार है ॥ १८४-१८८ ॥

आप त्रिजट, त्रिशीर्ष, त्रिशूलवरधारी, त्र्यम्बक, त्रिनेत्र, त्रिपुरघ्न, चण्ड, मुण्ड, प्रचण्ड, घर, दण्डी, आसक्तकर्ण, दण्डिमुण्ड, अर्द्धदण्डकेश, निष्क, विकृत, विलोहित, धूम्र, नीलग्रीव, अप्रतिरूप और शिव हैं, आपको नमस्कार है । आप सूर्य, सूर्यपति, सूर्यध्वजपताकी प्रमथनाथ, वृषकन्ध, धन्वी, हिरण्यगर्भ, हिरण्यकवच, नमो हिरण्यकृतचूड़, हिरण्यपति, यज्ञ-नाशक, दण्ड, वर्णपानपुट, स्तुत, स्तुत्य, स्तूयमान् हैं, आपको नमस्कार है ॥ १८९-१९४ ॥

सर्वभक्ष्याभक्ष्य, सर्वभूतान्तरात्मा होत्र, मन्त्र, शुक्लध्वजपताकी, नम, नम्य, किलकिल, शयमान, शयिता, उत्थित आपको नमस्कार है ॥ १९५-१९६ ॥

स्थित, चलमान, क्षुद्र, कुटिल, नर्तनशील, मुँह बजाने वाले, नाट्य उपहार के लोभी, गीतवाद्यरत, ज्येष्ठ, श्रेष्ठ, बलप्रमथन, कलन, कल्प, क्षय, उपक्षय, भीम, दुन्दुभि की आवाज की तरह हँसी वाले और भीमसेनप्रिय हैं, आपको नमस्कार है ॥ १९७-१९९ ॥

उग्राय च नमो नित्यं नमस्ते दशबाहवे । नमः कपालहस्ताय चिताभस्मप्रियाय च ॥ २०० ॥
विभीषणाय भीष्माय भीष्मव्रतधराय च । नमो विकृतवक्षाय खड्गजिह्वाग्रदंष्ट्रिणे ॥ २०१ ॥
पक्वाममांसलुब्धाय तुम्बवीणाप्रियाय च । नमो वृषाय वृष्याय वृष्णये वृषणाय च ॥ २०२ ॥
कटङ्कटाय चण्डाय नमः सावयवाय च । नमस्ते वरकृष्णाय वराय वरदाय च ॥ २०३ ॥
वरगन्धमाल्यवस्त्राय वरातिवरये नमः । नमो वर्षाय वाताय छायायै आतपाय च ॥ २०४ ॥
नमो रक्तविरक्ताय शोभनायाक्षमालिने । सम्भिन्नाय विभिन्नाय विविक्तविकटाय च ॥ २०५ ॥
अघोररूपरूपाय घोरघोरतराय च । नमः शिवाय शान्ताय नमः शान्ततराय च ॥ २०६ ॥
एकपाद्बहुनेत्राय एकशीर्षन्नमोऽस्तु ते । नमो वृद्धाय लुब्धाय संविभागप्रियाय च ॥ २०७ ॥
पञ्चमालार्चिताङ्गाय नमः पाशुपताय च । नमश्चण्डाय घण्टाय घण्टया जग्धरन्ध्रिणे ॥ २०८ ॥
सहस्रशतघण्टाय घण्टामालाप्रियाय च । प्राणदण्डाय त्यागाय नमो हिलिहिलाय च ॥ २०९ ॥
हुंहुङ्काराय पाराय हुंहुङ्कारप्रियाय च । नमश्च शम्भवे नित्यं गिरिवृक्षकलाय च ॥ २१० ॥
गर्भमांसश्रृगालाय तारकाय तराय च । नमो यज्ञाधिपतये द्रुतायोपद्रुताय च ॥ २११ ॥
यज्ञवाहाय दानाय तप्याय तपनाय च । नमस्तटाय भव्याय तडितां पतये नमः ॥ २१२ ॥
अन्नदायान्नपतये नमोऽस्त्वन्नभवाय च । नमः सहस्रशीर्ष्णे च सहस्रचरणाय च ॥ २१३ ॥
सहस्रोद्यतशूलाय सहस्रनयनाय च । नमोऽस्तु बालरूपाय बालरूपधराय च ॥ २१४ ॥
बालानाञ्चैव गोप्त्रे च बालक्रीडनकाय च । नमः शुद्धाय बुद्धाय क्षोभणायाक्षताय च ॥ २१५ ॥
तरङ्गाङ्कितकेशाय मुक्तकेशाय वै नमः । नमः षट्कर्मनिष्ठाय त्रिकर्मनिरताय च ॥ २१६ ॥
वर्णाश्रमाणां विधिवत् पृथक्कर्मप्रवर्तिने । नमो घोषाय घोष्याय नमः कलकलाय च ॥ २१७ ॥

---

आप उग्र, दशबाहु, कपालहस्त, चिताभस्मप्रिय, विभीषण भीष्म, भीष्मव्रतधर, विकृतवक्ष, खड्गजिह्व, उग्रदंष्ट्री, पक्वाममांसलुब्ध, तुम्बवीणाप्रिय, वृष, वृष्य, वृष्णि, वृषण, कटंकट, चण्ड, सावयव, कृष्ण, वर, वरद, वरगन्धमाल्यवस्त्र, वरातिवर, वर्ष, वात, छाया, आतप हैं, आपको नमस्कार है ॥ २००-२०४ ॥

आप रक्त, विरक्त, शोभन, अक्षमाली, संभिन्न, विभिन्न, विविक्त, विकट, अघोररूपरूप, घोर, घोरतर, शिव, शान्त, शान्ततर, एकपाद, बहुनेत्र, एकशीर्ष, वृद्ध, लुब्य, संविभागप्रिय, पञ्चमालार्चिताङ्ग, पाशुपत, चण्ड, घण्ट, घण्टा से जग्धगृन्ध्री सहस्र शतघण्ट, घंटामालाप्रिय, प्राणदण्ड, त्याग, हिलिहिल हैं, आपको नमस्कार है। हुहुङ्कार, पार, घण्टाध्वनि से अभिलाषाओं को प्रदान करनेवाले, हुहुङ्कारप्रिय, शम्भु, गिरिवृक्षफल, गर्भमांस, श्रृगाल, तारक, तर, यज्ञाधिपति, द्रुत, उपद्रुत,आपको नमस्कार है ॥ २०५-२११ ॥

यज्ञवाह, दान, तप्य, तपन, तट, भव्य, तड़ित्पति, अन्नद, अन्नपति, अन्नभव, सहस्रशीर्ष, सहस्रचरण, सहस्र उद्यतशूल, सहस्रनयन, बालरूप, बालरूपधर, बालगोप्ता, बाल-क्रीडनक, शुद्ध, बुद्ध, क्षोभण, अक्षत, तरङ्गांकितकेश, मुक्तकेश, षट्कर्मनिष्ठ, त्रिकर्मनिरत, वर्णाश्रमियों के लिए विधिवत् पृथक्-पृथक् कर्म बतानेवाले, घोष, घोष्य एवं कलकल हैं ॥ २१२-२१७ ॥

श्वेतपिङ्गलनेत्राय कृष्णरक्तक्षणाय च । धर्मार्थकाममोक्षाय क्रथाय क्रथनाय च ॥ २१८ ॥
साङ्ख्याय साङ्ख्यमुख्याय योगाधिपतये नमः । नमो रथ्यविरथ्याय चतुष्पथरताय च ॥ २१९ ॥
कृष्णाजिनोत्तरीयाय व्यालयज्ञोपवीतिने । ईशानवज्रसंहाय हरिकेश नमोऽस्तु ते ॥
अविवेकैकनाथाय व्यक्ताव्यक्त नमोऽस्तु ते ॥ २२० ॥
काम कामद कामघ्न धृष्टोद्दृप्तनिषूदन । सर्व सर्वद सर्वज्ञ सन्ध्याराग नमोऽस्तु ते ॥ २२१ ॥
महाबाल महाबाहो महासत्त्व महाद्युते । महामेघवरप्रेक्ष महाकाल नमोऽस्तु ते ॥ २२२ ॥
स्थूलजीर्णाङ्गजटिने वल्कलाजिनधारिणे । दीप्तसूर्याग्निजटिने वल्कलाजिनवाससे ॥
सहस्रसूर्यप्रतिम तपोनित्य नमोऽस्तु ते ॥ २२३ ॥
उन्मादनशतावर्त्त गङ्गातोयार्द्धमूर्द्धज । चन्द्रावर्त्त युगावर्त्त मेघावर्त्त नमोऽस्तु ते ॥ २२४ ॥
त्वमन्नमन्नकर्त्ता च अन्नदश्च त्वमेव हि । अन्नस्रष्टा च पक्ता च पक्वभुक्तपचे नमः ॥ २२५ ॥
जरायुजोऽण्डजश्चैव स्वेदजोद्भिज्ज एव च । त्वमेव देवदेवेशो भूतग्रामश्चतुर्विधः ॥ २२६ ॥
चराचरस्य ब्रह्मा त्वं प्रतिहर्त्ता त्वमेव च । त्वमेव ब्रह्मविदुषामपि ब्रह्मविदां वरः ॥ २२७ ॥
सत्त्वस्य परमा योनिरब्वायुज्योतिषां निधिः । ऋक्सामानि तथोङ्कारमाहुस्त्वां ब्रह्मवादिनः ॥ २२८ ॥
हविर्हावी हवो हावी हुवां वाचाहुतिः सदा । गायन्ति त्वां सुरश्रेष्ठ सामगा ब्रह्मवादिनः ॥ २२९ ॥
यजुर्मयो ऋङ्मयश्च सामाथर्वमयस्तथा । पठ्यसे ब्रह्मविद्भिस्त्वं कल्पोपनिषदां गणैः ॥ २३० ॥
ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्रा वर्णावराश्च ये । त्वामेव मेघसङ्घाश्च विश्वस्तनितगर्ज्जितम् ॥ २३१ ॥

---

श्वेत- पिंगल नेत्र, कृष्ण-रक्त नेत्र, धर्म-अर्थ-काम-मोक्ष, क्रथ, क्रथन, आपको नमस्कार है । सांख्य, सांख्यमुख्य, योगाधिपति, रथ्य, विरथ्य, चतुष्पथरत, कृष्णाजिनोत्तरीय, सर्पयज्ञोपवीती, ईशान, वङ्कासंह, हरिकेश, अविवेकैकनाथ और व्यक्ताव्यक्त को नमस्कार है ॥ २१८-२२० ॥

आप काम, कामद, कामघ्न, घृष्ट, उद्धृप्त, निषूदन, सर्व, सर्वद, सर्वज्ञ, सन्ध्याराग, महाबल, महाबाहु, महासत्त्व, महाद्युति, महामेघवरप्रेक्ष, महाकाल, स्थूल, जीर्णाङ्गजटी, वल्कलाजिनधारी, दीप्तसूर्याग्निजटी, वत्कलाजिनवासा, सहस्रसूर्यप्रतिम, तपोनित्य को नमस्कार है ॥ २२१-२२३ ॥

उन्मादन, शतावर्त, गंगातोयार्द्रमस्तक, चन्द्रावतं, युगावर्त, मेघावर्त, अत्र, अत्रकर्त्ता, अन्नद, अन्नकर्त्ता, पक्ता, पक्वभुक्त-पच, जरायुज, अण्डज, स्वेदज, उद्भिज्ज, देवदेवेश, चतुर्विधभूतग्राम, चराचर के ब्रह्मा, प्रतिहर्ता, ब्रह्मविदुष, ब्रह्मविद्वर, जीव-जन्तुओं की योनि, वायु, जल और ज्योतिर्निधि ब्रह्मवादी आपको ऋक्, साम और ओंकार कहा करते हैं आपको नमस्कार है ॥ २२४-२२८ ॥

सुरश्रेष्ठ साम गाने वाले ब्रह्मवादी आपको हविर्द्धानी, हव, हवि और होम की आहुति कहा करते हैं। ब्रह्मादिगण कल्पवासियों के साथ आपको ऋक्-यजु-साम और अथर्वमय कहा करते हैं । ब्रह्मविद् आपको कल्प एवं उपनिषदसमूह कहते हैं आपको नमस्कार है ॥ २२९-२३० ॥

आप ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, अन्यान्यवर्ण, मेघसंग, विश्वस्तनितगर्जित, संवत्सर, ऋतु, मास,

संवत्सरस्त्वमृतवो मासा मासार्द्धमेव च । कला काष्ठा निमेषाश्च नक्षत्राणि युगा ग्रहाः ॥ २३२ ॥
वृषाणां कुकुदं त्वं हि गिरीणां शिखराणिच। सिंहो मृगाणां पततां ताक्ष्योऽनन्तश्च भोगिनाम्॥ २३३ ॥
क्षीरोदो ह्युदधीनाञ्च यन्त्राणां धनुरेव च । वज्रं प्रहरणानाञ्च व्रतानां सत्यमेव च ॥ २३४ ॥
इच्छा द्वेषश्च रागश्च मोहः क्षामो दमः शमः। व्यवसायो धृतिर्लोभः कामक्रोधौ जयाजयौ ॥ २३५ ॥
त्वं गदी त्वं शरीचापि खट्वाङ्गी झर्झरी तथा। छेत्ता भेत्ता प्रहर्त्ता च त्वं नेताप्यन्तकोमतः ॥ २३६ ॥
दशलक्षणसंयुक्तो धर्मोऽर्थः काम एव च । इन्द्रः समुद्राः सरितः पल्वलानि सरांसि च ॥ २३७ ॥
लतावल्ली तृणौषध्यः पशवो मृगपक्षिणः । द्रव्यकर्मगुणारम्भः कालपुष्पफलप्रदः ॥ २३८ ॥
आदिश्चान्तश्च मध्यश्च गायत्र्योङ्कार एव च । हरितो लोहितः कृष्णो नीलः पीतस्तथाऽरुणः ॥ २३९ ॥
कद्रुश्च कपिलश्चैव कपोतो मेचकस्तथा । सुवर्णरिता विख्यातः सुवर्णश्चाप्यतो मतः ॥ २४० ॥
सुवर्णनामा च तथा सुवर्णप्रिय एव च । त्वमिन्द्रोऽथ यमश्चैव वरुणो धनदोऽनलः ॥ २४१ ॥
उत्फुल्लश्चित्रभानुश्च स्वर्भानुर्भानुरेव च । होत्रं होता च होमस्त्वं हुतञ्च प्रहुतं प्रभुः ॥ २४२ ॥
सुपर्णञ्च तथा ब्रह्म यजूषां शतरुद्रियम् । पवित्राणां पवित्रं च मङ्गलानाञ्च मङ्गलम् ॥ २४३ ॥
गिरिः स्तोकस्तथा वृक्षो जीवः पुद्गल एव च । सत्त्वं त्वञ्च रजस्त्वञ्च तमश्च प्रजनं तथा ॥ २४४ ॥
प्राणोऽपानः समानश्च उदानो व्यान एव च । उन्मेषश्चैव मेषश्च तथा जृम्भितमेव च ॥ २४५ ॥
लोहिताङ्गो गदी दंष्ट्री महावक्त्रो महोदरः । शुचिरोमा हरिच्छ्मश्रुरूर्द्ध्वकेशस्त्रिलोचनः ॥ २४६ ॥

---

मासार्द्धं, कला, काष्ठा, निमेष, नक्षत्र, युग, ग्रह, वृषकुकुद, गिरिशिखर, मृगों के मध्य सिंह, पक्षियों के बीच गरुड़, सर्प में अनन्त, समुद्रों में क्षीरसागर, यन्त्रों में आप धनुष, प्रहरणों में वज्र, व्रतों में आप सत्य हैं आपको नमस्कार है ॥ २३१-२३४ ॥

इच्छा, द्वेष, राग, मोह, क्षाम, दम, शम, व्यवसाय, धृति, लोभ, काम, क्रोध, जय, अजय, गदी, शरी, चापी, खट्वाङ्गी, झर्झर, छेत्ता, भेत्ता, प्रहर्ता, नेता, अन्तक, दस लक्षण संयुक्त, धर्म, अर्थ, काम, इन्द्र, समुद्र, सरित, पल्वल, सर, लतावली, तृण, ओषधि, पशु, मृग, पक्षी, द्रव्य, कर्म, गुणारम्भ, कालपुष्प, फलप्रद, आदि, अन्त, मध्य, गायत्री, ओंकार, हरित, लोहित, कृष्ण, नील, पीत एवं अरुण हैं आपको नमस्कार है ॥ २३५-२३९ ॥

आप कद्रु, कपिल, कपोत, मेचक, सुवर्णरिता, विख्यातसुवर्ण, सुवर्णनामा, सुवर्णप्रिय, इन्द्र, यम, वरुण, घनद, अनल, उत्फुल्ल, चित्रभानु, स्वर्भानु, भानु, होत्र, होता, होम, हुत, प्रहुत, प्रभु आपको नमस्कार है सुपर्ण, ब्रह्म, शतरुद्रिय, पवित्रों में पवित्र, मङ्गलों में मङ्गल, गिरि, स्तोक, वृक्ष, जीव, पुद्गल, सत्त्व, रज, तम, प्रजन हैं ॥ २४०-२४४ ॥

आप प्राण, अपान, समान, उदान, व्यान, उन्मेष, मेष, जृम्भित, लोहिताङ्ग, गदी, दंष्ट्री, महावक्त्र, महोदर, शुचिरोमा, हरिश्मश्रु, ऊर्ध्वकेश, त्रिलोचन, गीतवादित्रनृत्याङ्ग, गीतावादनकप्रिय, मत्स्य, जली, जल, जल्य, जव, काल, कली, कल, निकाल, सुकाल, दुष्काल, कालनाशन, मृत्यु, क्षय, अन्त, क्षमापायकर, हर,

गीतवादित्रनृत्याङ्गो गीतवादनकप्रियः। मत्स्योजली जलो जल्यो जवः कालः कलीकलः ॥ २४७ ॥
विकालश्च सुकालश्च दुष्कालः कालनाशनः । मृत्युश्चैव क्षयोऽन्तश्च क्षमापायकरो हरः ॥ २४८ ॥
संवर्त्तकोऽन्तकश्चैव संवर्त्तकबलाहकौ । घटो घटीको घण्टीको चूडालोलबलो बलम् ॥ २४९ ॥
ब्रह्मकालोऽग्निवक्त्रश्च दण्डी मुण्डी च दण्डधृक् । चतुर्युगश्चतुर्वेदश्चतुर्होत्रश्चतुष्पथः ॥ २५० ॥
चतुराश्रमवेत्ता च चातुर्वर्ण्यकरश्च ह । क्षराक्षरप्रियो धूर्त्तोऽगण्योऽगण्यगणाधिपः ॥ २५१ ॥
रुद्राक्षमाल्याम्बरधरो गिरिको गिरिकप्रियः। शिल्पीशः शिल्पिनां श्रेष्ठः सर्वशिल्पप्रवर्त्तकः ॥ २५२ ॥
भगनेत्रान्तकश्चन्द्रः पूष्णो दन्तविनाशनः । गूढावर्त्तश्च गूढश्च गूढप्रतिनिषेविता ॥ २५३ ॥
तरणस्तारकश्चैव सर्वभूतसुतारणः । धाता विधाता सत्त्वानां विधाता धारणो धरः ॥ २५४ ॥
तपो ब्रह्म च सत्यञ्च ब्रह्मचर्यमथार्जवम् । भूतात्मा भूतकृद्भूतो भूतभव्यभवोद्भवः ॥ २५५ ॥
भूर्भुवःस्वरितिश्चैव तथोत्पत्तिर्महेश्वरः । ईशानो वीक्षणः शान्तो दुर्दान्तो दन्तनाशनः ॥ २५६ ॥
ब्रह्मावर्त्त सुरावर्त्त कामावर्त्त नमोऽस्तु ते । कामबिम्बनिहर्त्ता च कर्णिकाररजःप्रियः ॥ २५७ ॥
मुखचन्द्रो भीममुखः सुमुखो दुर्मुखो मुखः । चतुर्मुखो बहुमुखो रणे ह्यभिमुखः सदा ॥ २५८ ॥
हिरण्यगर्भः शकुनिर्महोदधिः परो विराट् । अधर्महा महादण्डो दण्डधारो रणप्रियः ॥ २५९ ॥
गोतमो गोप्रतारश्च गोवृषेश्वरवाहनः । धर्मकृद्धर्मस्त्रष्टा च धर्मो धर्मविदुत्तमः ॥ २६० ॥
त्रैलोक्यगोप्ता गोविन्दो मानदो मान एव च। तिष्ठन् स्थिरश्च स्थाणुश्च निष्कम्पः कम्प एव च॥ २६१ ॥
दुर्वारणो दुर्विषदो दुःसहो दुरतिक्रमः । दुर्धरो दुष्प्रकम्पश्च दुर्विदो दुर्ज्जयो जयः ॥ २६२ ॥
शशः शशाङ्कः शमनः शीतोष्णं दुर्जराऽथ तृट् । आधयो व्याधयश्चैव व्याधिहा व्याधिगश्च ह॥ २६३ ॥
सह्यो यज्ञो मृगा व्याधा व्याधीनामाकरोऽकरः। शिखण्डी पुण्डरीकाक्षः पुण्डरीकावलोकनः ॥ २६४ ॥

---

संवर्तक, अन्तक, संवर्तक, बलाहक, वट, घटिक, घण्टीक, चूड़ाल, बल, बली हैं ॥ २४५-२४९ ॥

आप ब्रह्मकाल, अग्निवक्त्र, दण्डी, मुण्डी, दण्डधृक, चतुर्युग, चतुर्वेद, चतुर्होत्र, चतुष्पथ, चतुराश्रमवेत्ता, चातुर्वर्ण्यकर, क्षराक्षरप्रिय, धूर्त, अगण्य, अगण्यगणाधिप, रक्त माल्याम्बरधर, गिरिश, गिरिकप्रिय, शिल्पीश, शिल्पिश्रेष्ठ, सर्वशिल्पप्रवर्तक, भगनेत्रान्तक, चन्द्र, पूषा के दाँत का विनाश करने वाले, गूढ़ावर्त, गूढ, प्रतिनिषेवित, तरण, तारक, सर्वभूतसुतारण, धाता, विधाता, सत्त्वविधाता, धारण, धर को नमस्कार है ॥ २५०-२५४ ॥

तप, ब्रह्म, सत्य, ब्रह्मचर्य, आर्जव, भूतात्मा, भूतकृत, भूत, भूतभव्य, भवोद्भव, भूः, भुवः स्वः, इति, उत्पत्ति, महेश्वर, ईशान, उद्वीक्षण, शान्त, दुर्दान्त, दन्तनाशन, ब्रह्मावर्त, कामावर्त, सुरावर्त, कामबिम्बनिहर्ता, कणिका, रजप्रिय, मुखचन्द्र, भीममुख, सुमुख, दुर्मुख, मुख, चतुर्मुख, बहुमुख, सदा रणाभिमुख, हिरण्यगर्भ, शकुनि, महोदधि, पर विराट्, अधर्महा, महादण्ड, दण्डधार, रणप्रिय, गौतम, गोप्रतार, गोवृषेश्वरवाहन, धर्मकृत्, धर्मस्त्रष्टा, धर्म, धर्मविद्, उत्तम, त्रैलोक्यगोप्ता, गोविन्द, मानद, मान, तिष्ठन्, स्थिर, स्थाणु, निष्कम्प, कम्प, दूर्वारण, दुर्विषद, दुःसह, दुरतिक्रम, दुर्धर, दुष्प्रकम्प, दुर्विद, दुर्जय, जय, शश, शशाङ्क, शमन, शीतोष्ण, दुर्जरा, तृद, आधि, व्याधि, व्याधिहा, व्याधिग, सह्य, यज्ञ, मृग व्याघ, व्याधि-आकर, अकर, शिखण्डी, पुण्डरीकाक्ष, पुण्डरीकावलोकन हैं ॥ २५५-२६४ ॥

दण्डधरः सदण्डश्च दण्डमुण्डविभूषितः । विषपोऽमृतपश्चैव सुरापः क्षीरसोमपः ॥ २६५ ॥
मधुपश्चाज्यपश्चैव सर्वपश्च महाबलः । वृषाश्वबाह्यो वृषभस्तथा वृषभलोचनः ॥ २६६ ॥
वृषभश्चैव विख्यातो लोकानां लोकसत्कृतः । चन्द्रादित्यौ चक्षुषी ते हृदयञ्च पितामहः ॥
अग्निरापस्तथा देवो धर्मकर्मप्रसाधितः ॥ २६७ ॥
न ब्रह्मा न च गोविन्दः पुराणऋषयो न च । माहात्म्यं वेदितुं शक्ता याथातथ्येन ते शिव ॥ २६८ ॥
या मूर्त्तयः सुसूक्ष्मास्ते न मह्यं यान्ति दर्शनम् । ताभिर्मां सततं रक्ष पिता पुत्रमिवौरसम् ॥ २६९ ॥
रक्ष मां रक्षणीयोऽहं तवानघ नमोऽस्तु ते । भक्तानुकम्पी भगवान् भक्तश्चाहं सदा त्वयि ॥ २७० ॥
यः सहस्राण्यनेकानि पुंसामाहृत्य दुर्दशः। तिष्ठत्येकः समुद्रान्ते स मे गोप्ताऽस्तुनित्यशः ॥ २७१ ॥
यं विनिद्रा जितश्वासः सत्त्वस्थाः समदर्शिनः। ज्योतिः पश्यन्ति युञ्जानास्तस्मै योगात्मने नमः ॥ २७२ ॥
सम्भक्ष्य सर्वभूतानि युगान्ते समुपस्थिते । यः शेते जलमध्यस्थस्तं प्रपद्येऽप्सुशायिनम् ॥ २७३ ॥
प्रविश्य वदने राहोर्यः सोमं ग्रसते निशि । ग्रसत्यर्कञ्च स्वर्भानुर्भूत्वा सोमाग्निरेव च ॥ २७४ ॥
येऽङ्गुष्ठमात्राः पुरुषा देहस्थाः सर्वदेहिनाम्। रक्षन्तु ते हि मां नित्यं नित्यामाप्याययन्तुमाम्॥ २७५ ॥
ये चाप्युत्पतिता गर्भादधोभागगताश्च ये । तेषां स्वाहाः स्वधाश्चैव आप्नुवन्तु स्वदन्तु च ॥ २७६ ॥
ये न रोदन्ति देहस्थाः प्राणिनो रोदयन्ति च । हर्षयन्ति च हृष्यन्ति नमस्तेभ्योस्तु नित्यशः ॥ २७७ ॥

---

आप दण्डघर, सदण्ड, दण्ड-मुण्डविभूषित, विषप, अमृतप, सुराप, क्षीरसोमप, मधुप, आज्यप, सर्वप, महाबल, वृषाश्ववाह्य, वृषभ, वृषभलोचन, विख्यात, वृषभ और लोकसत्कृत हैं । चन्द्र और आदित्य आपके नयन हैं तथा पितामह आपका हृदय हैं । अग्नि, जल, देव, धर्मकर्म-प्रसाधित हैं ॥ २६५-२६७ ॥

ब्रह्मा, गोविन्द पुराण और ऋषि आदि आपके माहात्म्य को ठीक तरह से नहीं जान पाते हैं । हे शिव ! आपकी जो सूक्ष्म मूर्तियाँ हैं वे हमारे दृष्टिपथ में नहीं आती हैं । उनसे आप हमारी सदा रक्षा उसी प्रकार करें, जिस प्रकार पिता अपने औरस पुत्र की रक्षा करता है ॥ २६८-२७० ॥

हे अनघ ! हमारी रक्षा करें । हम सदा रक्षणीय हैं । आपको नमस्कार है । आप भक्तों पर दया करनेवाले भगवान् हैं और हम आपके भक्त हैं । आप हजारों पुरुषों को लेकर समुद्रगर्भ में एकान्त शयन करते हैं, ऐसे आप हमारे रक्षक हों । निद्राविहीन होकर निःश्वास वायु को जीतनेवाले सत्त्वस्थ समदर्शी योगिगण आपकी ज्योति को देखते हैं उसी योगात्मा को प्रणाम है ॥ २७१-२७३ ॥

जो प्रलय उपस्थित होने पर सब जीवों का भक्षण कर जल के मध्य स्थित होकर शयन करते हैं उन्हीं जलशायी को प्रणाम है जो राहु के शरीर में प्रवेश कर रात को सोम का ग्रास करते हैं और स्वर्भानु एवं सोमाग्नि होकर सूर्य को निगलते हैं तथा जो अंगुष्ठ मात्र पुरुष देहधारियों की देह में रहते हैं, वे हमारी सदा रक्षा करें और हमें तृप्त करें ॥ २७४-२७५ ॥

जो अङ्गुष्ठमात्र पुरुष गर्भ से उत्पन्न हैं, स्वाहा और स्वधा उन्हें तृप्त करें, उनके लिए रुचिकर हों । जो देहस्थ होकर भी स्वयं नहीं रोते हैं, किन्तु प्राणियों को रुलाते हैं, स्वयं इष्ट नहीं होते; किन्तु प्राणियों को प्रसन्न करते हैं, उन्हें नित्य प्रणाम है ॥ २७६-२७७ ॥

ये समुद्रे नदीदुर्गे पर्वतेषु गुहासु च । वृक्षमूलेषु गोष्ठेषु कान्तारगहनेषु च ॥ २७८ ॥
चतुष्पथेषु रथ्यासु चत्वरेषु सभासु च । चन्द्रार्कयोर्मध्यगता ये च चन्द्रार्करश्मिषु ॥ २७९ ॥
रसातलगता ये च ये च तस्मात्परङ्गताः । नमस्तेभ्यो नमस्तेभ्यो नमस्तेभ्यश्च नित्यशः ॥
सूक्ष्माः स्थूलाः कृशा ह्रस्वा नमस्तेभ्यस्तु नित्यशः ॥ २८० ॥
सर्वस्त्वं सर्वगो देव सर्वभूतपतिर्भवान् । सर्वभूतान्तरात्मा च तेन त्वं न निमन्त्रितः ॥ २८१ ॥
त्वमेव चेज्यसे यस्माद्यज्ञैर्विविधदक्षिणैः । त्वमेव कर्त्ता सर्वस्य तेन त्वं न निमन्त्रितः ॥ २८२ ॥
अथ वा मायया देव मोहितः सूक्ष्मया त्वया। एतस्मात् कारणाद्वापि तेन त्वं न निमन्त्रितः ॥ २८३ ॥
प्रसीद मम देवेश! त्वमेव शरणं मम । त्वं गतिस्त्वं प्रतिष्ठा च न चान्याऽस्ति न मे गतिः ॥ २८४ ॥
स्तुत्वैवं स महादेवं विरराम प्रजापतिः । भगवानपि सुप्रीतः पुनर्दक्षमभाषत ॥ २८५ ॥
परितुष्टोऽस्मि ते दक्ष स्तवेनानेन सुव्रत । बहुनात्र किमुक्तेन मत्समीपं गमिष्यसि ॥ २८६ ॥
अथैनमब्रवीद्वाक्यं त्रैलोक्याधिपतिर्भवः । कृत्वाश्वासकरं वाक्यं वाक्यज्ञो वाक्यमाहतम् ॥ २८७ ॥
दक्ष दक्ष न कर्त्तव्यो मन्युर्विघ्नमिमं प्रति । अहं यज्ञहा न त्वन्यो दृश्यते तत्पुरा त्वया ॥ २८८ ॥
भूयश्च तं वरमिमं मत्तो गृहणीष्व सुव्रत । प्रसन्नवदनो भूत्वा त्वमेकाग्रमनाः शृणु ॥ २८९ ॥
अश्वमेधसहस्रस्य वाजपेयशतस्य च । प्रजापते मत्प्रसादात् फलभागी भविष्यसि ॥ २९० ॥

---

जो समुद्र में, नदी-दुर्ग में, पर्वत में, गुहा में, वृक्ष मूल में, गोष्ठ में, गहन कानन में, चतुष्पथ में, गली में, चबूतरे पर, सभा में, हाथी-घोड़ा-रथ आदि के निवासस्थान में पुरानी वाटिका और भवनों में, पंच तत्त्वों में, भूतों में, दिशा-विदिशा में, चन्द्र सूर्य की रश्मि में, रसातल में और इन स्थानों के अतिरिक्त भी अवस्थित हैं, वे सूक्ष्म, स्थूल, कृश, ह्रस्व आदि सब आप हो हैं । आपको बारम्बार नमस्कार है ॥ २७८-२८० ॥

हे देव ! आप सर्व हैं, सर्वग हैं, सर्वभूतपति हैं और सब जीवों के अन्तरात्मा हैं, इसी से हमने आपको निमन्त्रित नहीं किया । विविध दक्षिणावाले यज्ञ में आप ही यजनीय होते हैं और आप ही सबके कर्ता हैं, इसी से आप निमन्त्रित नहीं हुए । अथवा देव ! आपकी सूक्ष्म माया से हम भ्रान्त हो गये, इसी कारण आपको निमन्त्रण नहीं दिया । देवेश प्रसन्न हों । आप ही हमारी शरण हैं । आप ही हमारी गति और प्रतिष्ठा हैं आपके अतिरिक्त हमारी दूसरी गति नहीं है । इस प्रकार महादेव की स्तुति करके दक्ष प्रजापति चुप हो गये ॥ २८१-२८५ ॥

इस स्तुति से प्रसन्न होकर महादेव जी ने भी दक्ष से कहा—हे सुव्रत दक्ष ! तुम्हारी इस स्तुति से हम प्रसन्न हुए । अधिक कहने से क्या तुम मेरे समीप आ जाओगे ॥ २८६ ॥

वाक्यविशारद त्रिलोकीपति महादेव ने दक्ष को इस प्रकार सान्त्वना देकर फिर स्पष्ट रूप से कहा—

हे दक्ष ! इस यज्ञ के विघ्न के सम्बन्ध में तुम्हें क्रोध नहीं करना चाहिए । मैंने ही इस यज्ञ का विध्वंस किया है, किसी दूसरे ने नहीं । यह तुमने स्वयं देखा है । हे सुव्रत ! तुम हमसे फिर यह वर ग्रहण करो । तुम प्रसन्न वदन होकर एकाग्र मन से सुनो । हे प्रजापति ! तुम हमारे प्रसाद से हजार अश्वमेध और सौ वाजपेय यज्ञों के फलभागी होओगे ॥ २८७-२९० ॥

वेदान् षडङ्गानुद्धृत्य साङ्ख्यान्योगांश्च कृत्स्नशः । तपश्च विपुलं तप्त्वा दुःश्चरं देवदानवैः ॥ २९१ ॥
अर्थैर्दशार्द्धसंयुक्तैर्गूढमप्राज्ञनिर्म्मितम् । वर्णाश्रमकृतैर्धर्मैर्विपरीतं क्वचित्समम् ॥ २९२ ॥
श्रुत्यर्थैरध्यवसितं पशुपाशविमोक्षणम् । सर्वेषामाश्रमाणान्तु मया पाशुपतं व्रतम् ॥
उत्पादितं शुभं दक्ष सर्वपापविमोक्षणम् ॥ २९३ ॥
अस्य चीर्णस्य यत्सम्यक् फलं भवति पुष्कलम् । तदस्तु ते महाभाग मानसस्त्यज्यतां ज्वरः ॥ २९४ ॥
एवमुक्त्वा महादेवः सपत्नीकः सहानुगः । अदर्शनमनुप्राप्तो दक्षस्यामितविक्रमः ॥ २९५ ॥
अवाप्य च तदा भागं यथोक्तं ब्रह्मणा भवः । ज्वरञ्च सर्वधर्मज्ञो बहुधा व्यभजत्तदा ॥
शान्त्यर्थं सर्वभूतानां श्रृणुध्वं तत्र वै द्विजाः ॥ २९६ ॥
शीर्षाभितापो नागानां पर्वतानां शिलारुजः । अपान्तु नालिकां विद्यान्निर्मोकम्भुजगेष्वपि ॥ २९७ ॥
खौरकः सौरभेयाणामूषरः पृथिवीतले । इभानामपि धर्मज्ञ दृष्टिप्रत्यवरोधनम् ॥ २९८ ॥
रन्ध्रोद्भूतं तथाश्वानां शिखोद्भेदश्च बर्हिणाम्। नेत्ररोगः कोकिलानां ज्वरः प्रोक्तोमहात्मभिः ॥२९९ ॥
अजानां पित्तभेदश्च सर्वेषामिति नः श्रुतम् । शुकानामपि सर्वेषां हिमिका प्रोच्यते ज्वरः ॥
शार्दूलेष्वपि वै विप्राः श्रमो ज्वर इहोच्यते ॥ ३०० ॥
मानुषेषु तु सर्वज्ञ ज्वरो नामैष कीर्तितः । मरणे जन्मनि तथा मध्ये च विशते सदा ॥ ३०१ ॥
एतन्माहेश्वरं तेजो ज्वरो नाम सुदारुणः । नमस्यश्चैव मान्यश्च सर्वप्राणिभिरीश्वरः ॥ ३०२ ॥

---

हे दक्ष ! छहों अङ्गों के साथ वेदों का उद्धार करके एवं पूर्ण सांख्य योग का उद्धार करके देव-दानवों के साथ बड़ी कठिन तपस्या करके, पाँच अर्थों से संयुक्त होने के कारण जो गूढ़ सामान्य जनों की समझ के बाहर है, वह वर्णाश्रमप्रतिपादक धर्म से कहीं विपरीत और कहीं अनुकूल है, वेदाभिप्राय से संपादित करके मैंने सभी आश्रमवासियों के लिए पशुपाश विमोचन पाशुपत व्रत उत्पन्न किया है, जो शुभ और सभी पापों को नष्ट करने वाला है । यह व्रत करने से जो समीचीन फल होता है, उसका सम्पूर्ण फल तुम्हें प्राप्त हो । महाभाग तुम मानसिक संताप को छोड़ दो ॥ २९१-२९४ ॥

इस प्रकार कहकर अतिपराक्रमी महादेव अपनी पत्नी और अनुचरों के साथ दक्ष की आँखों से ओझल हो गये । उस समय ब्रह्मा द्वारा यथोक्त भाग को प्राप्तकर अखिल धर्मवेत्ता महादेव ने ज्वर को कई भागों में विभक्त किया । हे ब्राह्मणो ! सब जीवों के शान्त्यर्थ उसे सुनिये ॥ २९५-२९६ ॥

नागों के लिए शीर्षाभिताप, पर्वतों के लिए शिलारोग, जल के लिए शैवाल और साँपों के लिए केंचुल ज्वर समझना चाहिए । गौओं के लिए खुरका रोग, पृथ्वी के लिए ऊसर, हाथियों के लिए दृष्टि व्याघात, घोड़ों के लिए रन्ध्रजनित रोग, मयूरों के लिए शिखा (चन्द्रक) विकास का काल और कोकिलों के लिए नेत्ररोग महात्माओं के द्वारा ज्वर कहा गया है । हे विप्रो ! हम लोगों ने सुना है कि सब बकरों के लिए पित्तभेद और सब शुकों के लिए हिमिका ज्वर है एवं इसी प्रकार सिंहों के लिए भी श्रम ज्वर कहा गया है ॥ २९७-३०० ॥

सर्वज्ञ मनुष्यों के लिए वह 'ज्वर' नाम से कहा गया है, जो जन्म-मरणकाल में और बीच में भी मनुष्यों

इमां ज्वरोत्पत्तिमदीनमानसः पठेत्सदा यः सुसमाहितो नरः ॥
विमुक्तरोगः स नरो मुदा युतो लभेत कामान् स यथामनीषितान् ॥ ३०३ ॥
दक्षप्रोक्तं स्तवञ्चापि कीर्त्तयेद्यः शृणोति वा । नाशुभं प्राप्नुयात् किञ्चिद्दीर्घञ्चायुरवाप्नुयात् ॥ ३०४ ॥
यथा सर्वेषु देवेषु वरिष्ठो योगवान् हरः । तथा स्तवो वरिष्ठोऽयं स्तवानां ब्रह्मनिर्मितः ॥ ३०५ ॥
यशोराज्यसुखैश्वर्यवित्तायुर्धनकाङ्क्षिभिः । स्तोतव्यो भक्तिमास्थाय विद्याकामैश्च यत्नतः ॥ ३०६ ॥
व्याधितो दुःखितो दीनश्चौरत्रस्तो भयार्दितः । राजकार्यनियुक्तो वा मुच्यते महतो भयात् ॥ ३०७ ॥
अनेन चैव देहेन गणानां स गणाधिपः । इह लोके सुखं प्राप्य गण एवोपपद्यते ॥ ३०८ ॥
न च यक्षाः पिशाचा वा न नागा न विनायकाः। कुर्युर्विघ्नं गृहे तस्य यत्र संस्तूयते भवः ॥ ३०९ ॥
शृणुयाद्वा इदं नारी सुभक्त्या ब्रह्मचारिणी । पितृभिर्भर्तृपक्षाभ्यां पूज्या भवति देववत् ॥ ३१० ॥
शृणुयाद्वा इदं सर्वं कीर्त्तयेद्वाप्यभीक्ष्णशः। तस्य सर्वाणि कार्याणि सिद्धिं गच्छन्त्यविघ्नतः ॥ ३११ ॥
मनसा चिन्तितं यच्च यच्च वाचाप्युदाहृतम् । सर्वं सम्पद्यते तस्य स्तवनस्यानुकीर्त्तनात् ॥ ३१२ ॥
देवस्य सगुहस्याथ देव्या नन्दीश्वरस्य तु । बलिं विभवतः कृत्वा दमेन नियमेन च ॥ ३१३ ॥
ततः स युक्तो गृह्णीयान्नामान्याशु यथाक्रमम् । ईप्सितान् लभतेऽत्यर्थं कामान् भोगांश्च मानवः॥
मृतश्च स्वर्गमाप्नोति स्त्रीसहस्त्रपरीवृतः ॥ ३१४ ॥

---

के शरीर में प्रवेश करता है । यह जो अत्यन्त कठोर ज्वर है, यह माहेश्वर का तेज है; अतएव यह ईश्वर ज्वर सब प्राणियों द्वारा माननीय और वन्दनीय है ॥ ३०१-३०२ ॥

जो मनुष्य सुप्रसन्नचित्त से एकाग्र होकर इस ज्वरोत्पत्ति को सदा पढ़ता है, वह रोग से छुटकारा पाकर आनन्द लाभ करता है और अपनी अभिलषित कामना को प्राप्त करता है । दक्ष द्वारा कहे गये स्तव को भी जो सुनता है या कहता है, उसका कोई अनिष्ट नहीं होता और वह दीर्घायु प्राप्त करता है । जैसे सब देवों में योगी महादेव श्रेष्ठ हैं, उसी प्रकार स्तवों के बीच यह ब्रह्मा निर्मित स्तव श्रेष्ठ है ॥ ३०३-३०५ ॥

यश, राज्य, सुख, ऐश्वर्य, धन, आयु, वित्त और विद्या को कामना करने वाले यत्नपूर्वक, भक्तिपूर्वक इस स्तोत्र का पाठ करें । जो पीड़ित दुःखी, दीन, चोर से डरे हुए और राजकार्य में नियुक्त हैं, वे बड़े भय से भी मुक्त हो जाते हैं ॥ ३०६-३०७ ॥

गणाधिप इसी देह से वे गणों के बीच उत्पन्न हो जाते है और इस लोक में सुख प्राप्त कर शिव के गण हो जाते हैं। महादेव की स्तुति जिस घर में इस स्तव से होती है, वहाँ यक्ष, पिशाच, नाग और विनायक आदि कोई विघ्न नहीं करते हैं । जो स्त्री ब्रह्मचारिणी होकर भक्ति श्रद्धा से इस स्तवराज का श्रवण करती है, वह पितृकुल और मातृकुल में देवता की तरह पूजनीय होती है ॥ ३०९-३१० ॥

जो इस सम्पूर्ण स्तोत्र का श्रवण करता है या बार-बार पाठ करता है, उसके सभी कार्य निर्विघ्न रूप से सम्पन्न हो जाते हैं । जो इस स्तोत्र को जोर-जोर से पढ़ता है या मन-ही-मन पढ़ता है, उसके सभी कार्य स्तोत्र पढ़ने के कारण सिद्ध हो जाते हैं । कार्तिकेय के साथ नन्दीश्वर महादेव और देवी को धन के अनुरूप नैवेद्य चढ़ाकर यम नियमपूर्वक दक्षिणा देकर स्तोत्र में आये हुए नामों का शीघ्रता से पाठ करे इस विधि से जो मानव इस स्तोत्र

सर्वकर्मसु युक्तो वा युक्तो वा सर्वपातकैः । पठन् दक्षकृतं स्तोत्रं सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥
मृतश्च गणसालोक्यं पूज्यमानः सुरासुरैः ॥ ३१५ ॥
वृषेव विधियुक्तेन विमानेन विराजते । आभूतसंप्लवस्थायी रुद्रस्यानुचरो भवेत् ॥ ३१६ ॥
इत्याह भगवान् व्यासः पराशरसुतः प्रभुः । नैतद् वेदयते कश्चिन्नेदं श्राव्यं तु कस्यचित् ॥ ३१७ ॥
श्रुत्वैतत्परमं गुह्यं येऽपि स्युः पापकारिणः । वैश्याः स्त्रियश्च शूद्राश्च रुद्रलोकमवाप्नुयुः ॥ ३१८ ॥
श्रावयेद्यस्तु विप्रेभ्यः सदा पर्वसु पर्वसु । रुद्रलोकमवाप्नोति द्विजो वै नात्र संशयः ॥ ३१९ ॥

**॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे दक्षशापवर्णनं नाम त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३० ॥**

* * *

---

का पाठ करता है, वह अभिलषित कामनाओं को और सकल भोगों को प्राप्त करता है एवं मरने पर सहस्र स्त्रियों के साथ स्वर्ग को जाता है ॥ ३११-३१४ ॥

जो सभी प्रकार के विषय भोगों में लिप्त हैं या सभी पातकों से युक्त हैं, यदि दक्ष कृत स्तोत्र को पढ़ें, तो वे भी सब पापों से मुक्त हो जाते हैं और मरने पर देव-दानवों से पूजित होकर गण सालोक्य प्राप्त करते हैं, सुसज्जित विमान पर वह इन्द्र की तरह शोभित होते और रुद्र के अनुचर होकर युगान्त पर्यन्त वर्तमान रहते हैं, पराशरसुत भगवान् व्यास ने ऐसा कहा है ।

बिना विचारे सहसा किसी को बतलाना नहीं चाहिए और न तो सुनाना ही चाहिए । इस परम गुह्य स्तोत्र को सुनकर सभी पापात्मा वैश्य, स्त्री, शूद्र आदि रुद्रलोक प्राप्त करते हैं । जो ब्राह्मण प्रति पर्व में इसको सुनाता है, वह निःसन्देह रुद्रलोक प्राप्त करता है ॥ ३१५-३१९ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में दक्षशाप वर्णन नामक तीसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ३० ॥**

* * *

# अथैकत्रिंशोऽध्यायः
## देववंशवर्णनम्

सूत उवाच

इत्येषा समनुज्ञाता कथा पापप्रणाशिनी। या दक्षमधिकृत्येह कथा शर्वादुपागता॥ १ ॥
पितृवंशप्रसङ्गेन कथा ह्येषा प्रकीर्तिता। पितॄणामानुपूर्व्येण देवान् वक्ष्याम्यतः परम्॥ २ ॥
त्रेतायुगमुखे पूर्वमासन् स्वायम्भुवेऽन्तरे। देवा यामा इति ख्याताः पूर्वं ये यज्ञसूनवः॥ ३ ॥
अजिता ब्रह्मणः पुत्रा जिता जिदजिताश्च ये। पुत्राः स्वायम्भुवस्यैते शुक्रनाम्ना तु मानसाः॥ ४ ॥
तृप्तिमन्तो गणा ह्येते देवानान्तु त्रयः स्मृताः। छन्दोगास्तु त्रयस्त्रिंशत्सर्वे स्वायम्भुवस्य ह॥ ५ ॥
यदुर्ययातिर्द्वौ देवौ दीधयः स्त्रवसो मतिः। विभासश्च क्रतुश्चैव प्रजातिर्विशतो द्युतिः॥ ६ ॥
वायसो मङ्गलश्चैव यामा द्वादश कीर्तिताः। अभिमन्युरुग्रदृष्टिः समयोऽथ शुचिश्रवाः॥
केवलो विश्वरूपश्च सुपक्षो मधुपस्तथा ॥ ७ ॥
तुरीयो निर्हर्पुश्चैव युक्तो ग्रावाजिनस्तु ते। यमिनो विश्वदेवाद्यं यविष्ठोऽमृतवानपि॥ ८ ॥
अजिरो विंभुर्विभावश्च मृलिकोऽथ दिदेहकः। श्रुतिश्रृणो बृहच्छुक्रो देवा द्वादश कीर्तिताः॥ ९ ॥

---

# इकतीसवाँ अध्याय
## देव-वंश वर्णन

सूत जी ने कहा—यह पापनाशिनी कथा आप लोगों को अब ज्ञात हो गयी। यह दक्ष से सम्बन्ध रखनेवाली कथा महादेव से प्राप्त हुई है, जो पितरों के वंश-वर्णन के प्रसंग में कह दी गयी है। पितृवंश वर्णन की ही तरह अब आगे हम देव वंश का वर्णन करते हैं॥ १-२ ॥

पहले स्वायंभुव मनु के अधिकार-काल में त्रेता युग के आदि में याम नाम के विख्यात देव थे, जो पहले यज्ञ-तनय थे। उनमें अजित ब्रह्मा के पुत्र थे और जित, जित् तथा अजित स्वायंभुव के पुत्र थे। ये शुक्र नामक मानस पुत्र कहलाते थे॥ ३-४ ॥

देवों के तीन गण कहे गये हैं, जिनमें ये तृप्तिमान् गण कहलाते हैं। स्वायम्भुव मनु के तैंतीस पुत्र छन्दोग कहलाते हैं। यदु, ययाति नामक दो देव एवं दीघय, सवस, मति, विभास, ऋतु, प्रजापति, विशत, द्युति, वायस और मङ्गल नामक बारह देव याम कहलाते हैं। अभिमन्यु, उग्रदृष्टि, समय, शुचित्रवा, कवल विश्वरूप, सुयक्ष (सुरक्ष), मधुप, तुरीय, निर्यु, युक्त, ग्रावाजिन, यमी, विश्वेदेवादि, यविष्ठ, मृतवान्, अजिर, विभु, विभाव, मूलिक, दिदेहक, श्रुतिश्रृण, बृहच्छुक और ऊपर कहे गये बारह देव स्वायंभुव मन्वन्तर के काल में वर्तमान थे॥ ५-९ ॥

आसन् स्वायम्भुवस्यैते अन्तरे सोमपायिनः । त्विषिमन्तो गणा ह्येते वीर्यवन्तो महाबलाः ॥ १० ॥
तेषामिन्द्रः सदा ह्यासीद्विश्वभुक् प्रथमो विभुः । असुरा ये तदा तेषामासन् दायादबान्धवाः ॥ ११ ॥
सुपर्णयक्षगन्धर्वाः पिशाचोरगराक्षसाः । अष्टौ ते पितृभिः सार्द्धं नासत्या देवयोनयः ॥ १२ ॥
स्वायम्भुवेऽन्तरेऽतीताः प्रजास्त्वासां सहस्रशः । प्रभावरूपसम्पन्ना आयुषा च बलेन च ॥ १३ ॥
विस्तरादिह नोच्यन्ते मा प्रसङ्गो भवत्विह । स्वायम्भुवो निसर्गश्च विज्ञेयः साम्प्रतं मनुः ॥ १४ ॥
अतीते वर्त्तमानेन दृष्टो वैवस्वतेन सः । प्रजाभिर्देवताभिश्च ऋषिभिः पितृभिः सह ॥ १५ ॥
तेषां सप्तर्षयः पूर्वमासन्ये तान् निबोधत । भृग्वङ्गिरा मरीचिश्च पुलस्त्यः पुलहः क्रतुः ॥ १६ ॥
अत्रिश्चैव वसिष्ठश्च सप्त स्वायम्भुवेऽन्तरे । अग्नीध्रश्चातिबाहुश्च मेधा मेधातिथिर्वसुः ॥ १७ ॥
ज्योतिष्मान् द्युतिमान् हव्यः सवनः पुत्र एव च । मनोः स्वायम्भुवस्यैते दश पुत्रा महौजसः ॥ १८ ॥
वायुप्रोक्ता महासत्त्वा राजानः प्रथमेऽन्तरे । सासुरं तत्सगन्धर्वं सयक्षोरगराक्षसम् ॥
सपिशाचमनुष्यञ्च सुपर्णाप्सरसाङ्गणम् ॥ १९ ॥
नो शक्यमानुपूर्व्येण वक्तुं वर्षशतैरपि । बहुत्वान्नामधेयानां सङ्ख्या तेषां कुले तथा ॥ २० ॥
या वै व्रजकुलाख्यास्तु आसन् स्वायम्भुवेऽन्तरे । कालेन बहुनातीता अयनाब्दयुगक्रमैः ॥ २१ ॥

ऋषय ऊचुः

क एष भगवान् कालः सर्वभूतापहारकः । कस्य योनिः किमादिश्च किं तत्त्वं स किमात्मजः ॥ २२ ॥

---

ये सोम पीनेवाले महाबली और वीर्यशाली थे और ये त्विषिमान गण कहलाते थे । विश्वभुक् प्रथम विभु उन लोगों के इन्द्र थे । उस समय जो असुरगण थे, वे भी इनके जाति-भाई थे । सुपर्ण, यक्ष, गन्धर्व, पिशाच, उरग, राक्षस और पितरों के साथ नासत्य ये आठों देवयोनि कहलाते थे । इनके प्रभाव और रूप से संयुक्त एवं आयुष्मान् तथा बलवान् सन्तानें हजारों की संख्या में स्वायंभुव मन्वन्तर में बीत चुके हैं ॥ १०-१३ ॥

उसको विस्तारपूर्वक नहीं कहा जा रहा है; क्योंकि उसका प्रसंग भी यहाँ नहीं है । स्वायंभुव मनु के काल का सृष्टि विस्तार वर्तमान मनु की ही तरह समझना चाहिए । अतीत मन्वन्तर में प्रजा सृष्टि या स्वभावादि वर्तमान वैवस्वत मनु के काल की ही तरह देखा जाता है । प्रजाओं, देवताओं, ऋषियों और पितरों के साथ पहले जो उनमें सप्तर्षि थे, उनको सुनिये—भृगु, अंगिरा, मरीचि, पुलस्त्य, पुलह, क्रतु, अत्रि और वसिष्ठ ॥ १४-१६ ॥

स्वायंभुव मन्वन्तर में अग्नीध्र, अतिबाहु, मेधा, मेधातिथि, वसु, ज्योतिष्मान्, द्युतिमान्, हव्य और सवन आदि ये महाबलशाली दस पुत्र स्वायंभुव मनु के थे । वायु ने कहा है कि प्रथम मन्वन्तर में ये ही महाबलशाली राजा थे । असुर, गन्धर्व, यक्ष, उरग, राक्षस, पिशाच और मनुष्यों के साथ सुपर्ण तथा अप्सराओं का जो गण था, उसका अनुक्रम से कहा जाना सौ वर्षों में भी सम्भव नहीं है, क्योंकि उन राजकुलीनों के नामों की संख्या बहुत अधिक थी । स्वायंभुव मन्वन्तर में जो व्रजकुल नामक प्रजाजन थे, वे अयन, वर्ष और युगक्रम से बहुत दिन व्यतीत हो चुके हैं ॥ १७-२१ ॥

ऋषिगण ने कहा—सब जीवों का हरण करने वाले ये भगवान् काल कौन हैं ? किसके पुत्र और किसके पिता है ? हम यह जानना चाहते हैं कृपया बताईए ॥ २२ ॥

किमस्य चक्षुः का मूर्तिः के चास्यावयवाः स्मृताः। किं नामधेयः कोऽस्यात्मा एतत् प्रब्रूहि पृच्छताम्॥ २३॥

सूत उवाच

श्रूयतां कालसद्भावः श्रुत्वा चैवावधार्यताम्। सूर्ययोनिर्निमेषादिः सङ्ख्याचक्षुः स उच्यते॥ २४॥
मूर्त्तिरस्य त्वहोरात्रे निमेषावयवश्च सः। संवत्सरशतं त्वस्य नाम चास्य कलात्मकम्॥
साम्प्रतानागतातीतकालात्मा स प्रजापतिः॥ २५॥
पञ्चानां प्रविभक्तानां कालावस्थां निबोधत। दिनार्द्धमासमासैस्तु ऋतुभिस्त्वयनैस्तथा॥ २६॥
संवत्सरस्तु प्रथमो द्वितीयः परिवत्सरः। इद्वत्सरस्तृतीयस्तु चतुर्थश्चानुवत्सरः॥ २७॥
वत्सरः पञ्चमस्तेषां कालः स युगसंज्ञितः। तेषां तु तत्त्वं वक्ष्यामि कीर्त्यमानं निबोधत॥ २८॥
ऋतुरग्निस्तु यः प्रोक्तः स तु संवत्सरो मतः। आदित्येयस्त्वऽसौ सारः कालाग्निः परिवत्सरः॥ २९॥
शुक्लकृष्णा गतिश्चापि अपां सारमयः खगः। स इडावत्सरः सोमः पुराणे निश्चयो मतः॥ ३०॥
यश्चायं तपते लोकांस्तनुभिः सप्तसप्तभिः। आशुकर्त्ता च लोकस्य स वायुरिति वत्सरः॥ ३१॥
अहङ्कारात् रुदन् रुद्रः सद्भूतो ब्रह्मणस्त्रयः। स रुद्रो वत्सरस्तेषां विजज्ञे नीललोहितः॥
तेषां हि तत्त्वं वक्ष्यामि कीर्त्यमानं निबोधत॥ ३२॥
अङ्गप्रत्यङ्गसंयोगात् कालात्मा प्रपितामहः। ऋक्सामयजुषां योनिः पञ्चानां पतिरीश्वरः॥ ३३॥
सोऽग्निर्यजुश्च सोमश्च स भूतः स प्रजापतिः। प्रोक्तः संवत्सरश्चेति सूर्योयोऽग्निर्मनीषिभिः॥ ३४॥

---

इनके तत्त्व, स्वरूप, चक्षु, मूर्ति, अवयव आदि कौन-से हैं ? इनका क्या नाम है ? कौन इनकी आत्मा है ? इन प्रश्नों को सूत जी ने कहा—आप लोग काल के सम्बन्ध में विशेष ध्यानपूर्वक सुनिये और सुनकर हृदय में रखिये। इनके (काल के) उत्पन्न करने वाले सूर्य हैं, इनका आदि निमेष है और ये संख्या चक्षु कहलाते हैं। दिन-रात इनकी मूर्ति हैं, निमेष अवयव हैं और कलास्वरूप संवत्सरशत इनका नाम है। भूत, भविष्यत् और वर्तमान कालस्वरूप वे प्रजापति हैं॥ २३-२५॥

दिन, पक्ष, मास, ऋतु और अयन नामक पाँच भागों में विभक्त काल के अवस्था-भेद को सुनिये। पहला संवत्सर, द्वितीय परिवत्सर, तृतीय इद्वत्सर, चतुर्थ अनुवत्सर और पंचम युग नामक वत्सर कहलाता है। इनके तत्त्व को मैं कहता हूँ सुनिये॥ २६-२८॥

ऋतु नामक जिस अग्नि को मैंने पहले कहा है, वही संवत्सर है और यह परिवत्सर काल अग्नि स्वरूप है जो सूर्य से उत्पन्न तत्त्व है। पुराण में यह निश्चय किया गया है कि इद्वत्सर सोम है जो आकाश में चलनेवाला, जलों का सारभूत और सतत शुक्ल कृष्ण गतिवाला है जो उन्चास शरीरों से लोकों को संतप्त करते हैं और अनुप्राणित करते हैं वही वायु वत्सर हैं। अहंकारवश रोदन करनेवाले रुद्र ब्रह्मा द्वारा तीन भागों में विभक्त हुए, वही नीललोहित रुद्र रूद्रों के वत्सर कहे गये हैं। उनके तत्त्व को भी मैं कहता हूँ सुनिये॥ २९-३२॥

कालात्मा प्रपितामह अङ्ग-प्रत्यङ्ग के संयोग से ऋक्, साम और यजुः के उत्पत्ति स्थान एवं पाँचों कालों के स्वामी हैं। वे ही अग्नि यजुः, सोम, भूत और प्रजापति हैं। विद्वानों ने सूर्य को ही अग्नि और संवत्सर कहा है॥ ३३-३४॥

यस्मात् कालविभागानां मासर्त्वयनयोरपि । ग्रहनक्षत्रशीतोष्णवर्षायुःकर्मणां तथा ॥
योजितः प्रविभागानां दिवसानाञ्च भास्करः ॥ ३५ ॥
वैकारिकः प्रसन्नात्मा ब्रह्मपुत्रः प्रजापतिः । एकेनैकोऽथ दिवसो मासोऽथर्तुः पितामहः ॥ ३६ ॥
आदित्यः सविता भानुर्जीवनो ब्रह्मसत्कृतः । प्रभवश्चात्ययश्चैव भूतानां तेन भास्करः ॥ ३७ ॥
ताराभिमानी विज्ञेयस्तृतीयः परिवत्सरः । सोमः सर्वौषधिपतिर्यस्मात्स प्रपितामहः ॥ ३८ ॥
आजीवः सर्वभूतानां योगक्षेमकृदीश्वरः । अवेक्षमाणः सततं बिभर्ति जगदंशुभिः ॥ ३९ ॥
तिथीनां पर्वसन्धीनां पूर्णिमादर्शयोरपि । योनिर्निशाकरो यश्च योऽमृतात्मा प्रजापतिः ॥ ४० ॥
तस्मात् स पितृमान् सोम ऋग्यजुश्छन्दआत्मकः । प्राणापानसमानाद्यैर्व्यानोदानात्मकैरपि ॥ ४१ ॥
कर्मभिः प्राणिनां लोके सर्वचेष्टाप्रवर्त्तकः । प्राणापानसमानानां वायूनाञ्च प्रवर्त्तकः ॥ ४२ ॥
पञ्चानाञ्चेन्द्रियमनोबुद्धिस्मृतिजलात्मनाम् । समानकालकरणः क्रियाः सम्पादयन्निव ॥ ४३ ॥
सर्वात्मा सर्वलोकानामावहः प्रवहादिभिः । विधाता सर्वभूतानां क्षमी नित्यं प्रभञ्जनः ॥ ४४ ॥
योनिरग्नेरपां भूमे रवेश्चन्द्रमसश्च यः । वायुः प्रजाप्रतिर्भूतं लोकात्मा प्रपितामहः ॥ ४५ ॥
प्रजापति मुखैर्देवैः सम्यगिष्टफलार्थिभिः । त्रिभिरेव कपालैस्तु अम्बकैरोषधिक्षये ॥
इज्यते भगवान् यस्मात्तस्मात्त्र्यम्बक उच्यते ॥ ४६ ॥

---

इन्हीं सूर्य से कालों का विभाग अर्थात् मास, ऋतु, अयन, ग्रह, नक्षत्र, शीत, ग्रीष्म, वर्षा, आयु, कर्म तथा दिवसों का विभाग होता है ॥ ३५ ॥

विकारावस्था में ये ही प्रसन्नात्मा ब्रह्मपुत्र प्रजापति एक-एक कर दिवस, मास और ऋतु के प्रवर्तक हैं और ये ही पितामह हैं । ये ही आदित्य, सविता, भानु, जीवन और ब्रह्मसत्कृत कहे जाते हैं, भूतों के उत्पादक और अविनाशी होने के कारण ये भास्कर हैं ॥ ३६-३७ ॥

तृतीय परिवत्सर ताराभिमानी हैं, जो सोम व निखिल औषधियों के स्वामी हैं, इसलिए यह भी प्रपितामह हैं । ये सभी जीवों के जीवन और योग-क्षेम करनेवाले हैं । ये सदा जागरूक रहते हुए किरणों द्वारा जगत् का पोषण करते हैं । ये ही तिथि, पर्व, सन्धि, पूर्णिमा व अमावस्या के उत्पादक, निशाकर और प्रजापति हैं ॥ ३८-४० ॥

इसीलिए ये सोम पितृमान् एवं ऋक् यजुर्वेद के स्वरूप हैं । ये प्राण, अपान, समान, उदान और व्यानात्मक कर्म द्वारा लोक में निखिल प्राणियों की सम्पूर्ण चेष्टाओं के प्रवर्तक हैं । ये ही प्राण, अपान और समान वायु के प्रवर्तक हैं ॥ ४१-४२ ॥

इन पाँचों के अर्थात् इन्द्रिय, मन, बुद्धि, स्मृति और जल के यथाकाल पोषणकर्ता और इनकी क्रियाओं के सम्पादक हैं । ये प्रभंजन सर्वात्मा हैं । आवह प्रवह आदि के द्वारा सब लोकों के तथा सब भूतों के विधाता एवं पृथ्वी को धारण करने वाले हैं । ये ही प्रभञ्जन, जल, अग्नि, भूमि, रवि और चन्द्रमा के उत्पादक हैं । ये ही वायु प्रजापति, लोकात्मा और प्रपितामह हैं ॥ ४३-४५ ॥

प्रजापति आदि देवगण अपने अभीष्ट फलों को पाने के लिए औषधियों के क्षय हो जाने पर त्रिकपाल और अम्बका द्वारा भगवान् की पूजा करते हैं इसलिए वे त्र्यम्बक कहलाते हैं ॥ ४६ ॥

गायत्री चैव त्रिष्टुप् च जगती चैव या स्मृता । त्र्यम्बका नामतः प्रोक्ता योनयः सवनस्य ताः ॥ ४७ ॥
ताभिरेकत्वभूताभिस्त्रिविधाभिः स्ववीर्यतः । त्रिसाधनपुरोडाशस्त्रिकपालः स वै स्मृतः ॥ ४८ ॥
इत्येतत्पञ्चवर्षं हि युगं प्रोक्तं मनीषिभिः । यच्चैव पञ्चधात्मा वै प्रोक्तः संवत्सरो द्विजैः ॥
सैकं षट्कं विजज्ञेऽथ मध्वादीनृतवः किल ॥ ४९ ॥
ऋतुपुत्रार्त्तवः पञ्च इति सर्गः समासतः । इत्येष पवमानो वै प्राणिनां जीवितानि तु ॥ ५० ॥
नदीवेगसमायुक्तं कालो धावति संहरन् । अहोरात्रकरस्तस्मात् स वायुरभवत्पुनः ॥ ५१ ॥
एते प्रजानां पतयः प्रधानाः सर्वदेहिनाम् । पितरः सर्वलोकानां लोकात्मानः प्रकीर्तिताः ॥ ५२ ॥
ध्यायतो ब्रह्मणो वक्त्राद्रुद्यन् समभवद्भवः । ऋषिर्विप्रो महादेवो भूतात्मा प्रपितामहः ॥ ५३ ॥
ईश्वरः सर्वभूतानां प्रणवायोपपद्यते । आत्मवेशेन भूतानामङ्गप्रत्यङ्गसम्भवः ॥ ५४ ॥
अग्निः संवत्सरः सूर्यश्चन्द्रमा वायुरेव च । युगाभिमानी कालात्मा नित्यं संक्षेपकृद्विभुः ॥
उन्मादकोऽनुग्रहकृत्स इद्वत्सर उच्यते ॥ ५५ ॥
रुद्राविष्टो भगवता जगत्यस्मिन् स्वतेजसा । आश्रयाश्रयसंयोगात्तनुभिर्नामभिस्तथा ॥ ५६ ॥
ततस्तस्य तु वीर्येण लोकानुग्रहकारकम् । द्वितीयं भद्रसंयोगं सन्ततस्यैककारकम् ॥ ५७ ॥
देवत्वञ्च पितृत्वञ्च कालत्वञ्चास्य यत्परम् । तस्माद्वै सर्वथा भद्रस्तद्वद्भिरभिपूज्यते ॥ ५८ ॥

---

गायत्री त्रिष्टुप् और जगती त्र्यम्बका नाम से विख्यात हैं, जो यज्ञयोनि या सवन की उत्पादिका हैं । ये ही तीनों छन्द जब अपने पराक्रम से एकत्र हो जाते हैं, तब वे ही त्रिसाधन, पुरोडाश और त्रिकपाल कहे जाते हैं । विद्वानों ने इस प्रकार पाँच वर्षों का युग कहा है । ब्राह्मणों ने जो इन पाँच प्रकार के संवत्सरों को बताया है, उनमें प्रत्येक में वसन्त आदि छह ऋतुएँ होती हैं ॥ ४७-४९ ॥

ऋतु पुत्र, आर्तव गण पाँच प्रकार के हैं । संक्षेप में यही कथा है । यह वायु प्राणियों के जीवन को काल रूप से संहार करती हुई नदी के वेग की तरह बहने लगती है और उस समय से फिर वह वायु दिन-रात का प्रारम्भ करने वाली होती है । ये सभी प्रजापति समस्त देहधारियों में प्रधान, सब लोकों के पिता और लोकात्मा कहे गये हैं ॥ ५०-५२ ॥

ध्यान करते हुए ब्रह्मा के मुख से रोते हुए रुद्र उत्पन्न हुए । ये ही ऋषि, विप्र, महादेव, भूतात्मा और प्रपितामह हैं । ये ही सभी के ईश्वर और प्रणव के लिए उत्पन्न हुए हैं । ये ही आत्मा रूप से जीवों के अंग-प्रत्यंग की उत्पत्ति के कारण हैं । ये ही अग्नि, संवत्सर, सूर्य, चन्द्रमा, वायु, युगाभिमानी, कालात्मा, नित्य संहार करने वाले, विभु, उन्मादक और अनुग्रह करने वाले हैं । ये ही इद्वत्सर कहे जाते हैं ॥ ५३-५५ ॥

क्रोधाविष्ट होकर ये ही भगवान् इस संसार में अपने तेज से आश्रय और आश्रयसंयोग के कारण अपने नामों और शरीरों से वर्तमान रहते हैं । तब उन्हीं के पराक्रम से लोकों के अनुकूल कल्याणकारक दूसरी विस्तृत सृष्टि देवों, पितरों, काल तथा अन्यान्यों की हुई । इस कारण उन उत्पन्न लोकों द्वारा वे ही भद्ररूप महादेव पूजे जाते हैं ॥ ५६-५८ ॥

पतिः पतीनां भगवान् प्रजेशाना प्रजापतिः । भवनः सर्वभूतानां सर्वेषां नीललोहितः ॥
ओषधीः प्रतिसंधत्ते रुद्रः क्षीणाः पुनः पुनः ॥ ५९ ॥
इत्येषां यदपत्यं वै न तच्छक्यं प्रमाणतः । बहुत्वात् परिसङ्ख्यातुं पुत्रपौत्रमनन्तकम् ॥ ६० ॥
इम वंशं प्रजेशानां महतां पुण्यकर्मणाम् । कीर्त्तयन् स्थिरकीर्त्तीनां महतीं सिद्धिमाप्नुयात् ॥ ६१ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे देववंशवर्णनं नामैकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥

* * *

---

ये नीललोहित भगवान् अधीश्वरों के अधीश्वर प्रजाधिपों के प्रजापति, सब जीवों के उत्पादक और क्षीण ओषधियों के पुनः पुनः उत्पादक हैं । इन सबके जो पुत्र हैं, वे प्रमाण में बहुत अधिक हैं और इनके पुत्र-पौत्र भी अनन्त हैं इसलिए उनकी गणना करना शक्ति के बाहर है । जो व्यक्ति स्थिर कीर्ति वाले महान् पुण्यकर्मा प्रजेशों के इस वंश का कीर्तन करता है, वह महान सिद्धि प्राप्त करता है ॥ ५९-६१ ॥

॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में देव-वंश-वर्णन नामक इकतीसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ३१ ॥

* * *

# अथ द्वात्रिंशोऽध्यायः
## युगधर्मनिरूपणम्

वायुरुवाच

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि प्रणवस्य विनिश्चयम् । ओङ्कारमक्षरं ब्रह्म त्रिवर्णञ्चादितः स्मृतम् ॥ १ ॥
यो यो यस्य यथा वर्णो विहितो देवतास्तथा । ऋचो यजूंषि सामानि वायुरग्निस्तथा जलम् ॥ २ ॥
तस्मात्तु अक्षरादेव पुनरन्ये प्रजज्ञिरे । चतुर्दश महात्मानो देवानां ये तु दैवताः ॥ ३ ॥
तेषु सर्वगतश्चैव सर्वगः सर्वयोगवित् । अनुग्रहाय लोकानामादिमध्यान्त उच्यते ॥ ४ ॥
सप्तर्षयस्तथेन्द्रा ये देवाश्च पितृभिः सह । अक्षरान्निःसृताः सर्वे देवदेवान्महेश्वरात् ॥ ५ ॥
इहामुत्र हितार्थाय वदन्ति परमं परम् । पूर्वमेव मयोक्तस्ते कालस्तु युगसंज्ञितः ॥ ६ ॥
कृतं त्रेता द्वापरञ्च युगादिः कलिना सह । परिवर्त्तमानैस्तैरेव भ्रममाणेषु चक्रवत् ॥ ७ ॥
देवतास्तु तदोद्विग्नाः कालस्य वशमागताः । न शक्नुवन्ति तन्मानं संस्थापयितुमात्मना ॥ ८ ॥
तदा ते वाग्यता भूत्वा आदी मन्वन्तरस्य वै । ऋषयश्चैव देवाश्च इन्द्रश्चैव महातपाः ॥ ९ ॥
समाधाय मनस्तीव्रं सहस्रं परिवत्सरान् । प्रपन्नास्ते महादेवं भीताः कालस्य वै तदा ॥ १० ॥

---

# बत्तीसवाँ अध्याय
## युग-धर्म निरूपण

वायुदेव ने कहा—इसके आगे अब हम प्रणव के सम्बन्ध में कहते हैं । ओंकार अक्षर ब्रह्म है । इसमें तीन वर्ण हैं । यह आदि में स्मरण किया जाता है ॥ १ ॥

जो-जो जिसके वर्ण तथा देवता कहे गये हैं, वे भी ओंकार से ही उत्पन्न हुए । ऋक, यजुः और साम, वायु, अग्नि एवं जल भी ओंकार से उत्पन्न हुए । उस अक्षर से फिर दूसरे भी उत्पन्न हुए । देवों के बीच जो चौदह महात्मा देवता हैं; उनके भी मध्य जो सबको पाने वाले, सभी जगह जाने वाले और सब योगों को जानने वाले हैं, वे ही लोकों पर अनुग्रह करने के लिए ओंकार के आदि, मध्य और अन्त कहे जाते हैं ॥ २-४ ॥

सप्तर्षिगण, इन्द्र और पितरों के साथ देवगण आदि अक्षरस्वरूप देव-देव महादेव से उत्पन्न हुए हैं । इस लोक और परलोक में कल्याण के लिए ओंकार परम पद कहा गया है । मैंने पहले ही कहा है कि काल का नाम युग भी है । कृत, त्रेता, द्वापर और कलियुग के साथ युग आदि चक्र की तरह नीचे-ऊपर घूमते रहते हैं । देवगण तब काल के वशीभूत होकर व्यग्र हो गये और स्वयं इसकी इयत्ता (सीमा) परिमाण को निर्धारित करने में असमर्थ हो गये । आदि मन्वन्तर में वे ऋषि देवता और इन्द्र आदि मौनावलम्बन कर हजारों वर्ष पर्यन्त चंचल मन को एकाग्र करके कठिन तपस्या करने लगे । तब काल से डरे हुए वे देवादि की शरण में पहुंचे ॥ ५-१० ॥

सहस्रशिखरे शैले दैत्यानामुग्रकर्म्मणाम् । पुराणि समुदीर्णानां सहस्रं हेममालिनाम् ॥ ६१ ॥
मुकुटे पन्नगावासा अनेकाः पर्वतोत्तमाः । पुष्पके वै मुनिगणा नित्यमेव मुदा युताः ॥ ६२ ॥
वैवस्वतस्य सोमस्य वायोर्नागाधिपस्य च । सुपक्षे पर्वतवरे चत्वार्य्यायतनानि च ॥ ६३ ॥
गन्धर्वैः किन्नरैर्यक्षैर्नगैर्विद्याधरोत्तमैः । सिद्धैर्हि तेषु स्थानेषु नित्यमिष्टः प्रपूज्यते ॥ ६४ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे भुवनविन्यासो नामैकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ३९ ॥

* * *

---

बनाकर गन्धर्वगण निवास करते हैं । मनोहर शिखरवाले पाण्डुर पर्वत पर विशाल भवनों से युक्त विद्याधरों का पुर है, जिसमें चारों और ऊँची परिखाएँ और तोरण लगे हैं ॥ ५८-६० ॥

सहस्रशिखर नामक पर्वत पर भयंकर कर्म करने वाले दैत्यों की सुवर्ण मण्डित सहस्रपुरी है । मुकुट पर्वत पर पन्नगों के अनेक शैलावास हैं । पुष्पक पर्वत पर मुनिगण नित्य आनन्द से युक्त होकर रहते हैं । सुपक्ष नामक पर्वत पर वैवस्वत, सोम, वायु और नगाधिप के चार निवास स्थान हैं । इन पूर्वोक्त स्थानों या पुर-भवनों के गन्धर्व, किन्नर, यक्ष, नाग, विद्याधर और सिद्ध आदि अपने अपने इष्ट देवों की पूजा किया करते हैं ॥ ६१-६४ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में भुवनविन्यास नामक उन्तालीसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ३९ ॥**

* * *

# अथ चत्वारिंशोऽध्यायः
## भुवनविन्यासः

सूत उवाच

मर्य्यादापर्वते शुभ्रे देवकूटे निबोधत । विस्तीर्णे शिखरे तस्य कूटे गिरिवरस्य ह॥ १ ॥
समन्ताद्योजनशतं महाभवनमण्डितम् । जन्मक्षेत्रं सुपर्णस्य वैनतेयस्य धीमतः॥ २ ॥
नैकैर्महापक्षिगणैर्गारुडैः शीघ्रविक्रमैः । सम्पूर्णवीर्यसम्पन्नैर्दमनैरुरगारिभिः ॥ ३ ॥
पक्षिराजस्य भवनं प्रथमं तन्महात्मनः । महावायुप्रवेगस्य शाल्मलिद्वीपवासिनः॥ ४ ॥
तस्यैव चारुमूर्ध्नस्तु कूटेषु च महर्द्धिषु । दक्षिणेषु विचित्रेषु सप्तस्वपि तु शोभिनः॥ ५ ॥
सन्ध्याभ्राभाः समुदिता रुक्मप्राकारतोरणाः । महाभवनमालाभिः शोभिता देवनिर्मिताः॥ ६ ॥
त्रिंशद्योजनविस्तीर्णाश्चत्वारिंशत्तमायताः । सप्त गन्धर्वनगरा नरनारीसमाकुलाः॥ ७ ॥
आग्नेया नाम गन्धर्वा महाबलपराक्रमाः । कुबेरानुचरा दीप्तास्तेषां ते भवनोत्तमाः॥ ८ ॥
तस्य चोत्तरकूटेषु भुवनस्य महागिरेः । हर्म्यप्रासादबद्धं च उद्यानवनशोभितम्॥ ९ ॥

---

# चालीसवाँ अध्याय
## भुवनविन्यास

सूत जी ने कहा—श्वेतवर्ण के देवकूट नामक मर्यादा पर्वत के विस्तृत शिखर पर श्रीमान् विनतानन्दन सुपर्ण का स्थान है। वह जन्म क्षेत्र चारों ओर से सौ योजन के विस्तार में है जहाँ अनेक विशाल भवन बने हुए हैं। शाल्मली में निवास करनेवाले, वायु की तरह महावेगशाली महात्मा पक्षिराज गरुड़ का वही प्रथम भवन है, जहाँ महाबली, सर्पनिहंता शीघ्रगामी अनेकानेक गरुड़ के वंशज विशाल पक्षिगण निवास करते हैं॥ १-४ ॥

सुन्दर शिखायुक्त उस पर्वतराज की दक्षिण दिशा में विचित्र प्रकार के सात शृङ्ग हैं, जिन पर सन्ध्याकालीन मेघ की तरह देवों द्वारा बनाये गये बड़े-बड़े भव्य भवन हैं जो सोने के प्राकार-तोरण से सुशोभित हैं। चालीस योजन लम्बे और तीस योजन चौड़े वहाँ गन्धर्वो के सात नगर हैं, जिनमें स्त्री-पुरुष निवास करते हैं। आग्नेय नामक महाबली और पराक्रमी कुबेर के अनुचर गन्धर्वगण उन उत्तम भवनों के अधिपति हैं॥ ५-८ ॥

उस भुवन महागिरि के उत्तर शिखर पर देवशत्रु सैहिकेयों का निवास है। उस वैभवशाली नगर का परिमण्डल तीस योजन का है, वह शत्रुओं के लिए अगम्य है। वहाँ कितने ही कोठे, अट्टालिकाएँ, उद्यान और

पुरमाशीविषैः पूर्णं महाप्राकारतोरणम् । वादित्रशतनिर्घोषैरानन्दितवनान्तरम् ॥ १० ॥
दुष्प्रसह्यममित्राणां त्रिंशद्योजनमण्डलम् । नगरं सैंहिकेयानामुदीर्णं देवविद्विषाम् ॥
॥ ११ ॥
सिद्धदेवर्षिचरितं देवकूटे निबोधत
द्वितीये द्विजशार्दूल मर्य्यादापर्वते शुभे । महाभवनमालाभिर्नानावर्णाभिरावृतम् ॥ १२ ॥
सुवर्णमणिचित्राभिरनेकाभिरलंकृतम् । विशालरथ्यं दुर्धर्षं नित्यं प्रमुदितं शिवम् ॥ १३ ॥
नरनारीगणाकीर्णं प्रांशुप्राकारतोरणम् । षष्टियोजनविस्तीर्णं शतयोजनमायतम् ॥ १४ ॥
नगरं कालकेयानामसुराणां दुरासदम् । देवकूटतटे रम्ये सन्निविष्टं सुदुर्जयम् ॥
॥ १५ ॥
महाभ्रचयसङ्काशं सुनासन्नाम विश्रुतम्
तस्यैव दक्षिणे कूटे विंशद्योजनविस्तरम् । द्विषष्टियोजनायामं हेमप्राकारतोरणम् ॥ १६ ॥
हृष्टपुष्टावलिप्तानामावासाः कामरूपिणाम् । औत्कचानां प्रमुदितं राक्षसानां महापुरम् ॥ १७ ॥
मध्यमे तु महाकूटे देवकूटस्य वै गिरेः । सुवर्णमणिपाषाणैश्चित्रैः श्लक्ष्णतरैः शुभैः ॥
॥ १८ ॥
शाखाशतसहस्राढ्यैर्नैकारोहसमाकुलम्
स्निग्धपर्णमहामूलमनेकस्कन्धवाहनम् । रम्यं ह्यविरलच्छायं दशयोजनमण्डलम् ॥ १९ ॥
तत्र भूतवटं नाम नानाभूतगणालयम् । महादेवस्य प्रथितं त्र्यम्बकस्य महात्मनः ॥
॥ २० ॥
दीप्तमायतनं तत्र सर्वलोकेषु विश्रुतम्

---

वन हैं । वहाँ बड़ी-बड़ी परिखाएँ हैं, चारों ओर तोरण लगे हुए हैं, सैकड़ों प्रकार के बाजे बजते रहते हैं, जिससे वाटिकाओं में आनन्द उमड़ता रहता है । नागों से वह नगर भरा हुआ है । देवकूट पर स्थित वह नगर सिद्ध और देवर्षियों का विहार-स्थल है हे ब्राह्मणो! आप सुनिये ॥ ९-११ ॥

हे ब्राह्मण श्रेष्ठ ! दूसरे मर्यादा पर्वत पर विविध वर्ण के विशाल भवन समूह से युक्त कालिकेय नामक असुरों का एक दुर्गम नगर है, जिसमें सुवर्ण और मणियों से वित्रित तथा अलंकृत भवन और बड़े-बड़े राजपथ हैं, जिनमें सदा मंगल उत्सव होता है, जो सदा नर-नारियों से भरे रहते हैं, जिनकी परिखाओं से तोरण लटकते रहते हैं । वह सौ योजन लम्बा और साठ योजन चौड़ा सुनास नगर महामेघ के समूह की तरह दिखता है ॥ १२-१५ ॥

उसी के दक्षिण शिखर पर बासठ योजन लम्बा और बीस योजन चौड़ा औत्कच नामक राक्षसों का महापुर है । इच्छा के अनुसार शरीर धारण करनेवाले, हृष्ट-पुष्ट और सगर्व राक्षस वहाँ निवास करते हैं । वह पुर सुवर्ण की परिखा और तोरण से युक्त है, जो देवकूट पर्वत के मध्य शिखर पर सुशोभित है जो सुवर्ण मणिमय शिलाखण्डों से चित्रित, चिकना और भव्यतम हैं । उस महापुर के ऊंचे भवनों में सौ-सौ और हजार-हजार डगों वाली सीढ़ियाँ बनी हुई हैं ॥ १६-१८ ॥

उसी देवकूट पर्वत पर दस योजन विस्तृत भूतवट नाम का वृक्ष है, जिसके पत्ते चिकने, जड़ें विशाल, अनेक तने और जिसकी घनी छाया है । उस महावृक्ष पर नीचे-ऊपर अनेक जीव निवास करते हैं । त्रिनयन महात्मा महादेव का वहाँ तीनों लोकों में विख्यात एक भास्वर स्थान है ॥ १९-२० ॥

वराहगजसिंहर्क्षशार्दूलकरभाननैः । गृध्रोलूकमुखैश्चैव मेषोष्ट्राजमहामुखैः ॥ २१ ॥
कदम्बैर्विकटैः स्थूलैर्लम्बकेशतनूरुहैः । नानावर्णाकृतिधरैर्नानासंस्थानसंस्थितैः ॥ २२ ॥
दीप्तैरनेकैरुग्रास्यैर्भूतैरुग्रपराक्रमैः । अशून्यमभवन्नित्यं महापरिषदैस्तथा ॥ २३ ॥
तत्र भूतपतेर्भूता नित्यं पूजां प्रयुञ्जते । झर्झरैः शङ्खपटहैर्भेरीडिण्डिमगोमुखैः ॥ २४ ॥
रणितालसितोद्गीतैर्नित्यं वलितवर्जितैः । विस्फूर्जितशतैस्तत्र पूजायुक्ता गणेश्वराः ॥
प्रीताः पुरारिप्रमथास्तत्र क्रीडापराः सदा ॥ २५ ॥
सिद्धदेवर्षिगन्धर्वयक्षनागेन्द्रपूजितः । स्थाने तस्मिन् महादेवः साक्षाल्लोकशिवः शिवः ॥ २६ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्‌घातपादे भुवनविन्यासो नाम चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४० ॥

* * *

---

सुअर, हाथी, सिंह, भालू, बाघ, करभ, गोध, उल्लू, भेड़ा, ऊँट और बकरे की तरह मुँहवाले उग्र पराक्रमी तथा अनेक प्रकार के भयङ्कर मुँह वाले, विकट, स्थूल, लम्बे केशों वाले, नाना वर्ण और आकृति धारण करनेवाले, देदीप्यमान भूत-प्रेतादि से और महापरिषदों से वह स्थान सदा भरा रहता है ॥ २१-२३ ॥

भूतगण यहाँ भूतपति महादेव की पूजा नित्य किया करते हैं। झाँझ, शङ्ख, नगाड़ा, भेरी, डमरू, गोमुख आदि बाजे बजाकर नाच-गाना और भयङ्कर कोलाहल के साथ प्रमचादि गणेश्वर वहाँ महादेव की पूजा करके प्रसन्नता प्राप्त करते और क्रीड़ा किया करते हैं। इस प्रकार साक्षात् लोक-कल्याणकारक महादेव की उस स्थान में सिद्ध, देव, गन्धर्व, यक्ष और नाग सदा पूजा किया करते हैं ॥ २४-२६ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्‌घातपाद में भुवनविन्यास नामक चालीसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ४० ॥**

* * *

# अथैकचत्वारिंशोऽध्यायः

## भुवनविन्यासः

सूत उवाच

विविक्तचारुशिखरं पत्रितं शङ्खवर्चसम् । कैलासं देवभक्तानामालयं सुकृतात्मनाम् ॥ १ ॥
तस्य कूटतटे रम्ये मध्यमे कुन्दसन्निभे । योजनानां शतायामे पञ्चाशच्च तथायतम् ॥ २ ॥
सुवर्णमणिचित्राभिरनेकाभिरलंकृतम् । महाभवनमालाभिर्भूषितं नैकविस्तरम् ॥ ३ ॥
धनाध्यक्षस्य देवस्य कुबेरस्य महात्मनः । नगरं तदनाधृष्यमृद्धियुक्तं मुदायुतम् ॥ ४ ॥
तस्य मध्ये सभा रम्या नानाकनकमण्डिता । विपुला नाम विख्याता विपुलस्तम्भतोरणा ॥ ५ ॥
तत्र तत्पुष्पकं नाम नानारत्नविभूषितम् । महाविमानं रुचिरं सर्वकामगुणैर्युतम् ॥ ६ ॥
मनोजवं कामगमं हेमजालविभूषितम् । वाहनं यक्षराजस्य कुबेरस्य महात्मनः ॥ ७ ॥
तत्रैकपिङ्गलो देवो महादेवसखः स्वयम् । वसति स्म स यक्षेन्द्रः सर्वभूतनमस्कृतः ॥ ८ ॥
तत्राप्सरोगणैर्य्यक्षैर्गन्धर्वैः सिद्धचारणैः । वसति स्म महात्माऽसौ कुबेरो देवसत्तमः ॥ ९ ॥

---

# इकतालिसवाँ अध्याय

## भुवनविन्यास

सूत जी ने कहा—उस देवकूट पर्वत के कुन्द तुल्य उज्ज्वल रमणीय मध्यम शिखर पर कैलास बसा हुआ है । यह सौ योजन लम्बा और पचास योजन चौड़ा है । इसका शिखर शङ्ख की तरह उज्ज्वल, विस्तृत, शान्त और मनोहर है । अनेक सुकृतकर्मा भक्त वहाँ निवास करते हैं ॥ १-२ ॥

सुवर्ण-मणियों से चित्रित अनेक विशाल भवन-पंक्तियों से भू यहाँ एक लम्बा-चौड़ा नगर है, जो घनाधिपति महात्मा कुबेर देव का है । वह नगर शत्रु के आक्रमण से सुरक्षित होते हुए भी भव्य और वैभवसम्पन्न है । उस नगर के बीच अनेक स्तम्भ वाला, तोरणों से युक्त और बहुविध सुवर्ण से भूषित एक मनोहर विपुला नामक सभा-भवन है । वहीं नाना रत्नों से विभूषित पुष्पक नामक एक सुन्दर-सा महाविमान है, जो सभी भोग्य पदार्थों से युक्त, से चलने वाला और सोने के तारों से मढ़ा हुआ है । यही विमान यक्षराज महात्मा कुबेर सवारी में काम आता है ॥ ३-७ ॥

वहाँ सब भूतों के पूज्य यक्षेन्द्र एकपिंगल देव स्वयं निवास करते हैं, जो महादेव के सखा हैं । देवोत्तम वह महात्मा कुबेर, यक्ष, गन्धर्व, किन्नर, सिद्ध, चारण और अप्सराओं के साथ सतत निवास करते रहते हैं । महात्मा कुबेर की सभा में पद्म, महापद्म, मकर, कच्छप, कुमुद, शङ्ख, नील और निधिश्रेष्ठ नन्दन नामक आठ

तत्र पद्ममहापद्मौ तथा मकरकच्छपौ । कुमुदः शङ्खनीलौ च नन्दनो निधिसत्तमः ॥ १० ॥
अष्टावेतेऽक्षया दिव्या घनेशस्य महात्मनः । महानिधानास्तिष्ठन्ति सभायां रत्नसञ्चिताः ॥ ११ ॥
तथेन्द्राग्नियमादीनां देवानामप्सरोगणैः । तेषां कैलास आवासो यत्र यक्षेश्वरः प्रभुः ॥ १२ ॥
कृत्वा पूर्वमुपस्थानं यक्षेन्द्रस्य महात्मनः । पश्चाद्गच्छन्ति ये यस्य विहिताः परिचारकाः ॥ १३ ॥
तत्र मन्दाकिनी नाम सुरम्या विपुलोदका । सुवर्णमणिसोपाना नानापुष्पोत्कटोत्कटा ॥ १४ ॥
जाम्बूनदमयैः पद्मैर्गन्धस्पर्शगुणान्वितैः । नीलवैदूर्य्यपत्रैश्च गन्धोपेतैर्महोत्पलैः ॥ १५ ॥
तथा कुमुदखण्डैश्च महापौरलंकृता । यक्षगन्धर्वनारीभिरप्सरोभिश्च शोभिता ॥ १६ ॥
देवदानवगन्धर्वैर्यक्षराक्षसपन्नगैः । उपस्पृष्टजला रम्या वापी मन्दाकिनी तथा ॥ १७ ॥
तथा अलकनन्दा च नन्दा च सरितां वरा । एतैरेव गुणैर्युक्ता नद्यो देवर्षिसेविताः ॥ १८ ॥
तस्यैव शैलराजस्य पूर्वे कूटे परिश्रुताः । सहस्रयोजनायामास्त्रिंशद्योजनविस्तराः ॥ १९ ॥
दश गन्धर्वनगराः समृद्ध्या परया युताः । महाभवनमालाभिरनेकाभिर्विभूषिताः ॥ २० ॥
सुबाहुहरिकेशाद्याश्चित्रसेनजरादयः । दश गन्धर्वराजानो दीप्तवह्निपराक्रमाः ॥ २१ ॥
तस्यैव पश्चिमे कूटे कुन्देन्दुसदृशप्रभे । नानाधातुशतैश्चित्रैः सिद्धदेवर्षिसेविते ॥ २२ ॥
अशीतियोजनायामं चत्वारिंशत्प्रविस्तरम् । एकैकयक्षभवनं महाभवनमालिनम् ॥ २३ ॥

---

अक्षय दिव्य महानिधि (कोषागार) स्थित है जहाँ रत्न संचित रहते हैं । जहाँ यक्षेश्वर कुबेर का आवास स्थान है, उसी के पास इन्द्र, अग्नि, यम आदि देवों और अप्सराओं का निवास है ॥ ८-१२ ॥

सबसे पहले महात्मा यक्षेन्द्र की पूजा करके परिचारकगण उनके पीछे-पीछे चला करते हैं । वहाँ गंभीर जलवाली एक मनोरम मन्दाकिनी नामक नदी भी है जिसमें मणियों के घाट बँधे हैं और तरह-तरह के सुगन्धित फूल खिले हैं । जो गन्ध और स्पर्श गुण से युक्त सुवर्ण के पदों से तथा नील वैदूर्य के पत्रवाले गंधयुक्त महापद्मों और असंख्य कुमुद खण्ड एवं महापद्मों से अलंकृत हैं । उसमें यक्ष, गन्धर्वो की स्त्रियाँ और अप्सराएँ सदा स्नान करती हैं । उस मन्दाकिनी के जल को देव, दानव, गन्धर्व, यक्ष और राक्षस और पन्नग सदा पिया करते हैं ॥ १३-१७ ॥

इसके अतिरिक्त अलकनन्दा और नन्दा नाम की भी दो नदियाँ वहाँ बहती हैं, जो सुधा के समान जल से युक्त हैं और जिनका सेवन सदा देवर्षिगण किया करते हैं । उसी शैलराज के पूर्व शिखर पर हजार योजन लम्बे और तीस योजन चौड़े गन्धर्व के दस नगर हैं । उन नगरों की समृद्धि का कोई ठिकाना नहीं है । वहाँ बड़े-बड़े महलों की कितनी ही श्रेणियाँ हैं ॥ १८-२० ॥

तप्त अङ्गार के सदृश तेजस्वी, पराक्रमी सुबाहु, हरिकेश, चित्रसेन और जर आदि दस गन्धर्वराज वहाँ के अधिपति हैं । इस शैल के सिद्ध तथा सुरसेवित शत-शत धातुरंजित कुन्द तथा इन्दु तुल्य शुभकान्तिमय पश्चिम श्रृङ्ग पर अलग-अलग यक्षों के भवन बने हैं । वह स्थान अस्सी योजन लम्बा और तीस योजन चौड़ा है । वहाँ कितने बड़े-बड़े भवन हैं ॥ २१-२३ ॥

महायक्षालयान्यत्र त्रिंशदाढ्यानि मे शृणु । मुदाऽथ परमर्द्ध्या च संयुक्तानि समन्ततः ॥ २४ ॥
महामालिसुनेत्राद्यास्तथा मणिवरादयः । उदीर्णा यक्षराजानस्तत्र त्रिंशत्सदा बभुः ॥ २५ ॥
इत्येते कथिता यक्षा वाय्वग्निसमतेजसः । येषामधिपतिर्देवः श्रीमान् वैश्रवणः प्रभुः ॥ २६ ॥
तस्यैव दक्षिणे पार्श्वे हिमवत्यचलोत्तमे । निकुञ्जनिर्झरगुहानैकसानुदरीतटे ॥ २७ ॥
अर्णवादर्णवं यावत् पूर्वपश्चायतेऽचले । किन्नराणां पुरशतं निविष्टं वै क्वचित् क्वचित् ॥ २८ ॥
नैकशृङ्गकलापस्य शैलराजस्य कुक्षिषु । नरनारीप्रमुदितं हृष्टपुष्टजनाकुलम् ॥ २९ ॥
द्रुमसुग्रीवसैन्याद्या भगदत्तपुरःसराः । तत्र राजशतं तेषां दीप्तानां बलशालिनाम् ॥ ३० ॥
विवाहो यत्र रुद्रस्य महादेव्योमया सह । तपस्तप्तवती चैव यत्र देवी वराङ्गना ॥ ३१ ॥
किरातरूपिणा चैव यत्र रुद्रेण क्रीडितम् । यत्र चैव कृतं ताभ्यां जम्बूद्वीपावलोकनम् ॥ ३२ ॥
यत्र ताः सम्मुदा युक्ता नानाभूतगणैर्युताः । चित्रपुष्पफलोपेता रुद्रस्याक्रीडभूमयः ॥ ३३ ॥
हृष्टा गिरिदरीवासाः कृशोदर्य्यो मनोरमाः । सुन्दर्यो यत्र किन्नर्यो रमन्ते स्म सुलोचनाः ॥ ३४ ॥
विशालाक्षास्तथा यक्षा अन्याश्चाप्सरसाङ्गणाः । गन्धर्वाश्चाङ्गशालिन्यो यत्र तत्र मुदा युताः ॥ ३५ ॥
तत्रैवोमावनं नाम सर्वलोकेषु विश्रुतम् । अर्धनारीनरं रूपं धृतवान् यत्र शंकरः ॥ ३६ ॥

---

सुनिये, यहाँ महायक्षालयों के ऋषि-सम्पन्न तीस भवन हैं । उन भवनों में सदा आनन्द की धारा बहती रहती है । महामाली, सुनेत्र और मणिवर आदि तीस यक्षराज वहाँ के उदार प्रभु हैं । वायु और अग्नि के समान तेजस्वी उपर्युक्त यक्षों के अधिपति श्रीमान् वैश्रवण हैं ॥ २४-२६ ॥

उसी कैलास के दक्षिण पार्श्व में नगाधिराज हिमालय स्थित है । जिसमें कितने ही निकुञ्ज एवं जलस्रोत है । झरनों और गुफाओं की भी गिनती नहीं है । चोटियाँ, दर्रे और मैदान भी अनगिनत हैं । यह हिमालय पूर्वीय समुद्र से लेकर पश्चिमीय समुद्र तक फैला हुआ है । इसके किसी-किसी स्थान पर किन्नरों के नगर बसे हुए हैं, जो गिनती में सौ के लगभग हैं ॥ २७-२८ ॥

अनगिनत शिखरों वाले शैलाधिराज हिमालय के मध्य-उदर में ये सब नगर विराजमान हैं । वहाँ नर नारी एवं प्रजा हृष्ट पुष्ट और प्रसन्न हैं । जहाँ बलशाली तेजस्वी किन्नरों के अधिपति हैं । द्रुम, सुग्रीव, सैन्य और भगदत्त आदि प्रमुख सौ राजा थे । इसी पर्वत पर महादेव रुद्र का उमा के साथ ब्याह हुआ था । वराङ्गना उमा ने यहाँ कठोर तप किया था ॥ २९-३१ ॥

किरात के वेश में महादेव ने यहाँ क्रीड़ा की थी । इस शैलप्रदेश में गिरि-गुहा-निवासिनी मनोहारिणी, प्रसन्नवदना ने समस्त जम्बूद्वीप का अवलोकन किया था । इसी पर्वत पर महादेव और पार्वती से युक्त विचित्र पुष्प-फल-सम्पन्नता विद्यमान है । वहाँ जो रुद्र देव की क्रीडा भूमि है, वह विविध भूत गणों से युक्त है और वहाँ सुनयना, कृशोदरी, सुन्दरी किन्नरियाँ सदा रमण किया करती हैं ॥ ३२-३४ ॥

जहाँ विशालाक्ष यक्ष, सुन्दर गन्धर्व और अन्यान्य अप्सराएँ सदा आनन्द मनाती रहती हैं । वहीं सब लोगों में विख्यात उमावन है । जहाँ भगवान् शङ्कर ने आधे शरीर से नर और आधे से नारी अर्द्धनारीश्वर का रूप धारण

तथा शरवनं नाम यत्र जातः षडाननः । यत्र चैव कृतोत्साहः क्रौञ्चशैलवनं प्रति ॥ ३७ ॥
ध्वजापताकिनञ्चैव किङ्किणीजालमालिनम् । यत्र सिंहरथं युक्तं कार्तिकेयस्य धीमतः ॥ ३८ ॥
चित्रपुष्पनिकुञ्जस्य क्रौञ्चस्य च गिरेस्तटे । देवारिस्कन्दनः स्कन्दो यत्र शक्तिं विमुक्तवान् ॥ ३९ ॥
यत्राभिषिक्तश्च गुहः सेन्द्रोपेन्द्रैः सुरोत्तमैः । सैनापत्ये च दैत्यारिर्द्वादशार्कप्रतापवान् ॥ ४० ॥
भूतसङ्घावकीर्णानि एतान्यन्यानि च द्विजाः । तत्र तत्र कुमारस्य स्थानान्यायतनानि च ॥ ४१ ॥
तथा पाण्डुशिला नाम ह्याक्रीडा क्रौञ्चघातिनः । नानाभूतगणाकीर्णे पृष्ठे हिमवतः शुभे ॥ ४२ ॥
तस्य पूर्वे तटे रम्ये सिद्धवासमुदाहृतम् । कलापग्राममित्येवं नाम्ना ख्यातं मनीषिभिः ॥ ४३ ॥
मृकण्डस्य वसिष्ठस्य भरतस्य नलस्य च । विश्वामित्रस्य विप्रर्षेस्तथैवोद्दालकस्य च ॥ ४४ ॥
अन्येषाञ्चोग्रतपसामृषीणां भावितात्मनाम् । हिमवत्याश्रमाणाञ्च सहस्राणि शतानि च ॥ ४५ ॥
नैकसिद्धगणावासं स्थानायतनमण्डितम् । यक्षगन्धर्वचरितं नानाम्लेच्छगणैर्युतम् ॥ ४६ ॥
नानारत्नाकरापूर्णं नानासत्त्वनिषेवितम् । नानानदीसहस्राणां संभवं वरपर्वतम् ॥ ४७ ॥
पश्चिमस्याचलेन्द्रस्य निषधस्य यथार्थवत् । कीर्त्त्यमानमशेषेण विशेषं शृणुत द्विजाः ॥ ४८ ॥
विस्तीर्णे मध्यमे कूटे हेमधातुविभूषिते । दीप्तमायतनं विष्णोः सिद्धर्षिगणसेवितम् ॥
यक्षाप्सरःसमाकीर्णं गन्धर्वगणसेवितम् ॥ ४९ ॥

---

किया था । वहीं शरवन भी है, जहाँ कार्तिकेय उत्पन्न हुए । यहाँ रहकर उन्होंने शैलवन का विदारण करने के लिए उत्साह प्रकट किया था ॥ ३५-३७ ॥

श्रीमान् कार्तिकेय का इसी स्थान पर एक सिंहरथ है, जो ध्वजापताका से युक्त और किंकिणी जाल से सुशोभित है । चित्र विचित्र पुष्प-कुञ्जों से युक्त क्रौंच पर्वत प्रान्त में देवशत्रुओं के संहारकर्त्ता कार्तिकेय ने यहाँ अपनी शक्ति छोड़ी थी । यहीं पर इन्द्रादि श्रेष्ठ देवों के सेनापति बनाये गये थे और उनका अभिषेक हुआ था । वे बारह सूर्य की तरह देदीप्यमान थे ॥ ३८-४० ॥

ब्राह्मणो भूत-यूथों से व्याप्त यहाँ कार्तिकेय के कितने ही स्थान और भवन हैं । हिमालय के मनोहर पृष्ठ भाग में जो नाना भूतों से संकुल हैं कुमार कार्तिकेय की पाण्डुशिला नामक एक क्रीड़ाभूमि है । उसके रमणीय पूर्वीय प्रान्त में सिद्धों का निवास स्थान कहा गया है, जिसका नाम विद्वानों ने कलापग्राम रखा है ॥ ४१-४३ ॥

मृकण्ड, वसिष्ठ, भरत, नल, विश्वामित्र, उद्दालक आदि विप्रर्षियों के तथा कठोर तपस्या करने वाले कितने ही पवित्रात्मा ऋषियों के उस हिमालय पर सैकड़ों हजारों आश्रम है । वहाँ बहुतेरे सिद्धों के आवास स्थान और आयतन हैं । यक्ष-गन्धर्व वहाँ विचरण करते है, विविध म्लेच्छ जातियों का भी वहाँ निवास है । यह गिरिराज कितने ही प्रकार के रत्नों के खजानों से परिपूर्ण है । कितने ही प्रकार के जीव-जन्तु यहाँ रहा करते हैं । उस श्रेष्ठ पर्वत से अनगिनत हजारों नदियाँ निकलती हैं ॥ ४४-४७ ॥

हे ब्राह्मणो! आप सुनिये । पश्चिमाचल निषध का अब हम यथार्थ रूप से वर्णन करते हैं । स्वर्ण पातु से विभूषित उसके विस्तृत मध्यम शिखर पर विष्णु का देदीप्यमान मन्दिर है जो सिद्ध ऋषियों से सेवित और यक्ष, अप्सरा, गन्धर्व आदि से व्याप्त है ॥ ४८-४९ ॥

तत्र साक्षान्महादेवः पीताम्बरधरो हरिः । वरदः सेव्यते सिद्धैर्लोककर्त्ता सनातनः ॥ ५० ॥
तस्यैवाभ्यन्तरे कूटे नानाधातुविभूषिते । तटे निषधकूटस्य श्लक्ष्णचारुशिलातले ॥ ५१ ॥
रुक्मकाञ्चनर्निर्यूह तप्तकाञ्चनतोरणम् । अनेकवलभीकूटप्रतोलशितसंकटम् ॥ ५२ ॥
हर्म्यप्रासादमतुलं तप्तकाञ्चनभूषितम् । हर्म्यप्रासादबद्धञ्च मुदितञ्चातिविस्तरम् ॥ ५३ ॥
उद्यानमालाकलितं त्रिंशद्योजनमायतम् । दुष्प्रसह्यममित्रैस्तत् पूर्णमाशीविषोपमैः ॥
उलङ्घीनां प्रमुदितं रक्षसां राक्षसं पुरम् ॥ ५४ ॥
तस्यैव दक्षिणे पार्श्वे नैकदैत्यगणालये । गुहाप्रवेशं नगरं शैलकुक्षौ दुरासदम् ॥ ५५ ॥
तथैव पश्चिमे कूटे पारिजातशिलोच्चये । देवदानवनागानां समृद्धानि पुराणि तु ॥ ५६ ॥
तत्र सोमशिला नाम गिरेस्तस्य महातटे । सोमो यत्रावतरति सदा पर्वसु पर्वसु ॥ ५७ ॥
उपासतेऽत्र श्रीमन्तं तारापतिमनिन्दितम् । ऋषिकिन्नरगन्धर्वाः साक्षाद्देवं तमोनुदम् ॥ ५८ ॥
तत्रैव चोत्तरे कूटे ब्रह्मपार्श्वमिति स्मृतम् । स्थानं तत्र सुरेशस्य ब्राह्मणः प्रथितं दिवि ॥ ५९ ॥
इज्यापूजानमस्कारैस्तत्र सिद्धाः स्वयम्भुवम् । उपासते महात्मानं यक्षगन्धर्वदानवाः ॥ ६० ॥
तथैवायतनं वह्नेः सर्वलोकेषु विश्रुतम् । तत्र विग्रहवान् वह्निः सेव्यते सिद्धचारणैः ॥ ६१ ॥
तथैव चोत्तरे रम्ये त्रिशृङ्गे वरपर्वते । ऋषिसिद्धानुचरिते नानाभूतगणालये ॥
पुरं तत् त्रिषु लोकेषु हेमचित्रन्तु विश्रुतम् ॥ ६२ ॥

---

वहाँ साक्षात् पीताम्बरधारी देवाधिदेव हरि भगवान् निवास करते हैं, जो सनातन, और वरदाता है, सिद्ध जिनकी सदा सेवा किया करते हैं। उसी निषध पर्वत के नाना धातु से विभूषित और चिकने सृष्टिकर्ता शिलातल वाले भीतरी शिखर पर उल्लंघी नामक राक्षसों का एक सुन्दर नगर है। वहाँ चाँदी-सोने के निर्यूह (द्वार) और चमकीले सोने के तोरण हैं, ओलती, गली, कूटागार आदि से वह नगर भरा है। कोठे और महल खरे सोने की भाँति जगमगा रहे हैं, महलों और कोठों का ताँता लगा हुआ है, स्थान-स्थान पर विविध वाटिकाएँ सुशोभित हैं। साँपों से वह नगर परिपूर्ण है। वहाँ साँप ही प्रवेश द्वार पर रखवाली करते हैं। इसी से शत्रु वहाँ प्रवेश नहीं कर सकते हैं। वह नगर तीस योजन का है और सदा हरा-भरा आनन्दमय रहता है ॥ ५०-५४ ॥

उस शैल के दक्षिणपार्श्व में दैत्य निवास करते हैं और उसके मध्य में दुष्प्रवेश्य नगर हैं। इस नगर में प्रवेश करने का मार्ग एक गुफा है। उसी के पश्चिम पारिजात शिलाखण्ड वाले शिखर पर देव, दानव और नागों के वैभव सम्पन्न नगर हैं। उस पर्वत की महातट-भूमि पर एक सोमशिला है, जिस पर प्रत्येक मास में चन्द्रमा आते हैं। ऋषि, किन्नर और गन्धर्वगण अन्धकारविनाशी, सुन्दरतम्, श्रीमान् साक्षात् तारापति चन्द्र की वहाँ उपासना करते हैं। उस पर्वत का शिखर ब्रह्मपार्श्व कहलाता है। स्वर्ग में वह सुरश्रेष्ठ ब्रह्मा का स्थान कहा जाता है ॥ ५५-५९ ॥

यक्ष, गन्धर्व और दानव आदि भजन, पूजन और नमस्कार के द्वारा वहाँ महात्मा ब्रह्मा की उपासना किया करते हैं। वहीं यदि देव का निवास स्थान है जो सब लोकों में विख्यात है। सिद्ध चारण आदि देहधारी वहि की उपासना किया करते हैं। उसी श्रेष्ठ पर्वत के उत्तर रमणीय त्रिकूट पर जहाँ ऋषि, सिद्ध और नाना प्रकार के भूतगण निवास करते हैं, हेमचित्र नामक एक त्रिलोक विख्यात नगर है ॥ ६०-६२ ॥

त्रयाणां देवमुख्यानां त्रीण्येवायतनानि च । नारायणस्यायतनं पूर्वकूटे द्विजोत्तमाः ॥
मध्यमे ब्रह्मणः स्थानं शङ्करस्य तु पश्चिमे ॥ ६३ ॥
दैत्यदानवगन्धर्वैर्यक्षराक्षसपन्नगैः । इजाना अभिपूज्यन्ते देवदेवा महाबलाः ॥ ६४ ॥
तथा पुराणि रम्याणि देशे चैव क्वचित् क्वचित् । यक्षगन्धर्वनागानां त्रिशृंगे वरपर्वते ॥ ६५ ॥
तथैव चोत्तरे देशे जारुधौ देवपर्वते । अनेकशृङ्गकलिते सिद्धसाधुनिषेविते ॥ ६६ ॥
यक्षाणां किन्नराणाञ्च गन्धर्वाणां सहस्रशः । नागानां राक्षसानाञ्च दैत्यानाञ्च महाबले ॥ ६७ ॥
कूटे म्तु मध्यमे तस्य सिद्धसङ्घनिषेविते । रम्ये देवर्षिचरिते रत्नधातुविभूषिते ॥ ६८ ॥
पद्मोत्पलवनैः फुल्लैः सौगन्धिकवनैस्तथा । तथा कुमुदखण्डैश्च विकचैरुपशोभिते ॥ ६९ ॥
विहङ्गसङ्घसङ्घुष्टं नानासत्त्वनिषेवितम् । हंसकारण्डवाकीर्णं मत्तषट्पदसेवितम् ॥ ७० ॥
नानासत्त्वगणाकीर्णं विहङ्गैरुपशोभितम् । चारुतीर्थसुसम्बाधं त्रिंशद्योजनमण्डलम् ॥ ७१ ॥
सिद्धैरुपस्पृष्टजलं जलदोषविवर्जितम् । तत्रानन्दजलं नाम महापुण्यजलं सरः ॥ ७२ ॥
तत्र नागपतिश्चण्डश्चण्डो नाम दुरासदः । शतशीर्षा महाभागो विष्णुचक्राङ्कचिह्नितः ॥
इत्येवमष्टौ विज्ञेया विचित्रा देवपर्वताः ॥ ७३ ॥
पुरैरायतनैः पुण्यैः पुण्योदैश्च सरोवरैः । सुवर्णपर्वतैर्नैकैस्तथा रजतपर्वतैः ॥ ७४ ॥
नानारत्नप्रभासैश्च नैकैश्च मणिपर्वतैः । हरितालपर्वतैर्नैकस्तथा हिङ्गुलकाञ्चनैः ॥ ७५ ॥
शुद्धैर्मनःशिलाजालैर्भास्वरैररुणप्रभैः । नानाधातुविचित्रैश्च नैकैश्च मणिपर्वतैः ॥ ७६ ॥
पूर्णा वसुमती सर्वा गिरिभिर्नैकविस्तरैः । नदीकन्दरशैलाद्यैरनेकैश्चित्रसानुभिः ॥ ७७ ॥

---

वहाँ तीनों देवों के तीन स्थान है । हे ब्राह्मणों! पूर्व शिखर पर नारायण का, बीच में ब्रह्मा का और पश्चिम में महादेव का स्थान है । वे बलशाली दैत्य, दानव, गन्धर्व और यक्ष राक्षसों द्वारा सदा पूजे जाते हैं । श्रेष्ठ पर्वत के उन तीनों शिखरों पर कहीं-कहीं किसी स्थान में यक्ष, गन्धर्व और नागों के भी रमणीय पुर हैं ॥ ६३-६५ ॥

उसी के उत्तर जातुधि नामक देवपर्वत पर जिसके अनेक शृङ्ग हैं और जिन पर साधु विराजते रहते हैं । हजारों यक्षों, किन्नरों, गन्धव, नागों, राक्षसों और दैत्यों के भी अनेक मन्दिर हैं । उस पर्वत के रमणीय रत्न धातुओं से विभूषित मध्यमशिखर पर सिद्ध-सन्त देवर्षि सदा निवास करते हैं ॥ ६६-६८ ॥

वहाँ पवित्र जलवाला आनन्द जल नामक एक सरोवर है । उसका जल सदा निर्मल रहता है, सिद्धगण उसमें स्नान करते हैं, विविध भाँति के जीवों से वह भरा हुआ है । वह पक्षियों के समूह से भरा हुआ और अति शोभाशाली है । हंस, कारण्ड और मतवाले भ्रमर वहाँ विचरण करते हैं । वह विकसित पद्म, उत्पल, सौगन्धिक और कुमुद से शोभित है और उसमें घाट बँधे हुए हैं । वह लम्बाई-चौड़ाई में तीस योजन का है ॥ ६९-७२ ॥

वहाँ चण्ड नामक एक अत्यन्त दुर्धर्ष और भयंकर नागपति निवास करते हैं, वे महाभाग सौ सिरवाले हैं जिन पर विष्णुचक्र चिह्नित हैं । इन्हीं आठों को विचित्र देवपर्वत समझना चाहिए । अनेकानेक पवित्र पुर, मन्दिर, पवित्र जलवाले सरोवर, अनेक सोने-चाँदी के पर्वत, नाना रत्नप्रभा मण्डित अगणित मणिपर्वत, बहुत से हरिताल शैल, असंख्य हिंगुल कांचन, अरुणाभ विशुद्ध भास्वर मनःशिला-समूह, नानाधातुरंजित मणिपर्वत एवं नदी, कन्दरा, शिलाखण्ड और विचित्र शिखरों से युक्त अनेक पर्वत से यहाँ की सम्पूर्ण भूमि परिपूर्ण है ॥ ७३-७७ ॥

इत्येवमचलैर्युक्तैर्दैत्यराक्षससाधुभिः । किन्नरोरगगन्धर्वैर्विचित्रैः सिद्धचारणैः ॥ ७८ ॥
गन्धर्वैरप्सरोभिश्च सेविता नैकविस्तराः । पुण्यकृद्भिः समाकीर्णाः केसराकृतयो नगाः ॥ ७९ ॥
गिरिजालन्तु तन्मेरोः सिद्धलोकमिति स्मृतम् । चित्रं नानाश्रयोपेतं प्रचारं सुकृतात्मनाम् ॥ ८० ॥
नात्युग्रकर्मसिद्धानां प्रतिमा मध्यमाः स्मृता। स हि स्वर्ग इति ख्यातः क्रमस्त्वेष प्रकीर्तितः ॥ ८१ ॥
चतुर्महाद्वीपवती सेयमुर्वी प्रकीर्तिता । नानावर्णप्रमाणैर्हि नानावर्णबलैस्तथा ॥ ८२ ॥
नानाभक्ष्यान्नपानैश्च नानाच्छादनभूषणैः । प्रजाविकारैर्विविधैश्चित्रैरध्युषितैः सह ॥ ८३ ॥
चत्वारो नैकवर्णाढ्या महाद्वीपाः परिश्रुताः । भद्राश्च भरताश्चैव केतुमालाश्च पश्चिमाः ॥
उत्तराः कुरवश्चैव कृतपुण्यप्रतिश्रयाः ॥ ८४ ॥
सैषा चतुर्महाद्वीपा नानाद्वीपसमाकुला । पृथिवी कीर्तिता कृत्स्ना पद्माकारा मया द्विजाः ॥ ८५ ॥
तदेषा सान्तरद्वीपा सशैलवनकानना । पद्मेत्यभिहिता कृत्स्ना पृथिवी बहुविस्तरा ॥ ८६ ॥
सब्रह्मसदनं लोकं सदेवासुरमानुषम् । त्रिलोकमिति विख्यातं यत्सत्त्वैर्व्यवहार्यते ॥ ८७ ॥
चन्द्रादित्यावतप्तं यत्तज्जगत् परिगीयते । गन्धवर्णरसोपेतं शब्दस्पर्शगुणान्वितम् ॥ ८८ ॥
तं लोकपद्मं श्रुतिभिः पद्ममित्यभिधीयते । एष सर्वपुराणेषु क्रमः सुपरिनिश्चितः ॥ ८९ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे भुवनविन्यासो नामैकचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४१ ॥

* * *

---

उन नाना वर्ण के हजारों पर्वतों पर दैत्य, दानव, गन्धर्व और यक्षों के भव्य भवन बने हुए हैं । इन शैलों पर दैत्य, राक्षस, साधु, किन्नर, उरग, गन्धर्व, सिद्ध, चारण, अप्सरा आदि निवास करते हैं । सारांश यह कि ये विस्तृत पर्वत पुण्यात्माओं से परिपूर्ण है । मेरु के केसर की तरह बिखरे हुए ये पर्वत-जाल ही सिद्धलोक कहलाते हैं । ये विचित्र विविध आश्रमयुक्त और सुकृतात्माओं के विहारस्थल हैं । यह उदार कर्मा सिद्धों की मध्यमा प्रतिमा कहा गया है । यह मेरु ही स्वर्ग कहा गया है । उसके संस्थान-क्रम का वर्णन इस प्रकार किया गया है । नाना वर्ण-प्रमाण, नाना वर्णबल, नाना भक्ष्य, अन्न, पान, आच्छादन, भूषण और विविध भाँति के निवासी प्रजाजनों से युक्त यह पृथ्वी चार द्वीपों वाली कही गयी है । अनेक वर्णों से युक्त भद्र, भरत, केतुमाल और उत्तर कुरु नामक चार महाद्वीप विख्यात हैं । इन द्वीपों में पुण्यात्मा लोग निवास करते हैं ॥ ७८-८५ ॥

हे ब्राह्मणों ! यहाँ चारों महाद्वीपों और नाना द्वीपों से युक्त पद्माकार संपूर्ण पृथ्वी का वर्णन किया गया है। इस प्रकार की अन्तर द्वीप, शैल, वन, कानन से युक्त अत्यन्त विस्तृत सम्पूर्ण पृथ्वी पद्मा कही गयी है । ब्रह्मलोक से लेकर देव, असुर और मनुष्यलोक तक यह सब जीव-जन्तुओं के द्वारा त्रिलोक कहा जाता है । चन्द्र-सूर्य से जो आलोकित होता है और रूप-रस-गन्ध-स्पर्श एवं शब्द गुणों से जो युक्त है, वही जगत् है । इसी को लोकपथ कहते हैं और श्रुति इसको पद्म कहती है । सभी पुराणों में पृथ्वी के वर्णन का क्रम इसी प्रकार है ॥ ८६-८९॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में भुवनविन्यास नामक एकतालीसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ४१ ॥**

* * *

# अथ द्विचत्वारिंशोऽध्यायः
## भुवनविन्यासः

सूत उवाच

सरोवरेभ्यः पुण्योदा देवनद्यो विनिर्गताः । महौघतोया नद्यश्च ताः श्रृणुध्वं यथाक्रमम् ॥ १ ॥
आकाशाम्भोनिधेर्योऽसौ सोम इत्यभिधीयते । आधारः सर्वभूतानां देवानाममृताकरः ॥ २ ॥
तस्मात् प्रवृत्ता पुण्योदा नदी ह्याकाशगामिनी । सप्तमेनानिलपथा प्रयाता विमलोदका ॥ ३ ॥
सा ज्योतिषि निवर्तन्ती ज्योतिर्गणनिषेविता । ताराकोटिसहस्राणां नभसश्च समायता ॥ ४ ॥
माहेन्द्रेण गजेन्द्रेण नाकाशपथयायिना । क्रीडिता ह्यन्तरतले या साविक्षोभितोदका ॥ ५ ॥
नैकैर्विमानसङ्घातैः प्रक्रामद्भिर्नभस्तलम् । सिद्धैरुपस्पृष्टजला महापुण्याजला शिवा ॥ ६ ॥
वायुना प्रेर्यमाणा च अनेकाभोगगामिनी । परिवर्त्तत्यहरहर्यथा सूर्यस्तथैव सा ॥ ७ ॥
चत्वार्यशीतिः प्रतता योजनानां समन्ततः । वेगेन कुर्वती मेरुं सा प्रयाता प्रदक्षिणम् ॥ ८ ॥
विभिद्यमाना सलिलैस्तैजसेनानिलेन च । मेरोरुत्तरकूटेषु पतिताथ चतुर्ष्वपि ॥ ९ ॥

---

# बयालीसवाँ अध्याय
## भुवनविन्यास

सूत जी ने कहा—सरोवरों से जो-जो जिस प्रकार पवित्र जलवालो देवनदियाँ और गम्भीर जलवाली नदियाँ प्रवाहित हुई हैं, उनका वर्णन यथाक्रम से कर रहा हूँ सुनिये-जो आकाश-समुद्र के चन्द्र कहे जाते हैं, जो जीवों के आधार और जो देवताओं के सुधारक हैं, उन्हों से एक विमल जलवाली पुण्य सलिला आकाशगामिनी नदी निकलकर सप्तम वायुपच की ओर गयी है ॥ १-३ ॥

यह नदी ज्योतिष्मण्डल पर्यन्त प्रवाहित होती है और करोड़ों तारिकाओं तथा ज्योतिष्क पिण्डो से व्याप्त है । आकाश में फैली हुई आकाशपथ में विचरण करने वाले इन्द्र के ऐरावत द्वारा क्रीड़ाकाल में इस नदी का जल विक्षुब्ध हो जाता है ॥ ४-५ ॥

सिद्धगण जब विमानों पर चढ़कर आकाश में विचरण करते हैं, तब इनके पवित्र जल का ये सब आचमन और स्पर्श किया करते हैं । सूर्य जिस प्रकार प्रत्येक दिन परिवर्तित होते हैं उसी प्रकार वायु द्वारा प्रेरित होने पर यह नदी भी अनेक स्थानों में घूमती रहती है । वह नदी चौरासी योजनों की है और यह सदा वेग से मेरु की प्रदक्षिणा किया करती है । तेजोमय अनिल और अन्यान्य प्रकार के सलिल द्वारा छिन्न होने पर मेरु के उत्तरीय चार शिखरों पर गिरते हैं ॥ ६-९ ॥

मेरुकूटतटान्तेभ्य उत्कृष्टेभ्यो निवर्तिता । विकीर्यमाणसलिला चतुर्द्धासंसृतोदका ॥ १० ॥
षष्टियोजनसाहस्रं निरालम्बनमम्बरम् । निपपात महाभाग मेरोस्तस्य चतुर्दिशम् ॥ ११ ॥
सा चतुर्ष्वभितश्चैव महापादेषु शोभना । पुण्या मन्दरपूर्वेण पतिता हि महानदी ॥ १२ ॥
पूर्वेणांशेन देवानां सर्वसिद्धगणालयम् । सुवर्णचित्रकटकं नैकनिर्झरकन्दरम् ॥ १३ ॥
प्लावयन्ती सशैलेन्द्रं मन्दरञ्चारुकन्दरम् । वप्रप्रतापशमनैरनेकैः स्फाटिकोदकैः ॥ १४ ॥
तथा चैत्ररथं रम्यं प्लावयन्ती प्रदक्षिणम् । प्रविष्टा ह्यम्बरनदी ह्यरुणोदसरोवरम् ॥ १५ ॥
अरुणोदान्निवृत्ताऽथ शीतान्ते रम्यनिर्झरे । शैले सिद्धगणावासे निपपात सुगामिनी ॥ १६ ॥
सीता नाम महापुण्या नदीनां प्रवरा नदी । सा निकुञ्जनिरुद्धा तु अनेकाभोगगामिनी ॥ १७ ॥
शीतान्तशिखराद् भ्रष्टा सुकुञ्जे वरपर्वते । निपपात महाभागा तस्मादपि सुमञ्जसम् ॥ १८ ॥
तस्मान्माल्यवतं शैलं भावयन्ती परापगा । वैकङ्कं समनुप्राप्ता वैकङ्कान् मणिपर्वतम् ॥
मणिपर्वतान् महाशैलं ऋषभं नैककन्दरम् ॥ १९ ॥
एवं शैलसहस्राणि दारयन्ती महानदी । पतिताऽथ महाशैले जठरे सिद्धसेविते ॥ २० ॥
तस्मादपि महाशैलं देवकूटं तरङ्गिणी । तस्य कुक्षिसमुद्भ्रान्ता क्रमेण पृथिवीं गता ॥ २१ ॥
सैवं स्थलीसहस्राणि शैलराजशतानि च । वनानि च विचित्राणि सरांसि विविधानि च ॥ २२ ॥
स्रावयन्ती महाभागा विस्फारेष्ववलीकदा । नदी सहस्रानुगता प्रवृत्ता च महानदी ॥ २३ ॥

---

मेरु के उत्तम शिखरों से टकराकर जब वह पुनः लौटती है तब इसका जल तितर बितर हो जाता है, जिससे यह चार भागों में विभक्त होकर बहने लगती है । मेरु के चारों ओर साठ हजार योजनों में यह महाभागा पवित्र नदी बिना आलम्बन के आकाश में घूमती हुई मेरु के पादप्रान्त में चार भागों में विभक्त होकर मनोहर रूप से मन्दर के पूर्व भाग में गिरती है ॥ १०-१२ ॥

यह सुन्दर गतिवाली नदी पूर्व भाग से सिद्धों और देवों के आवास वाले अनेक निर्झर, कन्दराओं तथा सुवर्ण चित्रित कण्टकों से युक्त पर्वतराज मेरु के साथ सुन्दर कन्दरा वाले मन्दर को और वन देवों के ताप को मिटाने वाले स्फटिक निर्मल जलसमूह से रमणीय चैत्ररथ को सींचती हुई और प्रदक्षिणा करती हुई अरुणोद सरोवर में प्रवेश करती है । वहीं आकाश-नदी अरुणोद सरोवर से निकलने के बाद सिद्ध सेवित रम्य निर्झर वाले शीतान्त शैल पर गिरती है । तब उसका नदियों में श्रेष्ठ पुण्यसलिला सीता नाम पड़ता है । फिर निकुंजों में रुक जाने के कारण उसकी अनेक धाराएँ हो जाती हैं । शीतान्त पर्वत के शिखर से निकल कर वह श्रेष्ठ पर्वत सुकुंज पर गिरती है । फिर यह महाभागा वहाँ से सुमंज पर गिरती है ॥ १३-१८ ॥

वहाँ से निकलकर माल्यवान् पर्वत को प्लावित करती हुई यह श्रेष्ठ नदी वैकंक पर्वत पर आती है । वैकंक पर्वत से मणिशैल पर और मणिशैल से अनेक कन्दराओं वाले महाशैल ऋषभ पर यह निपतित होती है । इस प्रकार यह महानदी हजारों शैलों को फाड़ती हुई सिद्ध सेवित महाशैल जठर के ऊपर गिरती है । वहाँ से भी वह तरङ्गशालिनी नदी पर्वतराज देवकूट पर गिरती है । इस देवकूट का पार्श्वभाग समुद्र तक फैला हुआ है । यह नदी क्रम से पृथ्वी पर उतरती है । वह महाभागा नदी सहस्रों स्थलियों, सैकड़ों पर्वतों, विचित्र वनों और विविध सरोवरों

भद्राश्वं सुमहाद्वीपं प्लावयन्ती वरापगा । प्रविष्टा ह्यर्णवं पूर्वं पूर्वे द्वीपे महानदी ॥ २४ ॥
दक्षिणेऽपि प्रपन्ना या शैलेन्द्रे गन्धमादने । चित्रैः प्रपातैर्विविधैर्नैकविस्फालितोदका ॥ २५ ॥
तद्गन्धमादनवनं नन्दनं देवनन्दनम् । प्लावयन्ती महाभागा प्रयाता सा प्रदक्षिणम् ॥ २६ ॥
नाम्ना ह्यलकनन्देति सर्वलोकेषु विश्रुता । प्रविशत्युत्तरसरो मानसं देवमानसम् ॥ २७ ॥
मानसाच्छैलराजानं रम्यं त्रिशिखरं गता । त्रिकूटाच्छैलशिखरात् कलिङ्गशिखरं गता ॥ २८ ॥
कलिङ्गशिखराद्भ्रष्टा रुचके निपपात सा । रुचकान्निषधं प्राप्ता ताम्राभं निषधादपि ॥ २९ ॥
ताम्राभशिखराद्भ्रष्टा गता श्वेतोदरं गिरिम् । तस्मात्सुमूलं शैलेन्द्रं वसुधारञ्च पर्वतम् ॥ ३० ॥
हेमकूटं गता तस्माद्देवशृङ्गे ततो गता । तस्माद्गता महाशैलं ततश्चापि पिशाचकम् ॥ ३१ ॥
पिशाचकाच्छैलवरात् पञ्चकूटङ्गता पुनः । पञ्चकूटात्तु कैलासं देवावासं शिलोच्चयम् ॥ ३२ ॥
तस्य कुक्षिषु विभ्रान्ता नैककन्दरसानुषु । हिमवत्युत्तमनदी निपपाताचलोत्तमे ॥ ३३ ॥
सैवं शैलसहस्राणि दारयन्ती महानदी । स्थलीशतान्यनेकानि प्लावयन्त्याशुगामिनी ॥ ३४ ॥
वनानाञ्च सहस्राणि कन्दराणां शतानि च । स्रावयन्ती महाभागा प्रयाता दक्षिणोदधिम् ॥ ३५ ॥
रम्या योजनविस्तीर्णा शैलकुक्षिषु संवृता । या धृता देवदेवेन शङ्करेण महात्मना ॥ ३६ ॥
पावनी द्विजशार्दूल घोराणामपि पाप्मनाम् । शङ्करस्याङ्गसंस्पर्शान् महादेवस्य धीमतः ॥
द्विगुणं पवित्रसलिला सर्वलोके महानदी ॥ ३७ ॥

---

को प्लावित करके हजारों नदियों से मिलकर विमल तरङ्गमाला धारण करके बहती है ॥ १९-२३ ॥

वह श्रेष्ठ सरिता महानदी प्रधान-प्रधान द्वीपों को और भद्राश्ववर्ष को सींचती हुई पहले पूर्व सागर से मिलती है । दक्षिण दिग्वर्ती पर्वतराज गन्धमादन पर जो नदी उतरती है वह विचित्र प्रपातों और अनेक तरंग मालायुक्त जल प्रवाह को धारण करती हुई देवराज के नन्दनवन को सींचती है एवं गन्धमादन की प्रदक्षिणा करती हुई चलती है । सभी लोग उसे अलकनन्दा कहते हैं । यह देवों के मानस रूप उत्तर मानसरोवर में प्रवेश करती है । वहाँ से रमणीय तीन शिखरवाले शैलराज त्रिकूट पर गिरती है और त्रिकूट के शिखर से कलिंग के शिखर पर गिरती है । वहाँ से उतरकर रुचक पर गिरती है । रुचक से निषध पर और निषध से ताम्राभ पर गिरती है । फिर ताम्राभ से श्वेतोदर पर्वत पर, वहाँ से सुमूल पर्वत पर, सुमूल से वसुधार पर, वसुधार से हेमकूट पर, हेमकूट से देवशृङ्ग पर, देवशृङ्ग से शैलश्रेष्ठ पिशाचक पर, पिशाचक से पंचकूट पर और पंचकूट से देवनिवास कैलास पर गिरती है ॥ २४-३२ ॥

उसके शिखरकन्दरामय पार्श्व देश से बहती हुई अचलोत्तम हिमालय पर गिरती है । वह महानदी हजारों शैलों को फाड़ती हुई, सैकड़ों स्थलों को सींचती हुई, हजारों वनों को और सैकड़ों कन्दराओं को भिंगोती हुई तीव्र वेग से दक्षिण समुद्र में गिरती है ॥ ३३-३५ ॥

जो रम्य नदी योजन परिमित चौड़ी और शैलकुक्षि में घिरी हुई है, महात्मा देवाधिदेव शङ्कर ने जिसको अपने सिर पर धारण किया है, वह घोर पापियों को भी पवित्र करने वाली एवं श्रीमान् शङ्कर के अंग स्पर्श से द्विगुण पवित्र, पवित्र-सलिला महानदी गङ्गा है ॥ ३६-३७ ॥

अनुशैलं समन्ताच्च निर्गता बहुभिर्मुखैः । अथोऽन्येनाभिधानेन ख्याता नद्यः सहस्रशः ॥ ३८ ॥
तस्माद्धिमवतो गङ्गा गता सा तु महानदी । एवं गङ्गेति नाम्नादिप्रकाशा सिद्धसेविता ॥ ३९ ॥
धन्यास्ते सत्तमा देशा यत्र गङ्गा महानदी । रुद्रसाध्यानिलादित्यैर्जुष्टतोया यशस्वती ॥ ४० ॥
महापादं प्रवक्ष्यामि मेरोरपि हि पश्चिमम् । नानारत्नाकरं पुण्यं पुण्यकृद्भिर्निषेवितम् ॥ ४१ ॥
विपुलं शैलराजानं विपुलोदरकन्दरम् । नितम्बकुञ्जकटकैर्विमलैर्म्मण्डितोदरम् ॥ ४२ ॥
अपि या त्र्यम्बकस्यैषा त्रिदशैः सेवितोदका । वायुवेगा गताभोगा लतेव भ्रामिता पुनः ॥ ४३ ॥
मेरुकूटतटाद् भ्रष्टा प्रहतैः स्वादितोदका । विस्तीर्य्यमाणसलिला निर्म्मलांशुकसन्निभा ॥ ४४ ॥
तस्य कूटेऽम्बरनदी सिद्धचारणसेविता । प्रदक्षिणमथावृत्य पतिता सा तु गामिनि ॥ ४५ ॥
देवभ्राजं महाभ्राजं सर्वैभ्राजं महावनम् । प्लावयन्ती महाभागा नानापुष्पफलोदका ॥ ४६ ॥
प्रदक्षिणं प्रकुर्वाणा नानावनविभूषिता । प्रविष्टा पश्चिमसरः सितोदं विमलोदकम् ॥ ४७ ॥
सा सितोदाद्विनिष्क्रान्ता सुपक्षं पर्वतं गता । सुपक्षतस्तु पुण्योदात्ततो देवर्षिसेविता ॥ ४८ ॥
सुपक्षकूटतटगा तस्माच्च संशितोदका । निपपात महाभागा रमण्यं शिखिपर्व्वतम् ॥ ४९ ॥
शिखेश्च पर्वतात् कङ्कं कङ्काद्वैदूर्य्यपर्व्वतम् । वैदूर्य्यात् कपिलं शैलं तस्माच्च गन्धमादनम् ॥ ५० ॥

---

हे ब्राह्मणों ! यह हिमालय पर्वत के चारों ओर से निकलकर अनेक शाखाओं में विभक्त होकर बहती है, जो भिन्न-भिन्न नामों से सहस्र-सहस्र नदी रूपों में विख्यात है । यह महानदी गङ्गा नाम से प्रसिद्ध है, जो सिद्धों से सेवित है । जिन देशों के बीच से होकर यह रुद्र, साध्य, वायु और आदित्य से सेवित यशस्विनी गङ्गा प्रवाहित होती है, वह प्रदेश धन्य एवं श्रेष्ठ है ॥ ३८-४० ॥

अब मेरु से पश्चिम दिशा में स्थित सुविस्तृत महापाद पर्वत की कथा कहते हैं । वह नाना रत्नों का आकार, पुण्यमय पुण्यकर्ताओं से सेवित, कटकों अर्थात् पर्वत के मध्य भाग से मण्डित है ॥ ४१-४२ ॥

भगवान् त्रिलोचन ने जिसको धारण किया है, देवगण जिसके अतिविस्तृत एवं विपुल कुक्षि और कन्दराओं द्वारा सुशोभित है । उसका भीतरी प्रदेश नितम्बस्थित कुंजों और विमल जल का उपयोग करते हैं जो वायु की तरह वेगगामिनी, बहुदेशव्यापिनी और लता की तरह घूमती हुई मेरु के श्रृंग से गिरती है । जिसके जल का आस्वाद कितने ही जीवों ने किया है, जिसका जल अत्यन्त विस्तृत और निर्मल वस्त्र की तरह है, वह स्वर्णनदी मेरु शिखर पर सिद्ध चारणों द्वारा सेवित हो इस प्रकार बहती है मानो प्रदक्षिणा करती है ॥ ४३-४५ ॥

वह शैल शिखर के मध्य से होकर बहती हुई अन्त में देवभ्राज वन में गिरती है । नाना पुष्प-फलों से युक्त जलवाली यह महाभागा नदी क्रम से देवभ्राज, महाभ्राज और वैभ्राज प्रभृति महावनों को प्रदक्षिणा क्रम से सींचकर एवं नाना वनों का मन्थन करके पश्चिम दिग्वर्ती विमल जल सितोद सरोवर में प्रविष्ट होती है । सितोद से निकलकर वह सुपक्ष पर्वत पर जाती है । देवर्षियों द्वारा सेवित वह पुण्यसलिला महाभागा सुपक्षशिखरगामिनी महानदी फिर वहाँ से रमणीय शिखिपर्वत पर गिरती है ॥ ४६-४९ ॥

शिखि पर्वत से कंक पर, क़ंक से वैदूर्य पर्वत पर, वैदूर्य से कपिल शैल पर, कपिल से गन्धमादन पर,

तस्माद्गिरिवरात् प्राप्ता पिञ्जरं वरपर्व्वतम् । पिञ्जरात् सरसं याता तस्माच्च कुमुदाचलम् ॥ ५१ ॥
मधुमन्तं जनञ्चैव मुकुटञ्च शिलोच्चयम् । मुकुटाच्छैलशिखरात् कृष्णं याता महागिरिम् ॥ ५२ ॥
कृष्णात् श्वेतं महाशैलं महानगनिषेवितम् । श्वेतात् सहस्रशिखरं शैलेन्द्रं पतिता पुनः ॥ ५३ ॥
अनेकाभिः स्रवन्तीभिराप्यायितजला शिवा । एवं शैलसहस्राणि सादयन्ती महानदी ॥
पारिजाते महाशैले निपपाताशुगामिनी ॥ ५४ ॥
अनेकनिर्झरनदी गुहासानुषु राजते । तस्य कुक्षिष्वनेकासु भ्रान्ततोया तरङ्गिणी ॥ ५५ ॥
व्याहन्यमानसंवेगा गण्डशैलैरनेकशः । संविद्यमानसलिला गता च धरणीतले ॥ ५६ ॥
केतुमालं महाद्वीपं नानाम्लेच्छगणैर्युतम् । प्लावयन्ती महाभागा प्रयाता पश्चिमार्णवम् ॥ ५७ ॥
सुवर्णचित्रपार्श्वे तु सुपार्श्वेऽप्युत्तरे गिरौ । मेरोश्चित्रमहापादे महासत्त्वनिषेविते ॥ ५८ ॥
मेरुकूटतटाद्भ्रष्टा पवनेनेरितोदका । अनेकाभोगवक्राङ्गी क्षिप्यमाणा नभस्तले ॥ ५९ ॥
षष्टियोजनसाहस्रे निरालम्बेऽम्बरे शुभे । विकीर्यमाणा मालेव निपपात महानदी ॥ ६० ॥
एवं कूटतटैर्भ्रष्टा नैकैर्देवर्षिसेवितैः । विकीर्यमाणसलिला नैकपुष्पोडुपोत्कचा ॥ ६१ ॥
नानारत्नवनोद्देशमरण्यं सवितुर्व्वनम् । महावनं महाभागा प्लावयन्ती प्रदक्षिणम् ॥ ६२ ॥
सरोवरं महापुण्यं महाभागनिषेवितम् । तत्राविवेश कल्याणी महाभद्रं सितोदका ॥ ६३ ॥
भद्रसोमेति नाम्ना हि महापारा महाजवा । महानदी महापुण्या महाभद्रा विनिर्गता ॥ ६४ ॥

---

फिर श्रेष्ठ गन्धमादन पर्वत से शैलश्रेष्ठ पिंजर पर, पिंजर से सरोवर में, उससे कुमुदाचल पर, यहाँ से मधुमान पर, मधुमान से मुकुट पर, मुकुट से कृष्णपर्वत पर, कृष्ण से महानाग विभूषित श्वेतशैल पर और श्वेतशैल से शैलेन्द्र सहस्र शिखर पर उतरती है । इस प्रकार यह नदी सहस्र-सहस्र खण्ड, शत-शत पर्वतश्रेष्ठ, बहुत से विचित्र वन एवं सरोवर को प्लावित करके, अनेक नदियों के जल से पूर्ण होकर बड़े वेग से महाशैल पर गिरती है ॥५०-५४॥

अनेक निर्झर, नदी, गुहा और शिखरों से युक्त उस महाशैल परिजात के मध्य उदर में घूमती हुई यह नदी गण्डशैलों से टकराती हुई पृथ्वी पर उतरती है ॥ ५५-५६ ॥

और नाना म्लेच्छों के आवास स्थान केतुमाल महाद्वीप को सींचती हुई पश्चिम समुद्र से मिल जाती है । पवनान्दोलित जलशालिनी पूर्वोक्त महानदी हेमकूटतट से गिरकर मेरु गिरि के उत्तर दिग्वर्ती सुवर्ण-चित्रित सुपार्श्व शोभित विशाल, विचित्र, महासत्त्वसंकुल पाददेश में पतत होती है । आकाश में यह विस्तृताकार और टेढ़ी-मेढ़ी होकर साठ हजार योजनों में निरालम्ब भाव से बहती है । वहाँ से माला को तरह जल को बिखेरती हुई वह महानदी गिरती है ॥ ५७-६० ॥

अनेक देवर्षियों से सेवित विविध कूट तटों से गिरकर अनेक पुष्प नौकाओं को धारण करने वाली एवं जल को बिखेरने वाली यह नदी नाना रत्नमय देश अरण्य, सवितृ वन और अन्यान्य महावन को प्रदक्षिणा क्रम से प्लावित करती हुई यह महाभागा कल्याणी शुभ्रसलिला नदी महाभद्र नामक एक महापुण्य सरोवर में मिलती है। वहाँ से निकलने पर यह महापुण्या महानदी भद्रसोमा नाम से विख्यात होती है । वह सोमा बहुविस्तृत और अत्यन्त वेगवती है ॥ ६१-६४ ॥

नैकनिर्झरवप्राढ्या शङ्खकूटतटे तु सा । तत्र कूटे गिरितटे निपपाताशुगामिनि ॥ ६५ ॥
शङ्खकूटतटाद् भ्रष्टा पपात वृषपर्व्वतम् । वृषपर्व्वताद्वत्सगिरिं नागशैलं ततो गता ॥ ६६ ॥
तस्मान्नीलं नगश्रेष्ठं सम्प्राप्ता वर्षपर्व्वतम् । नीलात् कपिञ्जलञ्चैव इन्द्रनीलं च निम्नगा ॥ ६७ ॥
ततः परं महानीलं हेमशृङ्गञ्च सा ययौ । हेमशृङ्गाद्गता श्वेतं श्वेताच्च सुनगं ययौ ॥ ६८ ॥
सुनगात् शतशृगञ्च संप्राप्ता सा महानदी । शतशृङ्गान् महाशैलं पुष्करं पुष्पमण्डितम् ॥ ६९ ॥
पुष्कराच्च महाशैलं द्विराजं सुमहाबलम् । वराहपर्व्वतं तस्मान्मयूरञ्च शिलोच्चयम् ॥ ७० ॥
मयूराच्चैकशिखरं कन्दरोदरमण्डितम् । जारुधिं शैलशिखरं निपपाताशुगामिनी ॥ ७१ ॥
एवं गिरिसहस्राणि दारयन्ती महानदी । त्रिशृङ्गं शृङ्गकलिलं मर्यादापर्वतं गता ॥ ७२ ॥
त्रिशृङ्गतटविभ्रष्टा महाभागनिषेविता । मेरुकूटतटाद् भ्रष्टा पवनेनेरितोदका ॥ ७३ ॥
वीरुधं पर्वतवरं पपात विमलोदका । प्लावयन्ती महाभागा प्रयाता पश्चिमार्णवम् ॥ ७४ ॥
सुवर्णभुवि पार्श्वे तु सुपार्श्वेप्युत्तरे गिरौ । मेरोश्चित्रे महापादे महासत्त्वनिषेविते ॥ ७५ ॥
कन्दरोदरविभ्रष्टा तस्मादपि तरङ्गिणी । नैकभोगा पपातोर्वी चित्रपुष्पोडुपोत्कचा ॥ ७६ ॥
प्लावयन्ती प्रमुदिता उत्तरान् सा कुरून् शिवा । महाद्वीपस्य मध्येन प्रयाता सोत्तरार्णवम् ॥ ७७ ॥
एवं तास्तु महानद्यश्चतस्रो विमलोदकाः । महागिरितटभ्रष्टाः संप्रयाताश्चतुर्दिशम् ॥ ७८ ॥

---

यह शीघ्रगामिनी नदी शंखकूट तट पर स्थित अनेक निर्झरों और वनों तथा वर्षपर्वत नील पर उतरती है। वहाँ से वह नदी पर और कपिंजल से नीचे की ओर बह कर इन्द्रनील पर एवं इन्द्रनील से महानदी हेमशृंग पर गिरती है ॥ ६५-६७ ॥

इसके बाद महानील हेमशृंग से श्वेत पर, श्वेत से सुनग पर और सुनग से वह महानदी शत शृंग पर जाती है। शतशृंग से पुष्पमण्डित महाशैल पुष्कर पर, पुष्कर से महाबली महाशैल द्विराज पर, वहाँ से वराह पर्वत पर, यहाँ से शिलोच्चय मयूर पर, मयूर से अनेक कन्दराओं वाले, एक शिखर जारुधि नामक पर्वत के शिखर पर शीघ्रगामिनी नदी गरती है। इस प्रकार यह महानदी सहस्त्रों पर्वतों को विदीर्ण करती हुई शिखर संयुक्तशृङ्ग नामक मर्यादा पर्वत पर गिरती है ॥ ६८-७२ ॥

इसके बाद महाभागा नदी त्रिशृंग के तट से गिर कर पवन द्वारा प्रेरित होने पर मेरुकूट के तट से भी च्युत होती है। यह विमल जलशालिनी पर्वतश्रेष्ठ वीरुध पर गिरती है और वहाँ के प्रदेश को प्लावित करती हुई यह महाभागा पश्चिम समुद्र में मिलती है ॥ ७३-७४ ॥

मेरु के उत्तर पार्श्व में सुपार्श्व नामक पर्वत पर, नानाजीवसंकुल सुवर्णमय पाद देश में वह अनेक भागों में विभक्त होकर और फैलकर गिरती है। अनन्तर कन्दरा के बाँच से निकलकर वह विशाल आकार वाली और कल्याणकारी नदी पुष्पों की विचित्र नौका को धारण करती हुई पृथ्वी पर उतर कर उत्तर कुरु को प्लावित करती हुई महाद्वीपों के बीचोबीच बहकर उत्तर समुद्र में जाकर मिल जाती है ॥ ७५-७७ ॥

इस प्रकार विमल जलवाली वे चारों नदियाँ महागिरि तट से निकलकर चारों दिशाओं में प्रवाहित हुई हैं।

तत्सेयं कथितप्राया पृथिवी बहुविस्तरा । मेरुशैलमहाकीर्णाऽविशच्च सर्वतोदिशम् ॥ ७९ ॥
चतुर्महाद्वीपवती चतुराक्रीडकानना । चतुष्केतुमहावृक्षा चतुर्वरसरस्वती ॥ ८० ॥
चतुर्महाशैलवती चतुर्भुजगसंश्रया । अष्टोत्तरमहाशैला तथाष्टवरपर्वता ॥ ८१ ॥

**॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे भुवनविन्यासो नाम द्विचत्वारिंशोऽध्यायः॥ ४२ ॥**

* * *

---

विप्रगण इन शब्दों में अत्यन्त विस्तृत पृथ्वी की कथा प्रायः कह दी गयी । यह पृथ्वी मेरु आदि शैलों द्वारा चारों ओर से व्याप्त है ॥ ७८-७९ ॥

इस पृथ्वी में चारों महाद्वीप और चार क्रीडा कानन हैं । केतुस्वरूप चार महावृक्ष और चार श्रेष्ठ सरस्वती के आधार पर है । इस पृथ्वी पर चार महाशैल हैं और चार महानागो एवं आठ उत्तर महाशैल तथा आठ अवर पर्वतों से युक्त यह भूमण्डल है ॥ ८०-८१ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में भुवनविन्यास नामक बयालीसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ४२ ॥**

* * *

# अथ त्रिचत्वारिंशोऽध्यायः

## भुवनविन्यासः

सूत उवाच

गन्धमादनपार्श्वे तु स्फीता चोपरि गण्डिका । द्वात्रिंशतं सहस्राणि योजनैः पूर्वपश्चिमा ॥ १ ॥
अस्यायामश्चतुस्त्रिंशत्सहस्राणि प्रमाणतः । तत्र ते शुभकर्माणः केतुमालाः परिश्रुताः ॥ २ ॥
तत्र काला नराः सर्वे महासत्त्वा महाबलाः । स्त्रियश्चोत्पलपत्राभाः सर्वास्ताः प्रियदर्शनाः ॥ ३ ॥
तत्र दिव्यो महावृक्षः पनसः षड्रसाश्रयः । ईश्वरो ब्रह्मणः पुत्रः कामचारी मनोजवः ॥
तस्य पीत्वा फलरसं जीवन्ति हि समायुतम् ॥ ४ ॥
पार्श्वे माल्यवतश्चापि पूर्वे पूर्वा तु गण्डिका । आयामतोऽथ विस्ताराद्यथैवापरगण्डिका ॥ ५ ॥
भद्राश्वास्तत्र विज्ञेया नित्यं मुदितमानसाः । भद्रं सालवनं तत्र कालाम्राश्च महाद्रुमाः ॥ ६ ॥
तत्र ते पुरुषाः श्वेता महासत्त्वा महाबलाः । स्त्रियः कुमुदवर्णाभाः सुन्दर्य्यः प्रियदर्शनाः ॥ ७ ॥

---

# तिरालीसवाँ अध्याय

## भुवनविन्यास

सूत जी ने कहा—गन्धमादन पर्वत के बगल में एक परिष्कृत गण्डशिला है । पूरब-पश्चिम में यह बत्तीस हजार योजनों में फैली है एवं इसका विस्तार प्रमाण चौंतीस हजार योजनों का है । वहाँ शुभ कर्म करनेवाले केतुमाल देशवासी निवास करते हैं ॥ १-२ ॥

वहाँ के रहनेवाले पुरुष महावीर्यशाली, बलशाली और काले रंग के होते हैं; किन्तु स्त्रियाँ कमल-दल-सी कोमल और देखने में मनोहर लगती हैं । वहाँ कटहल का एक दिव्य विशाल वृक्ष है, जिसके फलों में छहों रसों का स्वाद है । वह वृक्ष ब्रह्मा का पुत्र, ईश्वर, कामचारी और मन के समान वेगशाली है । वहाँ के निवासी उसके फलों के रस को पीकर हजारों वर्ष जीते हैं ॥ ३-४ ॥

उसी प्रकार माल्यवान् के पूर्व भाग में दूसरी पूर्व गण्डशिला है; जिसकी लम्बाई-चौड़ाई भी पहली गण्डशिला के ही बराबर है ॥ ५ ॥

भद्राश्ववासी लोग वहाँ नित्य प्रसन्नतापूर्वक रहते हैं । वहाँ भद्र नामक एक सालवन है, जहाँ के विशाल वृक्ष कालाम्र नाम से प्रसिद्ध हैं । वहाँ के पुरुष श्वेतवर्ण के महावीर्यशाली और बलशाली होते हैं । स्त्रियाँ भी कुमुद के रंग की सुन्दरी और देखने में भली मालूम पड़ती हैं ॥ ६-७ ॥

चन्द्रप्रभाश्चन्द्रवर्णाः पूर्णचन्द्रनिभाननाः । चन्द्रशीतलगात्राश्च स्त्रियश्चोत्पलगन्धिकाः ॥ ८ ॥
दशवर्षसहस्राणि तेषामायुर्निरामयम् । कालाम्रस्य रसं पीत्वा सर्वदा स्थिरयौवनाः ॥ ९ ॥

ऋषय ऊचुः

प्रमाणं वर्णमायुश्च याथातथ्येन कीर्तितम् । चतुर्णामपि द्वीपानां समासान्न तु विस्तरात् ॥ १० ॥

सूत उवाच

भद्राश्वानां तथा चिह्नं कीर्तितं कीर्तिवर्द्धनाः । तच्छृणुध्वं तु कार्त्स्न्येन पूर्वसिद्धैरुदाहृतम् ॥ ११ ॥
देवकूटस्य सर्वस्य प्रथितस्येह यत्परम् । पूर्वेण दिक्षु सर्वासु यथावच्च प्रकीर्तितम् ॥ १२ ॥
कुलाचलानां पञ्चानां नदीनाञ्च विशेषतः । तथा जनपदानाञ्च यथादृष्टं यथाश्रुतम् ॥ १३ ॥
सैवालो वर्णमालाग्रः कोरञ्जश्चाचलोत्तमः । श्वेतवर्णश्च नीलश्च पञ्चैते कुलपर्वताः ॥ १४ ॥
तेषां प्रसूतिरन्येऽपि पर्वता बहुविस्तराः । कोटिकोटिः क्षितौ ज्ञेयाः शतशोऽथ सहस्रशः ॥ १५ ॥
तैर्विमिश्रा जनपदैर्नानासत्त्वसमाकुलाः । नानाप्रकारजातीयास्त्वनेकनृपपालिताः ॥ १६ ॥
नामधेयैश्च विक्रान्तैः श्रीमद्भिः पुरुषर्षभैः । अध्यासिता जनपदाः कीर्तनीयाश्च शोभिताः ॥ १७ ॥
तेषां तु नामधेयानि राष्ट्राणि विविधानि च । गिर्यन्तरनिविष्टानि समेषु विषमेषु च ॥ १८ ॥
तथा सुमङ्गलाः शुद्धाश्चन्द्रकान्ताः सुनन्दनाः । व्रजका नीलशैलेयाः सौवीराविजयस्थलाः ॥ १९ ॥
महास्थलाः सुकामाश्च महाकेशाः सुमूर्द्धजाः। वातरंहाः सोपसङ्गाः परिवायाः पराचकाः ॥ २० ॥

---

वे स्त्रियाँ चन्द्र के समान आभापूर्ण, गौर वर्ण की, शीतलांगी, कमलगन्धा और पूर्ण चन्द्र की तरह मनोहर मुखवाली हैं। वहाँ के लोग दस हजार वर्षों तक स्वस्थ और नि:शंक होकर जीते हैं और कालाप के रस को पीकर सदा युवक बने रहते हैं ॥ ८-९ ॥

ऋषियों ने कहा—आपने चारों द्वीपों के निवासियों के वर्ण, आयु और प्रमाण को यथार्थ रूप में बता दिया है। किन्तु विस्तारपूर्वक न कहकर संक्षेप में कहा है ॥ १० ॥

सूत जी ने कहा—हे महायशस्वी ऋषियों ! भद्राश्ववासियों का जो स्वरूप यहाँ बताया गया है, उसे पहले सिद्धों ने जैसा कहा है, उसी के अनुरूप अब विस्तार के साथ कहते हैं उसे आप सब सुनिये ॥ ११ ॥

प्रसिद्ध देवकूट गिरि के पूर्व की ओर से चारों ओर वर्तमान पाँचों कुल पर्वतों, नदियों और देशों का वर्णन जैसा हमने देखा और सुना है वैसा कह दिया है ॥ १२-१३ ॥

शैवाल, वर्णमालाग्र, कोरन्ज, श्वेत और नील ये पाँच कुल पर्वत हैं। इनके सन्तान के रूप में सैकड़ों हजारों और करोड़ों विशाल-विशाल पर्वत हैं। इन पर्वतों से युक्त कितने ही देश हैं जहाँ भाँति-भाँति की जातियाँ और जीव निवास करते हैं, जिसका पालन अनेक राजाओं द्वारा होता है ॥ १४-१६ ॥

उन देशों में कितने ही स्वनामधन्य बल-विक्रमशाली, श्रीमान्, पुरुषपुंगव निवास करते हैं जिनसे सुशोभित वे देश सर्वत्र प्रसिद्ध हो रहे हैं। पर्वतों के बीच में सम और विषम स्थानों में स्थित उन विविध देशों के नाम इस प्रकार हैं—सुमङ्गल, शुद्ध, चन्द्रकान्त, सुनन्दन, व्रजक, नीलमौलेय, सौवीर, विजयस्थल, महास्थल,

सम्भवक्त्रा महानेत्राः शैवालास्तनपास्तथा । कुमुदाः शाकमुण्डाश्च उरःसङ्कीर्णभौमकाः ॥ २१ ॥
सोदका वत्सकाश्चैव वाराहा हारवामकाः । शङ्खाख्या भाविसन्द्राश्च उत्तरा हैमभौमकाः ॥ २२ ॥
कृष्णभौमाः सुभौमाश्च महाभौमाश्च कीर्तिताः । एते चान्ये च विख्याता नानाजनपदामया ॥ २३ ॥
ते पिबन्ति महापुण्यां महागङ्गां महानदीम् । आदौ त्रैलोक्यविख्याता शीताशीताम्बुवाहिनी ॥ २४ ॥
तथा च हंसवसतिर्महाचक्रा च निम्नगा । चक्रा वक्त्रा च कञ्ची च सुरसा चापगोत्तमा ॥ २५ ॥
शाखावती चेन्द्रनदी मेघा मङ्गारवाहिनी । कावेरी हरितोया च सोमावर्त्ता शतह्रदा ॥ २६ ॥
वनमाला वसुमती पम्पा पम्पावती शुभा । सुवर्णा पञ्चवर्णा च तथा पुण्या वपुष्मती ॥ २७ ॥
मणिवप्रा सुवप्रा च ब्रह्मभागा शिलाशिनी । कृष्णतोया च पुण्योदा तथा नागपदी शुभा ॥ २८ ॥
शैवालिनी मणितटा क्षारोदा चारुणावती । तथा विष्णुपदी चैव महापुण्या महानदी ॥ २९ ॥
हिरण्यवाहिनीला च स्कन्दमाला सुरावती । वामोदा च पताका च वेताली च महानदी ॥ ३० ॥
एता गङ्गा महानद्यो नायिकाः परिकीर्तिताः । क्षुद्रनद्यस्त्वसंख्याताः शतशोऽथ सहस्रशः ॥ ३१ ॥
पूर्वद्वीपस्य वाहिन्यः पुण्यवत्यश्च कीर्तिताः । कीर्त्तनेनापि चैतासां पूतः स्यादिति मे मतिः ॥ ३२ ॥
समृद्धराष्ट्रं स्फीतञ्च नानाजनपदाकुलम् । नानावृक्षवनोद्देशं नानानगसुवेष्टितम् ॥ ३३ ॥
नरनारीगणाकीर्णं नित्यं प्रमुदितं शिवम् । बहुधान्यधनोपेतं नानानृपतिपालितम् ॥
उपेतं कीर्तनशतैर्नानारत्नाकराकरम् ॥ ३४ ॥
तस्मिन्देशे समाख्याता हेमशङ्खदलप्रभाः । महाकाया महावीर्याः पुरुषाः पुरुषर्षभाः ॥ ३५ ॥

---

सुकाम, महाकेश, सुमूज, वातरंह, सोपसङ्ग, परिवाय, पराचक्र, संभवक्र, महानेत्र, शैवाल, स्तनप, कुमुद, शाकमुण्ड, उरः संकीर्ण, भौमक, सौदक, वत्सक, याराह, हारवामक, शङ्ख, भाविचन्द्र, उत्तर हैमभौम, कृष्णभौम, सुभौम और महाभौम । इन देशों के अतिरिक्त वहाँ कितने ही दूसरे भी विख्यात देश हैं ॥ १७-२३ ॥

उन देशों के निवासी महापुण्या महानदी महागंगा का जल पीते हैं । वह महागंगा पहले शीतलजल वाहिनी शीता नाम से विख्यात थी । गंगा की ही तरह वहाँ और भी महानदियाँ हैं जो नायिका कहलाती हैं । जैसे—हंसवसति, महाचक्रा, चक्रा, वक्रा, कांची, सुरसा, आपगोत्तमा, शाखावती, इन्द्रनदी, मेघा, मङ्गारवाहिनी, कावेरी, सोमावर्ता, हरितोया, सुवर्णा, पंचवर्णा, वपुष्मती, मणिवप्रा, सुवप्रा, ब्रह्मभागा, शिलाशिनी, कृष्णतोया, पुण्योदा, शतहदा, वनमाला, वसुमती, पम्पा, पम्पावती, नागनदी, शैवालिनी, मणितटा, क्षारोदा, अरुणावती, विष्णुपदी, महापुण्या, महानदी ॥ २४-२९ ॥

हिरण्यवाहिनी, नीला, स्कन्दमाला, सुरावती, वामोदा, पताका और वेताली । इनके अतिरिक्त वहाँ सैकड़ों और हजारो क्षुद्र नदियाँ हैं ॥ ३०-३१ ॥

पूर्व द्वीप में बहनेवाली इन पुण्य नदियों को हमने कहा । इनके नाम-कीर्त्तन से लोग पवित्र हो जाते हैं ऐसी मेरी धारणा है । भद्राश्ववर्ष के राष्ट्र समृद्ध, स्फीत, विविध जनपदों से युक्त हैं जिनमें विविध प्रकार के वृक्ष, घने वन और विविध पर्वत हैं । वहाँ के प्रसन्नमुख नर-नारी सदा मंगलोत्सव मनाया करते हैं । उस भद्राश्व वर्ष में सदा फलने-फूलने वाले कितने ही वन है, अनेक राजा राज्य कर रहे हैं और वहाँ बहुमूल्य प्रशंसनीय रत्नों की

सम्भाषणं दर्शनञ्च समस्थानोपसेवनम् । देवैः सह महाभागाः कुर्वते तत्र वै प्रजाः ॥ ३६ ॥
दशवर्षसहस्राणि तेषामायुः प्रकीर्तितम् । धर्माधर्मविशेषश्च न तेष्वस्ति महात्मसु ॥
अहिंसा सत्यवाक्यञ्च प्रकृत्यैव हि वर्त्तते ॥ ३७ ॥
ते भक्त्या शङ्करं देवं गौरीं परमवैष्णवीम् । इज्यापूजानमस्कारांस्ताभ्यां नित्यं प्रयुञ्जते ॥ ३८ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे भुवनविन्यासो नाम त्रिचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४३ ॥

* * *

---

अनेकों खदानें भी हैं। उस देश में सुवर्ण-कमल दल के समान प्रभा धारण करनेवाले पुरुषपुंगव निवास करते हैं। वे पुरुष विशालकाय और महाबली हैं। यहाँ के पुण्यशाली मनुष्य देवों के साथ बैठते, बातचीत का आनन्द लूटते और उनका दर्शन-सुख प्राप्त करते हैं ॥ ३२-३६ ॥

उनकी आयु दस हजार वर्षों की कही गयी है। उन महात्माओं में धर्माधर्म की कुछ भी विशेषता नहीं है। वे स्वभावतः सत्यवक्ता और अहिंसक होते हैं। वे सब भक्तिपूर्वक प्रतिदिन देवों के देव शंकर और परम वैष्णवी गौरी देवी की पूजा अर्चा और नमस्कार किया करते हैं ॥ ३७-३८ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में भुवनविन्यास नामक तिरालीसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ४३ ॥**

* * *

अनेन तोषितश्चाहं नद्यर्थं पूर्वमेव हि । बुद्ध्वास्य वरदानं तु कोपं नियतवांस्तु सः ॥ ३५ ॥
ब्रह्मणो हि वचः श्रुत्वा प्रतिज्ञाधारणं प्रति । ततो विसर्जयामास संरुद्धां स्वेन तेजसा ॥
नदीं भगीरथस्यार्थे तपसोग्रेण तोषितः ॥ ३६ ॥
ततो विसृज्यमानायाः स्रोतस्तत्सप्तताङ्गतम् । त्रयः प्राचीमभिमुखं प्रतीचीं त्रय एव तु ॥ ३७ ॥
नद्याः स्रोतस्तु गङ्गायाः प्रत्यपद्यत सप्तधा । नलिनी ह्लादिनी चैव पावनी चैव प्राग्गता ॥ ३८ ॥
सीता चक्षुश्च सिन्धुश्च प्रतीचीं दिशमाश्रिताः । सप्तमी त्वनुगा तासां दक्षिणेन भगीरथी ॥ ३९ ॥
तस्माद्भागीरथी या सा प्रविष्टा लवणोदधिम् । सप्तैता भावयन्तीह हिमाह्वं वर्षमेव तु ॥ ४० ॥
प्रसूताः सप्त नद्यस्ताः शुभा बिन्दुसरोद्भवाः । नानादेशान् भावयन्त्यो म्लेच्छप्रायांश्च सर्वशः ॥ ४१ ॥
उपगच्छन्ति ताः सर्वा यतो वर्षति वासवः । सिरिन्ध्रान् कुन्तलांश्चीनान् बर्बरान् यवसान् द्रुहान् ॥ ४२ ॥
रुषाणांश्च कुणिन्दांश्च अङ्गलोकवराय ये । कृत्वा द्विधा सिन्धुमरुं सीतागात्पश्चिमोदधिम् ॥ ४३ ॥
अथ चीनमरूंश्चैव नङ्गणान् सर्वमूलिकान् । सान्ध्रांस्तुषारांस्तम्पाकान् पह्लवान् दरदान् शकान् ॥
एतान् जनपदान् चक्षुः स्रावयन्ती गतोदधिम् ॥ ४४ ॥
दरदांश्च सकांश्मीरान् गान्धारान् वरपान् ह्रदान् । शिवपौरानिन्द्रहासान् वदातींश्च विसर्जयान्॥ ४५ ॥
सैन्धवान् रन्ध्रकरकान् भ्रमराभीररोहकान् । शुनामुखांश्चोर्ध्वमनून् सिद्धचारणसेवितान् ॥ ४६ ॥
गन्धर्वान् किन्नरान् यक्षान् रक्षोविद्याधरोरगान् । कलापग्रामकांश्चैव पारदान् सीगणान् खसान्॥ ४७ ॥
किरातांश्च पुलिन्दांश्च कुरून् सभरतानपि । पञ्चालकाशिमात्स्यांश्च मगधाङ्गांस्तथैव च ॥ ४८ ॥

---

महादेव ने क्रोध को शान्त कर दिया । इसी बीच ब्रह्मा ने भी महादेव को प्रतिज्ञापालन के लिए स्मरण कराया । तब उन्होंने अपने तेज से निरुद्ध गङ्गा नदी को छोड़ दिया; क्योंकि कठोर तपस्या के द्वारा वे सन्तुष्ट होकर भगीरथ की भलाई करने के लिए कृतसंकल्प थे ॥ ३५-३६ ॥

छूटने पर गंगा सात धाराओं में बहीं । उनमें तीन धाराएँ पूरब की ओर और तीन पश्चिम की ओर चलीं । इस प्रकार गङ्गा का स्रोत सात भागों में विभक्त हुआ । नलिनी, हादिनी और पावनी नामक तीन धाराएँ पूरब की तरफ गयीं एवं सीता, चक्षु और सिन्धु नामक तीन धाराएँ पश्चिम को सातवीं धारा भगीरथ के पीछे दक्षिण तरफ चली । इसलिए उस धारा का नाम भागीरथी हुआ और वह लवण-सागर में प्रविष्ट हुई । ये सातों धाराएँ हिमवर्ष को प्लावित करती हैं ॥ ३७-४१ ॥

ये सभी वहाँ जाती हैं, जहाँ मेघ बरसता रहता है, जैसे सिरिन्ध्र, कुन्तल, चीन, बर्बर, यवस, द्रुह, रुषाण, कुणिन्द और श्रेष्ठ अङ्गलोक सिन्धु मरु को दो टुकड़ों में विभक्त कर सीता नदी पश्चिम समुद्र में गिरी हैं। चीन मरु, नङ्गण, सर्वमूलिक, सान्ध्र, तुषार, तम्पाक, पह्लव, दरद और शक नामक जनपद को प्लावित करके चक्षु समुद्र में गिरी है । दरद, काश्मीर, गांधार, वरप, ह्रद, शिवपौर, इन्द्रहास, वदाति, विसर्जय, सैन्धव, रन्ध्रकरक, भ्रमर, आभीर, रोहक, शुनामुख, ऊर्ध्व, मनु, सिद्धचारणसेवित देश, गन्धर्व-किनर-यक्ष-राक्षस-विद्याधर-उरग आदि के निवास देश, कलापग्राम, पारद, सीगण, खस, किरात, पुलिन्द, कुरु, भारत, पांचाल, काशि, मत्स्य,

ब्रह्मोत्तरांश्च वङ्गांश्च तामलिप्तांस्तथैव च । एतान् जनपदानार्यान् गङ्गा भावयते शुभान् ॥ ४९ ॥
ततः प्रतिहता विन्ध्ये प्रविष्टा दक्षिणोदधिम् । ततश्चाह्लादिनी पुण्या प्राचीनाभिमुखी ययौ ॥ ५० ॥
प्लावयन्त्युपभोगांश्च निषादानां च जातयः । धीवरानृषिकांश्चैव तथा नीलमुखानपि ॥ ५१ ॥
केरलानुष्टुकर्णांश्च किरातानपि चैव हि । कालोदरान् विवर्णांश्च कुमारान् स्वर्णभूषितान् ॥ ५२ ॥
सा मण्डले समुद्रस्य तिरोभूताऽनुपूर्वतः । ततस्तु पावनी चैव प्राचीमेव दिशं गता ॥ ५३ ॥
अपथान् भावयन्तीह इन्द्रद्युम्नसरोऽपि च । तथा खरपथांश्चैव इन्द्रशङ्कुपथानपि ॥ ५४ ॥
मध्येनोद्यानमकरान् कुथप्रावरणान् ययौ । इन्द्रद्वीपसमुद्रे तु प्रविष्टा लवणोदधिम् ॥ ५५ ॥
ततश्च नलिनी चागात् प्राचीमाशां जवेन तु । तोमरान् भावयन्तीह हंसमार्गान् सहूहुकान् ॥ ५६ ॥
पूर्वान् देशांश्च सेवन्ती भित्त्वा सा बहुधा गिरीन् । कर्णप्रावरणांश्चैव प्राप्य चाश्वमुखानपि ॥ ५७ ॥
सिकतापर्वतमरून् गत्वा विद्याधरान् ययौ । नेमिमण्डलकोष्ठे तु प्रविष्टा सा महोदधिम् ॥ ५८ ॥
तासां नद्युपनद्यश्च शतशोऽथ सहस्रशः । उपगच्छन्ति ताः सर्वा यतो वर्षति वासवः ॥ ५९ ॥
वस्वोकसायास्तीरे तु वारिसुरभिविश्रुते । हरिश्रृङ्गे तु वसति विद्वान् कौबेरको वशी ॥ ६० ॥
यज्ञोपेतः स सुमहानमितौजाः सुविक्रमः । तत्रागस्त्यैः परिवृतो विद्वद्भिर्ब्रह्मराक्षसैः ॥
कुबेरानुचरा ह्येते चत्वारस्तत्समाः स्मृताः ॥ ६१ ॥
एवमेव तु विज्ञेया ऋद्धिः पर्वतवासिनाम् । परस्परेण द्विगुणा धर्मतः कामतोऽर्थतः ॥ ६२ ॥

---

मगध, अंग, ब्रह्मोत्तर, वंग और ताम्रलिप्त आदि शुभ गङ्गा आर्य देशों को प्लावित करती है ॥ ४२-४९ ॥

फिर वह विन्ध्य पर्वत से टकराकर दक्षिण सागर में प्रवेश करती है । वहाँ से वह पवित्र आह्लादिनी धारा पूरब की ओर बहती है । कितने ही देश और निषादों, धीवरों, ऋषिकों, नीलमुखों, केरल, उष्टकर्णी, किरातों, कालोदरों, विवर्णो और स्वर्णभूषित कुमारों को प्लावित करती हुई वह समुद्रमण्डल में पूर्व की ओर विलीन हो गयी है । पावनी धारा भी पूरब दिशा को ही बही है ॥ ५०-५३ ॥

यह अपथों को, इन्द्रद्युम्न सरोवर को, खरापथ को, इन्द्रशङ्कुपथ को और कुथप्रावरण प्रभृति स्थानों को प्लावित करती हुई इन्द्रद्वीप समुद्र के निकट लवण-सागर में प्रविष्ट हुई है । नलिनी भी पूरब की ओर वेग से बहती है । यह भी तोमर, हंसमार्ग, हूहुक और अन्यान्य पूर्वीय देशों को प्लावित करती हुई अनेकानेक पर्वतों को फोड़ती हुई, कर्णप्रावरण, अश्वमुख, सिकता पर्वत, मरु प्रभृति स्थानों में गमन करती हुई विद्याधर के देश में उपस्थित हुई है । यह नेमिमण्डल कोष्ठ के पास महासागर में प्रविष्ट हुई है ॥ ५४-५८ ॥

इन नदियों की सैकड़ों-हजारों उपनदियाँ हैं । वे इनसे ही निकलकर फिर इनमें ही इस प्रकार मिलती हैं, जिस प्रकार मेघ समुद्र से जल लेकर बरसाता है और वह जल फिर समुद्र में ही मिल जाता है । वस्वोकसा के तीर पर प्रसिद्ध सुरभि वन में हरिश्रृङ्ग के ऊपर विद्वान् वशी कौबेरक रहते हैं ॥ ५९-६० ॥

वहाँ जितेन्द्रिय यज्ञोपेत, अमितौजा, सुमहान और सुविक्रम नामक कुबेर के चार अनुचर निवास करते हैं । ये अगस्त्य वंशीय विद्वान् ब्रह्मराक्षसों द्वारा सेवित और कुबेर के ही समान हैं ॥ ६१ ॥

हेमकूटस्य पृष्ठे तु सायनं नाम तत्सरः । मनस्विनी प्रभवति तस्माज्ज्योतिष्मती च सा ॥ ६३ ॥
अवगाह्य ह्युभयतः समुद्रौ पूर्वपश्चिमौ । सरो विष्णुपदं नाम निषधे पर्वतोत्तमे ॥ ६४ ॥
तस्माद्द्वयं प्रभवति गान्धर्वी नन्वली च या । मेरोः पश्चात् प्रभवति ह्रदश्चन्द्रप्रभो महान् ॥ ६५ ॥
तत्र जाम्बूनदी पुण्या यस्यां जाम्बूनदं शुभम् । पयोदं तु सरो नीले सुशुभ्रं पुण्डरीकवत् ॥ ६६ ॥
पुण्डरीका पयोदा च तस्मान्नद्यौ विनिर्गते । श्वेतात् प्रभवते पुण्यं सरस्तूत्तरमानसम् ॥ ६७ ॥
ज्योत्स्ना च मृगकान्ता च तस्माद्द्वे संबभूवतुः । मधुमत्सरः पुण्यश्च पद्ममीनद्विजाकुलम् ॥ ६८ ॥
कल्पवृक्षसमाकीर्णं मधुवत्सर्वतःसुखम् । रुद्रकान्तमिति ख्यातं निर्मितं तद्भवेन तु ॥ ६९ ॥
अन्ये चाप्यत्र विख्याताः पद्ममीनद्विजाकुलाः । नाम्ना रुद्राजया नाम द्वादशोदधिसन्निभाः ॥ ७० ॥
तेभ्यः शान्ता च माध्वी च द्वे नद्यौ सम्बभूवतुः । यानि किम्पुरुषाद्यानि तेषु देवो नवर्षति ॥ ७१ ॥
उद्भिद्यान्युदकान्यत्र प्रवहन्ति सरिद्वराः । ऋषभो दुन्दुभिश्चैव धूम्रश्चैव महागिरिः ॥ ७२ ॥
पूर्वायता महाभागा निम्नगा लवणाम्भसि । चन्द्रकङ्कस्तथा प्राणो महानग्निः शिलोच्चयः ॥
उदग्याता उदीच्यां ता अवगाढा महोदधिम् ॥ ७३ ॥
सोमकश्च वराहश्च नारदश्च महीधरः । प्रतीचीमायतास्ते वै प्रविष्टा लवणोदधिम् ॥ ७४ ॥

---

पर्वतवासियों की समृद्धि इसी प्रकार प्रसिद्ध है । वे धर्म, अर्थ और काम के सम्बन्ध में परस्पर द्विगुणित समृद्धि सम्पन्न हैं । हेमकूट के पीछे सायन नामक एक सरोवर है, जिससे मनस्विनी ज्योतिष्मती उत्पन्न हुई है । यह आगे-पीछे दोनों ही भागों से पूर्व-पश्चिम समुद्रों में प्रवेश करती है । पर्वतोत्तम निषध पर विष्णुपद नामक सरोवर है ॥ ६२-६४ ॥

इससे गान्धर्वी और नन्वली नामक नदियाँ निकली हैं । मेरु के पीछे चन्द्रप्रभ नामक एक महान ह्रद है । वहाँ पावनी जम्बू नदी बहती है, जिसमें शुभावह सुवर्ण होता है । नीलाचल पर शुभ्र पुण्डरीक पयोद नाम का सरोवर है । उसी से पुण्डरीका और पयोदा नाम की नदियाँ निकली हैं । श्वेत पर्वत से उत्तर मानस नामक पुण्य सरोवर उत्पन्न हुआ है ॥ ६५-६७ ॥

ज्योत्स्ना और मृगकान्ता नामक दो नदियाँ उससे निकली हैं । शिव द्वारा निर्मित रुद्रकान्त नामक वहाँ एक और सरोवर है, जो मधुरस से परिपूर्ण, पद्ममीन-पक्षियों से युक्त, कल्पवृक्षों से व्याप्त, सुखसम्पन्न और पवित्र है । और भी पद्ममीन-पक्षियों से युक्त यहाँ कितने ही ह्रद हैं । वे सब रुद्राजय कहलाते हैं और मालूम पड़ते हैं जैसे बारह समुद्र हों ॥ ६८-७० ॥

उनसे शान्ता और माध्वी नामक दो नदियाँ निकली हैं । किंपुरुषादि देशों में वृष्टि नहीं होती है । वहाँ की श्रेष्ठ नदियाँ उद्भिज्ज जल राशि को बहाया करती हैं । ये भाग्यशालिनी नदियाँ पूरब की तरफ लम्बी होकर लवण-सागर में गिरी हैं । ऋषभ, दुन्दुभि, महागिरि धूम्र, चन्द्रकंक तथा प्राणादि शिलोच्चयों के उत्तर बहती हुई ये नदियाँ उत्तरी सीमा तक जाकर महासमुद्र में गिरी हैं ॥ ७१-७३ ॥

चक्रो बलाहकश्चैव मैनाकश्चैव पर्वतः । आयतास्ते महाशैलाः समुद्रं दक्षिणं प्रति ॥
चन्द्रमैनाकयोर्मध्ये विदिशं दक्षिणां प्रति ॥ ७५ ॥
तत्र संवर्त्तको नाम सोऽग्निः पिबति तज्जलम् । नाम्ना समुद्रपः श्रीमानौर्वः सवडवामुखः ॥ ७६ ॥
द्वादशैते प्रविष्टा हि पर्वता लवणोदधिम् । महेन्द्रभयवित्रस्ताः पक्षच्छेदभयात्तदा ॥
यदेतद् दृश्यते चन्द्रे श्वेते कृष्णशशाकृति ॥ ७७ ॥
भारतस्य तु वर्षस्य भेदास्ते नव कीर्तिताः । इहोदितस्य दृश्यन्ते तथान्येऽन्यत्र नोदिते ॥ ७८ ॥
उत्तरोत्तरमेतेषां वर्षमुद्दिश्य ते गुणैः । आरोग्यायुः प्रमाणाभ्यां धर्मतः कामतोऽर्थतः ॥ ७९ ॥
समन्वितानि भूतानि गुणैरेतैस्तु भागतः । वसन्ति नानाजातीनि तेषु वर्षेषु तानि वै ॥
इत्येषाऽधारयत् सर्वं पृथ्वी विश्वं जगत्स्थिता ॥ ८० ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे भुवनविन्यासो नाम सप्तचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४७ ॥

* * *

---

सोमक, वराह और नारद के महीधर पश्चिम की ओर लम्बायमान होते हुए लवणसागर में मिल गये हैं। चक्र, बलाहक और मैनाक पर्वत दक्षिण दिशा में लम्बायमान होकर दक्षिण सागर में मिल गये हैं, दक्षिण दिशा में चन्द्र और मैनाक पर्वत के बीच संवर्तक नामक एक अग्नि है, जो समुद्रजल को पिया करते हैं । इस अग्नि का नामान्तर समुद्रप, वड़वामुख और श्रीमान और्व है ॥ ७४-७६ ॥

ये बारह पर्वत इस भय से कि कहीं इन्द्र उनके पक्ष न काट डालें लवणोदधि में प्रविष्ट हैं । श्वेत चन्द्र में यह जो काला शशांक देखा जाता है । वह नवधा भिन्न भारतवर्ष का ही प्रतिबिम्ब है । इस देश में ही उदित चन्द्र के मध्य यह देखा जाता है, दूसरी जगह नहीं । उत्तरोत्तर क्रम से इन देशवासियों के प्राणी आरोग्य, आयु, धर्म, अर्थ और काम आदि गुणों में उत्तरोत्तर पूर्व-पूर्व देशस्थ लोगों की अपेक्षा अधिक समृद्ध हैं । नाना जातियों के प्राणिसमूह उल्लिखित देशों में निवास करते हैं ।

इसी प्रकार यह पृथ्वी सम्पूर्ण विश्व को अपने वक्षःस्थल पर लोकस्थिति के लिए धारण करती है ॥ ७७-८० ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में भुवनविन्यास नामक सैंतालीसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ४७ ॥**

* * *

# अथाष्टचत्वारिंशोऽध्यायः
## भुवनविन्यासः

सूत उवाच

दक्षिणेनापि वर्षस्य भारतस्य निबोधत । दशयोजनसाहस्रं समतीत्य महार्णवम् ॥ १ ॥
त्रीण्येव तु सहस्राणि योजनानां समायतम् । अतस्त्रिभागविस्तीर्णं नानापुष्पफलोदयम् ॥ २ ॥
विद्युत्वन्तं महाशैलं तत्रैकं कुलपर्वतम् । येन कूटतटैर्नैकैस्तद्द्वीपं समलंकृतम् ॥ ३ ॥
प्रसन्नस्वादुसलिलास्तत्र नद्यः सहस्रशः । वाप्यस्तस्य तु द्वीपस्य प्रवृत्ता विमलोदकाः ॥ ४ ॥
तस्य शैलस्य छिद्रेषु विस्तीर्णेष्वायतेषु च । अनेकेषु समृद्धानि नानाकाराणि सर्वशः ॥ ५ ॥
नरनारीसमाढ्यानि मुदितानि महान्ति च । तेषां तलप्रवेशानि सहस्राणि शतानि च ॥ ६ ॥
पुराणि सन्निविष्टानि पर्वतान्तर्गतानि च । सुसम्बद्धानि चान्योन्यमेकद्वाराणि चान्यथ ॥ ७ ॥
दीर्घश्मश्रुधरात्मानो नीला मेघसमप्रभाः । जातमात्राः प्रजास्तत्र अशीति परमायुषः ॥ ८ ॥
शाखामृगसधर्माणः फलमूलाशिनस्तथा । गोधर्माणो ह्यनिर्दिष्टाः शौचाचारविवर्जिताः ॥ ९ ॥
तद्द्वीपं तादृशैः पूर्णं मनुजैः क्षुद्रमानुषैः । एवमेतेऽन्तरद्वीपा व्याख्याता आनुपूर्वशः ॥ १० ॥

---

# अडतालिसवाँ अध्याय
## भुवनविन्यास

सूत जी ने कहा—भारतवर्ष के दक्षिण दस हजार योजन का एक महासागर है जिसमें तीन हजार योजन विस्तीर्ण तीन भागों में विभक्त एक द्वीप है जो नाना भाँति के फल-पुष्पों से समृद्ध है ॥ १-२ ॥

वहाँ विद्युत्वान् नामक एक महाशैल कुलपर्वत है, जिसके अनेक शिखरों से वह द्वीप सुशोभित है, वहाँ हजारों नदियाँ हैं, जिनका जल निर्मल और सुस्वादु है । उस द्वीप की वापियों का जल भी निर्मल है ॥ ३-४ ॥

उस पर्वत के अनेकों विस्तीर्ण और चौड़े दरों में विभिन्न वर्ण और आकृति के अनेकों प्रसन्नहृदय स्त्री-पुरुष रहा करते हैं । उस पर्वत के बीच तलदेश में उनके सैकड़ों-हजारों पुर हैं, जो परस्पर एक में एक मिले और एक ही द्वारवाले हैं । वहाँ वाले बड़ी-बड़ी दाढ़ी और मूँछ रखते हैं तथा मेघ के समान नीलवर्ण के होते हैं । और सभी अस्सो वर्ष की आयुवाले होते हैं । वानरों की तरह फल-मूल खाकर जीवन यापन करते हैं और पशुओं की तरह शौच आदि आचार-विचार से विहीन हैं ॥ ५-९ ॥

इसी प्रकार के असभ्य मनुष्यों से वह द्वीप परिपूर्ण है । इसी प्रकार इन अन्तर द्वीपों के विषय में यथाक्रम वर्णन किया गया है । ये बीस, तीस, पचास, साठ, अस्सी, सौ और हजार योजन लम्बे-चौड़े अन्तर द्वीप हैं ।

**विंशत्रिंशच्च पञ्चाशत् षष्ट्यशीतिः शतं तथा । सहस्रमपि चाप्युक्तं योजनानां समन्ततः ॥ ११ ॥**
**विस्तीर्णाश्चायताश्चैव नानासत्त्वसमाकुलाः । बर्हिणद्वीपपर्वाणि क्षुद्रद्वीपाः सहस्रशः ॥ १२ ॥**
**जम्बूद्वीपप्रदेशात्तु षडन्ये विविधाश्रयाः । अत्र द्वीपाः समाख्याता नानारत्नाकराः क्षितौ ॥ १३ ॥**
**अङ्गद्वीपं यमद्वीपं मलयद्वीपमेव च । शङ्खद्वीपं कुशद्वीपं वराहद्वीपमेव च ॥ १४ ॥**
**अङ्गद्वीपं निबोध त्वं नानासङ्घसमाकुलम् । नानाम्लेच्छगणाकीर्णं तद्द्वीपं बहुविस्तरम् ॥ १५ ॥**
**हेमविद्रुमपूर्णानां रत्नानामाकरं क्षितौ । नदीशैलवनैश्चित्रं सन्निभं लवणाम्भसा ॥ १६ ॥**
**तत्र चक्रगिरिर्नाम नैकर्निर्झरकन्दरः । तत्र सा तु दरी चास्य नानासत्त्वसमाश्रया ॥ १७ ॥**
**स मध्ये नागदेशस्य नैकदेशो महागिरिः । कोटिभ्यां नागनिलयं प्राप्तो नदनदीपतिम् ॥ १८ ॥**
**यमद्वीपमिति प्रोक्तं नानारत्नाकराचितम् । तत्रापि द्युतिमान्नाम पर्वतो धातुमण्डितः ॥**
**समुद्रगानां प्रभवः प्रभवः काञ्चनस्य तु ॥ १९ ॥**
**तथैव मलयद्वीपमेवमेव सुसंवृतम् । मणिरत्नाकरं स्फीतमाकरं कनकस्य च ॥ २० ॥**
**आकरं चन्दनानाञ्च समुद्राणां तथाकरम् । नानाम्लेच्छगणाकीर्णं नदीपर्वतमण्डितम् ॥ २१ ॥**
**तत्र श्रीमांस्तु मलयः पर्वतो रजताकरः । महामलय इत्येवं विख्यातो वरपर्वतः ॥ २२ ॥**
**द्वितीयं मन्दरं नाम प्रथितश्च सदा क्षितौ । अगस्त्यभवनं तत्र देवासुरनमस्कृतम् ॥ २३ ॥**

---

वहाँ भाँति-भाँति के प्राणी निवास करते हैं । जम्बू द्वीप में विविध वस्तुओं को धारण करनेवाले और भी छह द्वीप, बर्हिण द्वीप पुञ्ज तथा हजारों क्षुद्र द्वीप भी हैं ॥ १०-१२ ॥

यहाँ के द्वीप पृथ्वीतल में विविध रत्नों को धारण करने के कारण विख्यात हैं । यहाँ के कुछ द्वीपों के नाम हैं-अंग, यम, मलय, शङ्ख, कुश और वराह । अङ्गद्वीप नाना प्राणी संघ से व्याप्त, विभिन्न म्लेच्छों से युक्त और अत्यन्त विस्तृत है । वहाँ पृथ्वीतल में सुवर्ण, विद्रुम आदि रत्नों की खानें हैं । वह नदी, पर्वत, वनों से सुशोभित एवं लवण सागर की तरह है जहाँ चक्रगिरि नामक पर्वत की गुफा में नाना प्रकार के जीव निवास करते हैं । नाग देश के मध्य में वह महागिरि अनेक प्रदेशों में फैला है । उसके कटि देश में अनेकों पर्वत हैं जो समुद्र तक फैले हुए हैं ॥ १३-१८ ॥

यमद्वीप के नाम से जो द्वीप कहा गया है, वह भी नाना रत्नों की खानों से पूर्ण है, वहाँ धातुओं से मण्डित द्युतिमान् नाम का एक पर्वत है । इसी पर्वत से वहाँ की नद-नदियाँ निकलती हैं और सुवर्ण भी इसी से उत्पन्न होता है ॥ १९ ॥

इसी प्रकार मलय द्वीप भी है । वहाँ मणि, रत्न और सुवर्ण की खानें हैं । चन्दन के वृक्ष भी अधिकाधिक होते हैं और समुद्र भी वहाँ अनेकों हैं । उस द्वीप में विभिन्न प्रकार के म्लेच्छ रहते हैं और नदी-पर्वत से वह द्वीप भरा हुआ है । वहाँ मलय नामक एक शोभासम्पन्न पर्वत है, जिसमें चाँदी की खानें हैं । महामलय नाम का भी एक विख्यात और श्रेष्ठ पर्वत है । दूसरा मन्दर नाम का एक पर्वत है, जो इस पृथ्वीतल पर विख्यात है । यह रमणीय पर्वत अनेक फल-पुष्पों से युक्त है, जहाँ देवर्षि निवास करते हैं । यहाँ अगस्त्य ऋषि का भवन है, जिसकी वन्दना देवता और असुर दोनों ही किया करते हैं ॥ २०-२३ ॥

तथा काञ्चनपादस्य मलयस्यापरस्य हि । निकुञ्जैस्तृणसोमाङ्गैराश्रमं पुण्यसेवितम् ॥ २४ ॥
नानापुष्पफलोपेतं स्वर्गादपि विशिष्यते । तत्रावतरते स्वर्गः सदा पर्वसु पर्वसु ॥ २५ ॥
तथा त्रिकूटनिलये नानाधातुविभूषिते । अनेकयोजनोत्सेधे चित्रसानुदरीगृहे ॥ २६ ॥
तस्य कूटतटे रम्ये हेमप्राकारतोरणा । निर्यूहवलभीचित्रा हर्म्यप्रासादमालिनी ॥ २७ ॥
शतयोजनविस्तीर्णा त्रिंशदायामयोजना । नित्यप्रमुदिता स्फीता लङ्का नाम महापुरी ॥ २८ ॥
सा कामरूपिणां स्थानं राक्षसानां महात्मनाम् । आवासो बलदृप्तानां तद्विद्याद्देवविद्विषाम् ॥
मानुषाणामसम्बाधा ह्यगम्या सा महापुरी ॥ २९ ॥
तस्य द्वीपस्य वै पूर्वे तीरे नदनदीपतेः । गोकर्णनामधेयस्य शङ्करस्यालयं महत् ॥ ३० ॥
तथैकराज्यं विज्ञेयं शङ्खद्वीपसमास्थितम् । शतयोजनविस्तीर्णं नानाम्लेच्छगणालयम् ॥ ३१ ॥
तत्र शङ्खगिरिर्नाम धौतशङ्खदलप्रभः । नानारत्नाकरः पुण्यः पुण्यकृद्भिर्निषेवितः ॥ ३२ ॥
शङ्खनागा महापुण्या यस्मात् प्रभवते नदी । यत्र शङ्खमुखो नाम नागराजः कृतालयः ॥ ३३ ॥
तथैव कुमुदद्वीपं नानापुष्पोपशोभितम् । नानाग्रामसमाकीर्णं नानारत्नाकरं शिवम् ॥ ३४ ॥
कुमुदाख्या महाभागा दुष्टचित्तनिबर्हणी । महादेवस्य भगिनी प्रभाभिस्ताभिरिज्यते ॥ ३५ ॥

---

मलय की तरह वहाँ एक और कांचनपाद नाम का पर्वत है, जहाँ महात्माओं के अनेक आश्रम हैं जो निकुंज, तृण और सोमलता से बने हुए हैं ॥ २४ ॥

वह पर्वत नानाविध फलपुष्पों से युक्त और स्वर्ग से भी बढ़ा-चढ़ा है । वहाँ प्रत्येक पर्वत पर मानो स्वर्ग सदा उतरा करता है । इसके अनन्तर वहाँ नाना धातुओं से विभूषित त्रिकूट पर्वत है, जिसके शिखर अनेक योजन ऊँचे हैं जिनमें गृह तुल्य अनेक विचित्र कन्दराएँ हैं । इस त्रिकूट के रमणीय शिखर पर सुवर्णमय परकोटे, तोरणों से सजाये गये द्वारों, वलभियों, कोठों और अटारियों से सुशोभित सौ योजन लम्बी तथा तीस योजन चौड़ी लंका नामक महापुरी है ॥ २५-२८ ॥

यह पुरी धन-धान्य से समृद्ध और प्रसन्न नर-नारियों से स्वयं हँसती-सी जान पड़ती है । यह लंका इच्छानुरूप स्वरूप धारण करनेवाले देवशत्रु बलशाली महात्मा राक्षसों का निवास स्थान है । यहाँ कोई राक्षसों को बाधा नहीं पहुंचा सकता । मनुष्य लोग इस महापुरी में किसी भी प्रकार नहीं जा सकते हैं । उस द्वीप के पूर्वी समुद्रतट पर गोकर्ण महादेव का विशाल मन्दिर है ॥ २९-३० ॥

इसके बाद शङ्खद्वीप में सौ योजन विस्तीर्ण एक विशाल राज्य है जहाँ बहुतेरे म्लेच्छों का निवास स्थान है । वहाँ निर्मल धुले शङ्ख की तरह उज्ज्वल एक शङ्खगिरि नामक पवित्र पर्वत है । उस पर विविध रत्नों की खानें हैं जिस पर पुण्यशाली जन निवास करते हैं ॥ ३१-३२ ॥

उसी पर्वत से शङ्खनागा नाम की एक पवित्र नदी निकली है । जहाँ शङ्खमुख नामक नागराज निवास करते हैं । कुमुदद्वीप में तरह-तरह के फूल खिले रहते हैं । अनेकानेक ग्राम और रत्नों की अनेकों खाने हैं । वहाँ महादेव की महाभागा कुमुदा नाम की भगिनी हैं जो अपनी ज्योति के कारण सर्वपूजित हैं । जिनके दर्शन से चित्त दोष दूर

तथा वराहद्वीपे च नानाम्लेच्छगणाकुले । नानाजातिसमाकीर्णे नानाधिष्ठानपत्तने ॥ ३६ ॥
धनधान्ययुते स्फीते धर्म्मिष्ठजनसङ्कुले । नदीशैलवनैश्चित्रैर्बहुपुष्पफलोपगैः ॥ ३७ ॥
वराहपर्व्वतो नाम तत्र रम्यः शिलोच्चयः । अनेककन्दरदरीगुहानिर्झरशोभितः ॥ ३८ ॥
तस्मात्सुरसपानीया पुण्यतीर्थतरङ्गिणी । वाराही नाम वरदा प्रवृत्तास्य महानदी ॥ ३९ ॥
वाराहरूपिणे तत्र विष्णवे प्रभविष्णवे । अनन्यदेवतास्तस्यै नमस्कुर्वन्ति विप्रजाः ॥ ४० ॥
एवं षडेते कथिता अनुद्वीपाः समन्ततः । भारतद्वीपदेशो वै दक्षिणे बहुविस्तरः ॥ ४१ ॥
एवमेकमिदं वर्षं बहुद्वीपमिहोच्यते । समुद्रजलसम्भिन्नं खण्डं खण्डीकृतं स्मृतम् ॥ ४२ ॥
एवञ्चतुर्महाद्वीपः सान्तरद्वीपमण्डितः । सानुद्वीपः समाख्यातो जम्बूद्वीपस्य विस्तरः ॥ ४३ ॥

**॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे भुवनविन्यासो नामाष्टचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४८ ॥**

* * *

---

हो जाते हैं । वराह द्वीप में नाना प्रकार के म्लेच्छ लोग और कितनी ही जाति के लोग शहर-गाँवों में घर बनाकर बसे हुए हैं ॥ ३३-३६ ॥

वह द्वीप धन-धान्यों से समृद्ध और धार्मिक जनों से व्याप्त है । वहाँ नदी, पर्वत, वनों में रमणीय और फल-पुष्पों से युक्त मनोहर शिलावाला एक वाराह नाम का पर्वत है, जिसमें अनेक कन्दरा, दरी, गुहा और झरने हैं ॥ ३७-३८ ॥

उसमें निर्मल जलवाली वाराही नाम की, पवित्र तीर्थ स्वरूप हैं । तरङ्ग धारण करनेवाली नदी निकली है। वाराह रूपधारी विष्णु को ही वहाँ की प्रजा नमस्कार करती है और किसी भी देव को नहीं ॥ ३९-४० ॥

इस प्रकार यहाँ चारों दिशाओं में वर्तमान छह अनुद्वीपों का वर्णन किया । भारतद्वीप दक्षिण दिशा में अति विस्तीर्ण द्वीप है ॥ ४१ ॥

इस एक ही भारतवर्ष में कितने ही द्वीप हैं, जो समुद्र से पृथक् होकर कितने हो भागों में विभक्त हो गये हैं। इस प्रकार अन्तर द्वीप से सुशोभित चार महाद्वीप हैं। अनुद्वीपों के साथ जम्बूद्वीप का वर्णन पहले ही कर दिया गया है ॥ ४२-४३ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में भुवनविन्यास नामक अड़तालीसवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ४८ ॥**

* * *

# अथैकोनपञ्चाशत्तमोऽध्यायः
## भुवनविन्यासः

सूत उवाच

प्लक्षद्वीपं प्रवक्ष्यामि यथावदिव संग्रहात्। श्रृणुतेमं यथातत्त्वं ब्रुवतो मे द्विजोत्तमाः ॥ १ ॥
जम्बूद्वीपस्य विस्ताराद्द्विगुणस्तस्य विस्तरः। विस्तारात्त्रिगुणश्चास्य परिणाहः समन्ततः ॥
तेनावृत्तः समुद्रोऽयं द्वीपेन लवणोदकः ॥ २ ॥
तत्र पुण्या जनपदाश्चिराच्च म्रियते प्रजा। कुत एव हि दुर्भिक्ष्यं जराव्याधिभयं कुतः ॥ ३ ॥
तत्रापि पर्वताः शुभ्राः सप्तैव मणिभूषणाः। रत्नाकरास्तथा नद्यस्तासान्नामानि वच्मि भोः॥ ४ ॥
प्लक्षद्वीपादिषु तेषु सप्त सप्तसु सप्तसु। ऋज्वायताः प्रतिदिशं निविष्टाः पर्वताः सदा ॥ ५ ॥
प्लक्षद्वीपे तु वक्ष्यामि सप्त द्वीपान्महाचलान्। गोमेदकोऽत्र प्रथमः पर्वतो मेघसन्निभः ॥
ख्यायते तस्य नाम्ना वै वर्षं गोमेदकन्तु तत् ॥ ६ ॥
द्वितीयः पर्वतश्चन्द्रः सर्वौषधिसमन्वितः। अश्विभ्याममृतस्यार्थे ओषध्यस्तत्र संस्थिताः ॥ ७ ॥

---

# उन्चासवाँ अध्याय
## भुवनविन्यास

सूत जी ने कहा—हे ब्राह्मणों। अब मैं अपने ज्ञान के अनुसार प्लक्ष द्वीप का उसी के अनुरूप रहस्यमय वर्णन कर रहा हूँ, आप लोग सुनें ॥ १ ॥

जम्बू द्वीप से प्लक्ष द्वीप का विस्तार दुगुना है और उसकी अपेक्षा इसकी सीमा की लम्बाई तिगुनी अधिक है। लवण सागर को यह द्वीप चारों ओर से घेरे हुए है ॥ २ ॥

यहाँ के निवासी अत्यन्त पवित्र और दीर्घायु होते हैं। न वहाँ दुर्भिक्ष होता है और न किसी को बुढ़ापा या रोग सताता है। वहाँ मणियों से भूषित शुभ्र वर्ण के सात पर्वत और रत्नों को उत्पन्न करने वाली नदियाँ हैं। इनके नामों को भी कह रहा हूँ, आप सुनिये ॥ ३-४ ॥

इन प्लक्षादि सात द्वीपों में सीधे-सीधे और बड़े-बड़े सात पर्वत चारों ओर विद्यमान हैं। पहले हम प्लक्ष द्वीप के सातों महाचलों को कहेंगे। यह मेघ के तुल्य पहला गोमेदक नाम का पर्वत है। उसी के नाम पर वह देश गोमेदक कहलाता है ॥ ५-६ ॥

दूसरे पर्वत का नाम है चन्द्र, जिस पर सब ओषधियाँ मिलती हैं। अमृत के लिए सब ओषधियाँ यहाँ अश्विनी कुमारों के द्वारा स्थापित हुई हैं। तीसरे पर्वत का नाम नारद है। यह ऊँचा पर्वत दुर्गशैल नाम से भी प्रसिद्ध

तृतीयो नारदो नाम दुर्गशैलो महोच्छ्रयः । तत्राचले समुत्पन्नौ पूर्वं नारदपर्वतौ ॥ ८ ॥
चतुर्थस्तत्र वै शैलो दुन्दुभिर्नाम नामतः । शब्दमृत्युः पुरा तस्मिन् दुन्दुभिस्ताडितः सुरैः ॥
रज्जुदारो रज्जुमयः शाल्मलश्चासुरान्तकृत् ॥ ९ ॥
पञ्चमः सोमको नाम देवैर्यत्रामृतं पुरा । सम्भृतञ्च हृतं चैव मातुरर्थे गरुत्मता ॥ १० ॥
षष्ठस्तु सुमना नाम स एवर्षभ उच्यते । हिरण्याक्षो वराहेण तस्मिन् शैले निषूदितः ॥ ११ ॥
वैभ्राजः सप्तमस्तत्र भ्राजिष्णुः स्फाटिको महान्। यस्माद्विभ्राजतेऽर्चिर्भिर्वैभ्राजस्तेन स स्मृतः॥ १२ ॥
तेषां वर्षाणि वक्ष्यामि नामतस्तु यथाक्रमम् । गोमेदं प्रथमं वर्षं नाम्ना शान्तभयं स्मृतम् ॥ १३ ॥
चन्द्रस्य शिखरं नाम नारदस्य सुखोदयम् । आनन्दं दुन्दुभेर्वर्षं सोमकस्य शिवं स्मृतम् ॥
क्षेमकं ऋषभस्यापि वैभ्राजस्य ध्रुवं तथा ॥ १४ ॥
एतेषु देवगन्धर्वाः सिद्धाश्च सहचारणैः । विहरन्ति रमन्ते च दृश्यमानास्तु तैः सह ॥ १५ ॥
तेषां नद्यश्च सप्तैव प्रतिवर्षं समुद्रगाः । नामतस्ताः प्रवक्ष्यामि सप्तगङ्गा महानदी ॥ १६ ॥
अभिगच्छन्ति ता नद्यस्ताभ्यश्चान्याः सहस्रशः। बहूदकाश्चौघवत्यो यतो वर्षति वासवः ॥ १७ ॥
ताः पिबन्ति सदा हृष्टा नदीर्जनपदास्तु ते । शुभाः शान्तवहाश्चैव प्रमोदा ये च ते शिवाः ॥ १८ ॥
आनन्दाश्च ध्रुवाश्चैव क्षेमकाश्च शिवैः सह । वर्णाश्रमाचारयुक्ताः प्रजास्तेष्वथ सर्वशः ॥ १९ ॥
सर्वेष्वरोगाः सुबलाः प्रजास्त्वामयवर्जिताः । अधःसर्पिणी न तेष्वस्ति तथैवोत्सर्पिणी न च ॥ २० ॥

---

है । इसी पहाड़ पर पूर्व काल में नारद और पर्वत ऋषि उत्पन्न हुए थे । चौथे पर्वत का नाम है दुन्दुभि । इसी पर्वत पर पहले देवों ने वह नगाड़ा बजाया था, जिसकी ध्वनि सुनते ही जीव मर जाते थे । रज्जुदार और शाल्मल आदि असुर यहाँ मारे गये हैं ॥ ७-९ ॥

पाँचवाँ सोमक नामक पर्वत है, जिस पर प्राचीन काल में देवों ने अमृत रखा था और गरुड़ ने उसे अपनी माता के लिए हर लिया था । छठे पर्वत का नाम सुमना या ऋषभ है । यहाँ वराह भगवान् ने हिरण्याक्ष को मारा था । सातवें पर्वत का नाम है वैभ्राज । यह महा पर्वत दीप्तिमान् और स्फटिकमय है । अपनी प्रभा से ही भासमान होने के कारण इसका नाम वैभ्राज पड़ा ॥ १०-१२ ॥

वहाँ के देशों को भी हम यथाक्रम कहते हैं । प्रथम गोमेद पर्वत का प्रदेश शान्तमय कहा गया है । चन्द्र का शिखर, नारद का सुखोदय, दुन्दुभि का आनन्द, सोम का शिव, ऋषभ का क्षेमक और वैभ्राज का ध्रुव पुत्र कहा गया । इन स्थानों में देव, गन्धर्व, सिद्ध और चारणगण रमण करते हुए और विहरते हुए देखे जाते हैं । इन सातों देशों में समुद्रगामिनी सात नदियाँ हैं । इन महानदियों को सप्त गंगा कहते हैं ॥ १३-१६ ॥

इनमें हजारों नदियाँ निकलकर बहती रहती है । ये नदियाँ विपुल जल वाली और वेगवती हैं । इसलिए कि देवराज यहीं अधिक वृष्टि किया करते हैं ॥ १७ ॥

वहाँ के निवासी उन्हीं नदियों के जल को पीकर प्रसन्न रहते हैं । शुभ, शान्तवहा, प्रमोदा, शिवा, आनन्दा, ध्रुवा और क्षेमका यथाक्रम से उन देशों की नदियाँ हैं । यहाँ की प्रजा वर्णाश्रम धर्म से युक्त, नीरोग, बलिष्ठ और आधि-व्याधि से रहित है । उनके विचार न अत्युच्च हैं और न अति नीच ॥ १८-२० ॥

न तत्रास्ति युगावस्था चतुर्युगकृता क्वचित् । त्रेतायुगसमः कालः सर्वदा तत्र वर्त्तते ॥ २१ ॥
प्लक्षद्वीपादिषु ज्ञेयः पञ्चस्वेतेषु सर्वशः । देशस्यानुविधानेन कालस्यानुविधाः स्मृताः ॥ २२ ॥
पञ्च वर्षसहस्राणि तेषु जीवन्ति मानवाः । सुरूपाश्च सुवेषाश्च अरोगा बलिनस्तथा ॥ २३ ॥
सुखमायुर्बलं रूपमारोग्यं धर्म एव च । प्लक्षद्वीपादिषु ज्ञेयं शाकद्वीपान्तकेषु च ॥ २४ ॥
प्लक्षद्वीपः पृथुः श्रीमान् सर्वतो धनधान्यवान् । दिव्यौषधिफलोपेतः सर्वौषधिवनस्पतिः ॥ २५ ॥
आवृतः पशुभिः सर्वैर्ग्रामारण्यैः सहस्रशः । जम्बूवृक्षेण संख्यातस्तस्य मध्ये द्विजोत्तमाः ॥
प्लक्षो नाम्ना महावृक्षस्तस्य नाम्ना स उच्यते ॥ २६ ॥
स तत्र पूज्यते स्थाणुर्मध्ये जनपदस्य हि । स चापीक्षुरसोद्देशः प्लक्षद्वीपसमावृतः ॥ २७ ॥
प्लक्षद्वीपस्य चैवेह वैपुल्याद्विस्तरेण तु । इत्येष सन्निवेशो वः प्लक्षद्वीपस्य कीर्तितः ॥
आनुपूर्व्या समासेन शाल्मलं तन्निबोधत ॥ २८ ॥
ततस्तृतीयं द्वीपानां शाल्मलं द्वीपमुत्तमम् । शाल्मलेन समुद्रस्तु द्वीपेनेक्षुरसोदकः ॥
प्लक्षद्वीपस्य विस्ताराद्द्विगुणेन समावृतः ॥ २९ ॥
तत्रापि पर्वताः सप्त विज्ञेया रत्नयोनयः । रत्नाकरास्तथा नद्यस्तेषु वर्षेषु सप्तसु ॥ ३० ॥
प्रथमः सूर्यसङ्काशः कुमुदो नाम पर्वतः । सर्वधातुमयैः श‍ृङ्गैः शिलाजालसमुद्भतैः ॥ ३१ ॥
द्वितीयः पर्वतस्तस्य उन्नतो नाम विश्रुतः । हरितालमयैः श‍ृङ्गैर्दिवमावृत्य तिष्ठति ॥ ३२ ॥
तृतीयः पर्वतस्तस्य बलाहक इति श्रुतः । जात्यञ्जनमयैः श‍ृङ्गैर्दिवमावृत्य तिष्ठति ॥ ३३ ॥

---

वहाँ सत्ययुग आदि चारों युग नहीं होते हैं । प्लक्ष आदि पाँच द्वीपों में सदा त्रेता युग के समान काल व्यतीत होता है ॥ २१-२२ ॥

देशाचार और काल-माहात्म्य से वहाँ के निवासी पाँच हजार वर्ष जीवित रहते हैं । वहाँ वाले सुरूप, सुवेष, नीरोग और बली होते हैं । प्लक्ष आदि द्वीपो की ही भाँति शाक द्वीप में भी सुख, आयु, बल, रूप आदि सभी गुण-धर्म है । श्रीसम्पन्न प्लक्ष द्वीप, कीर्तिमान् और धन-धान्य से सभी प्रकार पूर्ण है ॥ २३-२४ ॥

हे ब्राह्मणों ! प्लक्ष द्वीप दिव्यौषधि और फलों से युक्त तथा सर्वौषधि वनस्पतियों से पूर्ण है । यहाँ हजारों ग्राम्य और जंगली पशु वहाँ पाये जाते हैं । जम्बू वृक्ष की ही तरह उस देश के भी मध्य में प्लक्ष नामक एक महावृक्ष है । उसी के नाम से वह प्लक्ष द्वीप कहलाता है । उस देश के पूज्य देवता हैं स्थाणु । वह प्लक्ष द्वीप ईख-रस के सागर से घिरा हुआ है । हे ब्राह्मणों ! आप लोगों से प्लक्ष द्वीप की विपुलता और देश विभाग को विस्तार के साथ कह दिया है । अब शाल्मल द्वीप का वर्णन संक्षेप में सुनिये । द्वीपों में उत्तम तीसरा शाल्मल द्वीप है । ईख-रस के सागर को यह शाल्मल द्वीप घेरे हुए है । प्लक्ष द्वीप से यह दुगुना अधिक बड़ा है ॥ २५-२९ ॥

यहाँ भी रत्नों को उत्पन्न करने वाले सात पर्वत हैं और उन सातों वर्ष पर्वतों से रत्न को उत्पन्न करने वाली सात नदियाँ निकली हैं । पहला सूर्य की तरह तेजोमय कुमुद पर्वत है । इसके अनेक धातुमय शिखरों से अनेकानेक शिलामालाएँ उत्पन्न हुई हैं । दूसरा पर्वत उन्नत नाम से विख्यात है । इसके हरिताल के आकाश छूने वाले शिखर हैं । तीसरे पर्वत का नाम बलाहक है । यह अपने अञ्जनतुल्य शिखरों से आकाश को छू रहा है ॥ ३०-३३ ॥

चतुर्थः पर्वतो द्रोणो यत्रौषध्यो महाबलाः । विशल्यकरणी चैव मृतसञ्जीवनी तथा ॥ ३४ ॥
कङ्कस्तु पञ्चमस्तत्र पर्वतः सुमहोदयः । दिव्यपुष्पफलोपेतो वृक्षवीरुत्समावृतः ॥ ३५ ॥
षष्ठस्तु पर्वतस्तत्र महिषो मेघसन्निभः । यस्मिन् सोऽग्निर्निवसति महिषो नाम वारिजः ॥ ३६ ॥
सप्तमः पर्वतस्तत्र ककुद्मन्नाम भाष्यते । तत्र रत्नान्यनेकानि स्वयं वर्षति वासवः ॥
प्रजापतिमुपादाय प्राजापत्ये विधिस्त्वयम् ॥ ३७ ॥
इत्येते पर्वताः सप्त शाल्मले मणिभूषिताः । तेषां वर्षाणि वक्ष्यामि सप्तैव तु शुभानि वै ॥
कुमुदात् प्रथमं श्वेतमुन्नतस्य तु लोहितम् ॥ ३८ ॥
बलाहकस्य जीमूतं द्रोणस्य हरितं स्मृतम् । कङ्कस्य वैद्युतं नाम महिषस्य तु मानसम् ॥ ३९ ॥
ककुदः सुप्रभं नाम सप्तैतानि तु सप्तधा । वर्षाणि पर्वतांश्चैव नदीस्तेषु निबोधत ॥ ४० ॥
पानीतोया वितृष्णा च चन्द्रा शुक्रा विमोचनी । निवृत्तिः सप्तमी तासां प्रतिवर्षं तु ताः स्मृताः ॥ ४१ ॥
तासां समीपगाश्चान्याः शतशोऽथ सहस्रशः । अशक्याः परिसंख्यातुं श्रद्धेयास्तु बुभूषता ॥ ४२ ॥
इत्येष सन्निवेशो वः शाल्मलस्यापि कीर्तितः । प्लक्षवृक्षेण संख्यातस्तस्य मध्ये महाद्रुमः ॥ ४३ ॥
शाल्मलिर्विपुलस्कन्धस्तस्य नाम्ना स उच्यते । शाल्मलिस्तु समुद्रेण सुरोदेन समन्ततः ॥
विस्ताराच्छाल्मलस्यैव समेन तु समन्ततः ॥ ४४ ॥
उत्तरेषु तु धर्मज्ञा द्वीपेषु श्रृणुत प्रजाः । यथाश्रुतं यथान्यायं ब्रुवतो मे निबोधत ॥ ४५ ॥

---

चौथे पर्वत का नाम द्रोण है । इस पर विशल्पकरणी और मृत संजीवनी आदि बलदायिनी ओषधियाँ हैं । पाँचवें पर्वत का नाम कंक है । यह दिव्य फल-पुष्पवाले वृक्षों और लताओं से घिरा हुआ है । छठा मेघ की तरह महिष नाम का पर्वत है । इस पर जल से उत्पन्न महिष नामक अग्नि निवास करते हैं ॥ ३४-३६ ॥

सातवें ककुद्मान नामक रत्नमय पर्वत पर वासव उस समय स्वयं वर्षा करते हैं जब कि प्रजापति पहले-पहल प्रजा उत्पन्न करना चाहते हैं। शाल्मल द्वीप में ये ही सात मणिभूषित पर्वत हैं । यहाँ के सातों शुभ देशों को भी अब बता रहे हैं । कुमुद का देश श्वेत, उन्नत का लोहित । बलाहक का जीमूत; द्रोण का हरित, कंक का वैद्युत, महिष का मानस और ककुद का सुप्रभ देश है । ये सातों सात भागों में विभक्त हैं । इतने ही देश और पर्वत हैं । अब नदियों का नाम सुनिये ॥ ३७-४० ॥

पानीतोया, वितृष्णा, चन्द्रा, शुक्रा, विमोचनी और निवृत्ति ये ही सात नदियाँ उन प्रत्येक देशों की हैं । हे श्रद्धेय ब्राह्मणों ! उन नदियों के समीप में बहने वाली और भी सैकड़ों नदियाँ हैं । उनकी गणना नहीं की जा सकती है ॥ ४१-४२ ॥

इस प्रकार शाल्मल द्वीप की स्थिति के विषय में आप लोगों को कह दिया । प्लक्ष वृक्ष की ही तरह यहाँ भी बीच में सेमल (शाल्मलि) का एक वृक्ष है, जिसका तना खूब मोटा है । इसी के नाम से यह देश शाल्मल द्वीप कहलाता है । यह द्वीप सुरासागर से चारों ओर घिरा हुआ है और विस्तार में भी चारों ओर से शाल्मलि के ही अनुरूप है ॥ ४३-४५ ॥

कुशद्वीपं प्रवक्ष्यामि चतुर्थं तं समासतः । सुरोदकः परिवृतः कुशद्वीपेन सर्वतः ॥ ४६ ॥
सप्तैव गिरयस्तत्र वर्ण्यमानान्निबोधत । शाल्मलस्य तु विस्ताराद्द्विगुणेन समन्ततः ॥ ४७ ॥
कुशद्वीपे तु विज्ञेयः पर्वतो विद्रुमोच्चयः । द्वीपस्य प्रथमस्तस्य द्वितीयो हेमपर्वतः ॥ ४८ ॥
तृतीयो द्युतिमान्नाम जीमूतसदृशो गिरिः । चतुर्थः पुष्पवान्नाम पञ्चमस्तु कुशेशयः ॥ ४९ ॥
षष्ठो हरिगिरिर्नाम सप्तमो मन्दरः स्मृतः । मन्दा इति ह्यपां नाम मन्दरो दारणादपाम् ॥ ५० ॥
तेषामन्तरविष्कम्भो द्विगुणः परिवारितः । उद्भिदं प्रथमं वर्षं द्वितीयं वेणुमण्डलम् ॥ ५१ ॥
तृतीयं स्वैरथाकारं चतुर्थं लवणं स्मृतम् । पञ्चमं धृतिमद्वर्षं षष्ठं वर्षं प्रभाकरम् ॥
सप्तमं कपिलं नाम सप्तैते वर्षपर्वताः ॥ ५२ ॥
एतेषु देवगन्धर्वाः प्रभास्तु जगदीश्वराः । विहरन्ति रमन्ते च दृश्यमानास्तु वर्षशः ॥ ५३ ॥
न तेषु दस्यवः सन्ति म्लेच्छजात्यस्तथैव च । गौरप्रायो जनः सर्वः क्रमाच्च म्रियते तथा ॥ ५४ ॥
तत्रापि नद्यः सप्तैव धुतपापाः शिवास्तथा । पवित्रा सन्ततिश्चैव द्युतिगर्भा मही तथा ॥ ५५ ॥
अन्यास्ताभ्यः परिज्ञाताः शतशोऽथ सहस्रशः । अभिगच्छति ताः सर्वा यतो वर्षति वासवः ॥ ५६ ॥
घृतोदेन कुशद्वीपो बाह्यतः परिवारितः । विज्ञेयः स तु विस्तारात् कुशद्वीपसमेन तु ॥ ५७ ॥
इत्येष सन्निवेशो वः कुशद्वीपस्य वर्णितः । क्रौञ्चद्वीपस्य विस्तारं वक्ष्याम्यहमतः परम् ॥ ५८ ॥
कुशद्वीपस्य विस्ताराद् द्विगुणः स तु वै स्मृतः । घृतोदकसमुद्रो वै क्रौञ्चद्वीपेन संवृतः ॥ ५९ ॥

---

हे धर्मज्ञ ब्राह्मणों ! इससे उत्तर द्वीप में प्रजागण जिस प्रकार निवास करते हैं, उसको जैसा हमने सुना है, वैसा ही कहते हैं, सुनिये । चौथे कुश द्वीप का वर्णन हम संक्षेप में कहते हैं । यह कुशद्वीप चारों ओर से सुरासागर से घिरा हुआ है ॥ ४६-४७ ॥

यहाँ भी सात पर्वत हैं, उनका वर्णन सुनिये । शाल्मल द्वीप से यह दूना बड़ा है । कुशद्वीप का पहला पर्वत विद्रुमोच्चय, दूसरा हेम पर्वत, तीसरा मेघसदृश द्युतिमान् गिरि, चौथा पुष्पवान्, पाँचवाँ कुशेशय, छठा हरिगिरि और सातवाँ मन्दराचल है । जल का एक नाम मन्दा है और जल का भेदन कर यह पर्वत निकला है, इसी से इसका नाम मन्दर है । इन पर्वतों के बीच का विस्तार दूने परिमाण का है । पहला उद्भिद, दूसरा वेणुमण्डल, तीसरा स्वैरथाकार, चौथा लवण, पाँचवाँ धृतिमान्, छठा प्रभाकर, सातवाँ कपिल नामक देश वहाँ बसे हैं ॥ ४७-५२ ॥

इन पर्वतों में या पार्वत्य प्रदेशों में ईश्वरीय शक्तिसम्पन्न देव-गन्धर्व रमण करते और विहरते हुए देखे जाते हैं । इन देशों में दस्यु या म्लेच्छ कोई भी नहीं है । वहाँ के निवासी गौर वर्ण के होते हैं और उनकी मृत्यु क्रमानुसार ही होती है ॥ ५३-५४ ॥

वहाँ भी पापों को दूर करनेवाली और शुभ सात नदियाँ हैं । जिनकी शाखा नदियाँ भी पवित्र हैं । वहाँ की मृत्तिका पवित्र और पृथ्वी तेजोमय है । इन नदियों से और भी सैकड़ों-हजारों नदियाँ निकली हैं । इन नदियों में वासव सदा बरसते रहते हैं, इसी से ये सदा बहा करती हैं ॥ ५५-५६ ॥

यह कुशद्वीप घृतसागर से चतुर्दिक् घिरा हुआ है । उसका विस्तार भी कुशद्वीप के समान है । इस प्रकार

तस्मिन् द्वीपे नगश्रेष्ठः क्रौञ्चस्थः प्रथमो गिरिः । क्रौञ्चात्परो वामनकोवामनादन्धकारकः ॥ ६० ॥
अन्धकारात्परश्चापि दिवावृन्नाम पर्वतः । दिवावृतः परश्चापि दिविन्दो गिरिरुच्यते ॥ ६१ ॥
दिविन्दात्परतश्चापि पुण्डरीको महागिरिः । पुण्डरीकात्परश्चापि प्रोच्यते दुन्दुभिस्वनः ॥ ६२ ॥
एते रत्नमयाः सप्त क्रौञ्चद्वीपस्य पर्वताः । बहुवृक्षफलोपेता नानावृक्षलतावृताः ॥ ६३ ॥
परस्परेण द्विगुणा विष्कम्भाद्वर्षपर्व्वताः । वर्षाणि तत्र वक्ष्यामि नामतस्तु निबोधत ॥ ६४ ॥
क्रौञ्चस्य कुशली देशो वामनस्य मनोनुगः । मनोनुगात्परश्चोष्णतृतीयो देश उच्यते ॥ ६५ ॥
उष्णात्परः प्रावरकः प्रावरादन्धकारकः । अन्धकारकदेशात्तु मुनिदेशः परः स्मृतः ॥ ६६ ॥
मुनिदेशात्परश्चैव प्रोच्यते दुन्दुभिस्वनः । सिद्धचारणसङ्कीर्णो गौरप्रायो जनः स्मृतः ॥ ६७ ॥
तत्रापि नद्यः सप्तैव प्रतिवर्षं स्मृताः शुभाः । गौरी कुमुद्वती चैव सन्ध्या रात्रिर्मनोजवा ॥
ख्यातिश्च पुण्डरीका च गङ्गा सप्तविधा स्मृता ॥ ६८ ॥
तासां समुद्रगाश्चान्या नद्यो यास्तु समीपगाः । अनुगच्छन्ति ताः सर्वा विपुलाः सुबहूदकाः ॥ ६९ ॥
क्रौञ्चद्वीपः समुद्रेण दधिमण्डोदकेन तु । आवृतः सर्वतः श्रीमान् क्रौञ्चद्वीपसमेनतु ॥ ७० ॥
प्लक्षद्वीपादयो ह्येते समासेन प्रकीर्त्तिताः । तेषां निसर्गो द्वीपानामानुपूर्व्येण सर्वशः ॥ ७१ ॥
न शक्यं विस्तराद्वक्तुमपि वर्षशतैरपि । निसर्गोऽयं प्रजानां तु संहारो यश्च तासु वै ॥ ७२ ॥

---

हमने कुशद्वीप की स्थिति को कह दिया । इसके बाद अब हम क्रौंच द्वीप के विस्तार को कहते हैं । कुशद्वीप से यह क्रौचद्वीप दूना बड़ा है । यह द्वीप घृतसागर को घेरे हुए है ॥ ५७-५९ ॥

इस द्वीप का पहला पर्वत क्रौंच है और यह सबसे श्रेष्ठ है । क्रौंच के बाद वामनक, वामनक के बाद अन्धकारक, अन्धकारक के बाद दिवावृत, दिवावृत के बाद दिविन्द, दिविन्द के बाद पुण्डरीक और पुण्डरीक के बाद दुन्दुभिस्वन नामक पर्वत है ॥ ६०-६२ ॥

क्रौंचद्वीप के ये सातों पर्वत रत्नमय हैं । इन पर्वतों पर अनेक फल-पुष्पवाले वृक्ष और लताएँ हैं । इन पर्वतों के मध्य की भूमि क्रमशः दूनी अधिक है । यहाँ के देशों के नाम को भी कहते हैं, सुनिये । क्रौंच का देश कुशल है, वामन का मनोनुग, मनोनुग के बाद तीसरा देश उष्ण, उष्ण के बाद प्रावरक, प्रावरक के बाद अन्धकारक, अन्धकारक के बाद मुनिदेश और मुनिदेश के बाद दुन्दुभिस्वन नामक देश हैं । ये देश सिद्धचारणों से भरे हैं और यहाँ के निवासी गौर वर्ण के होते हैं ॥ ६३-६७ ॥

यहाँ भी सातों देशों में गौरी, कुमुद्वती, सन्ध्या, रात्रि, मनोजवा, ख्याति और पुण्डरीका ये सातों नदियाँ बहती हैं । इन नदियों के समीप में बहनेवाली और भी कितनी ही अधिक जलवाली बड़ी-बड़ी नदियाँ हैं, जो समुद्र में जाकर गिरती हैं । क्रौंचद्वीप दधिमण्डोदक समुद्र से घिरा हुआ है । यह समुद्र भी क्रौंचद्वीप के ही बराबर है । प्लक्ष आदि द्वीपों का वर्णन हमने संक्षेप से कर दिया ॥ ६८-७० ॥

इन द्वीपों की स्वाभाविक अवस्था का क्रमिक वर्णन और प्रजाजन की उत्पत्ति या संहार का विस्तार के साथ सांगोपांग वर्णन सौ वर्षों में भी नहीं किया जा सकता है । इसके अनन्तर अब हम शाकद्वीप का वर्णन करते हैं ।

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि शाकद्वीपस्य यो विधिः। शाकद्वीपस्य कृत्स्नस्य यथावदिह निश्चयात् ॥
शृणुध्वं वै यथातत्त्वं ब्रुवतो मे यथार्थवत् ॥ ७३ ॥
क्रौञ्चद्वीपस्य विस्ताराद्द्विगुणस्तस्य विस्तरः । परिवार्य समुद्रं स दधिमण्डोदकं स्थितः ॥ ७४ ॥
तत्र पुण्या जनपदाश्चिराच्च म्रियते जनः । कुत एव तु दुर्भिक्षज्जराव्याधिभयं कुतः ॥ ७५ ॥
तत्रापि पर्वताः शुभ्राः सप्तैव मणिभूषिताः । रत्नाकरास्तथा नद्यस्तासां नामानि मे शृणु ॥ ७६ ॥
देवर्षिगन्धर्वयुतः प्रथमो मेरुरुच्यते । प्रागायतः स सौवर्ण उदयो नाम पर्वतः ॥ ७७ ॥
तत्र मेघास्तु वृष्ट्यर्थं प्रभवन्ति च यान्ति च । तस्यापरेण सुमहान् जलधारो महागिरिः ॥ ७८ ॥
तस्मान्नित्यमुपादत्ते वासवः परमं जलम् । ततो वर्षं प्रभवति वर्षाकाले प्रजास्विह ॥ ७९ ॥
तस्यापरे रैवतको यत्र नित्यं प्रतिष्ठिता । रेवती दिवि नक्षत्रं पितामहकृतो गिरिः ॥ ८० ॥
तस्यापरेण सुमहान् श्यामो नाम महागिरिः। तस्माच्छ्यामत्वमापन्नाः प्रजाः पूर्वमिमाः किल॥ ८१ ॥
तस्यापरेण रजतो महानस्तो गिरिः स्मृतः । तस्यापरेणाम्बिकेयो दुर्गः शैलो हिमाचितः ॥ ८२ ॥
आम्बिकेयात्परो रम्यः सर्वौषधिसमन्वितः । स चैव केशरीत्युक्तो यतो वायुः प्रवायति ॥ ८३ ॥
शृणुध्वं नामतस्तानि यथावदनुपूर्वशः । उदयस्योदयं वर्षं जलदं नाम विश्रुतम् ॥ ८४ ॥
द्वितीयं जलधारस्य सुकुमारमिति स्मृतम् । रैवतस्य तु कौमारं श्यामस्य तु मणीचकम् ॥ ८५ ॥

---

सम्पूर्ण शाकद्वीप के विषय में जो यथार्थ रूप से कहते हैं आप सब सुनें । क्रौंचद्वीप से शाकद्वीप दूना बड़ा है । दधिमण्डोदक समुद्र को यह घेरे हुए है । वहाँ के निवासी चिरायु होते हैं । वहाँ न दुर्भिक्ष होता है और न रोग-शोक का भय होता है । मणियों से भूषित शुभ वर्ण के सात पर्वत हैं और मणियों को उत्पन्न करनेवाली नदियाँ हैं । इनके नामों को हमसे सुनिये ॥ ७१-७६ ॥

देवर्षियों और गन्धर्वों से युक्त प्रथम मेरु नामक पर्वत है । दूसरा सुवर्णमय उदय नामक पर्वत है । यह पूरब की ओर लम्बा है । यहाँ ही मेघ उत्पन्न होते हैं और वृष्टि करने के लिए दूसरे स्थानों को जाते हैं । उसके पश्चात् विशालकाय जलधार नामक महागिरि है ॥ ७७-७८ ॥

इसी पर्वत से वासव अत्युत्तम जल को नित्य ग्रहण करते हैं और वर्षाकाल में प्रजाजन के बीच उसे बरसाते हैं । जलधार के बाद रैवतक नामक पर्वत है । इस पर्वत पर रेवती नक्षत्र सदा वर्तमान रहता है । यह स्वर्ग के समान है और पितामह ब्रह्मा के द्वारा बनाया गया है । रैवतक के बाद अति विशाल श्याम नामक महागिरि है । यहाँ प्रजाओं ने सबसे पहले श्यामता को मापा है ॥ ७९-८१ ॥

इस गिरि के बाद बृहदाकार अस्तगिरि है । यह चाँदी का पर्वत है । हिममय और दुर्गम आम्बिकेय पर्वत अस्तगिरि के बाद स्थित है । आम्बिकेय पर्वत के बाद सम्पूर्ण ओषधियों से युक्त रम्य पर्वत है । इस पर्वत को लोग केशरी भी कहते हैं । वायु यहाँ से बहा करती है ॥ ८२-८३ ॥

अब यहाँ के प्रदेशों का भी अक्षरशः वर्णन और नाम कहता हूँ, सुनिये । उदय का जलद वर्ष, जलधार का सुकुमार वर्ष, रैवतक का कौमार वर्ष, श्याम का मणीचक्र वर्ष, अस्त का शुभ कुसुमोत्तर और आम्बिकेय का

अस्तस्यापि शुभं वर्षं विज्ञेयं कुसुमोत्तरम् । आम्बिकेयस्य मोदाकं केसरेषु महाद्रुमम् ॥ ८६ ॥
द्वीपस्य परिमाणञ्च ह्रस्वदीर्घत्वमेव च । शाकद्वीपेन विख्यातस्तस्य मध्ये वनस्पतिः ॥
शाको नाम महावृक्षस्तस्य पूजां प्रयुञ्जते ॥ ८७ ॥
एतेन देवगन्धर्वाः सिद्धाश्च सह चारणैः । विहरन्ति रमन्ते च दृश्यमानाश्च तैः सह ॥ ८८ ॥
तत्र पुण्या जनपदाश्चातुर्वर्णसमन्विताः । तेषु नद्यश्च सप्तैव प्रतिवर्षं समुद्रगाः ॥
विद्धि नाम्नश्च ताः सर्वा गङ्गास्ताः सप्तधा स्मृताः ॥ ८९ ॥
प्रथमा सुकुमारीति गङ्गा शिवजला तथा । अनुतप्ता च नाम्नैव नदी सम्परिकीर्त्तिता ॥ ९० ॥
कुमारी नामतः सिद्धा द्वितीया सा पुनः सती । नन्दा च पार्वती चैव तृतीया परिकीर्त्तिता ॥ ९१ ॥
शिवेतिका चतुर्थी स्यात् त्रिदिवा च पुनः स्मृता । इक्षुश्च पञ्चमी ज्ञेया तथैव च पुनःक्रतुः ॥ ९२ ॥
धेनुका च मृता चैव षष्ठी संपरिकीर्त्तिता । एताः सप्त महागङ्गाः प्रतिवर्षं शिवोदकाः ॥
भावयन्ति जनं सर्वं शाकद्वीपनिवासिनम् ॥ ९३ ॥
अनुगच्छन्ति तास्त्वन्या नदीर्नद्यः । सहस्रशः बहूदकपरिस्रावा यतो वर्षति वासवः ॥ ९४ ॥
तासां तु नामधेयानि परिमाणं तथैव च । न शक्यं परिसंख्यातुं पुण्यास्ताः सरिदुत्तमाः ॥
ताः पिबन्ति सदा हृष्टा नदीर्जनपदास्तु ते ॥ ९५ ॥
शंशपायन विस्तीर्णो द्वीपोऽसौ चक्रसंस्थितः । नदीजलैः प्रतिच्छन्नः पर्वतश्चाभ्रसन्निभैः ॥ ९६ ॥
सर्वधातुविचित्रैश्च मणिविद्रुमभूषितैः । पुरैश्च विविधाकारैः स्फीतैर्जनपदैरपि ॥ ९७ ॥

---

मोदाक वर्ष और केसर का महाद्रुम वर्ष या देश है । इस द्वीप के बड़े-छोटे का परिमाण भी शाकद्वीप के ही समान है । इसके बीच एक विख्यात वनस्पति है, जिसका नाम शाक है । वहाँ वाले इस वृक्ष को आदर की दृष्टि से देखते हैं ॥ ८४-८७ ॥

देवता, गन्धर्व, सिद्ध, चारण आदि इन स्थानों में विहार और रमण किया करते हैं । वहाँ के पवित्र देशों में चारों वर्णों के लोग बसे हुए हैं । वहाँ के सातों देशों में सात नदियाँ हैं, जो समुद्र की ओर बहा करती हैं । वे नदियाँ सप्त गंगा कहलाती हैं । उनके नारों को सुनिये ॥ ८८-८९ ॥

शिवजला, सुकुमारी गंगा है । यह नदी अनुतप्ता नाम से भी विख्यात है । इसी प्रकार दूसरी कुमारी या सिद्धा, तीसरी नन्दा या पार्वती, चौथी शिवेनिका या त्रिदिवा, पाँचवीं इक्षु या क्रतु, छठी धेनुका या मृता ये सप्त गंगा नाम की नदियाँ वहाँ प्रति देश में कल्याणकारक जल को धारण कर बहा करती हैं और शाकद्वीपियों को पवित्र किया करती हैं ॥ ९०-९३ ॥

विपुल जल को धारण करनेवाली हजारों नदियाँ इनमें सम्मिलित हुई हैं; क्योंकि मेघ यहाँ सदा वृष्टि किया करते हैं । इन नदियों के नामों और परिमाणों का वर्णन नहीं किया जा सकता है; किन्तु वे सभी नदियाँ श्रेष्ठ और पवित्र हैं । इन नदियों के जल को पीकर वहाँवाले सदा प्रसन्न रहा करते हैं ॥ ९४-९५ ॥

हे शांशपायन ! नदियों के जल से आवृत और मेघतुल्य पर्वतों से घिरा हुआ यह विस्तीर्ण द्वीप चक्र की

वृक्षैः पुष्पफलोपेतैः समन्ताद्धनधान्यवान् । क्षीरोदेन समुद्रेण सर्वतः परिवारितः ॥
शाकद्वीपस्तु विस्तारात् समेन तु समन्ततः ॥ ९८ ॥
तस्मिन् जनपदाः पुण्याः पर्वतान्तरिते शुभाः । वर्णाश्रमसमाकीर्णा देशास्ते सप्त वै स्मृताः॥ ९९ ॥
न सङ्करश्च तेष्वस्ति वर्णाश्रमकृतः क्वचित् । धर्मस्य चाव्यभीचारादेकान्तसुखिताः प्रजाः ॥ १०० ॥
न तेषु लोभो माया वा ईर्ष्या सूयाऽ धृतिः कुतः ।विपर्ययो न तेष्वस्ति एतत् स्वाभाविकं स्मृतम् ॥ १०१ ॥
करोत्पत्तिर्न तेष्वस्ति न दण्डो न च दण्डकाः । स्वधर्मेणैव धर्मज्ञास्ते रक्षन्ति परस्परम् ॥ १०२ ॥
एतावदेव शक्यं वै तस्मिन् द्वीपे निवासिनाम् । पुष्करं सप्तमं द्वीपं प्रवक्ष्यामि निबोधत ॥ १०३ ॥
पुष्करेण तु द्वीपेन वृतः क्षीरोदको बहिः । शाकद्वीपस्य विस्ताराद्द्विगुणेन समन्ततः ॥ १०४ ॥
पुष्करे पर्वतः श्रीमान् एक एव महाशिलः । चित्रैर्मणिमयैः शीलैः शिखरैस्तु समुच्छ्रितैः ॥ १०५ ॥
द्वीपस्य तस्य पूर्वार्द्धे चित्रसानुः स्थितो महान् । परिमण्डलसहस्राणि विस्तीर्णः पञ्चविंशतिः॥ १०६ ॥
ऊर्द्ध्वञ्चैव चतुस्त्रिंशत्सहस्राणि समाचितः । द्वीपार्द्धस्य परिस्तोमः पर्वतो मानसोत्तमः ॥ १०७ ॥
स्थितो बेलासमीपे तु नवचन्द्र इवोदितः । योजनानां सहस्राणि ऊर्ध्वं पञ्चाशदुच्छ्रितः ॥ १०८ ॥
तावदेव स विस्तीर्णः सर्वतः परिमण्डलः । स एवं द्वीपपश्चार्द्धे मानसः पृथिवीधरः ॥ १०९ ॥
एक एव महासानुः सन्निवेशाद्द्विधा कृतः । स्वादूदकेनोदधिना सर्वतः परिवारितः ॥ ११० ॥

---

तरह स्थित है । विविध धातुओं से, विचित्र मणि-विद्रुमों से मण्डित, विविध भाँति के समृद्ध पुरों और देशों से तथा फल-फूलवाले वृक्षों से धनधान्यवान् शाकद्वीप चारों ओर से क्षीरसागर से घिरा हुआ है । इस सागर का विस्तार शाकद्वीप के ही समान है ॥ ९६-९८ ॥

पर्वतों के अन्तराल में बसे हुए वहाँ के पवित्र देशों की संख्या सात है । वहाँ व्यभिचार का नाम तक नहीं है; अत: धर्म का पालन करने के कारण वहाँ की प्रजा अत्यन्त सुखी है । वहाँ के लोगों को न लोभ है, न माया, न ईर्ष्या, न डाह, न अधीरता है और न कर्त्तव्यसङ्करता । ऐसा ही उन लोगों का स्वभाव है । वहाँ वाले कर (मालगुजारी) नहीं देते । उन लोगों को न कोई दंड है और न कोई दंड देनेवाली ही है । वे सब धर्म को जानते हैं अत: धार्मिक आचार-विचार के ही द्वारा वे एक-दूसरे की रक्षा करते हैं ॥ ९९-१०२ ॥

शाकद्वीपवासियों का वर्णन यहाँ तक मैंने अपनी ज्ञानशक्ति के अनुसार किया । सातवाँ पुष्कर द्वीप है । इसके सम्बन्ध में भी कहते हैं, सुनिये । पुष्कर द्वीप से क्षीरसागर चारों ओर घिरा हुआ है । यह शाकद्वीप से दुगुना बड़ा है । इस द्वीप में शोभासम्पन्न एक महाशिल नाम का पर्वत है, जिसके समुन्नत शैलशिखर मणियों द्वारा चित्रित हैं । इस द्वीप के पूर्वार्द्ध भाग में इसका एक विचित्र सानुदेश (चोटी) स्थित है, जिसका घेरा या विस्तार पचीस हजार योजन का है और ऊँचाई चौंतीस हजार योजन की । द्वीपार्द्ध के परिमाण के बराबर एक उत्तम मानस पर्वत है ॥ १०३-१०७ ॥

जो समुद्र तट पर उगे हुए नवीन चन्द्रमा की भाँति वर्तमान है । यह पचास हजार योजन ऊँचा है और इसका घेरा या विस्तार भी उतना ही है । इस द्वीप के पश्चात् अर्द्ध भाग में पृथ्वी को धारण करने वाला मानस पर्वत है । यह एक ही विशालकाय शिखर है, जो देश भेद से दो भागों में विभक्त है । मीठे जल वाले समुद्र से

पुष्करद्वीपविस्ताराद्विस्तीर्णोऽसौ समन्ततः । तस्मिन् द्वीपे स्मृतौ द्वौ तु पुण्यौ जनपदौ शुभौ ॥
अभितो मानसस्याथ पर्वतस्यानुमण्डलौ ॥ १११ ॥
महावीतं तु यद्वर्षं बाह्यतो मानसस्य तत् । तस्यैवाभ्यन्तरे यत्तु धातकीखण्डमुच्यते ॥ ११२ ॥
दश वर्षसहस्राणि तत्र जीवन्ति मानवाः । आरोग्यसुखभूयिष्ठा मानसीं सिद्धिमास्थिताः ॥ ११३ ॥
सममायुश्च रूपञ्च तस्मिन् वर्षद्वये स्थितम् । अधमोत्तमौ न तेष्वास्तां तुल्यास्तेरूपशीलतः ॥ ११४ ॥
न तत्र वञ्चको नेर्ष्या न स्तेना न भयं तथा । निग्रहो न च दण्डोऽस्ति न लोभो न परिग्रहः ॥ ११५ ॥
सत्यानृतं न तत्रास्ति धर्माधर्मौ तथैव च । वर्णाश्रमाणां वार्त्ता वा पाशुपाल्यं वणिक्क्रिया ॥ ११६ ॥
त्रयी विद्या दण्डनीतिः शुश्रूषा शल्यमेव च । वर्षद्वये सर्वमेतत् पुष्करस्य न विद्यते ॥ ११७ ॥
न तत्र नद्यो वर्षं च शीतोष्णं वा न विद्यते । उद्भिज्जान्युदकान्यत्र गिरिप्रस्रवणानि च ॥ ११८ ॥
उत्तराणां कुरूणाञ्च तुल्यकालो जनः सदा । सर्वत्र सुसुखस्तत्र जराक्लमविवर्जितः ॥ ११९ ॥
इत्येष धातकीखण्डो महावीते तथैव च । आनुपूर्व्याद्विधिः कृत्स्नः पुष्करस्य प्रकीर्तितः ॥ १२० ॥
स्वादूदकेनोदधिना पुष्करः परिवारितः । विस्तरान्मण्डलाच्चैव पुष्करस्य तथैव च ॥ १२१ ॥
एवं द्वीपाः समुद्रैस्तु सप्त सप्तभिरावृता । द्वीपस्यानन्तरो यस्तु समुद्रस्तु समन्ततः ॥ १२२ ॥
एवं द्वीपसमुद्राणां वृद्धिर्ज्ञेया परस्परात् । अपाञ्चैव समुद्रेकात् समुद्रा इति संज्ञिताः ॥ १२३ ॥

---

यह घिरा हुआ है । पुष्करद्वीप के विस्तार के अनुरूप ही उसका भी विस्तार है । इस द्वीप में पवित्र और शुभकारक दो देश हैं । ये दोनों देश मानस पर्वत के निम्नभाग में मण्डलाकार अवस्थित है । मानस के बाहर जो देश है वह महावीत कहलाता है और जो देश भीतर है, वह धातकी खण्ड के नाम से प्रसिद्ध है ॥ १०८-११२ ॥

वहाँ लोग दस हजार वर्ष तक जीते हैं । वहाँ के लोगों को मानसी सिद्धि प्राप्त है । वे सभी नीरोग तथा सुखी हैं ! उन दोनों देशों के लोग आयु तथा रूप में एक समान ही हैं ॥ ११३-११४ ॥

पुष्करद्वीप के दोनों देशों में ऊँच-नीच का कोई भेद नहीं है । रूप एवं स्वभाव में सभी बराबर हैं । वहाँ न वञ्चकता है, न वञ्चना है, न डाह, न चोरी, न भय, न बल प्रयोग, न दण्ड, न लोभ और न दान, सच-झूठ, धर्म-अधर्म, वर्णाश्रम विषयक बात, पशुपालन, क्रय-विक्रय आदि की समस्या नही है ॥ ११५-११६ ॥

पुष्करद्वीप के दोनों देशों में त्रयी विद्या, दण्डनीति, सेवावृत्ति और दुर्वाक्य या शस्त्र प्रयोग की समस्या नहीं है । वहाँ न नदी है, न वर्षा होती है, न गर्मी-सर्दी है, न उद्भिज्ज, न जल और झरने हैं ॥ ११७-११८ ॥

वहाँ का काल सदा उत्तर कुरु की तरह रहता है । वहाँ सर्वत्र सुख है । लोगों को न थकावट आती है और न बुढ़ापा ही । पुष्करद्वीप के महावीत और धातकी खण्ड का इस प्रकार हमने क्रम से सम्पूर्ण वर्णन किया । सुस्वादु दधिसागर से यह पुष्कर द्वीप घिरा हुआ है । विस्तार और घेरे में यह पुष्करद्वीप के ही बराबर है । इस प्रकार सातों द्वीप सात समुद्रों से घिरे हुए हैं । द्वीपों को जो समुद्र घेरे हुए हैं, वे उसी के बराबर हैं । द्वीपों और समुद्रों का परस्पर वृद्धि या संस्थान इसी प्रकार का होता है । जल की वृद्धि होने के कारण सागरों का नाम समुद्र पड़ा है ॥ ११९-१२३ ॥

ऋषयो निवसन्त्यस्मिन् प्रजा यस्माच्चतुर्विधाः । तस्माद्वर्षमिति प्रोक्तं प्रजानां सुखन्तु तत् ॥ १२४ ॥
ऋष इत्येव ऋषयः वृषः शक्तिप्रबन्धने । इति प्रबन्धनात् सिद्धं वर्षत्वं तेन तेषु तत् ॥ १२५ ॥
शुक्लपक्षे चन्द्रवृद्धौ समुद्रः पूर्यते तदा । प्रक्षीयमाणे बहुले क्षीयतेऽस्तमिते खगे ॥ १२६ ॥
आपूर्यमाण उदधिः स्वत एवाभिपूर्यते । ततोऽपक्षीयमाणेऽपि स्वात्मनैवापकृष्यते ॥ १२७ ॥
उखास्थमग्निसंयोगात् जलमुद्रिच्यते यथा । तथा महोदधिगतं तोयमुद्रिच्यते ततः ॥ १२८ ॥
अन्यूना ह्यतिरिक्ताश्च वर्धन्त्यापो ह्रसन्ति च । उदयास्तमितेश्चेन्दोः पक्षयोः शुक्लकृष्णयोः ॥
क्षयवृद्धिरेवमुदधेः सोमवृद्धिक्षयात्पुनः ॥ १२९ ॥
दशोत्तराणि पञ्चैव अङ्गुलीनां शतानि तु । अपां वृद्धिः क्षयो दृष्टः समुद्राणां तु पर्वसु ॥ १३० ॥
द्विरापत्वात् स्मृता द्वीपाः सर्वतश्चोदकावृताः । उदकस्याधानं यस्माच्च तस्मादुदधिरुच्यते ॥ १३१ ॥
अपर्वाणस्तु गिरयः पर्वभिः पर्वताः स्मृताः । प्लक्षद्वीपे तु गोमेदः पर्वतस्तेन चोच्यते ॥ १३२ ॥
शाल्मलिः शाल्मलद्वीपे पूज्यते च महाद्रुमाः । कुशद्वीपे कुशस्तम्बस्तस्य नाम्ना स उच्यते ॥ १३३ ॥
क्रौञ्चद्वीपे गिरिः क्रौञ्चो मध्ये जनपदस्य ह । शाकद्वीपे द्रुमः शाकस्तस्य नाम्ना स उच्यते ॥ १३४ ॥
न्यग्रोधः पुष्करद्वीपे तत्र तैः स नमस्कृतः । महादेवः पुष्करे तु ब्रह्मा त्रिभुवनेश्वरः ॥ १३५ ॥

---

चातुर्वर्ण प्रजा और ऋषिगण देश में निवास करते हैं इसलिए देश को वर्ष कहते हैं । यह वर्ष प्रजाजन को सुख देने वाला होता है । जिस प्रकार ऋष् धातु से ऋषि शब्द बना है, उसी प्रकार शक्ति प्रबन्धन बोधक वृष् धातु से वर्ष पद सिद्ध होता है । अतः वृष् से ही 'वर्ष' हुआ है ॥ १२४-१२५ ॥

शुक्लपक्ष में चन्द्रमा की वृद्धि के अनुसार समुद्र बढ़ता है और कृष्णपक्ष में जब चन्द्रमा क्षीण होते हैं, तब समुद्र भी घटता है । समुद्र स्वतः अपने को जल से भरता है और जब उनका जल घटता है, तब भी उसी में समाकर रह जाता है ॥ १२६-१२७ ॥

बर्तन में रखा हुआ जल आग पर चढ़ाये जाने से जैसे खौलकर बढ़ जाता है, उसी प्रकार समुद्र का जल भी बढ़ता है । शुक्ल और कृष्णपक्ष में चन्द्रमा के उदय और अस्त के हिसाब से नियमपूर्वक-न कम न अधिक जल बढ़ा करता है । सारांश यह है कि चन्द्रमा की क्षय वृद्धि के अनुसार ही समुद्र के जल की भी क्षय और वृद्धि होती है ॥ १२८-१२९ ॥

पर्वों में समुद्र का जल एक सौ पन्द्रह अंगुल तक बढ़कर घटा करता है, ऐसा देखा गया है । दोनों ओर जल बहने के कारण और सभी तरफ जल से घिरे रहने के कारण द्वीपों की 'द्वीप' संज्ञा पड़ी है । जिस कारण समुद्र में जल रहा करता है, इसीलिए उसे उदधि कहते हैं । बिना पर्व गाँठ या स्तर वाले गिरि कहलाते हैं और पर्व वाले पर्वत कहलाते हैं । इसी नियम के अनुसार प्लक्षद्वीप में जो गोमेद है, वह पर्वत है ॥ १३०-१३२ ॥

शाल्मलद्वीप में शाल्मलि नामक महावृक्ष पूज्य है । कुशद्वीप में कुश नामक तृण है, अतः उसी के नाम से वह द्वीप कुशद्वीप कहलाता है । क्रौंचद्वीप के मध्यदेश में क्रौंच नामक पहाड़ है । शाकद्वीप में शाकवृक्ष है, अतः वह शाकद्वीप कहलाता है । पुष्करद्वीप में एक वटवृक्ष है, जिसकी वन्दना सब किया करते हैं । यहाँ त्रिभुवनेश्वर

तस्मिन्निवसति ब्रह्मा साध्यैः सार्द्धं प्रजापतिः । उपासते तत्र देवास्त्रयस्त्रिशन्महर्षिभिः ॥
स तत्र पूज्यते चैव देवैर्देवोत्तमोत्तमः ॥ १३६ ॥
जम्बूद्वीपात्प्रवर्त्तन्ते रत्नानि विविधानि च । द्वीपेषु तेषु सर्वेषु प्रजानां हि क्रमास्त्विह ॥ १३७ ॥
सर्वशो ब्रह्मचर्येण सत्येन च दमेन च । आरोग्यायुःप्रमाणाद्धि द्विगुणञ्च समन्ततः ॥ १३८ ॥
एतस्मिन् पुष्करद्वीपे यदुक्तं वर्षकद्वयम् । गोपायति प्रजास्तत्र स्वयं सज्जनमण्डिताः ॥ १३९ ॥
ईश्वरो दण्डमुद्यम्य ब्रह्मा त्रिभुवनेश्वरः । सविष्णुः सशिवो देवः स पिता सपितामहः ॥ १४० ॥
भोजनञ्चाप्रयत्नेन तत्र स्वयमुपस्थितम् । षड्रसं सुमहावीर्यं भुञ्जते च प्रजाः सदा ॥ १४१ ॥
परेण पुष्करस्याथ आवृत्या यः स्थितो महान् । स्वादूदकः समुद्रस्तु समन्तात्परिवेष्टितः ॥ १४२ ॥
परेण तस्य महती दृश्यते लोकसंस्थितिः । काञ्चनी द्विगुणा भूमिः सर्वा चैकशिलोपमा ॥ १४३ ॥
तस्मात्परेण शैलस्तु मर्यादान्ते तु मण्डलम् । प्रकाशश्चाप्रकाशश्च लोकालोकः स उच्यते ॥ १४४ ॥
आलोकस्तस्य चार्वाक्तु निरालोकस्ततः परम् । योजनानां सहस्राणि दश तस्योच्छ्रयः स्मृतः॥ १४५ ॥
तावांश्च विस्तरस्तस्य पृथिव्यां कामगश्च सः। आलोके लोकशब्दस्तु निरालोके सलोकता॥
लोकार्थं सम्मतो लोको निरालोकस्तु बाह्यतः ॥ १४६ ॥
लोकविस्तारमात्रन्तु आलोकः सर्वतो बहिः । परिच्छिन्नः समन्ताच्च उदकेनावृतश्च सः ॥
निरालोकात्परश्चापि अण्डमावृत्य तिष्ठति ॥ १४७ ॥

---

महादेव और ब्रह्मा पूजित होते हैं। वहाँ साध्यों के साथ प्रजापति ब्रह्मा निवास करते हैं और तैंतीस महर्षियों के साथ देवगण उपासना किया करते हैं। वहाँ देवों के द्वारा देवाधिदेव ब्रह्मा पूजित होते हैं ॥ १३३-१३६ ॥

जम्बूद्वीप में विविध भाँति के रत्न उत्पन्न होते हैं। उन समस्त द्वीपों में प्रजागण क्रमशः सर्वज्ञता धारण करके ब्रह्मचर्य, सत्य और दम के द्वारा आरोग्य तथा द्विगुण आयु प्राप्त करते हैं। इस पुष्करद्वीप में हमने जिन दो देशों को बताया है, उनकी रक्षा वहाँ के साधु स्वभाव वाले प्रजागण स्वयं करते हैं ॥ १३७-१३९ ॥

विष्णु, शिव, सूर्य और पितरों के साथ स्वयं ब्रह्मा दण्डविधान से वहाँ का शासन करते हैं। वहाँ वाले बिना प्रयत्न के ही षड् रस और बलशाली भोजन प्राप्त करते हैं। यह पुष्करद्वीप स्वादु जल वाले समुद्र से घिरा हुआ है। इसके आगे एक बड़ी भारी कांचनपुरी है, जहाँ की भूमि एक शिला की तरह सम और घनी बसी हुई है। इसके आगे सीमान्त में एक पर्वत है, फिर मण्डल है। उसके बाद लोकालोक है, जिसकी एक दिशा में प्रकाश और दूसरी दिशा में अन्धकार है ॥ १४०-१४४ ॥

आलोक पूरब की दिशा में और अन्धकार पश्चिम दिशा में है। यह दस हजार योजन ऊँचा है। इसका विस्तार भी उतना ही है। पृथ्वी के बीच यह पर्वत इच्छाधीन गति वाला है। इसकी जिस दिशा में आलोक है उसी को लक्ष्य कर लोक शब्द बना है। अन्धकार वाले भाग की ओर भी लोक हैं। आलोक के ही कारण लोक हुआ है। अन्धकार बाहर है। बाहर में भी जहाँ तक आलोक है, वहाँ तक लोकों का विस्तार है। इसके बाद जल के द्वारा सब ढँका हुआ है। निरालोक के बाद जो भाग है, वह अण्ड लोक मण्डल को ढके हुए है ॥ १४५-१४७ ॥

तस्य वै सर्वतः शृङ्गं मध्यमन्तद्धिरण्मयम् । दक्षिणं राजतं चैव शृङ्गं तु स्फटिकप्रभम् ॥ १९१ ॥
सर्वरत्नमयं चैकं शृङ्गमुत्तरमुत्तमम् । एवं कूटैस्त्रिभिः शैलैः शृङ्गवानिति विश्रुतः ॥ १९२ ॥
यत्तद्विषुवतं शृङ्गं तदर्कः प्रतिपद्यते । शरद्वसन्तयोर्मध्ये मध्यमां गतिमास्थितः ॥
अहस्तुल्यामथो रात्रिं करोति तिमिरापहः ॥ १९३ ॥
हरिताश्च हया दिव्यास्ते नियुक्ता महारथे । अनुलिप्ता इवाभान्ति पद्मरक्तैर्गभस्तिभिः ॥ १९४ ॥
मेषान्ते च तुलान्ते च भास्करोदयतः स्मृताः । मुहूर्त्ता दश पञ्चैव अहोरात्रिश्च तावती ॥ १९५ ॥
कृत्तिकानां यदा सूर्यः प्रथमांशगतो भवेत् । विशाखानां तथा ज्ञेयश्चतुर्थांशे निशाकरः ॥ १९६ ॥
विशाखायां यदा सूर्यश्चरतेंऽशं तृतीयकम्। तदा चन्द्रं विजानीयात् कृत्तिकाशिरसि स्थितम्॥ १९७ ॥
विषुवन्तं तदा विद्यादेवमाहुर्महर्षयः । सूर्येण विषुवं विद्यात् कालं सोमेन लक्षयेत् ॥ १९८ ॥
समा रात्रिरहश्चैव यदा तद् विषुवद् भवेत् । तदा दानानि देयानि पितृभ्यो विषुवत्यपि ॥
ब्राह्मणेभ्यो विशेषेण मुखमेतत्तु दैवतम् ॥ १९९ ॥
ऊनरात्राधिमासौ च कलाकाष्ठामुहूर्त्तकाः । पौर्णमासी तथा ज्ञेया अमावास्या तथैव च ।
सिनीवाली कुहूश्चैव राका चानुमतिस्तथा ॥ २०० ॥

तपस्तपस्यौ मधुमाधवौ च शुक्रः शुचिश्चायनमुत्तरं स्यात् ॥
नभो नभस्योऽथ इषुः सहोर्जः सहःसहस्याविति दक्षिणं स्यात् ॥ २०१ ॥

संवत्सरास्ततो ज्ञेयाः पञ्चाब्दा ब्रह्मणः सुताः। तस्मात्तु ऋतवो ज्ञेया ऋतवो ह्यन्तराःस्मृताः ॥ २०२ ॥

---

नाम विख्यात है । इसका विस्तार तथा विष्कम्भ आदि पहले ही बताया जा चुका है ॥ १८८-१९० ॥

इसका पूर्व शृङ्ग सोने का है और दक्षिण ओर चाँदी का शिखर है, जो स्फटिक की तरह है, उत्तर दिशा में एक अत्युत्तम शृङ्ग है जो सभी रत्नों से परिपूर्ण है । इन्हीं तीनों शिखरों से वह पर्वत शृङ्गवान् कहलाता है । शरद् और वसन्त काल में मध्यम गति अवलम्बन करके भगवान् भास्कर उस पर्वत के उस शिखर का अवलम्बन करते हैं, जो विषुवत् रेखा के सन्निकट है । उन दिनों सूर्य दिन-रात्रि को बराबर बना देते हैं ॥ १९१-१९३ ॥

सूर्य के महारथ में हरित वर्ण के अर्थात् हरे रङ्ग के दिव्य घोड़े जुते हुए हैं, जिनके शरीर की कान्ति पद्मराग मणि के समान है । मेष और तुला राशि पर सूर्य के जाने पर रात तथा दिन पन्द्रह-पन्द्रह मुहूर्तों के ही होते हैं । सूर्य में जिस समय कृत्तिका नक्षत्र के प्रथम चरण में पहुँचते हैं, उस समय चन्द्रमा विशाखा के चतुर्थ चरण में वर्तमान रहते हैं । जब सूर्य विशाखा के तीसरे अंश या चरण में जाते हैं, तब तक चन्द्रमा कृत्तिका के सिर पर पहुँच जाते हैं । महर्षि इसी को विषुव काल कहते हैं । चन्द्र-सूर्य की गति से ही इस विषुव काल का ज्ञान होता है । जब दिन और रात का मान बराबर हो जाता है, तब विषुव होता है । इस समय पितरों के निमित्त दान देना चाहिए । यह दान विशेषकर ब्राह्मणों को देना चाहिए, क्योंकि ब्राह्मण ही देवों के मुख कहे जाते हैं ॥ १९४-१९९ ॥

कला, काष्ठा और मुहूर्तादि के भेद से ऊनरात्र और अधिक मास होते हैं । अनुमति और राका नामक दो प्रकार की पूर्णिमा तथा सिनीवाली और कुहू नामक दो प्रकार की अमावस्या होती है ॥ २०० ॥

माघ, फाल्गुन, चैत, वैशाख, ज्येष्ठ और आषाढ़ उत्तरायण है, एवं श्रावण, भाद्रपद, आश्विन, कार्तिक,

तस्मादनुमुखा ज्ञेया अमावास्यास्य पर्वणः । तस्मात्तु विषुवं ज्ञेयं पितृदैवहितं सदा ॥ २०३ ॥
एवं ज्ञात्वा न मुह्येत दैवे पित्र्ये च मानवः । तस्मात् स्मृतं प्रजानां वै विषुवत्सर्वगं सदा ॥ २०४ ॥
आलोकान्तः स्मृतो लोको लोकान्तो लोक उच्यते। लोकपालाः स्थितास्तत्र लोकालोकस्य मध्यतः॥ २०५
चत्वारस्ते महात्मानस्तिष्ठन्त्याभूतसम्प्लवात् । सुधामा चैव वैराजः कर्द्दमः शङ्कृपस्तथा ॥
हिरण्यलोमा पर्ज्जन्यः केतुमान् जातनिश्चयः ॥ २०६ ॥
निर्द्वन्द्वा निरभीमाना निस्तन्त्रा निष्परिग्रहाः । लोकपालाः स्थिता ह्येते लोकालोके चतुर्दिशम्॥ २०७ ॥
उत्तरं यदगस्त्यस्य अजवीथ्याश्च दक्षिणम् । पितृयाणः स वै पन्था वैश्वानरपथाद्बहिः ॥ २०८ ॥
तत्रासते प्रजावन्तो मुनयो ह्यग्निहोत्रिणः । लोकस्य सन्तानकराः पितृयाणे पथि स्थिताः ॥ २०९ ॥
भूतारम्भकृतं कर्म आशिषा ऋत्विगुच्यते । प्रारभन्ते लोककामास्तेषां पन्थाः स दक्षिणः ॥ २१० ॥
चलितं ते पुनर्द्धर्मं स्थापयन्ति युगे युगे । सन्तत्या तपसा चैव मर्यादाभिः श्रुतेन च ॥ २११ ॥
जायमानास्तु पूर्वे वै पश्चिमानां गृहेषु च । पश्चिमाश्चैव जायन्ते पूर्वेषां निधनेष्वपि ॥
एवमावर्त्तमानास्ते तिष्ठन्त्याभूतसम्प्लवात् ॥ २१२ ॥
अष्टाशीतिसहस्राणि मुनीनां गृहमेधिनाम् । सवितुर्दक्षिणं मार्गं श्रिता ह्याचन्द्रतारकम् ॥
क्रियावतां प्रसङ्ख्येया ये श्मशानानि भेजिरे ॥ २१३ ॥

---

मार्गशीर्ष एवं पौष दक्षिणायन हैं । इन्ही बारह महीनों का एक संवत्सर होता है । पञ्चाब्द या पञ्च संवत्सर ब्रह्मतनय कहलाता है । ऋतुएँ इन्हीं से उत्पन्न हुई हैं और इन्हीं का अंश कहलाती हैं ॥ २०१-२०२ ॥

इस कारण देव, पितरों का कार्य पर्वानुमुख अमावस्या में करना चाहिए और अमावस्या की अपेक्षा विषुव में करना श्रेष्ठ है । मानव इस विषुव रहस्य को जानकर कभी भी देव पितरों के कार्य में प्रमाद न करे, इसलिए सभी प्रजा को यह विषुव तत्त्व जान लेना चाहिए । आलोक का जहाँ तक अन्त है, वहाँ तक लोक है; लोकान्तपर्यन्त लोक कहलाता है । सारांश यह कि लोकालोक पर्वत आलोक के शेष भाग में वर्तमान है । इस लोकालोक के मध्य में लोकपालगण स्थित हैं । वैराज सुधामा, शङ्कृपा कर्दम, पर्जन्य हिरण्यलोमा और केतुमान् रजत नामक चार महात्मा लोकपाल वहाँ प्रलयकाल तक निवास करते हैं ॥ २०३-२०६ ॥

ये लोकपाल वहाँ चारों ओर निर्द्वन्द्व, निरभिमान, शासनविहीन और परिजनशून्य होकर निवास करते हैं। अगस्त्य के उत्तर और अजवीथी के दक्षिण एवं वैश्वानर मार्ग के बाहर जो मार्ग है वह पितृयान है । उस पितृयान मार्ग में लोक विस्तारक, प्रजावान्, अग्निहोत्रकर्त्ता मुनिगण निवास करते हैं । ये सब प्रजा की वृद्धि की अभिलाषा से आशीर्वाद द्वारा जीवों के प्रारब्ध कर्म को पुष्ट या आरम्भ करते हैं । इनका दक्षिण पथ है ॥ २०७-२१० ॥

सन्तान, तपस्या, मर्यादा और शास्त्र ज्ञानादि द्वारा ये प्रत्येक युग में विचलित धर्म का पुनः संस्थापन करते हैं । इनके पूर्ववर्ती वंशधरों के घर में जिस प्रकार परवर्ती वंशधरों का जन्म होता है, उसी प्रकार परवर्ती वंशधर के घर में पूर्ववर्ती वंशधर के मरण होने पर जन्म होता है । इसी प्रकार इनका परिवर्तन होता रहता है और प्रलय काल तक ये वर्तमान रहते हैं ॥ २११-२१२ ॥

अठासी हजार गृहस्थ मुनिगण सूर्य के दक्षिण भाग में चन्द्र-तारा आदि जब तक रहते हैं तब तक रहते

लोकसंव्यवहारेण भूतारम्भकृतेन च । इच्छाद्वेषप्रकृत्या च मैथुनोपगमेन च ॥ २१४ ॥
तथा कायकृतेनेह सेवनाद्विषयस्य च । एतैस्तैः कारणैः सिद्धाः श्मशानानि हि भेजिरे ॥
प्रजैषिणस्ते मुनयो द्वापरेष्विह जज्ञिरे ॥ २१५ ॥
नागवीथ्युत्तरे यच्च सप्तर्षिभ्यश्च दक्षिणम् । उत्तरः सवितुः पन्था देवयानस्तु स स्मृतः ॥ २१६ ॥
यत्र ते वासिनः सिद्धा विमला ब्रह्मचारिणः । सततं ते जुगुप्सन्ते तस्मान्मृत्युर्जितस्तु तैः ॥ २१७ ॥
अष्टाशीतिसहस्राणि तेषामप्यूर्द्ध्वरितसाम् । उदक्पन्थानमर्यम्णः श्रिता ह्याभूतसम्प्लवात् ॥ २१८ ॥
इत्येतैः कारणैः शुद्धैस्तेऽमृतत्वं हि भेजिरे । आभूतसम्प्लवस्थानममृतत्वं विभाव्यते ॥ २१९ ॥
त्रैलोक्यस्थितिकालोऽयमपुनर्मार्गगामिनः । ब्रह्महत्याश्वमेधाभ्यां पुण्यपापकृतोऽपरम् ॥
आभूतसम्प्लवान्ते तु क्षीयन्ते ह्यूर्द्ध्वरितसः ॥ २२० ॥
ऊर्द्ध्वोत्तरमृषिभ्यत्तु ध्रुवो यत्रास्ति वै स्मृतम् । एतद्विष्णुपदं दिव्यं तृतीयं व्योग्नि भास्वरम् ॥ २२१ ॥
तत्र गत्वा न शोचन्ति तद्विष्णोः परमं पदम् । धर्मध्रुवाद्यास्तिष्ठन्ति यत्र ते लोकसाधकाः ॥ २२२ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे ज्योतिष्प्रचारो नाम पञ्चाशोऽध्यायः ॥ ५० ॥

* * *

---

हैं। ये क्रियावान् रूप से जन्म ग्रहण करके श्मशान में आश्रय ग्रहण करते हैं। लोक व्यवहार, भूतों का आरम्भ, इच्छा द्वेषादि युक्त, प्रकृति, मैथुन, कर्म और कायकृत विषय-भोगजनित दोष आदि कारणों से सिद्धगण श्मशान का सेवन करते हैं। इन मुनियों ने प्रजा कामना से द्वापर युग में जन्म ग्रहण किया था ॥ २१३-२१५ ॥

नागवीथी के उत्तर, सप्तर्षी के दक्षिण व सविता के उत्तर में स्थित मार्ग को देवयान कहते हैं। वहाँ निवास करनेवाले विमल, सिद्ध ब्रह्मचारी गृहस्थ धर्म को सदा हेय समझते हैं। इसी से वे मृत्युंजय हैं ॥ २१६-२१७ ॥

इनके अनन्तर अट्ठासी हजार कवीता ऋषिगण हैं, जो सूर्य के उत्तर पथ में प्रलयकाल तक निवास करते हैं। ये लोक व्यवहार से विरत हैं, मैथुन नहीं करते, इच्छा द्वेषादि का संग्रह, भूतों का आरम्भ (सृष्टि) नहीं करते, इच्छापूर्ति से विरक्त और शब्दादि दोष का दर्शन (आप्त वाक्य में दोष) भी नहीं करते हैं। अतएव इन शुद्ध कारणों के द्वारा इन्होंने अमृतत्व लाभ किया है और प्रलयकाल तक अमृतत्व का उपभोग करते हैं ॥ २१८-२१९ ॥

यही तीनों लोकों की स्थिति का काल है। पुनर्जन्म से रहित मुक्त व्यक्ति अथवा ब्रह्महत्या करनेवाले पापी, अश्वमेध करने वाले पुण्यात्मा और ऊर्ध्वरिता मुनिगण इस महाप्रलय-काल तक रहते हैं। इसके बाद इन सबका क्षय हो जाता है। सप्तर्षि मण्डल के ऊपर ध्रुव तक विष्णु पद कहलाता है। यह आकाश में दिव्य और प्रकाशवान् तीसरा पदार्थ है। यहाँ जाने पर फिर कोई चिन्ता नहीं सताती है। यह विष्णु का परम पद है। लोक साधक ध्रुव आदि इसी विष्णु पद के सहारे टिके हुए हैं ॥ २२०-२२२ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में ज्योतिष्प्रचार नामक पचासवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ५० ॥**



* * *

# अथैकपञ्चाशोऽध्यायः

## ज्योतिष्प्रचारः

सूत उवाच

स्वायम्भुवे निसर्गे तु व्याख्यातान्युत्तराणि तु । भविष्याणि च सर्वाणि तेषां वक्ष्याम्यनुक्रमम् ॥ १ ॥
एतच्छ्रुत्वा तु मुनयः पप्रच्छुर्लोमहर्षणम् । सूर्याचन्द्रमसोश्चारं ग्रहाणां चैव सर्वशः ॥ २ ॥

ऋषयः ऊचुः

भ्रमन्ते कथमेतानि ज्योतींषि दिवि मंडलम् । तिर्यग्व्यूहेन सर्वाणि तथैवासंकरेण च ॥
कश्च भ्रामयते तानि भवन्ति यति वा स्वयम् ॥ ३ ॥
एतद्वेदितुमिच्छामस्तन्नो निगत सत्तम । भूतसंमोहनं त्वेतच्छ्रोतुमिच्छा प्रवर्तते ॥ ४ ॥

सुत उवाच

भूतसंमोहनं ह्येतब्रुवतो मे निबोधत । प्रत्यक्षमपि दृश्यं यत्तत्संमोहयते प्रजाः ॥ ५ ॥
योऽसौ चतुर्दिशं पुच्छे शैशुमारे व्यवस्थितः । उत्तानपादपुत्रोऽसौ मेढीभूतो ध्रुवो दिवि ॥ ६ ॥

---

# इक्यावनवाँ अध्याय

## ज्योतिष्प्रचार

सूत जी ने कहा—स्वायंभुव मन्वन्तर के वर्णन करते समय भूतकालिक वृत्तान्त कहा जा चुका है । अब मैं अनुक्रम से भविष्य की बातों को कहता हूँ । यह सुनकर महात्मा मुनियों ने लोमहर्षण सूतजी से प्रश्न किया कि सूर्य-चन्द्र आदि ग्रहों की गति किस प्रकार की होती है? ॥ १-२ ॥

ऋषिगणों ने कहा—इस गगनमण्डल में यह ज्योतिश्चक्र किस प्रकार घूमता है । यह टेढ़ा-मेढ़ा भ्रमण करता हुआ भी आपस में टकराता नहीं है । इसे कौन घुमाता है? अथवा क्या यह स्वयं घूमता है? हम सभी को इन प्रश्नों को जानने की इच्छा है; क्योंकि यह बातें जीवों को भ्रम में डालने वाली हैं; इसी कारण से इसे जानने की इच्छा होती है । हे सूतसत्तम ! आप हम लोगों को यह कथा सुनाइए ॥ ३-४ ॥

श्रीसूत जी ने कहा—अब मैं उस कथा को कहता हूँ जो समस्त जीवों को आश्चर्य में डालने वाली है, आप सभी लोग सुनिए । यह सम्पूर्ण ज्योतिश्चक्र सभी के सामने प्रत्यक्ष होते हुए भी इसका ज्ञान न होने के कारण भ्रम में डालने वाला है । इस सौर मण्डल के पुच्छ भाग में उत्तानपाद के पुत्र ध्रुव मेढिस्तम्भ (केन्द्र) के रूप में स्थित हैं ॥ ५-६ ॥

स हि भ्रमन्भ्रामयते चन्द्रादित्यौ ग्रहैः सह । भ्रमन्तमनुगच्छन्ति नक्षत्राणि च चक्रवत् ॥ ७ ॥
ध्रुवस्य मनसा चासौ सर्पते भगणः स्वयम् । सूर्याचन्द्रमसौ तारा नक्षत्राणि ग्रहैः सह ॥ ८ ॥
वातानीकमयैर्बन्धैर्ध्रुवे बद्धानि तानि वै । तेषां योगश्चभेदाश्च कालाचारस्तथैव च ॥ ९ ॥
अस्तोदयौ तथोत्पाता अयने दक्षिणोत्तरे । विषुवद्ग्रहवर्णाश्च ध्रुवात् सर्वं प्रवर्तते ॥ १० ॥
वर्षा घर्मो हिमं रात्रिः सन्ध्या चैव दिनं तथा । शुभाशुभं प्रजानां च ध्रुवात् सर्वं प्रवर्तते ॥ ११ ॥
ध्रुवेणाधिकृतांश्चैव सूर्योऽपावृत्य तिष्ठति । तदेश दीप्तकिरणः स कालाग्निर्दिवाकरः ॥ १२ ॥
परिवर्तक्रमाद्विप्रा भाभिरालोकयन्दिशः । सूर्यः किरणजालेन वायुयुक्तेन सर्वशः ॥
जगतो जलमादत्ते कृत्स्नस्य द्विजसत्तमाः ॥ १३ ॥
आदित्यपीतं सूर्याग्नेः सोमं संक्रमते जलम् । नाडीभिर्वायुयुक्ताभिर्लोकाधानं प्रवर्तते ॥ १४ ॥
यत्सोमात् श्रवते सूर्यं तदभ्रेष्ववतिष्ठते । मेघा वायुनिघातेन विस्रजन्ति जलं भुवि ॥ १५ ॥
एवमुत्क्षिप्यते चैव पतते च पुनर्जलम् । न नाशमुदकस्यास्ति तदेव परिवर्तते ॥ १६ ॥
संधारणार्थं भूतानां मायैषा विश्वनिर्मिता । अनया मायया व्याप्तं त्रैलोक्यं सचराचरम् ॥ १७ ॥
विश्वेशो लोककृद्देवः सहस्रांशुः प्रजापतिः । धाता कृत्स्नस्य लोकस्य प्रभुर्विष्णुर्दिवाकरः ॥ १८ ॥
सार्वलौकिकमम्भो वै यत्सोमान्नभसश्च्युतम् । सोमधारं जगत्सर्वमेतत्तथ्यं प्रकीर्तितम् ॥ १९ ॥
सूर्यादुष्णं निस्रवते सोमाच्छीतं प्रवर्तते । शीतोष्णवीर्यौ द्वावेतौ युक्तौ धारयतो जगत् ॥ २० ॥

---

स्वयं घूर्णन करते हुए ध्रुव ग्रहों के साथ-साथ सूर्य और चन्द्रमा को भी घुमाते हैं । समस्त नक्षत्र समूह घूमते हुए ध्रुव का किसी चक्र की भाँति अनुवर्तन करता है । ध्रुव की ही भाँति सूर्य, चन्द्र, तारा, नक्षत्र, ग्रह आदि मण्डल घूर्णन करते हैं । यह सम्पूर्ण नक्षत्र मण्डल वायु द्वारा ध्रुव में आबद्ध है । उनका योग, भेद, कालाचार, अस्त, उदय, उत्पात, दक्षिणोत्तर अयन, विषुव और ग्रहवर्ण इत्यादि सभी ध्रुव से ही संचालित होते हैं ॥७-१०॥

वृष्टि, धूप, हिम, रात-दिन और संध्या तथा प्राणियों के शुभाशुभ प्रकरण ध्रुव से ही होते हैं । सभी नक्षत्रादि ध्रुव के ही अधिकार में रहते हैं । सूर्य उन्हें आवृत किए रहते हैं । वही प्रदीप्त किरण ध्रुव कालाग्नि और दिवाकर भी कहे जाते हैं । हे विप्रों ! परिवर्तन क्रम से सूर्य वायु युक्त किरण द्वारा दिशाओं को प्रकाशित करके सम्पूर्ण जगत् से जल का शोषण करते हैं ॥ ११-१३ ॥

वह सूर्य द्वारा शोषित जल अग्निमय सूर्य से वायुयुक्त नाड़ी द्वारा चन्द्रमा में संक्रमित होता है । फिर लोक रक्षणार्थ वर्षा के रूप में परिवर्तित होता है । सोम से जो जल स्रावित होता है, वह बादलों में रुकता है । फिर वायु के प्रभाव से मेघ जल वर्षा करते हैं । इसी प्रकार पृथ्वी पर जल की वृष्टि और शोषण होता है । जल कभी भी नष्ट नहीं होता है; किन्तु इसी प्रकार परिवर्तित हुआ करता है । जीवों की रक्षा के लिए स्वयं विधाता विष्णु ने यह माया निर्मित की है । इसी माया से ये समस्त सचराचर जगत व तीनों लोक व्याप्त हैं ॥ १४-१७ ॥

भगवान भास्कर देव दिवाकर ही इन विश्वेश, लोककर्त्ता, सहस्रांशु, प्रजापति, सम्पूर्ण लोकों के धारण कर्त्ता, प्रभु और विष्णु स्वरूप हैं । यह जो सार्वजन कल्याणकारी जल है, वह मेघों में चन्द्रमा से ही द्रवित हुआ

**सोमाधारा नदी गङ्गा पवित्रा विमलोदका । सोमपुत्रपुरोगाश्च महानद्यो द्विजोत्तमाः ॥ २१ ॥**
**सर्वभूतशरीरेषु आपो ह्यनुगताश्च याः । तेषु संदह्यमानेषु जङ्गमस्थावरेषु च ॥**
**धूमभूतास्तु ता आपो निष्कामन्तीह सर्वशः ॥ २२ ॥**
**तेन चाभ्राणि जायन्ते स्थानमत्राम्भसां स्मृतम् । आर्कं तेजो हि भूतेभ्यो ह्यादत्ते रश्मिभिर्जलम् ॥ २३ ॥**
**समुद्राद्वायुसंयोगाद्वहन्त्यापो गभस्तयः । यतस्त्वृतुवशात्काले परिवर्तो दिवाकरः ॥**
**यच्छत्यपो हि मेघेभ्यः शुक्लाः शुक्लगभस्तिभिः ॥ २४ ॥**
**अभ्रस्थाः प्रपतन्त्यापो वायुना समुदीरिताः । सर्वभूतहितार्थाय वायुभिश्च समन्ततः ॥ २५ ॥**
**ततो वर्षति षण्मासान्सर्वभूतविवृद्धये । वायव्यं स्तनितं चैव वैद्युतं चाग्निसंभवम् ॥ २६ ॥**
**मेहनाच्य मिहेर्धातोर्मेयत्वं व्यज्जयन्ति च । न भ्रश्यन्ति यतस्त्वापस्तदधं कवयो विदुः ॥ २७ ॥**
**मेघानां पुनरुत्पत्तिस्त्रिविधा योनिरुच्यते । आग्नेया ब्रह्मजाश्चैव पक्षजाश्च पृथग्विधाः ॥**
**त्रिधा घनाः समाख्यातास्तेषां वक्ष्यामि संभवम् ॥ २८ ॥**
**आग्नेयास्त्वर्णजाः प्रोक्तास्तेषां तस्मात्प्रवर्तनम् । शीतदुर्दिनवाता ये स्वगुणास्तेव्यवस्थिताः ॥ २९ ॥**
**महिषाश्च वराहाश्च मत्तमातङ्गगामिनः । भूत्वा धरणिमभ्येत्य विचरन्ति रमन्ति च ॥ ३० ॥**
**जीमूता नाम ते मेघा एतेभ्यो जीवसंभवाः । विद्युद्गुणविहीनाश्च जलधाराविलम्बिनः ॥ ३१ ॥**

---

है । अतः इस सम्पूर्ण जगत् की प्रतिष्ठा में चन्द्रमा ही कारण है । यह सारी बातें यथार्थतः कही गई है । सूर्य से ताप है एवं चन्द्रमा से शीतलता प्राप्त होती है । यह शीतोष्ण तत्व ही पृथ्वी को धारण करता है ॥ १८-२० ॥

विमल जलधारा वाली गंगा देवी का आधार सोम है । हे विप्रों ! महानदियाँ भी चन्द्रपुत्र की पुरोवर्तिनी हैं । समस्त जीवों के शरीर में जल विद्यमान है; अतः जब स्थावर-जंगम आदि दग्ध किए जाते हैं, तब उनके शरीर से जल का वाष्पीकरण हो जाता है । उसी से बादल बनते हैं जिसमें जल का स्थान कहा गया है, जिनसे उस जल का पृथ्वी के सभी ओर निस्तारण हो जाता है ॥ २१-२२ ॥

सूर्य अपनी किरणों द्वारा जीव-जन्तुओं से जल अवशोषित कर लेता है और समुद्र का जल भी वायु के संयोग से ले लेता है । फिर ऋतुओं में परिवर्तन होने के कारण सूर्यदेव समय-समय पर नवीनता धारण करते हैं और अपनी श्वेत किरणों से बादलों को निर्मल जल प्रदान करते हैं । फिर वही मेघों में स्थित जल वायु से प्रेरित होकर पृथ्वी पर चारों ओर निस्तारित होने लगता है । इसी प्रकार समस्त जीवों के कल्याण हेतु वायु एवं तड़ित गर्जना के साथ मेघ छह महीने तक वर्षण करते रहते हैं ॥ २३-२६ ॥

मिह् धातु क्षरण के अर्थ में प्रयुक्त होती है । 'मेघ' शब्द की निष्पत्ति इसी से हुई है जो मेघत्व को प्रकट करता है । विद्वान जानते हैं कि जल कभी नष्ट नहीं होता है, अतः उसे अभ्र कहा जाता है ॥ २७ ॥

मेघों के तीन भेद कहे गए हैं एवं उनकी पुनरुत्पत्ति भी तीन प्रकार से कही गई है । १. आग्नेय, २. ब्रह्मज और ३. पक्षज—इन नामों से मेघ तीन प्रकार के हैं । मैंने तीन प्रकार के बादलों का वर्णन किया है अब मैं उनकी उत्पत्ति का वर्णन करूँगा । आग्नेय मेघों की उत्पत्ति जल से हुई है, इसीलिए इनमें शीतलता, वायु और दुर्दिन आदि गुण जो जल में विद्यमान रहते हैं, आए हैं । ये मेघ भैंस, वराह या मतवाले हाथी के स्वरूप में पृथ्वी

मूका घना महाकाया आवहस्य वशानुगाः । क्रोशमात्राश्च वर्षन्ति क्रोशार्धादपि या पुनः ॥ ३२ ॥
पर्वतग्रानितम्बेषु वर्षन्ति च रमन्ति च । बलाकागर्भदाश्चैव बलाकागर्भधारिणः ॥ ३३ ॥
ब्रह्मजा नाम ते मेघा ब्रह्मनिश्वाससंभवाः । ते हि विद्युद्गुणोपेताः स्तनयन्ति स्वनप्रियाः ॥ ३४ ॥
तेषां शब्दप्रणादेन भूमिः स्वाङ्गरुहोद्गमा । राज्ञी राज्ञाभिषिक्तेव पुनर्यौवनमश्नुते ॥
शेष्वियं प्रीतिमासक्ता भूतानां जीवितोद्भवा ॥ ३५ ॥
जीमूता नाम ते मेघा येभ्यो जीवस्य संभवाः । द्वितीयं प्रवहं वायुं मेघास्ते तु समाश्रिताः ॥ ३६ ॥
एते योजनमात्राच्च सार्धार्धान्त्रिष्कृतादपि । वृष्टिसर्गस्तथा तेषां धारासाराः प्रकीर्तिताः ॥
पुष्करावर्तकानाम ये मेघाः पक्षसंभवाः ॥ ३७ ॥
शक्रेण पक्षाश्छिन्ना ये पर्वतानां महौजसाम् । कामगानां प्रवृद्धानां भूतानां शिवमिच्छता ॥ ३८ ॥
पुष्करा नाम ते मेघा बृहन्तस्तोयमत्सराः । पुष्करावर्तकास्तेन कारणेनेह शब्दिताः ॥ ३९ ॥
नानारूपधराश्चैव महाघोरतराश्च ते । कल्पान्तवृष्टेः स्त्रष्टारः संवर्ताग्नेर्नियामकाः ॥ ४० ॥
वर्षन्त्येते युगान्तेषु तृतीयास्ते प्रकीर्तिताः । अनेकरूपसंस्थानाः पूरयन्तो महीतलम् ॥
वायुं परं वहन्तः स्युराश्रिताः कल्पसाधकाः ॥ ४१ ॥
यान्यस्याण्डकपालस्य प्राकृतस्याभवंस्तदा । तस्माद्ब्रह्मा समुत्पन्नश्चतुर्वक्त्रः स्वयंभुवः ॥
तान्येवाण्डकपालस्य सर्वे मेघाः प्रकीर्तिताः ॥ ४२ ॥

---

के निकट रहते हुए चक्कर लगाते हैं। उन मेघों को 'जीमूत' कहा जाता है और इनके द्वारा जीवों का जन्म होता है। ये मेघ विद्युत विहीन होते हैं और देर तक बरसते रहते हैं ॥ २८-३१ ॥

ये मेघ गर्जना से रहित, विशालकाय एवं वायु के वश में रहते हैं तथा एक कोस अथवा आधा कोस ऊपर से वर्षण करते हैं। ये पर्वतों के कटिभाग में रहते हुए वर्षा करते रहते हैं। ये बगुलों को गर्भ देने वाले हैं, और बलाका के गर्भ को धारण करते हैं ॥ ३२-३३ ॥

ब्रह्मजा नाम के मेघ ब्रह्मा के निःश्वास से उत्पन्न होते हैं। ये तड़ित सम्पन्न व कर्णप्रिय गर्जना करते हैं। इनकी गर्जना से पृथ्वी पुलकित हो जाती है और रानी अपनी युवावस्था पुनः प्राप्त कर लेती है जैसे उसका राज्याभिषेक किया गया हो। पृथ्वी इन मेघों से प्रेम करती है तथा सभी जीवों के लिए जीवन का स्रोत है। जीमूत नामक मेघ, जिनसे जीवन सम्भव होता है, द्वितीय 'प्रवह' नामक वायु का आश्रय लेकर स्थित हैं ॥ ३४-३६ ॥

ये एक योजन, आधा योजन या उसके भी आधे अर्थात् चौथाई योजन ऊपर से मूसलाधार वर्षा करते हैं। पुष्करावर्तक नाम के ये मेघ पंख से उत्पन्न हैं। पूर्व काल में प्राणियों के कल्याण हेतु इन्द्र ने महाबलशाली, विशालकाय और इच्छानुरूप गमन करने वाले पर्वतों का पंख काट दिया था। वे ही विशालकाय पंख जल से परिपूर्ण होकर मेघ बन गये। उन मेघों को पुष्कर कहा जाता है। इसीलिए वे मेघ 'पुष्करावर्तक' नाम से प्रसिद्ध हैं। ये मेघ विभिन्न स्वरूप धारण करते हैं और महाभयङ्कर, कल्पान्त में वर्षा करने वाले और संवर्तक अग्नि के नियामक हैं ॥ ३७-४० ॥

युगान्त में वर्षा करने वाले ये तीसरे प्रकार के मेघ हैं और विविध रूप धारणकर सम्पूर्ण पृथ्वी को

तेषामाप्यायनं धूमः सर्वेषामविशेषतः । तेषां श्रेष्ठस्तु पर्जन्यश्चत्वारश्चैव दिग्गजाः ॥ ४३ ॥
गजानां पर्वतानां च मेघानां भोगिभिः सह । कुलमेकं पृथग्भूतं योनिरेका जलं स्मृतम् ॥ ४४ ॥
पर्जन्योदिग्गजाश्चैव हेमन्ते शीतसंभवाः । तुषारवृष्टिं वर्षन्ति सर्वसस्यविवृद्धये ॥ ४५ ॥
श्रेष्ठ परिवहो नाम तेषां वायुरपाश्रयः । योऽसौ विभर्ति भगवान्गङ्गामाकाशगोचराम् ॥
दिव्यामृतजलां पुण्यां त्रिधा स्वर्गपथे स्थिताम् ॥ ४६ ॥
तस्याविष्यन्दजं तोयं दिग्गजा पृथुभिः करैः । शीकरं संप्रमुञ्चति नीहार इति स स्मृतः ॥ ४७ ॥
दक्षिणेन गिरिर्योऽसौ हेमकूट इति स्मृतः । उदग्धिमवतः शैलादुत्तरस्य च दक्षिणे ॥
पुण्ड्रं नाम समाख्यातं नगरं तत्र वै स्मृतम् ॥ ४८ ॥
तस्मिन्निपतितं वर्षं यत्तुषारसमुद्भवं । ततस्तदावहो वायुर्हिमशैलात्समुद्वहन् ॥
आनयत्यात्मयोगेन सिञ्चमानो महागिरिम् ॥ ४९ ॥
हिमवन्तमतिक्रम्य वृष्टिशेषं ततः परम् । इहाभ्येति ततः पश्चादपरान्तविवृद्धये ॥ ५० ॥
मैधावाप्यायनं चैव सर्वमेतत्प्रकीर्तितम् । सूर्यं एव तु वृष्टीनां स्त्रष्टा समुपदिश्यते ॥ ५१ ॥
ध्रुवेणाऽऽवेष्टितां सूर्यस्ताभ्यां वृष्टिः प्रवर्तते । ध्रुवेणाऽऽवेष्टितो वायुर्वृष्टिं संहरते पुनः ॥ ५२ ॥
ग्रहान्निःसृत्य सूर्यात्तु कृत्स्ने नक्षत्रमण्डले । वारस्यान्ते विशत्यर्कं ध्रुवेण परिवेष्टितम् ॥ ५३ ॥
अतः सूर्यरथस्याथ संनिवेशं निबोधत । संस्थितेनैकचक्रेण पञ्चारेण त्रिनाभिना ॥ ५४ ॥

---

आच्छादित कर देते हैं एवं परावह वायु का आश्रय लेकर कल्प का परिवर्तन करते हैं । जिस प्राकृत अण्डकपाल से चतुर्मुख स्वयंभू ब्रह्मा की उत्पत्ति हुई है, उसी अण्डकपाल से मेघ भी उत्पन्न हुए हैं ॥ ४१-४२ ॥

सभी मेघ धूम से तृप्त होते हैं । उन सभी मेघों में 'पर्जन्य' और चार दिग्गज मेघ श्रेष्ठ हैं । गज, पर्वत, मेघ और सर्पों का कुल अलग-अलग होने पर भी जल से उत्पन्न होने के कारण एक ही है ॥ ४३-४४ ॥

हेमन्त ऋतु में सस्यों की वृद्धि करने के लिए दिग्गज और पर्जन्य तुषार (ओला) वृष्टि किया करते हैं। श्रेष्ठ 'परिवह' नामक वायु इन सबका आश्रय स्थान है । स्वर्ग मार्ग पर तीन प्रकार की धाराओं में बहने वाली, दिव्य, पवित्र और अमृत जलवाली आकाश-गङ्गा को यही परिवह वायु धारण करती है । उस जल को दिग्गज अपने हाथों से फुहारे की तरह नीचे गिराते हैं जो नीहार (कोहरा) कहलाता है ॥ ४५-४७ ॥

सुमेरु पर्वत के दक्षिण भाग और हिमालय के उत्तर में 'हेमकूट' नामक एक पर्वत है । इसके निकट पुण्ड्र नामक एक नगर है । वहाँ तुषार की ही वर्षा होती है । 'आवह' नामक वायु उस तुषार को अपने योग द्वारा उस बर्फीले पहाड़ से महागिरि हिमालय पर बरसा देती है और उसके बाद अन्य क्षेत्रों में शेष वर्षा होती है जिससे सस्य इत्यादि का विकास होता है ॥ ४८-५० ॥

इस प्रकार मेघ एवं उनका समस्त वृतान्त कहा गया, किन्तु वास्तव में सूर्य को ही वर्षा का जनक कहा जाता है । सूर्य दोनों ध्रुवों से घिरा होकर वर्षा कराते हैं और ध्रुवों द्वारा आच्छादित वायु पुनः वर्षा को सूर्य की सहायता से अवशोषित कर लेती है । वायु सूर्य से निकलकर सम्पूर्ण नक्षत्र मण्डल में घूम कर दिन के अन्त में पुनः ध्रुवों को परिवेष्टित करते हुए सूर्य में ही प्रवेश कर जाता है ॥ ५१-५३ ॥

हिरण्मयेन भगवान्पर्वणा तु महौजसा । नष्टवर्त्माऽन्धकारेण षट्प्रकारैकनेमिना ॥
चक्रेण भास्वता सूर्यः स्यन्दनेन प्रसर्पति ॥ ५५ ॥
दशयोजनसाहस्रो विस्तारायामतः स्मृता । द्विगुणोऽस्य रथोपस्थादीषादण्डप्रमाणतः ॥ ५६ ॥
स तस्य ब्रह्मणा सृष्टो रथो ह्यर्थवशेन तु । असङ्गः काञ्चनो दिव्यो युक्तः परमगैर्हयैः ॥ ५७ ॥
छन्दोभिर्वाजिरूपैस्तु यतः शुक्रस्ततः स्थितः । वरुणस्यन्दनस्येह लक्षणैः सदृशस्तु सः ॥
तेनासौ सर्पति व्योनि भास्वता तु दिवाकरः ॥ ५८ ॥
अथेमानि तु सूर्यस्य प्रत्यङ्गानि रथस्य तु । संवत्सरस्यावयवैः कम्पितानि यथाक्रमम् ॥ ५९ ॥
अहस्तु नाभिः सूर्यस्य एकचक्रः स वै स्मृतः । अराः पञ्चर्तवस्तस्य नेमिः षड़ृतवः स्मृताः ॥ ६० ॥
रथनीडः स्मृतो ह्यब्दस्त्वयने कूबरावुभौ । मुहूर्ता बन्धुरास्तस्य शम्या तस्य कलाः स्मृताः ॥ ६१ ॥
तस्य काष्ठाः स्मृता घोणा ईषादण्डः क्षणास्तु वै ।
निमेषाश्चानुकर्षोऽस्य ईषा चास्य लवाः स्मृताः ॥ ६२ ॥
रात्रिर्वरूथो धर्मोऽस्य ध्वज ऊर्ध्वः समुच्छ्रितः। युगाक्षकोटी ते तस्य अर्थकामावुभौ स्मृतौ ॥ ६३ ॥
सप्ताश्वरूपाच्छन्दांसि वहन्ते वामतो धुरम् । गायत्री चैव त्रिष्टुप्च अनुष्टुब्जगती तथा ॥ ६४ ॥
पङ्क्तिश्च बृहती चैव उष्णिक्चैव तु सप्तमम् । अक्षे चक्रं निबद्धं तु ध्रुवे त्वक्षः समर्पितः ॥ ६५ ॥
सहचक्रो भ्रमत्यक्षः सहाक्षो भ्रमति ध्रुवः । अक्षः सहैव चक्रेण भ्रमतेऽसौ ध्रुवेरितः ॥ ६६ ॥

---

अब सूर्य के रथ की स्थिति के विषय में सुनिये । इस रथ में एक पहिया, पाँच अरा और तीन नाभियाँ हैं । इस अन्धकारयुक्त मार्ग पर इस स्वर्णनिर्मित, अत्यन्त भास्वर, महावेगशाली, छह नेमि वाले और तेजोमय रथ के पहिये से अन्धकार को नष्ट करते हुए भगवान् सूर्य विचरण करते हैं ॥ ५४-५५ ॥

इस रथ का विस्तार दस हजार योजन का कहा गया है । इस रथ के मध्य में स्थित ईषादण्ड का प्रमाण दोगुना कहा गया है । वह रथ उनके उद्देश्य के लिए ब्रह्मा द्वारा बनाया गया था । यह रथ असङ्ग, सुवर्णमय, दिव्य और परम वेगगामी उत्कृष्ट अश्वों से सुसज्जित था । जहाँ शुक्र स्थित रहता है वहाँ यह छन्दः स्वरूप अश्वों से युक्त रथ स्थित है एवं इसकी सभी विशेषताएँ वरुण के रथ के समान हैं। इसी स्वर्णमयी चमकीले रथ द्वारा दिवाकर आकाश-मार्ग में भ्रमण करते हैं ॥ ५६-५८ ॥

सूर्य के रथ में जितने भी अङ्गोपाङ्ग हैं, वे सभी संवत्सर के अङ्गों द्वारा यथाक्रम से कल्पित किए गए हैं। सूर्य रथ के नाभि-स्थान की दिन से तुलना की गई है और इसे ही एक चक्र भी कहते हैं । पाँचों ऋतुएँ उसकी अराएँ कही गई हैं और छह ऋतुएँ नेमि हैं । रथ का मध्य भाग वर्ष है, दोनों जूए अयन हैं, बन्धुर मुहूर्त है, युगकील कला है, घोणा काष्ठा, ईषादण्ड क्षण, अनुकर्ष निमेष, ईषा लव, वरूथ रात्रि, समुन्नत ध्वज, धर्म युग और अक्षकोटि अर्थ तथा काम हैं । गायत्री, त्रिष्टुप, अनुष्टुप्, पंक्ति, बृहती, जगती तथा उष्णिक् आदि सातों छन्द उस रथ के सात घोड़े हैं । रथ के अक्ष से चक्र जुड़ा हुआ है और उस चक्र से ध्रुव जुड़ा हुआ है, अतः जब अक्ष घूमता है तो उसके साथ ही चक्र भी घूमता है और चक्र के साथ ध्रुव भी घूमता है । उस ध्रुव के घूर्णन करने से चक्र के साथ अक्ष भी घूर्णन करता है ॥ ५९-६६ ॥

एवमर्थवशात्तस्य संनिवेशो रथस्य तु । तथा संयोगभागेन संसिद्धो भास्वरो रथः ॥ ६७ ॥
तेनासौ तरणिर्देवस्तरसा सर्पते दिवि । युगाक्षकोटिसंबद्धौ रश्मी द्वौ स्यन्दनस्य हि ॥ ६८ ॥
ध्रुवेण भ्रमतो रश्मी विचक्रयुगयोस्तु वै । भ्रमतो मण्डलानि स्युः खेचरस्य रथस्य तु ॥ ६९ ॥
युगाक्षकोटी ते तस्य दक्षिणे स्यन्दनस्य तु । ध्रुवेण संगृहीते वै द्विचक्रश्वेतरज्जुवत् ॥ ७० ॥
भ्रमन्तमनुगच्छेतां ध्रुवं रश्मी तु तावुभौ । युगाक्षकोटी ते तस्य वातोर्मी स्यन्दनस्य तु ॥ ७१ ॥
कीलासक्तो यथा रज्जुर्धमते सर्वतोदिशम् । ह्रसतस्तस्य रश्मी तौ मण्डलेषूत्तरायणे ॥ ७२ ॥
वर्धेते दक्षिणे चैव भ्रमतो मण्डलानि तु । ध्रुवेण संगृहीतौ तु रश्मी वै नयतो रविम् ॥ ७३ ॥
आकृष्येते यदा तौ वै ध्रुवेण समधिष्ठितौ । तदा सोऽभ्यन्तरं सूर्यो भ्रमते मण्डलानि तु ॥ ७४ ॥
अशीतिमण्डलशतं काष्ठयोरुभयोश्चरन् । ध्रुवेण मुच्यमानाभ्यां रश्मिभ्यां पुनरेव तु ॥ ७५ ॥
तथैव बाह्यतः सूर्यो भ्रमते मण्डलानि तु । उद्वेष्टयन् स वेगेन मण्डलानि तु गच्छति ॥ ७६ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे ज्योतिष्प्रचारो नामैकपञ्चाशोऽध्यायः ॥ ५१ ॥

* * *

---

सूर्य के रथ का इस प्रकार संघटन प्रयोजनवशात् किया गया । इस प्रकार के संयोजन से रथ अत्यंत प्रकाशमान हो गया । उसी रथ से सूर्य भगवान् वेगपूर्वक आकाश में गमन करते हैं । दो किरणें रथ के युग और अक्षकोटि में इस प्रकार से जुड़ी हुई हैं, जो ध्रुव के द्वारा परिचालित होने पर आकाश तल में रथ को मण्डलाकार बना देती हैं ॥ ६७-६९ ॥

रथ के दक्षिण भाग में स्थित युगाक्षकोटि जब ध्रुव द्वारा संगृहीत या संलग्न होती है तो उस प्रकार दिखाई देती है जैसे श्वेत तन्तुओं से निर्मित दो चक्र हों । रथ की युगाक्षकोटि से संलग्न वे दोनों किरणें वायुमय हैं, जो घूर्णन करते हुए ध्रुव का अनुसरण करती हैं ॥ ७०-७१ ॥

जिस प्रकार किसी खूँटे से बँधा हुआ धागा चारों दिशाओं में घूमता है, उसी तरह से रश्मियाँ भी घूमती हैं, किन्तु सूर्य के उत्तरायण होने पर वह किरणें कम हो जाती हैं और दक्षिणायन होने पर बढ़ जाती हैं । इस प्रकार मण्डलाकार चक्रमण करते हुए जब रथ की किरणों को ध्रुव अपनी ओर खींचता है, तब सूर्य भी उस ओर खिंच जाते हैं । जब वे दोनों किरणें ध्रुव द्वारा खींची जाती हैं तब सूर्य आन्तरिक मण्डल में घूमते हैं ॥ ७२-७४ ॥

उस समय सूर्य दोनों दिशाओं के एक सौ अस्सी मण्डलों का चक्कर लगाते हैं । फिर जब ध्रुव द्वारा दोनों रश्मियाँ जोड़ दी जाती हैं तब सूर्य बाहरी मण्डल का चक्रमण करते हैं । उस समय सूर्य मण्डलों को आवृत करते हुए वेग से चक्रमण करते हैं ॥ ७५-७६ ॥

**॥ श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में ज्योतिष्प्रचार नामक इक्यावनवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ५१ ॥**

* * *

# अथ द्विपञ्चाशोऽध्यायः
## ज्योतिष्प्रचारः

सूत उवाच

स रथोऽधिष्ठितो देवैरादित्यैर्ऋषिभिस्तथा । गन्धर्वैरप्सरोभिश्च ग्रामणीसर्पराक्षसैः ॥ १ ॥
एते वसन्ति वै सूर्ये द्वौ द्वौ मासौ क्रमेण तु । धाताऽर्यमा पुलस्त्यश्च पुलहश्च प्रजापतिः ॥ २ ॥
उरगो वासुकिश्चैव संकीर्णारश्च तावुभौ । तुम्बुरुर्नारदश्चैव गन्धर्वौ गायतां वरौ ॥ ३ ॥
क्रतुस्थल्यप्सराश्चैव तथा वै पुञ्जिकस्थली । ग्रामणी रथकृच्छ्रश्च तपोर्जश्चैव तावुभौ ॥ ४ ॥
रक्षो हेतिः प्रहेतिश्च यातुधानावुदाहृतौ । मधुमाधवयोरेष गणो वसति भास्करे ॥ ५ ॥
वासन्तौ ग्रैष्मिकौ मासौ मित्रश्च वरुणश्च ह । ऋषिरत्रिर्वशिष्ठश्च तक्षको रम्भ एव च ॥ ६ ॥
मेनका सहजन्या च गन्धर्वौ च हहा हूहूः । रथस्वनश्च ग्रामण्यो रथचित्रश्च तावुभौ ॥ ७ ॥
पौरुषेयो धवश्चैव यातुधानावुदाहृतौ । एते वसन्ति वै सूर्ये मासयोः शुचिशुक्रयोः ॥ ८ ॥
ततः सूर्ये पुनस्त्वन्या निवसन्तीह देवताः । इन्द्रश्चैव विवस्वांश्च अङ्गिरा भृगुरेव च ॥ ९ ॥

---

# बावनवाँ अध्याय
## ग्रह नक्षत्रों का भ्रमण

श्रीसूतजी ने कहा—उस सूर्य के रथ पर देव, आदित्य, ऋषि, गन्धर्व, अप्सरा, ग्रामणी (शिल्पी), सर्प और राक्षस रहते हैं । ये सभी क्रमपूर्वक दो-दो मास सूर्य के रथ पर विद्यमान रहते हैं ।

धाता-अर्यमा, पुलस्त्य-पुलह प्रजापति, वासुकि-संकीर्णार सर्प, तुम्बुरु-नारद गायक श्रेष्ठ गन्धर्व, क्रतु-स्थली, पुञ्जिकस्थला अप्सराएँ, रथकृच्छ्र, तपोर्ज ग्रामणी अर्थात् शिल्पी, हेति-प्रहेति, यातुधान, राक्षस—ये चैत्र एवं वैशाख मास में सूर्य के गण होकर उनके साथ विद्यमान रहते हैं ॥ १-५ ॥

फिर ज्येष्ठ एवं आषाढ़ मास में (अर्थात् वसन्त के बाद ग्रीष्म ऋतु में) सूर्य के रथ पर मित्र, वरुण, आदित्य, अत्रि, वसिष्ठ ऋषि, तक्षक, रम्भा एवं मेनका सहजन्या अप्सरा, हाहा-हूहू गन्धर्व, रथस्वन, रथचित्र, ग्रामणी तथा पौरुषेय एवं धव नामक यातुधान राक्षस रहते हैं ॥ ६-८ ॥

श्रावण एवं भाद्रपद मास में सूर्य के साथ दूसरे देवता निवास करते हैं । वे इस प्रकार हैं—इन्द्र,

एलापर्णस्तथा सर्पः शङ्खपालश्च तावुभौ । विश्वावसूग्रसेनौ च प्रातश्चैवारुणश्च ह ॥ १० ॥
प्रम्लोचेति च विख्याता निम्लोचेति च ते उभे । यातुधानस्तथा सर्पो व्याघ्रः श्वेतश्च तावुभौ ॥
नभोनभस्ययोरेष गणो वसति भास्करे ॥ ११ ॥
शरदृतौ पुनः शुभ्रा वसन्ति मुनिदेवताः । पर्जन्यश्चाथ पूषा च भरद्वाजः सगौतमः ॥ १२ ॥
विश्वावसुश्च गन्धर्वास्तथैव सुरभिश्च यः । विश्वाची च घृताची च उभे ते शुभलक्षणे ॥ १३ ॥
नाग ऐरावतश्चैव विश्रुतश्च धनञ्जयः । सेनजिच्च सुषेणश्च सेनानीर्ग्रामणीश्च तौ ॥ १४ ॥
आपो वातश्च तावेतौ यातुधानावुभौ स्मृतौ । वसन्त्येते तु वै सूर्ये मासयोश्च इषोर्जयोः ॥ १५ ॥
हैमन्तिकौ तु द्वौ मासौ वसन्ति तु दिवाकरे । अंशो भगश्च द्वावेतौ कश्यपश्च ऋतुश्च ह ॥ १६ ॥
भुजङ्गश्च महापद्मः सर्पः कर्कोटकस्तथा । चित्रसेनश्च गन्धर्व ऊर्णायुश्चैव तावुभौ ॥ १७ ॥
उर्वशी विप्रचित्तिश्च तथैवाप्सरसौ शुभे । तार्क्ष्यश्चारिष्टनेमिश्च सेनानीर्ग्रामणीश्च तौ ॥ १८ ॥
विद्युत्स्फूर्जश्च तावुग्रौ यातुधानावुदाहृतौ । सहे चैव सहस्ये च वसन्त्येते दिवाकरे ॥ १९ ॥
ततः शैशिरयोश्चापि मासयोर्निवसन्ति वै । त्वष्टा विष्णुर्जमदग्निर्विश्वामित्रस्तथैव च ॥ २० ॥
काद्रवेयौ तथा नागौ कम्बलाश्वतरावुभौ । गन्धर्वो धृतराष्ट्रश्च सूर्यवर्च्चास्तथैव च ॥ २१ ॥
तिलोत्तमाप्सराश्चैव देवी रम्भा मनोरमा । ऋतजित्सत्यजिच्चैव ग्रामण्यौ लोकविश्रुतौ ॥ २२ ॥
ब्रह्मोपेतस्तथा दक्षो यज्ञोपेतश्च स स्मृतः । एते देवा वसन्त्यर्के द्वौ मासौ तु क्रमेण तु ॥ २३ ॥
स्थानाभिमानिनो ह्येते गणा द्वादश सप्तकाः । सूर्यमाप्याययन्त्येते तेजसा तेज उत्तमम् ॥ २४ ॥

---

विवस्वान, अङ्गिरा, भृगु मुनि, एलापर्ण, शङ्खपाल, सर्प, विश्वावसु, उग्रसेन गन्धर्व, प्रात अरुण, प्रम्लोचा-निम्लोचा अप्सरा और सर्प व्याघ्र श्वेत नामक राक्षस सूर्य के साथ रहते हैं ॥ ९-११ ॥

आश्विन एवं कार्तिक (शरद ऋतु) मास में आगे बताए गए देव एवं मुनिगण सूर्य के साथ रहते हैं। पर्जन्य-पूषा आदित्य, भरद्वाज, गौतम मुनि, विश्वावसु-सुरभि गन्धर्व, विश्वाची-घृताची नामक शुभ लक्षणों से युक्त अप्सराएँ, नाग, ऐरावत हाथी, विश्रुत और धनञ्जय, सेनजित् एवं सुषेण-सेनानी और ग्रामणी दोनो सूर्य के साथ रहते हैं ॥ १२-१४ ॥

फिर आप-वात नामक राक्षस कहे गये हैं जो सूर्य के साथ दो मास में रहते हैं। हेमन्त ऋतु अर्थात् अगहन एवं पौष मास में सूर्य के साथ दोनो अंश एवं भग, कश्यप, ऋतु, महापद्म, कर्कोटक नामक सर्प, दोनो चित्रसेन एवं ऊर्णायु गन्धर्व, शुभ लक्षण वाली दोनो उर्वशी एवं विप्रचित्ति अप्सरा, तार्क्ष्य, अरिष्टनेमि, दोनों सेनानी और ग्रामणी, विद्युत् एवं स्फूर्ज नामक राक्षस सूर्य के साथ निवास करते हैं ॥ १५-१९ ॥

शिशिर ऋतु अर्थात् माघ एवं फाल्गुन मास में त्वष्टा-विष्णु आदित्य, जमदग्नि-विश्वामित्र ऋषि, काद्रवेय-कम्बलाश्वतर सर्प, धृतराष्ट्र-सूर्यवर्चा गन्धर्व, देवी तिलोत्तमा और मनोहारिणी रम्भा अप्सरा, विश्वविख्यात ऋतजित्-सत्यजित् ग्रामणी एवं ब्रह्मोपेत दक्ष, यज्ञोपेत देव दो मास सूर्य के साथ रहते हैं ॥ २०-२३ ॥

सात श्रेणियों के ये सभी द्वादश देव अर्थात् चौरासी देवता स्थानाभिमानी कहे जाते हैं। ये अपने तेज से

प्रथितैस्तैर्वचोभिस्तु स्तुवन्ति मुनयो रविम् । गन्धर्वाप्सरसश्चैव गीतनृत्यैरुपासते ॥ २५ ॥
ग्रामणीयक्षभूतास्तु कुर्वते भीमसंग्रहम् । सर्पा वहन्ति सूर्यं च यातुधानानुयान्ति च ॥
बालखिल्या नयन्त्यस्तं परिचार्योदयाद्रविम् ॥ २६ ॥
एतेषामेव देवानां यथावीर्यं यथातपः । यथायोगं यथासत्त्वं यथाधर्मं यथाबलम् ॥ २७ ॥
यथा तपत्यसौ सूर्यस्तेषां सिद्धस्तु तेजसा । इत्येते वै वसन्तीह द्वौ द्वौ मासौ दिवाकरौ ॥ २८ ॥
ऋषयो देवगन्धर्वाः पन्नगाप्सरसाङ्गणाः । ग्रामण्यश्च तथा यक्षा यातुधानाश्च भूरिशः ॥ २९ ॥
एते तपन्ति वर्षन्ति भान्ति वान्ति सृजन्ति च । भूतानामशुभं कर्म व्यपोहन्तीह कीर्तिताः ॥ ३० ॥
मानवानां शुभं ह्येते हरन्ति दुरितात्मनाम् । दुरितं हि प्रचाराणां व्यपोहन्ति क्वचित्क्वचित् ॥ ३१ ॥
विमानेऽवस्थिता दिव्ये कामगा वातरंहसः । एते सहैव सूर्येण भ्रमन्ति दिवसानुगाः ॥ ३२ ॥
वर्षन्तश्च तपन्तश्च ह्लादयन्तश्च वै प्रजाः । गोपायन्ति तु भूतानि सर्वाणीहाऽऽमनुक्षयात् ॥ ३३ ॥
स्थानाभिमानिनामेतत्स्थानं मन्वन्तरेषु वै । अतीतानागतानां वै वर्तन्ते सांप्रतं तु ये ॥ ३४ ॥
एवं वसन्ति वै सूर्ये सप्तकास्ते चतुर्दिशम् । चतुर्दशसु सर्गेषु गणा मन्वन्तरेषु च ॥ ३५ ॥
ग्रीष्मे हिमे च वर्षासु मुञ्चमाना घर्मं हिमं च वर्षं च दिनं निशां च ॥
कालेन गच्छत्यृतुवशात् परिवृत्तरश्मिर्देवान् पितॄंश्च मनुजांश्च तर्पयन्वै ॥ ३६ ॥

---

सूर्य को समृद्धि प्रदान करते हैं । ऋषि-मुनि अभिमत वचनों द्वारा भगवान् भास्कर की स्तुति करते हैं । गन्धर्व एवं अप्सराएँ अपने नृत्य व गीत-वाद्यों से उपासना करती हैं ॥ २४-२५ ॥

ग्रामणी, यक्ष एवं भूतादि भयङ्करता का सम्पादन करते हैं । सर्पगण सूर्य को वहन करते हैं और राक्षस उनकी रक्षा में लगे रहते हैं । बालखिल्य ऋषिगण सूर्य के उदय होने से अस्त होने तक सूर्य की परिचर्या करते हैं ॥ २६ ॥

ये सभी देव अपने जैसे वीर्य, तप, योग, सत्य, धर्म और बल के अनुसार सूर्य के तेज में वृद्धि करते हैं । ये सभी देवता दो-दो महीने सूर्य के साथ निवास करते हैं । ऋषि, देव, गन्धर्व, सर्प, अप्सरा, ग्रामणी, यक्ष और राक्षसगण स्वयं ही तप्त होते हैं, बरसते हैं, चमकते हैं, वायु के समान बहते हैं और सभी जीवों के शुभाशुभ कर्म के कारण बनते हैं और अन्त में उसका विनाश भी करते हैं ॥ २७-३० ॥

कभी-कभी ये मनुष्यों के शुभ कार्यों का हरण और कभी-कभी पापियों के पाप को नष्ट करते हैं । वायु-वेग से चलने वाले ये सभी गण दिव्य विमान पर चढ़कर सूर्य के साथ प्रतिदिन भ्रमण करते हैं । प्रलयकाल तक ये सभी जीवों की रक्षा करते हुए प्रजा को वर्षा तथा ताप द्वारा प्रसन्न रखते हैं ॥ ३१-३३ ॥

इन सभी स्थानाभिमानी देवों का यह स्थान सभी मन्वन्तरों में अर्थात् भूत, भविष्य और वर्तमान में एक जैसा रहता है । ये चौदहों मन्वन्तर में सूर्य के चारों ओर निवास करते हैं । सूर्य भगवान् ऋतुओं के अनुसार किरणों को बदल-बदलकर देवता, पितर और मनुष्यों को तृप्ति प्रदान करते हैं ॥ ३४-३५ ॥

वे गर्मी में धूप, जाड़े में ठंड और वर्षा ऋतु में वर्षा करते हैं और दिन व रात का विभाग करते हैं । सुषुम्न

प्रीणाति देवानमृतेन सूर्यः सोमं सुषुम्नेन विवर्धयित्वा ॥
शुक्रे तु पूर्णं दिवसक्रमेण तं कृष्णपक्षे विबुधाः पिबन्ति ॥ ३७ ॥
पीतं तु सोमं द्विकलावशिष्टं कृष्णक्षये रश्मिभिस्तं क्षरन्तम् ॥
सुधामृतं तत्पितरः पिबन्ति देवाश्च सौम्याश्च तथैव कव्यम् ॥ ३८ ॥
सूर्येण गोभिस्तु समुद्धृताभिरद्भिः पुनश्चैव समुद्धृताभिः ॥
वृष्ट्याऽतिवृद्धाभिरथौषधीभिर्मर्त्याः क्षुधं त्वन्नपानैर्जयन्ति ॥ ३९ ॥
अमृतेन तृप्तिस्त्वर्धमासं सुराणां मासार्धतृप्तिः स्वधया पितृणाम् ॥
अन्नेन शश्वत्तु दधाति मर्त्यान् सूर्यः स्वयं तच्च बिभर्ति गोभिः ॥ ४० ॥
अयं हरिस्तैर्हरिभिस्तुरङ्गैरयन् हि चापो हरतीति रश्मिभिः ॥
विसर्गकाले विसृजंश्च ताः पुनर्बिभर्ति शश्वत्सविता चराचरम् ॥ ४१ ॥
हरिर्हरिद्भिर्ह्रियते तुरङ्गैः पिबत्यथापो हरिभिः सहस्रधा ॥
ततः प्रमुञ्चत्यपि तास्त्वसौ हरिः समुह्यमानो हरिभिस्तुरङ्गैः ॥ ४२ ॥

इत्येष एकचक्रेण सूर्यस्तूर्णं रथेन तु । भद्रैस्तैरक्षतैरश्वैः सर्पतेऽसौ दिवि क्षये ॥ ४३ ॥
अहोरात्राद्रथेनाऽसौ एकचक्रेण तु भ्रमन् । सप्तद्वीपसमुद्राश्च सप्तभिः सप्तभिर्हयैः ॥ ४४ ॥

---

नामक किरण द्वारा सूर्यदेव चन्द्रमा को बढ़ाते हैं और सभी देवताओं को अमृत का पान कराते हैं । दिनाधिक्रम से वृद्धि को प्राप्त होते हुए जब शुक्लपक्ष के चन्द्र पूर्ण हो जाते हैं, तब कृष्णपक्ष में देवता गण उनके अमृत का पान करते हैं ॥ ३६-३७ ॥

तब पान करने के बाद दो कलामात्र शेष रहने पर चन्द्र जिस किरण का क्षरण करते हैं, उस किरण का पान पितर सुधामृत समझ कर करते हैं । उसी को देवगण और सौम्यगण कव्य मानकर पान करते हैं ॥ ३८ ॥

सूर्य की किरणों से जल की उत्पत्ति होती है । वर्षा से औषधियाँ एवं शस्य की उत्पत्ति होती है जिससे मनुष्य अपनी भूख शान्त करते हैं । देवता अमृत के पान से आधे माह तक तृप्त होते हैं और पितर स्वधा के पान से आधे माह तक तृप्ति प्राप्त करते हैं । किन्तु मनुष्य अन्न से सर्वदा तृप्ति प्राप्त करते हैं, क्योंकि सूर्य अपनी किरणों से अन्न को सदा पुष्टि प्रदान करते हैं ॥ ३९-४० ॥

सूर्य हरे घोड़ों पर आरूढ़ होकर किरणों की सहायता से जल को अवशोषित करते हैं । तत्पश्चात् वर्षाकाल में वर्षा द्वारा इस चराचर जगत् का पोषण करते हैं ॥ ४१ ॥

हरे रंग के घोड़ों पर चढ़कर अपनी हजारों किरणों की सहायता से सूर्यदेव जल को अवशोषित कर लेते हैं, और फिर हरित वर्ण के घोड़ों पर घूमते हुए वे जल की वर्षा कर देते हैं ॥ ४२ ॥

भगवान भास्कर इस प्रकार प्रलयकाल पर्यन्त एक पहिए के रथ पर आरूढ़ होकर मंगलकारक एवं बलिष्ठ घोड़ों द्वारा बड़े वेग से आकाश में विचरण करते हैं । सूर्य इस एक चक्र वाले तथा सात घोडों वाले रथ से दिन-रात समुद्रान्त सप्तद्वीपा पृथ्वी का भ्रमण किया करते हैं ॥ ४३-४४ ॥

छन्दोभिरश्वरूपैस्तैर्यतश्चक्रं ततः स्थितैः । कामरूपैः सकृद्युक्तैरमितैस्तैर्मनोजवैः ॥ ४५ ॥
हरितैरव्ययैः पिठैरीश्वरैर्ब्रह्मवादिभिः । अशीतिमण्डलशतं भ्रमन्त्यब्देन ते हयाः ॥ ४६ ॥
बाह्यमभ्यन्तरं चैव मण्डलं दिवसक्रमात् । कल्पादौ संप्रयुक्तास्ते वहन्त्याभूतसंप्लवात् ॥
आवृत्ता बालखिल्यैस्ते भ्रमन्ते रात्र्यहानि तु ॥ ४७ ॥
प्रथितैर्वचोभिरग्र्यैः स्तूयमानो महर्षिभिः । सेव्यते गीतनृत्यैश्च गन्धर्वैरप्सरोगणैः ॥
पतङ्गः पतगैरश्वैर्भ्रममाणो दिवस्पतिः ॥ ४८ ॥
वीथ्याश्रयाणि चरति नक्षत्राणि तथा शशी । ह्रासवृद्धी तथैवास्य रश्मीनां सूर्यवत्स्मृते ॥ ४९ ॥
त्रिचक्रोभयपार्श्वस्थो विज्ञेयः शशिनो रथः । अपां गर्भसमुत्पन्नो रथः साश्वः ससारथिः ॥
शतारैश्च त्रिभिश्चक्रैर्युक्तः शुक्लैर्हयोत्तमैः ॥ ५० ॥
दशभिस्तु कृशैर्दिव्यैरसङ्गैस्तैर्मनोजवैः । सकृद्युक्ते रथे तस्मिन्वहन्ते चाऽऽयुगक्षयात् ॥ ५१ ॥
संगृहीतो रथे तस्मिन् श्वेतचक्षुःश्रवास्तु वै । अश्वास्तमेकवर्णास्ते वहन्ते शङ्खवर्चसम् ॥ ५२ ॥
ययुश्च त्रिमनाश्चैव वृषो राजीवलो हयः । अश्वो वामस्तुरण्यश्च हंसो व्योमी मृगस्तथा ॥ ५३ ॥
इत्येते नामभिः सर्वे दश चन्द्रमसो हयाः । एते चन्द्रमसं देवं वहन्ति दिवसक्षयात् ॥ ५४ ॥
देवैः परिवृतः सोमः पितृभिश्चैव गच्छति । सोमस्य शुक्लपक्षादौ भास्करे पुरतः स्थिते ॥
आपूर्यते पुरस्यान्तः सततं दिवसक्रमात् ॥ ५५ ॥

---

उस रथ में छन्दः-स्वरूप सात घोड़े चक्के की ओर जोते गये हैं । वे इच्छाधारी, मन के वेग से चलने वाले, ब्रह्मवादी, समर्थ एवं हरिपिङ्गल वर्ण के हैं । एक वर्ष में वे घोड़े रथ को एक सौ अस्सी मण्डलों का परिभ्रमण करवाते हैं ॥ ४५-४६ ॥

ये घोड़े उस रथ में कल्प के शुरूआत में एक बार जोत दिए गये हैं और कल्पान्त तक वे रथ को खींचते हैं । इस प्रकार वे बालखिल्य ऋषियों द्वारा आवृत होकर दिन-रात क्रम से बाहरी एवं भीतरी मण्डलों का भ्रमण करते हैं । आगे चलने वाले महर्षिगण उत्कृष्ट वचनों से उनकी स्तुति गाते हैं और गन्धर्व-अप्सराएँ अपने नृत्य एवं गीतों से उनकी सेवा करती हैं । इस प्रकार दिन के स्वामी अश्वों के साथ भ्रमण करते हैं ॥ ४७-४८ ॥

चन्द्रमा नक्षत्रों से निर्मित वीथियों में भ्रमण करते हैं । इनकी किरणों में भी सूर्य की भाँति वृद्धि और ह्रास होता है । सोम के रथ में तीन पहिए हैं और दोनों ओर घोड़े जुते हुए हैं । यह रथ अश्व और सारथि समेत जल से निकला है । इस रथ में एक-सौ अराएँ, तीन पहिए और उत्तम श्वेतवर्ण के घोड़े जुते हुए हैं ॥ ४९-५० ॥

दस दिव्य अश्व जो मन की गति से चलने वाले हैं, कृश, असङ्ग और कल्पादि में एक बार जोते गये हैं, वे युगान्त तक रथ खींचते हैं । रथ में जुते हुए वे समान कान्तिवाले श्वेत अश्व चन्द्र के रथ को आकाश में खींचते रहते हैं ॥ ५१-५२ ॥

चन्द्रमा के दसों घोड़ों के नाम इस प्रकार हैं—ययु, त्रिमना, वृष, राजीवल, हय, वाम, तुरण्य, हंस, व्योमी और मृग । ये घोड़े चन्द्रमा को कल्प के अन्त तक वहन करते हैं । इसी तरह चन्द्रदेव देवताओं और पितरों द्वारा सेवित होते हुए भ्रमण करते हैं ॥ ५३-५५ ॥

देवैः पीतं क्षये सोममाप्याययति नित्यदा । पीतं पञ्चदशाहं तु रश्मिनैकेन भास्करः ॥ ५६ ॥
आपूरयन्सुषुम्नेन भागं भागमहःक्रमात् । सुषुम्नाप्यायमानस्य शुक्ला वर्धन्ति वै कलाः ॥ ५७ ॥
तस्माद्ध्रसन्ति वै कृष्णे शुक्ल आप्याययन्ति च । इत्येवं सूर्यवीर्येण चन्द्रस्याऽऽप्यायिता तनुः ॥ ५८ ॥
पौर्णमास्यां स दृश्येत शुक्लः संपूर्णमण्डलः । एवमाप्यायितः सोमः शुक्लपक्षे दिनक्रमात् ॥ ५९ ॥
ततो द्वितीयाप्रभृति बहुलस्य चतुर्दशी । अपां सारमयेस्येन्दो रसमात्रात्मकस्य च ॥
पिबन्त्यम्बुमयं देवा मधु सौम्यं सुधामयम् ॥ ६० ॥
संभृतं चार्धमासेन अमृतं सूर्यतेजसा । भक्षार्थममृतं सौम्यं पौर्णमास्यामुपासते ॥ ६१ ॥
एकरात्रं सुरैः सर्वैः पितृभिश्च महर्षिभिः । सोमस्य कृष्णपक्षादौ भास्कराभिमुखस्य च ॥ ६२ ॥
प्रक्षीयते पुरस्यान्तः पीयमानाः कलाः क्रमात् । क्षीयन्ते तस्मात्कृष्णे याः शुक्ले ह्याप्याययन्ति ताः ॥ ६३ ॥
एवं दिनक्रमातीते विबुधास्तु निशाकरम् । पीत्वाऽर्धमासं गच्छन्ति अमावास्यां सुरोत्तमाः ॥
पितरश्चोपतिष्ठन्ति अमावास्यां निशाकरम् ॥ ६४ ॥
ततः पञ्चदशे भागे किञ्चिच्छिष्टे कलात्मके । अपराहणे पितृगणैर्जघन्यः पर्युपास्यते ॥ ६५ ॥
पिबन्ति द्विकला कालं शिष्टा तस्य तु या कला । निःसृतं तदमावास्यां गभस्तिभ्यः स्वधामृतम् ॥
तां स्वधां मासतृप्त्यै तु पीत्वा गच्छन्ति तेऽमृतम् ॥ ६६ ॥
सौम्या बर्हिषदश्चैव अग्निष्वात्तास्तथैव च । कव्याश्चैव तु ये प्रोक्ताः पितरः सर्व एव ते ॥ ६७ ॥

---

देवताओं द्वारा कृष्णपक्ष में चन्द्रकला का पान कर लेने पर ह्रासित चन्द्रमा को शुक्ल पक्ष में सूर्य चन्द्रमा के आगे रहते हुए चन्द्रमा को प्रतिदिन पुष्टता प्रदान करते हैं । पन्द्रह दिन पर्यन्त पिये गये चन्द्र को सूर्य एक सुषुम्न नामक किरण द्वारा क्रम से प्रतिदिन एक-एक भाग करके पूर्ण करते हैं । तब सुषुम्न किरण द्वारा पूर्णता प्राप्त चन्द्रमा की कला शुक्लतर हो जाती है । इसी कारण से कृष्णपक्ष में चन्द्रमा का ह्रास होता है और शुक्ल पक्ष में वृद्धि होती है । इस प्रकार सूर्य की शक्ति से चन्द्रमा घटते-बढ़ते हैं । शुक्लपक्ष में दिवसक्रम से चन्द्रमा पूर्ण हो जाते हैं और श्वेततर परिपूर्ण मण्डल से प्रकाशमान होने लगते हैं ॥ ५६-५९ ॥

फिर कृष्णपक्ष में द्वितीया से लेकर चतुर्दशी पर्यन्त देवता, जल के साररूप और रसमय चन्द्रमा के अमृत का पान करते हैं । सूर्य के तेज के प्रभाव से वह अमृत एक पक्ष में पूर्ण होकर पूर्णिमा में देवताओं के भोजनार्थ उपलब्ध होता है । कृष्णपक्ष के प्रारम्भ में जब चन्द्रमा सूर्य के सम्मुख होते हैं तब एक रात्रि देवता, पितर और महर्षिगण चन्द्र-सुधा का पान करते हैं जिससे उनकी कला फिर धीरे-धीरे क्षीण हो जाती है ॥ ६०-६१ ॥

इस प्रकार कृष्णपक्ष में चन्द्रमा की कला क्षीण होती है और शुक्लपक्ष में वृद्धि को प्राप्त करती है । इसी प्रकार देवता दिवसक्रम से एक पक्ष अर्थात् अर्ध मास तक चन्द्र-सुधा का पानकर अमावस्या को प्रस्थान करते हैं । अमावस्या में पितृगण चन्द्रमा के समीप आ जाते हैं । चन्द्रमा की पन्द्रहवीं कला के शेष बचे हुए अंश का पितरगण मध्याह्न काल में पान करते हैं । उस शेष कला से जो स्वधा रूप अमृत का क्षरण होता है, उसे पितरगण दो कला मात्र काल में पीकर एक मास तक तृप्ति प्राप्त करते हैं । सौम्य, बर्हिषद्, अग्निष्वात्ता और कव्य—ये सभी पितर कहे गए हैं ॥ ६२-६७ ॥

संवत्सरास्तु वै कव्याः पञ्चाब्दा ये द्विजैः स्मृताः। सौम्यास्तु ऋतवो ज्ञेया मासा बर्हिषदः स्मृताः ॥
अग्निष्वात्तार्तवश्चैव पितृसर्गा हि वै द्विजाः ॥ ६८ ॥
पितृभिः पीयमानस्य पञ्चदश्यां कला तु वै । यावन्न क्षीयते तस्य भागः पञ्चदशस्तु सः ॥ ६९ ॥
अमावास्यां तदा तस्य अन्तमापूर्यते परम् । वृद्धिक्षयौ वै पक्षादौ षोडश्यां शशिनः स्मृतौ ॥ ७० ॥
एवं सूर्यनिमित्तैषां क्षयवृद्धिर्निशाकरे । ताराग्रहाणां वक्ष्यामि स्वर्भानोश्च रथं पुनः ॥ ७१ ॥
तोयतेजोमयः शुभ्रः सौमपुत्रस्य वै रथः । युक्तो हयैः पिशङ्गैस्तु अष्टाभिर्वातरंहसैः ॥ ७२ ॥
सवरूथः सानुकर्षः सूतो दिव्यो रथे महान् । सोपासङ्गपताकस्तु सध्वजो मेघसंनिभः ॥ ७३ ॥
भार्गवस्य रथः श्रीमांस्तेजसा सूर्यसंनिभः । पृथिवीसंभवैर्युक्तैर्नानावर्णैर्हयोत्तमैः ॥ ७४ ॥
श्वेतः पिशङ्गः सारङ्गो नीलः पीतो विलोहितः । कृष्णश्च हरितश्चैव पृषतः पृश्णिरेव च ॥
दशभिस्तैर्महाभागैरकृशैर्वातवेगितैः ॥ ७५ ॥
अष्टाश्वः काञ्चनः श्रीमान्सोमस्यापि रथोऽभवत् । असंगैर्लौहितैरश्वैः सर्वगैरग्निसम्भवैः ॥
सर्पतेऽसौ कुमारो वै ऋजुवक्रानुचक्रगः ॥ ७६ ॥
ततस्त्वाङ्गिरसो विद्वान्देवाचार्यो बृहस्पतिः । शोणैरश्वैः काञ्चनेन स्यन्दनेन प्रसर्पति ॥ ७७ ॥
युक्तस्तु वाजिभिर्दिव्यैरष्टाभिर्वातसम्मितैः । नक्षत्रेऽब्दं निवसति सर्वगस्तेन गच्छति ॥ ७८ ॥

---

विद्वानों ने पंचाब्द संवत्सर के नाम से जिसकी व्याख्या की है वह 'कव्य' है । ऋतु को सौम्य, मास को बर्हिषद् और ऋतु को अग्निष्वात्त कहा जाता है । हे ब्राह्मणों ! ये सब पितृसर्ग है । अमावस्या में पितरों द्वारा शशि-सुधा का पान कर लेने पर चन्द्रमा की पन्द्रहवीं कला का पूर्ण भाग क्षय हो जाता है । इस प्रकार वृद्धि एवं क्षय को प्राप्त होते हुए चन्द्रमा सोलहवें दिन शुक्ल पक्ष में प्रवेश करता है अर्थात् चन्द्रमा की इस क्षय-वृद्धि का मुख्य कारण सूर्य है । अब आगे मैं तारा, ग्रहों और आकाशीय पिण्डों के रथ का वर्णन करूँगा ॥ ६८-७१ ॥

सोमपुत्र अर्थात् बुध का रथ शुक्लवर्ण तथा जल और तेज से बना हुआ है । उसमें वायु के समान वेगवान् पिशङ्ग-वर्णी आठ घोड़े बँधे हुए हैं । उस रथ आकार मेघ के समान है और उस पर ध्वजा-पताका फहरा रही हैं तथा तरकस भी रखे हुए हैं । उस दिव्य रथ के नीचले भाग में लकड़ी लगी हुई है और ऊपर से वह रथ दृढ़ व मजबूत चादर से ढका हुआ है । वह रथ दिव्य सारथी से युक्त है । शुक्र के रथ का तेज सूर्य के समान है और वह बड़ा ही शोभायमान प्रतीत होता है । इस रथ में पृथ्वी से प्राप्त विभिन्न वर्णों के वायु-वेग से चलने वाले शक्तिशाली दस घोड़े बँधे हुए हैं । इन श्रेष्ठ महाभाग श्वेत अश्वों के रंग—पिशङ्ग, सारंग, नील, लोहित, पीत, कृष्ण, हरित, पृषत और पृश्नि रंग हैं । मंगल का रथ अष्टाश्वों से युक्त, स्वर्णनिर्मित तथा अत्यन्त शोभासम्पन्न है । अग्नि से उत्पन्न इनके लोहित वर्ण के अद्वितीय घोड़े सर्वत्र गमन करने वाले हैं ॥ ७२-७५ ॥

मंगल इन्हीं पर आरूढ़ होकर सीधी एवं वक्री गति से सम्पूर्ण राशि-चक्र का भ्रमण करते हैं । अंगिरा से उत्पन्न देवताओं के आचार्य परम विद्वान् बृहस्पति स्वर्ण रथ पर भ्रमण करते हैं । इनका रथ सर्वत्र गमन करने वाला है और उसमें वायु के समान वेगवान लाल रंग के दिव्य आठ घोड़े जुते हुए हैं । ये प्रत्येक राशि पर एक-एक वर्ष संचरण करते हैं ॥ ७६-७८ ॥

ततः शनैश्चरोऽप्यश्वैः शबलैर्व्योमसम्भवैः । कार्ष्णायसं समारुह्य स्यन्दनं याति वै शनैः ॥ ७९ ॥
स्वर्भानोस्तु तथैवाश्वाः कृष्णा ह्यष्टौ मनोजवाः । रथं तमोमयं तस्य सकृद्युक्ता वहन्त्युत ॥ ८० ॥
आदित्यान्निःसृष्टो राहुः सोमं गच्छति पर्वसु । आदित्यमेति सोमाच्च पुनः सौरेषु पर्वसु ॥ ८१ ॥
अथ केतुरथस्याश्वा अष्टाष्टौ वातरंहसः । पलालधूमसंकाशाः शबला रासभारुणाः ॥ ८२ ॥
एते वाहा ग्रहाणां वै मया प्रोक्ता रथैः सह । सर्वे ध्रुवनिबद्धास्ते प्रबद्धा वातरश्मिभिः ॥ ८३ ॥
एते वै भ्राम्यमानास्तु यथायोगं भ्रमन्ति वै । वायव्याभिरदृश्याभिः प्रबद्धा वातरश्मिभिः ॥ ८४ ॥
परिभ्रमन्ति तद्बद्धाश्चन्द्रसूर्यग्रहा दिवि । भ्रमन्तमनुगच्छन्ति ध्रुवं ते ज्योतिषां गणाः ॥ ८५ ॥
यथा नद्युदके नौस्तु सलिलेन सहोह्यते । तथा देवालया ह्येते उह्यन्ते वातरश्मिभिः ॥
तस्मात्सर्वेण दृश्यन्ते व्योम्नि देवगणास्तु ते ॥ ८६ ॥
यावत्यश्चैव तारास्तु तावन्तो वातरश्मयः । सर्वा ध्रुवनिबद्धास्ता भ्रमन्त्यो भ्रामयन्ति तम् ॥ ८७ ॥
तैलपीडाकरं चक्रं भ्रमद्भ्रामयते यथा । तथा भ्रमन्ति ज्योतींषि वातबद्धानि सर्वशः ॥ ८८ ॥
अलातचक्रवद्यान्ति वातचक्रेरितानि तु । यस्माज्ज्योतींषि वहते प्रवहंस्तेन स स्मृतः ॥ ८९ ॥
एवं ध्रुवनिबद्धोऽसौ सर्पते ज्योतिषां गणः । सैष तारामयो ज्ञेयः शिशुमारो ध्रुवो दिवि ॥
यदह्ना कुरुते पापं दृष्ट्वा तं निशि मुच्यते ॥ ९० ॥

---

शनैश्चर के रथ का निर्माण काले लोहे से हुआ है । इनके चितकबरे रंग के घोड़ों की उत्पत्ति आकाश से हुई है । वे अपने रथ पर आरूढ़ होकर शनैः-शनैः मन्द गति से संचरण करते हैं । राहु का रथ तमोमय (कृष्ण वर्ण) का है जिसमें काले रंग के मन की गति से चलने वाले आठ घोड़े एक ही बार बाँध दिये गये हैं । ये अश्व उस रथ को नित्य चलाया करते हैं । पर्व के दिन राहू सूर्यमण्डल से बाहर होकर चन्द्रमण्डल में प्रविष्ट होते हैं और फिर पर्व के दिन ही चन्द्रमण्डल से निकलकर पुनः सूर्यमण्डल में प्रविष्ट हो जाते हैं । केतु का रथ वायु-वेग से चलने वाले चौंसठ घोड़ों से सुसज्जित, गर्दभ की भाँति धूसर वर्ण का, चितकबरे और धान के भूसे के धुएँ के समान है । इस प्रकार यह मेरे द्वारा ग्रहों के वाहन एवं रथों का वर्णन किया गया । ये सभी वायु-किरणों द्वारा ध्रुव से जुड़े हुए हैं ॥ ७९-८३ ॥

इन रथ-घोड़े अथवा ग्रहगणों को अदृश्य वायुकिरणों द्वारा घुमाया जाता है और ये सभी ध्रुव से आबद्ध रहते हैं । चन्द्र-सूर्य आदि ग्रह वायुकिरणों द्वारा आबद्ध होकर आकाश में ध्रुव का अनुसरण करते हुए भ्रमण करते हैं । जिस प्रकार नदी के जल पर नाव स्थित रहती है, उसी प्रकार ये सभी देवालय वायुकिरणों के आधार पर स्थित रहते हैं । यही कारण है कि आकाश में सभी लोग देवगणों का दर्शन कर सकते हैं । तारों की संख्या के बराबर ही वायु की किरणें हैं । ये सभी ध्रुव से संलग्न हैं तथा स्वयं भी घूमते हैं और उस ध्रुव को भी घुमाते हैं । वायु किरणों से बँधा हुआ सम्पूर्ण ज्योतिर्मण्डल सर्वत्र उसी प्रकार घूमता है जैसे कोल्हू स्वयं घूमता हुआ दूसरे को घुमाता है । वायु किरणों द्वारा चालित होकर वह ज्योतिर्मण्डल अलातचक की भाँति घूमता है । चूँकि वायुचक्र समस्त ज्योतिर्मण्डल का वहन करता है, इसीलिए उसे प्रवहन् कहते हैं ॥ ८४-८९ ॥

ध्रुव से संलग्न होकर इसी प्रकार समस्त ज्योतिर्मण्डल घूमता है । वह ध्रुव-तारा शिशुमार (ज्योतिर्मण्डल)

यावत्यश्चैव तारास्ताः शिशुमाराश्रिता दिवि । तावन्त्येव तु वर्षाणि जीवन्त्यभ्यधिकानि तु ॥ ९१ ॥
शाश्वतः शिशुमारोऽसौ विज्ञेयः प्रविभागशः । उत्तानपादस्तस्याथ विज्ञेयो ह्युत्तरो हनुः ॥ ९२ ॥
यज्ञोऽधरस्तु विज्ञेयो धर्मो मूर्धानमाश्रितः । हृदिनारायणः साध्य अश्विनौ पूर्वपादयोः ॥ ९३ ॥
वरुणश्चार्यमा चैव पश्चिमे तस्य सक्थिनी । शिश्नः संवत्सरस्तस्य मित्रोऽपाने समाश्रितः ॥ ९४ ॥
पुच्छेऽग्निश्च महेन्द्रश्च मरीचिः कश्यपो ध्रुवः। तारकाः शिशुमारश्च नास्तमेति चतुष्टयम् ॥ ९५ ॥
नक्षत्रचन्द्रसूर्याश्च ग्रहास्तारागणैः सह । उन्मुखाभिमुखाः सर्वे चक्रीभूताश्रिता दिवि ॥ ९६ ॥
ध्रुवेणाधिष्ठिताः सर्वे ध्रुवमेव प्रदक्षिणम् । प्रयान्तीह वरं श्रेष्ठं मेधीभूतं ध्रुवं दिवि ॥ ९७ ॥
ध्रुवाग्निकश्यपानां तु वरश्चासौ ध्रुवः स्मृतः । स्मृतः एक भ्रमत्येष मेरुपर्वतमूर्धनि ॥ ९८ ॥
ज्योतिषां चक्रमेतद्धि सदा कर्षत्यवाङ्मुखः । मेरुमालोकयत्येष प्रयातीह प्रदक्षिणम् ॥ ९९ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे ज्योतिष्प्रचारः नाम द्विपञ्चाशोऽध्यायः ॥ ५२ ॥

* * *

---

के समान आकाश में स्थित है । रात में ध्रुव का दर्शन करने से दिनभर किए हुए पाप का नाश हो जाता है । ध्रुव का दर्शन करने वाला उस ज्योतिर्मण्डल में स्थित तारों की संख्या के बराबर जीवित रहता है । यह शिशुमार (ध्रुवतारा) सब समय रहने वाला एवं नित्य है—इस प्रकार विभागशः इसे जानना चाहिए । इसकी निचली ठुड्डी उत्तानपाद, अधर यज्ञ, मस्तक धर्म, हृदय नारायण, पूर्व के दो पाद अश्विनीकुमार, पश्चिम के दो पाद वरुण एवं अर्यमा, गुहादेश मित्र और पूँछ अग्नि, महेन्द्र, मरीचि, कश्यप तथा ध्रुव हैं । यह संवत्सरात्मक शिशुमार न तो उदित होता है और न अस्त । ग्रह एवं तारों के साथ चन्द्र-सूर्य एवं नक्षत्र आदि आकाश में अवाङ्मुख नीचे या ऊर्ध्वमुख ऊपर की ओर मुँह करके मण्डलाकार रूप में स्थित हैं ॥ ९०-९६ ॥

ये सभी ज्योतिष्पिण्ड ध्रुव के द्वारा धारण किये जाते हैं और ये सभी मेधिस्तम्भ शिशुमार रूपी श्रेष्ठ ध्रुव के ही चारों ओर प्रदक्षिणा करते हैं । ध्रुव, अग्नि और कश्यपों में ध्रुव को ही श्रेष्ठ कहा गया है । यही ध्रुव मेरु पर्वत के मस्तक पर अधोमुख स्थित होकर मेरु को देखते हुए भ्रमण करते हैं और इसके साथ-ही-साथ सम्पूर्ण ज्योतिर्मण्डल का भी आकर्षण करते रहते हैं अर्थात् चुम्बक की तरह एक दूसरे को खींचे रहते हैं ॥९७-९९ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में का ज्योतिष्प्रचार (ध्रुवचर्या) नामक बावनवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ५२ ॥**



* * *

# अथ त्रिपञ्चाशोऽध्यायः
## ज्योतिः संनिवेशः

शांशपायन उवाच

एतच्छ्रुत्वा तु मुनयः पुनस्ते संशयान्विताः । पप्रच्छुरुत्तरं भूयस्तदा ते लोमहर्षणम् ॥ १ ॥

ऋषय ऊचुः

यदेतदुक्तं भवता गृहाण्येतानि विश्रुतम् । कथं देवगृहाणि स्युः कथं ज्योतींषि वर्णय ॥ २ ॥
एतत्सर्वं समाचक्ष्व ज्योतिषां चैव निश्चयम् । श्रुत्वा तु वचनं तेषां तदा सूतः समाहितः ॥ ३ ॥
अस्मिन्नर्थे महाप्राज्ञैर्यदुक्तं ज्ञानबुद्धिभिः । तद्वोऽहं संप्रवक्ष्यामि सूर्याचन्द्रमसोर्भवम् ॥
यथा देवगृहाणीह सूर्याचन्द्रमसोर्गृहम् ॥ ४ ॥
अतः परं त्रिविधाग्नेर्वक्ष्येऽहं तु समुद्भवम् । दिव्यस्य भौतिकस्याग्नेरथाग्नेः पार्थिवस्य च ॥ ५ ॥
व्युष्टायां तु रजन्यां वै ब्रह्मणोऽव्यक्तजन्मनः । अव्याकृतमिदं त्वासीन्नैशेन तमसाऽऽवृतम् ॥ ६ ॥
चतुर्भूतावशिष्टेऽस्मिन्पार्थिवः सोऽग्निरुच्यते । यश्चादौ तपते सूर्ये शुचिरग्निस्तु स स्मृतः ॥ ७ ॥

---

# तिरपनवाँ अध्याय
## ज्योतिः संनिवेश

शांशपायन ने कहा—यह सुनकर मुनियों ने संशय युक्त होकर फिर लोमहर्षण सूतजी से कहा ॥ १ ॥

ऋषिगणों ने कहा—हे लोमहर्षण ! आपने जो देवों के विख्यात गृहों का वर्णन किया है, वे घर कैसे हैं और उनकी कान्ति कैसी है? यह सब और ज्योतिर्मण्डल का वृत्तान्त हमसे कहिये । ऋषियों के वचन को सुनकर सुस्थिर होकर सूत जी ने कहा—इस विषय में ज्ञान-बुद्धि वाले महापण्डितों ने जैसा कहा है, तदनुसार हम आप लोगों से कहते हैं। देवों का और चन्द्र सूर्य का जैसा घर है एवं चन्द्र-सूर्य का जैसा संस्थान है, सब कुछ आप लोगों से मैं कहता हूँ ॥ २-४ ॥

किन्तु इसके पहले हम त्रिविध अग्नि की उत्पत्ति बताते हैं। अग्नि तीन प्रकार के हैं—दिव्य, भौतिक और पार्थिव । अव्यक्तजन्मा ब्रह्मा की रात्रि के बीत जाने पर, जब रात्रि के अन्धकार से सब आच्छन्न था, कहीं कुछ सृष्टि नहीं हुई थी, केवल चार भूत ही अवशिष्ट थे, उस समय जो सर्वप्रथम अग्नि हुए वे पार्थिव कहलाये । जो अग्नि सूर्य में रहकर तपते हैं या ताप दान करते हैं, ये शुचि अग्नि कहलाते हैं ॥ ५-७ ॥

एवं मन्वन्तराणां तु प्रतिसंधानलक्षणम् । अतीतानागतानां तु प्रोक्तं स्वायम्भुवेन तु ॥ १७५ ॥
मन्वन्तरेष्वतीतेषु भविष्याणां तु साधनम् । एवमत्यन्तविच्छिन्नं भवत्याभूतसंप्लवात् ॥ १७६ ॥

मन्वन्तराणां परिवर्तनानि एकान्ततस्तानि महर्गतानि ॥
महर्जनं चैव जनं तपश्च एकान्तगानि स्म भवन्ति सत्ये ॥ १७७ ॥
तद्भाविनां तत्र तु दर्शनेन नानात्वदृष्टेन च प्रत्ययेन ॥
सत्ये स्थितानीह तदा तु तानि प्राप्ते विकारे प्रतिसर्गकाले ॥ १७८ ॥
मन्वन्तराणां परिवर्तनानि मुञ्चन्ति सत्यं तु ततोऽपरान्ते ॥
ततोऽभियोगाद्विषमप्रमाणं विशन्ति नारायणमेव देवम् ॥ १७९ ॥
मन्वन्तराणां परिवर्तनेषु चिरप्रवृत्तेषु विधिस्वभावात् ॥
क्षणं रसं तिष्ठति जीवलोकः क्षयोदयाभ्यां परिवन्दमानः ॥ १८० ॥
इत्युत्तराण्येवमृषिस्तुतानां धर्मात्मनां दिव्यदृशां मनूनाम् ॥
वायुप्रणीतान्युपलभ्य दृश्यं दिव्यौजसा व्याससमासयोगैः ॥ १८१ ॥
सर्वाणि राजर्षिसुरर्षिमन्ति ब्रह्मर्षिदेवोरगवन्ति चैव ॥
सुरेशसप्तर्षिपितृप्रजेशैर्युक्तानि सम्यक्परिवर्तनानि ॥ १८२ ॥

---

को प्राप्त करते हैं । उन सब का अत्यन्त विच्छेद इस लोक में एक मन्वन्तर के व्यतीत होने पर घटित होता है । मन्वन्तरों में इस प्रकार पूर्व के मन्वन्तरों के समान प्रलयकाल पर्यन्त निश्चित परिवर्तन के साथ सृष्टि की स्थिति होती है । इस प्रकार व्यतीत एवं भविष्य में आनेवाले मन्वन्तरों के प्रतिसंधान का लक्षण स्वायंभुव ने बतलाया है ॥ १७२-१७५ ॥

बीते हुए मन्वन्तरों में भविष्यत्कालीन मन्वन्तरों का साधन इस प्रकार महाप्रलयपर्यन्त अत्यन्त विच्छिन्न होता है । मन्वन्तरों के परिवर्तन होने पर सभी महर्लोक को प्राप्त होते हैं, फिर महर्लोक के बाद क्रमशः जनलोक, तपोलोक तथा सत्यलोक में प्राप्त होते हैं ॥ १७६-१७७ ॥

उनके नानात्व दर्शन एवं प्रत्यय के कारण मन्वन्तरों के परिवर्तन के उपरान्त वे उस सत्यलोक को छोड़ देते हैं और तदनन्तर प्रमाणरहित (अप्रमेय) नारायण भगवान् के शरीर में प्रविष्ट होते हैं ।

विधि की इच्छा से चिरकाल से प्रवृत्त मन्वन्तरों के इन परिवर्तनों में विनाश और उत्पत्ति द्वारा बँधा हुआ परिवर्तनशील जीवसमूह एक क्षण भी कहीं पर स्थिर नहीं रहता ।

इस प्रकार ऋषियों द्वारा सम्मानित, दिव्यदृष्टिसम्पन्न धर्मात्मा मनुगण के जीवन विवरण को, जिसका वायु ने वर्णन किया है, कहीं पर व्यास (विस्तारपूर्वक) और समास (संक्षेप) शैली में वर्णन किया जा चुका, इसे दिव्य बल से लोग देख सकते हैं ।

ये सारे विवरण राजर्षियों, देवर्षियों, ब्रह्मर्षियों, देवताओं तथा सर्पों के कथानक से संयुक्त हैं, सुरेश्वर इन्द्र सातों ऋषि, पितरों, प्रजापतियों एवं भली तरह होनेवाले परिवर्तनों से युक्त हैं ॥ १७८-१८२ ॥

उदारवंशाभिजनद्युतीनां प्रकृष्टमेधाभिसमेधितानाम् ॥
कीर्तिद्युतिख्यातिभिरन्वितानां पुण्यं हि विख्यापनमीश्वराणाम् ॥ १८३ ॥
स्वर्गीयमेतत्परमं पवित्रं पुत्रीयमेतच्च परं रहस्यम् ॥
जप्यं महत्पूर्वसु चैतदग्र्यं दुःस्वप्नशान्तिः परमायुषेयम् ॥ १८४ ॥
प्रजेशदेवर्षिमनुप्रधानां पुण्यप्रसूतिं प्रथितामजस्य ॥
ममापि विख्यापनसंयमाय सिद्धिं जुषध्वं सुमहेशतत्त्वम् ॥ १८५ ॥
इत्येतदन्तरं प्रोक्तं मनोः स्वायम्भुवस्य तु । विस्तरेणाऽऽनुपूर्व्या च भूयः किं वर्णयाम्यहम् ॥ १८६ ॥

**॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे प्रजापतिवंशानुकीर्तनं नामैकषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६१ ॥**

**॥ इति श्रीमद्वायुपुराणे पूर्वार्द्धं समाप्तम् ॥**

* * *

---

अति उदार वंश एवं कुल में उत्पन्न होनेवाले, परम कान्ति, सूक्ष्म बुद्धि, सत् कीर्ति, द्युति, ख्याति आदि से सम्पन्न ऐश्वर्यशाली महापुरुषों का यशोगान अति पुण्यप्रद है। अति गोपनीय परम पवित्र, स्वर्ग प्रदान करनेवाले, पुत्रप्रद एवं सर्वश्रेष्ठ इस चरित्र को बड़े-बड़े पर्वों के अवसरों पर जपना चाहिए, ऐसा करने से दुःस्वप्नों की शान्ति एवं दीर्घायु की प्राप्ति होती है। प्रजापति, मनु, देवर्षिगण एवं अजन्मा ब्रह्मा की पुण्यप्रद सुप्रसिद्ध सन्तानों के उत्पत्ति विवरण से संयुक्त, महेश्वर के तत्त्वपूर्ण आख्यान से संवलित, हमारे यश को बढ़ानेवाले इस महापुराण के श्रवण से आप लोग सिद्धियाँ प्राप्त करें। स्वायंभुव मन्वन्तर का वृत्तान्त इस प्रकार क्रमशः विस्तारपूर्वक कहा जा चुका, अब इसके बाद क्या वर्णन करूँ ? ॥ १८३-१८६ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में प्रजापति वंशानुकीर्तन नामक इकसठवें अध्याय की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ६१ ॥**

**॥ इस प्रकार वायुपुराण में पूर्वार्द्ध समाप्त हुआ ॥**

* * *

पुराण उन ग्रन्थों को कहते हैं जिनमें सर्ग अर्थात् ईश्वरीय सृष्टि, प्रतिसर्ग अर्थात् सृष्टि एवं प्रलय, वंश, मन्वन्तर, वंशानुचरित जैसे पाँच विषयों का समावेश रहता है।

प्राणवायु प्रदान करने वाले वायुदेवता इस वायुमहापुराण के वक्ता हैं। वायुप्रोक्त वायुमहापुराण दो भागों में विभक्त है। १. पूर्वार्द्ध और २. उत्तरार्द्ध। वायुप्रोक्त इस वायुमहापुराण में चार पाद हैं। १. प्रक्रियापाद (१-६ अध्याय), २. उपोद्घातपाद (७-६१ अध्याय एवं उत्तरार्द्ध का १-३ अध्याय), ३. अनुषङ्गपाद (उत्तरार्द्ध ४-३७ अध्याय), ४. उपसंहारपाद (उत्तरार्द्ध ३८-५० अध्याय)।

वायुमहापुराण के प्रक्रियापाद में जगत् की प्रक्रिया का वर्णन है। इसके प्रथम अध्याय में सम्पूर्ण वायुमहापुराण की अनुक्रमणिका कही गई है। दूसरे उपोद्घातपाद में सृष्टि का उपोद्घात कहा गया है। तीसरे अनुषङ्गपाद में आनुषङ्गिक ज्ञान की प्रस्तुति है। चौथे उपसंहारपाद में वायुमहापुराण का उपसंहार किया गया है। वायुमहापुराण में पूर्वार्द्ध में इकसठ अध्याय हैं और उत्तरार्द्ध में पचास अध्याय हैं। सम्पूर्ण वायुमहापुराण में एक सौ ग्यारह अध्याय हैं।

श्रीवायुमहापुराण में सर्ग अर्थात् सृष्टि का वर्णन है। इसमें इस सम्पूर्ण पृथ्वी का विन्यास, ग्रह, उपग्रह, नक्षत्र एवं अखिल ब्रह्माण्ड का वर्णन है। जम्बू द्वीप, प्लक्ष द्वीप, शाल्मली द्वीप आदि सातों द्वीप एवं सात समुद्रों का वर्णन भी इसमें मिलता है। इन द्वीपों के अन्तर्गत विभिन्न वर्षों का वर्णन, उनकी सीमाएँ और विस्तार आदि का वर्णन भी मिलता है, किन्तु इनका विस्तार प्रमाण आधुनिक परिमाणों से भिन्न है। इन देशों के निवासियों के आचार-विचार, स्वभाव, सभ्यता, रुचि एवं भौगोलिक स्थितियों का भी वर्णन है। वायुमहापुराण में ऋषि वंश, ईक्ष्वाकुवंश और पुरुवंश के वर्णन से वैदिक काल से लेकर पुराण काल तक के राजाओं एवं ऋषियों की परम्पराओं का वर्णन प्राप्त होता है।

यतः पुराण सनातन परम्परा से पाण्डुलिपियों में लिखे जा रहे हैं इसलिए विद्वानों ने अपने-अपने अनुसार पुराणों में प्रक्षिप्त अंश जोड़ दिए हैं। इसी प्रकार वायुमहापुराण में भी बहुत से प्रक्षिप्त अंश हैं, जिन्हें प्रस्तुत संस्करण में अप्रासंगिक होने के कारण निकाल दिया गया है।

प्रस्तुत संस्करण के प्रारम्भ में एक विस्तृत विषयसूची हिन्दी में दी गई है। ग्रन्थ के अन्त में सम्पूर्ण वायुमहापुराण की श्लोकानुक्रमणिका सर्वप्रथम दी गई है।

---

## अनुवादक के विषय में—

पं० चित्तरञ्जन मालवीय काशी के लब्धप्रतिष्ठ विद्वान् हैं। इन्हें संस्कृत के ग्रन्थों एवं पुराणों के सम्पादन तथा अनुवाद कार्य का ज्ञान परम्परा से प्राप्त है। इनके द्वारा अनुवादित अनेक ग्रन्थ प्राप्त होते हैं। इनके पितामह पं० रामकुबेर मालवीय काशी हिन्दू विश्वविद्यालय में वर्ष १९३२-६२ तक साहित्य विभाग में थे। बाद में वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय में साहित्य के प्रोफेसर पद से अवकाश प्राप्त किया था। इनके पिता डॉ० सुधाकर मालवीय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के संस्कृत विभाग, कला संकाय से अवकाशप्राप्त हैं और अनेक तन्त्रग्रन्थों के अनुवादक हैं। सम्प्रति पं० चित्तरञ्जन मालवीय महामना संस्कृत अकादमी, वाराणसी में पुराण विभाग में कार्यरत हैं और अनेक पुराणों एवं संस्कृत ग्रन्थों के हिन्दी अनुवाद कार्य में संलग्न हैं।

*Also can be had from :* **Chowkhamba Sanskrit Series Office, Varanasi.**

₹ 800.00